न तहा विहीसण ! ममं बाहइ सीयाविओयदुक्खं पि । अह अकयत्थेण तु मे, डज्झइ हिययं निरवसेसं ॥ २० ॥
सुग्गीवाई सुहडा, सबे वाहिन्ति निययनयराइं । तुह पुण अहो विहीसण !, कयमं देसं पवज्जिहिसि ? ॥ २१ ॥
पढमं चिय उवयारं, कुणन्ति इह उत्तमा नरा लोए । पच्छा जे मज्झिमया, अहमा उभएसु वि असत्ता ॥ २२ ॥
सुग्गीवय ! भामण्डल !, चियया मे रयह मा चिरावेह । जामि अहं परलोयं, तुब्भे वि जहिच्छियं कुणह ॥ २३ ॥
मरणे कयववसायं, पउमं दट्ठूण जम्बवो भणइ । धीरत्तणं पवज्जसु, मुञ्चसु सोगं इमं सामि ! ॥ २४ ॥
विज्जासत्थेण इमो, पहओ लच्छीहरो गओ मोहं । जीविहिइ तुज्झ भाया, सामिय ! नत्थिऽत्थ संदेहो ॥ २५ ॥
तम्हा किंचि उवायं, तूरन्ता कुणह रयणिसमयम्मि । लच्छीहरो निरुत्तं, मरइ पुणो उग्गए सूरे ॥ २६ ॥
तत्तो ते कइसुहडा, भीया तिण्णेव गोउरपुराइं । सत्तेव य पायारा, कुणन्ति विज्जानिओगेणं ॥ २७ ॥
रह-गय-तुरङ्गमेहिं, सहिओ जोहेहि बद्धकवएहिं । नीलो चावविहत्थो, पढमम्मि पइट्ठिओ दारे ॥ २८ ॥
बीए नलो महप्पा, अहिट्ठिओ दारुणो गयाहत्थो । तइए विहीसणो वि य, तिसूलपाणी ठिओ सूरो ॥ २९ ॥
दारे चउत्थयम्मि उ, कुमुओ सन्नद्धबद्धतोणीरो । कुन्ते घेत्तूण ठिओ, तह य सुसेणो वि पञ्चमए ॥ ३० ॥
घेत्तूण भिण्डिमालं, सुग्गीवो छट्टए ठिओ दारे । सत्तमए असिहत्थो, अहिट्ठिओ जणयपुत्तो वि ॥ ३१ ॥
पुबदुवारम्मि ठिओ, सरहो सरहद्धओ रणपयण्डो । अह अङ्गओ कुमारो, अहिट्ठिओ गोउरे अवरे ॥ ३२ ॥
नामेण चन्दरस्सी, वालिसुओ कढिणदप्पमाहप्पो । रक्खइ उत्तरदारं, जो जिणइ जमं पि सत्तेणं ॥ ३३ ॥
एवं जे केइ भडा, अन्ने बलसत्तिकित्तिसंपन्ना । सन्नद्धबद्धकवया, अहिट्ठिया दक्खिणदिसाए ॥ ३४ ॥

---

जाओ। (१९) हे विभीषण ! सीताके वियोगका दुःख मुझे उतना पीडित नहीं करता जितना असफल होनेसे मेरा सारा हृदय जल रहा है। (२०) सुग्रीव आदि सब सुभट अपने-अपने नगरोंमें चले जाएँगे, पर तुम विभीषण ! किस देशमें जाओगे ? (२१) इस लोकमें उत्तम पुरुष पहले ही उपचार करते हैं, जो मध्यम पुरुष होते हैं वे बादमें करते हैं, किन्तु अधम पुरुष तो दोनोंमें असमर्थ होते हैं। (२२) हे सुग्रीव ! हे भामण्डल ! तुम मेरे लिए चिता बनाओ, देर मत करो। मैं परलोकमें चला जाऊँगा। तुम भी यथेच्छ करो। (२३)

इस तरह मृत्युके लिए कृत निश्चय रामको देखकर जाम्बवानने कहा कि हे स्वामी ! आप धीरज धारण करें और इस शोकको छोड़ें। (२४) विद्या-शस्त्रसे आहत यह लक्ष्मण बेहोश हो गया है। हे स्वामी ! आपका भाई जीवित होगा, इसमें सन्देह नहीं है। (२५) इसलिए रातके समयमें फौरन ही कोई उपाय कीजिये अन्यथा सूर्यके उगनेपर लक्ष्मण अवश्य मर जायगा। (२६) तब भयभीत उन कपि-सुभटोंने विद्याके प्रभावसे नगरके तीन गोपुर और सात प्राकार बनाये। (२७) रथ, हाथी और घोड़े तथा कवच बाँधे हुए योद्धाओंके साथ नील हाथमें धनुष लेकर पहले दरवाजेपर स्थित हुआ। (२८) भयंकर और हाथीपर आरूढ़ महात्मा नल दूसरे दरवाजेपर तथा त्रिशूलपाणि वीर विभीषण तीसरे दरवाजेपर स्थित हुए। (२९) चौथे दरवाजेपर कवच पहना हुआ और तूणीर बाँधा हुआ कुमुद तथा पाँचवेंपर सुषेण भाला लेकर खड़ा रहा। (३०) भिन्दिपाल ( शस्त्र विशेष ) लेकर सुग्रीव छठे दरवाजेपर खड़ा रहा और सातवें दरवाजेपर तलवार हाथमें धारण करके जनकपुत्र भामण्डल आ डटा। (३१) सिंहकी ध्वजावाला तथा युद्ध करनेमें प्रचण्ड ऐसा शरभ पूर्व द्वारपर स्थित हुआ और अंगदकुमार पश्चिम-गोपुरमें अधिष्ठित हुआ। (३२) जो अपने सामर्थ्यसे यमको भी जीत सकता है ऐसा कठोर दर्पके माहात्म्यवाला चन्द्ररश्मि नामका बालिपुत्र उत्तर द्वारकी रक्षा करने लगा। (३३) इसी प्रकार बल, शक्ति एवं कीर्तिसे सम्पन्न जो कोई दूसरे सुभट थे वे तैयार होकर और कवच बाँधकर दक्षिण दिशामें आ डटे। (३४) इस प्रकार खेचर राजाओंने सारा सन्निवेश

---

१. कं सरणं तं पव०—मु०।

एवं तु संनिवेसं, खेयरवसभेसु विरइयं सव्वं । नक्खत्तेहि व गयणं, अइरेहइ उज्जलसिरीयं ॥ ३५ ॥
न तं सुरा नेव य दाणविन्दा, कुणन्ति जीवस्स अणुग्गहत्थं ।
समज्जियं जं विमलं तु कम्मं, जहा निवारेइ नरस्स दुक्खं ॥ ३६ ॥

॥ इय पउमचरिए रामविप्पलावं नाम बासट्ठं पव्वं समत्तं ॥

## ६३. विसल्लापुव्वभवकित्तणपव्वं

नाऊण य सोमित्ती, मरणावत्थं दसाणणो एत्तो । एक्कोयरं च बद्धं, सोयइ पुत्ते य पच्छन्नं ॥ १ ॥
हा भाणुयण्ण ! वच्छय !, निच्चं चिय मह हिउज्जओ सि तुमं । कह बन्धणम्मि पत्तो, विहिपरिणामेण संगामे ? ॥२॥
हा पुत्त मेहवाहण !, इन्दइ ! सुकुमालकोमलसरीरा । कह वेरियाण मज्झे, चिट्ठह अइदुक्खिया बद्धा ? ॥ ३ ॥
बद्धाण असरणाणं, कालगए लक्खणे ससोगत्ता । मह पुत्ताण रिवुभडा, न य नज्जइ किं पि काहिन्ति ? ॥ ४ ॥
हिययस्स वल्लहेहिं तुब्भेहिं दुक्खिएहि बद्धेहिं । अहिययरं चिय बद्धो, अहयं नत्थेत्थ संदेहो ॥ ५ ॥
एवं गए व बद्धे, महागओ दुक्खिओ सजूहम्मि । चिट्ठइ तह दहवयणो, बन्धूसु य सोगसंतत्तो ॥ ६ ॥
सोऊण सत्तिपहयं, सोमित्तिं जणयनन्दिणी एत्तो । अह विलविउं पयत्ता, सोगसमुच्छइयसव्वङ्गी ॥ ७ ॥
हा भद्द लक्खण ! तुमं, उत्तरिऊणं इमं सलिलनाहं । मज्झ कएण महायस !, एयावत्थं पवन्नो सि ॥ ८ ॥
मोत्तूण बन्धवजणं, निययं जेट्ठस्स कारणुज्जुत्तो । सुपुरिस ! रक्खसदीवे, कह सि तुमं पाविओ मरणं ? ॥ ९ ॥
बालत्ते किं न मया, अहयं दुक्खस्स भाइणी पावा ? । जेण इमो गुणनिलओ, मज्झ कए लक्खणो वहिओ ॥ १० ॥

---

बनाया । अपनी उज्ज्वल कान्तिसे वह सन्निवेश आकाशमें नक्षत्रकी भाँति अत्यन्त शोभित हो रहा था । (३५) देव और दानवेन्द्र भी जीवपर वैसा अनुग्रह नहीं करते, जैसा कि पूर्वार्जित विमल कर्म मनुष्यके दुःखका निवारण करते हैं । (३६)

॥ पद्मचरितमें रामका विप्रलाप नामका बासठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ६३. विशल्याके पूर्वभवोंका कथन

उधर लक्ष्मणकी मरणावस्थाको जानकर रावण पकड़े गये सहोदर भाई तथा पुत्रोंके लिए मनमें प्रच्छन्न शोक करने लगा । (१) हा वत्स भानुकर्ण ! तुम नित्य मेरे कल्याणके लिए उद्यत रहते थे । भाग्यके परिणामस्वरूप तुम युद्धमें कैसे पकड़े गये हो ? (२) हा पुत्र मेघवाहन ! हा पुत्र इन्द्रजित ! सुकुमार और कोमल शरीरवाले तुम अतिदुःखित और बद्ध हो शत्रुओंके बीच कैसे रहते होंगे ? (३) लक्ष्मणके मरने पर शोकसे पीड़ित शत्रुसुभट बद्ध और अशरण मेरे पुत्रोंका न मालूम क्या करेंगे ? (४) हृदयवल्लभ ! तुम्हारे दुःखित होनेसे और पकड़े जानेसे मैं सविशेष पकड़ा गया हूँ, इसमें सन्देह नहीं । (५)

जिस प्रकार पकड़ा गया महागज अपने यूथमें दुःखित होता है उसी प्रकार शोकसन्तप्त रावण अपने बन्धुवर्गमें दुःखित हुआ । (६) उधर शक्ति द्वारा आहत लक्ष्मणके बारेमें सुनकर सर्वांगमें शोकसे सतत आच्छादित सीता रोने लगी । (७) हा भद्र लक्ष्मण ! हा महायश ! इस समुद्रको पार करके मेरे लिए तुमने यह अवस्था प्राप्त की है । (८) हे सुपुरुष ! बन्धुजनोंका त्याग करके अपने बड़े भाईके लिए उद्युक्त तुमने राक्षसद्वीपमें कैसे मरण पाया है ? (९) दुःखका भाजनरूप पापिनी मैं बचपनमें ही क्यों न मर गई, जिससे मेरे लिए गुणका धामरूप इस लक्ष्मणका वध हुआ । (१०)

सोमित्ति ! तुज्झ देवा, कुणन्तु जीवस्स पालणं सबे । सिग्घं च विसल्लत्तं, वच्चसु अम्हं पि वयणेणं ॥ ११ ॥
एवं सा जणयसुया, रोयन्ती निययदेयरगुणोहा । कह कह वि खेयरीहिं, उवएससएसु संथविया ॥ १२ ॥
तुह देयरस्स भद्दे !, अज्ज वि मरणं न नज्जइ निरुत्तं । वीरस्स विलवमाणी, मा सुयणु ! अमङ्गलं कुणसु ॥ १३ ॥
किंचि अणाउलहियया, सीया विज्जाहरीण वयणेणं । जाव ऽच्छइ ताव ऽन्नं, सेणिय ! निसुणेसु संबन्धं ॥ १४ ॥
ताव च्चिय संपत्तो, दारं दुग्गस्स खेयरो एक्को । भामण्डलेण रुद्धो, पविसन्तो अमुणियायारो ॥ १५ ॥
विज्जाहरो पवुत्तो, जीवन्तं जइह इच्छसि कुमारं । दावेह मज्झ पउमं, तस्स उवायं परिकहेमि ॥ १६ ॥
एव भणियम्मि तो सो, नीओ भामण्डलेण तुट्ठेणं । पउमस्स सन्नियासं, लक्खणकज्जुज्जयमणेणं ॥ १७ ॥
पायप्पडणोवगओ, जंपइ सो सामि ! सुणसु मह वयणं । जीवइ एस कुमारो, पहओ विज्जाउहेण पहू ! ॥ १८ ॥
ससिमण्डलस्स पुत्तो, नामेणं चन्दमण्डलो सामि ! । सुप्पभदेवीतणओ, सुरगीवपुराहिवो अहयं ॥ १९ ॥
विहरन्तो गयणयले, वेलाजक्खस्स नन्दणेण अहं । दिट्ठो उ वेरिएणं, सहस्सविजएण पावेणं ॥ २० ॥
अह मेहुणियावेरं, सुमरिय सो दारुणं रणं काउं । पहणइ चण्डरवाए, सत्तीऍ ममं परमरुट्ठो ॥ २१ ॥
पडिओ गयणयलाओ, तत्थ महिन्दोदए वरुज्जाणे । दढसत्तिसल्लिओ हं, दिट्ठो भरहेण साहूणं ॥ २२ ॥
चन्दणजलेण सित्तो, अहयं भरहेण करुणजुत्तेणं । जाओ य विगयसल्लो, अईवबलकन्तिसंपन्नो ॥ २३ ॥
एयन्तरम्मि रामो, पुच्छइ तं खेयरं ससंभन्तो । जइ जाणसि उप्पत्ती, साहसु मे तस्स सलिलस्स ॥ २४ ॥
सो भणइ देव ! निसुणसु, अहयं जाणामि तस्स उप्पत्ती । परिपुच्छिएण सिट्ठं, भरहनरिन्देण मे सबं ॥ २५ ॥
जह किल नयरसमग्गो, देसो रोगेण पीडिओ सबो । उवघाय-जरय-फोडव-दाहा ऽरुइ-सूलमाईसु ॥ २६ ॥

---

हे लक्ष्मण ! तुम्हारे प्राणोंकी रक्षा सब देव करें । मेरे वचनसे तुम शीघ्र ही शल्यरहित हो जाओ । (११) इस तरह अपने देवरके गुणोंको याद करके रोती हुई सीताको खेचरियोंने अनेक उपदेश देकर किसी तरह शान्त किया । (१२) हे भद्रे ! तुम्हारे देवरका आज भी मरण निश्चित रूपसे ज्ञात नहीं हुआ । हे सुतनु ! विलाप करके वीरका अमंगल मत करो । (१३)

विद्याधरियोंके वचनसे जब सीता कुछ निराकुल हृदयवाली हुई, उस समय जो अन्य घटना घटी उसके बारेमें भी, हे श्रेणिक ! तुम सुनो । (१४) उस समय एक विद्याधर दुर्गके द्वारके पास आया । अज्ञात आचारवाला वह प्रवेश करने पर भामण्डलके द्वारा रोका गया । (१५) उस विद्याधरने कहा कि यदि कुमार जीवित रहे यह चाहते हो तो मुझे रामके दर्शन कराओ । मैं उन्हें उपाय कहूँगा । (१६) ऐसा कहने पर तुष्ट और लक्ष्मणके लिए उद्यत मनवाला भामण्डल उसे रामके पास ले गया । (१७) पासमें जाकर और पैरोंमें पड़कर उसने कहा कि, हे स्वामी ! आप मेरा कहना सुनें । हे प्रभो ! विद्याधरके द्वारा आहत यह कुमार जीवित है । (१८) हे स्वामी ! चन्द्रमण्डल नामका मैं शशिमण्डल का पुत्र, सुप्रभादेवीका तनय तथा सुरग्रीवका पुरोहित हूँ । (१९) गगनतलमें विहार करता हुआ मैं वेलायक्षके पुत्र पापी सहस्रविजय शत्रु द्वारा देखा गया । (२०) सालीके वैरको याद करके उसने दारुण युद्ध किया । अत्यन्त रुष्ट उसने चण्डरवा शक्ति द्वारा मुझ पर प्रहार किया । (२१) दृढ़ शक्तिसे पीड़ित मैं आकाशमेंसे महेन्द्रोदय नामक सुन्दर उद्यानमें जा गिरा । वहाँ साधुपुरुष भरतने मुझे देखा । (२२) करुणायुक्त भरत द्वारा चन्दन जलसे सिक्त मैं शल्यरहित हो अतीव बल एवं कान्तिसे सम्पन्न हुआ । (२३) तब घबराये हुए रामने उस खेचरसे पूछा कि उस जलकी उत्पत्तिके बारेमें यदि तुम जानते हो तो कहो । (२४) उसने कहा कि, हे देव ! आप सुनें । मैं उस जलकी उत्पत्तिके विषयमें जानता हूँ । पूछने पर भरत राजाने सब कुछ मुझे कहा था । (२५) यदि सारा नगर अथवा सारा देश उपद्रव, ज्वर, फोड़ा-फुन्सी, दाह, अरुचि एवं शूल आदि रोगोंसे पीड़ित हो तो वह उससे नीरोग हो जाता है । (२६)

---

१. रोयन्ती स्मरन्तीत्यर्थः ।

नवरं पुण इह नयरे, राया नामेण दोणमेहो त्ति । पसुमन्तिसयणपरियण-सहिओ सो जाउ नीरोगो ॥ २७ ॥
सद्दाविओ य तो सो, भणिओ कह रोगवज्जिओ सि तुमं ? । मामय ! साहेहि फुडं, एयं मे कोउयं परमं ॥ २८ ॥
सो भणइ मज्झ दुहिया, अत्थि विसल्ला गुणाहिया लोए । जीसे गब्भत्थाए, जणणी रोगेण परिमुक्का ॥ २९ ॥
जिणसासणाणुरत्ता, निच्चं पूयासमुज्जुयमईया । बन्धूहि परियणेण य, पूइज्जइ देवया चेव ॥ ३० ॥
ण्हाणोदएण तीए, सुरहिसुयन्धेण देव ! सित्तो हं । समयं निययजणेणं, तेण निरोगत्तणं पत्तो ॥ ३१ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, विज्जाहरतो मए वरुज्जाणे । चरियं तु विसल्लाए, मतहिओ पुच्छिओ समणो ॥ ३२ ॥

लक्ष्मणस्य विशल्यायाश्च चरितम्—

जलहरगम्भीरसरो, चउनाणी साहिउं मह पवत्तो । अह पुण्डरीयविजए, नयरं चक्कद्धयं नाम ॥ ३३ ॥
तत्थेव चक्कवट्टी, धीरो परिवसइ तिहुयणाणन्दो । नामेण अणङ्गसरा, तस्स उ गुणमालिणी धूया ॥ ३४ ॥
अह अन्नया कयाई, सुपइट्ठपुराहिवेण सा कन्ना । हरिया पुणव्वसूणं, घणलोहाययत्तचित्तेणं ॥ ३५ ॥
चक्कहरस्साऽऽणाए, सहसा विज्जाहरेहि गन्तूणं । जुज्झं कयं महन्तं, तेण समं पहरविच्छड्डं ॥ ३६ ॥
अह तस्स वरविमाणं, भग्गं चिय खेयरेहि रुट्ठेहिं । तत्तो विवडइ बाला, सोहा इव सरयचन्दस्स ॥ ३७ ॥
पुण्णलहुयाए तो सा, विज्जाए पुणव्वसूनिउत्ताए । सावयपउररवाए, पडिया अडवीए घाराए ॥ ३८ ॥
विविहतरुसंकडुट्ठिय-अन्नोन्नालीढवेणुसंघाया । विसमगिरिदुप्पवेसा, सावयसयसंकुला भीमा ॥ ३९ ॥
सा तत्थ वुण्णहियया, दस वि दिसाओ खणं पलोएउं । सुमरिय बन्धुसिणेहं, कुणइ पलावं महुरवाणी ॥ ४० ॥
हा ताय ! सयलल्लोयं, परिवालसि विक्कमेण जियसत्तू । कह अणुकम्पं न कुणसि, एत्थ अरण्णम्मि पावाए ? ॥ ४१ ॥
हा जणणि ! उदरदुक्खं, तारिसयं विसहिऊण अइगरुयं । भयविहलुद्दुम्मणाए, कह मज्झ तुमं न संभरसि ? ॥ ४२ ॥

---

इस नगरमें द्रोणमेघ नामका राजा था। वह पशु, मंत्री, स्वजन एवं परिजनके साथ नीरोग हो गया। (२७) तब वह बुलाया गया। उससे पूछा कि तुम रोगरहित कैसे हुए? मुझे इसके बारेमें स्पष्ट रूपसे कहो। मुझे अत्यन्त कुतूहल हो रहा है। (२८) उसने कहा कि लोकमें विशेष गुणवाली विशल्या नामकी मेरी एक पुत्री है जिसके गर्भमें रहने पर माता रोगसे मुक्त हो गई थी। (२९) वह जिनशासनमें अनुरक्त तथा पूजाके लिए सदैव उद्यत बुद्धिवाली है। बन्धु एवं परिजनों द्वारा वह देवताकी भाँति पूजी जाती है। (३०) हे देव ! अपने लोगोंके समक्ष उसके द्वारा सुगन्धित गन्धवाले स्नानोदकसे मैं सींचा गया। उससे मैंने नीरोगता प्राप्त की है। (३१) विद्याधरके पाससे यह कथन सुनकर मैंने उस उत्तम उद्यानमें स्थित सर्वहित श्रमणसे विशल्याके चरितके बारेमें पूछा। (३२) मेघके समान गम्भीर स्वरवाले उन चतुर्ज्ञानी मुनिने मुझसे कहा कि—

पुण्डरीक विजयमें चक्रध्वज नामका एक नगर है। (३३) वहाँ धीर एवं तीनों लोकोंको आनन्द देनेवाला अनंगशर नामका एक चक्रवर्ती रहता था। उसकी एक गुणशालिनी पुत्री थी। (३४) एक दिन मनमें अत्यन्त तृष्णायुक्त हो सुप्रतिष्ठान-पुरके राजा पुनर्वसुने उस कन्याका अपहरण किया। (३५) चक्रवर्तीकी आज्ञासे विद्याधरोंने सहसा जाकर उसके साथ जिसमें शस्त्रसमूहका उपयोग किया गया है ऐसा महान युद्ध किया। (३६) उस समय क्रुद्ध खेचरोंने उसका उत्तम विमान तोड़ डाला। शरच्चन्द्रकी शोभाकी भाँति वह उसमेंसे नीचे गिरी। (३७) पुनर्वसुके द्वारा प्रयुक्त विद्यासे वह पुण्य अल्प होनेके कारण जंगली जानवरोंके प्रचुर रवसे युक्त घोर जंगलमें जा गिरी। (३८) वह भयंकर जंगल विविध प्रकारके उगे हुए वृक्षोंसे व्याप्त था, उसमें बांसके समूह एक-दूसरेमें सटे हुए थे, वह विषम पर्वतों के कारण दुष्प्रवेश था तथा सैकड़ों जङ्गली जानवरोंसे युक्त था। (३९) मधुर वाणीवाली वह मनमें भीत हो एक क्षण भरमें दसों दिशाओंको देखकर और बन्धुजनोंके स्नेहको यादकर प्रलाप करने लगी। (४०) हा तात ! तुम पराक्रमसे शत्रुओंको जीतकर सारे लोकका पालन करते हो। इस अरण्यमें तुम मुझ पापीपर करुणा क्यों नहीं करते ? (४१) हा माता ! वैसा अतिभारी उदर-दुःख सहन करके भयसे विह्वल और उद्विग्न मुझे तुम क्यों याद नहीं करती ? (४२) हा गुणी परिवार ! मुझ पापकारिणीपर वैसा वात्सल्य करके अब क्यों वह सब

हा परिवग्ग ! गुणायर, वच्छलं तारिसं करेऊणं । कइ पावयारिणीए, संपइ मे अवहियं सव्वं ॥ ४३ ॥
काऊण विप्पलावं, सा य तहिं गग्गरेण कण्ठेणं । अच्छइ दुक्खियविमणा, बाला घोराडवीमज्झे ॥ ४४ ॥
असण-तिसाअभिभूया, पत्त-फलाहारिणो तहिं बाला । भुञ्जइ य एक्कवेलं, अट्ठमदसमोववासेहिं ॥ ४५ ॥
गमिओ य सिसिरकालो, सीयमहावेयणं सहन्तीए । अग्गीतावणरहिओ, कुड्डुनिवासेण परिहीणो ॥ ४६ ॥
पत्तो वसन्तमासो, नाणाविहकुसुमगन्धरिद्धिल्लो । तत्तो गिम्हो पत्तो, संतावकरो य सत्ताणं ॥ ४७ ॥
घणगज्जियतूररवो, धारासंजणियतडयडारावो । चञ्चलतडिच्छडालो, पाउसकालो वि नित्थिण्णो ॥ ४८ ॥
एवं साऽणङ्गसरा, वाससहस्साणि तिण्णि तवचरणं । काऊण य संविग्गा, ववसइ संलेहणं तत्तो ॥ ४९ ॥
पच्चक्खिय आहारं, चउविहं देहमाइयं सव्वं । भणइ य हत्थसयाओ, एत्तो परओ न गन्तव्वं ॥ ५० ॥
नियमम्म छट्ठदिवसे, वोलीणे नवरि खेयरो एक्को । नामेण लद्धियासो, पणमिय मेरुं पडिनियत्तो ॥ ५१ ॥
तं दट्ठूण उवइण्णो, नेन्तो पिइगोयरं निरुद्धो सो । भणिओ वच्चसु देसं, को वावारो तुमं एत्थं ? ॥ ५२ ॥
तुरियं च लद्धियासो, संपत्तो चक्कवट्टिणो मूलं । आगच्छइ तेण समं, जत्थऽच्छइ जोयजुत्ता सा ॥ ५३ ॥
अवइण्णो चक्कहरो, पेच्छइ तं अयगरेण खज्जन्ति । काऊण विप्पलावं, नियपुरं पत्थिओ सिग्घं ॥ ५४ ॥
बावीससहस्सेहिं, पुत्ताणं तिव्वजायसंवेगो । समणत्तं पडिवन्नो, चक्कहरो तिहुयणाणन्दो ॥ ५५ ॥
खज्जन्तीए वि तहिं, बालाए सो हु अयगरो पावो । [1]नो मारिओ किवाए, मन्तं जाणन्तियाए वि ॥ ५६ ॥
धम्मज्झाणोवगया, खद्धा मरिऊण देवलोगम्मि । उववन्ना कयपुण्णा, देवी दिव्वेण रूवेणं ॥ ५७ ॥
जिणिऊण खेयरिन्दे, पुणव्वसू तीए विरहदुक्खत्तो । सणियाणो पव्वइओ, दुमसेणमुणिस्स पासम्मि ॥ ५८ ॥

---

छीन लिया है ? (४३) इस तरह गद्गद् कण्ठसे विप्रलाप करके दुःखित और हताश वह कन्या उस घोर जंगलमें रहने लगी। (४४)

भूख और प्याससे पीड़ित वह पत्र एवं फलका आहार करनेवाली कन्या अष्टम और दशम उपवास करके एक बेर ही खाती थी। (४५) अग्निके तापसे रहित तथा मकानमें न रहनेसे ऐसा शिशिरकाल उसने सर्दीकी भारी पीड़ा सहन करके बिताया। (४६) इसके बाद नानाविध कुसुमोंकी गन्धसे समृद्ध वसन्त-मास आया। उसके पश्चात् प्राणियोंको सन्ताप देनेवाला ग्रीष्मकाल आया। (४७) बादलोंकी गर्जनासे मानों बाद्योंकी ध्वनि करनेवाला, धाराओंके गिरनेसे तड़तड़ आवाज़ करनेवाला और चंचल बिजलीकी कान्तिसे युक्त वर्षाकाल भी व्यतीत हुआ। (४८) इस तरह उस अनंगशराने तीन हज़ार वर्ष तक तपश्चरण किया। इसके बाद संवेगयुक्त उसने संलेखनाके लिए निश्चय किया। (४९) चतुर्विध आहार एवं शरीर आदि सबका प्रत्याख्यान करके उसने कहा कि यहाँसे सौ हाथसे आगे मैं नहीं जाऊँगी। (५०)

नियमधारणका छठा दिन व्यतीत होनेपर लब्धिदास नामका एक खेचर मेरुको प्रणाम करके लौट रहा था। (५१) उसे देखकर वह नीचे उतरा। पिताके पास ले जानेके लिए रुके हुए उसने कहा कि तुम्हारा यहाँ क्या काम है ? तुम अपने देश चले जाओ। (५२) लब्धिदास शीघ्र ही चक्रवर्तीके पास गया और उसके साथ जहाँ वह योगयुक्ता अनंगशरा थी वहाँ आया। (५३) चक्रवर्ती नीचे उतरा और अजगर द्वारा खाई जाती उसको देखा। रो-धोकर वह शीघ्र ही अपने नगरकी ओर चल पड़ा। (५४) तीव्र वैराग्य जिसे उत्पन्न हुआ है ऐसे त्रिभुवनानंद चक्रवर्तीने बाईस हज़ार पुत्रोंके साथ श्रमणत्व प्राप्त किया। (५५) वहाँ खाई जाती उस बालाने मंत्र जानते हुए भी कृपावश उस पापी अजगरको नहीं मारा। (५६) धर्मध्यानमें लीन पुण्यशाली वह भक्षित होनेपर मर करके देवलोकमें उत्पन्न हुई और दिव्य रूपवाली देवी हुई। (५७) खेचरेन्द्रोंको जीतकर पुनर्वसुने उसके विरहसे दुःखित हो द्रुमसेन मुनिके पास निदानयुक्त दीक्षा ली। (५८) बादमें तपका आचरण

---

१. णोसारिओ—प्रत्य०।

तत्तो सो चरिय तवं, कालगओ सुरवरो समुप्पन्नो । चइऊण दहरहसुओ, जाओ च्चिय लक्खणो एसो ॥ ५९ ॥
तत्तो साऽणङ्गसरा, कमेण चइऊण देवलोगाओ । दोणघणरायधूया, विसल्लनामा समुप्पन्ना ॥ ६० ॥
जेणं चिय अन्नभवे, तव-चरणं अज्जियं सउवसग्गं । तेणं इमा विसल्ला, बहुरोगपणासिणी जाया ॥ ६१ ॥
बहुविहरोगामूलं, वाऊ अइदारुणो समुप्पन्नो । परिपुच्छिएण मुणिणा, तस्स वि य समुब्भवो सिट्ठो ॥ ६२ ॥

वायुरोगोत्पत्तिकारणम्—

गयपुरनयरनिवासी, विञ्झो नामेण बहुधणापुण्णो । भण्डं घेत्तूण गओ, साएयपुरिं महिसएहिं ॥ ६३ ॥
सो तत्थ मासमेगं, अच्छइ भण्डस्स कारणे सेट्ठी । ताव य से वरमहिसो, पडिओ भाराइरेगेणं ॥ ६४ ॥
कम्मपरिनिज्जराए, मओ य पवणासुरो समुप्पन्नो । सेयंकरपुरसामी, पवणावत्तो त्ति नामेणं ॥ ६५ ॥
अवहिविसएण देवो, नाऊणं पुव्वजम्मसंबन्धं । ताहे जणस्स सिग्घं, चिन्तेइ वहं परमरुट्ठो ॥ ६६ ॥
जो सो मज्झ जणवओ, पायं ठविऊण उत्तमङ्गम्मि । वच्चन्तओ य लोगो, तस्स फुडं निग्गहं काहं ॥ ६७ ॥
एव परिचिन्तिऊणं, सहसा देसे पुरे य आरुट्ठो । देवो पउञ्जइ तओ, बहुरोगसमुब्भवं वाउं ॥ ६८ ॥
सो तारिसो उ पवणो, बहुरोगसमुब्भवो विसल्लाए । नीओ खणेण पलयं, तेणं चिय ण्हाणसलिलेणं ॥ ६९ ॥
भरहस्स जहा सिट्ठं, साहूणं सव्वभूयसरणेणं । भरहेण वि मज्झ पहू, मए वि तुज्झं समक्खायं ॥ ७० ॥
अहिसेयजलं तीए, तुरियं आणेहि तत्थ गन्तूणं । जीवइ तेण कुमारो, न पुणो अन्नेण भेएणं ॥ ७१ ॥

अहो ! नराणं तु समत्थलोए, अवट्ठियाणं पि हु मच्चुमग्गो ।
समज्जियं जं विमलं तु कम्मं, करेइ ताणं सरणं च खिप्पं ॥ ७२ ॥

॥ इय पउमचरिए विसल्लापुव्वभवाणुकित्तणं नाम तिसट्ठं पव्वं समत्तं ॥

---

करके मरनेपर वह देवरूपसे उत्पन्न हुआ । वहाँसे च्युत होनेपर वह दशरथका पुत्र यह लक्ष्मण हुआ है । (५९) वह अनंगशरा भी देवलोकसे च्युत होकर द्रोणघन राजाकी विशल्या नामकी पुत्रीके रूपमें उत्पन्न हुई है । (६०) चूँकि पूर्वभवमें उपसर्गके साथ तपश्चरण किया था, इसलिए यह विशल्या बहुत रोगोंका नाश करनेवाली हुई है । (६१)

एक बार नानाविध रोगोंकी कारणभूत अतिदारुण हवा उत्पन्न हुई । पूछनेपर मुनिने उसकी उत्पत्तिके बारेमें कहा । (६२) गजपुर नामक नगरमें रहनेवाला विन्ध्य नामक अतिसम्पन्न व्यापारी भैंसोंके ऊपर बेचनेके पदार्थ लेकर साकेतपुरीमें गया । (६३) वह वहाँ विक्रेय पदार्थोंके कारण एक महीना ठहरा । इस बीच उसका एक उत्तम भैंसा अधिक भारकी वजहसे गिर पड़ा । (६४) कर्मकी निर्जराके कारण मरनेपर वह पवनासुरके रूपमें उत्पन्न हुआ और पवनावर्तके नामसे श्रेयस्करपुर नामक नगरका स्वामी हुआ । (६५) अवधिज्ञानसे उस देवने पूर्वजन्मका वृत्तान्त जान लिया । तब अत्यन्त रुष्ट वह शीघ्र ही लोगोंके विनाशके बारेमें सोचने लगा । (६६) जनपदके वे लोग जो मेरे सिरपर पैर रखकर जाते थे उनको मैं अवश्य ही दण्ड दूँगा । (६७) ऐसा सोचकर देश और नगरपर सहसा रुष्ट उस देवने अनेक रोग पैदा करनेवाली हवा फैलाई । (६८) बहुत रोगोंके उत्पादक वैसे पवनको विशल्याने क्षणभरमें स्नानजलसे नष्ट कर डाला । (६९)

हे प्रभो ! सर्वभूतशरण मुनिने भरतसे और भरतने मुझसे जैसा कहा था वैसा मैंने आपसे कहा है । (७०) वहाँ जाकर उसका अभिषेक जल फौरन ही लाओ । उससे कुमार जी उठेगा, अन्य किसी कारणसे नहीं । (७१) अहो ! समस्त लोकमें स्थित मनुष्योंका मृत्युपथ कैसा है ! जो विमल कर्म अर्जित किया होता है वही उनकी रक्षा करता है और वही शरणरूप होता है । (७२)

॥ पद्मचरितमें विशल्याके पूर्वभवोंका कथन नामक तिरसठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ६४. विसल्लाआगमणपव्वं

सुणिऊण वयणमेयं, सेणिय ! रामो तओ सुपरितुट्ठो । विज्जाहरेहि समयं, करेइ मन्तं गमणकज्जे ॥ १ ॥
जम्बूनयाइएहिं, मन्तीहिं राहवो तओ भणिओ । पेसेह जलस्स इमे, अङ्गय-हणुयन्त-जणयसुया ॥ २ ॥
भामण्डलो य हणुओ, सुग्गीवसुओ य रामदेवेणं । भणिया साएयपुरी, वच्चह उदयस्स कज्जेणं ॥ ३ ॥
आणं पडिच्छिऊणं, अह ते विज्जाहरा खणद्धेणं । पत्ता साएयपुरिं, नरिन्दभवणम्मि ओइण्णा ॥ ४ ॥
संगीयएण भरहो, उवगिज्जन्तो विबोहिओ सिग्घं । भवणाउ समोइण्णो, अह पुच्छइ खेयरे तुट्ठो ॥ ५ ॥
सीयाहरणनिमित्तं, पहओ लच्छीहरो य सत्तीए । भरहस्स तेहि सिट्ठं, कहियं संखेवओ सव्वं ॥ ६ ॥
सोऊण इमं भरहो, रुट्ठो दावेइ तो महाभेरी । हय-गय-रहेहि समयं, सन्नद्धो तक्खणं चेव ॥ ७ ॥
सोऊण भेरिसद्दं, सव्वो साएयपुरवरीलोगो । किं किं ? ति उल्लवन्तो, भयविहलविसंठुलो जाओ ॥ ८ ॥
भणइ जणो किं एसो, अइविरियसुओ इहागओ रत्तिं ? । भरहस्स छिद्दहाई, जो निययं चेव पडिकूलो ॥ ९ ॥
एयं घेत्तूण लहुं, मणिकणयं रुप्पयं पवालं च । वत्थाहरणं च बहुं, करेह भूमीहरल्लीणं ॥ १० ॥
रह-गय-तुरयारूढा, सुहडा सत्तुग्घयाइया सव्वे । सन्नद्धबद्धकवया, भरहस्स घरं समल्लीणा ॥ ११ ॥
रणपरिहत्थुच्छाहं, भरहं दट्ठूण गमणतत्तिल्लं । तो भणइ जणयतणओ, जं भण्णसि तं निसामेहि ॥ १२ ॥
लङ्कापुरी नराहिव !, दूरे लवणो य अन्तरे उयही । भीमो अणोरपारो, कह तं लङ्घसि पयचारी ? ॥ १३ ॥
भरहेण वि सो भणिओ, कायव्वं किं मएत्थ करणिज्जं ? । साहेहि मज्झ सिग्घं, जेण पणामेमि ते सव्वं ॥ १४ ॥

---

## ६४. विशल्याका आगमन

हे श्रेणिक ! यह वचन सुनकर अत्यन्त परितुष्ट राम गमनके लिए विद्याधरोंके साथ परामर्श करने लगे। (१) तब जाम्बूनद आदि मंत्रियोंने रामसे कहा कि इन अंगद, हनुमान तथा जनकसुतको पानी लानेके लिए भेजो। (२) रामने भामण्डल, हनुमान एवं सुग्रीवपुत्र अंगदसे कहा कि पानीके लिए तुम साकेतपुरी जाओ। (३) आज्ञा मान्य रखकर वे विद्याधर क्षणार्धमें ही साकेतपुरीमें पहुँच गये और राजभवनमें उतरे। (४) संगीतके द्वारा गुणगान किया जाता भरत शीघ्र ही उठा। सन्तुष्ट वह भवनमेंसे नीचे उतरा और खेचरोंसे पूछा। (५) सीताहरणके कारण लक्ष्मण शक्ति द्वारा आहत हुआ है, यह उन्होंने भरतसे कहा तथा सारी बात संक्षेपसे कह सुनाई। (६) यह सुनकर क्रुद्ध भरतने महाभेरी बजाई और तत्काल ही घोड़े, हाथी एवं रथके साथ तैयार हो गया। (७) भेरीका शब्द सुनकर साकेतपुरीमें रहनेवाले सबलोग 'क्या है ? क्या है ?' ऐसा कहते हुए भयसे विह्वल और व्याकुल हो गये। (८) लोग कहने लगे कि क्या सर्वदाका विरोधी और भरतके दोष देखकर घात करनेवाला अतिवीर्यका पुत्र रातमें यहाँ आया है ? (९) मणि, सोना, चाँदी, प्रवाल तथा बहुतसे वस्त्राभरण— इन सबको जल्दी ही लेकर भूमिगृहमें जमा कर डालो। (१०) रथ, हाथी और घोड़े पर सवार शत्रुघ्न आदि सब सुभट तैयार हो और कवच पहनकर भरतके भवनमें आये। (११) युद्धके लिए परिपूर्ण उत्साहवाले तथा गमनके लिये तत्पर भरतको देखकर जनकसुत भामण्डलने कहा कि मैं आपसे जो कहता हूँ वह आप ध्यानसे सुनें। (१२)

हे नराधिप ! लवणसमुद्रके बीचमें लंकापुरी आई है। वह समुद्र भयंकर और अतिविस्तीर्ण है। पैरोंसे चलनेवाले आप उसको कैसे लाँघ सकेंगे ? (१३) इस पर भरतने उसे कहा कि तो फिर यहाँ क्या कार्य करना चाहिए यह मुझे तुम शीघ्र ही कहो जिससे वह सब मैं उपस्थित करूँ। (१४) तब भामण्डलने कहा कि, हे महायश ! विशल्याका यह

तो भणइ जणयतणओ, एयं ण्हाणोदयं विसल्लाए । अम्हं देहि महायस !, मा वक्खेवं कुणसु एत्तो ॥ १५ ॥
एएण सित्तमेत्तो, जीवइ लच्छीहरो निरुत्तेणं । वच्चामो तेण लहुं, मरइ पुणो उग्गए सूरे ॥ १६ ॥
भरहेण वि सो भणिओ, किं गहणं पाणिएण एएणं ? । सयमेव सा विसल्ला, जाउ तहिं दोणमेहसुया ॥ १७ ॥
आइट्ठं चिय मुणिणा, जह एसा तस्स पढमकल्लाणी । होही महिलारयणं, न चेव अन्नस्स पुरिसस्स ॥ १८ ॥
दोणघणस्स सयासं, भरहेण य पेसिओ तओ दूओ । न य देइ सो विसल्लं, सन्नद्धो पुत्तबलसहिओ ॥ १९ ॥
सो केगईए गन्तुं, पबोहिओ सुमहुरेहि वयणेहिं । ताहे परितुट्ठमणो, दोणो धूयं विसज्जेइ ॥ २० ॥
भामण्डलेण तो सा, आरुहिया अत्तणो वरविमाणे । कन्नाण सहस्सेणं, सहिया य नरिन्दधूयाणं ॥ २१ ॥
उप्पइऊण गया ते, सिग्घं संगाममेइणी सुहडा । अग्घाइकयाडोवा, अवइण्णा वरविमाणा णं ॥ २२ ॥
सा वि य तहिं विसल्ला, सुललियसियचामरेहि विज्जन्ती । हंसीव संचरन्ती, संपत्ता लक्खणसमीवं ॥ २३ ॥
सा तीए फुसिय सन्ती, सत्ती वच्छत्थलाउ निप्फिडिया । कामुयघरस्स नज्जइ, पदुट्ठमहिला इव पणट्ठा ॥ २४ ॥
विप्फुरियाणलनिवहा, सा सत्ती नहयलेण वच्चन्ती । हणुवेण समुप्पइउं, गहिया अइवेगवन्तेणं ॥ २५ ॥

अमोघविजयाशक्तिः—

अह सा खणेण जाया, वरमहिला दिव्वरूवसंपन्ना । भणइ तओ हणुयन्तं, मुञ्चसु मं नत्थि मे दोसो ॥ २६ ॥
सत्ती अमोहविजया, नामेण अहं तिलोगविक्खाया । लङ्काहिवस्स दिन्ना, तुट्ठेणं नागराएणं ॥ २७ ॥
कइलासपव्वओवरि, तइया वालिस्स जोगजुत्तस्स । उक्कत्तेऊण भुया, कया य वीणा दहमुहेणं ॥ २८ ॥
चेइयघराण पुरओ, जिणचरियं तत्थ गायमाणस्स । परितोसिएण दिन्ना, धरणेण अहं दहमुहस्स ॥ २९ ॥
सा हं न केणइ पहू !, पुरिसेणं निज्जिया तिहुयणम्मि । मोत्तूण विसल्लं वि हु, दुस्सहतेयं गुणकरालं ॥ ३० ॥
एयाए अन्नजम्मे, घोरं समुवज्जियं तवोकम्मं । असण-तिसा-सीया-ऽऽयवसरीरपीडं सहन्तीए ॥ ३१ ॥

---

स्नानोदक आप हमें दें । आप इसमें देरी न करें । (१५) इससे सिक्त होते ही लक्ष्मण अवश्य जी उठेंगे । इसलिए हम जल्दी ही जायँ । सूर्योदय होने पर तो वह मर जायेंगे । (१६) भरतने भी उसे कहा कि इस जलका तो लेना ही क्या, द्रोणमेघकी पुत्री वह विशल्या स्वयं ही वहाँ जाय । (१७) मुनिने कहा है कि यह महिलारत्न उसकी पटरानी होगी, दूसरे पुरुषकी नहीं । (१८) द्रोणमेघके पास तब भरतने दूत भेजा । पुत्र एवं सेनाके साथ तैयार उसने विशल्या न दी । (१९) कैकईने जाकर अत्यन्त मीठे वचनोंसे उसे समझाया । तब मनमें प्रसन्न हो द्रोणने लड़कीको भेजा । (२०) उसके बाद भामण्डलने राजाओंकी एक हज़ार कन्याओंसे युक्त उसे अपने उत्तम विमानमें बिठाया । (२१) उड़ करके वे सुभट शीघ्र ही संग्रामभूमि पर गये । उत्तम विमानोंकी अर्घ्य आदिसे पूजा करके वे नीचे उतरे । (२२) सुन्दर चँवर जिसे डोले जाते हैं ऐसी विशल्या भी हंसीकी भाँति गमन करती हुई लक्ष्मणके पास पहुँची । (२३) उसके द्वारा छूए जाने पर वह शक्ति वक्षस्थलमेंसे बाहर निकली । उस समय वह कामी पुरुषके घरमेंसे निकलनेवाली दुष्ट महिलाकी भाँति ज्ञात होती थी । (२४) आकाश मार्गसे जानेवाली उस विस्फुरित अग्निसमूहसे युक्त शक्तिको अतिवेगवाले हनुमानने कूदकर पकड़ लिया । (२५)

वह शक्ति क्षणभरमें दिव्यरूपसम्पन्न एक सुन्दर स्त्री हो गई । इसके पश्चात् उसने हनुमानसे कहा कि तुम मुझे छोड़ दो । इसमें मेरा दोष नहीं है । (२६) मैं त्रिलोकमें विख्यात अमोघविजया नामकी शक्ति हूँ । तुष्ट नागराज द्वारा लंकेश रावणको मैं दी गई थी । (२७) पहले जब वालि कैलास पर्वतके ऊपर योगयुक्त था तब रावणने भुजाको चीरकर वीणा बनाई थी । (२८) वहाँ चैत्यगृहोंके समक्ष जिनचरितका गान करनेवाले रावणको प्रसन्न धरणेन्द्र देवके द्वारा मैं दी गई थी । (२९) हे प्रभो ! दुस्सह तेजवाली तथा गुणोंके कारण उन्नत ऐसी विशल्याको छोड़कर मैं त्रिभुवनमें किसी पुरुष द्वारा जीती नहीं गई हूँ । (३०) भूख, प्यास, शीत एवं आतप तथा शरीरपीड़ा सहन करनेवाली उसने पूर्वजन्ममें घोर तप करनेसे उत्पन्न होनेवाला कर्म अर्जित किया था । (३१) हे सुपुरुष ! परभवमें सम्यक्

जिणवरतवस्स पेच्छसु, माहप्पं परभवे सुचिण्णस्स । जेणेरिसाइं सुपुरिस !, साहिज्जन्तीह कज्जाइं ॥ ३२ ॥
अहवा को इहलोगम्मि विम्हओ साहिएण कज्जेणं ? । पावइ जेण सिवसुहं, जीवा कम्मक्खयं काउं ॥ ३३ ॥
मुञ्च परायत्ता हं, इमाएँ परिनिज्जिया तवबलेण । वच्चामि निययठाणं, खमसु महं सामि ! दुच्चरियं ॥ ३४ ॥
काऊण समुल्लावं, एवं तो सत्तिदेवयं हणुओ । मुञ्चइ संभमहियओ, निययट्ठाणं च संपत्ता ॥ ३५ ॥
सा दोणमेहधूया, समयं कन्नाहि विणयसंपन्ना । नमिऊण रामदेवं, उवविट्ठा लक्खणसमीवे ॥ ३६ ॥
परिमुसइ लक्खणं सा, मुद्धा वरकमलकोमलकरेसु । गोसीसचन्दणेण य, अणुलिम्पइ अङ्गमङ्गाइं ॥ ३७ ॥
अन्नं पिव संपत्तो, जम्मं लच्छीहरो सुहपसुत्तो । आयम्बनयणजुयलो, पचलियबाहू समुस्ससिओ ॥ ३८ ॥
संगीयएण तो सो, उवगिज्जन्तो समुट्ठिओ सहसा । रुट्ठो पलोयमाणो, जंपइ सो रावणो कत्तो ? ॥ ३९ ॥
रोमञ्चकक्कसेणं, विहसियवयणेण पउमनाहेणं । अवगूहिओ कणिट्ठो, भणिओ य रिवू पणट्ठो सो ॥ ४० ॥
सिट्ठं च निरवसेसं, सत्तीपहराइयं जहावत्तं । जणिओ य महाणन्दो, मन्दरपमुहेहिं सुहडेहिं ॥ ४१ ॥
पउमवयणेण दिन्नं, करेण तं चन्दणं विसल्लाए । दिव्वाउहपहयाणं, इन्दइपमुहाण सुहडाणं ॥ ४२ ॥
ते चन्दणोदएणं, अहिसित्ता खेयरा गया तुरिया । जाया य विगयसल्ला, संपत्ता निव्वुइं परमं ॥ ४३ ॥
सा तत्थ चन्दवयणा, दोणसुया ललियरूवलायण्णा । लच्छीहरस्स पासे, विभाइ देवि व इन्दस्स ॥ ४४ ॥
सव्वम्मि सुपडिवत्ते, सोमित्ती राहवस्स वयणेणं । परिणेइ दढधिईओ, तत्थ विसल्ला विभूईए ॥ ४५ ॥

एवं नरा पुव्वभवज्जिएणं, धम्मेण जायन्ति विमुक्कदुक्खा ।
पावन्ति दिव्वाणि जहिच्छियाणि, लोए पहाणं विमलं जसं च ॥ ४६ ॥

॥ इय पउमचरिए विसल्लाआगमणं नाम चउसट्ठिमं पव्वं समत्तं ॥

---

प्रकारसे आचरित जिनवरके तपका माहात्म्य देखो, जिससे इस भवमें ऐसे कार्य सिद्ध होते हैं । (३२) अथवा इस लोकमें साधित कार्यके लिए विस्मयकी क्या बात है, क्योंकि उससे तो जीव कर्मक्षय करके मोक्षसुख भी प्राप्त करते हैं । (३३) इसके तपोबलसे मैं पराजित हुई हूँ । मैं परायत्त हूँ, इसलिए मुझे छोड़ दो । मैं अपने स्थान पर जाऊँ । हे स्वामी ! मेरा दुश्चरित क्षमा करो । (३४) इस प्रकार सम्भाषण करनेवाली उस शक्तिदेवताको हृदयमें भयभीत हनुमानने छोड़ दिया । वह अपने स्थान पर चली गई । (३५)

विनयसम्पन्न वह द्रोणमेघकी पुत्री विशल्या कन्याओंके साथ रामको नमस्कार करके लक्ष्मणके पास जा बैठी । (३६) उस मुग्धाने कमलके समान कोमल उत्तम हाथोंसे लक्ष्मणको सहलाया तथा गोशीर्षचन्दनसे उसके अंग-प्रत्यंगपर लेप किया । (३७) आरामसे सोये हुए, किंचित रक्तवर्णके नेत्रयुगलवाले, जिसके हाथ कुछ हिल रहे हैं ऐसे तथा उच्छ्वास प्राप्त लक्ष्मणने मानो दूसरा जन्म पाया । (३८) संगीतके द्वारा गुणगान किया जाता वह सहसा उठ खड़ा हुआ । रुष्ट वह चारों ओर देखता हुआ कहने लगा कि वह रावण कहाँ है ? (३९) रोमांचके कारण कर्कश तथा हास्ययुक्त मुखवाले रामने छोटे भाईका आलिंगन किया और कहा कि वह शत्रु नष्ट हो गया । (४०) शक्तिके प्रहार आदि, जो हुआ था—यह सब कहा और मन्दर आदि सुभटोंके द्वारा महा आनंद मनाया गया । (४१) रामके कहनेसे विशल्याने वह चन्दन दिव्य आयुधोंसे आहत इन्द्रजित आदि सुभटोंको लगाया । (४२) चन्दनजलसे अभिषिक्त वे खेचर शल्यरहित हो और परम आनन्द प्राप्त करके जल्दी ही चले गये । (४३)

सुन्दर रूप और लावण्यसे युक्त तथा चन्द्रके समान मुँहवाली वह द्रोणसुता विशल्या लक्ष्मणके पास इन्द्रकी देवीकी भाँति शोभित हो रही थी । (४४) सब कार्य अच्छी तरहसे सम्पन्न होनेपर रामके कहनेसे अतिशय धैर्यवाले लक्ष्मणने धामधूमके साथ विशल्यासे वहाँ विवाह किया । (४५) इस तरह मनुष्य पूर्वभवमें अर्जित धर्मसे दुःखमुक्त होते हैं, यथेच्छ दिव्य पदार्थ प्राप्त करते हैं और लोकमें उत्तम एवं विमल यश उन्हें मिलता है । (४६)

॥ पद्मचरितमें विशल्याका आगमन नामक चौसठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ६५. रावणदूयाभिगमणपव्वं

अह लक्खणं विसल्लं, चारियपुरिसेसु साहियं एत्तो । सुणिऊण रक्खसवई, मन्तीहि समं कुणइ मन्तं ॥ १ ॥
विविहकलागमकुसलो, मयङ्कनामो तओ भणइ मन्ती । रूससि जइ वा तूससि, तह वि य निसुणेहि मह वयणं ॥ २ ॥
रामेण लक्खणेण य, विज्जाओ सीह-गरुडनामाओ । लद्धाउ अयत्तेणं, तुज्झ समक्खं इहं सामि ! ॥ ३ ॥
बद्धो य भाणुयण्णो, समयं पुत्तेहि तुज्झ संगामे । सत्तीएँ निरत्थत्तं, जायं च अमोहविज्जाए ॥ ४ ॥
जइ जीवइ निक्खुत्तं, सोमित्ती तह वि तुज्झ पुत्ताणं । दीसइ सामि ! विणासो, समयं चिय कुम्भयण्णेणं ॥ ५ ॥
सयमेव एवमेयं, नाऊणऽम्हेहि जाइओ सन्तो । अणुचरसु धम्मबुद्धिं, सामिय ! सीयं समप्पेहि ॥ ६ ॥
पुव्वपुरिसाणुचिण्णा, मज्जाया पालिया सह जणेणं । बन्धवमित्ताण[1] हियं, होइ फुडं सन्धिकरणेणं ॥ ७ ॥
पायवडिएहि एवं, जं भणिओ मन्तिणेहि दहवयणो । गमियं करेइ दूयं, सामन्तं नाम नामेणं ॥ ८ ॥
मन्तीहि समुदएणं, संदिट्ठं सुन्दरं तु दूयस्स । नवरं महोसहं पिव, सुदूसियं रावणऽत्थेणं ॥ ९ ॥
उत्तमकुलसंभूओ, दूओ नय-विणय-सत्तिसंपन्नो । रामस्स सन्नियासं, सामन्तो पत्थिओ सिग्घं ॥ १० ॥
पायवडिओ निविट्ठो, सामन्तो भणइ राहवं एत्तो । लङ्काहिवस्स वयणं, कहिज्जमाणं निसामेहि ॥ ११ ॥
जुज्झेण किर न कज्जं, सपच्चवाएण जणविणासेणं । बहवो गया खयन्तं, पुरिसा जुज्झाहिमाणेणं ॥ १२ ॥
जंपइ लङ्काहिवई, कुणसु पयत्तेण सह मए संधी । न य घेप्पइ पञ्चमुहो, विसमगुहामज्झयारत्थो ॥ १३ ॥

## ६५. रावणके दूतका आगमन

गुप्तचरोंने शल्यरहित लक्ष्मणके बारेमें कहा । यह सुनकर राक्षसपति रावण मंत्रियोंके साथ मंत्रणा करने लगा । (१) तब विविध कलाओं तथा शास्त्रोंमें कुशल मृगाङ्क नामके मंत्रीने कहा कि आप रुष्ट हों अथवा तुष्ट हों, फिर भी मेरा वचन सुनें । (२) हे स्वामी ! यहाँ आपके समक्ष ही राम एवं लक्ष्मणने बिना किसी प्रयत्नके ही सिंह एवं गरुड़ नामकी विद्याएँ प्राप्त की हैं । (३) संग्राममें आपके पुत्रोंके साथ भानुकर्णको बाँधा और अमोघविद्या शक्ति भी निकम्मी हो गई । (४) हे स्वामी ! यदि लक्ष्मण अवश्य जीवित हुआ है तो कुम्भकर्णके साथ आपके पुत्रोंका विनाश दिखाई पड़ता है । (५) वस्तुस्थिति इसी प्रकार है ऐसा स्वयमेव जानकर हमारी यही याचना है कि, स्वामी ! आप धर्मबुद्धिका अनुसरण करें और सीताको सौंप दें । (६) पूर्वपुरुषों द्वारा अनुष्ठित मर्यादाका लोगोंके साथ पालन करनेसे तथा सन्धि कर लेनेसे भाई तथा मित्रोंका अवश्य ही हित होगा । (७)

पैरोंमें पड़कर मंत्रियोंने जब रावणसे ऐसा कहा तब उसने सामन्त नामके दूतको भेजा । (८) मंत्रियोंने प्रसन्नताके साथ दूतको सुंदर संदेश दिया, परन्तु रावणने उसे अर्थसे, महौषधकी भाँति, अत्यन्त दूषित कर दिया । (९) उत्तम कुलमें उत्पन्न तथा नय, विनय एवं शक्तिसे सम्पन्न दूत सामन्तने रामके पास जानेके लिए शीघ्र ही प्रस्थान किया । (१०) पैरोंमें गिरकर ( अर्थात् नमस्कार करके ) और बैठनेपर सामन्तने रामसे कहा कि लंकाधिप रावणका जो संदेश मैं कहता हूँ उसे आप सुनें । (११)

पापपूर्ण और लोकविनाशक युद्धका कोई प्रयोजन नहीं है । युद्धके अभिमानसे बहुतसे पुरुष विनाशको प्राप्त हुए हैं । (१२) लंकाधिपति कहते हैं कि तुम मेरे साथ समझ-बूझकर सन्धि कर लो । विषम गुफामें रहा हुआ सिंह पकड़ा नहीं जाता । (१३) हे राम ! जिसने युद्धभूमिमें इन्द्रको बाँधा था तथा बहुतसे सुभटोंको हराया है उस महात्मा

१. बन्धवपुत्ताण—मु० ।

बद्धो जेण रणमुहे, इन्दो परिनिज्जिया भडा बहवे । सो रावणो महप्पा, राहव ! किं ते असुयपुव्वो ? ॥ १४ ॥
पायाले गयणयले, जले थले जस्स वच्चमाणस्स । न खलिज्जइ गइपसरो, राहव ! देवासुरेहिं पि ॥ १५ ॥
लवणोदहिपरियन्तं, वसुहं विज्जाहरेसु य समाणं । लङ्कापुरीऍ भागे, दोण्णि तुमं देमि तुट्ठो हं ॥ १६ ॥
पेसेहि मज्झ पुत्ते, मुञ्चसु एक्कोयरं निययबन्धुं । अणुमण्णसु जणयसुया, जइ इच्छसि अत्तणो खेमं ॥ १७ ॥
तो भणइ पउमनाहो, न य मे रज्जेण कारणं किंचि । जं अन्नपणइणिसमं, भोगं नेच्छामि महयं पि ॥ १८ ॥
पेसेमि तुज्झ पुत्ते, सहोयरं चेव रावण ! निरुत्तं । होहामि सुपरितुट्ठो, जइ मे सीयं समप्पेहि ॥ १९ ॥
एयाऍ समं रण्णे, भमिहामि सुमित्तिपरिमिओ अहयं । भुञ्जसु तुमं दसाणण !, सयलसमत्थं इमं वसुहं ॥२०॥
एयं चिय दूय ! तुमं, तं भणसु तिकूडसामियं गन्तुं । एयं तुज्झ हियरं, न अन्नहा चेव कायव्वं ॥ २१ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, दूओ तो भणइ राहवं एत्तो । महिलापसत्तचित्तो, अप्पहियं नेव लक्खेसि ॥ २२ ॥
गरुडाहिवेण जइ वि हु, पवेसियं जाणजुवलयं तुज्झ । जइ वा छिद्देण रणे, मह पुत्ता सहोयरा बद्धा ॥ २३ ॥
तह वि य किं नाम तुमं, गव्वं अइदारुणं समुव्वहसि । जेणं करेसि जुज्झं ?, न य सीया नेय जीयं ते ॥ २४ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, अहिययरं जणयनन्दणो रुट्ठो । भडभिउडिकयाडोवो, जंपइ महएण सद्देणं ॥ २५ ॥
रे पावदूयकोल्हुय !, दुव्वयणावास ! निब्भओ होउं । जेणेरिसाणि जंपसि, लोगविरुद्धाइं वयणाइं ॥ २६ ॥
सीयाए कहा का वि हु, किं वा अहिखिवसि सामियं अम्हं ? । को रावणो त्ति नामं, दुट्ठो य पसू अचारित्तो ? ॥ २७ ॥
भणिऊण वयणमेयं, जाव य खग्गं लएइ जणयसुओ । लच्छीहरेण ताव य, रुद्धो नयचक्खुणा सहसा ॥ २८ ॥
पडिसद्दएण को वि हु, भामण्डल ! हवइ दारुणो कोवो । एएण मारिएणं, दूएण जसो न निवडइ ॥ २९ ॥

---

रावणके बारेमें क्या आपने पहले नहीं सुना । (१४) हे राघव ! पातालमें, आकाशमें, जलमें, स्थलमें जाते हुए जिसकी गतिके प्रसारको देव और असुर भी रोक नहीं सकते, ऐसे रावणके बारेमें क्या तुमने पहले नहीं सुना ? (१५) तुष्ट मैं तुम्हें विद्याधरोंके साथ लवणोदधि तककी पृथ्वी तथा लंकापुरीके दो भाग देता हूँ । (१६) यदि तुम अपनी कुशल चाहते हो तो मेरे पुत्रोंको भेज दो, मेरे अपने सहोदर भाईको छोड़ दो और जनकसुताको अनुमति दो । (१७)

इसपर रामने कहा कि मुझे राज्यसे कोई प्रयोजन नहीं है । अन्यकी पत्नीकी भाँति महान् भोगकी भी मैं अभिलाषा नहीं रखता । (१८) हे रावण ! तुम्हारे पुत्रों और भाईको मैं भेजता हूँ । यदि सीता मुझे सौंप दी जाय तो मैं सन्तुष्ट हो जाऊँगा । (१९) लक्ष्मणसे युक्त मैं उसके साथ अरण्यमें घूमता फिरूँगा । हे दशानन ! इस सारी पृथ्वीका तुम उपभोग करो । (२०) हे दूत ! त्रिकूटके स्वामी रावणके पास जाकर तुम उससे यह कहो कि यही तुम्हारे लिए हितकर है । इससे उल्टा तुम्हें नहीं करना चाहिए । (२१)

ऐसा वचन सुनकर दूतने रामसे कहा कि स्त्रीमें आसक्त मनवाले तुम अपना हित नहीं देखते । (२२) यद्यपि गरुडाधिप ने तुम्हें दो वाहन दिये हैं और कपटसे मेरे भाई और पुत्रोंको युद्धमें तुमने पकड़ लिया है तथापि तुम्हारा क्या हिसाब है ? तुम्हें जो अतिदारुण गर्व उत्पन्न हुआ है उससे तुम युद्ध करते हो, परन्तु न तो तुम्हें सीता ही मिलेगी और न तुम्हारे प्राण ही बचेंगे । (२३-२४)

दूतका यह कथन सुनकर जनकनन्दन भामण्डल बहुत ही गुस्सेमें हो गया । भृकुटिका भयंकर आटोप करके और चिल्लाकर उसने कहा कि अरे पापी और सियार जैसे दूत ! तुम निर्भय होकर ऐसे लोकविरुद्ध वचन कहते हो, अतएव तुम दुर्वचनोंके आवासरूप हो । (२५-२६) सीताकी तो क्या बात, तुम हमारे स्वामीका तिरस्कार क्यों करते हो ? दुष्ट, पशु तुल्य और दुश्चरित रावण कौन होता है ? (२७) ऐसा कहकर भामण्डल जैसे ही तलवार उठाता है वैसे ही नीति-विचक्षण लक्ष्मणने उसे एकदम रोका । (२८) हे भामण्डल ! किसी तरहका प्रत्युत्तर देनेसे दारुण क्रोध ही होता है । अतः दूतको मारनेसे यश

न य बम्भणं न समणं, न य दूयं नेय बालयं वुड्ढं । न य घायन्ति मणुस्सा, हवन्ति जे उत्तमा लोए ॥ ३० ॥
लच्छीहरेण रुद्धे, एत्तो भामण्डले भणइ दूओ । राहव ! वेयारिज्जसि, इमेहि भिच्चेहि मूढेहिं ॥ ३१ ॥
नाऊण य अप्पहियं, अहवा हियएण मुणिय दोस-गुणं । परिचयसु जणयतणयं, भुञ्जसु पुहइं चिरं कालं ॥ ३२ ॥
पुप्फविमाणारूढो, सहिओ कन्नाण तिहि सहस्सेहिं । राहव ! लीलायन्तो, इन्दो इव भमसु तेलोक्कं ॥ ३३ ॥
एवं समुल्लवन्तो, भडेहि निब्भच्छिओ गओ दूओ । साहइ रक्खसवइणो, जं भणियं रामदेवेणं ॥ ३४ ॥
बहुगाम-नयर-पट्टणसमाउला वसुमई महं सामी । देइ तुह गय-तुरङ्गे, पुप्फविमाणं च मणगमणं ॥ ३५ ॥
वरकन्नाण सहस्सा, तिण्णि उ सीहासणं दिणयराभं । ससिनिम्मलं च छत्तं, जइ से अणुमन्नसे सीया ॥ ३६ ॥
वयणाइं एवमाई, पुणरुत्तं देव ! सो मए भणिओ । पउमो एगग्गमणो, सीयागाहं न छड्डेइ ॥ ३७ ॥
भणइ पउमो महाजस !, जह तुज्झ इमाइं जंपमाणस्स । जीहा कह न य पडिया, पसिढिलवासिप्फलं चेव ? ॥ ३८ ॥
सुरवरभोगेसु वि मे, सीयाए विणा न निव्वुई मज्झं । भुञ्जसु तुम दसाणण !, सयलसमत्थं इमं वसुहं ॥ ३९ ॥
मण-नयणहारिणीओ, भयसु तुमं चेव सव्वजुवईओ । पत्त-फलाहारो हं, सीयाए समं भमीहामि ॥ ४० ॥
वाणरवई वि एत्तो, हसिऊणं भणइ जह तुमं सामी । किं सो गहेण गहिओ, वाऊण व साऽऽसितो होज्जा ? ॥ ४१ ॥
जेणेरिसाइं पलवइ, विवरीयत्थाणि चेव वयणाइं । किं तत्थ नत्थि वेज्जा, जे तुह सामिं तिगिच्छन्ति ? ॥ ४२ ॥
संगाममण्डले वि हु, आवासं सरवरेसु काऊणं । हरिही लक्खणवेज्जो, कामग्गहवेयणं तस्स ॥ ४३ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, तो मे रुट्ठेण वाणराहिवई । भणिओ अहिक्खिवन्तो, तुज्झ वि मरणं समासन्नं ॥ ४४ ॥
भणिओ मे दासरही, कुपुरिसवेयारिओ तुमं संधी । न कुणसि कुणसि विरोहं, कज्जाकज्जं अयाणन्तो ॥ ४५ ॥

---

प्राप्त नहीं होता। (२९) लोकमें जो उत्तम मनुष्य होते हैं वे ब्राह्मण, श्रमण, दूत, बालक और वृद्धका घात नहीं करते। (३०) इस तरह लक्ष्मणने जब भामण्डलको रोका तब दूतने कहा कि हे राघव ! इन मूर्ख भृत्योंसे तुम ठगे गये हो। (३१) अपना हित जान करके अथवा मनसे गुण-दोषका विचार करके तुम सीताका त्याग करो और चिरकालतक पृथ्वीका उपभोग करो। (३२) हे राघव ! तीन हजार कन्याओंके साथ पुष्पक विमानमें आरूढ़ हो इन्द्रकी भाँति लीला करते हुए तुम त्रिभुवनमें भ्रमण करो। (३३)

इस तरह बकवक करनेवाला दूत सुभटों द्वारा अपमानित होनेपर चला गया और रामने जो कुछ कहा था वह राक्षसपति रावणसे कहा। (३४) 'यदि तुम सीताको दे दो तो मेरे स्वामी तुम्हें अनेक ग्राम, नगर एवं पत्तनोंसे व्याप्त पृथ्वी, हाथी एवं घोड़े, मनोनुकूल गमन करनेवाला पुष्पक विमान, तीन हजार उत्तम कन्याएँ, सूर्यके समान कान्तिवाला सिंहासन तथा चन्द्रमाके समान विमल छत्र प्रदान करेंगे'। (३५-३६) हे देव ! मैंने उन्हें ऐसे वचन पुनः पुनः कहे, फिर भी एकाग्र मनवाले रामने सीता का आग्रह नहीं छोड़ा। (३७) हे महायश ! इसपर रामने कहा कि इस तरह कहते हुए तुम्हारी जीभ शिथिल और बासी फलकी भाँति क्यों गिर न गई ? (३८) देवोंके उत्तम भोगोंमें भी सीताके बिना मुझे चैन नहीं पड़ सकता। हे रावण ! इस सारी पृथ्वीका तुम उपभोग करो। (३९) मन और आँखोंको सुन्दर लगनेवाली सब युवतियाँ तुम्हारी सेवा करें। पत्र और फलका आहार करनेवाला मैं सीताके साथ भ्रमण करता रहूँगा। (४०) उस समय वानरपति सुग्रीव भी हँसकर कहने लगा कि तुम्हारा वह स्वामी क्या भूतसे पकड़ा गया है अथवा वायुसे ग्रस्त हुआ है, जिससे वह इस प्रकारके विपरीत अर्थवाले वचन कहता है। क्या वहाँ कोई वैद्य नहीं है जो तुम्हारे स्वामीकी चिकित्सा करे ? (४१-४२) युद्ध-समूहरूपी सरोवरोंमें आवास कराकर लक्ष्मण-रूपी वैद्य उसकी कामरूपी ग्रहसे उत्पन्न वेदनाको दूर करेगा। (४३) यह कथन सुनकर रुष्ट मैंने वानरपतिका अपमान करके उसे कहा कि तेरा भी मरण समीप आया है। (४४) रामको मैंने कहा कि, कुपुरुषके द्वारा प्रतारित होकर कार्य-अकार्य नहीं जाननेवाले तुम सन्धि तो नहीं करते, उल्टा विरोध बढ़ा रहे हो। (४५) और हे राघव ! पैदल योद्धारूपी

पायालवीइपउरं, मयगलगाहाउलं रहावत्तं । राहव! भुयासु तरिउं, किं इच्छसि रावणसमुद्दं? ॥ ४६ ॥
चण्डाणिलेण वि जहा, न चलिज्जइ पउम! दिणयरो गयणे। तह य तुमे दहवयणो, न य जिप्पइ समरमज्झम्मि ॥४७॥
सोऊण मज्झ वयणं, रुट्ठो भामण्डलो सहामज्झे। खग्गं समुग्गिरन्तो, निवारिओ लक्खणेणं ति ॥ ४८ ॥
वाणरभडेसु वि अहं, अहियं निब्भच्छिओ भउव्विग्गो । पक्खी व समुप्पइउं, तुज्झ सयासं समल्लीणो ॥ ४९ ॥
पवयभडसमक्खं तिबसीयाणुबन्धं, रहुवइभणियं जं तं मए तुज्झ सिट्ठं ।
कुणसु निययकज्जं साणुरूवं तुमं तं, विमलजसविसालं भुञ्ज रज्जं समत्थं ॥ ५० ॥

॥ इय पउमचरिए रावणदूयाभिगमणं नाम पञ्चसट्ठं पव्वं समत्तं ॥

## ६६. फग्गुणट्ठाहियामह-लोगनियमकरणपव्वं

सोऊण दूयवयणं, दसाणणो नियमन्तिसमसहिओ । मन्तं कुणइ जयत्थे, गाढं सुयसोगसंतत्तो ॥ १ ॥
जइ वि हु जिणामि सत्तुं, संगामे बहुनरिन्दसंघट्टे । तह वि य मज्झ सुयाणं, दीसइ नियमेण य विणासो ॥ २ ॥
अहवा निसासु गन्तुं, सुत्ताणं वेरियाण उक्खन्दं । दाऊण कुमारवरे, आणेमि अवेइओ सहसा ॥ ३ ॥
एव परिचिन्तयन्तस्स तस्स सहसा समागया बुद्धी । साहेमि महाविज्जं, बहुरूवं नाम नामेणं ॥ ४ ॥
न य सा सुरेहि जिप्पइ, होहिज्जइ अइबला महाविज्जा । परिचिन्तिऊण एवं, सद्दाविय किंकरा भणइ ॥ ५ ॥
सन्तीहरस्स सोहं, सिग्घं चिय कुणह तोरणादीसु । विरएह महापूयं, जिणवरभवणेसु सबेसु ॥ ६ ॥
मन्दोयरीएँ एत्तो, सो चेव भरो समप्पिओ सबो । कोइलमुहलुग्गीओ, तइया पुण फग्गुणो मासो ॥ ७ ॥

---

तरंगोंसे व्याप्त, मद झरनेवाले हाथीरूपी ग्राहोंसे युक्त और रथरूपी भँवरवाले रावणरूपी समुद्रको तुम क्या भुजाओंसे तैरना चाहते हो? (४६) हे राम! जिस तरह प्रचण्ड आँधीसे आकाशमें सूर्य चलित नहीं होता उसी तरह युद्धमें रावण तुमसे जीता नहीं जायगा। (४७) मेरा वचन सुनकर सभाके बीच तलवार खींचनेवाले रुष्ट भामण्डलको लक्ष्मणने रोका। (४८) वानर सुभटोंसे भी अत्यन्त तिरस्कृत मैं भयसे उद्विग्न हो पक्षीकी भाँति उड़कर आपके पास आया हूँ। (४९) वानर-सुभटोंके समक्ष सीताके उत्कट प्रेमसे युक्त रघुपतिने जो कुछ कहा था वह मैंने आपसे निवेदन किया। अब आप अपने अनुरूप कार्य करें तथा विमल यश एवं समस्त विशाल राज्यका उपभोग करें। (५०)

॥ पद्मचरितमें रावणके दूतका अभिगमन नामक पैंसठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ६६. अष्टाह्निका महोत्सव तथा लोगोंका नियमन

दूतका वचन सुनकर पुत्रके शोकसे अत्यन्त सन्तप्त रावणने विजयके लिए अपने मन्त्रियोंके साथ मंत्रणा की। (१) बहुत-से राजाओंके समुदायसे युक्त संग्राममें यदि मैं शत्रुओंको जीत लूँ तब भी मेरे पुत्रोंका विनाश तो निश्चय ही दीखता है। (२) अथवा रात्रिके समय सहसा अज्ञात रूपसे पुत्रोंके वैरियोंको घेरकर और उन्हें छलसे मारकर कुमारोंको ले आऊँ। (३) इस प्रकार सोचते हुए उसे एकदम विचार आया कि बहुरूपा नामकी विद्याकी मैं साधना करूँ। (४) वह महाविद्या अत्यन्त बलवती होती है। उसे तो देव भी जीत नहीं सकते। ऐसा सोचकर उसने भृत्योंसे कहा कि भगवान् शान्तिनाथके मन्दिरको तोरण आदिसे शीघ्र ही सजाओ और सब जिनमन्दिरोंमें महापूजा करो। (५-६) इसका सारा भार मन्दोदरीको सौंपा गया। उस समय कोयलके मुखसे निकलनेवाले संगीतसे युक्त फागुन महीना था। (७)

मुणिसुव्वयस्स तित्थे, जिणभवणालंकियं इमं भरहं । गामउड-सेट्ठि-गहवइ-भवियजणाणन्दियं मुइयं ॥ ८ ॥
सो नत्थि एत्थ गामो, नेव पुरं संगमं गिरिवरो वा । तिय चच्चरं चउक्कं, जत्थ न भवणं जिणिन्दाणं ॥ ९ ॥
ससिकुन्दसन्निभाइं, नाणासंगीयतूरसद्दाइं । नाणाधयचिन्धाइं, नाणाकुसुमच्चियतलाइं ॥ १० ॥
साहुजणसंकुलाइं, तेसंझं भवियवन्दियरवाइं । कञ्चण-रयणमईणं, जिणपडिमाणं सुपुण्णाइं ॥ ११ ॥
धयवडय-छत्त-चामर-लम्बूसा-ऽऽदरिसविरइयघराइं । मणुएहि जिणिन्दाणं, विभूसियाइं समत्थाइं ॥ १२ ॥

फाल्गुनमासे अष्टाह्निकामहोत्सवः—

लङ्कापुरी वि एवं, जिणवरभवणेसु मणभिरामेसु । उवसोहिएसु छज्जइ, महिन्दनयरि व पच्चक्खा ॥ १३ ॥
एवं फग्गुणमासे, वट्टन्ते धवलअट्ठमीमाई । जाव चिय पञ्चयसी, अट्ठाहिमहूसवो लग्गो ॥ १४ ॥
एवं उभयबलेसु वि, नियमग्गहणुज्जओ जणो जाओ । दियहाणि अट्ठ सेणिय!, अन्नो वि हु संजमं कुणइ ॥१५॥
देवा वि देवलोए, चेइयपूयासमुज्जयमईया । सयलपरिवारसहिया, हवन्ति एएसु दियहेसु ॥ १६ ॥
नन्दीसरवरदीवं, देवा गन्तूण अट्ठ दियहाइं । जिणचेइयाण पूयं, कुणन्ति दिव्वेहि कुसुमेहिं ॥ १७ ॥
देवा कुणन्ति ण्हवणं, कञ्चणकलसेसु खीरवारीणं । पत्तपुडएसु वि इहं, जिणाभिसेओ विहेयव्वो ॥ १८ ॥
पूयं कुणन्ति देवा, कञ्चणकुसुमेसु जिणवरिन्दाणं । इह पुण चिलयदलेसुं, नरेण पूया विरइयव्वा ॥ १९ ॥
लङ्कापुरीएँ लोगो, अहियं उच्छाहजणियदढभावो । भूसेइ चेइयहरे, धय-छत्त-पडायमाईसु ॥ २० ॥
गोसीसचन्दणेणं, सिग्घं सम्मज्जिओवलित्ताइं । कणयाइरएण पुणो, रङ्गावलिचित्तियतलाइं ॥ २१ ॥
वज्जिन्दनील-मरगय-मालालम्बन्तदारसोहाइं । सुरहिसुगन्धेसु पुणो, कुसुमेसु कयाइं पूयाइं ॥ २२ ॥

---

भगवान् मुनिसुव्रतके तीर्थमें यह भरतक्षेत्र जिनभवनोंसे अलंकृत और ग्रामसमूह, सेठ, गृहस्थ एवं भव्यजनोंको आनन्द देनेवाला तथा सुखमय था। (८) इसमें कोई ऐसा गाँव, नगर, नदीका संगम-स्थान, पर्वत, तिराहा, चौराहा या चौक नहीं था जिसमें जिनेन्द्रोंका मन्दिर न हो। (९) चन्द्रमा और कुन्द पुष्पके समान सफेद, नानाविध संगीत एवं वाद्योंसे शब्दायमान, अनेक प्रकारके ध्वजा-चिह्नोंसे युक्त, विविध पुष्पोंसे अर्चित प्रदेशवाले, साधुजनोंसे युक्त, तीनों सन्ध्याओंके समय भव्यजनोंकी वन्दनध्वनिसे व्याप्त, स्वर्ण, रत्न एवं मणिमय जिनप्रतिमाओंसे पूर्ण, ध्वजा, पताका, छत्र, चामर, लम्बूष ( गेंदके आकारका एक आभरण ) एवं दर्पण से सजाये हुए गृहवाले—ऐसे जिनवरोंके सारे मन्दिर लोगोंने विभूषित किये। (१०-२) इसी प्रकार लंकापुरी भी मनोहर और अलंकृत जिनभवनोंसे साक्षात् इन्द्रनगरी अलकापुरीकी भाँति शोभित हो रही थी। (१३) इस तरह जब फागुन मास था तब शुक्ल अष्टमीसे पूर्णिमातक अट्ठाई-महोत्सव मनाया गया। (१४) दोनों सेनाओंमें लोग नियम ग्रहण में उद्यत हुए। हे श्रेणिक! आठ दिन तो दूसरे लोग भी संयमका पालन करते हैं। (१५) इन दिनों देव भी देवलोकमें सकल परिवारके साथ चैत्यपूजामें उद्यमशील रहते हैं। (१६) नन्दीश्वर द्वीपमें जाकर देव आठ दिन तक दिव्य पुष्पोंसे जिनचैत्योंकी पूजा करते हैं। (१७) देव सोनेके कलशोंमें क्षीरसागरके जलसे जिनेश्वर भगवानको स्नान कराते हैं, अतः यहाँ पर भी पत्रपुटोंसे जिनाभिषेक करना चाहिए। (१८) स्वर्णपुष्पोंसे देव जिनवरोंकी पूजा करते हैं अतः यहाँ पर भी पुष्पोंसे लोगोंको पूजा करनी चाहिए। (१९)

लंकानगरीमें उत्साहजनित दृढ़ भाववाले लोगोंने ध्वजा, छत्र एवं पताका आदिसे चैत्यगृहोंको सजाया। (२०) बुहारकर गोशीर्षचन्दनसे लीपे गये आँगन शीघ्र ही सोना आदिकी रजसे रचित रंगवल्लीसे चित्रित किये गये। (२१) हीरे, इन्द्रनील एवं मरकतकी लटकती हुई मालाओंसे दरवाजे शोभित हो रहे थे और सुगन्धित गन्धवाले पुष्पोंसे उनमें पूजा की

---

१. बज्झे रामबलअट्ठमी—प्र०।

दारेसु पुण्णकलसा, ठविया दहि-खीर-सप्पिसंपुण्णा। वरपउमपिहियवयणा, जिणवरपूयाभिसेयत्थे ॥ २३ ॥
झल्लरि-हुडुक्क-तिलिमाउलाइं पडुपडह-भेरिपउराइं। वज्जन्ति जिणहरेहिं, जलहरघोसाइं तूराइं ॥ २४ ॥
नयरीएँ भूसणं पिव, भवणालिसहस्समज्झयारत्थं। छज्जइ दसाणणहरं, तुङ्गं कइलाससिहरं व ॥ २५ ॥
तस्स वि य समल्लीणं, तवणिज्जुज्जलविचित्तभत्तीयं। जिणसन्तिसामिभवणं, थम्भसहस्साउलं रम्मं ॥ २६ ॥
उवसोहियं समन्ता, नाणाविहरयणकुसुमकयपूयं। विज्जाएँ साहणट्ठे, पविसइ तं रावणो धीरो ॥ २७ ॥
पडुपडहतूरबहुविह-रवेण संखोहियं व तेलोक्कं। ण्हवणाहिसेयवण्णय-रएण गयणं पि पिञ्जरियं ॥ २८ ॥
बलिकम्म-गन्ध-धूवाइएहि पूया करेइ कुसुमेहिं। लङ्काहिवो महप्पा, विसुद्धगन्धेहि भावेणं ॥ २९ ॥
सेयम्बरपरिहाणो, नियमत्थो कुण्डलुज्जलकवोलो। तिविहेण पणमिऊणं, उवविट्ठो कोट्टिमतलम्मि ॥ ३० ॥
सन्तिजिणस्स अहिमुहो, धीरो होऊण अद्धपलियङ्कं। गहियक्खमालहत्थो, आढत्तो सुमरिउं विज्जं ॥ ३१ ॥
पुव्वं समप्पियभरा, एत्तो मन्दोयरी भणइ मन्तिं। जमदण्डनामधेयं, देहि तुमं घोसणं नयरे ॥ ३२ ॥
अवो! जहा समग्गो, लोगो तव-नियम-सीलसंजुत्तो। जिणवरपूयानिरओ, दयावरो होउ जीवाणं ॥ ३३ ॥
जो पुण कोहवसगओ, करेइ पावं इमेसु दियहेसु। सो होइ घाइयव्वो, जइ वि पिया किं पुणं इयरो? ॥ ३४ ॥
जमदण्डेण पुरजणो, भणिओ मन्दोयरीएँ वयणेणं। मा कुणउ कोइ पावं, एत्थ नरो दुव्विणीओ वि ॥ ३५ ॥
सोऊण मन्तिवयणं वि लोगो, जाओ जिणिन्दवरसासणभत्तिजुत्तो।
सिद्धालयाण विमलाण ससिप्पहाणं, पूयानिओयकरणेसु सया पसत्तो ॥ ३६ ॥

॥ इय पउमचरिए फग्गुणट्ठाहियामहलोगनियमकरणं नाम छासट्ठं पव्वं समत्तं ॥

---

गई थी। (२२) जिनवरके पूजाभिषेकके लिये दही, दूध और घी से भरे हुए तथा मुखभागमें उत्तम पुष्पोंसे ढँके हुए पूर्ण-कलश द्वारपर रखे गये। (२३) झल्लरि, हुडुक्क और तिलिम जैसे वाद्योंसे युक्त बड़े नगारे और भेरियाँ तथा बादलके समान घोष करनेवाले वाद्य जिनमन्दिरोंमें बजने लगे। (२४) हजारों भवनोंके समूहके बीच स्थित नगरीका भूषण जैसा रावणका महल कैलासपर्वतके ऊँचे शिखरकी भाँति शोभित हो रहा था। (२५) उसीके पास सोनेकी बनी हुई उज्ज्वल और विचित्र दीवारवाला तथा हजारों खम्भोंसे युक्त शान्तिनाथ भगवान्‌का मनोहर मन्दिर था। (२६) नानाविध रत्नों एवं पुष्पोंसे पूजित वह सब तरफसे सजाया हुआ था। उसमें विद्याकी साधनाके लिए धीर रावणने प्रवेश किया। (२७) उस समय बड़े-बड़े नगारों और वाद्योंकी नाना प्रकारकी ध्वनिसे मानों तीनों लोक संक्षुब्ध हो गये और स्नानाभिषेकके चन्दनकी रजसे आकाश भी मानों पीला-पीला हो गया। (२८) विशुद्ध इन्दीवर कमलके समान नील वर्णवाले महात्मा रावणने नैवेद्य, सुगन्धित धूप आदिसे तथा पुष्पोंसे पूजा की। (२९) सफेद वस्त्र पहना हुआ, नियममें स्थित तथा कुण्डलोंके कारण देदीप्यमान कपोल-वाला वह मनसा, वाचा कर्मणा तीनों प्रकारसे वन्दन करके रत्नमय भूमिपर बैठा। (३०) शान्ति जिनके सम्मुख वह धीर अर्धपर्यंकासनमें बैठकर तथा हाथमें अक्षमाला धारण करके विद्याका स्मरण करने लगा। (३१)

पहले जिसे सारा भार सौंपा गया है ऐसी मन्दोदरीने मंत्रीसे कहा कि तुम नगरमें यमदण्ड नामकी घोषणा करवाओ। कि सब लोग तप, नियम एवं शीलसे युक्त हों, जिनवरकी पूजामें निरत रहें तथा जीवों पर दयाभाव रखें। (३२-३३) जो कोई क्रोधके वशीभूत होकर इन दिनों पाप करेगा वह मारा जायगा, फिर वह चाहे पिता हो या दूसरा कोई। (३४) मन्दोदरीके कहनेसे यमदण्ड नामकी घोषणा द्वारा नगरजनोंको जताया गया कि इन दिनों कोई दुर्विनीत नर भी पाप न करे। (३५) मंत्रीकी घोषणा सुन सभी लोग जिनेन्द्रके उत्तम शासनमें भक्तियुक्त हुए और मुक्तिस्थानमें गये हुए, विमल एवं चन्द्रमाके समान कान्तिवाले उन जिनेन्द्रोंकी अवश्य कर्तव्य रूप पूजा करनेमें सदा निरत हुए। (३६)

॥ पद्मचरितमें फाल्गुन मासका अष्टाह्निका महोत्सव तथा लोकनियमकरण नामक छासठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ६७. सम्मद्दिट्ठिदेवकित्तणपव्वं

तं चेव उ दित्तन्तं, चारियपुरिसाण मूलओ सुणिउं । जंपन्ति वाणरभडा, एक्केक्कं रिउजयामरिसा ॥ १ ॥
जह किल सन्तिजिणघरं, पविसेउं रावणो महाविज्जा । नामेण य बहुरूवा, देवाण वि जम्भणी जा सा ॥ २ ॥
जाव न उवेइ सिद्धिं, सा विज्जा ताव तत्थ गन्तूणं । खोमेह रक्खसवइं, नियमत्थं मा चिरावेह ॥ ३ ॥
जइ सा उवेइ सिद्धिं, राहव ! बहुरूविणी महाविज्जा । देवा वि जिणइ सव्वे, किं पुण अम्हेहि खुद्देहिं ? ॥ ४ ॥
भणिओ बिभीसणेणं, रामो इह पत्थवम्मि दढवयणो । सन्तीहरं पविट्ठो, नियमत्थो घेप्पउ सहसा ॥ ५ ॥
पउमेण वि पडिभणिओ, भीयं न हणामि रणमुहे अहयं । किं पुण नियमारूढं, पुरिसं जिणचेइयहरत्थं ? ॥ ६ ॥
अह ते वाणरसुहडा, मन्तं काऊण अट्ठ दियहाइं । पेसन्ति कुमारवरे, लङ्कानयरिं बलसमग्गे ॥ ७ ॥
चलिया कुमारसीहा, लङ्काहिवइस्स खोभणट्ठाए । सन्नद्धबद्धचिन्धा, रह-गय-तुरएसु आरूढा ॥ ८ ॥
मयरद्धओ कुमारो, आडोवो तह य गरुयचन्दाभो । रइवद्धणो य सूरो, महारहो दढरहो चेव ॥ ९ ॥
वायायणो य जोई, महाबलो नन्दणो य नीलो य । पीइंकरो नलो वि य, सव्वपिओ सव्वदुट्ठो य ॥ १० ॥
सायरघोसो खन्दो, चन्दमरीई सुपुण्णचन्दो य । एत्तो समाहिबहुलो, सीहकडी दासणी चेव ॥ ११ ॥
जम्बूणओ य एत्तो, संकडवियडो तहेव जयसेणो । एए अन्ने य बहू, लङ्कानयरिं गया सुहडा ॥ १२ ॥
पेच्छन्ति नवरि लङ्का-पुरीएँ लोयं भउज्झियं सयलं । अह जंपिउं पयत्ता, अहो ! हु लङ्काहिवो धीरो ॥ १३ ॥
बद्धो य भाणुकण्णो, इन्दइ घणवाहणो य संगामे । वहिया य रक्खसभडा, बहवो वि य अक्खमाईया ॥ १४ ॥
तह वि य रक्खसवइणो, खणं पि न उवेइ काइ पडिसङ्का । काऊण समुल्लावं, एवं ते विम्हयं पत्ता ॥ १५ ॥

---

## ६७. सम्यग्दृष्टि देवका कीर्तन

गुप्तचरोंसे यह समग्र वृत्तान्त सुनकर शत्रुके जयको न सहनेवाले वानर सुभट एक-दूसरेसे कहने लगे कि भगवान् शान्तिनाथके मन्दिरमें प्रवेशकर देवोंको भी डरानेवाली जो बहुरूपा नामकी महाविद्या है उसे जबतक रावण सिद्ध नहीं करता तबतक वहाँ जाकर नियमस्थ उस राक्षसपतिको क्षुब्ध करो। देर मत लगाओ। (१-३) हे राघव ! यदि वह बहुरूपिणी महाविद्या सिद्ध करेगा तो सारे देव भी उसे जीत नहीं सकेंगे, फिर हम क्षुद्रोंकी तो बात ही क्या ? (४) विभीषणने रामसे कहा कि शान्तिनाथके मन्दिरमें प्रविष्ट और नियमस्थ रावणको आप प्रारम्भमें ही सहसा पकड़ें। (५) इसपर रामने भी कहा कि युद्धमें भयभीत पुरुषको भी मैं नहीं मारता, तो फिर जिनके चैत्यगृहमें स्थित नियमारूढ़ पुरुषकी तो बात ही क्या। (६) इसके पश्चात् उन वानर-सुभटोंने आठ दिन तक मंत्रणा करके सेनाके साथ कुमारवरोंको लंका-नगरीकी ओर भेजा। (७)

कवच पहने हुए तथा चिह्न बाँधे हुए वे कुमार रथ, हाथी एवं घोड़ों पर सवार हो रावणको क्षुब्ध करनेके लिए चल पड़े। (८) कुमार मकरध्वज, आटोप, गरुड़, चन्द्राभ, रतिवर्धन, शूर, महारथ, दृढ़रथ, वातायन, ज्योति, महाबल, नन्दन, नील, प्रीतिकर, नल, सर्वप्रिय, सर्वदुष्ट, सागरघोष, स्कन्द, चन्द्रमरीचि, सुपूर्णचन्द्र, समाधिबहुल, सिंहकटि, दासनी, जाम्बूनद, संकट, विकट तथा जयसेन—ये तथा दूसरे भी बहुतसे सुभट लंकानगरीकी ओर गये। (९-१२) उन्होंने लंकापुरीमें सब लोगोंको भयरहित देखा। तब वे आश्चर्यसे कहने लगे कि लंकानरेश कितना धीर है। (१३) यद्यपि युद्धमें भानुकर्ण, इन्द्रजित तथा घनवाहन पकड़े गये हैं और अक्ष आदि बहुत-से राक्षस सुभट मारे गये हैं, तथापि राक्षसपति क्षणभरके लिए भी भय धारण नहीं करता। इस प्रकार बातचीत करके वे विस्मित हुए। (१४-१५) तब विभीषणके पुत्र

अह ते बिभीसणसुओ, सुभूसणो भणइ उज्झिउं सङ्कं । पविसह लङ्कानयरिं, लोलह जुवईउ मोत्तूणं ॥ १६ ॥
ते एव भणियमेत्ता, सकवाडं भञ्जिऊण वरदारं । लङ्कापुरी पविट्ठा, पवयभडा चञ्चला चण्डा ॥ १७ ॥
सोऊण दुन्दुभिरवं, ताण पविट्ठाण जणवओ खुभिओ । किं किं ? ति उल्लवन्तो, भयविहलविसंठुओ जाओ ॥ १८ ॥
संपत्तं पवयबलं, हा ताय ! महाभयं समुप्पन्नं । पविससु घरं तुरन्तो, मा एत्थ तुमं विवाइहिसि ॥ १९ ॥
हा भद्द ! परित्तायह, भाउय ! मा जाह लहु नियत्तेहि । अवि धाह किं न पेच्छह, परबलवित्तासियं नयरिं ॥ २० ॥
नायरजणेण एवं, गाढं हाहारवं करेन्तेणं । खुब्भइ दसाणणहरं, अन्नोन्नं लङ्घयन्तेणं ॥ २१ ॥
काएत्थ गलियरयणा, भउद्दुया तुडियमेहलकलावा । हत्थावलम्बियकरा, अन्ना पुण वच्चइ तुरन्ती ॥ २२ ॥
अन्ना भएण विलया, गरुयनियम्बा सणेण तूरन्ती । हंसि व पउमसण्डे, कह कह वि पयं परिट्ठवइ ॥ २३ ॥
पीणुन्नयथणजुयला, अइगरुयपरिस्समाउला बाला । अह दारुणे वि य भए, वच्चइ लीलाएँ रच्छासु ॥ २४ ॥
अन्नाएँ गलइ हारो, अन्नाए कडयकुण्डलाहरणं । अन्नाएँ उत्तरिज्जं, विवडियवडियं न विन्नायं ॥ २५ ॥
एवं तु नायरजणे, भयविहलविसंठुले मओ राया । सन्नज्झिऊण सबलो, रावणभवणं समल्लीणो ॥ २६ ॥
जुज्झं समुबहन्तो, तेहि समं रावणस्स महिलाए । मन्दोयरीएँ रुद्धो, जिणवरसमयं सरन्तीए ॥ २७ ॥
एयन्तरम्मि दट्ठुं, नयरजणं भयसमाउलं देवा । सन्तीहराहिवासी, वच्छल्लं उज्जया काउं ॥ २८ ॥
सन्तीहराउ सहसा, उप्पइया नहयलं महाघोरा । दाढाकरालवयणा, निदाहरविसन्निहा कूरा ॥ २९ ॥
आसा हवन्ति हत्थी, सीहा वग्घा य दारुणा सप्पा । मेहा य अग्गिपवणा, होन्ति पुणो पव्वयसरिच्छा ॥ ३० ॥
अह ते घोरायारे, देवे दट्ठूण वाणराणीयं । भग्गं भउद्दुयमणं, संपेल्लोपेल्ल कुणमाणं ॥ ३१ ॥

---

सुभूषण ने उन्हें कहा कि शंकाका त्याग करके लंकानगरीमें तुम प्रवेश करो और युवतियोंको छोड़कर उन्हें ललचाओ। (१६) इस प्रकार कहने पर किवाड़से युक्त उत्तम दरवाजेको तोड़कर चंचल और प्रचण्ड बानर-सुभटोंने लंकापुरीमें प्रवेश किया। (१७)

प्रविष्ट उनकी दुन्दुभिकी ध्वनि सुनकर लोग क्षुब्ध हो गये। 'क्या है? क्या है?'—ऐसा कहते हुए वे भयसे विह्वल एवं व्याकुल हो गये। (१८) हा तात! वानर सेना आ पहुँची है। बड़ा भारी डर पैदा हुआ है। जल्दी ही घरमें प्रवेश करो, अन्यथा तुम यहाँ मारे जाओगे। (१९) हा भद्र! बचाओ। भाई! तुम मत जाओ। जल्दी ही लौट आओ। अरे, दौड़ो। शत्रुकी सेनासे वित्रासित नगरीको क्या तुम नहीं देखते? (२०) इस प्रकार हाहारव करते हुए तथा एक-दूसरे को लाँघते हुए नगरजनोंके कारण रावणका महल भी क्षुब्ध हो गया। (२१) भयसे पलायन करनेवाली किसी स्त्रीकी मेखलाके टूट जानेसे रत्न बिखर गये थे, तो कोई हाथसे हाथका अवलम्बन देकर जल्दी जल्दी जा रही थी। (२२) भयसे विकल हो चिल्लाती हुई कोई भारी नितम्बवाली स्त्री हड़बड़ीमें किसी तरह, पद्मखण्डमें हंसीकी भाँति, पैर रखती थी। (२३) मोटे और ऊँचे स्तनोंवाली तथा बहुत भारी परिश्रमसे आकुल कोई स्त्री दारुण भय उपस्थित होने पर भी मुहल्लेमेंसे धीरे-धीरे लीलापूर्वक जाती थी। (२४) दूसरी किसीका हार गिर पड़ा, किसीके कड़े, कुण्डल तथा आभरण गिर पड़े, किसीका उत्तरीय गिर पड़ा, फिर भी किसीको मालूम ही न हो पाया। (२५)

इस प्रकार भयसे विह्वल एवं क्षुब्ध नगरजनोंको देखकर मय राजा तैयार होकर सेनाके साथ रावणके महलके पास आया। (२६) उनके साथ युद्ध करते हुए उसको जिनवरके सिद्धान्तका स्मरण करनेवाली रावणकी पत्नी मन्दोदरीने रोका। (२७) इस बीच नगरजनोंको भयसे व्याकुल देखकर भगवान् शान्तिनाथके मन्दिरके अधिवासी देव धर्मका अनुराग दिखानेके लिए तैयार हुए। (२८) शान्तिनाथके मन्दिरमेंसे अतिभयंकर, विकराल दाँतोंसे युक्त वदनवाले, ग्रीष्मकालीन सूर्य जैसे तेजस्वी तथा क्रूर वे आकाशमें उड़े। (२९) उन्होंने घोड़े, हाथी, सिंह, बाघ, भयंकर सर्प, मेघ, आग बरसानेवाले पवन तथा पर्वत जैसा रूप धारण किया। (३०) उन भयंकर आकारवाले देवोंको देखकर भयसे मनमें परेशान वानरसेना एक-दूसरेको पेरती हुई भाग खड़ी हुई। (३१) शान्तिनाथके मन्दिरमें रहनेवाले देवोंने वानर सेनाको विध्वस्त किया है यह

विद्धत्थं पवयबलं, सन्तीहरवासिएहि देवेहिं । नाऊण सेसचेइय-भवणनिवासी सुरा रुट्ठा ॥ ३२ ॥
देवाण य देवाण य, आवडियं दारुणं महाजुज्झं । विच्छूढघायपउरं, अन्नोन्नाहवणारावं ॥ ३३ ॥
सन्तीहरसुरसेन्नं, दूरं ओसारियं तु देवेहिं । दट्ठूण वाणरभडा, पुणरवि य ठिया नयरहुत्ता ॥ ३४ ॥
नाऊण पुण्णभद्दो, रुट्ठो तो भणइ माणिभद्दं सो । पेच्छसु किं व विमुक्का, वाणरकेऊ महापावा ? ॥ ३५ ॥
सन्तीहरमल्लीणं, नियमत्थं रावणं विगयसङ्गं । हन्तूण समुज्जुत्ता, मिच्छादिट्ठी महाघोरा ॥ ३६ ॥
तो भणइ माणिभद्दो, नियमत्थं रावणं जिणाययणे । खोभेऊण न तीरइ, जइ वि सुरिन्दो सयं चेव ॥ ३७ ॥
भणिऊण एवमेयं, रुट्ठा जक्खाहिवा तहिं गन्तुं । तह जुज्झिउं पवत्ता, जेण सुरा लज्जिया नट्ठा ॥ ३८ ॥
अह ते जक्खाहिवई, पत्थरपहरेसु वाणराणीयं । गन्तूण उवलहन्ते, गयणत्थं राहवं ताहे ॥ ३९ ॥
अह भणइ पुण्णभद्दो, राम ! तुमं सुणसु ताव मइ वयणं । उत्तमकुलसंभूओ, विक्खाओ दहरहस्स सुओ ॥ ४० ॥
जाणसि धम्माधम्मं, कुसलो नाणोदहिस्स पारगओ । होऊण एरिसगुणो, कह कुणसि इमं अकरणिज्जं ? ॥ ४१ ॥
नियमत्थे दहवयणे, धीरे सन्तीहरं समल्लीणे । लङ्कापुरीए लोयं, वित्तासेसि नियर्याभच्चेहि ॥ ४२ ॥
जो जस्स हरइ दव्वं, निक्खुत्तं हरइ तस्स सो पाणे । नाऊण एवमेयं, राहव ! सुहडा निवारेहि ॥ ४३ ॥
तं भणइ लच्छिनिलओ, इमस्स रामस्स गुणनिही सीया । रक्खसनाहेण हिया, तस्स तुमं कुणसु अणुकम्पं ॥ ४४ ॥
कञ्चणपत्तेण तओ, अग्घं दाऊण वाणराहिवई । भणइ य जक्खनरिन्दं, मुञ्चसु एयं महाकोवं ॥ ४५ ॥
इहरा वि न साहिज्जइ, दहवयणो गरुयदप्पमाहप्पो । बहुरूविणीए किं पुण, विज्जाए वसं उवगयाए ? ॥ ४६ ॥
पेच्छसु ममं महायस !, वच्च तुमं अत्तणो निययठाणं । ववगयकोवारम्भो, पसन्नचित्तो य होऊणं ॥ ४७ ॥
तो भणइ पुण्णभद्दो, एव इमं एत्थ नवरि नयरीए । जह न वि करेह पोडं, जुण्णतणाईसु वि अकज्जं ॥ ४८ ॥

---

जानकर बाकीके मन्दिरोंमें बसनेवाले देव रुष्ट हो गये । (३२) तब देवों देवोंके बीच ही फेंके गये शस्त्रोंसे व्याप्त तथा एक-दूसरेको ललकारनेसे शब्दायमान ऐसा वह भयंकर महायुद्ध हुआ । (३३) दूसरे देवोंने शान्तिगृहके देवोंकी सेनाको दूर भगा दिया है ऐसा देख वानर सुभट पुनः लंकानगरीकी ओर अभिमुख हुए । (३४) यह जानकर रुष्ट पूर्णभद्रने माणिभद्रसे कहा कि वानरचिह्नवाले महापापी कैसे छूटे हैं यह तो देखो । (३५) शान्तिनाथके मन्दिरमें आये हुए, नियमस्थ तथा संगसे रहित रावणको मारनेके लिए अतिभयंकर और मिथ्यादृष्टि वानर उद्यत हुए हैं । (३६) तब माणिभद्रने कहा कि यदि स्वयं इन्द्र हो तो भी वह जिनभवनमें नियमस्थ रावणको क्षुब्ध करनेमें समर्थ नहीं है । (३७) ऐसा कहकर वे रुष्ट यक्षाधिप वहाँ जाकर इस तरह लड़ने लगे कि देव लज्जित होकर भाग गये । (३८)

इसके पश्चात् पत्थरके प्रहारोंसे वानरसेनाको मारनेके लिए जब वे यक्ष गये तब उन्होंने आकाशमें स्थित रामको देखा । (३९) तब पूर्णभद्रने कहा कि, उत्तम कुलमें उत्पन्न, विख्यात और दशरथके पुत्र हे राम ! तुम मेरा कहना सुनो । (४०) तुम धर्म और अधर्मको जानते हो, कुशल हो और ज्ञान-सागरको पार कर गये हो । ऐसे गुणोंसे युक्त होकर भी तुम यह अकार्य क्यों कर रहे हो ? (४१) नियमस्थ और धीर रावण जब भगवान् शान्तिनाथके मन्दिरमें ध्यानस्थ है तब तुम अपने भृत्योंसे लंकापुरीके लोगोंको क्यों दुःख देते हो ? (४२) जो जिसका द्रव्य हरता है वह निश्चय ही उसके प्राण लेता है । ऐसा जानकर, हे राघव ! तुम अपने सुभटोंको रोको । (४३) इस पर लक्ष्मणने कहा कि इन रामकी गुणकी निधि जैसी सीताका राक्षसनाथ रावणने अपहरण किया है । उसके ऊपर तुम अनुकम्पा करते हो । (४४) इसके बाद वानराधिपति सुग्रीवने स्वर्णपत्रोंसे अर्घ्य प्रदान करके यक्षनरेन्द्रसे कहा कि आप इस महाकोपका त्याग करें । (४५) वशमें आई हुई बहुरूपिणी विद्यासे ही क्या, अत्यन्त दर्पयुक्त रावण दूसरी भी क्यों नहीं साधता ? (४६) हे महायश ! आप मेरी ओर देखें । क्रोधका परित्याग करके और प्रसन्नचित्त हो आप अपने स्थान पर पधारें । (४७) इस पर पूर्णभद्रने कहा कि इस नगरीमें केवल इतना ही करो कि पुराने तिनकेको भी कोई पीड़ा देने जैसा अकार्य न करो । (४८) ऐसा कहकर

भणिऊण वयणमेयं, साहम्मियवच्छला तओ जक्खा । परमेट्ठिसंपउत्ता, गया य निययाइं ठाणाइं ॥ ४९ ॥
एवं जिणिन्दवरसासणभत्तिमन्ता, उच्छाहनिच्छियमणा इह जे मणुस्सा ।
विज्जाएँ किं व सुहसाहणसंपयाए, सिद्धालयं पि विमलं खलु जन्ति धीरा ॥ ५० ॥

॥ इय पउमचरिए सम्मद्दिट्ठिदेवकित्तणं नाम सत्तसट्ठं पव्वं समत्तं ॥

## ६८. बहुरूवासाहणपव्वं

नाऊण य उवसमियं, जक्खवइं अङ्गओ गयवरिन्दे । किक्किन्धिदण्डनामं, आरूढो दप्पियामरिसो ॥ १ ॥
लङ्कापुरी पयट्टा, सुहडा कुमुइन्दणीलमाईया । नाणाउहगहियकरा, नाणाविहवाहणारूढा ॥ २ ॥
कुङ्कुमकयङ्गराया, नाणालंकारभूसियसरीरा । विसमाहयतूररवा, कुमारसीहा बला चण्डा ॥ ३ ॥
अह ते वाणरसुहडा, अङ्गयपमुहा बलेण परिपुण्णा । लङ्कापुरिं पविट्ठा, धयछत्तसमुज्जलसिरीया ॥ ४ ॥
भेसन्ता नयरजणं, दहमुहभवणङ्गणं समणुपत्ता । दट्ठूण कोट्टिमतलं, जलगाहसमाउलं भीया ॥ ५ ॥
अचलन्तनयणरूवाइं तत्थ नाऊण कोट्टिमकयाइं । रावणभवणदुवारं, संपत्ता गिरिगुहायारं ॥ ६ ॥
तो इन्दनीलकोट्टिम–तलम्मि सीहा करालमुहजन्ता । दट्ठूण वाणरा ते, जाया य पलायणुज्जुत्ता ॥ ७ ॥
परिमुणियकारणेणं, नियत्तिया अङ्गएण दुक्खेहिं । पुणरवि पविसन्ति घरं, सव्वत्तो दिन्नदिट्ठीया ॥ ८ ॥
फलिहमयविमलकुड्डे, आगासं चेव मन्नमाणा ते । कढिणसिलावडियसिरा, पडिया बहवे पवयजोहा ॥ ९ ॥
परिफुडियजन्नु-कोप्पर, अइगाढं वेयणापरिग्गहिया । पविसन्ति जाणियपहा, अन्नं कच्छन्तरं भीया ॥ १० ॥

---

साधर्मियोंके ऊपर वात्सल्य रखनेवाले और परमेष्ठीमें श्रद्धालु वे यक्ष अपने अपने स्थान पर चले गये। (४९) इस तरह जो मनुष्य इस लोकमें जिनेन्द्रके शासनमें भक्तियुक्त, उत्साहशील एवं निश्चित मनवाले होते हैं वे धीर सुख-सुविधा प्रदान करनेवाली विद्या तो क्या विमल मोक्षमें भी जाते हैं। (५०)

॥ पद्मचरितमें सम्यग्दृष्टिदेवका कीर्तन नामक सड़सठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ६८. बहुरूपा विद्याकी साधना

यक्षपति शान्त हुआ है यह जानकर दर्प एवं अमर्षसे युक्त अंगद किष्किन्धिदण्ड नामक हाथी पर सवार हुआ। (१) हाथमें नाना प्रकारके आयुध लिये हुए तथा नानाविध वाहन पर आरूढ़ कुमुद, इन्द्रनील आदि सुभट लंकापुरीकी ओर चले। (२) कुंकुमका लेप किये हुए, नाना अलंकारोंसे विभूषित शरीरवाले तथा बली और प्रचण्ड वे कुमारवर एक साथ बजाये जानेवाले वाद्योंकी ध्वनिसे गीयमान थे। (३) ध्वज एवं छत्रके कारण समुज्ज्वल कान्तिवाले तथा सेनासे परिपूर्ण वे अंगद आदि वानरसुभट लंकामें प्रविष्ट हुए। (४) नगरजनोंको डराते हुए वे रावणके महलके आँगनमें जा पहुँचे। वहाँ पानी और ग्राहोंसे भरी हुई रत्नमय भूमिको देखकर वे भयभीत हुए। (५) उस रत्नमय भूमिपर बनाई गई अचल नेत्रोंवाली आकृतियोंको जानकर वे रावणके भवनके पर्वतकी गुफा जैसे आकारवाले द्वारके पास पहुँचे। (६) वहाँ इन्द्रनीलमणिके बने हुए भूमितलमें भयंकर यंत्रोंसे युक्त मुखवाले सिंहोंको देखकर वे वानर पलायनके लिए उद्यत हुए। (७) कारणसे अवगत अंगदके द्वारा कठिनाईसे वापस लौटाये गये उन वानर-सुभटोंने चारों ओर दृष्टि रखकर पुनः भवनमें प्रवेश किया। (८) स्फटिकमय स्वच्छ दीवारको आकाश माननेवाले उन वानर-योद्धाओंके सिर कठोर शिलाके साथ टकराये और बहुतसे तो नीचे गिर पड़े। (९) घुटने और कोहनी भग्न होनेके कारण अत्यधिक वेदनासे युक्त और भयभीत वे मार्गसे अवगत होनेपर दूसरे

तत्थ वि य कज्जलनिभा, वसुंधरा इन्दनीलनिम्माया । संसइयदिन्नपसरा, नाउं कढिणं न देन्ति पयं ॥ ११ ॥
दिट्ठा य तत्थ एक्का, तरुणी फलिहामयम्मि सोवाणे । पुच्छन्ति दिसामूढा, भद्दे ! कत्तो जिणहरं तं ? ॥ १२ ॥
जाहे सा पडिवयणं, न देइ ताणं विमग्गमाणाणं । ताहे करेहि फुसियं, लेप्पयमहिला विजाणन्ति ॥ १३ ॥
अह ते विलक्खवयणा, अन्नं कच्छन्तरं समल्लीणा । तत्थ महानीलमए, कुड्डे सहस त्ति आवडिया ॥ १४ ॥
ते चक्खुवज्जिया इव, सुहडा एक्केक्कमं अपेच्छन्ता । परिमुसिऊणाऽऽढत्ता, करेसु अइदीहकुड्डाइं ॥ १५ ॥
परिमुसमाणेहि नरो, सज्जीवो जाणिओ य वायाए । केसेसु खरं गहिओ, भणिओ दावेहि सन्तिहरं ॥ १६ ॥
एवं ते पवयभडा, पुरओ पहदेसयं नरं काउं । सबे वि समणुपत्ता, सन्तिजिणिन्दस्स वरभवणं ॥ १७ ॥
दिट्ठं सरयब्भनिभं, नाणाविहचित्तयम्मकयसोहं । ऊसियधयावडायं, सग्गविमाणं व ओइण्णं ॥ १८ ॥
वज्जिन्दनील-मरगय–मालाओऊलभूसियदुवारं । नाणारयणसमुज्जल–सुयन्धवरकुसुमकयपूयं ॥ १९ ॥
विच्छड्डिय बलियम्मं, कालागरुबहलधूवगन्धड्ढं । तक्खणमेत्तुप्पाडिय–वरकमलकयच्चणविहाणं ॥ २० ॥
एयारिसं च दट्ठुं, जिणभवणं विम्हिया तओ जोहा । पणमन्ति सन्तिनाहं, तिक्खुत्तपयाहिणावत्तं ॥ २१ ॥
एवं सो नियबलं, बाहिरकच्छन्तरे ठवेऊणं । पविसरइ सन्तिभवणं, दढहियओ अङ्गयकुमारो ॥ २२ ॥
भावेण वन्दणं सो, काऊणं तस्स पेच्छए पुरओ । कोट्टिमतले निविट्ठं, जोगत्थं रक्खसाहिवइं ॥ २३ ॥
अह भणइ अङ्गओ तं, रावण ! किं ते समुट्ठिओ डम्भो । तिजगुत्तमस्स पुरओ, हरिऊणं जणयरायसुयं ? ॥ २४ ॥
धिद्धि ! त्ति रक्खसाहम !, दुच्चरियावास ! तुज्झ एत्ताहे । तं ते करेमि जं ते, न य कुणइ जमो सुरुट्ठो वि ॥ २५ ॥
अह सो सुग्गीवसुओ, महयं काऊण कलयलारावं । आरुट्ठो दहवयणं, पहणइ वत्थेण वलहत्थो ॥ २६ ॥

---

दरवाजेमें प्रविष्ट हुए । (१०) वहाँपर भी इन्द्रनील-मणिसे निर्मित काजलके समान श्यामवर्णवाला आँगन था । उसमेंसे गुजरना शंकास्पद है ऐसा जानकर वे जोरसे पैर नहीं रखते थे । (११) वहाँ स्फटिकमय सोपानमें उन्होंने एक तरुणी देखी । दिग्भ्रान्त उन्होंने उससे पूछा कि, भद्रे ! वह जिनमन्दिर कहाँ आया ? (१२) खोजनेवाले उनको जब उसने जवाब नहीं दिया तब उन्होंने स्पर्श किया तो ज्ञात हुआ कि यह लेप्यमहिला ( विविध पदार्थोंके लेपसे बनाई गई स्त्री-मूर्ति ) है । (१३) लज्जित मुखवाले वे एक दूसरे कक्षमें गये । वहाँ महानीलमणिकी बनी हुई दीवारके साथ एकदम टकराये । (१४) अन्धोंकी भाँति एक-दूसरेको न देखते हुए वे सुभट अतिदीर्घ दीवारोंको हाथसे छूने लगे । (१५) छू-छू करके आगे बढ़नेवाले उन्होंने वाणीसे सजीव मनुष्यको जान उसे बालोंसे निष्ठुरतापूर्वक पकड़ा और कहा कि शान्तिगृह दिखाओ । (१६) इस प्रकार मार्गदर्शक मनुष्यको आगे करके वे सब वानर-सुभट शान्तिजिनेन्द्रके उत्तम भवनमें जा पहुँचे । (१७) उन्होंने शरत्कालीन मेघके समान सफेद, नानाविध चित्रकर्मसे सजाये गये तथा ऊपर उठी हुई ध्वजा-पताकावाले उस भवनको नीचे उतरे हुए स्वर्गविमानकी भाँति देखा । (१८) वज्र, इन्द्रनील एवं मरकतकी मालाओं और रेशमी वस्त्रोंसे विभूषित द्वारवाले, नाना प्रकारके रत्नोंसे देदीप्यमान, उत्तम सुगन्धित पुष्पोंसे जिसमें पूजा की गई है ऐसे, नैवेद्यसे भरे हुए, कालागरुकी घनी धूपसे गन्धयुक्त, उसी समय तोड़े गये उत्तम कमलोंसे जहाँ पूजा की गई है ऐसे उस जिनमन्दिरको देखकर उन विस्मित योद्धाओंने तीन बार प्रदक्षिणा करके शान्तिनाथ भगवान्को प्रणाम किया । (१९-२१)

इस प्रकार अपनी सेनाको बाहरके कक्षमें रखकर दृढ़ हृदयवाले अंगदकुमारने भगवान् शान्तिनाथके मन्दिरमें प्रवेश किया । (२२) वहाँ उन्हें भावपूर्वक वन्दन करके उसने सामने रत्नमय भूमिपर योगस्थ राक्षसाधिपति रावणको देखा । (२३) तब अंगदने उसे कहा कि, हे रावण ! जनकराजकी पुत्री सीताका अपहरण करके तीनों लोकोंमें उत्तम ऐसे भगवान्के सम्मुख तूने यह क्या दम्भका अनुष्ठान किया है ? (२४) हे अधम राक्षस ! हे दुश्चरितके आवास ! तुझे धिक्कार है । अत्यधिक रुष्ट यम भी जो नहीं कर सकता ऐसा हाल मैं अब तेरा करूँगा । (२५) इसके पश्चात् बलवान् हाथवाले और गुस्सेमें आये हुए सुग्रीवपुत्र उस अंगदने बहुत ही शोर मचाकर रावणको कपड़ेके ( कोड़ेसे) पीटा । (२६) उसके आगे रखे गये सहस्रदल

तस्स पुरओ ठियाइं, तुरियं घेत्तूण सहसवत्ताइं । पहणइ धरणिनिविट्ठं, अहोमुहं जुवइवग्गं सो ॥ २७ ॥
सो तस्स अक्खमालं, कराउ हरिऊण तोडइ कुमारो । पुणरवि संधेइ लहुं, भूओ अप्पेइ विहसन्तो ॥ २८ ॥
सा तस्स अक्खमाला, करम्मि सुविसुद्धफलिहनिम्माया । रेहइ डोलायन्ती, मेहस्स बलाहपन्ति व ॥ २९ ॥
वररयणपज्जलन्ती, छेत्तूण य कण्ठियं अइतुरन्तो । नियंसुएण बन्धइ, गलए लङ्काहिवं एत्तो ॥ ३० ॥
घेत्तूण य तं वत्थं, उलम्बइ रहसपूरियामरिसो । पुणरवि य भवणथम्भे, दहवयणं बन्धइ कुमारो ॥ ३१ ॥
दीणारेसु हसन्तो, पञ्चसु विक्केइ रक्खसाहिवई । नियपुरिसस्स हत्थे, सवइ पुणो तिब्बसद्देण ॥ ३२ ॥
कण्णेसु कुण्डलाइं, जुवईण लएइ अङ्गयकुमारो । सिरभूसणाइं गेण्हइ, चलणेसु य नेउराइं पुणो ॥ ३३ ॥
अन्नाएँ हरइ वत्थं, अन्नुन्नं बन्धिऊण केसेसु । सहसा करेण पेल्लइ, बलपरिहत्थो परिभमन्तो ॥ ३४ ॥
एवं समाउलं तं, सहसा अन्तेउरं कुमारेणं । आलोडियं नराहिव!, वसहेण व गोउलं सबं ॥ ३५ ॥
पुणरवि भणइ दहमुहं, रे पाव! छलेण एस जणयसुया । माया काऊण हिया, एक्कागी हीणसत्तेणं ॥ ३६ ॥
संपइ तुज्झ समक्खं, एयं दइयायणं समत्थं ते । दहमुह! हरामि रुम्भसु, जइ दढसत्ती समुबहसि ॥ ३७ ॥
एव भणिऊण तो सो, सिग्घं मन्दोयरी महादेवी । केसेसु समायड्ढइ, लच्छी भरहो व चक्कहरो ॥ ३८ ॥
पेच्छसु मए दसाणण!, नीया हिययस्स वल्लहा तुज्झ । वाणरवइस्स होही, अह चामरगाहिणी एसा ॥ ३९ ॥
पचलियसबाहरणा, हत्थेण घणंसुयं समारन्ती । पगलियनयणंसुजला, पविसइ दइयस्स भुयविवरं ॥ ४० ॥
हा नाह! परित्तायसु, नीया हं वाणरेण पावेणं । तुज्झ पुरओ महायस!, विलवन्ती दीणकलुणाइं ॥ ४१ ॥
किं तुज्झ होहइ पहू!, एएण उवासिएण झाणेणं । जेण इमस्स न छिन्दसि, सीसं चिय चन्दहासेणं ॥ ४२ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, विलवइ मन्दोयरी पयलियंसू । तह वि य गाढयरं सो, धीरो झाणं समारुहइ ॥ ४३ ॥

---

कमलोंको जल्दीसे उठाकर उसने जमीनपर बैठे हुए अधोमुख युवतिवर्गको पीटा। (२७) उसके हाथमें रही हुई विशुद्ध स्फटिककी बनी हुई डोलती अक्षमाला बादलमें बगुलेकी पंक्ति-सी शोभित हो रही थी। (२८) उत्तम रत्नोंसे देदीप्यमान वह माला उस अंगदने बहुत ही जल्दी तोड़ डाली। बादमें अपने वस्त्रसे रावणको गलेमें बाँधा। (२९-३०) एकदम क्रोधमें भरे हुए अंगदने वस्त्रको लटकाया। बादमें कुमारने मन्दिरके स्तम्भके साथ रावणको बाँधा। (३१) हँसते हुए उसने राक्षसाधिपति को पाँच दीनारमें अपने आदमीके हाथ बेच दिया। फिर कठोर शब्दसे उसे गाली-गलौच करने लगा। (३२) अंगदकुमारने युवतियोंके कानोंमेंसे कुण्डल ले लिये, शिरोभूषण तथा पैरोंमेंसे नूपुर भी ले लिये। (३३) दूसरी किसी स्त्रीका वस्त्र हर लिया। एक-दूसरीको बालोंसे बाँधकर चारों ओर घूमता हुआ बली वह सहसा उन्हें हाथसे पीटने लगा। (३४) हे राजन्! जिस तरह एक साँढ़ सारे गोकुलको क्षुब्धकर देता है उसी तरह अंगदकुमारने उस अन्तःपुरको एकदम क्षुब्ध कर दिया। (३५)

उसने रावणसे पुनः कहा कि, रे पापी! निन्दनीय तूने छलसे और माया करके एकाकी इस सीताका अपहरण किया है। (३६) हे रावण! तेरे सामने ही मैं इन सब स्त्रियोंका अपहरण करता हूँ। यदि ताकत हो तो रोक। (३७) ऐसा कहकर चक्रवर्ती भरतने जिस तरह लक्ष्मी को खेंचा था उसी तरह उसने पटरानी मन्दोदरीको बालोंसे पकड़ कर खेंचा। (३८) हे रावण! देख तेरी हृदयवल्लभाको मैं ले जा रहा हूँ। यह वानरपतिकी चामरधारिणी होगी। (३९) जिसके सब आभरण गिर गये हैं ऐसी वह मन्दोदरी हाथसे घन वस्त्र सँभालती हुई और आँखोंसे अश्रुजल बहाती हुई पतिके भुज-विवरमें प्रवेश करने लगी। (४०) हा नाथ! रक्षा करो। हे महायश! यह पापी वानर आपके सामने दीन और करुण विलाप करती हुई मुझे ले जा रहा है। (४१) हे प्रभो! आपके इस ध्यानकी उपासनासे क्या होगा यदि चन्द्रहास तलवारसे इसका सिर आप नहीं काटते। (४२) आँसू बहाती हुई मन्दोदरीने ऐसा तथा दूसरा भी विलाप किया, फिर भी धीर वह प्रगाढ़ ध्यानमें लीन रहा। (४३) विद्याकी

न य सुणइ नेय पेच्छइ, सव्वेसु य इन्दिएसु गुत्तेसु । विज्जासाहणपरमो, नवरं झाणेक्कगयचित्तो ॥ ४४ ॥
मेरु ब्व निप्पकम्पो, अक्खोभो सायरो इव महप्पा । चिन्तेइ एगमणसो, विज्जं रामो ब्व जणयसुयं ॥ ४५ ॥
एयम्मि देसयाले, उज्जोयन्ती दिसाउ सव्वाओ । जयसद्दं कुणमाणी, बहुरूवा आगया विज्जा ॥ ४६ ॥
तो भणइ महाविज्जा, सिद्धा हं तुज्झ कारणुज्जुत्ता । सामिय! देहाऽऽणत्तिं, सज्झं मे सयलतेलोक्कं ॥ ४७ ॥
एक्कं मोत्तूण पहू!, चक्कहरं तिहुयणं अपरिसेसं । सिग्घं करेमि वसे, लक्खण-रामेसु का गणणा? ॥ ४८ ॥
भणिया य रावणेणं, विज्जा नत्थेत्थ कोइ संदेहो । नवरं चिन्तियमेत्ता, एज्जसु मे भगवई! सिग्घं ॥ ४९ ॥

जावं समत्तनियमो नमिऊण विज्जं, लङ्काहिवो ति परिवाएइ सन्तिगेहं ।
मन्दोयरिं विमलकित्तिधरिं पमोत्तुं, तावं गओ पउमणाहसहाणिओयं ॥ ५० ॥

॥ इय पउमचरिए बहुरूवासाहणं नाम अडसट्ठिमं पव्वं समत्तं ॥

## ६९. रावणचिन्ताविहाणपव्वं

अह जुवइसहस्साइं, दस अट्ठ य तस्स पणमिउं चलणे । गलियंसुलोयणाइं, जंपन्ति पहू! निसामेहि ॥ १ ॥
सन्तेण तुमे सामिय!, विज्जाहरसयलवसुमइवईणं । खलियारियाउ अम्हे, अज्ज सुग्गीवपुत्तेणं ॥ २ ॥
सुणिऊण ताण वयणं, रुट्ठो लङ्काहिवो भणइ एत्तो । ववहरइ जो हु एवं, बद्धो सो मच्चुपासेहिं ॥ ३ ॥
मुञ्चह कोवारम्भं, संपइ मा होह उस्सुयमणाओ । सुग्गीवं निज्जीवं, करेमि समरे न संदेहो ॥ ४ ॥
भामण्डलमाईमा, अन्ने वि य दुट्ठखेयरा सव्वे । मारेमि निच्छएणं, का सन्ना पायचारेहिं ॥ ५ ॥

---

साधनामें तत्पर तथा ध्यानमें एकाग्र मनवाला वह सभी इन्द्रियोंमें संयत होनेसे न तो सुनता था और न देखता ही था। (४४) मेरुकी भाँति निष्प्रकम्प और सागरकी भाँति अक्षोभ्य वह महात्मा, एकाग्र मनसे सीताका चिन्तन करनेवाले रामकी भाँति, विद्याका चिन्तन कर रहा था। (४५) इसी समय सब दिशाओंको प्रज्वलित करनेवाली तथा जयघोष करती हुई बहुरूपा विद्या आई। (४६) तब उस महाविद्याने कहा कि, हे स्वामी! मैं सिद्ध हुई हूँ। आपके लिए मैं कार्य करनेके लिए उद्यत हूँ। आप आज्ञा दें। मेरे लिए सारा त्रिलोक साध्य है। (४७) हे प्रभो! एक चक्रवर्तीको छोड़ सारा त्रिभुवन मैं शीघ्र ही बसमें कर सकती हूँ। लक्ष्मण और रामका तो क्या हिसाब है? (४८) रावणने उसे कहा कि, भगवती विद्ये! इसमें कोई सन्देह नहीं है। सोचते ही तुम शीघ्र ही मेरे पास आ जाना। (४९) जिसका नियम समाप्त हुआ है ऐसा लंकेश रावण विद्याको नमस्कार करके जैसे ही भगवान शान्तिनाथके मन्दिरमें प्रदक्षिणा देने लगा वैसे ही निर्मल यशको धारण करनेवाली मन्दोदरीको छोड़कर सेनाके साथ वह अंगद रामके पास चला गया। (५०)

॥ पद्मचरितमें बहुरूपा विद्याकी साधना नामक अड़सठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ६९. रावणकी चिन्ता

इसके अनन्तर रोती हुई अठारह हजार युवतियोंने उस रावणके चरणोंमें प्रणाम करके कहा कि, हे प्रभो! आप सुनें। (१) हे स्वामी! आपके सब विद्याधर राजाओंके रहते सुग्रीवके पुत्र अंगदने आज हमारा अपमान किया है। (२) उनका कथन सुन रुष्ट लंकाधिपने कहा कि जो ऐसा व्यवहार करता है वह मृत्युके पाशसे निश्चय ही जकड़ा गया है। (३) अब क्रोध छोड़ो। मनमें चिन्ता मत रखो। इसमें सन्देह नहीं कि युद्धमें सुग्रीवको निष्प्राण करूँगा। (४) भामण्डल आदि दूसरे सब दुष्ट विद्याधरोंको अवश्य ही मारूँगा तो फिर पादचारी मनुष्योंकी तो बात ही क्या है? (५) इस तरह

संथाविऊण एवं, महिलाओ निग्गओ जिणहराओ। पविसइ मज्जणहरयं, उवसाहियसब्बकरणिज्जं ॥ ६ ॥
एत्तो वेरुलियमए, मज्जणपीढे विहाइ घणसामो। मुणिसुब्बयजिणवसहो, पण्डुसिलाए ब अभिसेए ॥ ७ ॥
सुविसुद्धरयण-कञ्चणमएसु कुम्भेसु सलिलपुण्णेसु। सुमहग्घमणिमएसु य, अन्नेसु य ससियरनिहेसु ॥ ८ ॥
गम्भीरभेरि-काहल-मुइङ्ग-तलिमा-सुसङ्खपउराइं । एत्तो पवाइयाइं, तूराइं मेहघोसाइं ॥ ९ ॥
उबट्टणेसु सुरभिसु, नाणाविहचुण्णवण्णगन्धेहिं। मज्जिज्जइ दणुइन्दो, जुवईहि मयङ्कवयणाहिं ॥ १० ॥
अङ्गसुहसीयलेणं, सलिलेणं सुरहिगन्धपवरेणं। कुन्तलकयकरणिज्जो, ण्हाओ लङ्काहिवो विहिणा ॥ ११ ॥
सो हार-कडय-कुण्डल-मउडालंकारभूसियसरीरो। पविसरइ सन्तिभवणं, नाणाविहकुसुमकयपूयं ॥ १२ ॥
अह विरइऊण पूयं, काऊण य वन्दणं तिपरिवारं। पविसरइ लीलायन्तो, अह भोयणमण्डवं धीरो ॥ १३ ॥
दिन्नासणोवविट्ठो, सेसा वि भडा सएसु ठाणेसु। अत्थरय-वरमसूरय-वेत्तासणकञ्चणमएसु ॥ १४ ॥
दिन्ना भिङ्गारविही, उवणीयं भोयणं बहुवियप्पं। भुञ्जइ लङ्काहिवई, समयं चिय सबसुहडेहिं ॥ १५ ॥
अट्ठसयखज्जयजुयं, अह तं चउसट्ठिवञ्जणवियप्पं। सोलसओयणभेयं, विहिणा जिमिओ बराहारं ॥ १६ ॥
निबत्तभोयणविही, लीलायन्तो भडेहि परिकिण्णो। कीलणभूमिमह गओ, विज्जाएँ परिक्खणं कुणइ ॥ १७ ॥
विज्जाएँ रक्खसवई, करेइ नाणाविहाइं रूवाइं। पहणइ करेसु भूमिं, जणयन्तो रिउजणायम्पं ॥ १८ ॥
एत्थन्तरे पवुत्ता, नियभडा दहमुहं कयपणामा। मोत्तूण तुमं रामं, को अन्नो घाइउं सत्तो ? ॥ १९ ॥
सो एव भणियमेत्तो, सबालंकारभूसियसरीरो। पविसइ पउमउज्जाणं, इन्दो इव नन्दणं मुइओ ॥ २० ॥

स्त्रियोंको आश्वासन देकर वह जिनमन्दिरमेंसे बाहर निकला और सब उपकरणोंसे सम्पन्न स्नानगृहमें प्रवेश किया। (६) जिस अभिषेकके समय पाण्डुशिला पर मुनि सुव्रत जिनवर शोभित हो रहे थे उसी तरह वैदूर्यके बने हुए स्नानपीठ पर बादलोंके समान श्याम वर्णका रावण शोभित हो रहा था। (७) मणियोंसे खचित अत्यन्त विशुद्ध सोनेके बने घड़े तथा चन्द्रमाकी किरणोंके समान दूसरे बहुत महँगे मणिमय घड़े पानीसे भरे हुए थे। (८) उधर गम्भीर आवाज़ करनेवाली भेरि, काहल, मृदंग, तलिमा तथा सुन्दर शंखसे युक्त बादल की भाँति गर्जना करनेवाले वाद्य बज रहे थे। (९) चन्द्रमाके समान सुन्दर मुखवाली युवतियाँ रावणको नानाविध चूर्ण, वर्ण एवं गन्धसे युक्त सुगन्धित उबटन मल रही थीं। (१०) बालोंमें जो कार्य करना था वह करके रावणने सुगन्धित गन्धसे युक्त शरीरको सुख देनेवाले शीतल जलसे विधिवत् स्नान किया। (११) हार, कटक, कुण्डल, मुकुट तथा अलंकारोंसे विभूषित शरीरवाले उसने भगवान् शान्तिनाथके मन्दिरमें प्रवेश किया और नानाविध पुष्पोंसे पूजा की। (१२) पूजाकी रचना करके तथा तीन बार प्रदक्षिणा देकर वन्दन करके धीर वह लीलापूर्वक भोजनमण्डपमें प्रविष्ट हुआ। (१३) दिये गये आसन पर वह बैठा। बाक़ीके सुभट भी अपने-अपने निर्मल मशूरक ( वस्त्र या चर्मका वृत्ताकार आसन ), वेत्रासन तथा सोनेके बने हुए आसनों पर बैठे। (१४) हाथ-पैर धोनेके लिए जलपात्र दिये गये। बहुत प्रकारका भोजन लाया गया। सब सुभटोंके साथ रावणने भोजन किया। (१५) एक सौ आठ खाद्य पदार्थोंसे युक्त, चौसठ प्रकारके व्यंजनोंवाले तथा सोलह प्रकारके चावलसे सम्पन्न उत्तम आहार उसने विधिपूर्वक खाया। (१६) भोजनके कार्यसे निवृत्त हो सुभटोंसे घिरा हुआ वह लीला करता हुआ क्रीड़ाभूमिमें गया और वहाँ विद्याकी परीक्षा की। (१७) विद्याके बलसे राक्षसपतिने नानाविध रूप किये और शत्रुओंको कम्पित करते हुए उसने हाथोंसे ज़मीनको ठोका। (१८) तब अपने सुभटोंने रावणको प्रणाम करके कहा कि आपको छोड़ दूसरा कौन रामको मारनेमें समर्थ है ? (१९) इस प्रकार कहने पर सब अलंकारोंसे भूषित शरीरवाले उसने मुदित हो इन्द्र जिस तरह नन्दनवनमें प्रवेश करता है उस तरह पद्मोद्यानमें प्रवेश किया। (२०) रावणकी विशाल सेनाको देखकर विदीर्ण हृदयवाली सीता सोचने लगी कि इसे इन्द्र भी जीत नहीं सकता। (२१) मनमें इस तरह चिन्तित सीताको रावणने कहा कि, हे

१. एत्तो फलिहमणिमए—प्रत्य०। २. पउमुज्जाणं—प्रत्य०।

दट्ठूण जणयतणया, सेन्नं लङ्काहिवस्स अइबहुयं । चिन्तेइ वुण्णहियया, न य जिणइ इमं सुरिन्दो वि ॥ २१ ॥
सा एव उस्सुयमणा, सीया लङ्काहिवेण तो भणिया । पावेण मए सुन्दरि, हरिया छम्मेण विलवन्ती ॥ २२ ॥
गहियं वयं किसोयरि !, अणन्तविरियस्स पायमूलम्मि । अपसन्ना परमहिला, न भुञ्जियव्वा मए निययं ॥ २३ ॥
सुमरन्तेण वयं तं, न मए रमिया तुमं विसालच्छी । रमिहामि पुणो सुन्दरि !, संपइ आलम्बणं छेत्तुं ॥ २४ ॥
पुप्फविमाणारूढा, पेच्छसु सयलं सकाणणं पुहइं । भुञ्जसु उत्तमसोक्खं, मज्झ पसाएण ससिवयणे ! ॥ २५ ॥
सुणिऊण इमं सीया, गग्गरकण्ठेण भणइ दहवयणं । निसुणेहि मज्झ वयणं, जइ मे नेहं समुव्वहसि ॥ २६ ॥
घणकोववसगएण वि, पउमो भामण्डलो य सोमित्ती । एए न घाइयव्वा, लङ्काहिव ! अहिमुहावडिया ॥ २७ ॥
ताव य जीवामि, अहं जाव य एयाण पुरिससीहाणं । न सुणेमि मरणसद्दं, उव्वियणिज्जं अयण्णसुहं ॥ २८ ॥
सा जंपिऊण एवं, पडिया धरणीयले गया मोहं । दिट्ठा य रावणेणं, मरणावत्था पयलियंसू ॥ २९ ॥
मिउमाणसो खणेणं, जाओ परिचिन्तिउं समाढत्तो । कम्मोयएण बद्धो, को वि सिणेहो अहो गरुओ ॥ ३० ॥
धिद्धि त्ति गरहणिज्जं, पावेण मए इमं कयं कम्मं । अन्नोन्नपीइपमुहं, विओइयं जेणिमं मिहुणं ॥ ३१ ॥
ससि-पुण्डरीयधवलं, निययकुलं उत्तमं कयं मलिणं । परमहिलाएँ कएणं, वम्महअणियत्तचित्तेणं ॥ ३२ ॥
धिद्धी ! अहो ! अकज्जं, महिला जं तत्थ पुरिससीहाणं । अवहरिऊण वणाओ, इहाऽऽणिया मयणमूढेणं ॥ ३३ ॥
नरयस्स महावीही, कढिणा सग्गग्गला अणयभूमी । सरियं व कुडिलहियया, वज्जेयव्वा हवइ नारी ॥ ३४ ॥
जा पढमदिट्ठसन्ती, अमएण व मज्झ फुसइ अङ्गाइं । सा परपसत्तचित्ता, उव्वियणिज्जा इहं जाया ॥ ३५ ॥
जइ वि य इच्छेज्ज ममं, संपइ एसा विमुक्कसब्भावा । तह वि न य जायइ धिई, अवमाणसुदूमियमणस्स ॥ ३६ ॥
भाया मे आसि जया, बिभीसणो नियमेव अणुकूलो । उवएसपरो तइया, न मणो पीइं समल्लीणो ॥ ३७ ॥

---

सुन्दरी ! पापी मैंने विलाप करती हुई तुम्हारा धोखेसे अपहरण किया है। (२२) हे कृशोदरी ! अनन्तवीर्यके चरणोंमें मैंने व्रत लिया है कि अप्रसन्न परनारीका मैं नियमेन उपभोग नहीं करूँगा। (२३) हे विशालाक्षी ! उस व्रतको याद करके मैंने तुम्हारे साथ विलास क्रिड़ा नहीं की है। हे सुन्दरी ! अब रामरूपी आलम्बनका नाश करके मैं तुम्हारे साथ रमण करूँगा। (२४) हे शशिवदने ! पुष्पक विमानमें आरूढ़ होकर तुम वनोंसे युक्त सारी पृथ्वी देखो और मेरे प्रसादसे उत्तम सुखका उपभोग करो। (२५) यह सुनकर गद्गद कण्ठसे सीताने रावणसे कहा कि मेरा कहना सुन। हे लंकाधिप ! यदि तेरा मुझपर स्नेह है तो क्रोधके अत्यधिक वशीभूत होने पर भी संग्राममें सामने आयेहुए राम लक्ष्मण और भामण्डल इनको मत मारना। (२६-२७) मैं तभी तक जीती रहूँगी जब तक इन पुरुषसिंहोंके बारेमें कानसे असुखकर और उद्वेगकर मरण शब्द नहीं सुनती। (२८) ऐसा कहकर वह जमीन पर गिर पड़ी और बेसुध हो गई। आँसू बहाती हुई उसे रावणने मरणावस्थामें देखा। (२९) वह एकदम कोमल हृदयवाला हो कर सोचने लगा कि अहो, कर्मोदयके कारण मैं किसी भारी स्नेहसे बँधा हुआ हूँ। (३०) धिक्कार है। पापी मैंने यह निन्दनीय कार्य किया है, जिससे एक-दूसरे पर प्रेम रखनेवाले इस जोड़ेको मैंने वियुक्त कर दिया है। (३१) परनारीके लिए काममें लीन चित्तवाले मैंने चन्द्र एवं पुण्डरीकके समान सफेद और उत्तम अपने कुलको मलिन किया है। (३२) पुरुषोंमें सिंहके समान रामकी स्त्रीका वनमेंसे अपहरण करके कामसे विमोहित मैं जो यहाँ लाया हूँ उस अकार्यके लिए मुझे धिक्कार है। (३३) नरकके विशाल मार्ग जैसी, स्वर्गकी कठिन अर्गलाके समान, अनीतिकी भूमि सरीखी और नदीकी भाँति कुटिल हृदयवाली स्त्रीका त्याग करना चाहिए। (३४) जो पहली बार देखते ही अमृतकी भाँति मेरे अंगोंको छूने लगी उसका चित्त तो दूसरेमें लगा है, अतः वह मेरे लिए उद्वेगकर हो गई है। (३५) रामके प्रति जो सद्भाव है उसका परित्याग करके यदि यह मुझे चाहे भी, तो अपमानसे दुःखित मनवाले मुझे धृति नहीं होगी। (३६) सतत अनुकूल मेरा भाई विभीषण जब हितका उपदेश देता था तब भी मनमें अनुराग नहीं हुआ। (३७) महासुभट पकड़े गये हैं, दूसरे भी बड़े बड़े योद्धा मारे गये हैं और राम अपमानित

बद्धा य महासुहडा, अन्ने वि विवाइया पवरजोहा । अवमाणिओ य रामो, संपइ मे केरिसी पीई ? ॥ ३८ ॥
जइ वि समप्पेमि अहं, रामस्स किवाएँ जणयनिवतणया । लोओ दुग्गहहियओ, असत्तिमन्तं गणेही मे ॥ ३९ ॥
इह सीह-गरुडकेऊ, संगामे राम-लक्खणे जिणिउं । परमविभवेण सीया, पच्छा ताणं समप्पे हं ॥ ४० ॥
न य पोरुसस्स हाणी, एव कए निम्मला य मे कित्ती । होहइ समत्थलोए, तम्हा ववसामि संगामं ॥ ४१ ॥
एव भणिऊण तो सो, निययघरं पत्थिओ महिड्डीओ । सुमरइ वेरियजणियं, दहवयणो परिहवं ताहे ॥ ४२ ॥
अह तक्खणम्मि रुट्ठो, जंपइ सुग्गीवअङ्गए घेत्तुं । मज्झाउ दो वि अद्धे, करेमि इह चन्दहासेणं ॥ ४३ ॥
भामण्डलं पि घेत्तुं, पावं दढसङ्कलाहि सुनिबद्धं । मोग्गरघायाहिहयं, करेमि गयजीवियं अज्ज ॥ ४४ ॥
करवत्तेण मरुसुयं, फालेमिह कट्ठजन्तपडिबद्धं । मारेमि सेससुहडे, लक्खणरामे पमोत्तूणं ॥ ४५ ॥
एवं निच्छयहियए, जाए लङ्काहिवे निमित्ताइं । जायाइ बहुविहाइं, मगहवई अजयवन्ताइं ॥ ४६ ॥
अक्को आउहसरिसो, परिवेसो अम्बरे फरुसवण्णो । नट्ठो सयलसमत्थो, रयणीचन्दो भएणेव ॥ ४७ ॥
जाओ य भूमिकम्पो, घोरा निवडन्ति तत्थ निग्घाया । उक्का य रुहिरवण्णा, पुव्वदिसा चेव दिप्पन्ती ॥ ४८ ॥
जालामुही सिवा वि य, घोरं वाहरइ उत्तरदिसाए । हेसन्ति फरुसविरसं, कम्पियगीवा महातुरया ॥ ४९ ॥
हत्थी रडन्ति घोरं, पहणन्ता वसुमई सहत्थेणं । मुञ्चन्ति नयणसलिलं, पडिमाओ देवयाणं पि ॥ ५० ॥
वासन्ति करयररवं, रिट्ठा वि य दिणयरं पलोएन्ता । भज्जन्ति महारुक्खा, पडन्ति सेलाण सिहराइं ॥ ५१ ॥
विउलाइं पि सराइं, सहसा सोसं गयाइ सव्वाइं । वुट्ठं च रुहिरवासं, गयणाओ तडयडारावं ॥ ५२ ॥
एए अन्ने य बहू, उप्पाया दारुणा समुप्पन्ना । देसाहिवस्स मरणं, साहेन्ति न एत्थ संदेहो ॥ ५३ ॥
नक्खत्तबलविमुक्को, गहेसु अच्चन्तकुडिलवन्तेसु । वारिज्जन्तो वि तया, अह कङ्खइ रणमुहं माणी ॥ ५४ ॥

---

हुए हैं। अब मेरी प्रीति कैसी ? (३८) कृपा करके मैं यदि रामको सीता सौंप दूँ तो जिनका हृदय मुश्किलसे समझमें आता है ऐसे लोग मुझे अशक्तिशाली समझेंगे। (३९) इस संग्राममें सिंह और गरुड़की ध्वजावाले राम और लक्ष्मणको जीतकर बादमें परम वैभवके साथ उन्हें मैं सीता सौंपूँगा। (४०) ऐसा करनेसे मेरे पौरुषकी हानि नहीं होगी और समस्त लोकमें निर्मल कीर्ति होगी, अतः संग्राम करूँ। (४१) ऐसा कहकर महान ऋद्धिवाले रावणने अपने भवनकी ओर प्रस्थान किया। उस समय वह शत्रुजनित पराभवका स्मरण करने लगा। (४२) रुष्ट वह तत्काल बोला कि सुग्रीव और अंगदको पकड़कर इस चन्द्रहास तलवारसे दोनोंको बीचमेंसे आधे कर दूँगा। (४३) पापी भामण्डलको पकड़कर और मजबूत जंजीरसे बाँधकर मैं आज उसे मुद्गरके प्रहारसे पीट पीटकर चैतन्यहीन बना दूँगा। (४४) काष्ठ-यंत्रमें जकड़े हुए हनुमानको इस तलवारसे फाड़ डालूँगा। राम और लक्ष्मणको छोड़ शेष सुभटोंको मार डालूँगा। (४५) हे मगधनरेश श्रेणिक! हृदयमें इस तरह निश्चय किये हुए रावणको पराजयसूचक अनेक अपशकुन हुए। (४६) सूर्य आयुधके समान और आकाशमण्डल कठोर वर्णवाला हो गया। रातके समय सम्पूर्ण चन्द्र मानों भयसे भाग गया। (४७) भूचाल हुआ। घोर बिजलियाँ गिरने लगीं। पूर्व दिशाको मानो चमकाते हों इस तरह रक्तवर्णवाली उल्काएँ गिरने लगीं। (४८) मुँहमें ज्वालावाली शृगाली उत्तरदिशामें भयंकर रूपसे रोने लगी। जिनकी गर्दन काँप रही हैं ऐसे बड़े बड़े घोड़े कठोर और रूखी हिनहिनाहट करने लगे। (४९) अपनी सूँड़ोंसे जमीन पर प्रहार करते हुए हाथी भयंकर रूपसे चिंघाड़ने लगे। देवताओंकी प्रतिमाएँ भी आँसू बहाने लगीं। (५०) सूर्यको देखकर कौए भी कठोर 'का का' ध्वनि करने लगे। (५१) सब बड़े बड़े सरोवर अचानक सूख गये। आकाशमेंसे तड़् तड़् आवाज करती हुई रुधिर की वर्षा हुई। (५२) ये तथा दूसरे भी बहुत-से दारुण उत्पात हुए। इसमें सन्देह नहीं कि ये सब राजाका मरण कहते थे। (५३) ग्रहोंके अत्यन्त कुटिल होनेसे नक्षत्रोंके बलसे रहित वह अभिमानी मना करने पर भी युद्धकी आकांक्षा रखता था। (५४) अपने यशके

---

१. तणयं—प्रत्य०।

निययजसभङ्गभीओ, गाढं वीरेक्करसगओ धीरो । सत्थाण वि जाणन्तो, कज्जाकज्जं न लक्खेइ ॥ ५५ ॥
लङ्काहिवस्स एत्तो, जं हिययत्थं तु कारणं सव्वं । साहेमि तुज्झ सेणिय, सुणेहि विग्गहं पमोत्तूणं ॥ ५६ ॥
जिणिऊण सत्तुसेन्नं, मोत्तूण य पुत्तबन्धवा सव्वे । पविसामि ण लङ्का हं, करेमि पच्छा इमं कज्जं ॥ ५७ ॥
सयलम्मि भरहवासे, उव्वासेऊण पायचारा हं । बल-सत्ति-कन्तिजुत्ता, ठवेमि विज्जाहरे बहवे ॥ ५८ ॥
जेणेत्थ वंसे सुरदेवपुज्जा, जिणुत्तमा चक्कहरा य रामा ।
नारायणा तिव्वबला महप्पा, जायन्ति तुङ्गामलकित्तिमन्ता ॥ ५९ ॥

॥ इय पउमचरिए रावणचिंताविहाणं एगूणसत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७०. उज्जोयविहाणपव्वं

तत्तो सो दहवयणो, दियहे अइभासुरे सह भडेहिं । अत्थाणीए निविट्ठो, इन्दो इव रिद्धिसंपन्नो ॥ १ ॥
वरहार-कणयकुण्डल-मउडालंकारभूसियसरीरो । पुलयन्तो नियसहं, अहियं चिन्तावरो जाओ ॥ २ ॥
भाया य भाणुकण्णो, इन्दइ घणवाहणो महं पुत्ता । हत्थ-पहत्था य भडा, एत्थ पएसे न दीसन्ति ॥ ३ ॥
ते तत्थ अपेच्छन्तो, रुट्ठो भडभिउडिभासुरं वयणं । काऊण देइ दिट्ठी, दहवयणो चक्करयणस्स ॥ ४ ॥
रोसपसरन्तहियओ, आउहसाला[2] समुज्जओ गन्तुं । ताव य समुट्ठियाइं, सहसा अइदुण्णिमित्ताइं ॥ ५ ॥
अन्नेण वच्चमाणो, पहओ चलणेण पायमग्गम्मि । छिन्नो य तस्स मग्गो, पुरओ वि हु किण्हसप्पेणं ॥ ६ ॥
हा हा धी ! मा वच्चसु, तस्स सुणन्तस्स अकुसला सद्दा । जाया सहसुप्पाया, सउणा अजयावहा बहवे ॥ ७ ॥

---

नाशसे भयभीत और एकमात्र शृंगाररसमें ही अत्यन्त लीन वह धीर शास्त्र जानने पर भी कार्य-अकार्यका विवेक नहीं कर सकता था। (५५) हे श्रेणिक ! अब मैं रावणके हृदयमें जो विचार था वह सब तुम्हें कहता हूँ। विग्रहका त्याग करके तुम सुनो। (५६) शत्रुसैन्यको जीतकर, सब पुत्र एवं भाइयोंको छुड़ाकर मैं लंकामें प्रवेश करूँगा। बादमें यह कार्य करूँगा। (५७) सारे भरतक्षेत्रमेंसे मनुष्योंका नाश करके बल, शक्ति व कान्तिसे युक्त बहुत-से विद्याधरोंको स्थापित करूँगा, जिससे इस वंशमें सुरेन्द्रोंके द्वारा पूज्य, उन्नत और विमल कीर्तिवाले तथा अत्यन्त बलशाली महात्मा जिनेश्वर, चक्रवर्ती, बलराम और नारायण पैदा हों। (५८-५९)

॥ पद्मचरितमें रावणकी चिन्ताका विधान नामका उनहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ७०. युद्धोद्योग

तब एक अत्यन्त तेजस्वी दिनमें इन्द्रके समान ऋद्धिसम्पन्न रावण सुभटोंके साथ सभास्थानमें बैठा हुआ था। (१) उत्तम हार, सोनेके कुण्डल, मुकुट एवं अलंकारोंसे विभूषित शरीरवाला वह अपनी सभाको देखकर अधिक चिन्तातुर हुआ। (२) भाई भानुकर्ण, मेरे पुत्र इन्द्रजित और मेघवाहन तथा सुभट हस्त एवं प्रहस्त इस प्रदेशमें नहीं दीखते। (३) उन्हें वहाँ न देख रुष्ट रावणने सुभटकी भ्रुकुटिसे देदीप्यमान मुख करके चक्ररत्नके ऊपर दृष्टि डाली। (४) हृदयमें व्याप्त रोषवाला वह आयुधशालामें जानेके लिए उद्यत हुआ। तब सहसा अत्यधिक खराब शकुन होने लगे। (५) पादमार्गमें जाते हुए उसे दूसरे पैरसे चोट पहुँची और सामनेसे काले साँपने उसके मार्गको काटा। (६) छीः छीः ! मत जाओ—ऐसे अकुशल शब्द सुनते हुए उसे पराजयसूचक बहुत-से शकुन सहसा होने लगे। (७) उसका उत्तरीय गिर पड़ा, वैदूर्यके दण्डवाला छत्र टूट

---

१. दिट्ठि—प्रत्य०। २. सालं—प्रत्य०।

पहियं च उत्तरिज्जं, भग्गं वेरुलियदण्डयं छत्तं। ताहे कयञ्जलिउडा, दइयं मन्दोयरी भणइ ॥ ८ ॥
विरहसरियाएँ सामिय!, वुज्झन्ती दुक्खसलिलभीमाए। उत्तारेहि महायस!, सिणेहहत्थावलम्बेणं ॥ ९ ॥
अन्नं पि सुणसु सामिय!, मह वयणं जइ वि नेच्छसि मणेणं। एयं पि य तुज्झ हियं, होहइ कडुओसहं व जहा ॥ १० ॥
संसयतुलं वलग्गो, किं वा संसयसि णाह! अत्ताणं?। उम्मग्गेण रियन्तं, धरेह चित्तं समज्जायं ॥ ११ ॥
तुङ्गं विभूससु कुलं, सलाहणिज्जं च कुणसु अप्पाणं। अप्पेहि भूमिगोयर-महिला[1] कलहस्स आमूलं ॥ १२ ॥
वइरिस्स अत्तणो वा, मरणं काऊण निच्छयं हियए। जुज्झिज्जइ समरमुहे, तह वि य किं कारणं तेणं? ॥ १३ ॥
तम्हा अप्पेहि इमां[2], सीया रामस्स पणयपीईए। परिवालेहि वयं तं, जं गहियं मुणिसयासम्मि ॥ १४ ॥
देवेहि परिग्गहिओ, जइ वि समो हवइ भरहनाहेणं[3]। तह वि अकित्तिं पावइ, पुरिसो परनारिसङ्गेणं ॥ १५ ॥
जो परनारीसु समं, कुणइ रइं मूढभावदोसेणं। आसीविसेण समयं, कीलइ सो उग्गतेएणं ॥ १६ ॥
हालाहलं पिव विसं, हुयवहजालं व परमपज्जलियं। वग्घि[4] व विसमसीला, अहियं वज्जेह परमहिला ॥ १७ ॥
इन्दीवरघणसामो, गब्वियहसियं दसाणणो काउं। भणइ पियां[5] ससिवयणे, किं व भयं उवगयासि तुमं ॥ १८ ॥
न य सो हं रविकित्ती, न चेव विज्जाहरो असणिघोसो। न य इयरो को वि नरो, जेण तुमं भाससे एवं ॥ १९ ॥
रिउपायवाण अग्गी, सो हं लङ्काहिवो सुपडिकूलो। न य अप्पेमि ससिमुही[6], सीया मा कुणसु भयसङ्कं ॥ २० ॥
एव भणिवम्मितो[7] सा, ईसावसमुवगया महादेवी। जंपइ सीयाएँ समं, कि सामिय! रइसुहं महसि? ॥ २१ ॥
ईसाकोवेण तओ, पहणइ कण्णुप्पलेण सा दइयं। भणइ य गुणाणुरूवं, किं दिट्ठं तीएँ सोहग्गं? ॥ २२ ॥
किं भूमिगोयरीए, कीरइ अहियं कलाविहीणाए?। विज्जाहरीएँ समयं, भयसु पहू! नेहसंबन्धं ॥ २३ ॥

---

गया। तब मन्दोदरीने पतिसे हाथ जोड़कर कहा कि, हे स्वामी! हे महायश! दुःखरूप जलसे भयंकर ऐसी विरहरूपी नदीमें डूबती हुई मुझे आप स्नेहरूपी हाथका अवलम्बन देकर पार उतारें। (८-९) हे स्वामी! यद्यपि आप मनसे नहीं चाहते, फिर भी मेरा कहना सुनें। कड़वी दवाकी भाँति यह भी आपके लिए हितकर होगा। (१०) हे नाथ! संशयरूपी तराजूपर चढ़कर आप अपने आपको सन्देहमें क्यों डालते हो? उन्मार्गमें भटकते हुए चित्तको आप मर्यादामें रखें। (११) आप अपने ऊँचे कुलको विभूषित करो और आत्माको श्लाघनीय बनाओ। भूमिपर विचरण करनेवाले मनुष्यकी कलहकी जड़रूप ऐसी स्त्रीको दे दो। (१२) शत्रु अथवा अपने मरणका मनमें निश्चय करके युद्धमें लड़ा जाता है। तथापि उसका क्या प्रयोजन है। (१३) अतएव प्रेमपूर्वक रामको यह सीता सौंप दो और मुनिके पास जो व्रत ग्रहण किया था उसका पालन करो। (१४) देवोंके द्वारा अनुगृहीत हो अथवा भरत राजाके जैसा हो, फिर भी परनारीके संसर्गसे मनुष्य अपयश प्राप्त करता है। (१५) जो अपनी मूर्खताके दोषसे परनारीके साथ रति करता है वह उग्र तेजवाले आशीविष सर्पके साथ खेल खेलता है। (१६) हालाहल विषके जैसी, अत्यन्त प्रज्वलित अग्निकी ज्वाला सरीखी और भयंकर स्वभाववाली व्याघ्रीके समान परनारीका एकदम त्याग करो। (१७) इन्दीवर कमल तथा बादलके समान श्यामवर्णवाले रावणने अभिमानके साथ हँसकर पत्नीसे कहा कि, हे शशिवदने! तुम्हें डर क्यों लग रहा है? (१८) मैं न तो रविकीर्ति हूँ, न विद्याधर अशनिघोष हूँ और न दूसरा कोई मनुष्य हूँ जिससे तुम ऐसा बोलती हो। (१९) शत्रुरूपी वृक्षोंके लिए अग्नितुल्य विरोधी मैं लंकानरेश चन्द्रवदना सीताको नहीं दूँगा। तुम भयकी आशंका मत करो। (२०) इस प्रकार कहनेपर ईर्ष्याके वशीभूत हो उस पटरानीने कहा कि, हे नाथ! क्या आप सीताके साथ रतिसुख चाहते हैं? (२१) तब ईर्ष्या और कोपसे उसने अपने पतिको कर्णोत्पलसे प्रहार किया और कहा कि प्रशंसा करने योग्य कौन-सी सुभगता तुमने उसमें देखी है? (२२) हे प्रभो! कलाविहीन और भूमिपर विहार करनेवाली स्त्रीके साथ अधिक स्नेह-सम्बन्ध क्यों करते हैं? विद्याधरीके साथ स्नेहसम्बन्ध कीजिये। (२३) हे प्रभो! आप

---

१. महिलं—प्रत्य०। २. इमं सीयं—प्रत्य०। ३. भरहराएणं—प्रत्य०। ४. वग्घिं व विसमसीलं अहियं वज्जेह परमहिलं—प्रत्य०। ५. पियं—प्रत्य०। ६. ससिमुहिं सीयं—प्रत्य०। ७. भणियमेत्ते सा—मु०।

आणवसु केरिसी हं, होमि पहू ! जा तुमं हिययइट्ठा । किं सयलपङ्कयसिरी ?, अहवा वि सुरिन्दवहुसरिसा ? ॥ २४ ॥
सो एव भणियमेत्तो, अहोमुहो लज्जिओ विचिन्तेइ । परमहिलासत्तो हं, अकित्तिलहुयत्तणं पत्तो ॥ २५ ॥
अह सो विलक्खहसियं, काऊण य भणइ अत्तणो कन्तं । तं मज्झ हिययइट्ठा, अहियं अन्नाण महिलाणं ॥ २६ ॥
लद्धपसायाएँ तओ, भणिओ मन्दोयरीऍ दहवयणो । किं दिणयरस्स दीवो, दिज्जइ वि हु मग्गणट्ठाए ? ॥ २७ ॥
जाणन्तो वि नयविही, कह वि पमायं गओ विहिवसेणं । तह वि य पबोहणीओ, हवइ नरो अन्नपुरिसेणं ॥ २८ ॥
आसि पुरा मुणिवसहो, विण्हू वेउव्वलद्धिसंपन्नो । सिद्धन्त-गीइयासु य किं न पबोहं तया नीओ ? ॥ २९ ॥
जइ पयणुओ वि कीरइ, मज्झ पसाओ इमं भणन्तीए । तो मुञ्चसु नाह ! तुमं, [1]सीया रामस्स हिययइट्ठा ॥ ३० ॥
तुह अणुमएण [2]सीया, नेऊणं राहवं पसाएमि । आणेमि भाणुकण्णं, पुत्ता य अलं रणमुहेणं ॥ ३१ ॥
सो एव भणियमेत्तो, जंपइ लङ्काहिवो परमरुट्ठो । लहु गच्छ गच्छ पावे !, जत्थ मुहं ते न पेच्छामि ॥ ३२ ॥
एव भणियं पवुत्ता, सुणसु पहू ! बहुजणेण जं सिट्ठं । हलहर-चक्कहराणं, जम्मं पडिवासुदेवाणं ॥ ३३ ॥
आसि तिविट्ठु दुविट्ठू, सयंभु पुरिसोत्तमो पुरिससीहो । पुरिसवरपुण्डरीओ, दत्तो वि हु केसवा एए ॥ ३४ ॥
अयलो विजय सुभद्दो य सुप्पहो तह सुदरिसणो चेव । आणन्द नन्दणो वि य, इमे वि हलिणो वइक्कन्ता ॥ ३५ ॥
अह भारहम्मि वासे, एए बल-केसवा वइक्कन्ता । संपइ वट्टन्ति इमे, राहव-नारायणा लोए ॥ ३६ ॥
एएहि तारगाई, पडिसत्तू घाइया तिखण्डवई । संपइ सामि विणासं, तुहमवि गन्तुं समुच्छहसि ॥ ३७ ॥
भोत्तूण कामभोए, पुरिसा जे संजमं समणुपत्ता । ते नवरि वन्दणिज्जा, हवन्ति देवा-ऽसुराणं पि ॥ ३८ ॥
तम्हा तुमे वि सामिय !, भुत्तं चिय उत्तमं विसयसोक्खं । भमिओ य जसो लोए, संपइ दिक्खं पवज्जासु ॥ ३९ ॥

---

आज्ञा दें कि मैं कैसी होऊँ, जिससे आपके हृदयको मैं प्रिय लगूँ। क्या मैं सब पद्मोंकी शोभाको धारण करूँ अथवा देवकन्या जैसी बनूँ ? (२४) इस तरह कहा गया वह नीचा मुँह करके लज्जित हो सोचने लगा कि परनारीमें आसक्त मैंने अपयश और लघुता प्राप्त की है। (२५) तब लज्जासे हँसकर उसने अपनी पत्नीसे कहा कि तुम अन्य स्त्रियोंकी अपेक्षा मेरे हृदयको अधिक प्रिय हो। (२६) तब प्रसन्न होकर मन्दोदरीने रावणसे कहा कि क्या सूर्यको ढूँढ़नेके लिए दीया दिखाया जाता है ? (२७) नीतिका मार्ग जाननेपर भी भाग्यवश किसी तरहसे प्रमाद आ गया हो तो वह मनुष्य अन्य पुरुष द्वारा जगाया जाना चाहिए। (२८) प्राचीन कालमें वैक्रियक लब्धिसम्पन्न विष्णु नामक एक मुनिवर थे। क्या वह सिद्धान्त-गीतिकाओं द्वारा उस समय जागृत नहीं किये गये थे ? (२९) इस प्रकार कहती हुई मुझपर यदि आपका स्वल्प भी अनुग्रह है तो, हे नाथ ! आप रामकी हृदयप्रिया सीताको छोड़ दें। (३०) आपकी अनुमतिसे सीताको ले जाकर मैं रामको प्रसन्न करूँ और भानुकर्ण तथा पुत्रोंको लौटा लूँ। इस तरह युद्धसे आप विरत हों। (३१) इस प्रकार कहा गया रावण अत्यन्त रुष्ट होकर कहने लगा कि, हे पापे ! जल्दी-जल्दी यहाँसे तू वहाँ चली जा जहाँ मैं तेरा मुँह न देख पाऊँ। (३२) तब उसने ऐसा कहा कि, हे प्रभो ! ज्ञानी जनोंने हलधर, चक्रधर तथा प्रतिवासुदेवोंके जन्मके बारेमें जो कहा है वह आप सुनें। (३३) त्रिपृष्ठ, द्विपृष्ठ, स्वयम्भू, पुरुषोत्तम, पुरुषसिंह, पुरुषवर, पुण्डरीक और दत्त—ये केशव थे। (३४) अचल, विजय, सुभद्र, सुप्रभ, सुदर्शन, आनन्द और नन्दन—ये हलधर हो चुके हैं। (३५) भारतवर्षमें ये बलदेव और केशव हो चुके हैं। इस समय लोकमें ये राघव और नारायण विद्यमान हैं। (३६) इन्होंने तीन खण्डोंके स्वामी तारक आदि विरोधी शत्रुओंको मार डाला है। हे स्वामी ! अब आप भी विनाश प्राप्त करना चाहते हैं। (३७) काम भोगोंका उपभोग करके जो पुरुष संयम प्राप्त करते हैं वे बादमें देव एवं असुरोंके लिए वन्दनीय होते हैं। (३८) हे स्वामी ! आपने उत्तम विषय सुखका उपभोग किया है और आपका यश लोकमें फैल गया है। अब आप दीक्षा अंगीकार करें। (३९) अथवा हे दशमुख ! अणुव्रत धारण करके शील व संयममें निरत हों और देव एवं गुरुमें भक्तियुक्त

---

१. सीयं रामस्स हिययइट्ठं—प्रत्य०। २. सीयं—प्रत्य०।

अहवा अणुवयधरो, होऊणं सील-संजमाभिरओ । देव-गुरुभत्तिजुत्तो, दहमुह! दुक्खक्खयं कुणसु ॥ ४० ॥
अट्ठारसहि दसाणण!, जुवइसहस्सेहि जो तुमं तित्ति । न गओ अणङ्गमूढो सो कह एक्काएँ वच्चिहिसि? ॥ ४१ ॥
इह सयलजीवलोए, विसयसुहं भुञ्जिउं सुचिरकालं । जइ कोइ गओ तित्तिं, पुरिसो तं मे समुद्दिससु ॥ ४२ ॥
तम्हा इमं महाजस!, विसयसुहं अप्पसोक्खबहुदुक्खं । वज्जेहि वज्जणिज्जं, परमहिलासंगमं एयं ॥ ४३ ॥
बहुभडखयंकरेणं, देव! न कज्जं इमेण जुज्झेणं । बद्धञ्जलिमउडा हं, पडिया वि हु तुज्झ पाएसु ॥ ४४ ॥
हसिऊण भणइ वीरो, उट्ठेहि किसोयरी! भउव्वेयं । मा वच्चसु पसयच्छी!, नामेणं वासुदेवाणं ॥ ४५ ॥
बलदेव-वासुदेवा, हवन्ति बहवो इहं भरहवासे । तह वि य किं संजायइ, सिद्धी खलु नाममेत्तेणं? ॥ ४६ ॥
रहनेउरनयरवई, जह इन्दो ऽणिबुई मए नीओ । तह य इमं कीरन्तं, पेच्छसु नारायणं सिग्घं ॥ ४७ ॥
भणिऊण वयणमेयं, समयं[1] मन्दोयरीएँ दहवयणो । कीलणहरं पविट्ठो, ताव य अत्थं गओ सूरो ॥ ४८ ॥
अत्थायम्मि दिणयरे, संझासमए समागए सन्ते । मउलेन्ति कमलयाइं, विरहो चक्कायमिहुणाणं ॥ ४९ ॥
जाए पओससमए, पज्जलिए रयणदीवियानिवहे । लङ्कापुरी विभायइ, मेरुस्स व चूलिया चेव ॥ ५० ॥
पेसिज्जइ जुवइजणो, विरइज्जइ मण्डणं पिययमाणं । मोहणसुहं महिज्जइ, मइर च्चिय पिज्जइ पसन्ना ॥ ५१ ॥
का वि पियं वरजुवई, अवगूहेऊण भणइ चन्दमुही । अपि एक्कं पि य रत्तिं, माणेमु तुमे समं सामि! ॥ ५२ ॥
अन्ना पुण महुमत्ता, वरकुसुमसुयन्धगन्धरिद्धिल्ला । पडिया पियस्स अङ्के, नवकिसलयकोमलसरीरा ॥ ५३ ॥
का वि य अपोढबुद्धी, बाला दइएण पाइया सीधुं । पोढत्तणं पवन्ना, तक्खणमेत्तेण रइकम्मं ॥ ५४ ॥
जह जह वलग्गइ मओ, जुवईणं मयण[2]मूढहिययाणं । तह तह वड्ढइ राओ, लज्जा दूरं समोसरइ ॥ ५५ ॥
अणुदियहजणियमाणा, पभाइए जाणिऊण संगामं । घणविरहभीयहियया, अवगूहइ पिययमं भणियं ॥ ५६ ॥

हो दुःखका विनाश करो। (४०) हे दशानन! अठारह हजार युवतियोंसे कामसे विमोहित तुम्हें यदि तृप्ति न हो सकी तो एकसे कैसे होगी? (४१) इस समग्र जीवलोकमें सुचिर काल पर्यन्त विषय सुखका उपभोग करके यदि किसी पुरुषको तृप्ति हुई हो तो ऐसा पुरुष मुझे दिखाओ। (४२) अतः हे महायश! अल्प सुखदायी तथा बहुत दुःखकर इस विषय सुखका परित्याग करो और इस त्याज्य परनारीके संसर्गको छोड़ो। (४३) हे देव! अनेक सुभटोंका विनाश करनेवाले इस युद्धसे कोई प्रयोजन नहीं है। मैं सिर पर हाथ जोड़कर आपके पैरोंमें पड़ती हूँ। (४४) इसपर हँस करके वीर रावणने कहा कि. हे कृशोदरी! प्रसन्नाक्षी! वासुदेवके नामसे तुम भय और उद्वेग मत धारण करो। (४५) इस भरत-खण्डमें बहुतसे बलदेव और वासुदेव होते हैं, फिर भी क्या नाममात्रसे सिद्धि होती है? (४६) जिस तरह रथनूपुर नगरके स्वामी इन्द्रको मैंने बन्धनमें डाला था उसी तरह किये जाते इस नारायणको भी तुम शीघ्र ही देखोगी। (४७) ऐसा वचन कहकर मन्दोदरीके साथ रावणने क्रीड़ागृहमें प्रवेश किया। उस समय सूर्य भी अस्त हो गया। (४८) सूर्यके अस्त होने पर और सन्ध्या समयके आने पर कमल मुरझा गये तथा चक्रवाकका जोड़ा बिछुड़ गया। (४९) प्रदोषवेला होनेपर और रत्न दीपकाओंके जलने पर लंकापुरी मेरुकी चूलिकाकी भाँति शोभित हुई। (५०) उस समय युवतियाँ भेजी जाने लगीं, प्रियतमाओंका मण्डन किया जाने लगा, रतिसुख मनाया जाने लगा और प्रसन्न करनेवाली मदिराका पान होने लगा। (५१) कोई चन्द्रमुखी सुन्दर युवति पतिका आलिंगन देकर कह रही थी कि हे स्वामी! तुम्हारे साथ मैं भी एक रात तो आनन्द मनाऊँ। (५२) मधुपानसे मत्त, उत्तम सुगन्धित पुष्पोंकी गन्धसे समृद्ध तथा नवीन किसलयके समान कोमल शरीरवाली दूसरी स्त्री प्रियकी गोदमें गिरती थी। (५३) अप्रौढ़ बुद्धिवाली कोई स्त्रीने प्रियके द्वारा मद्य पिलाये जाने पर तत्काल ही रतिकर्ममें प्रौढ़ता प्राप्त की। (५४) जैसे-जैसे विरहसे भयभीत हृदयवाली युवतियोंको मद चढ़ता गया वैसे-वैसे राग बढ़ता गया और लज्जा दूर होती गई। (५५) प्रातःकालमें संग्राम है ऐसा जानकर प्रतिदिन मान

1. पुरओ मन्दो—प्रत्य०। 2. विरहभीयहिययाणं—प्रत्य०।

विज्जाहरमिहुणाइं, कीलन्ति घरे घरे जहिच्छाए। उत्तरकुरूसु नज्जइ, वड्डियनेहाणुरागाइं ॥ ५७ ॥
वीणाइ-वंस-तिसरिय-नाणाविहगीय-वाइयरवेणं, । जंपइ व महानयरी, जणेण उल्लावमन्तेणं ॥ ५८ ॥
तम्बोल-फुल्ल-गन्धाइएसु देहाणुलेवणसएसु । एव विणिओयपरमो, लोगो मयणुस्सवे तइया ॥ ५९ ॥
लङ्काहिवो वि एत्तो, निययं अन्तेउरं निरवसेसं। सम्माणेइ महप्पा, अहियं मन्दोयरी देवी ॥ ६० ॥
एवं सुहेण रयणी, वोलीणा आगया ऽरुणच्छाया । संगीय-तूरसद्दो, भवणे भवणे पवित्थरिओ ॥ ६१ ॥
ताव य चक्कायारो, दिवसयरो उग्गओ कमलबन्धू । कह कह वि पणइणिजणं, संथाविय दहमुहो भणइ ॥ ६२ ॥
सन्नाहसमरभेरी, पहणह तूराइं मेहघोसाइं । रणपरिहत्थुच्छाहा, होह भडा! मा चिराबेह ॥ ६३ ॥
तस्स वयणेण सिग्घं, नरेहि पहया तओ महाभेरी । सद्देण तेण सुहडा, सन्नद्धा सयलबलसहिया ॥ ६४ ॥
मारीजी विमलाभो, विमलघणो नन्दणो सुणन्दो य । सुहडो य विमलचन्दो, अन्ने वि य एवमाईया ॥ ६५ ॥
तुरएसु रहवरेसु य, पव्वयसरिसेसु मत्तहत्थीसु । सरह-खर-केसरीसु य, वराह-महिसेसु आरूढा ॥ ६६ ॥
असि-कणय-चाव-खेडय-वसुनन्दय-चक्क-तोमरविहत्था । धय-छत्तबद्धचिन्धा, असुरा इव दप्पियाडोवा ॥ ६७ ॥
निप्फिडिऊण पवत्ता, सुहडा लङ्कापुरीए रणसूरा । ऊसियसियायवत्ता, संपेल्लोपेल्ल कुणमाणा ॥ ६८ ॥
बहुतूरनिणाएणं, हयहेसिय गज्जिएण हत्थीणं । फुट्टइ व अम्बरतलं, विमुक्कपाइक्कनाएणं ॥ ६९ ॥
अह ते रक्खससुहडा, सन्नद्धा रयणमउडकयसोहा । वच्चन्ता गयणयले, छज्जन्ति घणा इव सविज्जू ॥ ७० ॥

महाभडा कवइयदेहभूसणा, समन्तओ तुरय-गइन्दसंकुला ।
सज्जाउहा दिणयरतेयसन्निहा, विणिग्गया विमलजसाहिलासिणो ॥ ७१ ॥

॥ इय पउमचरिए उज्जोयविहाणं नाम सत्तरं पव्वं समत्तं ॥

---

करनेवाली स्त्रीने मनमें विरहसे अत्यन्त भयभीत हो प्रियतमको गाढ़ आलिंगन दिया। (५६) मानो उत्तरकुरुमें क्रीड़ा कर रहे हों इस तरह बढ़े हुए स्नेहानुरागसे युक्त विद्याधर-युगल घर-घरमें इच्छानुसार क्रीड़ा कर रहे थे। (५७) वीणा, बंशी आदिसे समृद्ध नानाविध गीत एवं वाद्योंकी ध्वनिसे तथा वार्तालाप करनेवाले लोगोंसे मानो महानगरी सम्भाषण कर रही थी। (५८) ताम्बूल, फूल एवं गन्धादिसे तथा सैकड़ों प्रकारके शरीरके अनुलेपनसे उस समय लोग मदनोत्सवमें अत्यन्त संलग्न थे। (५९) उधर महात्मा रावणने भी अपने समग्र अन्तःपुरमें मन्दोदरी देवीको अधिक सम्मानित किया। (६०) इस प्रकार सुखपूर्वक रात व्यतीत हुई और अरुण कान्ति प्रकट हुई। संगीत और वाद्योंकी ध्वनि घर-घरमें फैल गई। (६१) उस समय कमलबन्धु चक्राकार सूर्य उदित हुआ। प्रणयिनी जनोंको किसी तरहसे आश्वासन देकर रावणने कहा कि युद्धकी तैयारी करो। समरभेरि तथा बादलकी भाँति घोष करनेवाले वाद्य बजाओ। सुभट रणके लिए परिपूर्ण उत्साहवाले हों। देर मत करो। (६२-६३) उसके आदेशके अनुसार लोगोंने महाभेरि बजाई। उसकी आवाजसे समग्र सैन्य सहित सुभट सन्नद्ध हो गये। (६४) मरीचि, विमलाभ, विमलघन, नन्दन, सुनन्द, विमलचन्द्र तथा दूसरे सुभट भी घोड़ों पर, रथोंमें, पर्वत सरीखे मत्त हाथियों पर, शरभ, गधे, सिंह, वराह और भैंसों पर सवार हुए। (६५-६६) तलवार, कनक, धनुष, स्फेटक (नाशक शस्त्र), वसुनन्दक (एक प्रकारकी उत्तम तलवार), चक्र एवं तोमर चलानेमें दक्ष, ध्वजा एवं छत्रोंके चिह्न लगाये हुए, असुरोंकी भाँति दर्पयुक्त, ऊपर उठाये हुए सफेद छत्रवाले तथा एक दूसरेको दबाने और ऊपर उठाते हुए रणशूर सुभटोंने लंकापुरीकी ओर निर्गमन किया। (६७-६८) नानाविध रणवाद्योंके निनादसे, घोड़ोंकी हिनहिनाहट और हाथियोंकी चिघाड़से तथा पैदल सैनिकों द्वारा लगाये जानेवाले नारोंसे मानो आकाशतल फूट रहा था। (६९) कवच पहने हुए तथा रत्नोंके मुकुटसे शोभित वे राक्षस-सुभट आकाशमार्गसे जानेपर बिजलीसे युक्त बादलकी तरह शोभित हो रहे थे। (७०) कवच धारण करनेसे अलंकृत शरीरवाले, चारों ओर घोड़े और हाथियोंसे व्याप्त आयुधोंसे सज्ज, सूर्यके तेजके तुल्य तेजस्वी तथा विमल यशकी अभिलाषावाले महाभट निकल पड़े। (७१)

॥ पद्मचरितमें उद्योग-विधान नामक सत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ७१. लक्खणरावणजुज्झपव्वं

अह सो रक्खसनाहो, कमेण आपुच्छिऊण घरिणीओ । कोहं समुवहन्तो, विणिग्गओ निययनयरीओ ॥ १ ॥
इन्दं नाम रहं सो, पेच्छइ बहुरूविणीएँ निम्मवियं । विविहाउहाण पुण्णं, दन्तिसहस्सेण संजुत्तं ॥ २ ॥
अह ते मत्तगइन्दा, एरावणसन्निभा चउविसाणा । गेरुयकयङ्गराया, घण्टासु य कलयलारावा ॥ ३ ॥
अह सो महारहं तं, आरूढो केउमण्डणाडोवं । आहरणभूसियङ्गो, इन्दो इव रिद्धिसंपन्नो ॥ ४ ॥
तस्स विलग्गस्स रहे, समूसियं चन्दमण्डलं छत्तं । गोखीर-हारधवलं च उद्धुयं चामराजुयलं ॥ ५ ॥
पडुपडह-सङ्ख-काहल-मुइङ्ग-तिलिमा-गहीरपणवाणं । पहयं पहाणतूरं, पलयमहामेहनिग्घोसं ॥ ६ ॥
अप्पसरिसेहि समयं, दसहि सहस्सेहि खेयरभडाणं । सुरसरिसविक्कमाणं, रणकण्डू[1] उव्वहन्ताणं ॥ ७ ॥
एयन्तरम्मि पउमो, पुच्छइ सुहडा सुसेणमाईया । भो भो! कहेह एसो, दीसइ कवणो नगवरिन्दो? ॥ ८ ॥
अलिउलतमालनीलो, जम्बूनयविविहसिहरसंघाओ । चञ्चलतडिच्छडालो, नज्जइ मेहाण संघाओ ॥ ९ ॥
तो भणइ जम्बुवन्तो, सामिय! बहुरूविणीएँ विज्जाए । सेलो कओ महन्तो, दीसइ लङ्काहिवो एसो ॥ १० ॥
जम्बूणयस्स वयणं, सोऊणं भणइ लक्खणो एत्तो । आणेह गरुडकेउं, महारहं मा चिरावेह ॥ ११ ॥
अह तत्थ महाभेरी, समाहयाऽणेयतूरसमसहिया । सद्देण तीए सिग्घं, सन्नद्धा कइवरा सव्वे ॥ १२ ॥
असि-कणय-चक्क-तोमर-नाणाविहपहरणा-ऽऽवरणहत्था । रुम्भन्ति पवयजोहा, रणपरिहत्था सकन्ताहिं ॥ १३ ॥
सुमहुरवयणेहि तओ, संथाविय कइवरा पणइणीओ । सन्नद्धाउहपमुहा, पउमसयासं समल्लीणा ॥ १४ ॥

## ७१. रावण-लक्ष्मण युद्ध

वह राक्षसनाथ रावण अनुक्रमसे रानियोंसे पूछकर कोप धारण करता हुआ अपनी नगरीमेंसे बाहर निकला। (१) बहुरूपिणी विद्या द्वारा विनिर्मित, विविध आयुधोंसे परिपूर्ण तथा हजार हाथियोंसे जुते हुए इन्द्र नामके रथको उसने देखा। (२) ऐरावतके जैसे वे मत्त हाथी चार दाँतवाले थे। गेरूसे उन पर अंगराग किया गया था तथा घण्टोंके कारण वे कलकल ध्वनि कर रहे थे। (३) ध्वजा एवं मण्डपसे शोभित उस रथ पर आभूषणोंसे विभूषित शरीरवाला तथा इन्द्रके समान ऋद्धि सम्पन्न वह रावण आरूढ़ हुआ। (४) रथ पर बैठे हुए उस पर चन्द्रमण्डलके जैसा छत्र धरा गया तथा गायके दूध एवं हारके समान धवल दो चँवर डुलाये जाने लगे। (५) उस समय प्रलयकालीन महामेघके समान निर्घोष करनेवाले बड़े बड़े ढोल, शंख, काहल, मृदंग, तिलिमा तथा गंभीर ध्वनि करनेवाले नगाड़ों जैसे उत्तम वाद्य बजाये गये। (६) देवोंके समान विक्रमशील तथा लड़ाईकी खुजली धारण करनेवाले अपने ही जैसे दस हजार सुभटोंके साथ रावण चला। (७)

इस बीच रामने सुषेण आदि सुभटोंसे पूछा कि यह कौनसा उत्तम पर्वत दीख रहा है यह कहो। (८) भौंरे तथा तमालके समान नीलवर्णवाला तथा सोनेके अनेक शिखरोंसे युक्त यह पर्वत चंचल बिजलीसे शोभित मेघोंके समूह जैसा लगता है। (९) तब जाम्बवन्तने कहा कि, हे स्वामी! बहुरूपिणी विद्याने यह महान् पर्वत बनाया है। यह रावण दिखाई दे रहा है। (१०) जाम्बूनदका यह कहना सुन लक्ष्मणने कहा कि महारथ गरुड़केतु लाओ। देर मत करो। (११) तब अनेक वाद्योंके साथ महाभेरी बजाई गई। उसके शब्दसे शीघ्र ही सब कपिवर तैयार हो गये। (१२) तलवार, कनक, चक्र, तोमर आदि नानाविध प्रहरण हाथमें धारण किये हुए युद्धकुशल वानरयोद्धा अपनी अपनी पत्नियों द्वारा रोके गये। (१३) तब सुमधुर वचनोंसे प्रियाओंको आश्वासन देकर कवचधारी और आयुधोंसे युक्त कपिवर रामके

---

१. कण्डुं—प्रत्य०।

रामो रहं विलग्गो, केसरिजुत्तं निबद्धतोणीरं । लच्छीहरो वि एवं, आरूढो सन्दणं गरुडं ॥ १५ ॥
भामण्डलमाईया, अन्ने वि महाभडा कवइयङ्गा । रह-गय-तुरयारूढा, संगामसमुज्जया जाया ॥ १६ ॥
एवं कइबलसहिया, सन्नद्धा पउमनाह-सोमित्ती । सेणिय ! विणिग्गया ते, जुज्झत्थे वाहणारूढा ॥ १७ ॥
जन्ताण ताण सउणा, महुरं चिय वाहरन्ति सुपसत्थं । साहन्ति निच्छएणं, पराजयं चेव आणन्दं ॥ १८ ॥
दट्ठूण सत्तुसेन्नं, एज्जन्तं रावणो तओ रुट्ठो । नियबलेण समग्गो, वाहेइ रहं सवडहुत्तं ॥ १९ ॥
गन्धव्व-किन्नरगणा, अच्छरसाओ नहङ्गणत्थाओ । मुञ्चन्ति कुसुमवासं, दोसु वि सेन्नेसु सुहडाणं ॥ २० ॥
वियडफर-फलय-खेडय-वसु-नन्दयगोविएसु अङ्गेसु । पविसन्ति समरभूमिं, चलदिट्ठी पढमपाइक्का ॥ २१ ॥
आसेसु कुञ्जरेसु य, केइ भडा रहवरेसु आरूढा । नाणाउहगहियकरा, आभिट्टा सहरिसुच्छाहा ॥ २२ ॥
सर-झसर-सत्ति-सबल-फलिहसिला-सेल-मोग्गरसयाइं । वरसुहडघत्तियाइं, पडन्ति जोहे वहन्ताइं ॥ २३ ॥
खग्गेहि केइ सुहडा, संगामे वावरन्ति चलहत्था । अन्ने य गयपहारं, देन्ति समत्थाण जोहाणं ॥ २४ ॥
सीसग्गहिएक्कमेक्का, अन्ने छुरियापहारजज्जरिया । दप्पेण समं जीयं, मुयन्ति देहं च महिवट्टे ॥ २५ ॥
खज्जन्ति धरणिपडिया, वायस-गोमाउ-गिद्धनिवहेणं । ओयड्ढियन्तरुण्डा, रुहिर-वसाकद्दमनिबुड्डा ॥ २६ ॥
हत्थी हत्थीण समं, जुज्झइ रहिओ समं रहत्थेणं । तुरयबलग्गोसुहडो, तुरयारूढं विवाएइ ॥ २७ ॥
असि-कणय-चक्क-तोमर-अन्नोन्नावडियसत्थघायग्गी । अह तक्खणम्मि जाओ, संगामो सुहडदुव्विसहो ॥ २८ ॥
उम्मेण्ठा मत्तगया, भमन्ति तुरयाऽऽसवारपरिमुक्का । भज्जन्ति सन्दणवरा, छिज्जन्ति धया कणयदण्डा ॥ २९ ॥

---

पास गये। (१४) सिंह जुते तथा तरकश बाँधे हुए रथ पर राम सवार हुए। इसी प्रकार लक्ष्मण भी गरुड़-रथ पर आरूढ़ हुआ (१५) शरीर पर कवच धारण किये हुए भामण्डल आदि दूसरे महासुभट भी रथ, हाथी एवं घोड़ों पर सवार हो संग्रामके लिए उद्यत हुए (१६) हे श्रेणिक ! इस प्रकार तैयार हो वाहनमें आरूढ़ राम और लक्ष्मण वानरसेनाके साथ युद्धके लिए निकल पड़े। (१७) उनके चलने पर पक्षी मधुर और सुप्रशस्त स्वरमें बोलने लगे। वे सुनिश्चित रूपसे शत्रुका पराजय और अपने लिए आनन्दकी सूचना दे रहे थे। (१८) तब शत्रुसैन्यको आता देख कुपित रावणने सामने सेनाके साथ रथ हाँका। (१९) गन्धर्व एवं किन्नर गणोंने तथा आकाशमें स्थित अप्सराओं ने दोनों सेनाओंके सुभटोंके ऊपर पुष्पोंकी वृष्टि की। (२०)

भयंकर फर (ढाल), फलक (अस्त्रविशेष), स्फेटक ( नाश करनेवाला शस्त्र ) तथा वसुनन्दन ( एक तरहकी उत्तम तलवार ) से शरीरको सुरक्षित करके सर्वप्रथम चपल दृष्टिवाले पैदल सैनिकोंने समरभूमिमें प्रवेश किया। (२१) कई सुभट घोड़ों पर, कई हाथियों पर तो कई उत्तम रथों पर आरूढ़ हुए। हर्ष और उत्साहसे युक्त वे हाथमें नाना प्रकारके आयुध लेकर भिड़ गये। (२२) उत्तम सुभटों द्वारा गृहीत और योद्धाओंको मारनेवाले सैकड़ों बाण, झसर, शक्ति, सब्बल, स्फटिक शिलावाले पर्वत और मुद्गर गिरने लगे। (२३) युद्धमें कई चपल हाथवाले सुभट तलवारों का उपयोग करते थे, तो दूसरे समर्थ योद्धाओंके ऊपर गदाका प्रहार करते थे। (२४) तलवारके प्रहारसे जर्जरित दूसरे योद्धा एक-दूसरेका मस्तक ग्रहण करके प्राणोंके साथ शरीरको भी दर्पके साथ पृथ्वीतल पर छोड़ते थे। (२५) जमीन पर गिरे हुए और खून, चर्बीके कीचड़से सने हुए तथा खेंचे जाते धड़ कौए, सियार और गीधके समूह द्वारा खाये जाते थे। (२६) हाथीके साथ हाथी और रथमें बैठे हुएके साथ रथी युद्ध करने लगे। घोड़े पर बैठा हुआ सुभट घुड़सवारको मारने लगा। (२७) तलवार, कनक, चक्र एवं तोमरके एक-दूसरे पर गिरनेसे तथा शस्त्रोंके आघातसे उठनेवाली आगवाला और सुभटोंके लिए अत्यन्त दुःसह ऐसा संग्राम तत्क्षण होने लगा। (२८) महावतोंसे रहित हाथी और सवारोंसे रहित घोड़े घूमने लगे। अच्छे अच्छे रथ टूटने लगे और सोनेके दण्डवाली ध्वजाएँ छिन्न होने लगीं। (२९) गिरती हुई तलवारोंका खनखन शब्द

खणखणखण त्ति सद्दो, कत्थइ खग्गाण आवडन्ताणं । विसिहाण तडतडरवो, निवडन्ताणं गयङ्गेसु ॥ ३० ॥
मणिकुण्डलुज्जलाइं, पडन्ति सीसाइं मउडचिन्धाइं । नच्चन्ति कबन्धाइं, रुहिरवसालित्तगत्ताइं ॥ ३१ ॥
अन्नो अन्नं पहणइ, अन्नो अन्नं भुयाबलुम्मत्तो । आयड्ढिऊण निहणइ, जोहा जोहं करी करिणो ॥ ३२ ॥
उभयबलेसु भडेहिं, उप्पयनिवयं रणे करेन्तेहिं । गयणङ्गणं निरुद्धं, पाउसकाले व मेहेहिं ॥ ३३ ॥
एयारिसम्मि जुज्झे, सुय-सारणमाइएसु सुहडेसु । मारीजीण य भग्गं, सेन्नं चिय वाणरभडाणं ॥ ३४ ॥
सिरिसेलेण बलेण य, भूयनिणाएण तह य नीलेणं । कुमुयाइवाणरेहिं, भग्गं चिय रक्खसाणीयं ॥ ३५ ॥
सुन्दो कुम्भ निसुम्भो, विक्कम कमणो य जम्बुमाली य । मयरद्धओ य सूरो, असणिनिघायाइणो सुहडा ॥ ३६ ॥
एए रक्खसवसभा, निययबलुच्छाहकारणुज्जुत्ता । वाणरभडेहि समयं, जुज्झं काऊण आढत्ता ॥ ३७ ॥
भुयवरबलसम्मेया, वियडा कुडिलङ्गया सुसेणा य । चण्डुम्मियङ्गयाई, समुट्ठिया कइवरा एए ॥ ३८ ॥
रक्खस-कइद्धयाणं, जुज्झं अइदारुणं समावडियं । अन्नोन्नकरग्गाहं, घणसत्थपडन्तसंघायं ॥ ३९ ॥
एयन्तरम्मि हणुओ, गयवरजुत्तं रहं समारुहिउं । लोलेइ रक्खसबलं, पउमसरं चेव मत्तगओ ॥ ४० ॥
एक्केण तेण सेणिय !, सूरेण महाबलं निसियराणं । गरुयपहाराभिहयं, भयजरगहियं कयं सव्वं ॥ ४१ ॥
तं पेच्छिऊण सेन्नं, भयविहलविसंटुलं मओ रुट्ठो । हणुयस्स समावडिओ, मुञ्चन्तो आउहसयाइं ॥ ४२ ॥
सिरिसेलेण वि सिग्घं, आयण्णाऊरिएसु बाणेसु । कञ्चणरहो विचित्तो, तुङ्गो मयसन्तिओ भग्गो ॥ ४३ ॥
अन्नं रहं विलग्गो, मयराया जुज्झिउं समाढत्तो । सो वि य सिरिसेलेणं, भग्गो निसियद्धयन्देहिं ॥ ४४ ॥
विरहं दट्ठूण मयं, दसाणणोऽणेयरूवविज्जाए । सिग्घं विणिम्मिय रहं, ससुरस्स तओ समप्पेइ ॥ ४५ ॥
सो तत्थ सन्दणवरे, आरुहिऊणं मओ सरसएहिं । विरहं करेइ हणुयं, तक्खणमेत्तेण आरुट्ठो ॥ ४६ ॥

---

और गिरते हुए बाणोंका आकाशमें तड्-तड् शब्द होने लगा। (३०) मणिमय कुण्डलोंसे उज्ज्वल तथा मुकुट धारण किये हुए सिर गिरने लगे और रुधिर एवं चर्बीसे लिप्त अंगवाले धड़ नाचने लगे। (३१) कोई एक योद्धा दूसरेको मारता था, भुजाओंके बलसे उन्मत्त दूसरा किसी दूसरेको मारता था। योद्धा योद्धाको और हाथी हाथीको खींचकर मारते थे। (३२) दोनों सेनाओंमें ऊपर कूदते और नीचे गिरते हुए सुभटोंसे आकाश, वर्षाकालमें बादलोंकी तरह, छा गया। (३३)

ऐसे युद्धमें शुक, सारण आदि सुभटों तथा मारीचिने वानर योद्धाओंका सैन्य छिन्न-भिन्न कर डाला। (३४) हनुमान, बल, भूतनिनाद तथा नील और कुमुद आदि वानरोंने राक्षस सेनाको छिन्न-भिन्न कर डाला। (३५) सुन्द, कुम्भ, निसुम्भ, विक्रम, क्रमण, जम्बूमाली, मकरध्वज, सूर्य, अशनि और निर्घात आदि—ये राक्षसोंमें वृषभके समान श्रेष्ठ तथा अपने-अपने बल एवं उत्साहके कारण उद्यत सुभट वानर योद्धाओंके साथ युद्ध करनेमें प्रवृत्त हुए। (३६-३७) भुजवर, बल, सम्मेत, विकट, कुटिल, अंगद, सुषेण, चण्डोर्मि तथा अंग आदि—ये कपिवर उठ खड़े हुए। (३८) राक्षस और कपिध्वजोंके बीच एक-दूसरे के साथ जिसमें हाथापाई हो रही है तथा जिसमें बहुत-से शस्त्रोंका समूह गिर रहा है ऐसा अतिभयंकर युद्ध होने लगा। (३९)

उस समय हाथीसे जुते रथमें सवार हो हनुमान, जिस भाँति मत्त हाथी पद्मसरोवरका विलोडन करता है उस भाँति, राक्षस सेनाका विलोडन करने लगा। (४०) हे श्रेणिक ! उस अकेले शूरवीरने राक्षसोंके समग्र महासैन्यको भारी प्रहारोंसे पीटकर भयरूपी ज्वरसे ग्रस्तकर दिया। (४१) उस सेनाको भयसे विकल और विह्वल देख क्रुद्ध मय सैकड़ों आयुध छोड़ता हुआ हनुमानके सम्मुख आया। (४२) हनुमानने भी शीघ्र ही कानतक खींचे हुए बाणोंसे मयका विशाल और विचित्र स्वर्णरथ तोड़ डाला। (४३) दूसरे रथपर चढ़ा हुआ मय राजा युद्ध करने लगा। तीक्ष्ण अर्धचन्द्र बाणोंसे उसे भी हनुमानने तोड़ डाला। (४४) मयको रथहीन देखकर रावणने अनेकरूपिणी विद्यासे शीघ्र ही रथ बनवाकर ससुरको दिया। (४५) उस उत्तम रथपर आरूढ़ हो क्रुद्ध मयने सैकड़ों बाणोंसे तत्क्षण ही हनुमानको रथहीन कर दिया। (४६) हनुमानको रथहीन

आलोइऊण हणुयं, विरहं अह धाइओ जणयपुत्तो । तस्स वि य सन्दणवरो, मएण भग्गो सरवरेहिं ॥ ४७ ॥
सयमेव वाणरवई, समुट्ठिओ तस्स रोसपज्जलिओ । सो वि मएण निरत्थो, कओ य धरणीयले पडिओ ॥ ४८ ॥
एत्तो मएण समयं, बिहीसणो जुज्झिउं समाढत्तो । छिन्नकवया-ऽऽयवत्तो, कओ य बाणाहयसरीरो ॥ ४९ ॥
पयलन्तरुहिरदेहं, बिहीसणं पेच्छिऊण पउमाभो । केसरिरहं विलग्गो, छाएइ मयं सरसएहिं ॥ ५० ॥
रामसरनियरघत्थं, भयविहलविसंठुलं मयं दट्ठुं । सयमेव रक्खसवई, समुट्ठिओ कोहपज्जलिओ ॥ ५१ ॥
सो लक्खणेण दिट्ठो, भणिओ रे दुट्ठ ! मज्झ पुरहुत्तो । ठा-ठाहि पाव तक्कर !, जा ते जीयं पणासेमि ॥ ५२ ॥
अह भणइ लक्खणं सो, किं ते हं रावणो असुयपुव्वो । निस्सेसपुहइनाहो, उत्तमदिव्वारुहो लोए ? ॥ ५३ ॥
अज्ज वि मुञ्चसु सीयं, अहवा चिन्तेहि नियग्रहियएणं । किं रासहस्स सोहइ, देहे रइया विजयघण्टा ? ॥ ५४ ॥
देवा-ऽसुरलद्धजसो, अहयं तेलोक्कपायडपयावो । सह भूमिगोयरेणं, अहियं लज्जामि जुज्झन्तो ॥ ५५ ॥
जइ वा करेहि जुज्झं, निव्विण्णो नियय़जीवियव्वेणं । तो ठाहि सवडहुत्तो, विसहसु मह सन्तियं पहरं ॥ ५६ ॥
तो भणइ लच्छिनिलओ, जाणामि पहुत्तणं तुमं सव्वं । नासेमि अज्ज सिग्घं, एयं ते गज्जियं गरुयं ॥ ५७ ॥
एवं भणिउं सरोसो, चावं घेत्तूण बाणनिवहेणं । छाएऊण पवत्तो, तुङ्गं पिव पाउसे मेहो ॥ ५८ ॥
जमदण्डसन्निहेहिं, सरेहि लच्छीहरो गयणमग्गे । बलपरिहत्थुच्छाहो, दहमुहबाणे निवारेइ ॥ ५९ ॥
दसरहपुत्तेण कओ, रयणासवनन्दणो वियलियत्थो । ताहे मुयइ दणुवई, आरुट्ठो वारुणं अत्थं ॥ ६० ॥
तं लक्खणो खणेणं, नासेइ समीरणत्थजोएणं । मुञ्चइ लङ्काहिवई, अग्गेयं दारुणं अत्थं ॥ ६१ ॥
जालासहस्सपउरं, दहमाणं तं पि लच्छिनिलएणं । धारासरेहि सिग्घं, विज्झवियं वारुणत्थेणं ॥ ६२ ॥

---

देखकर जनकपुत्र भामण्डल दौड़ा। उसका रथ भी मयने उत्तम बाणोंसे तोड़ डाला। (४७) रोषसे प्रज्वलित वानरपति सुग्रीव स्वयं ही उसके आगे खड़ा हुआ। मयके द्वारा निरस्त्र किया गया वह भी पृथ्वीपर गिर पड़ा। (४८) तब मयके साथ विभीषण युद्ध करने लगा। कवच और छत्र जिसके तोड़ डाले गये हैं ऐसा वह भी बाणोंसे आहत शरीरवाला किया गया। (४९) जिसके शरीरमेंसे रक्त बह रहा है ऐसे उस विभीषणको देखकर सिंहरथपर बैठे हुए रामने सैकड़ों बाणोंसे मयको आच्छादित कर दिया। (५०) रामके बाण-समूहसे आक्रान्त और भयसे आकुल-व्याकुल मयको देखकर क्रोधसे जलता हुआ रावण स्वयं ही उठ खड़ा हुआ। (५१)

लक्ष्मणने उसे देखकर कहा कि, रे दुष्ट ! पापी ! तस्कर ! मेरे आगे ठहर, जिससे मैं तेरे जीवनका नाश करूँ। (५२) तब उसने लक्ष्मणसे कहा कि समग्र पृथ्वीके स्वामी और उत्तम एवं दिव्य पदार्थोंसे लोकमें पूजनीय ऐसे मुझ रावणके बारेमें क्या तूने पहले नहीं सुना ? (५३) लक्ष्मणने कहा—आज ही सीताको छोड़ दो, अथवा अपने हृदयमें सोचो कि गधेके शरीरपर बाँधा गया विजयघण्ट क्या अच्छा लगता है ? (५४) इसपर रावणने कहा—देवों और असुरोंमें यश प्राप्त करनेवाला और तीनों लोकोंमें जिसका प्रताप छाया हुआ है ऐसा मैं जमीनपर चलनेवालोंके साथ लड़नेमें बहुत लज्जित होता हूँ। (५५) अपने प्राणोंसे उदासीन होकर यदि तू युद्ध करना चाहता है तो मेरे समक्ष खड़ा हो और मेरे प्रहारोंको सहन कर। (५६) तब लक्ष्मणने कहा कि मैं तेरा सारा प्रभुत्व जानता हूँ। आज तेरी इस भारी गर्जनाको शीघ्र ही नष्ट करूँगा। (५७) ऐसा कहकर रोषयुक्त उसने धनुष उठाया और वर्षाकालमें पर्वतको छानेवाले मेघकी भाँति बाणोंसे उसे छाने लगा। (५८) बल एवं परिपूर्ण उत्साहवाला लक्ष्मण यमदण्ड सरीखे बाणोंसे रावणके बाणोंका आकाशमार्गमें निवारण करने लगा। (५९) दशरथके पुत्र लक्ष्मणने रत्नश्रवाके पुत्र रावणको अस्त्ररहित बना दिया। तब क्रुद्ध राक्षसपतिने वारुण अस्त्र छोड़ा। (६०) समीरणास्त्रका प्रयोग करके लक्ष्मणने उसका नाश किया। तब लंकाधिपतिने भयंकर आग्नेय अस्त्र छोड़ा। (६१) हजारों ज्वालाओंसे युक्त जलते हुए उस अस्त्रको भी जलधारारूपी बाणोंसे युक्त वारुणास्त्रसे बुझा दिया। (६२) तब रावणने अतिभयंकर

अह तस्स रक्खसत्थं, विसज्जियं रावणेण अइघोरं । धम्मत्थेण पणासइ, तं दसरहनन्दणो सिग्घं ॥ ६३ ॥
लच्छीहरेण सेणिय !, विसज्जियं इन्धणं महासत्थं । पडिइन्धणेण नीयं, दिसोदिसिं रक्खसिन्देणं ॥ ६४ ॥
अह रावणेण सिग्घं, तमनिवहत्थन्धयारियदिसोहं । विमलं करेइ तं पि य, दिवायरत्थेण सोमित्ती ॥ ६५ ॥
फणिमणिकिरणुज्जलियं, उरगत्थं रावणेण विक्खित्तं । तं लक्खणेण नीयं, दूरं गरुडत्थजोएणं ॥ ६६ ॥
मुञ्चइ विणायगत्थं, रक्खसणाहस्स लक्खणो समरे । तं वारेइ महप्पा, तिकूडसामी महत्थेणं ॥ ६७ ॥
भग्गे विणायगत्थे, सरेहि लच्छीहरो तिकूडवई[1] । छाएइ सेन्नसहियं, सो वि य तं बाणवरिसेणं ॥ ६८ ॥

संगामसूरा जणियाहिमाणा, जुज्झन्ति अन्नोन्नजयत्थचित्ता ।
घोरा नरा नेव गणन्ति सत्थं, न मारुयग्गिं विमलं पि भाणुं ॥ ६९ ॥

॥ इय पउमचरिए लक्खण-रावणजुज्झं नाम एगसत्तरं पव्वं समत्तं ।

## ७२. चक्करयणुप्पत्तिपव्वं

खिन्नाण दिज्जइ जलं, तिसाभिभूयाण सीयलं सुरहिं । भत्तं च बहुवियप्पं, असणकिलन्ताण सुहडाणं ॥ १ ॥
सिञ्चन्ति चन्दणेणं, सुहडा वणवेयणापरिग्गहिया । आसासिज्जन्ति पुणो, देहुवगरणेसु बहुएसु ॥ २ ॥
लङ्काहिवेण समयं, सोमित्तिसुयस्स वट्टए जुज्झं । विविहाउहविच्छड्डं, विम्हयणिज्जं[2] सुरवराणं ॥ ३ ॥
गन्धव्वकिन्नरगणा, अच्छरसहिया नहट्ठिया[3] ताणं । मुञ्चन्ति कुसुमवासं, साहुक्कारेण वामीसं ॥ ४ ॥

---

राक्षसास्त्र उसके ऊपर छोड़ा । लक्ष्मणने शीघ्र ही उसे धर्मास्त्रसे नष्ट किया । (६३) हे श्रेणिक ! तब लक्ष्मणने इन्धन नामका महाशस्त्र फेंका । राक्षसेन्द्र रावणने प्रति-इन्धन अस्त्र द्वारा उसे दसों दिशाओंमें बिखेर दिया । (६४) तब रावणने शीघ्रही तमोनिवह नामक अस्त्रसे दिशाओंको अन्धकारित कर दिया । लक्ष्मणने दिवाकरास्त्रसे उसे भी निर्मल बना दिया । (६५) तब सर्पोंके मणियोंकी किरणोंसे उज्ज्वल उरगास्त्र रावणने फेंका । गरुडास्त्रके प्रयोगसे उसे भी लक्ष्मणने दूरकर दिया । (६६) लक्ष्मणने युद्धमें रावणके ऊपर विनायकास्त्र फेंका । त्रिकूटस्वामी महात्मा रावणने उसका महास्त्रसे निवारण किया । (६७) विनायकास्त्रका नाश होनेपर लक्ष्मणने सैन्यसहित त्रिकूटपतिको बाणोंसे आच्छादित कर दिया । उसने भी उसे ( लक्ष्मणको ) बाणोंकी वर्षासे ढँक दिया । (६८) अभिमानी तथा मनमें एक-दूसरेको जीतनेकी इच्छावाले युद्धवीर लड़ते हैं । भयंकर मनुष्य न तो शस्त्रको, न वायुको, न अग्निको और न विमल सूर्यको ही गिनते हैं । (६९)

॥ पद्मचरितमें लक्ष्मण और रावणका युद्ध नामक इकहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ७२. चक्ररत्नकी उत्पत्ति

तृपासे अभिभूत खिन्न सुभटोंको जल दिया जाता था, भोजनसे पीड़ित सुभटोंको अनेक प्रकारका भोजन दिया जाता था, व्रणकी वेदनावाले सुभट चन्दनसे सींचे जाते थे तथा शरीरके बहुत-से उपकरणों द्वारा उन्हें आश्वासन दिया जाता था । (१-२) अनेक प्रकारके आयुध जिसमें फेंके जाते हैं और जो देवताओंके लिए भी आश्चर्यजनक था ऐसा लंकाधिपके साथ लक्ष्मणका युद्ध हो रहा था । (३) आकाशमें स्थित अप्सराओंके साथ गन्धर्व और किन्नरगण भी साधुकारसे युक्त कुसुमवृष्टि कर रहे थे । (४)

---

१. तिकूडवइं—प्रत्य० । २. वियम्भणिज्जं—मु० । ३. णहत्थिया—प्रत्य० ।

विज्जाहरस्स ताव य, दुहियाओ चन्दवद्धणस्स नहे । दिव्वविमाणत्थाओ, अट्ठ जणीओ सुरूवाओ ॥ ५ ॥
मयहरयपरिमियाओ, कन्नाओ अच्छरेहि भणियाओ । साहेह कस्स तुम्हे, दुहियाओ इहं पवन्नाओ ? ॥ ६ ॥
साहन्ति ताण ताओ, अम्ह पिया चन्दवद्धणो नामं । वइदेहीसंवरणे, दुहियासहिओ गओ मिहिलं ॥ ७ ॥
सो लक्खणस्स अम्हे, दाऊणं पत्थिओ नियगेहं । तत्तो पभूइ एसो, हिययम्मि अवट्ठिओ नियं ॥ ८ ॥
सो एस महाघोरे संगामे संसयं समावन्नो । न य नज्जइ कह वि इमं, होहइ दुहियाओ ? तेणऽम्हे ॥ ९ ॥
लच्छीहरस्स एत्थं, जा होही हिययवल्लहस्स गई । सा अम्हाण वि होही, नियमा अट्ठण्ह वि जणीणं ॥ १० ॥
सोऊण ताण सद्दं, उद्धमुहो लक्खणो पलोयन्तो । भणिओ य बालियाहिं, सिद्धत्थो होहि कज्जेसु ॥ ११ ॥
सोऊण ताण सद्दं, ताहे संभरइ दहमुहो अत्थं । सिद्धत्थनामधेयं, घत्तइ लच्छीहरस्सुवरिं ॥ १२ ॥
रामकणिट्ठेण तओ, तं विग्घविणायगत्थजोएणं । नीयं विहलपयावं, संगाममुहे अभीएणं ॥ १३ ॥
जं जं मुञ्चइ अत्थं, तं तं छेत्तूण लक्खणो धीरो । छाएइ सरवरेहिं, रवि व सयलं दिसायक्कं ॥ १४ ॥
एत्थन्तरम्मि सेणिय !, बहुरूवा आगया महाविज्जा । लङ्काहिवस्स जाया, सन्निहिया तत्थ संगामे ॥ १५ ॥
अह लक्खणेण छिन्नं, सीसं लङ्काहिवस्स संभूयं । छिन्नं पुणो पुणो च्चिय, उप्पज्जइ कुण्डलाभरणं ॥ १६ ॥
छिन्नम्मि उत्तिमङ्गे, एक्के दो होन्ति उत्तिमङ्गाइं । उक्कत्तिएसु तेसु य, दुगुणा दुगुणा हवइ वुड्ढी ॥ १७ ॥
छिन्नं च भुयाजुयलं, दोण्णि वि जुयलाइं होन्ति बाहाणं । छिन्नेसु तेसु वि पुणो, जायइ दुगुणा भुयावुड्ढी ॥ १८ ॥
वरमउडमण्डिएहिं, सिरेहि छिन्नेहि नहयलं छन्नं । केऊरभूसियासु य, भुयासु एवं च सविसेसं ॥ १९ ॥
असि-कणय-चक्क-तोमर-कुन्ताइअणेयसत्थसंघाए । मुञ्चइ रक्खसणाहो, बहुविहबाहासहस्सेहिं ॥ २० ॥

---

उस समय चन्दवर्धन विद्याधरकी सुन्दर आठ पुत्रियाँ आकाशमें दिव्यविमानमें बैठी हुई थीं। (५) कंचुकियोंसे घिरी हुई उन कन्याओंसे अप्सराओंने पूछा कि तुम किसकी पुत्रियाँ हो और किसके द्वारा अंगीकृत की गई हो। (६) उन्होंने उनसे कहा कि हमारे पिताका नाम चन्द्रवर्धन है। सीताके स्वयंवरमें वह पुत्रियोंके साथ मिथिला गये थे। (७) हमें लक्ष्मणको देकर वह अपने घर लौट आये। तबसे यह हमारे हृदयमें दृढ़ रूपसे अवस्थित हैं। (८) वह इस महाघोर संग्राममें संशयको प्राप्त हुए हैं। क्या होगा यह जाना नहीं जाता, इस कारण हम दुःखी हैं। (९) हृदयवल्लभ लक्ष्मणकी जो यहाँ गति होगी वह हम आठों बहनोंकी भी नियमतः होगी। (१०) उनका शब्द सुनकर ऊपर मुँह उठाकर देखते हुए लक्ष्मणने उन स्त्रियोंसे कहा कि कार्यमें मैं सिद्धार्थ रहूँगा। (११) उनको कहे गये शब्दको सुनकर रावणको सिद्धार्थ नामक अस्त्रका स्मरण हो आया। उसने वह लक्ष्मणके ऊपर फेंका। (१२) संग्राममें निडर लक्ष्मणने तब विघ्नविनायक नामक अस्त्रके योगसे उसे प्रतापहीन बना डाला। (१३) रावण जो जो अस्त्र छोड़ता था उसे विनष्ट करके धीर लक्ष्मणने सूर्यकी भाँति दिशाचक्रको बाणोंसे छा दिया। (१४)

हे श्रेणिक ! तब बहुरूपा महाविद्या आई। वह उस संग्राममें लंकाधिप रावणके समीपमें स्थित हुई। (१५) इसके बाद लक्ष्मणके द्वारा रावणका सिर काट डालने पर वह पुनः उत्पन्न हुआ। मस्तकको पुनः पुनः काटने पर भी कुण्डलका आभरणवाला वह पुनः पुनः उत्पन्न होता था। (१६) एक सिर काटने पर दो सिर होते थे। दोनोंको काटने पर दुगुनी वृद्धि होती थी। (१७) दोनों भुजाएँ काटने पर बाहुओं की दो जोड़ी हो जाती थी। उन्हें काटने पर पुनः भुजाओंकी दुगुनी वृद्धि होती थी। (१८) उत्तम मुकुटोंसे मण्डित छिन्न मस्तकोंसे आकाश छा गया। केयूरसे विभूषित भुजाओंसे ऐसा सविशेष हुआ। (१९) तलवार, कनक, चक्र, तोमर तथा भाले आदि अनेक शस्त्रोंका समूह रावण नाना प्रकारकी अपनी हजारों भुजाओंसे छोड़ता था। (२०) उस आते हुए आयुधसमूहको बाणोंसे काटकर लक्ष्मण विरोधी शत्रुको बाणोंसे

---

१. रिवुसिन्नं न दिसा०—प्रत्य० । २. पुणरवि अन्नं सीसं विज्जाए तक्खणं चेव—प्रत्य० । ३. एसु दोसु वि दु—मु० ।

तं लक्खणो वि एन्तं, आउहनिवहं सरेहि छेत्तूणं । छाएऊण पवत्तो, पडिसत्तुं बाणनिवहेणं ॥ २१ ॥
एक्कं च दोण्णि तिण्णि य, चत्तारि य पञ्च दस सहस्साइं । लक्खं सिराण छिन्दइ, अरिस्स नारायणो सिग्घं ॥ २२ ॥
निवडन्तएसु सहसा, बाहासहिएसु उत्तिमङ्गेसु । छन्नं चिय गयणयलं, रणभूमी चेव सविसेसं ॥ २३ ॥
जं जं सिरं सबाहुं, उप्पज्जइ रावणस्स देहम्मि । तं तं सरेहि सबं, छिन्दइ लच्छीहरो सिग्घं ॥ २४ ॥
रावणदेहक्कत्तिय-पयलन्तुद्दामरुहिरविच्छड्डं । जायं चिय गयणयलं, सहसा संझारुणच्छायं ॥ २५ ॥
पयलन्तसेयनिवहो, जणियमहायासदीहनीसासो । चिन्तेइ सेणिय ! तओ, चक्कं लङ्काहिवो रुट्ठो ॥ २६ ॥
वेरुलियसहस्सारं, मोत्तियमालाउलं रयणचित्तं । चन्दणकयचच्चिक्कं, समच्चियं सुरभिकुसुमेहिं ॥ २७ ॥
सरयरविसरिसतेयं, पलयमहामेहसरिसनिग्घोसं । चिन्तियमेत्तं चक्कं, सन्निहियं रावणस्स करे ॥ २८ ॥
किन्नर-किंपुरिसगणा, विस्सावसु-नारया सहऽच्छरसा । मोत्तूण समरपेक्खं, भएण दूरं समोसरिया ॥ २९ ॥
तं चक्करयणहत्थं, दसाणणं भणइ लक्खणो धीरो । जइ काइ अत्थि सत्ती, पहरसु मा णे चिरावेसु[1] ॥ ३० ॥
सो एव भणियमेत्तो, रुट्ठो[2] तं भामिऊण मणवेगं । मुञ्चइ पलयक्कणिहं जयसंसयकारणं चक्कं ॥ ३१ ॥
दट्ठूण य एज्जन्तं, चक्कं सवडम्मुहं घणनिणायं । आढत्तो सोमित्ती, वारेउं तं सरोहेणं ॥ ३२ ॥
वज्जावत्तेण य नंगलेण पउमो निवारणुज्जुत्तो । सुग्गीवो वि[3] गयाए, पहणइ भामण्डलो असिणा ॥ ३३ ॥
वारेऊण पवत्तो, सूलेण विहीसणो महन्तेणं । हणुओ वि मोग्गरेणं, सुग्गीवसुओ कुठारेणं ॥ ३४ ॥
सेसा वि सेसपहरण-सएसु समजोहिउं समाढत्ता । तह वि य निवारिउं ते, असमत्था वाणरा सबे ॥ ३५ ॥
तं आउहाण निवहं, भन्तूण समागयं महाचक्कं । सणियं पयाहिणेउं, अहिट्ठियं लक्खणस्स करे ॥ ३६ ॥

छानेका प्रयत्न करने लगा। (२१) नारायण लक्ष्मणने शीघ्र ही शत्रुके एक हज़ार, दो हज़ार, तीन हज़ार, चार हज़ार, पाँच हज़ार, दस हज़ार, लाख सिर काट डाले। (२२) भुजाओंके साथ मस्तकोंके सहसा गिरनेसे आकाश और रणभूमि तो सविशेष छा गई। (२३) बाहुके साथ जो जो सिर रावणके शरीर पर उत्पन्न होता था उस सबको लक्ष्मण बाणोंसे शीघ्र ही काट डालता था। (२४) रावणके शरीरके कटनेके कारण बहनेवाले ढेर रक्तके फैलनेसे आकाश सहसा सन्ध्याकालीन अरुणकान्ति जैसा हो गया। (२५)

हे श्रेणिक ! ढेर-सा पसीना जिसका बह रहा है और जो अत्यन्त श्रमसे जनित दीर्घ निःश्वाससे युक्त है ऐसा रुष्ट लंकेश तब चक्रके विषयमें सोचने लगा। (२६) वैडूर्यके बने हुए एक हज़ार आरोंवाला, मोतियोंकी मालासे व्याप्त, रत्नोंसे चित्र-विचित्र, चन्दनसे अनुलिप्त, सुगन्धित पुष्पों द्वारा पूजित, शरत्कालीन सूर्यकी भाँति तेजस्वी, प्रलयकालीन महामेघकी तरह निर्घोष करनेवाला—ऐसा चक्र सोचते ही रावणके हाथमें आ गया। (२७-८) अप्सराओंके साथ किन्नर और किंपुरुषोंके गण, विश्वावसु और नारद युद्धको देखना छोड़ दूर चले गये। (२९) चक्ररत्नसे युक्त हाथवाले रावणसे वीर लक्ष्मणने कहा कि यदि तेरे पास कोई शक्ति है तो प्रहार कर। देर मत लगा। (३०) इस प्रकार कहे जानेपर क्रुद्ध उसने मनकी भाँति वेगशील, प्रलयकालीन सूर्य सरीखे तथा विजयमें संशय पैदा करनेवाले उस चक्रको घुमाकर छोड़ा। (३१) खूब आवाज़के साथ सामने आते हुये चक्रको देख लक्ष्मण उसे बाण-समूहसे रोकनेका प्रयत्न करने लगा। (३२) वज्रावर्त धनुष एवं हलसे राम भी निवारणका प्रयत्न करने लगे। गदासे सुग्रीव तथा तलवारसे भामण्डल उसपर प्रहार करने लगे। (३३) विभीषण बड़े भारी शूलसे उसे रोकने लगा। हनुमान भी मुद्गरसे तथा सुग्रीवका पुत्र अंगद कुठारसे उसे रोकने लगा। (३४) दूसरे भी बाकीके सैकड़ों प्रहरणोंसे जूझने लगे, फिर भी वे सब वानर उसका निवारण करनेमें असमर्थ रहे। (३५) आयुधोंके समूहका विनाश करके वह महाचक्र धीरेसे प्रदक्षिणा करके लक्ष्मणके हाथमें अधिष्ठित हुआ। (३६) परभवमें किये गये

१. चिरावेह—प्रत्य०। २. कुद्धो तं—प्र०। ३. य—प्रत्य०।

परे भवे सुकयफलेण माणवा, महिड्डिया इह बहुसोक्खभायणा ।
महारणे जयसिरिलद्धसंपया, ससी जहा विमलपयावपायडा ॥ ३७ ॥

॥ इइ पउमचरिए चक्करयणुप्पत्ती नाम बावत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७३. दहवयणवहविहाणपव्वं

उप्पन्नचक्करयणं, दट्ठूणं लक्खणं पवयजोहा । अहिणन्दिया समत्था, भणन्ति एक्केक्कमेक्केणं ॥ १ ॥
एयं तं फुडवियडं, अणन्तविरिएण जं पुरा भणियं । जायं संपइ सव्वं, कज्जं बल-केसवाणं तु ॥ २ ॥
जो एस चक्कपाणी, सो वि य नारायणो समुप्पन्नो । सीहरहम्मि विलग्गो एसो पुण होइ बलदेवो ॥ ३ ॥
एए महाणुभावा, भारहवासम्मि राम-सोमित्ती । बलदेव-वासुदेवा, उप्पन्ना अट्ठमा नियमा ॥ ४ ॥
दट्ठूण चक्कपाणिं, सोमित्ती रावणो विचिन्तेइ । तं संपइ संपन्नं, अणन्तविरिएण जं भणियं ॥ ५ ॥
दट्ठूण आयवत्तं, जस्स रणे सयलगयघडाडोवा । भज्जन्ति खेयरभडा, भयविहलविसंठुला सत्तू ॥ ६ ॥
सायरसलिलसमत्था, हिमगिरिविञ्झत्थली पुहइनारी । आणापणामकारी, दासि व महं वसे आसि ॥ ७ ॥
सो हं मणुएण कहं, जिणिऊणाऽऽलोइओ दसग्गीवो ? । वट्टइ इमा अवत्था, किं न हु अच्छेरयं एयं ? ॥ ८ ॥
धिद्धि ! त्ति रायलच्छी, अदीहपेही मुहुत्तरमणिज्जा । परिचइऊणाऽऽढत्ता, एक्कपए दुज्जणसहावा ॥ ९ ॥

---

सुकृतके फलसे मनुष्य इस लोकमें बड़े भारी ऐश्वर्यसे युक्त, अनेक सुखोंके पात्र, महायुद्धमें जयश्रीरूपी सम्पत्ति पानेवाले तथा चन्द्रमाकी भाँति विमल प्रतापसे आच्छादित होते हैं । (३७)

॥ पद्मचरितमें चक्ररत्नकी उत्पत्ति नामक बहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ७३. रावणका वध

चक्ररत्न जिसे उत्पन्न हुआ है ऐसे लक्ष्मणको देखकर सब वानर-योद्धा आनन्दित हुए और एक-दूसरेसे ऐसा वचन कहने लगे । (१) अनन्तवीर्य मुनिने पहले जो स्पष्ट और बिना छुपाये कहा था वह सब कार्य अब बलदेव और केशवका हो गया । (२) जो यह चक्रपाणि है वह भी नारायण रूपसे पैदा हुआ है । सिंहरथमें बैठे हुए ये बलदेव हैं । (३) ये महानुभाव राम और लक्ष्मण भारतवर्षमें निश्चय ही आठवें बलदेव और वासुदेव रूपसे उत्पन्न हुए हैं । (४)

चक्रपाणि लक्ष्मणको देखकर रावण सोचने लगा कि अनन्तवीर्यने जो कहा था वह अब सिद्ध हुआ । (५) युद्धमें जिसके छत्रको देखकर हाथियोंके समग्र घटाटोपसे सम्पन्न शत्रु खेचर-सुभट भी भयसे विह्वल और दुःखी होकर भाग जाते थे तथा सागरके जलके साथ हिमगिरि और विन्ध्यस्थली तककी पृथ्वी रूपी स्त्री दासीकी भाँति आज्ञाका पालन और प्रणाम करती हुई मेरे बसमें थी—ऐसा मैं दशग्रीव रावण मनुष्योंके द्वारा पराजित हो कैसा दिखाई देता हूँ ? किन्तु यह भी अवस्था है । क्या यह एक आश्चर्य नहीं है ? (६-८) अदीर्घदर्शी, मुहूर्त भरके लिए रमणीय प्रतीत होनेवाली राज्य-लक्ष्मीको धिक्कार है ! दुर्जनोंके जैसे स्वभाववाली यह एक ही साथ छोड़ने लगी है । (९) किंपाक-फलके जैसे भोग बादमें

---

१. परभवसुकय—प्रत्य० । २. एक्केक्किमं वयणं—मु० ।

किंपागफलसरिच्छा, भोगा पच्छा हवन्ति विसकडुया । बहुदुक्खदोग्गइकरा, साहूणं गरहिया निच्चं ॥ १० ॥
भरहाइमहापुरिसा, धन्ना जे उज्झिऊण रायसिरिं । निक्खन्ता चरिय तवं, सिवमयलमणुत्तरं पत्ता ॥ ११ ॥
सो कह मोहेण जिओ, अहयं संसारदीहजणएणं ? । किं वा मरेमि इण्हिं, उवट्ठिए पडिभए घोरे ? ॥ १२ ॥
दट्ठूण चक्कहत्थं, सोमित्तिं रावणो सवडहुत्तं । महुरवयणेहि एत्तो, बिहीसणो भणइ दहवयणं ॥ १३ ॥
अज्ज वि य मज्झ वयणं, कुणसु पहू ! जाणिऊण अप्पहियं । तुहु पउमपसाएणं, जीवसु सीयं समप्पेन्तो ॥ १४ ॥
सा चेव तुज्झ लच्छी, एव कुणन्तस्स आउयं दीहं । हवइ नियमेण रावण !, नरस्स इह माणभङ्गेणं ॥ १५ ॥
एक्कोयरस्स वयणं, अवगणेऊण रावणो भणइ । रे तुज्झ भूमिगोयर !, गव्वं चिय दारुणं जायं ॥ १६ ॥
ताव य गज्जन्ति गया, जाव न पेच्छन्ति अहिमुहावडियं । दाढाविडम्बियमुहं, वियडजडाभासुरं सीहं ॥ १७ ॥
रयणासवस्स पुत्तो, अहयं सो रावणो विजियसत्तू । दावेमि तुह अवत्थं, जीयन्तयरी निरुत्तेणं ॥ १८ ॥
भणिओ य लक्खणेणं, किं वा बहुएहि[1] भासियव्वेहिं । उप्पन्नो तुज्झ अरिवू[2], हन्ता नारायणो अहयं ॥ १९ ॥
निव्वासियस्स तइया, पियरेणं वणफलासिणस्स मया । नारायणत्तणं ते, विन्नायं दीहकालेणं ॥ २० ॥
नारायणो निरुत्तं, होहि तुमं अहव[3] को वि अन्नो वा । इह तुज्झ माणभङ्गं, करेमि निस्संसयं अज्जं ॥ २१ ॥
अइगव्विओ सि लक्खण, हत्थविलग्गेणिमेण चक्केणं । अहवा होइ खलेण वि, महूसवो पाययजणस्स ॥ २२ ॥
चक्केण खेयरेहि य, समयं सतुरङ्गमं सह रहेणं । पेसेमिह पायाले, किं च बहुत्तेण भणिएणं ? ॥ २३ ॥
सो एवभणियमेत्तो, चक्कं नारायणो भमाडेउं । पेसेइ पडिवहेणं, लङ्काहिवइस्स आरुट्ठो ॥ २४ ॥
आलोइऊण एन्तं, चक्कं घणघोसभीसणं दित्तं । सर-झसर-मोग्गरेहिं, उज्जुत्तो तं निवारेउं ॥ २५ ॥

---

विषके समान कडुए, बहुत दुःख और दुर्गति देनेवाले तथा साधुओंके द्वारा सदैव गर्हित होते हैं। (१०) भरत आदि महापुरुष धन्य हैं जिन्होंने राज्यलक्ष्मीका परित्याग करके दीक्षा अंगीकार की थी और तपका आचरण करके विमल और अनुत्तर शिवपद प्राप्त किया। (११) दीर्घ संसारके उत्पादक मोहके द्वारा मैं कैसा जीता गया हूँ? अथवा घोर भय उपस्थित होने पर अब मैं क्या करूँ ? (१२)

रावणके सम्मुख हाथमें चक्र धारण किये हुए लक्ष्मणको देखकर विभीषणने रावणसे मधुर शब्दोंमें कहा कि, हे प्रभो ! अपना हित जानकर अब भी मेरा कहना करो। सीताका समर्पण करनेवाले तुम रामके प्रसादसे जीते रहो। (१४) हे रावण ! इस प्रकार करनेसे तुम्हारा वही ऐश्वर्य रहेगा। अभिमानके नष्ट होनेसे यहाँ मनुष्यका आयुष्य अवश्य ही दीर्घ होता है। (१५) सहोदर भाईके ऐसे कथनकी अवहेलना करके रावणने कहा कि, हे भूमिगोचर ! तेरा गर्व भयंकर हो गया है। (१६) तभी तक हाथी चिंघाड़ते हैं जबतक वे दाँतोंसे मुखकी विडम्बना करनेवाले अर्थात् भयंकर और समीपवर्ती जटाओंसे दीप्तिमान सिंहको सामने आया नहीं देखते। (१७) रत्नश्रवाका पुत्र और शत्रुओंपर विजय पानेवाला मैं रावण तुझे अवश्य ही जीवनका नाश करनेवाली अवस्था दिखाता हूँ। (१८)

तब लक्ष्मणने कहा कि बहुत बोलने से क्या फ़ायदा ? तेरा शत्रु और मारनेवाला मैं नारायण उत्पन्न हुआ हूँ। (१९) इसपर रावणने कहा कि उस समय पिताके द्वारा निर्वासित और जंगली फलोंको खानेवाले तेरा नारायणत्व मैंने दीर्घ कालसे जाना है। (२०) तू अवश्य ही नारायण हो अथवा दूसरा कोई भी हो, किन्तु आज मैं तेरा ज़रूर मान भंग करूँगा। (२१) हे लक्ष्मण ! हाथमें आये हुये इस चक्रसे तू बहुत घमण्डी हो गया है, अथवा क्षुद्र लोगोंको खलके कारण भी महोत्सव होता है। (२२) बहुत कहनेसे क्या फ़ायदा ? मैं तुझे चक्र, खेचर, घोड़े और रथके साथ पाताल लोकमें भेजता हूँ। (२३)

इस प्रकार कहे जाने पर रुष्ट उस नारायणने चक्रको घुमाकर लंकापतिके वधके लिए फेंका। (२४) खूब आवाज़ करने से भीषण और दीप्त चक्रको आते देख बाण, झसर और मुद्गरसे उसे रोकनेके लिए रावण प्रयत्नशील हुआ। (२५) हे

---

१. बहुएण भासियव्वेण प्रत्य० । २. अरी मु० । ३. अवि य को प्रत्य० ।

रुब्भन्तं पि अहिमुहं, तह वि समल्लियइ चक्करयणं तं । पुण्णावसाणसमए, सेणिय ! मरणे उवगयम्मि ॥ २६ ॥
अइमाणिणस्स एत्तो, लङ्काहिवइस्स अहिमुहस्स रणे । चक्केण तेण सिग्घं, छिन्नं वच्छत्थलं विउलं ॥ २७ ॥
चण्डाणिलेण भग्गो, तमालघणकसिणअलिउलावयवो । अञ्जणगिरि व पडिओ, दहवयणो रणमहीवट्टे ॥ २८ ॥
सुत्तो व कुसुमकेऊ, नज्जइ देवो व महियले पडिओ । रेहइ लङ्काहिवई, अत्थगिरित्थो व दिवसयरो ॥ २९ ॥
एत्तो निसायरबलं, निहयं दट्ठूण सामियं भग्गं । विवरम्मुहं पयट्टं, संपेल्लोप्पेल्ल कुणमाणं ॥ ३० ॥
जोहो तुरङ्गमेणं, पेल्लिज्जइ रहवरो गयवरेणं । अइकायरो पुण भडो, विवडइ तत्थेव भयविहलो ॥ ३१ ॥
एवं पलायमाणं, निस्सरणं तं निसायराणीसं । आसासिउं पयत्ता, सुग्गीव-विहीसणा दो वि ॥ ३२ ॥
मा भाह मा पलायह, सरणं नारायणो इमो तुम्हं । वयणेण तेण सेणिय !, सव्वं आसासियं सेन्नं ॥ ३३ ॥
जेट्ठस्स बहुलपक्खे, दिवसस्स चउत्थभागसेसम्मि । एगारसीएँ दिवसे रावणमरणं वियाणाहि ॥ ३४ ॥
एवं पुण्णावसाणे तुरय-गयघडाडोवमज्झे वि सूरा, संपत्ते मच्चुकाले असि-कणयकरा जन्ति नासं मणुस्सा ।
उज्जोएउं सतेओ सयलजयमिणं सो वि अत्थाइ भाणू , जाए सोक्खप्पओसे स विमलकिरणो किं न चन्दो उवेइ ? ॥ ३५ ॥

॥ इइ पउमचरिए दहवयणवहविहाणं नाम तिहत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७४. पीयंकरउवक्खाणपव्वं

दट्ठूण धरणिपडियं, सहोयरं सोयसल्लियसरीरो । छुरियाएँ देइ हत्थं, विहीसणो निययवहकज्जे ॥ १ ॥

श्रेणिक ! पुण्यके नाशके समय मरण उपस्थित होने पर सम्मुख आते हुए चक्ररत्नको रोकने पर भी वह आ लगा । (२६) तब अत्यन्त अभिमानी और युद्धमें सामने अवस्थित लंकाधिपति रावणका विशाल वक्षस्थल उस चक्रने शीघ्र ही चीर डाला । (२७) तमाल वृक्ष तथा भौंरोंके समान अत्यन्त कृष्ण अवयव वाला रावण, प्रचण्ड वायुसे टूटे हुए अंजनगिरिकी भाँति, युद्धभूमि पर गिर पड़ा । (२८) जमीन पर गिरा हुआ लंकाधिपति सोये हुए कामदेवकी भाँति, एक देवकी भाँति और अस्ताचल पर स्थित सूर्यकी भाँति प्रतीत होता था । (२९)

अपने स्वामीका वध देखकर राक्षस-सेना भाग खड़ी हुई और दबाती-कुचलती विवरकी ओर जाने लगी । (३०) उस समय घोड़ेसे योद्धा और हाथीसे रथ कुचला जाता था । अतिकातर भट तो भयसे विह्वल हो वहीं पर गिर पड़ता था । (३१) इस तरह पलायन करती हुई अशरण राक्षस-सेनाको सुग्रीव और विभीषण दोनों ही आश्वासन देने लगे कि तुम मत डरो, मत भागो । यह नरायण तुम्हारे लिए शरणरूप हैं । हे श्रेणिक ! इस कथन से सारा सैन्य आश्वस्त हुआ । (३२) ज्येष्ठ मासके कृष्णपक्षकी एकादशीके दिन दिवसका चौथा भाग जब बाकी था तब रावणका मरण हुआ ऐसा तुम जानो (३३)

इस प्रकार पुण्यका नाश होने पर जब मृत्युकाल आता है तब घोड़े और हाथियोंके समूहके बीच स्थित होने पर भी हाथमें तलवार और कनक धारण करनेवाले शूर मनुष्य भी नष्ट हो जाते हैं । जो अपने तेज से इस सारे जगतको आलोकित करता है वह सूर्य भी अस्त होता है । सुखरूपी प्रदोषकालके आने पर विमल किरणों वाला चन्द्र क्या नहीं आता ? (३५)

॥ पद्मचरितमें रावणके वधका विधान नामक तिहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ७४. प्रियंकरका उपाख्यान

जमीन पर गिरे हुए अपने सहोदर भाईको देख शोकसे पीड़ित शरीरवाले विभीषणने अपने वधके लिए छुरीको हाथ लगाया । (१) तब रामके द्वारा रोका गया वह बेसुध होकर पुनः आश्वस्त हुआ । फिर सहोदर भाईके पास जाकर

१. गयरहेणं प्रत्य० ।

रामेण तओ रुद्धो, मुच्छं गन्तुं पुणो वि आसत्थो । एक्कोयरस्स पासे, ठिओ य तो विलविउ पयत्तो ॥ २ ॥
हा भाय रावण ! तुमं, इन्दो इव संपयाएँ होऊणं । कह पत्तो सि महाजस !, एयावत्थं महापावं ? ॥ ३ ॥
न य मज्झ तुमे वयणं, पडिच्छियं हिययरं भणन्तस्स । दढचक्कताडिओ वि हु, पडिओ धरणीयले फरुसे ॥ ४ ॥
उट्ठेहि देहि वयणं, सुन्दर ! मह एवविलवमाणस्स । उत्तारेहि महाजस !, सोगमहासागरे पडियं ॥ ५ ॥
सोऊण विगयजीयं, दहवयणन्तेउरं सपरिवारं । सोगाउरं रुयन्तं, रणभूमिं आगयं दीणं ॥ ६ ॥
दट्ठूण सुन्दरीओ, भत्तारं रुहिरकद्दमालित्तं । धरणियले पल्हत्थं, सहसा पडियाउ महिवट्ठे ॥ ७ ॥
रम्भा य चन्दवयणा, तहेव मन्दोयरी महादेवी । पवरुव्वसी य नीला य रुप्पिणी रयणमाला य ॥ ८ ॥
ससिमण्डला य कमला य सुन्दरी तह य चेव कमलसिरी । सिरिदत्ता[1] य सिरिमई, भद्दा य तहेव कणयपभा[2] ॥ ९ ॥
सिरिकन्ता य मिगावइ, लच्छी य अणङ्गसुन्दरी नन्दा । पउमा वसुंधरा वि य, तडिमाला चेव भाणुमई ॥ १० ॥
पउमावती[3] य कित्ती, पीई संझावली सुभा कन्ता । मणवेया रइवेया, पभावई चेव माणवई ॥ ११ ॥
जुवईण एवमाई, अट्ठारस साहसीउ अइकलुणं । रोवन्ति दुक्खियाओ, आभरणविमुक्ककेसीओ ॥ १२ ॥
काइत्थ मोहवडिया, चन्दणबहलोदएण सित्तङ्गी । उल्लसियरोमकूवा, पडिबुद्धा पउमिणी चेव ॥ १३ ॥
अवगूहिऊण दइयं, अन्ना मुच्छं गया कणयगोरी । अञ्जणगिरिस्स लग्गा छज्जइ सोयामणी चेव ॥ १४ ॥
काइत्थ समासत्था, उरतालणचञ्चलायतणुयङ्गी । केसे विलुम्पमाणी, रुयइ च्चिय महुरसद्देणं ॥ १५ ॥
अङ्के ठविऊण सिरं, अन्ना परिमुसइ विउलवच्छयलं । काइ चलणारविन्दे, चुम्बई करपल्लवे अवरा ॥ १६ ॥
जंपइ काइ सुमहुरं, रोवन्ती अंसुपुण्णनयणजुया । हा नाह ! किं न पेच्छसि, सोगसमुद्दम्मि पडियाओ ? ॥ १७ ॥

---

वह विलाप करने लगा कि– हा भाई रावण ! हा महायश ! सम्पत्तिमें इन्द्रकी भाँति होने पर भी तुम ऐसी महापापी अवस्थाको कैसे प्राप्त हुए ? (२-३) हितकर कहनेवाले मेरा वचन तुमने नहीं माना। चक्रके द्वारा अत्यन्त ताड़ित होने पर तुम कठोर ज़मीन पर गिर पड़े हो। (४) हे सुन्दर ! उठो और इस तरह विलाप करते हुए मुझसे बातें करो। हे महायश ! शोकरूपी महासागर में पतित मुझे पार लगाओ। (५)

मृत्युके बारेमें सुनकर परिवारके साथ शोकातुर, रोता हुआ और दीन ऐसा रावणका अन्तःपुर समरभूमि पर आया। (६) पतिको रक्तके कीचड़से लिपटे हुए तथा जमीन पर पड़े हुए देख सुन्दरियाँ एकदम पृथ्वी पर गिर पड़ीं। (७) रम्भा, चन्द्रवदना, पटरानी मन्दोदरी, प्रवरा, उर्वशी, नीला, रुक्मिणी, रत्नमाला, शशिमण्डला, कमला, सुन्दरी, कमलश्री, श्रीदत्ता, श्रीमती, भद्रा, कनकप्रभा, श्रीकान्ता, मृगावती, लक्ष्मी, अनंगसुन्दरी, नन्दा, पद्मा, वसुन्धरा, तडिन्माला, भानुमती, पद्मावती, कीर्ति, प्रीति, सन्ध्यावली, शुभा, कान्ता, मनोवेगा, रतिवेगा, प्रभावती तथा मानवती आदि अठारह हज़ार युवतियाँ आभरणों का त्याग करके और बालोंको बिखेरकर दुःखित हो अत्यन्त करुण स्वरमें रोने लगीं। (८-१२) बेसुध होकर गिरी हुई कोई स्त्री चन्दनमिश्रित जलसे शरीर सिक्त होने पर रोम-छिद्रोंके विकसित होनेसे कमलिनीकी भाँति जागृत हुई। (१३) पतिका आलिंगन करके मूर्छित दूसरी कनकगौरी अंजनगिरिसे लगी हुई बिजली की भाँति मालूम होती थी। (१४) कोई कोमल शरीरवाली स्त्री होशमें आने पर छाती पीटती थी और बालोंको उखेड़ती हुई मधुरशब्दसे रोती थी। (१५) दूसरी कोई स्त्री सिरको गोदमें रखकर विपुल वक्षस्थलको छूती थी। कोई चरणारविन्द को तो दूसरी करपल्लवको चूमती थी। (१६) दोनों आँखोंमें आँसू भरकर रोती हुई कोई सुमधुर वाणीमें कहती थी कि, हा नाथ ! शोक-समुद्रमें पतित हमें क्या तुम नहीं देखते ? (१७) हे प्रभो ! शक्ति, कान्ति एवं बलसे युक्त तुम विद्याधरोंके स्वामी

---

१. ससिदत्ता—प्रत्य० । २. कणयाभा—प्रत्य० । ३. ०वई य कन्ती मु० ।

विज्जाहराण सामी, होऊणं सत्ति-कन्ति-बलजुत्तो । रामस्स विग्गहे किं, सुवसि पहू धरणिपलङ्के ? ॥ १८ ॥
उट्ठेहि सयणवच्छल !, एक्कं पि य देहि अम्ह उल्लावं । अवराहविरहियाणं, किं कोवपरायणो जाओ ? ॥ १९ ॥
परिहासकहासत्तं, विसुद्धदसणावलीपरमसोमं । वयणिन्दुमिमं सामिय !, किं धारसि अम्ह परिकुविओ ? ॥ २० ॥
अइसुन्दरे मणोहरवित्थिण्णे जुवइकीलणट्ठाणे । कह ते चक्केण पयं, दिन्नं वच्छत्थलाभोए ॥ २१ ॥
वइरीहि नियलबद्धे, इन्दइ-घणवाहणे परायत्ते । मोएहि राहवेणं, गुणनिहि ! पीइं करेऊणं ॥ २२ ॥
उट्ठेहि सयणवच्छल !, अत्थाणिसमागयाण सुहडाणं । बहुयाण[1] असरणाणं, देहि पहू ! दाण-सम्माणं ॥ २३ ॥
विरहग्गि[2]दीवियाइं, विज्झवसु इमाइं नाह ! अङ्गाइं । अवगूहणोदएणं, चन्दणसरिसाणुलेवेणं ॥ २४ ॥
हसियाणि विलसियाणि य, अणेगचडुकम्मकारणाणि पहू ! । सुमरिज्जन्ताणि इहं, दहन्ति हिययं निरवसेसं ॥ २५ ॥
एवं रोवन्तीणं, रावणविलयाण दीणवयणाणं । हिययं कस्स न कलुणं, जायं चिय गग्गरं कण्ठं ॥ २६ ॥
एयन्तरम्मि रामो, लक्खणसहिओ विभीसणं भणइ । मा रुयसु भद्द ! दीणं, जाणन्तो लोगवित्तन्तं ॥ २७ ॥
जाणसि य निच्छएणं, कम्माणं विचिट्ठियं तु संसारे । पुव्वोवत्तं पावइ, जीवो किं एत्थ सोएणं ? ॥ २८ ॥
बहुसत्थपण्डिओ वि हु, दसाणणो सयलवसुमईनाहो । मोहेण इममवत्थं, नीओ अइदारुणबलेणं ॥ २९ ॥
रामवयणावसाणे, विभीसणं भणइ तत्थ जणयसुओ । समरे अदिन्नपट्ठी, किं सोयसि रावणं धीरं ? ॥ ३० ॥
मोत्तूण इमं सोयं, निसुणसु अक्खाणयं कहिज्जन्तं । लच्छीहरद्धयसुओ, अक्खपुरे नरवई वसई ॥ ३१ ॥
अरिदमणो त्ति पयासो, परविसए भञ्जिऊण रिउसेन्नं । कन्तादरिसणहियओ, नियमपुरं आगओ सिग्घं ॥ ३२ ॥
तं पविसिऊण नयरं, तोरण-धयमण्डियं मणभिरामं । पेच्छइ य नियमहिलं, आहरणविभूसियं सगिहे[3] ॥ ३३ ॥

होकर रामके साथके विग्रह में पृथ्वीरूपी पलंग पर क्यों सोते हो ? (१८) अपने लोगों पर वात्सल्यभाव रखनेवाले तुम उठो । हमारे साथ एक बार बोलो तो सही। निरपराधोंके ऊपर तुम कुपित क्यों हुए हो ? (१९) हे स्वामी ! परिहास-कथामें आसक्त और विशुद्ध दन्तपंक्तिके कारण अत्यन्त शोभायुक्त इस मुखको हम पर गुस्सेसे क्यों सफेद-सा बना रखा है ? (२०) हे मनोहर ! अत्यन्त सुन्दर, विस्तीर्ण, युवतियोंके क्रीडास्थान जैसे तुम्हारे वक्षस्थल पर चक्रने पैर कैसे दिया ? (२१) हे गुणनिधि ! शत्रुओंके द्वारा जंजीर में जकड़े हुए और पराधीन इन्द्रजित एवं घनवाहनको रामके साथ सन्धि करके छुड़ाओ । (२२) हे स्वजनवत्सल प्रभो ! उठो । सभास्थानमें आये हुए बहुतसे अशरण सुभटोंको दान-सम्मान दो । (२३) हे नाथ ! विरहाग्निसे जलते इन शरीरोंको चन्दनसे युक्त लेपवाले आलिंगनरूपी जलसे बुझाओ । (२४) हे प्रभो ! हास्य, विलास तथा अनेक प्रिय सम्भाषणोंके कारणोंको याद करने पर वे हृदयको अत्यन्त जलाते हैं । (२५)

दीन वदनवाली रावणकी स्त्रियोंको इस तरह रोते देख किसका हृदय करुण और कण्ठ गद्गद नहीं हुआ ? (२६) तब लक्ष्मणके साथ रामने विभीषणसे कहा कि भद्र ! लोकका वृत्तान्त जाननेवाले तुम दीन होकर मत रोओ । (२७) संसारमें जो कर्मोंकी चेष्टा होती है उसे तुम अवश्य ही जानते हो । पूर्वका उपात्त ही जीव पाता है, अतः यहाँ शोक करनेसे क्या फायदा ? (२८) सब शास्त्रोंमें पण्डित और सारी पृथ्वीका स्वामी रावण भी अतिदारुण बलवाले मोहके कारण इस अवस्थाको प्राप्त हुआ । (२९) रामके कहनेके बाद जनकसुत भामण्डलने विभीषणसे कहा कि युद्धमें पीठ न दिखानेवाले धीर रावणके लिये शोक क्यों करते हो ? (३०) इस शोकका परित्याग करके जो आख्यान कहा जाता है उसे तुम सुनो—

लक्ष्मीधरध्वजका पुत्र प्रख्यात अरिदमन राजा अक्षपुरमें रहता था । विदेशमें शत्रुसैन्यका विनाश करके हृदयमें पत्नीके दर्शनकी इच्छावाला वह शीघ्र ही अपने नगरमें लौट आया । (३१-२) तोरण एवं ध्वजाओंसे मण्डित उस मनोहर नगरमें प्रवेश करके उसने अपने भवनमें आभूषणोंसे विभूषित अपनी पत्नीको देखा । (३३) राजाने उससे पूछा कि किसने

१. ०ण दरिसणमित्तं, देहि मु० । २. ग्गिदूमियाइं—प्रत्य० । ३. वहियं ? मु० ।

तं पुच्छइ नरवसभो, सिट्ठो हं तुज्झ केण सयराहं ? । सा भणइ मुणिवरेणं[1], कित्तिधरेणं च मे कहिओ ॥ ३४ ॥
ईसा-रोसवसगओ, भणइ मुणी जइ तुमं मुणसि चित्तं । तो मे कहेहि सव्वं, किं मज्झ अवट्ठियं हियए ? ॥ ३५ ॥
तं भणइ ओहिनाणी, तुज्झ इमं भद्द ! वट्टए हियए । जह किल कह मरणं मे, होहिइ ? कइया व ? कत्तो वा ? ॥ ३६ ॥
भणिओ य सत्तमदिणे, असणिहओ तत्थ चेव मरिऊणं । उप्पज्जिहिसि महन्तो, कीडो विट्ठाहरे नियए ॥ ३७ ॥
सो आगन्तूण सुयं, भणइ य पीयंकरं तुमे अहयं । अवसेण घाइयव्वो, कीडो विट्ठाहरे थूलो ॥ ३८ ॥
अह सो मरिऊण तहिं उप्पन्नो पेच्छिऊण तं पुत्तं । मरणमहाभयभीओ, पविसइ विट्ठाहरे दूरं ॥ ३९ ॥
पीयंकरो मुणिन्दं, पुच्छइ सो तत्थ कीडओ दूरं । मारिज्जन्तो नासइ, भयवं ! केणेव कज्जेणं ? ॥ ४० ॥
अह भणइ साहवो तं, मुञ्च विसायं इहेव संसारे । जो जत्थ समुप्पज्जई, सो तत्थ रइं कुणइ जीवो ॥ ४१ ॥

पीयंकरस्स चरियं सुणिऊण एयं, तोसं परं उवगया वि हु खेयरिन्दा ।
लङ्काहिवस्स अणुओ पडिबोहिओ सो, जाओ पुराणविमलामलसुद्धबुद्धी ॥ ४२ ॥

॥ इइ पउमचरिए पीयंकरउवक्खाणयं नाम चउहत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७५. इन्दइपमुहणिक्खमणपव्वं

अह भणइ पउमनाहो, मरणन्ताइं हवन्ति वेराणि । लङ्काहिवस्स एत्तो, कुणह लहुं पेयकरणिज्जं ॥ १ ॥
भणिऊण एवमेयं, सव्व वि विहीसणाइया सुहडा । पउमेण सह पयट्टा, गया य मन्दोयरी जत्थ ॥ २ ॥
जुवइसहस्सेहि समं, रोवन्ती राहवो मइपगब्भो । वारेइ महुरभासी, उवणय-हेऊ-सहस्सेहिं ॥ ३ ॥

अकस्मात् मेरे बारेमें तुझे कहा था ? उसने कहा कि मुनिवर कीर्तिधरने मुझे कहा था । (३४) कुछ क्रुद्ध होकर उसने मुनिसे कहा कि यदि तुम मनकी बात जान सकते हो तो मेरे मनमें क्या है यह सब मुझे कहो । (३५) अवधिज्ञानीने उसे कहा कि हे भद्र ! तुम्हारे हृदयमें यह है कि मेरा मरण कैसे होगा, कब होगा और किससे होगा ? (३६) उन्होंने कहाकि सातवें दिन बिजलीसे आहत होकर तुम वहीं मर जाओगे और अपने शौचालयमें बड़े कीड़ेके रूपमें पैदा होगे । (३७) उसने वहाँसे आकर अपने पुत्र प्रियंकरसे कहा कि तुम शौचालयमें मोटे कीड़ेको अवश्य ही मार डालना । (३८) बादमें मरकर वह वहीं पैदा हुआ । उस पुत्रको देखकर मरणके महाभयसे भीत वह शौचालयमें दूर घुस गया । (३९) उस प्रियंकरने मुनिसे पूछा कि, हे भगवन् ! मारने पर वह कीड़ा वहाँसे किस कारण दूर भाग गया ? (४०) इस पर उस साधुने कहा कि तुम विषादका त्याग करो । इस संसारमें जो जीव जहाँ पैदा होता है वह वहाँ प्रेम करता है । (४१) प्रियंकरका यह चरित सुनकर खेचरेन्द्र अत्यन्त संतुष्ट हुए । लंकाधिप रावणका वह छोटा भाई विभीषण प्रतिबोधित होने पर पहलेकी-सी विमल, अमल और शुद्ध बुद्धिवाला हुआ । (४२)

। पद्मचरितमें प्रियंकरका उपाख्यान नामक चौहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ।

## ७५. इन्द्रजित आदिका निष्क्रमण

तत्पश्चात् रामने कहा कि वैर मरण तक होते हैं, अतः अब लंकेश रावणका प्रेत्यकर्म जल्दी करो । (१) ऐसा कहकर विभीषण आदि सभी सुभट रामके साथ जहाँ मन्दोदरी थी वहाँ गये । (२) हजारों युवतियोंके साथ रोती हुई उसको मतिप्रगल्भ और मधुरभाषी रामने हजारों दृष्टान्त और तर्क द्वारा रोका । (३) गोशीर्षचन्दन, अगुरु और कर्पूर आदि

१. ०वरेणं णाणधरेणं--प्रत्य० ।

गोसीसचन्दणा-ऽगुरु-कप्पूराईसु सुरहिदव्वेसु। लङ्काहिवं नरिन्दा, सक्कारेउं गया वप्पं ॥ ४ ॥
पउमसरस्स तडत्थो, पउमाभो भणई अत्तणो सुहडे। मुञ्चह रक्खसवसभा, जे बद्धा कुम्भकण्णाई ॥ ५ ॥
रामवयणेण एत्तो, नरेहि ते आणिया तहिं सुहडा। मुक्का य बन्धणाओ, भोगविरत्ता तओ जाया ॥ ६ ॥
सुहडो य भाणुकण्णो, इन्दइ घणवाहणो य मारीई। मय-दाणवमाईया, हियएण मुणित्तणं पत्ता ॥ ७ ॥
अह भणइ लच्छिनिलओ, जइ वि हु अवयारिणो भवइ सत्तू। तह वि य पसंसियव्वो, अहियं माणुन्नओ सुहडो ॥ ८ ॥
संथाविऊण भणिया, इन्दइपमुहा भडा निययभोगे। भुञ्जह जहाणुपुव्वं, सोउव्वेयं पमोत्तूणं ॥ ९ ॥
भणियं तेहि महायस!, अलाहि भोगेहि विससरिच्छेहिं। घणसोगसंगएहिं, अणन्तसंसारकरणेहिं ॥ १० ॥
रामेण लक्खणेण य, भण्णन्ता वि य अणेगउवएसे! न य पडिवन्ना भोगे, इन्दइपमुहा भडा बहवे ॥ ११ ॥
अवयरिऊण सरवरे, ण्हाया सव्वे वि तत्थ विमलजले। पुणरवि य समुत्तिण्णा, गया य निययाइं ठाणाइं ॥ १२ ॥
वणियाण मारियाण य, भडाण लोगो कहासु आसत्तो। लङ्कापुरीए चिट्ठइ, वियलियववहारकम्मन्तो ॥ १३ ॥
केई उवालभन्ता, रुवन्ति सुहडा दसाणणगुणोहं। अन्ने विरत्तभोगा, संजाया तक्खणं चेव ॥ १४ ॥
केइ भडा अइघोरं, संसारं निन्दिऊण आढत्ता। अन्ने पुण रायसिरी, भणन्ति तडिचञ्चलसहावा ॥ १५ ॥
दीसइ पच्चक्खमिणं, सुहमसुहफलं रणम्मि सुहडाणं। भङ्गेण य विजएण य, समसरिसबलाण वि इहेव ॥ १६ ॥
थोवा वि सुकयपुण्णा, पावन्ति जयं रणम्मि नरवसभा। बहवो वि कुच्छियतवा, भज्जन्ति न एत्थ संदेहो ॥ १७ ॥
अबलस्स बलं धम्मो, रक्खइ आउं पि सुचरिओ धम्मो। धम्मो य हवइ पक्खो, सव्वत्तो पेच्छए धम्मो ॥ १८ ॥
आसेसु कुञ्जरेसु य, भडेसु सन्नद्धबद्धकवएसु। न य रक्खिज्जइ पुव्वं, पुण्णेहिं विवज्जिओ पुरिसो ॥ १९ ॥

---

सुगन्धित पदार्थोंसे लंकाधिपका सत्कार करनेके लिए वे राजा सरोवरके किनारे पर गये। (४) पद्मसरोवरके तट पर स्थित रामने अपने सुभटोंसे कहा कि कुम्भकर्ण आदि जो सुभट बाँधे गये हैं उन्हें छोड़ दो। (५) रामके कहनेसे वे सुभट आदमियों द्वारा वहाँ लाये गये और बन्धनसे मुक्त किये गये। तब वे भोगोंसे विरक्त हुए। (६) भानुकर्ण, इन्द्रजीत, घनवाहन, मरीचि, मयदानव आदि सुभटोंने मनमें मुनिधर्म अंगीकार किया। (७) तब लक्ष्मणने कहा कि यद्यपि शत्रु अपकारी होता है, फिर भी सम्माननीय सुभटकी तो विशेष प्रशंसा करनी चाहिए। (८) इन्द्रजीत आदि सुभटों को सान्त्वना देकर उसने कहा कि शोक एवं उद्वेगका परित्याग करके तुम पहलेकी भाँति अपने भोगोंका उपभोग करो। (९) उन्होंने कहा कि, हे महायश! विष सदृश, बड़े भारी दुःखसे युक्त और अनन्त-संसारके कारण भूत भोग अब बस हैं। (१०)

राम और लक्ष्मणके द्वारा अनेक उपदेश दिये जाने पर भी इन्द्रजित आदि बहुत-से सुभटोंने भोगका स्वीकार नहीं किया। (११) सरोवरमें उतरकर उसके निर्मल जलमें सब नहाये। फिर बाहर निकलकर वे अपने-अपने स्थानों पर गये। (१२)

व्यापार और कर्मोंका परित्याग करके लंकापुरीमें लोग घायल और मरे हुए सुभटोंकी कथामें आसक्त थे। (१३) कई सुभट उपालम्भ देते हुए रावणके गुण-समूह पर रो रहे थे, तो दूसरे तत्काल ही भोगोंसे विरक्त हुए। (१४) कई सुभट अति-भयंकर संसारकी निन्दा करने लगे तो दूसरे कहने लगे कि राजलक्ष्मी बिजलीकी भाँति चंचल स्वभाववाली होती है। (१५) यहाँ युद्धमें ही समान बलवाले सुभटोंके विनाश और विजयसे शुभ और अशुभ फल प्रत्यक्ष देखा जाता है। (१६) इसमें सन्देह नहीं कि पुण्यशाली राजा थोड़े होने पर भी युद्धमें जय पाते हैं, जबकि कुत्सित तप करनेवाले बहुत होने पर भी विनष्ट होते हैं। (१७) निर्बलका बल धर्म है। भलीभाँति आचरित धर्म आयुष्की भी रक्षा करता है। धर्म ही अपनी तरफ़दारी करनेवाला मित्र होता है। धर्म चारों तरफ देखता है। (१८) पूर्वके पुण्यसे विवर्जित पुरुषकी अश्व, हाथी

---

१. निययगेहे--प्रत्य०।

केइ भणन्ति एसा, हवइ गई वरभडाण संगामे । अन्ने जंपन्ति भडा, सत्ती वि हु रामकेसीणं ॥ २० ॥
भञ्जन्ति आउहाइं, अवरे घत्तन्ति भूसणवराइं । संवेगसमावन्ना, अन्ने गिण्हन्ति पवज्जं ॥ २१ ॥
एवं घरे घरे च्चिय, लङ्कानयरीएँ सोगगहियाओ । रोवन्ति महिलियाओ, कलुणं पयलन्तनयणाओ ॥ २२ ॥
अह तस्स दिणस्सऽन्ते, साहू नामेण अप्पमेयबलो । छप्पन्नसहस्सजुओ, मुणीण लङ्कापुरी पत्तो ॥ २३ ॥
जइ सो मुणी महप्पा, एन्तो लङ्काहिवम्मि जीवन्ते । तो लक्खणस्स पीई, होन्ती सह रक्खसिन्देणं ॥ २४ ॥
जोयणसयं अणूणं, जत्थऽच्छइ केवली समुद्देसे । वेराणुबन्धरहिया, हवन्ति नियंयं नरवरिन्दा ॥ २५ ॥
गयणं जहा अरूवं, चलो य वाऊ थिरा हवइ भूमी । तह केवलिस्स नियमा, एस सहावो य लोयहिओ ॥ २६ ॥
सङ्घेण परिमिओ [2]सो, गन्तुं कुसुमाउहे वरुज्जाणे । आवासिओ मुणिन्दो, फासुयदेसम्मि उवविट्ठो ॥ २७ ॥
झायन्तस्स भगवओ, एवं घाइक्खएण कम्माणं । रयणिसमयम्मि तइया, केवलनाणं समुप्पन्नं ॥ २८ ॥
एगग्गमणो होउं, तस्साईसयसमूहसंबन्धं । निसुणेहि ताव सेणिय, भण्णन्तं पावनासयरं ॥ २९ ॥
अह मुणिवसहस्स तया, ठियस्स सीहासणे सुरवरिन्दा । चलिया भिसन्तमउडा, जिणदरिसणउज्जया सव्वे ॥ ३० ॥
धायइसण्डविदेहे, सुरिन्दरमणे पुरे य पुव्विल्ले । उप्पन्नो तित्थयरो, तिलोयपुज्जो तहिं समए ॥ ३१ ॥
असुरा नाग-सुवण्णा, दीव-समुद्दा दिसाकुमारा य । वाय-ग्गि-विज्जु-थणिया, भवणनिवासी दसवियप्पा ॥ ३२ ॥
किन्नर-किंपुरिस-महोरगा य गन्धव्व-रक्खसा जक्खा । भूया य पिसाया वि य, अट्ठविहा वाणमन्तरिया ॥ ३३ ॥
चन्दा सूरा य गहा, नक्खत्ता तारगा य नायव्वा । पञ्चविहा जोइसिया, गइरइकामा इमे देवा ॥ ३४ ॥
सोहम्मीसाण-सणंकुमार-माहिन्द-बम्भलोगा य । लन्तयकप्पो य तहा, छट्ठो उण होइ नायव्वो ॥ ३५ ॥

अथवा कवच बाँधकर तैयार सुभटोंसे रक्षा नहीं होती। (१६) कई लोग कह रहे थे कि संग्राममें सुभटोंकी यही गति होती है, तो दूसरे भट राम और लक्ष्मणकी शक्तिके बारेमें कह रहे थे। (२०) कई सुभट आयुध तोड़ रहे थे, दूसरे उत्तम भूषण ले रहे थे तो और दूसरे विरक्त होकर प्रव्रज्या ग्रहण कर रहे थे। (२१) इस प्रकार लंकानगरीके घर-घरमें शोकान्वित महिलाएँ आँखोंसे आँसू बहाकर करुण-स्वरमें रो रही थीं। (२२)

उस दिनके अन्त भागमें अप्रमेयबल नामके साधु छप्पन हजार मुनियोंके साथ लंकापुरीमें आये। (२३) यदि वे महात्मा मुनि लंकाधिप रावणके जीते जी आये होते तो लक्ष्मणकी राक्षसेन्द्र रावणके साथ सन्धि हो जाती। (२४) जिस प्रदेशमें केवली ठहरते हैं वहाँ सौ योजनसे अधिक विस्तारमें लोग वैरभावसे रहित हो जाते हैं। (२५) स्वभावसे ही जैसे आकाश अरूपी है, वायु चल है और पृथ्वी स्थिर है उसी प्रकार लोगोंका हित करना यह केवलीका निश्चित स्वभाव होता है। (२६) संघसे युक्त उन मुनिने कुसुमायुध नामके सुन्दर उद्यानमें जाकर आवास किया। वे निर्जीव प्रदेशमें ठहरे। (२७) ध्यान करते हुए भगवान्‌को घाती-कर्मोंका क्षय होने पर रातके समय केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। (२८) हे श्रेणिक! तुम पापका नाश करनेवाले उनके अतिशयोंके बारेमें जो कहा जाता है उसे एकाग्र मनसे सुनो। (२६)

जब वे मुनिवर सिंहासन पर स्थित थे तब मुकुटोंसे शोभित सब देव जिनदर्शनके लिए उत्सुक होकर चले। (३०) उस समय धातकी खण्डके पूर्व विदेहमें आये हुए सुरेन्द्ररमण नगरमें त्रिलोकपूज्य तीर्थंकर उत्पन्न हुए। (३१) असुरकुमार, नागकुमार, सुवर्णकुमार, द्वीपकुमार, समुद्रकुमार, दिक्कुमार, वायुकुमार, अग्निकुमार, विद्युत्कुमार तथा स्तनितकुमार—ये दस प्रकारके भवनवासी देव होते हैं। (३२) किन्नर, किंपुरुष, महोरग, गान्धर्व, राक्षस, यक्ष, भूत और पिशाच - ये आठ प्रकारके व्यन्तर देव होते हैं। (३३) चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र और तारे—ये पाँच प्रकारके ज्योतिष्क देव नित्य गतिशील होते हैं। (३४) सौधर्म, ऐशान, सानत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्मलोक तथा छठा लान्तक कल्प जानना चाहिए। (३५) आगे

१. णियमा—प्रत्य०। २. सो, तुंगे कुसु० प्रत्य०।

एत्तो य महासुक्को, हवइ सहस्सार आणओ चेव । तह पाणओ य आरण, अच्चुयकप्पो य बारसमो ॥ ३६ ॥
एएसु य कप्पेसुं, देवा इन्दाइणो महिड्ढीया । चलिया भिसन्तमउडा, अन्ने वि सुरा सपरिवारा ॥ ३७ ॥
आगन्तूण य नयरे, घेत्तूण जिणं गया सुमेरुगिरिं । अहिसिञ्चन्ति सुरवरा, खीरोयहिवारिकलसेहिं ॥ ३८ ॥
वत्तम्मि य अहिसेए, आहरणविहूसियं जिणं काउं । वन्दन्ति सव्वदेवा, पहट्ठमणसा सपरिवारा ॥ ३९ ॥
एवं कयाभिसेयं, जणणीए अप्पिऊण तित्थयरं । देवा नियत्तमाणा, सरन्ति मुणिकेवलुप्पत्ती ॥ ४० ॥
गय-तुरय-वसह-केसरि-विमाण-रुरु-चमर-वाहणारूढा । गन्तूण पणमिऊण य, साहुं तत्थेव उवविट्ठा ॥ ४१ ॥
सोऊण दुन्दुहिरवं, देवाण समागयाण पउमाभो । खेयरबलपरिकिण्णो, साहुसयासं समल्लीणो ॥ ४२ ॥
तह भाणुकण्ण-इन्दइ-घणवाहण-मरिजि-मयमडादीया । एए मुणिस्स पासं, अल्लीणा अड्ढरत्तम्मि ॥ ४३ ॥
एवं थोऊण मुणी, देवा विज्जाहरा य सोममणा । निसुणन्ति मुणिमुहाओ, विणिग्गयं बहुविहं धम्मं ॥ ४४ ॥
भणइ मुणी मुणियत्थो, संसारे अट्ठकम्मपडिबद्धा । जीवा भमन्ति मूढा, सुहाऽसुहं चेव वेयन्ता ॥ ४५ ॥
हिंसाऽलिय-चोरिक्काइएसु परजुवइसेवणेसु पुणो । अइलोभपरिणया वि य, मरिऊण हवन्ति नेरइया ॥ ४६ ॥
रयणप्पभा य सक्कर-वालुय पङ्कप्पभा य धूमपभा । एत्तो तमा तमतमा, सत्त अहे होन्ति पुढवीओ ॥ ४७ ॥
एयासु सयसहस्सा, चउरासीई हवन्ति नरयाणं । कक्खडपरिणामाणं, असुईणं दुरभिगन्धाणं ॥ ४८ ॥
करवत्त-जन्त-सामलि-वेयरणी-कुम्भिपाय-पुडपाया । हण-दहण-पयण-भञ्जण-कुट्टणघणवेयणा सव्वे ॥ ४९ ॥
पज्जलियङ्गारनिहा, हवइ मही ताण सव्वनरयाणं । तिक्खासु पुणो अहियं, निरन्तरा वज्जसुईसु ॥ ५० ॥
एएसु पावकम्मा, पक्खित्ता तिव्ववेयणसयाइं । अणुहोन्ति सुइरकालं, निमिसं पि अलद्धसुहसाया ॥ ५१ ॥

---

महाशुक्र, सहस्रार, आनत, प्राणत, आरण और बारहवाँ अच्युतकल्प है। (३६) इन कल्पों में इन्द्र आदि बड़ी भारी ऋद्धिवाले देव होते हैं। मुकुटोंसे शोभित वे तथा अन्य देव परिवारके साथ चले। (३७) सुरेन्द्ररमण नामक नगरमें आकर और जिनको लेकर वे सुमेरु-पर्वत पर गये। यहाँ देवोंने क्षीर सागरके जलसे भरे कलशोंसे अभिषेक किया। (३८) अभिषेक पूर्ण होने पर जिनेश्वरको आभूषणोंसे सजाकर मनमें आनन्दित सब देवोंने परिवारके साथ वन्दन किया। (३९) इस तरह अभिषिक्त तीर्थंकरको माताको सौंपकर लौटते हुए देवोंको मुनिको केवल ज्ञानकी उत्पत्ति हुई है इसका स्मरण हो आया। (४०) हाथी, घोड़, वृषभ, सिंह, मृग, चमरी गायके आकारके विमानों और बाहनों पर आरूढ़ वे साधुके पास गये और प्रणाम करके वहीं बैठे। (४१) दुन्दुभिकी ध्वनि और देवोंका आगमन सुनकर विद्याधर-सेनासे घिरे हुए राम साधुके पास आये। (४२) भानुकर्ण, इन्द्रजित, घनवाहन, मरीचि तथा सुभट मय आदि—ये आधी रातके समय मुनिके पास आये। (४३) सौम्य मनवाले देव एवं विद्याधरोंने मुनिकी स्तुति करके मुनिके मुखसे निकला हुआ बहुविध धर्म सुना। (४४) वस्तुतत्त्वको जाननेवाले मुनिने कहाकि—

आठ कर्मोंमें जकड़े हुए मूढ़ जीव शुभ और अशुभका अनुभव करते हुए संसारमें भ्रमण करते हैं। (४५) हिंसा, झूठ, चोरी आदि तथा परस्त्रीसेवनसे और अतिलोभमें ग्रस्त जीव मरकर नैरयिक (नरकके जीव) होते हैं। (४६) रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, वालुकाप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा तथा तमस्तमःप्रभा (महातमःप्रभा)—ये सात नरकभूमियाँ हैं। (४७) इनमें कर्कश परिणामवाले, अशुचि और दुरभिगन्धवाले चौरासी लाख नरकस्थान आये हैं। (४८) वे सब नरक-स्थान करवत, यंत्र, शाल्मलिवृक्ष, वैतरणीनदी, कुम्भिपाक, पुटपाक, वध, दहन, पचन, भञ्जन, कुट्टन आदि बड़ी भारी वेदनाओंसे युक्त होते हैं। (४९) उन सब नरकोंकी जमीन जलते अङ्गारों सरीखी और बिना व्यवधानके वज्रकी तीक्ष्ण सूइयोंसे अत्यन्त व्याप्त होती हैं। (५०) इनमें फेंके गये पापकर्म करनेवाले जीव निमिषमात्र भी सुख न पाकर सुचिरकाल पर्यन्त सैकड़ों तीव्र दुःख अनुभव करते हैं। (५१)

---

१. ०सुक्को, सहसारो आणओ तह य चेव मु०। २. ०यरेण सहिओ, साहु०—प्रत्य०। ३. परमगन्धाणं मु०।

कूडतुल-कूडमाणाइएसु रसभेइणो य कावडिया । ते वि मया परलोए, हवन्ति तिरिया[1] उ दुहभागी ॥ ५२ ॥
वय-नियमविरहिया वि हु, अज्जव-मद्दवगुणेसु उववेया । उप्पज्जन्ति मणुस्सा, तहाऽऽरियाऽणारिया चेव ॥ ५३ ॥
वय-नियम-सील-संजम—गुणेसु भावेन्ति जे उ अप्पाणं । ते कालगय समाणा, हवन्ति कप्पालएसु सुरा ॥ ५४ ॥
तत्तो वि चुयसमाणा, चक्कहराईकुले समुप्पन्ना । भोत्तूण मणुयसोक्खं, लएन्ति निस्सङ्गपव्वज्जं ॥ ५५ ॥
चारित्त-नाण-दंसण-विसुद्धसम्मत्त-लेसपरिणामा । घोरतव-चरणजुत्ता, डहन्ति कम्मं निरवसेसं ॥ ५६ ॥
प[2]प्फोडियकम्मरया, उप्पाडेऊण केवलं नाणं । ते पावेन्ति सुविहिया, सिवमयलमणुत्तरं ठाणं ॥ ५७ ॥
ते तत्थ सङ्गरहिया, अबाबाहं सुहं अणोवमियं । भुञ्जन्ति सुइरकालं, सिद्धा सिद्धिं समल्लीणा ॥ ५८ ॥
अह सो मुणिवरवसभो, इन्दइ-घणवाहणेहि नियभवं । परिपुच्छिओ महप्पा, कहिऊण तओ समाढत्तो ॥ ५९ ॥
कोसम्बीनयरीए, सहोयरा आसि तत्थ धणहीणा । धणपीइसंपउत्ता, नामेणं पढम-पच्छिमया ॥ ६० ॥
अह तं पुरी भमन्तो, भवदत्तो नाम आगओ समणो । तस्स सयासे धम्मं, सुणेन्ति ते भायरा दो वि ॥ ६१ ॥
संवेगसमावन्ना, जाया ते संजया समियपावा । नयरीए तीए राया, न[3]न्दो महिला य इन्दुमुही[4] ॥ ६२ ॥
अह तत्थ पट्टणवरे, परमविभूई कया नरिन्देणं । धय-छत्त-तोरणाईसु चेव कुसुमोवयारिल्ला ॥ ६३ ॥
दट्ठूण तं विभूई, कयं नियाणं तु पच्छिमजईणं । "[5]होमि अहं नन्दसुओ, जइ मे धम्मस्स माहप्पं ॥ ६४ ॥
बोहिज्जन्तो वि मुणी, अणियत्तमणो नियाणकयगाहो । मरिऊण य उववन्नो, गब्भम्मि उ इन्दुवयणाए ॥ ६५ ॥
गब्भट्ठियस्स रन्ना, बहूणि कारावियाणि लिङ्गाणि । पायारनिवसणाइं, जायाइं रज्जकहणाइं ॥ ६६ ॥
जाओ कुमारसीहो, अह सो रइवद्धणो त्ति नामेणं । अमरिन्दरूवसरिसो, रज्जसमिद्धिं समणुपत्तो ॥ ६७ ॥

झूठे तौल, झूठे माप आदिसे तथा घी आदि रसोंमें जो मिश्रण करनेवाले कपटी लोग हैं वे भी मरकर दूसरे जन्ममें दुःखभागी तिर्यञ्च होते हैं। (५२) व्रत-नियमसे रहित होने पर भी आर्जव एवं मार्दव गुणोंसे युक्त जीव मनुष्यके रूपसे उत्पन्न होते हैं और आर्य या अनार्य होते हैं। (५३) जो व्रत, नियम, शील एवं संयमके गुणोंसे आत्माको वासित करते हैं वे मरने पर कल्पलोकमें देवके रूपमें पैदा होते हैं। (५४) वहाँसे च्युत होने पर चक्रवर्ती आदिके कुलोंमें उत्पन्न वे मनुष्य-सुखका उपभोग करके आसक्तिरहित प्रव्रज्या अंगीकार करते हैं। (५५) चारित्र, ज्ञान और दर्शन तथा विशुद्ध सम्यक्त्व, विशुद्ध लेश्या और विशुद्ध परिणामवाले वे घोर तप एवं चारित्रसे युक्त हो कर्मको सम्पूर्ण रूपसे जला डालते हैं। (५६) कर्मरजका विनाश करके और केवल ज्ञान पैदा करके वे सुविहित शिव, अचल और अनुत्तर स्थान प्राप्त करते हैं। (५७) सिद्धिको प्राप्त वे संगरहित सिद्ध वहाँ अव्याबाध और अनुपम सुखका अनन्तकाल तक उपभोग करते हैं। (५८)

इसके पश्चात् इन्द्रजित और घनवाहनने अपने पूर्व भवके बारेमें मुनिवरसे पूछा। तब उन महात्माने कहा कौशाम्बी नगरीमें प्रथम और पश्चिम नामके दरिद्र किन्तु अत्यन्त प्रीतियुक्त दो भाई रहते थे। (५९-६०) विहार करते हुए भवदत्त नामक एक श्रमण उस नगरीमें आये। उन दोनों भाइयोंने उनके पास धर्म सुना। (६१) वैराग्ययुक्त वे पापका शमन करनेवाले संयमी हुए। उस नगरीका राजा नन्द और रानी इन्दुमुखी थी। (६२) उस उत्तम नगरमें राजाने ध्वज, छत्र एवं तोरण आदिसे तथा पुष्प-रचनासे बड़ी भारी धामधूम की। (६३) उस धामधूमको देखकर पश्चिम नामके साधुने निदान ( भावी जन्मके लिए संकल्प ) किया कि यदि धर्मका माहात्म्य है तो मैं नन्द राजाका पुत्र होऊँ। (६४) समझाने पर भी अनिवृत्त मनवाला और निदानके लिए ज़िद करनेवाला वह मुनि मरकर इन्दुमुखीके गर्भमें उत्पन्न हुआ। (६५) जब वह गर्भमें था तब राजाने बहुत-से लिङ्ग करवाये तथा राज्यमें वर्णन करने योग्य अर्थात् दर्शनीय प्राकारोंसे युक्त सन्निवेशोंकी स्थापना की। (६६) सिंहके समान श्रेष्ठ कुमारका जन्म हुआ। अमरेन्द्रके समान रूपवाले रतिवर्धन नामक उस कुमारने राज्यकी समृद्धि प्राप्त की। (६७)

१. ०या दुहाभागी—प्रत्य०। २. पप्फोडिऊण कम्मं, उघा° प्रत्य०। ३. नन्दी मु०। ४. इन्दुमई—प्रत्य०।
५. होज अहं नन्दिसुओ जइ धम्मस्सऽत्थि माहप्पं मु०।

पढमो वि तवं काउं, कालगओ सुरवरो समुप्पन्नो । संभरइ कणिट्ठं सो, जायं नन्दस्स[1] अङ्गरुहं ॥ ६८ ॥
तस्स पडिबोहणट्ठे, [2]चेल्लयरूवेण आगओ सिग्घं । पविसरइ रायभवणं, दिट्ठो रइवद्धणेण तओ ॥ ६९ ॥
अब्भुट्ठिओ निविट्ठो, कहेइ रइवद्धणस्स पुव्वभवं । सव्वं सपच्चयगुणं, जं दिट्ठं जं च अणुहूयं ॥ ७० ॥
तं सोऊण विबुद्धो, अह सो रइवद्धणो विगयसङ्गो । गिण्हइ जिणवरदिक्खं, देवो वि गओ नियट्ठाणं ॥ ७१ ॥
रइवद्धणो वि य तवं, काऊणं कालधम्मसंजुत्तो । पढमामरस्स पासं, गओ य वेमाणिओ जाओ ॥ ७२ ॥
तत्तो चुया समाणा, विजए जाया विउद्धवरनयरे । एक्कोयरा नरिन्दा, चरिय तवं पत्थिया सग्गं ॥ ७३ ॥
तत्तो वि चुया तुब्भे, इन्दइ-घणवाहणा समुप्पन्ना । लङ्काहिवस्स पुत्ता, विज्जा-बल-रूवसंपन्ना ॥ ७४ ॥
जा आसि इन्दुवयणा, सा इह मन्दोयरी समुप्पन्ना । जणणी बीयम्मि भवे, जिणसासणभावियमईया ॥ ७५ ॥
सुणिऊण परभवं ते, दो वि जणा तिव्वजायसंवेगा । [3]निस्सङ्गा पव्वइया, समयं विज्जाहरभडेहिं ॥ ७६ ॥
धीरो वि भाणुकण्णो, मारीजी चेव खेयरसमिद्धी । अवहत्थिऊण दोण्णि वि, पव्वइया जायसंवेगा ॥ ७७ ॥
मन्दोयरी वि पुत्ते, पव्वज्जमुवागए सुणेऊणं । सोयसराहयहियया, मुच्छावसविम्भला पडिया ॥ ७८ ॥
चन्दणजलोल्लियङ्गी, आसत्था विलविउं समाढत्ता । हा इन्दइ ! घणवाहण !, जणणी नो लक्खिया तुब्भे ॥ ७९ ॥
भत्तारविरहियाए, पुत्ता आलम्बणं महिलियाए । होन्ति इह जीवलोए, चत्ता तेहिं पि पावा हं ॥ ८० ॥
तिसमुद्दमेइणिवई, मह दइओ विणिहओ रणमुहम्मि । पुत्तेहि वि मुक्का हं, कं सरणं वो पवज्जामि ? ॥ ८१ ॥
एवं सा विलवन्ती, अज्जाए तत्थ संजमसिरीए । पडिबोहिया य गेण्हइ, पव्वज्जं सा महादेवी ॥ ८२ ॥
चन्दणहा वि अणिच्चं, जीयं नाऊण तिव्वदुक्खत्ता । पव्वइया दढभावा, जिणवरधम्मुज्जया जाया ॥ ८३ ॥

प्रथम मुनि भी तप करके मरने पर देव रूपसे उत्पन्न हुआ। नन्दके पुत्र रूपसे उत्पन्न छोटे भाईको उसने याद किया। (६८) उसके प्रतिबोधके लिये वह शीघ्र ही शिष्यके रूपमें आया। राजभवनमें उसने प्रवेश किया। तब रतिवर्धनने उसे देखा। (६९) अभ्युत्थानके बाद बैठे हुए उसने रतिवर्धनसे पूर्वभव तथा जो देखा और अनुभव किया था वह सब सप्रमाण कहा। (७०) यह सुनकर वह रतिवर्धन विरक्त हो गया। उसने जिनवरकी दीक्षा ग्रहण की। देव भी अपने स्थान पर चला गया। (७१) रतिवर्धन भी तप करके और कालधर्मसे युक्त होने पर (अर्थात् मरने पर) प्रथम देवलोकमें गया और वैमानिक देव हुआ। (७२) वहाँसे च्युत होने पर विजय क्षेत्रमें आये हुए विबुद्धवर नगरमें वे सहोदर राजा हुए। तप करके वे स्वर्गमें गये। (७३) वहाँसे भी च्युत होने पर लंकेश रावणके विद्या, बल और रूपसे सम्पन्न पुत्र इन्द्रजित और घनवाहनके रूपमें तुम उत्पन्न हुए हो। (७४) जो इन्दुमुखी थी वह यहाँ दूसरे भवमें जिनशासनसे वासित बुद्धिवाली माता मन्दोदरीके रूपमें उत्पन्न हुई है। (७५)

पर-भवके बारेमें सुनकर उन दोनों ही व्यक्तियोंको तीव्र वैराग्य उत्पन्न हुआ। निस्संग उन्होंने विद्याधर सुभटोंके साथ दीक्षा ली। (७६) धीर भानुकर्ण तथा मरीचि दोनोंने वैराग्ययुक्त हो खेचर-समृद्धिका परित्यागकर प्रव्रज्या ली। (७७) पुत्रोंने प्रव्रज्या अंगीकार की है यह सुनकर हृदयमें शोकरूपी बाणसे आहत मन्दोदरी मूर्छासे विह्वल हो नीचे गिर पड़ी। (७८) शरीर पर चन्दनजलसे सिक्त वह होशमें आने पर विलाप करने लगी कि, हा इन्द्रजित! हा घनवाहन! तुमने माताका ध्यान नहीं रखा (७९) इस जीवलोकमें पतिसे विरहित स्त्रीके लिए पुत्र आलम्बनरूप होते हैं। मैं पापी उनसे भी परित्यक्त हुई हूँ। (८०) जिसके तीन ओर समुद्र था ऐसी पृथ्वीके स्वामी मेरे पति युद्धमें मारे गये। पुत्रोंके द्वारा भी मैं परित्यक्त हुई हूँ। अब मैं किसकी शरणमें जाऊँ? (८१) इस प्रकार वहाँ विलाप करती हुई उसे आर्या संयमश्रीने प्रतिबोधित किया। उस महादेवीने दीक्षा ग्रहण की। (८२) तीव्र दुखसे पीड़ित चन्द्रनखा भी जीवनको अनित्य जानकर प्रव्रजित हुई और दृढ़

१. नन्दिस्स मु०। २. खुड्डय° मु०। ३. पव्वइया खायजसा —प्रत्य०।

अट्ठावन्नसहस्सा, तत्थ य जुवईण लद्धबोहीणं । पव्वइया नियमगुणं, कुणन्ति दुक्खक्खयट्टाए ॥ ८४ ॥
इवं इन्दइ-मेहवाहणमुणी धम्मेक्कचित्ता सया, नाणालद्धिसमिद्धसाहुसहिया अब्भुज्जया संजमे ।
भवाणन्दयरा भमन्ति वसुहं ते नागलीलागई, अव्वाबाहसुहं सिवं सुविमलं मग्गन्ति रत्तिंदिवं ॥ ८५ ॥

॥ इय पउमचरिए इन्दइआदिनिक्खमणं नाम पञ्चहत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७६. सीयासमागमपव्वं

एत्तो दसरहतणया, हलहर-नारायणा महिड्ढीया । लङ्कापुरिं पविट्ठा, हय-गय-रह-जोहपरिकिण्णा ॥ १ ॥
पडुपडह-भेरि-झल्लरि-काहल-तिलिमा-मुइङ्गसद्देणं । जयजयसद्देण तहिं, न सुणिज्जइ कण्णवडियं पि ॥ २ ॥
तत्थेव रायमग्गे, पउमं सहलक्खणं पलोयन्तो । न य तिप्पइ नयरजणो, संपेल्लोप्पेल्लकुणमाणो ॥ ३ ॥
विज्जाहरीहिं सहसा, भवणगवक्खा निरन्तरं छन्ना । वयणकमलेसु अहियं, रेहन्ति पलोयमाणीणं ॥ ४ ॥
अन्नोन्ना भणइ सही, एसो वरपुण्डरीयदलनयणो । सीयाए हियइट्ठो, रामो इन्दो व रूवेणं ॥ ५ ॥
इन्दीवरसरिसाभो, इन्दीवरलोयणो महाबाहू । चक्करयणस्स सामी, पेच्छ सही लक्खणो एसो ॥ ६ ॥
एसो किक्किन्धिवई, विराहिओ जणयनन्दणो नीलो । अङ्गो अङ्गकुमारो, हणुवन्तो जम्बुवन्तो य ॥ ७ ॥
एवं ते पउमाई, सुहडा निसुणन्तया जणुल्लावे । सीयाभिमुहा चलिया, आवूरेन्ता नरिन्दपहं ॥ ८ ॥
अह सो आसन्नत्थं, पुच्छइ वरचमरधारिणिं पउमो । भद्दे ! कहेहि सिग्घं, कत्थऽच्छइ सा महं भज्जा ? ॥ ९ ॥

भाववाली वह जिनवरके धर्ममें प्रयत्नशील हुई । (८३) ज्ञानप्राप्त अठावन हज़ार युवतियोंने वहाँ दीक्षा ली । दुःखके क्षयके लिए वे नियमोंका आचरण करने लगीं । (८४) इस तरह धर्ममें सदा दत्तचित्त और नाना प्रकारकी लब्धियोंसे समृद्ध साधुओंसे युक्त इन्द्रजित और मेघवाहन मुनि संयममें उद्यमशील हुए। भव्यजनोंको आनन्द देनेवाले तथा हाथीकी लीलाके समान गतिवाले वे पृथ्वी पर घूमते थे और अव्याबाध एवं विमल शिव-सुखको रात-दिन खोजते थे । (८५)

। पद्मचरितमें इन्द्रजित आदिका निष्क्रमण नामक पचहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ।

## ७६. सीताका समागम

तब बड़ी भारी ऋद्धिवाले और घोड़े, हाथी, रथ एवं योद्धाओंसे घिरे हुए दशरथपुत्र राम और लक्ष्मणने लंकापुरीमें प्रवेश किया । (१) उस समय बड़े बड़े डंके, भेरी, झांझ, काहल, तिलिमा व मृदंगकी आवाज़ तथा जय-जय ध्वनिके कारण कानमें पड़ा शब्द भी सुनाई नहीं पड़ता था । (२) वहीं राजमार्गमें लक्ष्मणके साथ रामको देखकर धक्कमधक्का करनेवाले नगरजन तृप्त नहीं होते थे । (३) दर्शन करनेवाली कमल-वदना विद्याधरियोंके द्वारा सहसा भवनोंके सघन रूपसे छाये हुए भवनोंके गवाक्ष अधिक शोभित हो रहे थे । (४) वे एक-दूसरेसे कहती थीं कि, सखी ! पुण्डरीकके दलके समान सुन्दर नेत्रोंवाले और सीताके प्रिय ये राम रूपमें इन्द्रकी भाँति हैं । (५) हे सखी ! नीलकमलके समान कान्तिवाले, नील-कमलके समान नेत्रोंवाले, बलवान और चक्ररत्नके स्वामी इस लक्ष्मणको तो देख । (६) ये किष्किन्धिपति सुग्रीव, विराधित, जनकनन्दन भामण्डल, नील, अंग, अंगद कुमार, हनुमान, जाम्बवन्त हैं । (७) इस प्रकार लोगोंकी बात-चीतको सुनते और राजमार्गको भरते हुए राम आदि सुभट सीताकी ओर चले । (८) आसनपर स्थित सुन्दर चामरधारिणी से उन रामने पूछा

१. करेन्ति--प्रत्य० ।

सा भणइ सामि ! एसो पुप्फइरी नाम पव्वओ रम्मो । तत्थऽच्छइ तुह घरिणी, पउमुज्जाणस्स मज्झम्मि ॥ १० ॥
अह सो कमेण पत्तो, रामो सीयाएँ सन्निवेसम्मि । ओइण्णो य गयाओ, पेच्छइ कन्ता[1] मलिणदेहा ॥ ११ ॥
पयईए तणुयङ्गी, अहियं चिय विरहदूमियसरीरा । सीया दट्ठूण पियं, अहोमुही लज्जिया रुयइ ॥ १२ ॥
अवहत्थिऊण सोयं, दइयस्स समागमे जणयधूया । हरिसवसपुलइयङ्गी, जाया चिय तक्खणं चेव ॥ १३ ॥
देवि व सुराहिवइं, रइमिव कुसुमाउहं घणसिणेहा । भरहं चेव सुभद्दा, तह अल्लीणा पइं सीया ॥ १४ ॥
अवगूहिया खणेक्कं, रामेण ससंभमेण जणयसुया । निव्ववियमाणसऽङ्गी, सित्ता इव चन्दणरसेणं ॥ १५ ॥
दइयस्स कण्ठलग्गा, भुयपासे सुमणसा जणयधूया । कप्पतरुसमासन्ना, कणयलया चेव तणुयङ्गी ॥ १६ ॥
दट्ठूण रामदेवं, सीयासहियं नहट्ठिया देवा । मुञ्चन्ति कुसुमवासं, गन्धोदयमिस्सियं सुरहिं ॥ १७ ॥
साहु त्ति साहु देवा, भणन्ति सीयाएँ निम्मलं सीलं । सुदढाणुव्वयधारी, मेरु व अकम्पियं हिययं ॥ १८ ॥
लच्छीहरेण एत्तो, सीयाए चलणवन्दणं रइयं । तीए वि सो कुमारो, अवगूढो तिव्वनेहेणं ॥ १९ ॥
सा भणइ भद्द ! एयं, पुव्वं समणुत्तमेहि जं भणियं । तं तह सुयमणुभूयं, दिट्ठं चिय पायडं अम्हे ॥ २० ॥
चक्कहरसिरीएँ तुमं, जाओ चिय भायणं पुहइणाहो । एसो वि तुज्झ जेट्ठो, बलदेवत्तं समणुपत्तो ॥ २१ ॥
एक्कोयराय चलणे, पणमइ भामण्डलो जणियतोसो । सीयाए सुमणसाए, सो वि सिणेहेण अवगूढो ॥ २२ ॥
सुग्गीवो पवणसुओ, नलो य नीलो य अङ्गओ चेव । चन्दाभो य सुसेणो, विराहिओ जम्बवन्तो य ॥ २३ ॥
एए अन्ने य बहू, विज्जाहरपत्थिवा निययनामं । आभासिऊण सीयं, पणमन्ति जहाणुपुव्वीए ॥ २४ ॥
आभरणभूसणाइं, वरसुरहिविलेवणाइं विविहाइं । आणेन्ति य वत्थाइं, कुसुमाइं चेव दिव्वाइं ॥ २५ ॥

---

कि, भद्रे ! मेरी पत्नी कहाँ है, यह मुझे तुम शीघ्र ही कहो । (९) उसने कहा कि, हे स्वामी ! यह पुष्पगिरि नाम रम्यक पर्वत है । वहाँ पर पद्मोद्यानके बीच आपकी पत्नी है । (१०)

वे राम अनुक्रमसे गमन करते हुए सीताके सन्निवेशमें पहुँचे । हाथी परसे नीचे उतर कर उन्होंने मलिन शरीरवाली सीताको देखा । (११) प्रकृतिसे ही पतले शरीरवाली और उसपर विरहसे दुःखित देहवाली सीता प्रियको देखकर मुँह नीचा करके लज्जित हो रोने लगी । (१२) फिर पतिका समागम होने पर शोकका परित्याग करके सीता तत्क्षण ही हर्षके आवेशमें पुलकित शरीरवाली हो गई । (१३) इन्द्रके पास देवीकी भाँति, कामदेवके पास रतिकी भाँति और भरतके पास सुभद्राकी भाँति अत्यन्त स्नेहयुक्त सीता पतिके पास गई (१४) उत्कंठावश एक क्षणभरके लिए आलिंगित सीता मानों चन्दन-रससे सीक्त हुई हो इस तरह मन और शरीरसे शीतल हुई । (१५) पतिके कण्ठसे लगी हुई और भुजपाशमें बद्ध तथा मनमें प्रसन्न तन्वंगी सीता कल्पवृक्षसे लगी हुई कनकलता-सी लगती थी । (१६) सीता सहित रामको देखकर आकाशमें स्थित देवोंने गन्धोदकसे युक्त सुगन्धित पुष्पोंकी वृष्टि की । (१७) देव कहने लगे कि साधु ! साधु ! अणुव्रतोंको दृढ़तापूर्वक धारण करनेवाली सीताका शील निर्मल है और हृदय मेरुकी भाँति निष्प्रकम्प है । (१८) तब लक्ष्मणने सीताके चरणोंमें प्रणाम किया । उसने भी तीव्र स्नेहसे उस कुमारका आलिंगन किया । (१९) उसने कहा कि, हे भद्र ! पहले श्रमणोत्तमने जो कहा था वह वैसा ही स्पष्ट हमने सुना, देखा और अनुभव किया । (२०) पृथ्वीनाथ तुम चक्रवर्तीकी लक्ष्मीके पात्र हुए हो, तुम्हारे इन बड़े भाईने भी बलदेवपन प्राप्त किया है (२१) आनन्दमें आये हुए भामण्डलने भी सहोदरा सीताके चरणोंमें प्रणाम किया । प्रसन्न मनवाली सीताने भी स्नेहसे उसका आलिंगन किया । (२२) सुग्रीव, हनुमान, नल, नील, अंगद चन्द्राभ, सुषेण, विराधित, जाम्बवन्त—इन तथा दूसरे भी बहुत से विद्याधर राजाओंने अनुक्रमसे अपना अपना नाम कहकर सीताको प्रणाम किया । (२३-४) वे आभरण, विभूषण, विविध प्रकारके उत्तम सुगन्धित विलेपन, वस्त्र एवं दिव्य कुसुम आदि लाये थे । (२५)

---

१. कन्तं मलिणदेहं—प्रत्य० ।

भणन्ति तं पणयसिरा महाभडा, सुभे ! तुमं कमलसिरी न संसयं ।
अणोवमं विसयसुहं जहिच्छियं, निसेवसू विमलजसं हलाउहं ॥ २६ ॥

॥ इइ पउमचरिए सीयासमागमविहाणं नाम छहत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७७. मयवक्खाणपव्वं

अह सो महाणुभावो, भुवणालङ्कारमत्तमायङ्गं । आरूढो पउमाभो, समयं सीसाएँ[1] सोममुहो ॥ १ ॥
खेयरभडेहि समयं[2], जयसद्दुग्घुट्ठमङ्गलरवेणं । पत्तो रावणभवणं, पविसइ समयं पिययमाए ॥ २ ॥
भवणस्स तस्स मज्झे, थम्भसहस्सेण विरइयं तुङ्गं । सन्तिजिणिन्दस्स घरं, वरकणयविचित्तभत्तीयं ॥ ३ ॥
[3]ओइण्णो य गयाओ, समयं सीयाए रियइ जिणभवणं । रामो पसन्नमणसो, काउस्सग्गं कुणइ धीरो ॥ ४ ॥
रइऊण अञ्जलिउडं, सीसे सह गेहिणीएँ पउमाभो । संथुणइ[4] सन्तिनाहं, सब्भूयगुणेहि परितुट्ठो ॥ ५ ॥
जस्साऽवयारसमए, जाया सव्वत्थ तिहुयणे सन्ती । सन्ति त्ति तेण नामं, तुज्झ कयं पावनासयरं[5] ॥ ६ ॥
बाहिरचक्केण रिवू, जिणिऊण इमं समज्जियं रज्जं । अब्भिन्तररिउसेन्नं[6], विणिज्जियं झाणचक्केणं ॥ ७ ॥
सुर-असुरपणमिय ! नमो, ववगयजरमरण ! रागरहिय ! नमो । संसारनासण ! नमो, सिवसोक्खसमज्जिय ! नमो ते ॥ ८ ॥
लच्छीहरो विसल्ला, दोण्णि वि काऊण अञ्जली सीसे । पणमन्ति सन्तिपडिमं, भडा य सुग्गीवमादीया ॥ ९ ॥
काऊण थुइविहाणं, पुणो पुणो तिव्वभत्तिराएणं । तत्थेव य उवविट्ठा, जहासुहं नरवरा सव्वे ॥ १० ॥

---

सिर झुकाये हुए महाभट उसे कहते थे कि, हे शुभे ! तुम कमलश्री ( लक्ष्मी ) हो, इसमें सन्देह नहीं । हलायुध ( राम ) के साथ तुम अनुपम विषयसुखका यथेच्छ उपभोग करो और विमल यश प्राप्त करो । (२६)

। पद्मचरितमें सीतासमागम-विधान नामक छिहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ।

## ७७. मय आख्यान

तत्पश्चात् चन्द्रके समान मुखवाले वे महानुभाव राम सीताके साथ भुवनालंकार नामक मत्त हाथी पर सवार हुए । (१) जयघोष और गाये जाते मंगल-गीतोंके साथ खेचर-सुभटोंसे युक्त वे रावणके महलके पास आ पहुँचे और प्रियतमाके साथ उसमें प्रवेश किया । (२) उस महलके बीच हज़ार खम्भोंसे बनाया गया, ऊँचा और सोनेकी बनी हुई विचित्र दीवारोंवाला शान्तिजिनेन्द्रका मन्दिर था । (३) हाथी परसे उतरकर सीताके साथ वे जिनमन्दिरमें गये । धीर रामने प्रसन्न मनसे कायोत्सर्ग ( ध्यान ) किया । (४) सच्चे गुणोंसे परितुष्ट रामने मस्तक पर हाथ जोड़कर सीताके साथ शान्तिनाथ प्रभुकी स्तुति की कि—

जिसके अवतारके समय त्रिभुवनमें सर्वत्र शान्ति हो गई, अतः आपका पापका नाश करनेवाला शान्ति नाम रखा गया । (५-६) आपने बाह्य चक्रसे शत्रुओंको जीतकर यह राज्य प्राप्त किया था । आपने ध्यानरूपी चक्रसे अभ्यन्तर शत्रु सैन्यको जीता था । (७) सुर एवं असुरों द्वारा प्रणाम किये जाते आपको नमस्कार हो । जरा और मरणसे रहित तथा रागहीन आपको नमस्कार हो । संसारका नाश करनेवाले आपको नमस्कार हो । शिव-सुख पानेवाले आपको नमस्कार हो । (८) लक्ष्मण और विशल्या दोनोंने तथा सुग्रीव आदि सुभटोंने भी मस्तक पर अंजलि करके भगवान् शान्तिनाथकी प्रतिमाको प्रणाम किया । (९) तीव्र भक्तिरागसे पुनः पुनः स्तुति विधान करके सभी लोग वहीं पर सुखपूर्वक बैठे । (१०)

---

१. ०ए पउममुहो—प्रत्य० । २. सहिओ, जय०—प्रत्य० । ३. उत्तिण्णो—प्रत्य० । ४. ० णए संतिजिणं—प्रत्य० । ५. पावणासणयं—प्रत्य० । ६. न्तरारिसिन्नं—प्रत्य० ।

एयन्तरे सुमाली, विहीसणो मालवन्तनामो य । रयणासवमाईया, घणसोयसमोत्थयसरीरा ॥ ११ ॥
दट्ठूण ते विसण्णे, जंपइ पउमो सुणेह मह वयणं । सोगस्स मा हु सङ्गं, देह मणं नियययकरणिज्जे ॥ १२ ॥
इह सयलजीवलोए, जं जेण समज्जियं नियययकम्मं । तं तेण पावियव्वं, सुहं च दुक्खं च जोवेणं ॥ १३ ॥
जाएण य मरियव्वं, अवस्स जीवेण तिहुयणे सयले । तं एव जाणमाणो, संसारठिई मुयमु सोगं ॥ १४ ॥
खणभङ्गुरं सरीरं, कुसुमसमं जोव्वणं चलं जीयं । गयकण्णसमा लच्छी, सुमिणसमा बन्धवसिणेहा ॥ १५ ॥
मोत्तूण इमं सोगं, सव्वे तुम्हे वि कुणह अप्पहियं । उज्जमह जिणवराणं, धम्मे सव्वाए सत्तीए ॥ १६ ॥
महुरक्खरेहि एवं, संथाविय रहुवईण ते सव्वे । नियययघराइं उवगया, सुमणा ते बन्धुकरणिज्जे ॥ १७ ॥
ताव विहीसणघरिणी, जुवइसहस्ससहिया महादेवी । संपत्ता य वियड्ढा, पउमसयासं सपरिवारा ॥ १८ ॥
पायप्पडणोवगया, पउमं विन्नवइ लक्खणेण समं । अम्हं अणुग्गहत्थं, कुणह घरे चलणपरिसङ्गं ॥ १९ ॥
जाव च्चिय एस कहा, वट्टइ एत्तो विहीसणो ताव । भणइ य पउम ! घरं मे, वच्च तुमं कीरउ पसाओ ॥ २० ॥
एव भणिओ पयट्टो, गयवरखन्धट्ठिओ सह पियाए । सयलपरिवारसहिओ, संघट्टुट्टन्तजणनिवहो ॥ २१ ॥
गय-तुरय-रहवरेहिं, जाणविमाणेहि खेयरारूढा । वच्चन्ति रायमग्गे, तूररवुच्छलियकयचिन्धा ॥ २२ ॥
पत्ता विहीसणघरं, मन्दरसिहरोवमं जगजगेन्तं । वरजुवइगायवाइय—निच्चंकयमङ्गलाडोवं ॥ २३ ॥
अह सो विहीसणेणं, रयणग्घाइकओवयारो य । सीयाए लक्खणेण य, सहिओ पविसरइ भवणं तं ॥ २४ ॥
मज्झे घरस्स पेच्छइ, भवणं पउमप्पभस्स रमणिज्जं । थम्भसहस्सेणं चिय, धरियं वरकणयभित्तीयं ॥ २५ ॥
खिङ्खिणिमालोऊलं, पलम्बलम्बूसविरइयाडोवं । नाणाविहधयचिन्धं, वरकुसुमकयच्चणविहाणं ॥ २६ ॥

---

तब अत्यन्त शोकसे व्याप्त शरीरवाले सुमाली, विभीषण, माल्यवन्त तथा रत्नश्रवा आदिको विषण्ण देखकर रामने कहा कि तुम मेरा कहना सुनो। शोकका संसर्ग न करो और अपने कार्यमें मन लगाओ। (११-१२) इस सारे संसारमें जिस जीवने जैसा अपना कर्म अर्जित किया होता है उसके अनुसार सुख और दुःख उसे पाना ही पड़ता है। (१३) समग्र त्रिभुवनमें जो पैदा हुआ है उसे अवश्य ही मरना पड़ता है। इस प्रकारकी संसार-स्थितिको जाननेवाले तुम शोकका परित्याग करो। (१४) शरीर क्षणभंगुर है, यौवन फूलके समान है, जीवन अस्थिर है, लक्ष्मी हाथीके कानके समान चंचल होती है और बान्धवोंका स्नेह स्वप्न जैसा होता है। (१५) इस शोकका त्याग करके तुम सब आत्महित करो और सम्पूर्ण शक्तिसे जिनवरोंके धर्ममें उद्यमशील रहो। (१६)

रामके द्वारा इस तरह मधुर वचनोंसे आश्वस्त वे सब अपने-अपने घर पर गये। सुन्दर मनवाले वे बन्धुकार्यमें लग गये। (१७) उस समय विभीषणकी पत्नी महादेवी विदग्धा एक हज़ार युवतियों और परिवारके साथ रामके पास आई। (१८) पैरोंमें गिरकर लक्ष्मणके साथ रामसे उसने विनती की कि हम पर अनुग्रह करके आप हमारे घरमें पधारें। (१९) जब यह बातचीत हो रही थी तब विभीषणने रामसे कहा कि हमारे घर पर पधारकर आप अनुग्रह करें। (२०) ऐसा कहने पर प्रियाके संग हाथीके स्कन्ध पर स्थित राम समग्र परिवार तथा समुदायमें उठे हुए जनसमूहके साथ चले। (२१) वाद्योंकी ध्वनिके साथ ऊपर उठे हुए ध्वजचिह्नवाले विद्याधर हाथी, घोड़े एवं रथ तथा यान-विमान पर आरूढ़ हो राजमार्गसे चले। (२२) मन्दराचलके शिखरके समान उन्नत, चमकते हुए और सुन्दर युवतियोंके गाने-बजानेके साथ नित्य किये जाने-वाले मंगलसे व्याप्त विभीषणके घर पर वे पहुँचे। (२३) विभीषण द्वारा रत्नोंके अर्घ्य आदिसे सम्मानित वे राम, सीता और लक्ष्मणके साथ उस भवनमें प्रविष्ट हुए। (२४) भवनके बीच उन्होंने हज़ार खम्भों द्वारा धारण किया हुआ और सोनेकी दीवारवाला पद्मप्रभस्वामीका सुन्दर मन्दिर देखा। (२५) छोटे-छोटे घुंघरूकी मालाओंसे युक्त, लटकते हुए लम्बूषसे शोभित, नानाविध ध्वजाओंसे चिह्नित और उत्तम पुष्पोंसे अर्चनविधि जिसमें की गई है ऐसा वह मन्दिर था। (२६)

पउमप्पभस्स पडिमा, विसुद्धवरपउमरागनिम्माणा । पउमो पियाए सहिओ, संथुणइ विसुद्धभावेणं ॥ २७ ॥
अन्ने वि लक्खणाई, सुहडा परिवन्दिऊण उवविट्ठा । तत्थेव जिणाययणे अच्छन्ति कहाणुबन्धेणं ॥ २८ ॥
विज्जाहरीसु ताव य, ण्हाणविही विरइया महिड्ढीया । रामस्स लक्खणस्स य सीयाए तहाविसल्लाए ॥ २९ ॥
वेरुलियण्हाणपीढे, ताण य उवविट्ठयाण मज्जणयं । बहुतूर-सङ्खपउरं, वत्तं चिय कणयकलसेहिं ॥ ३० ॥
ण्हाओ अलंकियतणू, पउमो पउमप्पभं पणमिऊणं । भत्तस्स गिरिसरिच्छं, तत्थ य रइयं निवेयणयं ॥ ३१ ॥
पउमो लक्खणसहिओ, अन्नो वि य परियणो समन्तियणो । भोयणघरं पविट्ठो, भुञ्जइ नाणाविहं भत्तं ॥ ३२ ॥
मिउसुरहिसाउकलियं, पञ्चण्हं चेव इन्दियत्थाणं । इट्ठं सुहं मणोज्जं, इच्छाए भोयणं भुत्तं ॥ ३३ ॥
सम्माणिया य सबे, विज्जाहरपत्थिवा सविभवेणं । वरहार-कडय-कुण्डल-वत्था-ऽलंकारमादीसु ॥ ३४ ॥
निव्वत्तभोयणा ते, जंपन्ति सुहासणट्ठिया सुहडा । रक्खसवंसस्स अहो !, विभीसणो भूसणो जाओ ॥ ३५ ॥
एत्तो विहीसणाई, सबे विज्जाहरा कयाडोवा । रज्जाहिसेयकज्जे, उवट्ठिया पउमणाहस्स ॥ ३६ ॥
तो भणइ पउमणाहो, भरहो अणुमन्निओ महं गुरूणं । रज्जे रज्जाहिवई, सयलसमत्थाए वसुहाए ॥ ३७ ॥
अभिसेयमङ्गलत्थे, दीसइ दोसो महापुरिसचिण्णो । भरहो सोऊणऽम्हे, संविग्गो होहइ कयाई ॥ ३८ ॥
भणियं च एवमेयं, सबेहि वि खेयरेहि मिलिएहिं । लङ्कापुरीए रामो, अच्छइ इन्दो ब सुरलोए ॥ ३९ ॥
सबे वि खेयरभडा, तत्थेव ठिया पुरीए बलसहिया । अमरा इव सुरलोए, अइसयगुणरिद्धिसंपन्ना ॥ ४० ॥
पउमो सीयाए समं, भुञ्जन्तो उत्तमं विसयसोक्खं । दोगुन्दुगो ब देवो, गयं पि कालं न लक्खेइ ॥ ४१ ॥
सग्गसरिसो वि देसो, पियविरहे रण्णसन्निहो होइ । इट्ठजणसंपओगे, रण्णं पि सुरालयं[1] जिणइ ॥ ४२ ॥

विशुद्ध और उत्तम पद्मरागसे निर्मित पद्मप्रभ की प्रतिमा की प्रियाके साथ रामने विशुद्ध भावसे स्तुति की। (२७) लक्ष्मण आदि दूसरे भी सुभट वन्दन करके बैठे और बातचीत करते-करते उसी जिनमन्दिरमें ठहरे। (२८) तब विद्याधरियोंने राम, लक्ष्मण, सीता तथा विशल्याके लिए महान् वैभवशाली स्नानविधि की। (२९) वैडूर्यके बने स्नानपीठों पर बैठे हुए उनको सोनेके कलशोंसे स्नान कराया गया। उस समय बहुत-से वाद्य एवं शंख बजाये गये। (३०) स्नात और अलंकृत शरीरवाले रामने पद्मप्रभ भगवान्‌को वन्दन करके अन्नका पर्वतसदृश नैवेद्य रचा। (३१) पश्चात् लक्ष्मण तथा मंत्रियोंसे युक्त दूसरे परिजनोंके साथ रामने भोजनगृहमें प्रवेश किया और नाना प्रकारके आहारका उपभोग किया। (३२) मृदु, सुरभि और स्वादु, पाँचों इन्द्रियके लिए इष्ट, सुखकर और मनोज्ञ ऐसा भोजन उन्होंने इच्छानुसार लिया। (३३) बादमें उत्तम हार, कटक, कुण्डल, वस्त्र एवं अलंकार आदिसे उन्होंने सब विद्याधर राजाओंका वैभवके साथ सम्मान किया। (३४) भोजनसे निवृत्त और सुखासन पर बैठे हुए वे सुभट कहते थे कि, अहो! विभीषण राक्षसवंशका भूषण हुआ है। (३५)

इसके अनन्तर सब विद्याधर मिलकर राज्याभिषेकके कार्यके लिए रामके पास उपस्थित हुए। (३६) तब रामने कहा कि मेरे गुरुजनने समस्त पृथ्वीके राज्यका राजा भरत होगा ऐसा स्वीकार किया था। (३७) अतः अभिषेक-मंगलमें महापुरुषों द्वारा अंगीकृत दोष दीखता है। हमारे बारेमें सुनकर भरत कदाचित् विरक्त हो जाय। (३८) सब विद्याधरोंने मिलकर कहा कि ऐसा ही हो। सुरलोक में इन्द्रकी भाँति राम लंकापुरीमें ठहरें। (३९) गुण और ऋद्धिसे अत्यन्त सम्पन्न सब खेचर-सुभट देवलोकमें देवोंकी भाँति, उसी नगरीमें सेनाके साथ ठहरे। (४०)

सीताके साथ उत्तम विषयसुखका उपभोग करते हुए दोगुन्दुक देवके जैसे राम बीते हुए कालको नहीं जानते थे। (४१) प्रियके विरहमें स्वर्ग सदृश देश भी अरण्यतुल्य हो जाता है और इष्टजनका मिलन होने पर अरण्य भी देवलोकको जीत लेता

१. °लयं होइ—प्रत्य° ।

तंह य विसल्लसहिओ, अच्छइ लच्छीहरो जणियतोसो । रइसागरोवगाढो, सुरवइलीलं विडम्बन्तो ॥ ४३ ॥
एवं ताण रइसुहं, अणुहवमाणाणऽणेयवरिसाइं । वोलीणाणि दिणं पिव, अइसयगुणरिद्धिजुत्ताणं ॥ ४४ ॥
अह लक्खणो कयाई, पुराणि सरिऊण कुब्बरादीणि । कन्नाण कए लेहे, साहिन्नाणे विसज्जेइ ॥ ४५ ॥
विज्जाहरेहि गन्तुं, ताण कुमारीण दरिसिया लेहा । लक्खणमणुस्सगाणं, अहियं नेहं वहन्तीणं ॥ ४६ ॥
दसपुरवईण धूया, रूवमई वज्जयण्णनरवइणा । वीसज्जिया य पत्ता, लङ्कानयरिं सपरिवारा ॥ ४७ ॥
अह वालिखिल्लदुहिया, कुब्बरनयराहिवस्स गुणकलिया । सा वि तहिं संपत्ता, कन्ना कल्लाणमाल त्ति ॥ ४८ ॥
पुहवीधरस्स दुहिया, पुहइपुरे तत्थ होइ वणमाला । विज्जाहरेहि नीया, सा वि य लच्छीहरसमीवं ॥ ४९ ॥
खेमञ्जलीयनयरे, जियसत्तू नाम तस्स जियपउमा । धूया परियणसहिया, सा वि य लङ्कापुरिं पत्ता ॥ ५० ॥
उज्जेणिमाइएसु य, नयरेसु वि जाओ रायकन्नाओ । लङ्कापुरी गयाओ, गुरूहि अणुमन्नियाओ य ॥ ५१ ॥
परिणेइ लच्छिनिलओ, परमविभूईए- ताओ कन्नाओ । सव्वङ्गसुन्दरीओ, सुरवहुसमसरिसरूवाओ ॥ ५२ ॥
परिणेइ पउमणाहो, कन्नाओ जाओ पुव्वदिन्नाओ । नवजोव्वणुज्जलाओ, रइगुणसारं वहन्तीओ ॥ ५३ ॥
एवं परमविभूई, हलहर-नारायणा समणुपत्ता । लङ्कापुरीए रज्जं, कुणन्ति विज्जाहरसमग्गा ॥ ५४ ॥
छव्वरिसाणि कमेण य, गयाणि तत्थेव पवरनयरीए । सोमित्ति-हलहराणं, विज्जाहररिद्धिजुत्ताणं ॥ ५५ ॥
एयं तु कहन्तरए, पुणरवि निसुणेहि अन्नसंबन्धं । इन्दइमुणिमाईणं, सेणिय ! लद्धीगुणहराणं ॥ ५६ ॥
झाणाणलेण सव्वं, दहिऊणं कम्मकयवरं धीरो । इन्दइमुणी महप्पा, केवलनाणी तओ जाओ ॥ ५७ ॥
अह मेहवाहणो वि य, धीरो अन्नोन्नकरणजोएसु । जिणिऊण कम्ममलं, गेण्हइ सो केवलिपडायं ॥ ५८ ॥

---

है। (४२) इसी प्रकार तोषयुक्त, प्रेमके सागर में डूबा हुआ और देवेन्द्रकी लीलाकी विडम्बना करनेवाला लक्ष्मण विशल्याके साथ रहता था। (४३) इस तरह रतिसुखका अनुभव करनेवाले तथा अतिशय गुण और ऋद्धिसे सम्पन्न उनके अनेक वर्ष दिनकी भाँति व्यतीत हुए। (४४)

एक दिन कभी कूबर आदि नगरोंको याद करके लक्ष्मणने कन्याओंके लिए अभिज्ञानके साथ लेख भेजे। (४५) विद्याधरोंने जाकर लक्ष्मणके लिए मनमें उत्सुक और अधिक स्नेह धारण करनेवाली उन कन्याओंको लेख दिखाये। (४६) दशपुरपतिकी पुत्री रूपमतीको वज्रकर्ण राजाने जानेकी अनुमति दी। वह परिवारके साथ लंकानगरीमें आ पहुँची। (४७) कूबरनगरमें स्वामी वालिखिल्यकी कल्याणमाला नामकी गुणवती पुत्री थी। वह भी वहाँ पहुँच गई। (४८) पृथ्वीपुरमें पृथ्वीधरकी पुत्री वनमाला थी। विद्याधरोंके द्वारा वह भी लक्ष्मणके पास लाई गई। (४९) क्षेमांजलिक नगरमें जितशत्रु नामक राजा था। उसकी पुत्री जितपद्मा थी। वह भी परिजनोंके साथ लंकापुरीमें पहुँच गई। (५०) उज्जयिनी आदि नगरोंमें जो राजकन्याएँ थीं वे भी गुरुजनों द्वारा अनुमति मिलने पर लंकापुरीमें पहुँच गईं। (५१) लक्ष्मणने सर्वांगसुन्दर और देवकन्याओंके समान सुन्दर रूपवाली उन कन्याओंके साथ अत्यन्त वैभवपूर्वक विवाह किया। (५२) नवयौवनसे उज्ज्वल और उत्तम रतिगुण धारण करनेवाली जो कन्याएँ पहले दी गई थीं उनके साथ रामने शादी की। (५३) इस तरह परमविभूति प्राप्त राम और लक्ष्मण विद्याधरोंके साथ लंकापुरीमें राज्य करते थे। (५४) विद्याधरोंकी ऋद्धिसे युक्त लक्ष्मण और रामके अनुक्रमसे छः वर्ष उसी सुन्दर नगरीमें व्यतीत हुए। (५५)

हे श्रेणिक ! अब मैं दूसरी कथा कहता हूँ। लब्धि और गुणसम्पन्न इन्द्रजित आदि मुनियोंका तुम दूसरा वृत्तान्त भी सुनो। (५६) ध्यानाग्निसे कर्मके सारे कतवारको जलाकर धीर और महात्मा इन्द्रजित मुनि केवलज्ञानी हुए। (५७) विभिन्न करण और योगसे धीर मेघवाहनने भी कर्मरूपी मलको जीतकर केवलीरूपी पताका ग्रहण की। (५८) दर्शन, ज्ञान

---

१. तत्थ वि०—प्रत्य०।

दंसण-नाण-चरित्ते, सुद्धो तव-चरण-करणविणिओगे । केवलनाणाइसयं, संपत्तो भाणुयण्णो वि ॥ ५९ ॥
ठाणेसु जेसु एए, सिवमयलमणुत्तरं सुहं पत्ता । दीसन्ति ताणि सेणिय !, ते पुण साहू न दीसन्ति ॥ ६० ॥
विञ्झत्थलीसु जेण उ, इन्दइ तह मेहवाहणो सिद्धो । तित्थं मेहरवं तं, विक्खायं तिहुयणे जायं ॥ ६१ ॥
समणो वि जम्बुमाली, कालं काऊण तो निमित्तम्मि । अहमिन्दत्तं पत्तो, सुचरियकम्माणुभावेणं ॥ ६२ ॥
तत्तो चुओ य सन्तो, होहइ एरावए महासमणो । केवलसमाहिजुत्तो, सिद्धिं पाविहिइ धुयकम्मो ॥ ६३ ॥
अह नम्मयाएँ तीरम्मि निब्बुओ कुम्भयण्णमुणिवसभो । पीढरखड्डं भण्णइ, तं तित्थं देसविक्खायं ॥ ६४ ॥
मारीजि तवच्चरणं काऊणं कप्पवासिओ जाओ । जो जारिसम्मि ववसइ, फलं पि सो तारिसं लभइ ॥ ६५ ॥
पुब्बं काऊण बहुं, पावं मयदाणवो वि मुणिवसभो । तवचरणपभावेणं, जाओ बहुलद्धिसंपन्नो ॥ ६६ ॥
एयन्तरम्मि राया, पुच्छइ गणनायगं पणमिऊणं । कह सो मओ महाजस !, जाओ च्चिय लद्धिसंपन्नो ॥ ६७ ॥
अन्नं पि सुणसु सामिय !, जा हवइ पइबया इहं नारी । सा सीलसंजमरया, साहसु कवणं गईं लहइ ॥ ६८ ॥
तो भणइ इन्दभूई, जा दढसीला पइबया महिला । सीयाएँ हवइ सरिसी, सा सग्गं लहइ सुकयत्था ॥ ६९ ॥
जह तुरयरहवराणं, पत्थरलोहाण पायवाणं च । हवइ विसेसो नरवइ !, तहेव पुरिसाण महिलाणं ॥ ७० ॥
एसो मणमत्तगओ, उद्दामो विसयलोलुओ चण्डो । नाणङ्कुसेण धरिओ, नरेण दढसत्तिजुत्तेणं ॥ ७१ ॥
निसुणेहि ताव सेणिय !, सीलविणासं पराभिमाणेणं । जायं चिय महिलाए, तं तुज्झ कहेमि फुडवियडं ॥७२॥
जइया आसि जणवओ, काले बहुरोगपीडिओ सब्बो । धन्नग्गामाउ तया, नट्ठो विप्पो सह पियाए ॥ ७३ ॥
सो अग्गिलो अडयणा, सा महिला माणिणी महापावा । चत्ता य महारण्णे, विप्पेणं माणदोसेणं ॥ ७४ ॥

---

एवं चारित्रयुक्त, शुद्ध, तप और चरण-करणमें नियुक्त भानुकर्णने भी केवलज्ञानका अतिशय प्राप्त किया । (५९) हे श्रेणिक ! जिन स्थानोंमें इन्होंने अचल, अनुत्तर और शुभ मोक्ष प्राप्त किया था वे तो दीखते हैं, पर वे साधु नहीं दिखाई पड़ते । (६०) विन्ध्यस्थलीमें इन्द्रजित तथा मेघवाहन सिद्ध हुए थे, अतः वह मेघरव तीर्थ त्रिभुवनमें विख्यात हुआ । (६१)

जम्बुमाली श्रमणने भी निमित्त आने पर काल करके आचरित शुभ कर्मके प्रभावसे अहमिन्द्रपना प्राप्त किया । (६२) वहाँ से च्युत होने पर वह ऐरावत क्षेत्रमें महाश्रमण होगा । कर्मोंका क्षय करके केवल समाधिसे युक्त वह सिद्धि प्राप्त करेगा । (६३) नर्मदाके तीर पर मुनिवृषभ कुम्भकर्णने निर्वाण प्राप्त किया । देशविख्यात वह तीर्थ पीठरखण्ड कहा जाता है । (६४) मरीचि तपश्चरण करके कल्पवासी देव हुआ । जो जैसा करता है वह फल भी वैसा ही पाता है । (६५) पहले बहुत पाप करके मुनिवृषभ मयदानव भी तपश्चर्याके प्रभावसे अनेक विध लब्धियोंसे सम्पन्न हुआ । (६६)

इस पर राजा श्रेणिकने गणनायक गौतम स्वामीको प्रणाम करके पूछा कि हे महायश ! वह मय कैसे लब्धिसम्पन्न हुआ ? (६७) हे स्वामी ! और भी सुनें । जो स्त्री यहाँ पर प्रव्रजित होती है वह शील और संयममें रत कौनसी गति प्राप्त करती है, यह आप कहें । (६८) तब इन्द्रभूतिने कहा कि जो सीताके समान शीलमें दृढ़ स्त्री प्रव्रजित होती है वह अत्यन्त कृतार्थ स्त्री स्वर्ग प्राप्त करती है । (६९) हे राजन् ! जिस तरह घोड़े और रथमें, पत्थर और लोहेमें तथा वृक्षोंमें वैशिष्ट्य होता है उसी तरह पुरुषोंमें और स्त्रियोंमें वैशिष्ट्य होता है । (७०) स्वच्छन्द, विषय-लोलुप और भयानक मन रूपी हाथीको दृढ़ शक्तियुक्त पुरुष ज्ञानरूपी अंकुशसे काबूमें रख सकता है । (७१) हे श्रेणिक ! अत्यधिक अभिमानसे स्त्रीके शीलका जो विनाश हुआ वह मैं तुम्हें स्फुट और विशद रूपसे कहता हूँ । उसे तुम सुनो । (७२)

जिस समय रोगसे अत्यन्त पीड़ित सारा जनपद था उस समय धान्य ग्रामसे एक ब्राह्मण प्रियाके साथ निकल पड़ा । (७३) वह अग्निल था । कुलटा उस मानिनी और महापापी स्त्रीको अभिमानके दोषसे ब्राह्मणने जंगलमें छोड़ दिया ।

दिट्ठा य कररुहेणं, नरवइणा अत्तणो कया भज्जा। पुप्फावइण्णनयरे, अच्छइ सोक्खं अणुहवन्ती ॥ ७५ ॥
अह अन्नया कयाई, लद्धपसायाएँ तीएँ सो राया। चलणेण उत्तिमङ्गे, पहओ रइकेलिसमयम्मि ॥ ७६ ॥
अत्थाणम्मि निविट्ठो, पुच्छइ राया बहुस्सुए सव्वे। पाएण जो नरिन्दं, हणइ सिरे तस्स को दण्डो ॥ ७७ ॥
तो पण्डिया पवुत्ता, नरवइ! सो तस्स छिज्जए पाओ। हेमङ्केण निरुद्धा, विप्पेणं जंपमाणा ते ॥ ७८ ॥
हेमङ्को भणइ निवं, तस्स उ पायस्स कीरए पूया। भज्जाएँ वल्लभाए, तम्हा कोवं परिच्चयसु ॥ ७९ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, हेमङ्को नरवईण तुट्ठेणं। संपाविओ य रिद्धी, अणेगदाणाभिमाणेणं ॥ ८० ॥
तइया हेमंकपुरे, मित्तजसा नाम अच्छइ वराई। सा भग्गवस्स भज्जा, अमोहसरलद्धविजयस्स ॥ ८१ ॥
अइदुक्खिया य विहवा, हेमङ्कं पेच्छिऊण धणपुण्णं। सिरिवड्ढियं सुयं सा, भणइ रुयन्ती मह सुणेहि ॥ ८२ ॥
ईसत्थागमकुसलो, तुज्झ पिया आसि भग्गवो नामं। धणरिद्धिसंपउत्तो, सव्वनरिन्दाण अइपुज्जो ॥ ८३ ॥
संथाविऊण जणणिं, वग्घपुरं सो कमेण संपत्तो। सव्वं कलागमगुणं, सिक्खइ गुरवस्स पासम्मि ॥ ८४ ॥
जाओ समत्तविज्जो, तत्थ पुरेसस्स सुन्दरा धूया। छिद्देण य अवहरिउं, वच्चइ सो निययघरहुत्तो ॥ ८५ ॥
सीहेन्दुनामधेओ, भाया कन्नाएँ तीएँ बलसहिओ। पुरओ अविट्ठिऊणं, जुज्झइ सिरिवड्ढिएण समं ॥ ८६ ॥
सीहेन्दुरायपुत्तं, बलसहियं निज्जिणित्तु[1] एगागी। सिरिवड्ढिओ कमेणं, गओ य जणणीएँ पासम्मि ॥ ८७ ॥
विन्नाणलाघवेणं, तोसविओ तेण कररुहो राया। सिरिवड्ढिएण लद्धं, रज्जं चिय पोयणे नयरे ॥ ८८ ॥
[2]कालगयम्मि सुकन्ते, सीहेन्दू वेरिएण उच्छित्तो। निक्खमइ सुरङ्गाए, समयं घरिणीए भयभीओ ॥ ८९ ॥
एक्कोदराएँ सरणं, पोयणनयरम्मि होहती मज्झं। परिचिन्तिऊण वच्चइ, सिग्घं तम्बोलियसमग्गो ॥ ९० ॥

(७४) कररुह राजाने उसे देखकर अपनी पत्नी बनाया। पुष्पावतीर्ण नगरमें सुख अनुभव करती हुई वह रहने लगी। (७५) एक दिन प्रसाद प्राप्त उस स्त्रीने रतिकेलिके समय राजाके मस्तक पर पैरसे प्रहार किया। (७६) सभामें स्थित राजाने सब विद्वानोंसे पूछा कि जो राजाके सिर पर पैरसे प्रहार करे उसके लिए कौनसा दण्ड है ? (७७) तब पण्डित कहने लगे कि, 'हे राजन्! उसका वह पैर काट डालना चाहिए।' इस तरह कहते हुए उन पण्डितोंको हेमांक नामक ब्राह्मणने रोका। (७८) हेमांकने राजासे कहा कि प्रिय भार्याके उस पैरकी तो पूजा करनी चाहिए। अतः क्रोधका परित्याग करो। (७९) यह वचन सुनकर तुष्ट राजाने सम्मान पूर्वक अनेकविध दान देकर हेमांकको ऋद्धिसे सम्पन्न किया। (८०)

उस समय हेमन्तपुरमें मित्रयशा नामकी एक गरीब स्त्री रहती थी। वह भार्गव अमोघशरलब्धविजयकी भार्या थी। (८१) अतिदुःखित उस विधावाने हेमांकको धनसे पूर्ण देखकर रोते-रोते अपने पुत्र श्रीवर्धितसे कहा कि मेरा कहना सुन। (८२) भार्गव नामका तेरा पिता धनुष और अस्त्र विद्यामें कुशल, धन और ऋद्धिसे युक्त तथा सब राजाओंका अति-पूज्य था। (८३) माताको आश्वासन देकर वह चलता हुआ व्याघ्रपुरमें आ पहुँचा और गुरुके पास सब कलाएँ और आगम सीखने लगा। (८४) उस नगरमें विद्याभ्यास समाप्त करके और उसकी सुन्दरा नामकी लड़कीका किसी बहानेसे अपहरण करके वह अपने घरकी ओर जाने लगा। (८५) उस कन्याका सिंहेन्दु नामका एक भाई था। वह सेनाके साथ आगे आकर श्रीवर्धनके साथ युद्ध करने लगा। (८६) एकाकी श्रीवर्धनने सैन्य सहित राजपुत्र सिंहेन्दुको पराजित किया। क्रमशः विचरण करता हुआ वह माताके पास आ पहुँचा। (८७) ज्ञानकी कुशलतासे उसने कररुह राजाको सन्तुष्ट किया। श्रीवर्धितने पोतनपुरमें राज्य प्राप्त किया। (८८)

सुकान्तके मरने पर शत्रुने सिंहेन्दुको पराजित किया। भयभीत वह पत्नीके साथ सुरंगके रास्तेसे बाहर निकला। (८९) मैं पोतननगरमें अपनी बहनकी शरणमें जाऊँ—ऐसा सोचकर ताम्बूलिकके साथ वह शीघ्र चल पड़ा। (९०) चोरों

१. णिज्जिऊण—प्रत्य०। २. ओच्छन्ने—प्रत्य०।

चारयभडेहि रत्तिं, सहसा वित्तासिओ पलायन्तो । भीमोरगेण दट्ठो, सीहेन्दू पोयणासन्ने ॥ ९१ ॥
मुच्छाविहलसरीरं, खन्धे काऊण दइययं मुद्धा । संपत्ता विलवन्ती, जत्थ मओ अच्छइ समणो ॥ ९२ ॥
पडिमं ठियस्स मुणिणो, तस्साऽऽसन्ने पियं पमोत्तूणं । समणस्स फुसइ चलणे, पुणरवि दइयं परामुसइ ॥९३॥
मुणिपायपसाएणं, सीहेन्दू जीविओ महुच्छाहो । जाओ पियाएँ समयं, पणमइ तं साहवं तुट्ठो ॥ ९४ ॥
अह उग्गयम्मि सूरे, समत्तनियमं मुणी विणयदत्तो । अहिवन्दिऊण पुच्छइ, सीहेन्दुं महिलियासहियं ॥ ९५ ॥
गन्तूण सावओ सो, कहेइ सिरिवद्धियस्स संदेसं । सबं फुडवियडत्थं, जं भणियं सीहचन्देणं ॥ ९६ ॥
तं सोऊणं रुट्ठो, सहसा सिरिवद्धिओ उ सन्नद्धो । महिलाएँ उवसमं सो, नीओ मुणिपायमूलम्मि ॥ ९७ ॥
तं वन्दिऊण समणं, समयं भज्जाएँ तत्थ परितुट्ठो । संभासेइ सिणेहं, सालं सिरिवद्धिओ पयओ ॥ ९८ ॥
काऊण नरवरिन्दो, पियाइ बन्धूसमागमाणन्दं । निययं तत्थ परभवं, पुच्छइ य मयं महासमणं ॥ ९९ ॥
अह तस्स साहइ मुणी, भद्दायरिओ त्ति नाम सोभपुरे । ते वन्दओ नरिन्दो, जाइ सुमालो सह जणेणं ॥१००॥
अह तत्थ कुट्ठवाही, महिला मुणिवन्दणाएँ अल्लीणा । अग्घायइ दुग्गन्धं, तीए देहुब्भवं राया ॥ १०१ ॥
गेहं गए नरिन्दे, भद्दायरियस्स पायमूलम्मि । सा कुट्ठिणी वयाइं, घेत्तूण सुरालयं पत्ता ॥ १०२ ॥
तत्तो सा चविऊणं, जाया इह सीलरिद्धिसंपन्ना । रूवगुणजोबणधरी, जिणवरधम्मुज्जयमईया ॥ १०३ ॥
अह सो सुमालराया, रज्जं दाऊण जेट्ठपुत्तस्स । कुणइ च्चिय संतोसं, अट्ठहिं गामेहिं दढचित्तो ॥ १०४ ॥
अट्ठहिं गामेहिं निवो, संतुट्ठो सावयत्तणगुणेणं । देवो होऊण चुओ, जाओ सिरिवद्धिओ तुहयं ॥ १०५ ॥
जणणीएँ तुज्झ नरवइ !, कहेमि अह पुबजम्मसंबन्धं । एक्को च्चिय वइदेसो, पविसइ गामं छुहासत्तो ॥ १०६ ॥

---

द्वारा रातमें सहसा पीड़ित होने पर भागते हुए उस सिंहेन्दुको पोतनपुरके समीप भयंकर सर्पने काट लिया। (९१) मूर्छासे विह्वल शरीरवाले प्रियतमको कन्धे पर उठाकर रोती हुई वह स्त्री जहाँ मृग नामका श्रमण था वहाँ गई। (९२) प्रतिमामें स्थित मुनिके समीप प्रियको रखकर उसने श्रमणके चरण छूए। बादमें पतिको छूआ। (९३) मुनिके चरणोंके प्रसादसे जीवित सिंहेन्दु अत्यन्त उत्साहित हो गया। आनन्दित उसने प्रियाके साथ उस साधुको प्रणाम किया। (९४) सूर्योदय होने पर समाप्त नियमवाले मुनिको वन्दन करके विनयदत्तने स्त्रीके साथ आये हुए सिंहेन्दुसे पूछा। (९५) उस श्रावकने जाकर सिंहेन्दुने जो सन्देश कहा था वह सब स्फुट और विशद रूपसे श्रीवर्धितको कह सुनाया। (९६) उसे सुनकर रुष्ट श्रीवर्धित एकदम तैयार हो गया। पत्नी द्वारा शान्त किया गया वह मुनिके चरणोंमें उपस्थित हुआ। (९७) पत्नीके साथ मुनिको प्रणाम करके आनन्दमें आया हुआ श्रीवर्धित सालेके साथ स्नेहपूर्वक बातचीत करने लगा। (९८) राजाने प्रिया और उसके भाईके मिलनका आनन्द मनाकर मय महाश्रमणसे अपने परभवके बारेमें पूछा। (९९) इस पर उसे मुनिने कहा कि—

शोभपुरमें भद्राचार्य नामके एक मुनि थे। लोगोंके साथ सुमाल राज उन्हें वन्दन करनेके लिए आया। (१००) वहाँ कोढ़वाली एक स्त्री भी मुनिके वन्दनके लिये आई थी। उसके शरीरसे उत्पन्न दुर्गन्ध राजाने सूँघी। (१०१) राजाके घर पर जानेके बाद वह कुष्टिनी भद्राचार्यके चरणोंमें व्रत अंगीकार करके स्वर्गमें गई। (१०२) वहाँ से च्युत होने पर शील एवं ऋद्धिसे सम्पन्न, रूप, गुण और यौवन धारण करनेवाली तथा जिनवरके धर्ममें उद्यत बुद्धिवाली वह हुई। (१०३) इधर दृढ़चित्त वह सुमाल राजा भी बड़े लड़केको राज्य देकर आठ गाँवोंसे ही सन्तोष करने लगा। (१०४) आठ गाँवसे सन्तुष्ट राजा श्रावकपनेके गुणसे देव हुआ। च्युत होने पर तुम श्रीवर्धित हुए हो। (१०५)

हे राजन्! अब मैं तुम्हारी माताके पूर्वजन्मका वृत्तान्त कहता हूँ। कोई एक परदेशी भूखसे पीड़ित हो गाँवमें प्रविष्ट हुआ। (१०६) भोजनगृहमें आहार न पाकर क्रोधसे प्रज्वलित उसने कहा कि सारे गाँवको मैं जला डालता हूँ। इसके

---

१. मुणिं—प्रत्य०।

भोयणहरम्मि भत्तं, अलहन्तो भणइ कोवपज्जलिओ । सब्वं डहामि गामं, तत्तो य विणिग्गओ गामा ॥ १०७ ॥

विहिसंजोएण तओ, पज्जलिओ हुयवहेण सो गामो । गामिल्लएहि घेत्तुं, छूढो अग्गीएँ सो पहिओ ॥ १०८ ॥

मरिऊण समुप्पन्नो, अह सो सूयारिणी नरवइस्स । तत्तो वि य कालगया, जाया अइवेयणे नरए ॥ १०९ ॥

नरयाओ समुत्तरिउं, उप्पन्ना तुज्झ नरवई माया । एसा वि य मित्तजसा, भग्गवघरिणी सुसीलमई ॥ ११० ॥

अह पोयणनयरवरे, वणिओ गोहाणिओ त्ति नामेणं । भुयवत्ता से महिला, मओ य सो तीएँ उप्पन्नो ॥१११॥

जायस्स उ भुयवत्ता, रइवद्धणकामिणी गुणविसाला । अह गद्दभाइपीडा, पुरभारुव्वहणयं चेव ॥ ११२ ॥

एयं मओ कहेउं, गयणेण गओ जहिच्छियं देसं । सिरिवद्धिओ य राया, पोयणनयरं अह पविट्ठो ॥ ११३ ॥

पुण्णोदएण सेणिय !, कस्स वि रज्जं नरस्स उवणमइ । तं चेव उ विवरीयं, हवइह सुकयावसाणम्मि ॥११४॥

एक्कस्स कस्स वि गुरू, लद्धूणं धम्मसंगमो होइ । अन्नस्स गई अहमा, जायइ सनियाणदोसेणं ॥ ११५ ॥

एयं नाऊण सया, कायव्वं बुहजणेण अप्पहियं । जं होइ मरणकाले, सिवसोग्गइमग्गदेसयरं ॥ ११६ ॥

एवं दया-दम-तओट्ठियसंजमस्स, सोउं जणो मयमहामुणिभासियत्थं ।
सामन्त-सेट्ठिसहिओ सिरिवद्धिओ सो, धम्मं करेइ विमलामलदेहलम्भं ॥ ११७ ॥

॥ इइ पउमचरिए मयवक्खाणं नाम सत्तहत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७८. साएयपुरीवण्णणपव्वं

भत्तार-सुयविओगे, एगन्तेणेव दुक्खिया भवणे । अवराइया पलोयइ, दस वि दिसाओ सुदीणमुही ॥ १ ॥

पुत्तस्स दरिसणं सा, कङ्खन्ती ताव पेच्छइ गवक्खे । उप्पयनिवयकरेन्तं, एक्कं चिय वायसं सहसा ॥ २ ॥

---

बाद वह गाँवमेंसे बाहर निकला। (१०७) तब विधिके योगसे आगसे वह गाँव जल उठा। गाँवके लोगोंने उस पथिकको पकड़कर आगमें झोंक दिया। (१०८) मर करके वह राजाकी रसोइन हुआ। वहाँसे मरने पर घोर वेदनावाले नरकमें वह पैदा हुई। (१०९) हे राजन् ! नरकको पार करके वह तुम्हारी माता और भार्गवकी पत्नी सुशीलमति इस मित्रयशाके रूपमें उत्पन्न हुई है। (११०) पोतन नगरमें गोधानिक नामका वणिक था और उसकी भुजपत्रा नामकी पत्नी थी। वह ( गोधानिक? ) मर कर उसके पेटमें उत्पन्न हुआ। (१११) गुणविशाला भुजपत्रा उस ( पुत्र ) में रतिको बढ़ानेकी इच्छावाली हुई। इसके बाद गर्दभादिकी पीड़ा और पुर ( शहर ) में भारोद्वहन—(११२)[1]

इस प्रकार कहकर मयमुनि आकाशमार्गसे जिस देशमें जानेकी उनकी इच्छा थी उस देशमें चले गये। श्रीवर्धित राजाने भी पोतननगरमें प्रवेश किया। (११३) हे श्रेणिक ! पुण्यका उदय होने पर किसी भी मनुष्यको राज्य प्राप्त होता है और पुण्यका अवसान होने पर वही उसे विपरीत होता है। (११४) गुरुको प्राप्त करके किसी एकको धर्मका योग होता है तो दूसरेको निदानके दोषसे अधम गति मिलती है। (११५) ऐसा जानकर समझदार मनुष्यको सदा आत्महित करना चाहिए जिससे मरणकालमें मोक्ष, सद्गति या मार्गका उपदेशक पद प्राप्त हो। (११६) इस तरह दया, दम एवं तपमें उद्यत संयमी महामुनि मयका उपदेश सुनकर सामन्त और सेठोंके साथ वह श्रीवर्धित राजा निर्मल और विमल देहकी प्राप्ति करानेवाले धर्मका आचरण करने लगा। (११७)

॥ पद्मचरितमें मयका आख्यान नामक सतहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ७८. साकेतपुरीका वर्णन

पति और पुत्रका वियोग होने पर अत्यन्त दुःखित और दीन मुखवाली अपराजिता ( रामकी माता ) भवनमें से दसों दिशाएँ देखती थी। (१) पुत्रके दर्शनकी इच्छावाली उसने सहसा गवाक्षमें से एक कौएको उड़ते और बैठते देखा।

---

१. गाथा १११ और ११२ का संबंध ठीक नहीं लगता है और अर्थमें संदेह है। संस्कृत पद्मचरितमें इसके लिये देखो पर्व ८० श्लोक २००-२०१।

तं भणइ वायसं सा, जइ मे पुत्तस्स तत्थ गन्तूणं । वत्तं आणेहि लहुं, देहामि य पायसं तुज्झ ॥ ३ ॥
एव भणिऊण तो सा, सुमरिय पुत्तस्स बहुगुणं चरियं । कुणइ पलावं कलुणं, मुञ्चन्ती अंसुजलनिवहं ॥ ४ ॥
हा वच्छ! कत्थ देसे, कोमलकर-चरण! कक्खडे पन्थे । परिसक्कसि सीया-ऽऽयव-दुहिओ घरिणीए समसहिओ ॥५॥
मोत्तूण मन्दभग्गा, चिरकालं पुत्त! पवसिओ सि तुमं । [1]इअ दुहियं नियजणणिं, सुविणे वि ममं न संभरसि ॥६॥
एयाणि य अन्नाणि य, पलवन्ती जाव चिट्ठए देवी । ताव य गयणयलाओ, ओइण्णो नारओ सहसा ॥ ७ ॥
सेयम्बरपरिहाणो, दीहजडामउडधारिणो [2]भयवं । पविसइ ससंभमाए, अब्भुट्ठाणं कयं तीए ॥ ८ ॥
दिन्नासणोवविट्ठो, पेच्छइ अवराइयं पगलियंसुं । काऊण समुल्लावं, पुच्छइ किं दुम्मणा सि तुमं? ॥ ९ ॥
एव भणियाएँ तो सो, देवरिसी पुच्छिओ कहिं देसे । कालं गमिऊण इहं, समागओ? साहसु फुडं मे ॥१०॥
अह नारओ पवुत्तो, कल्लाणं आसि धायईसण्डे । पुव्विल्ले सुररमणे, नयरे तित्थंकरो जाओ ॥ ११ ॥
सुर-असुरेहि नगवरे, कीरन्तो जिणवरस्स अभिसेओ । दिट्ठो मए पमोओ, भावेण य वन्दिओ भयवं ॥ १२ ॥
जिणदरिसणाइसत्तो, गमिउं तेवीस तत्थ [3]वासाइं । जणणिं व भरहभूमिं, सरिऊण इहाऽऽगओ अहयं ॥ १३ ॥
अह तं भणइ सुभणिया, महरिसि! निसुणेहि दुक्खसंभूई । जं पुच्छिया तुमे हं, तं ते साहेमि भूयत्थं ॥ १४ ॥
भामण्डलसंजोगे, [4]पव्वइए दसरहे सह भडेहिं । रामो पियाएँ समयं, विणिग्गओ लक्खणस[5]मग्गो ॥ १५ ॥
सीयाएँ अवहियाए, जाओ सह कइवरेहि संजोगो । लङ्काहिवेण पहओ, सत्तीए लक्खणो समरे ॥ १६ ॥
लङ्कापुरिं विसल्ला, नीया वि हु लक्खणस्स जीयत्थे । एयं ते परिकहियं, सव्वं संखेवओ तुज्झं ॥ १७ ॥
तत्थऽच्छइ वइदेही, बन्दी अइदुक्खिया पइविहूणा । सत्तिपहाराभिहओ, किं व मओ लक्खणकुमारो? ॥ १८ ॥

(२) उसने उस कौएसे कहा कि यदि तू वहाँ जाकर मेरे पुत्रका जल्दी ही समाचार लायगा तो मैं तुझे दूध दूँगी। (३) तब ऐसा कहकर और पुत्रके बहुत गुणवाले चरित्रका स्मरण करके अश्रुजल बहाती हुई वह करुण प्रलाप करने लगी। (४) हा वत्स! कोमल हाथों और पैरोंवाले तुम सर्दी और गरमीसे दुःखित हो पत्नीके साथ किस देशमें कर्कश मार्ग पर गमन करते हो? (५) पुत्र! मन्द भाग्यवाली मेरा परित्याग करके चिर कालसे तुम प्रवासमें गये हो। अतः दुःखसे पीड़ित अपनी माताका स्वप्नमें भी तुम स्मरण नहीं करते? (६) जब वह देवी इस तरह प्रलाप कर रही थी तब आकाशमें से सहसा नारद नीचे आये (७) सफेद वस्त्र पहने हुए और बड़ी जटाओंका मुकुट धारण किये हुए भगवान् नारदने प्रवेश किया। आदरके साथ वह उठ खड़ी हुई। (८) दिये गये आसन पर बैठे हुए नारदने आँसू बहाती हुई अपराजिताको देखा। सम्भाषण करके उन्होंने पूछा कि तुम दुःखी क्यों हो? (९) इस प्रकार कही गई उसने देवर्षि नारदसे पूछा कि किस देशमें समय बिताकर आप यहाँ आये हैं, यह स्फुट रूपसे आप मुझे कहें। (१०) तब नारदने कहा कि—

धातकीखण्डके पूर्वमें आये हुए सुररमणनगरमें तीर्थंकर उत्पन्न हुए हैं। उनका कल्याणक था। (११) पर्वत पर सुर-असुर द्वारा जिनवरका किया जानेवाला अभिषेक-उत्सव मैंने देखा और भावपूर्वक भगवान्को वन्दन किया। (१२) जिनदर्शनमें अत्यन्त आसक्त मैं तेईस वर्ष वहाँ बिताकर जननीतुल्य भरतभूमिका स्मरण करके यहाँ आया हूँ। (१३) तब सुन्दर वचनवाली अपराजिताने उनसे कहा कि, हे महर्षि! मेरे दुःखकी उत्पत्तिके बारेमें आप सुनें। आपने मुझसे पूछा इसलिए मैं आपसे सच्ची हकीकत कहती हूँ। (१४) भामण्डलके साथ मिलन होनेके बाद और सुभटोंके साथ दशरथके प्रव्रजित होने पर लक्ष्मण और प्रियाके साथ राम बाहर निकल पड़े। सीताके अपहृत होने पर कपिवरोंके साथ उनका मिलन हुआ। युद्धमें लंकाधिपने शक्तिके द्वारा लक्ष्मणको आहत किया। लक्ष्मणके जीवनके लिए लंकापुरीमें से विशल्या ले जाई गई—यह सब संक्षेपमें मैंने आपसे कहा। (१५-७) वहाँ पतिसे रहित और अत्यन्त दुःखित सीता बन्दी होकर रही हुई है।

१. अइदुक्खदेहदुहियं सुविणे वि मए न—मु०। २. भवणं—प्रत्य०। ३. वरिसाइं—प्रत्य०। ४. पव्वइओ दसरहो—प्रत्य०। ५. ०समेओ—प्रत्य०।

तं अज्ज वि एइ न वी, वत्ता संपरिफुडा महं एयं । सुमरन्तियाएँ हियए, सोगमहादारुणं जायं ॥ १९ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, अङ्काओ घत्तिऊण वरवीणं । जाओ उव्विग्गमणो, दीहुस्सासे मुयइ विप्पो ॥ २० ॥
भणिया य नारएणं, भद्दे ! छड्डेहि दारुणं सोगं । तव पुत्तस्स असेसं, गन्तूणाऽऽणेमि वत्तमहं ॥ २१ ॥
एव भणिउं पयट्टो, वीणा कक्खन्तरे ठवेऊणं । उप्पइय नहयलेणं, लङ्का पत्तो खणद्धेणं ॥ २२ ॥
हियएण मुणइ विप्पो, जइ वत्ता राहवस्स पुच्छेऽहं । तो मे कयाइ दोसं, काहिन्ति निसायरा पावा ॥ २३ ॥
ताए च्चिय वेलाए, पउमसरे अङ्गओ सह पियाहिं । कीलइ जलमज्जणयं, गउ व्व समयं करेणूहिं ॥ २४ ॥
सो रावणस्स कुसलं, पुच्छन्तो अङ्गयस्स भिच्चेहिं । नीओ पउमसयासं[1], दहगीवहिओ त्ति काऊणं ॥ २५ ॥
अब्बंभणं करेन्तो, आसासेऊण पउमणाहेणं । परिपुच्छिओ य अज्जय ! साह तुमं आगओ कत्तो ? ॥ २६ ॥
सो भणइ देव ! निसुणसु, सुयसोगाणलपलित्तहिययाए । जणणीएँ तुज्झ पासं, विसज्जिओ नारओ अहयं ॥२७॥
सीही किसोररहिया, कलहयपरिवज्जिया करेणु व्व । तह सा तुज्झ विओगे, अच्चन्तं दुक्खिया जणणी ॥२८ ॥
विवइण्णकेसभारा, रोवन्ती दुक्खिया गमइ कालं । जणणी तुज्झ महाजस !, सोगमहासागरे पडिया ॥ २९. ॥
लक्खण ! तुमं पि जणणी, पुत्तविओगग्गिदीवियसरीरा[2] । रोवन्ती अइकलुणं, कालं चिय दुक्खिया गमइ ॥३०॥
नाऽऽहारे न य सयणे[3], न दिवा न य सव्वरीसु न पओसे । खणमवि न उवेन्ति घिइं, अच्चन्तं तुम्ह जणणीओ ॥३१॥
सुणिऊण वयणमेयं, हलहर-नारायणा सुदीणमुहा । रोवन्ता उवसमिया, कह कह वि[4] पवंगमभडेहिं ॥ ३२ ॥
तो भणइ नारयं सो, पउमो अइसुन्दरं ववसियं ते । वत्तादाणेणऽम्हं, जणणीणं जीवियं दिन्नं ॥ ३३ ॥

---

शक्तिके प्रहारसे अभिहत लक्ष्मण कुमार क्या मर गया ? (१८) आज तक भी यह बात स्पष्टरूपसे मेरे पास नहीं आई है। इसे याद करके हृदयमें अत्यधिक दारुण शोक पैदा होता है। (१९)

यह सुनकर ब्राह्मण नारदने गोदमें से सुन्दर वीणा उठा ली और मनमें उद्विग्न होकर वह दीर्घ उच्छ्वास छोड़ने लगे। (२०) नारदने कहा कि भद्रे ! तुम दारुण शोकका त्याग करो। जा करके मैं तुम्हारे पुत्रका समग्र वृत्तान्त लाता हूँ। (२१) इस तरह कहकर और वीणाको बगल में दबाकर नारद आकाशमें उड़े और क्षणार्धमें लंका पहुँच गये। (२२) ब्राह्मण नारदने मनमें सोचा कि यदि रामके बारेमें मैं बात पूछूँ तब कदाचित् पापी निशाचर मेरा द्वेष करेंगे। (२३) उस समय हथिनियोंके साथ क्रीड़ा करनेवाले हाथीकी भाँति अंगद प्रियाओंके साथ पद्मसरोवरमें जलस्नानकी क्रीड़ा कर रहा था। (२४) रावणकी कुशल पूछनेवाले उस नारदको, रावणका हित चाहनेवाला है ऐसा समझकर अंगदके भृत्य रामके पास ले गये। (२५) अब्रह्मण्यं—ऐसा बोलनेवाले उस नारदको आश्वासन देकर रामने पूछा कि आर्य ! आप कहाँसे पधारे हैं यह कहें। (२६) उसने कहा कि देव ! आप सुनें। पुत्रके शोक रूपी अग्नि से प्रदीप्त हृदयवाली आपकी माताके द्वारा भेजा गया मैं नारद हूँ। (२७) बच्चोंसे रहित मोरनी और हाथीके बच्चेसे वर्जित हथिनीकी भाँति आपके वियोगसे माता अत्यन्त दुःखित है। (२८) हे महायश ! शोकसागर में निमग्न और बाल बिखेरे हुई आपकी दुःखी माता रोकर समय गुज़ारती है। (२९) लक्ष्मण ! पुत्र वियोगरूपी अग्निसे दीप्त शरीरवाली तुम्हारी माता भी अत्यन्त करुणाजनक रूपसे रोती है और दुःखी वह किसी तरह समय बिताती है। (३०) तुम्हारी माताएँ न आहारमें, न सोनेमें, न दिनमें, न रातमें, न प्रदोषकालमें क्षणभर भी धैर्य धारण करती हैं। (३१) यह कथन सुनकर दीन मुखवाले हलधर और नारायण रोने लगे। वानर-सुभटोंने किसी तरह उन्हें शान्त किया। (३२) तब रामने नारदसे कहा कि तुमने बहुत अच्छा किया। हमारी माताओं-

---

१. ०सयासे, गलगहितो तेहि काऊणं—प्रत्य०। २. ०ग्गिदूमिय०—मु०। ३. सरणे—प्रत्य०। ४. कह वि पवंगममहाभडेहि—प्रत्य०।

सो चेव सुकयपुण्णो, पुरिसो जो कुणइ अभिगओ विणयं । जणणीण अप्पमत्तो, आणावयणं अलङ्घन्तो ॥ ३४ ॥
जणणीण कुसलवत्तं, सोऊणं राम-लक्खणा तुट्ठा । पूयन्ति नारयं ते, समयं विज्जाहरभडेहिं ॥ ३५ ॥
एयन्तरम्मि पउमो, बिभीसणं भणइ सुहडसामक्खं । अम्हे साएयपुरी, भद्द ! अवस्सेण गन्तव्वं ॥ ३६ ॥
सुयसोगाणलतवियाण ताण जणणीण तत्थ गन्तूणं । दरिसणजलेण अम्हे, णिव्वविय्वाइं अङ्गाइं ॥ ३७ ॥
काऊण सिरपणामं, बिभीसणो भणइ सुणसु वयणं मे । राहव ! सोलस दियहा, अच्छेयव्वं महं भवणे ॥ ३८ ॥
अन्नं पि सामि ! निसुणसु, पडिवत्ताकारणेण साएए । पेसिज्जन्ति नरुत्तम !, दूया भरहस्स तूरन्ता ॥ ३९ ॥
राहववयणेण तओ, दूया संपेसिया तुरियवेगा । गन्तूण पणमिऊण य, भरहस्स कहेन्ति पडिवत्तं ॥ ४० ॥
पत्तो हलं समुसलं, रामो चक्कं च लक्खणो धीरो । निहओ लङ्काहिवई, [1]सीयाएँ समागमो जाओ ॥ ४१ ॥
अह बन्धणाउ मुक्का, इन्दइपमुहा भडा उ पव्वइया । लद्धाओ गरुड-केसरिविज्जाओ राम-चक्कीणं ॥ ४२ ॥
जाया बिभीसणेणं, समयं च निरन्तरां महापीई । लङ्कापुरीएँ रज्जं, कुणन्ति बल-केसवा मुइया ॥ ४३ ॥
एवं राघव-लक्खण-रिद्धी, सुणिऊण हरिसिओ भरहो । तम्बोल-सुगन्धाइसु दूए पूएइ विभवेणं ॥ ४४ ॥
घेत्तूण तओ दूए, भरहो जणणीणमुवगओ मूलं । सुयसोगदुक्खियाणं, कहेन्ति वत्ता अपरिसेसा ॥ ४५ ॥
सोऊण कुसलवत्ता, सुयाण अभिणन्दियाउ जणणीओ । ताव य अन्ने वि बहू, नयरी विज्जाहरा पत्ता ॥ ४६ ॥
अह ते गयणयलत्था, बिभीसणाणाए खेयरा सव्वे । मुञ्चन्ति रयणवुट्ठिं, घरे घरे तीएँ नयरीए ॥ ४७ ॥
अह तत्थ पुरवरीए, विज्जाहरसिप्पिएसु दक्खेसु । सयलभवणाण भूमी, उवलित्ता रयणकणएणं ॥ ४८ ॥
जिणवरभवणाणि बहू, सिग्घं चिय निम्मियाइं तुङ्गाइं । पासायसहस्साणि य, अट्ठावयसिहरसरिसाइं ॥ ४९ ॥

---

का समाचार कहकर हमें तुमने जीवन दिया है। (३३) वही सुकृतसे पूर्ण हैं जो आज्ञाका उल्लंघन न करके अप्रमत्तभावसे सम्मुख जाकर माताका विनय करता है। (३४) माताओंकी कुशलवार्ता सुनकर तुष्ट राम-लक्ष्मणने विद्याधर सुभटोंके साथ नारदकी पूजा की। (३५)

इसके पश्चात् रामने सुभटोंके समक्ष विभीषणसे कहा कि, भद्र ! हमें अवश्य ही अयोध्या जाना चाहिए। ( ३६ ) पुत्रके शोक रूपी अग्निसे तप्त उन माताओंके अंगोंको वहाँ जाकर दर्शन रूपी जलसे हमें शान्त करना चाहिए। ( ३७ ) मस्तकसे प्रणाम करके विभीषणने कहा कि, हे राघव ! मेरा कहना सुनें। मेरे भवनमें सोलह दिन तो आपको ठहरना चाहिए। ( ३८ ) हे स्वामी ! और भी सुनें। हे नरोत्तम ! वृत्तान्त जाननेके लिए साकेतमें भरतके पास मैं दूत भेजता हूँ। ( ३९ ) तब रामके कहनेसे बहुत वेगवाले दूत भेजे गये। जाकर और प्रणाम कर भरतसे सारा वृत्तान्त उन्होंने कह सुनाया कि रामने मुसलके साथ हल और धीर लक्ष्मणने चक्र प्राप्त किया है, लंकापति रावण मारा गया है और सीताके साथ समागम हुआ है। ( ४०-४१ ) बन्धनसे विमुक्त इन्द्रजित आदि सुभटोंने दीक्षा ली है, राम एवं चक्री लक्ष्मणने गरुड़ और केसरी विद्याएँ प्राप्त की हैं। ( ४२ ) विभीषणके साथ सदैवके लिए महाप्रीति हुई है और प्रसन्न राम व लक्ष्मण लंकापुरी में राज्य करते हैं। ( ४३ )

राम-लक्ष्मणकी ऐसी ऋद्धि सुनकर हर्षित भरतने ताम्बूल और सुगन्धित पदार्थ आदि से वैभवपूर्वक दूतोंकी पूजा की। ( ४४ ) तब दूतोंको लेकर भरत माताओंके पास गया और पुत्रके शोकसे दुःखित उन्हें सारी बात कही। ( ४५ ) पुत्रोंकी कुशलवार्ता सुनकर माताएँ प्रसन्न हुईं। उस समय दूसरे भी बहुतसे विद्याधर नगरीमें आये। ( ४६ ) आकाशमें स्थित विभीषण आदि सब खेचरोंने उस नगरीके घर-घरमें रत्नोंकी वृष्टि की। ( ४७ ) उस सुन्दर नगरीमें विद्याधरोंके सब शिल्पियोंने सब मकानोंकी जमीन रत्न और सोनेसे लीप दी। ( ४८ ) उन्होंने शीघ्रही अनेक ऊँचे जिनमन्दिर तथा अष्टापद

---

१. विज्झविय०—मु० । २. ०रणे य सा०—प्रत्य० ।

वरकणयथम्भपउरा, वित्थिण्णा मण्डवा रयणचित्ता । रइया समन्तओ वि य, विजयपडागासु रमणिज्जा ॥५०॥
कञ्चणरयणमयाइं, मोत्तियमालाउलाइं विउलाइं । रेहन्ति तोरणाइं, दिसासु सव्वासु रम्माइं ॥ ५१ ॥
सुरवइभवणसमेसुं, लग्गा ण्हवणूसवा जिणहरेसु । नडनट्टगीयवाइय-रवेण अभिणन्दिया अहियं ॥ ५२ ॥
तरुतरुणपल्लवुग्गय-नाणाविहकुसुमगन्धपउराइं । छज्जन्ति उववणाइं, कोइलभमरोवगीयाइं ॥ ५३ ॥
वावीसु दीहियासु य, कमलुप्पलपुण्डरीयछन्नासु । जिणवरभवणेसु पुणो, रेहइ सा पुरवरी अहियं ॥ ५४ ॥
एवं साएयपुरी, सुरनयरिसमा कया दणुवईहिं । रामस्स समक्खाया, अहियं गमणुस्सुयमणस्स ॥ ५५ ॥

अचिन्तियं सयलमुवेइ सोभणं, नरस्स तं सुकयफलस्स संगमे ।
अहो जणा ! कुणह तवं सुसंतयं, जहा सुहं विमलयरं निसेवह ॥ ५६ ॥
॥ इइ पउमचरिए साएयपुरीवण्णणं नाम अट्ठहत्तरं पव्वं समत्तं ॥

## ७९. राम-लक्खणसमागमपव्वं

अह सोलसमे दियहे, कओवयारा पभायसमयम्मि । राहव-सोमित्ति-सिया पुप्फविमाणं समारूढा ॥ १ ॥
सव्वे वि खेयरभडा, विमाण-रह-गय-तुरङ्गमारूढा । रामेण समं चलिया, साएयपुरी नहयलेणं ॥ २ ॥
पउमङ्कसन्निविट्ठा, पुच्छइ सीया पई अइमहन्तं । जम्बुद्दीवस्स ठियं, मज्झे किं दीसए एयं ॥ ३ ॥
पउमेण पिया भणिया, एत्थ जिणा सुरवरेसु अहिसित्ता । मेरू नाम नगवरो, बहुरयणजलन्तसिहरोहो ॥ ४ ॥
जलहरपब्भारनिभं, नाणाविहरुक्खकुसुमफलपउरं । एयं दण्डारण्णं, जत्थ तुमं अवहिया भद्दे ! ॥ ५ ॥

पर्वतके शिखर जैसे हजारों महल बनाए। (४९) उन्होंने उत्तम सोनेके स्तम्भोंसे व्याप्त, विशाल, रत्नोंसे चित्र-विचित्र और विजयपताकाओंसे रमणीय ऐसे मण्डप चारों ओर निर्मित किये। (५०) वहाँ स्वर्ण एवं रत्नमय, मोतीकी मालाओंसे युक्त, विपुल और रम्य तोरण सब दिशाओंमें शोभित हो रहे थे। (५१) इन्द्रके महलके जैसे जिनमन्दिरोंमें स्नात्र-उत्सव होने लगे। नट, नृत्य और गाने-बजानेकी ध्वनि द्वारा बहुत ही खुशी मनाई गई। (५२) वहाँ वृक्षों पर उगे हुए कोमल पल्लव एवं नानाविध पुष्पोंकी गन्धसे व्याप्त तथा कोयल एवं भौंरोंकी ध्वनिसे गीतमय उपवन शोभित हो रहे थे। (५३) कमल, उत्पल और पुण्डरीकसे छाई हुई बावड़ियों और दीर्घिकाओंसे तथा जिनवरके मन्दिरोंसे वह नगरी अधिक शोभित हो रही थी। (५४) इस प्रकार राक्षस राजाओं द्वारा साकेत पुरी सुरनगरी जैसी की गई। तब गमनके लिए अत्यन्त उत्सुक मनवाले रामको उसके बारेमें कहा। (५५) पुण्यका फल प्राप्त होने पर मनुष्यको सारी शोभा अचिन्त्य रूपसे प्राप्त होती है। अतः हे मनुष्यों ! सतत तप करो और अतिविमल सुखका उपभोग करो। (५६)

॥ पद्मचरितमें साकेतपुरीका वर्णन नामक अठहत्तरवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ७९. राम एवं लक्ष्मणका माताओंके साथ समागम

इसके पश्चात् सोलहवें दिन प्रभातके समय पूजा करके राम, लक्ष्मण और सीता पुष्पक विमान पर आरूढ़ हुए। (१) सभी विद्याधर-सुभट विमान, हाथी, एवं घोड़ों पर सवार हो आकाशमार्गसे रामके साथ चले। (२) रामकी गोदमें बैठी हुई सीताने पतिसे पूछा कि जम्बूद्वीपके मध्यमें स्थित यह अतिविशाल क्या दीखता है ? (३) रामने प्रियासे कहा कि अनेकविध रत्नोंसे प्रकाशित शिखरोंवाले मेरु नामके इस पर्वतपर देवों द्वारा जिनवर अभिषिक्त होते हैं। (४) भद्रे ! बादलोंके समूह

१. ०गाए रम०—प्रत्य०। २. दिवसे—प्रत्य०। ३. ०त्तिभडा पु०—प्रत्य०। ०त्तिसुया पु०—मु०। ४. ०वरेहिं अहिं० —प्रत्य०।

एसा वि य कण्णरवा, महानई विमलसलिलकल्लोला । जीसे तडम्मि साहू, सुन्दरि ! पडिलाहिया य तुमे ॥ ६ ॥
एसो दीसइ सुन्दरि !, वंसइरी जत्थ मुणिवरिन्दाणं । कुल-देसभूसणाणं, केवलनाणं समुप्पन्नं ॥ ७ ॥
भवणुज्जाणसमिद्धं, एयं तं कुब्बरं पिए ! नयरं । इह वसइ वालिखिल्लो, जणओ कल्लाणमालाए ॥ ८ ॥
एयं[1] पि पेच्छ भद्दे !, दसण्णनयरं जहिं कुलिसयन्नो । राया अणन्नदिट्ठी, रूववतिपिया[2] परिवसइ ॥ ९ ॥
तत्तो वि वइक्कन्ता, भणइ पियं जणयनन्दिणी एसा । दीसइ पुरी पहाणा, कवणा सुरनयरिसंठाणा ॥ १० ॥
भणिया य राहवेणं, सुन्दरि ! एसा महं हिययइट्ठा । विज्जाहरकयभूसा, साएयपुरी मणभिरामा ॥ ११ ॥
दट्ठूण समासन्ने, पुप्फविमाणं ससंभमो भरहो । निप्फडइ गयारूढो बलसहिओ[3] अहिमुहं सिग्घं ॥ १२ ॥
दट्ठूण य एज्जन्तं, भरहं भडचडगरेण पउमाभो । ठावेइ धरणिवट्टे, पुप्फविमाणं तओइण्णो ॥ १३ ॥
भरहो मत्तगयाओ, ओयरिउं नमइ सहरिसो सिग्घं । रामेण लक्खणेण य, अवगूढो तिव्वनेहेणं ॥ १४ ॥
संभासिएक्कमेक्का, पुप्फविमाणं पुणो[4] वि आरूढा । पविसन्ति कोसलं ते, विज्जाहरसुहडपरिकिण्णा ॥ १५ ॥
रह-गय-तुरङ्गमेहिं, संघट्टुट्टेन्तजोहनिवहेहिं । पविसन्तेहि निरुद्धं, गयणयलं महियलं नयरं ॥ १६ ॥
भेरी-मुइङ्ग-तिलिमा-काहल-सङ्खाउलाइं तूराइं । वज्जन्ति घणरवाइं, चारणगन्धव्वमीसाइं ॥ १७ ॥
गय-तुरयहेसिएणं, तूरनिणाएण बन्दिसद्देणं । न सुणंति[5] एक्कमेक्कं, उल्लावं कण्णवडियं पि ॥ १८ ॥
एवं महिड्ढिजुत्ता, हलहर-नारायणा निवइमग्गे । वच्चन्ते नयरजणो आढत्तो पेच्छिउं सव्वो ॥ १९ ॥
नायरवहूहि सिग्घं, भवणगवक्खा निरन्तरा छन्ना । रेहन्ति वयणपङ्कय-सराण रुद्धा व उद्देसा ॥ २० ॥

---

जैसा, नानाविध वृक्ष, पुष्प एवं फलोंसे प्रचुर यह दण्डकारण्य है, जहाँसे तुम अपहृत हुई थी। (५) हे सुन्दरी! निर्मल जल और तरंगोंवाली यह कर्णरवा महानदी है जिसके तट पर तुमने साधुओंको दान दिया था। (६) हे सुन्दरी! यह वंशगिरि दिखाई पड़ता है जहाँ कुलभूषण और देशभूषण मुनियोंको केवलज्ञान उत्पन्न हुआ था। (७) हे प्रिये! भवनों और उद्यानोंसे समृद्ध यह कूबरनगर है। यहाँ कल्याणमालाका पिता वालिखिल्य रहता है। (८) हे भद्रे! इस दशार्ण-नगरको भी देख जहाँ सम्यग्दृष्टि राजा कुलिशयक्ष और उसकी प्रिया रूपवती रहती है। (९) वहाँसे आगे चलने पर जनकनन्दिनी सीताने प्रियसे पूछा कि सुरनगरीके जैसी उत्तम रचनावाली यह कौनसी नगरी दिखाई देती है? (१०) रामने कहा कि हे सुन्दरी! यह मेरी हृदयेष्ट और विद्याधरोंके द्वारा विभूषित मनोहर नगरी साकेतपुरी है। (११)

समीपमें पुष्पक विमानको देखकर भरत आदरके साथ निकला और हाथी पर सवार होकर सेनाके साथ शीघ्र अभिमुख गया। (१२) सुभटोंके समूहके साथ भरतको आते देख रामने पुष्पक विमानको पृथ्वी पर स्थापित किया। बादमें वे उसमेंसे नीचे उतरे। (१३) मत्त हाथी परसे नीचे उतरकर शीघ्र ही भरतने हर्षके साथ प्रणाम किया। राम और लक्ष्मणने तीव्र स्नेहसे उसका आलिंगन किया। (१४) एक-दूसरेके साथ सम्भाषण करके वे पुनः पुष्पकविमान पर आरूढ़ हुए। विद्याधर-सुभटोंसे घिरे हुए उन्होंने अयोध्यामें प्रवेश किया। (१५) प्रवेश करते हुए रथ, हाथी और घोड़ोंसे तथा टकराकर ऊपर उठते हुए योद्धाओंके समूहोंसे नगरका आकाशतल और धरातल अवरुद्ध हो गया। (१६) चारणों और गन्धर्वोंके संगीतसे युक्त बादलकी तरह आवाज करते हुए भेरी, मृदंग, तिलिमा, काहल और शंख आदि वाद्य बजने लगे। (१७) हाथियोंकी चिघाड़ और घोड़ोंकी हिनहिनाहटसे तथा बन्दीजनोंकी ध्वनिसे कानमें पड़ी हुई बातचीत भी एक-दूसरे नहीं सुनते थे। (१८)

ऐसी महान् ऋद्धिसे सम्पन्न राम और लक्ष्मण जब राजमार्ग परसे जा रहे थे तब सब नगरजन उन्हें देखने लगे। (१९) नगरकी स्त्रियोंने शीघ्र ही भवनोंके गवाक्ष बीचमें जगह न रहे इस तरह ढँक दिये। मुखरूपी कमलोंसे आच्छन्न

---

१. एयं पिच्छसु भद्दे !—प्रत्य०। २. रूववइपिया—मु०। ३. ०सहिओ सम्मुहो सिग्घं—मु०। ४. पुणो समारूढा। पविसंति कोसलाए वि० मु०। ५. सुणेइ एक्कमेक्को—मु०।

अह कोउएण तुरिया, अन्ना अन्नं करेण पेल्लेउं । पेच्छन्ति पणइणीओ, पउमं नारायणसमेयं ॥ २१ ॥
अन्नोन्ना भणइ सही ! सीयासहिओ इमो पउमणाहो । लच्छीहरो वि एसो, हवइ विसल्लाएँ साहीणो ॥ २२ ॥
सुग्गीवमहाराया, एसो वि य अङ्गओ वरकुमारो । भामण्डलो य हणुवो, नलो य नीलो सुसेणो य ॥ २३ ॥
एए अन्ने य बहू, चन्दोयरनन्दणाइया सुहडा । पेच्छ हला ! देवा इव, महिड्ढिया रूवसंपन्ना ॥ २४ ॥
एवं ते पउमाई, पेच्छिज्जन्ता य नायरजणेणं । संपत्ता रायघरं, लुलियचलुब्बलणधयसोहं ॥ २५ ॥
सा पेच्छिऊण पुत्ते, घराउ अवराइया समोइण्णा । अह केकई वि देवी, सोमित्ती केगया चेव ॥ २६ ॥
अन्नं भवन्तरं पिव, पत्ताओ पुत्तदंसणं ताओ । बहुमङ्गलुज्जयाओ, ठियाउ ताणं समासन्ने ॥ २७ ॥
आलोइऊण ताओ, अवइण्णा पुप्फयाउ तूरन्ता । सयलपरिवारसहिया, अह ते जणणीओ पणमन्ति ॥ २८ ॥
सुयदरिसणुस्सुगाहिं, ताहि वि आसासिया सिणेहेणं । परिचुम्बिया य सीसे, पुणो पुणो राम-सोमित्ती ॥ २९ ॥
पण्हुयपओहराओ, जायाओ पुत्तसंगमे ताओ । पुलइयरोमञ्चीओ, तोसेण य वीरजणणीओ ॥ ३० ॥
दिन्नासणोवविट्ठा, समयं जणणीहि राम-सोमित्ती । नाणाकहासु सत्ता, चिट्ठन्ति तहिं परमतुट्ठा ॥ ३१ ॥
जं सुविऊण विउज्झइ, जं च पउत्थस्स दरिसणं होइ । जं मुच्छिओ वि जीवइ, किं न हु अच्छेरयं एयं ॥ ३२ ॥
चिरं पवसिओ वि दीसइ, चिरपडिलग्गो वि निव्वुइं कुणइ । बन्धणगओ वि मुच्चइ, सय त्ति झीणा कहा लोए ॥ ३३ ॥

एक्को वि कओ नियमो, पावइ अब्भुदयं महासुरलच्छि ।
तम्हा करेह विमलं, धम्मं तित्थंकराण सिवसुहफलयं ॥ ३४ ॥

॥ इइ पउमचरिए राम-लक्खणसमागमविहाणं नाम एगूणासीयं पव्वं समत्तं ॥

सरोवरों की भाँति वे प्रदेश शोभित हो रहे थे। (२०) तब कौतुकवश एक-दूसरीको हाथसे हटाकर स्त्रियाँ नारायणके साथ रामको देखने लगीं। (२१) वे एक-दूसरीसे कहती थीं कि सीताके साथ ये राम हैं और विशल्याके साथ ये लक्ष्मण हैं। (२२) ये सुग्रीव महाराजा हैं। ये कुमारवर अंगद, भामण्डल, हनुमान, नल, नील और सुषेण हैं। (२३) इन तथा अन्य बहुत-से चन्द्रोदरनन्दन आदि देवों जैसे महर्द्धिक और रूपसम्पन्न सुभटोंको तो, अरी ! तू देख। (२४) इस प्रकार नगरजनों द्वारा देखे जाते वे राम आदि चंचल और फहराती हुई ध्वजाओंसे शोभित राजमहल में आ पहुँचे। (२५) पुत्रोंको देख अपराजिता महलमेंसे नीचे उतरी उसके बाद देवी कैकेई तथा केकया सुमित्रा भी नीचे उतरीं। (२६) मानों दूसरा जन्म पाया हो इस तरह उन्होंने पुत्रों का दर्शन किया। अनेकविध मंगल कार्य करनेमें उद्यत वे उनके पास जाकर ठहरीं। (२७) उन्हें देखकर वे तुरन्त पुष्पकविमानमेंसे नीचे उतरे। सम्पूर्ण परिवारके साथ उन्होंने माताओंको प्रणाम किया। (२८) पुत्रोंके दर्शनके लिए उत्सुक उन्होंने स्नेहपूर्वक आश्वासन दिया और राम-लक्ष्मणके सिर पर पुनः पुनः चुम्बन किया। (२९) पुत्रोंसे मिलन होने पर उनके स्तनोंमेंसे दूध झरने लगा। वीर जननी वे आनन्दसे रोमांचित हो गईं। (३०) माताओंके साथ राम और लक्ष्मण दिये गये आसनों पर बैठे। अत्यधिक आनन्दित वे नाना कथाओंमें लीन हो वहीं ठहरे। (३१) सोकर जो जागता है, प्रवास पर गये हुए का जो दर्शन होता है, और मूर्छित व्यक्ति भी जी उठता है—यह क्या आश्चर्य नहीं है ? (३२) चिरप्रवासित भी दीखता है, चिर कालसे विषयोंमें आसक्त भी मोक्ष प्राप्त करता है और बन्धन में पड़ा हुआ भी मुक्त होता है—इस पर से शाश्वतताकी बात निर्बल प्रतीत होती है। (३३) एक भी नियम करने पर जीव महान् अभ्युदय तथा देवोंका विशाल ऐश्वर्य प्राप्त करता है; अतः तीर्थंकरोंके विमल एवं शिवसुखका फल देनेवाले धर्म का पालन करो। (३४)

॥ पद्मचरितमें राम एवं लक्ष्मणका माताओंके साथ समागम-विधान नामक उनासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

१. अह कोसल्ला देवी—प्रत्य०। २. ०सणा णिविट्ठा प्रत्य०। ३. सुणिऊण प्रत्य०। ४. हवइ प्रत्य०। ५. नास्तीयं गाथा प्रत्यन्तरयोः। ६. ०णमायाहिं समा० मु०।

## ८०. भुवणालंकारहत्थिसंखोभणपव्वं

पुणरवि नमिऊण मुणिं, पुच्छइ सिरिविवित्थरं मगहराया। हलहर-सोमित्तीणं, कहेइ साहू समासेणं ॥ १ ॥
निसुणेहि सेणिय ! तुमं, हलहर-नारायणाणुभावेणं। नन्दावत्तनिवेसं, बहुदारं गोउरं चेव ॥ २ ॥
सुरभवणसमं गेहं, खिइसारो नाम हवइ पायारो। मेरुस्स चूलिया इव, तह य सभा वेजयन्ती य ॥ ३ ॥
साला य विउलसोहा, चक्कमिणं हवइ सुविहिनामेणं। गिरिकूडं पासायं, तुङ्गं अवलोयणं चेव ॥ ४ ॥
नामेण वद्धमाणं, चित्तं पेच्छाहरं गिरिसरिच्छं। कुक्कुडअण्डावयवं, कूडं गब्भगिहं रम्मं ॥ ५ ॥
कप्पतरुसमं दिव्वं, एगत्थम्भं च हवइ पासायं। तस्स पुण सव्वओ च्चिय, ठियाणि देवीण भवणाइं ॥ ६ ॥
अह सीहवाहीणी वि य, सेज्जा हरविट्ठरं दिणयराभं। ससिकिरणसन्निभाइं, चमराइं मउयफरिसाइं ॥ ७ ॥
वेरुलियविमलदण्डं, छत्तं ससिसन्निहं सुहच्छायं। विसमोइयाउ गयणं लङ्घन्ती पाउयाओ य ॥ ८ ॥
वत्थाइ अणग्घाइं, दिव्वाइं चेव भूसणवराइं। दुब्भिज्जं चिय कवयं, मणिकुण्डलजुवलयं कन्तं ॥ ० ॥
खग्गं गया य चक्कं, कणयारिसिलीमुहा वि य अमोहा। विविहाइ महत्थाइं, अन्नाणि वि एवमादीणि[1] ॥ १० ॥
पन्नाससहस्साइं, कोडीणं साहणस्स परिमाणं। एक्का य हवइ कोडी, अब्भहिया पवरघेणूणं ॥ ११ ॥
सत्तरिं कुलकोडीओ, अहियाउ कुडुम्बियाण जेट्ठाणं। साएयपुरवरीए, वसन्ति धणरयणपुण्णाओ ॥ १२ ॥
कइलाससिहरसरिसोवमाइ भवणाइ ताण सव्वाणं[2]। बलय-गवा-महिसीहिं, समाउलाइं सुरम्माइं ॥ १३ ॥
पोक्खरिणिदीहियासु य, आरामुज्जाणकाणणसमिद्धा। जिणवरघरेसु रम्मा, देवपुरी चेव साएया ॥ १४ ॥

## ८० त्रिभुवनालङ्कार हाथीका संक्षोभ

विशाल शोभावाले मुनिको नमस्कार करके मगधराध राज श्रेणिकने पुनः राम और लक्ष्मणके बारेमें पूछा। तब गौतम मुनिने संक्षेपमें कहा (१) उन्होंने कहा कि हे श्रेणिक ! तुम सुनो। हलधर राम और नारायण लक्ष्मणने प्रभावसे नन्द्यावर्त संस्थानवाला तथा अनेक द्वारों व गोपुरोंसे युक्त एक प्रासाद बनवाया। (२) वह देवभवनके जैसा था। क्षितिसार नामका उसका प्राकार था। उसमें मेरु पर्वतकी चूलिका जैसी ऊँची एक वैजयन्ती सभा थी। (३) उसमें अत्यन्त शोभायुक्त शाला तथा सुवीथी नामका एक चक्र था। यह प्रासाद पर्वतके शिखर जैसा था और उसमें ऊँची अट्टालिका थी। (४) उसमें सुन्दर और पर्वतके समान ऊँचा एक प्रेक्षागृह था तथा मुर्गेके अण्डेके आकारका एक रमणीय गुप्त गर्भगृह था। (५) एक स्तम्भ पर स्थित वह प्रासाद कल्पवृक्षके समान दिव्य था। उसके चारों ओर देवियों (रानियों) के भवन आये हुए थे। (६) शय्यागृहमें आया हुआ सिंहको धारण करनेवाला आसन (सिंहासन) सूर्यके समान तेजस्वी था और चन्द्रमाकी किरणोंके श्वेत चँवर मृदु स्पर्शवाले थे। (७) वैडूर्यका बना निर्मल दण्ड, चन्द्रमाके जैसा सुखद छायावाला छत्र, आकाशको लाँघनेवाली विषमोचिका पादुका, अमूल्य वस्त्र, दिव्य और उत्तम भूषण, दुर्भेद्य कवच, मणिमय कुंडलोंका सुन्दर जोड़ा, तलवार, गदा और चक्र, कनक, शत्रुका विनाश करनेवाले अमोघ बाण तथा ऐसे ही दूसरे विविध महास्त्र उनके पास थे। (८-१०)

उनके सैन्यका परिमाण पचास हजार करोड़ था। एक करोड़से अधिक उत्तम गायें थीं। (११) बड़े गृहस्थोंके सत्तर करोड़से अधिक धन एवं रत्नोंसे परिपूर्ण कुल साकेतपुरीमें बसते थे। (१२) उन सबके भवन कैलास पर्वतके शिखरके जैसी उपमावाले, बैल गाय और भैंसोंसे युक्त तथा सुन्दर थे। (१३) सरोवरों और बावड़ियों तथा बाग-बगीचोंसे समृद्ध और जिनमन्दिरोंसे रम्य देवपुरी जैसी वह साकेत नगरी थी। (१४) रामने हर्षित होकर वहाँ भव्य जनोंको आनन्द देनेवाले

१. •माइं पि प्रत्य•। २. सव्वाइं मु•।

जिणवरभवणाणि तहिं रामेणं कारियाणि बहुयाणि । हरिसेणेण व तइया, भवियजणाणंदयकराइं ॥ १५ ॥
गाम-पुर-खेड-कब्बड-नयरी सा पट्टणाण मज्झत्था । इन्दपुरी व कया सा, साएया रामदेवेणं ॥ १६ ॥
सव्वो जणो सुरूवो, सव्वो धण-धण्ण-रयणसंपुण्णो । सव्वो करभररहिओ, सव्वो दाणुज्जओ निच्चं ॥ १७ ॥
एक्को त्थ महादोसो, दीसइ फुडपायडो जणवयस्स । परनिन्दासत्तमणो न चयइ नियर्यं चिय सहावं ॥ १८ ॥
लङ्काहिवेण जा वि य, हरिऊणं रामिया धुवं सीया । सा कह रामेण पुणो, ववगयलज्जेण आणीया ॥ १९ ॥
खत्तियकुलजायाणं, पुरिसाणं माणगब्वियमईणं । लोगे दुगुंछणीयं, कम्मं न य एरिसं जुत्तं ॥ २० ॥
एयन्तरम्मि भरहो, तम्मि य गन्धव्वनट्टगीएणं । न लहइ रइं महप्पा, विसएसु विरत्तगयभावो ॥ २१ ॥
संसारभउव्विग्गो, भरहो परिचिन्तिऊणं माढत्तो । विसयासत्तेण मया, न कओ धम्मो सुहनिवासो ॥ २२ ॥
दुक्खेहि माणुसत्तं, लद्धं जलबुब्बुओवमं चवलं । गयकण्णसमा लच्छी, कुसुमसमं जोव्वणं हवइ ॥ २३ ॥
किंपागफलसरिच्छा, भोगा जीयं च सुविणपरितुल्लं । पक्खिसमागमसरिसा, बन्धवनेहा अइदुरन्ता ॥ २४ ॥
धन्ना हु तायमाई, जे सव्वे उज्झिऊण रज्जाइं । उसभसिरिदेसियत्थं, सुगइपहं ते समोइण्णा ॥ २५ ॥
धण्णा ते बालमुणी, बालत्तणयम्मि गहियसामण्णा । न य नाओ पेम्मरसो, सज्झाए वावडमणेहिं ॥ २६ ॥
भरहाइमहापुरिसा, धन्ना ते जे सिरिं पयहिऊणं । निग्गन्था पव्वइया, पत्ता सिवसासयं सोक्खं ॥ २७ ॥
तरुणत्तणम्मि धम्मं, जइ हं न करेमि सिद्धिसुहगमणं । गहिओ जराएँ पच्छा, डज्झिस्सं सोगअग्गीणं ॥ २८ ॥
गलगण्डसमाणेसुं, सरीरछीरन्तरावहन्तेसु । थणफोडएसु का वि हु, हवइ रई, मंसपिण्डेसु ? ॥ २९ ॥

बहुत-से सुन्दर जिनमन्दिर बनवाये । (१५) ग्राम, पुर, खेट ( मिट्टीकी चहारदीवारीवाला नगर ) कब्बड़ ( कुत्सित नगर ), नगरी और पत्तनोंके बीचमें आई हुई वह साकेतनगरी रामने इन्द्रपुरी जैसा बनाई । (१६) वहाँ सभी लोग सुन्दर थे, सभी धन, धान्य एवं रत्नोंसे परिपूर्ण थे, सभी करके भारसे रहित थे और सभी नित्य दानमें उद्यत रहते थे । (१७) किन्तु लोगोंमें एक बड़ा भारी दोष स्पष्ट दिखाई पड़ता था। दूसरेकी निन्दामें आसक्त मनवाले वे अपना स्वभाव नहीं छोड़ते थे । (१८) वे कहते थे कि लंकाधिपने अपहरण करके जिस सीताके साथ रमण किया था उसे निर्लज्ज राम पुनः क्यों लाये ? (१९) क्षत्रियकुलमें उत्पन्न और अभिमानसे गर्वित बुद्धिवाले पुरुषोंके लिये लोकमें ऐसा कुत्सित कर्म करना उपयुक्त नहीं है । (२०)

उधर विषयोंमें वैराग्यभाववाला महात्मा भरत गान्धर्व, नृत्य और गीत द्वारा उन विषयोंमें आसक्ति नहीं रखता था । (२१) संसारके भयसे उद्विग्न भरत सोचने लगा कि विषयोंमें आसक्त मैंने सुखका धाम रूप धर्म नहीं किया । (२२) मुश्किलसे जलके बुलबुलेके समान चपल मनुष्यजन्म प्राप्त किया है। हाथीके कानके समान अस्थिर लक्ष्मी है और यौवन फूलके समान होता है । (२३) किंपाक फलके जैसे वे स्वादमें अच्छे, परंतु परिणाममें विनाशक भोग होते हैं। जीवन स्वप्न सदृश है और बान्धवस्नेह पक्षियोंके मेलेके जैसा क्षणिक और अत्यन्त खराब विपाकवाला होता है । (२४) माता और पिता धन्य हैं जिन्होंने राज्य आदि सर्वका परित्याग करके श्री ऋषभदेव भगवान् द्वारा उपदिष्ट सुगतिके मार्ग पर पदार्पण किया है । (२५) वे बालमुनि धन्य हैं जो बचपनमें ही श्रमणत्व अंगीकार करके स्वाध्यायमें मन लगनेसे प्रेमरसको नहीं जानते । (२६) वे भरत आदि महापुरुष धन्य हैं जिन्होंने लक्ष्मीका त्याग करके निर्ग्रन्थ दीक्षा ली और शिव एवं शाश्वत सुख प्राप्त किया । (२७) यदि मैं तरुण अवस्थामें ही सिद्धिका सुख देनेवाले धर्मका आचरण नहीं करूँगा तो बादमें बुढ़ापेसे जकड़े जाने पर शोकरूपी अग्निसे जलता रहूँगा । (२८) शरीरके दूधको अपने भीतर धारण करनेवाले, गलगण्डके समान स्तनरूपी फोड़े जैसे मांस पिण्डोंमें क्या प्रेम हो सकता है ? (२९) पानके रससे रंगे और दाँतरूपी कीटकोंसे भरे हुये

१. ॰जणाणंदियकराइं प्रत्य॰ । ॰जणाणंदियवराइं मु॰ । २. धण-कणय-रयणपरिपुण्णो मु॰ । ३. किह मु॰ । ४. ॰ण-आढ॰ प्रत्य॰ । ५. ॰न्तहावह॰ प्रत्य ।

तम्बोलरसालिद्धे, भरिए च्चिय दन्तकीडयाण मुहे। केरिसिया हवइ रई, चुम्बिज्जन्ते अहरचम्मे ? ॥ ३० ॥
अन्तो कयारभरिए, बाहिरमट्ठे सभावदुग्गन्धे। को नाम करेज्ज रई, जुवइसरीरे नरो मूढो ? ॥ ३१ ॥
संगीयए य रुण्णे, नत्थि विसेसो बुहेहिं निद्दिट्ठो। उम्मत्तयसमसरिसे, को व गुणो नच्चियव्वम्मि ? ॥ ३२ ॥
सुरभोगेसु न तित्तो, जीवो पवरे विमाणवासम्मि। सो किह अवियण्हमणो, माणुसभोगेसु तिप्पिहिइ ॥ ३३ ॥
भरहस्स एव दियहा, बहवो वच्चन्ति चिन्तयन्तस्स। बलविरियसमत्थस्स वि, सीहस्स व पञ्जरत्थस्स ॥ ३४ ॥
एवं संविग्गमणो, भरहो चिय कइगईऍ परिमुणिउं। भणिऊण समाढत्तो, पउमो महुरेहिं वयणेहिं ॥ ३५ ॥
अम्ह पियरेण जो वि हु, भरह ! तुमं ठाविओ महारज्जे। तं भुञ्जसु निस्सेसं, वसुहं तिसमुद्दपेरन्तं ॥ ३६ ॥
एयं सुदरिसणं तुह, वसे य विज्जाहराहिवा सव्वे। अहयं धरेमि छत्तं, मन्ती वि य लक्खणो निययं ॥ ३७ ॥
होइ तुहं सत्तुहणो, चामरधारो भडा य सन्निहिया। बन्धव करेहि रज्जं, चिरकालं जाइओ सि मया ॥ ३८ ॥
जिणिऊण रक्खसवइं इहागओ दरिसणुस्सुओ तुज्झं। अम्हेहि समं भोगे, भोत्तूणं पव्वइज्जासु ॥ ३९ ॥
एव भणन्तं पउमं, भरहो पडिभणइ ताव निसुणेहि। इच्छामि देव ! मोत्तुं, बहुदुक्खकरिं नरिन्दसिरिं ॥ ४० ॥
एव भणियं सुणेउं, अंसुजलाउण्णलोयणा सुहडा। जंपन्ति विम्हियमणा, देव निसामेह वयणऽम्हं ॥ ४१ ॥
तायस्स कुणसु वयणं, पालसु लोयं सुहं अणुहवन्तो। पच्छा तुमं महाजस !, गिण्हेज्जसु जिणमए दिक्खं ॥ ४२ ॥
भणइ भरहो नरिन्दो, पिउवयणं पालियं जहावत्तं। परिवालिओ य लोगो, भोगविही माणिया सव्वा ॥ ४३ ॥
दिन्नं च महादाणं, साहुजणो तप्पिओ जहिच्छाए। ताएण ववसियं जं, कम्मं तमहं पि ववसामि ॥ ४४ ॥

---

मुखमें तथा चुम्बन किए जाते होंठोंके चमड़ेमें कैसे प्रीति हो सकती है ? (३०) भीतरसे मैलेसे भरे हुये किन्तु बाहरसे शुद्ध ऐसे स्वभावसे दुर्गन्धयुक्त युवतियोंके शरीरमें कौन मूर्ख मनुष्य प्रेम कर सकता है ? (३१) बुद्धिमान् पुरुषोंने संगीतमें और रोनेमें अन्तर नहीं है ऐसा कहा है। उन्मत्त व्यक्तिके जैसे नर्तनमें कौन-सा गुण है ? (३२) जो जीव उत्तम विमानमें रहकर देवोंके भोगोंसे तृप्त न हुआ वह सतृष्ण मनवाला मनुष्यलोकमें कैसे तृप्त हो सकता है ? (३३) पिंजरेमें रहे हुये सिंहके जैसे बल एवं वीर्यमें समर्थ भी भरतके बहुत-से दिन इस तरह सोचनेमें बीते। (३४)

इस प्रकार मनमें संवेग धारण करनेवाले भरतको कैकेईने जान लिया। रामने भी मधुर वचनोंसे उसे कहा कि हे भरत ! हमारे पिताने तुम्हें महाराज्य पर स्थापित किया है, अतः तीन ओर समुद्र तक फैली हुई समग्र पृथ्वीका तुम उपभोग करो। (३५-३६) यह सुदर्शन चक्र और सब विद्याधर तुम्हारे वशमें हैं। मैं छत्र धरता हूँ और लक्ष्मण भी मंत्री है। (३७) शत्रुघ्न तुम्हारा चामरधर है। सुभट पासमें हैं। अतः हे भाई ! तुम चिरकाल तक राज्य करो, यही मेरी याचना है। (३८) राक्षसपतिको जीतकर तुम्हारे दर्शनके लिए उत्सुक मैं यहाँ आया हूँ। हमारे साथ भोगोंका उपभोग कर तुम प्रव्रज्या लेना। (३९)

तब ऐसा कहते हुए रामसे भरतने कहा कि हे देव ! आप सुनें। बहुत दुःखकर राजलक्ष्मीको मैं छोड़ना चाहता हूँ। (४०) ऐसा कथन सुनकर आँखोंमें अश्रुजल भरकर मनमें विस्मित सुभट कहने लगे कि, देव ! हमारा कहना आप सुनें। (४१) हे महायश ! पिताके वचनका पालन करो। सुखका अनुभव करते हुए लोगों की रक्षा करो। बादमें आप जिनमतमें दीक्षा ग्रहण करना। (४२) इस पर भरत राजाने कहा कि मैंने पिताके वचनका यथार्थ पालन किया है। लोगोंकी भी रक्षा की है और सब भोग भी भोगे हैं। (४३) महादान दिया है। इच्छानुसार साधुओंको सन्तुष्ट किया है। पिताने जो कार्य किया था उसे मैं भी करता हूँ। (४४) मुझे शीघ्र अनुमति दो और विघ्न मत डालो—यही मैं तुमसे याचना करता हूँ। जो कार्य श्लाघनीय होता है वह तो मनुष्यको जिस-किसी तरहसे करना ही चाहिए। (४५)

---

१. सालित्ते मु०। २. को णु गु० मु०। ३. जीवो सुरवरविमा० प्रत्य०। ४. कह प्रत्य०। ५. केगईए प्रत्य०। ६. करेह प्रत्य०। ७. निसामेहि प्रत्य०। ८. ०सु वसुहं सु० प्रत्य०। ९. ०यणं जं जहा य आणत्तं। परि० प्रत्य०।

अणुमन्नह मे सिग्घं, विग्घं मा कुणह जाइया तुब्भे । कज्जं सलाहणिज्जं, जह तह वि नरेण कायव्वं ॥ ४५ ॥
नन्दाइणो नरिन्दा, बहवो अणियत्तविसय[^2]पेम्मा य । बन्धवनेहविनडिया, कालेण अहोगई पत्ता ॥ ४६ ॥
जह इन्धणेण अग्गी, न य[^3] तिप्पइ सागरो नइसएसु । तह जीवो वि न तिप्पइ, महएसु वि कामभोगेसु ॥ ४७ ॥
एव भणिऊण भरहो, समुट्ठिओ आसणाउ वच्चन्तो । लच्छीहरेण रुद्धो, गरुयसिणेहं वहन्तेणं ॥ ४८ ॥
जाव य तस्सुवएसं, देइ च्चिय लक्खणो रइनिमित्तं । ताव य पउमाणाए, समागयाओ पणइणीओ ॥ ४९ ॥
एयन्तरम्मि सीया, तह य विसल्ला सुभा य भाणुमई । इन्दुमई रयणमई, लच्छी कन्ता गुणमई य ॥ ५० ॥
नलकुब्बरी कुबेरी, बन्धुमई चन्दणा सुभद्दा य । सुमणसुया कमलमई[^4], नन्दा कल्लाणमाला य ॥ ५१ ॥
तह चेव चन्दकन्ता, सिरिकन्ता[^5] गुणमई गुणसमुद्दा । पउमावइमाईओ, उज्जुवई एवमाईओ ॥ ५२ ॥
मणनयणहारिणीओ, सव्वालंकारभूसियङ्गीओ । परिवेढिऊण भरहं, ठियाओ हत्थिं व करिणीओ ॥ ५३ ॥
तं भणइ जणयतणया, देवर ! अम्हं करेहि वयणमिणं । कीलसु जलमज्जणयं, सहिओ य इमासु जुवईसु ॥ ५४ ॥
सो एवं[^6] भणियमेत्तो, भरहो वियलियसिणेहसंबन्धो । दक्खिण्णेण महप्पा, अणिच्छइ पयणुमेत्तेणं ॥ ५५ ॥
भरहस्स महिलियाओ, ताव तहिं उवगयाउ सव्वाओ । अवइण्णाउ सरवरं, दइएण समं पहट्ठाओ ॥ ५६ ॥
निद्धेसु सुयन्धेसु य, उवट्टणएसु विविहवण्णेसु । उवट्टिओ महप्पा, ण्हाओ जुवईहि समसहिओ ॥ ५७ ॥
उत्तिण्णो य सराओ, जिणवरपूयं[^7] च भावओ काउं । नाणाभरणेसु तओ, विभूसिओ, पणइणिसमग्गो ॥ ५८ ॥
कीलणरई[^8]विरत्तो, भरहो तच्चत्थदिट्ठसब्भाओ । वरजुवईहि परिमिओ, सो परमुव्वेयमुव्वहइ ॥ ५९ ॥
एयन्तरम्मि जो सो, हत्थी तेलोक्कमण्डणो नामं । खुहिओ[^9] आलाणखम्भं, भन्तुं सालाओ निप्फिडिओ ॥ ६० ॥

---

विषयोंमें अनियंत्रित प्रेम रखनेवाले और बान्धव-स्नेहसे व्याकुल नन्द आदि बहुत से राजाओंने कालके द्वारा अधोगति पाई है। (४६) जिस तरह ईन्धनसे आग और सैकड़ों नदियोंसे समुद्र तृप्त नहीं होता उसी तरह बड़े-बड़े कामभोगोंसे भी जीव तृप्त नहीं होता। (४७) ऐसा कहकर सिंहासन परसे उठकर जाते हुए भरतको अत्यन्त स्नेह धारण करनेवाले लक्ष्मणने रोका। (४८)

लक्ष्मण उसे भोगके लिए जिस समय उपदेश दे रहा था उसी समय रामकी आज्ञासे प्रणयिनी स्त्रियाँ वहाँ आईं। (४९) इस बीच सीता, विशल्या, शुभा, भानुमति, इन्दुमती, रत्नमती, लक्ष्मी, कान्ता, गुणमति, नलकूबरी, कुबेरी, बन्धुमति, चन्दना, सुभद्रा, सुमनसुता, कमलमती, नन्दा, कल्याणमाला, चन्द्रकान्ता, श्रीकान्ता, गुणमती, गुणसमुद्रा, पद्मावती, ऋजुमति आदि मन और आँखोंको सुन्दर लगनेवाली तथा सब प्रकारके अलंकारोंसे विभूषित शरीरवाली स्त्रियाँ भरतको, हाथी को घेर कर खड़ी हुई हथिनियोंकी भाँति, घेरकर खड़ी रहीं। (५०-५३) सीताने उसे कहा कि देवर ! हमारा यह वचन मानो। इन युवतियोंके साथ जल-स्नानकी क्रीड़ा करो। (५४) इस प्रकार कहने पर स्नेह-सम्बन्धसे रहित महात्मा भरतने थोड़ा दाक्षिण्यभाव जतानेके लिए अनुमति दी। (५५) तब भरतकी सब पत्नियाँ वहाँ उपस्थित हुईं और आनन्दमें आकर पतिके साथ सरोवरमें उतरीं। (५६) स्निग्ध, सुगन्धित और विविध वर्णवाले उबटनोंसे मले गये महात्मा भरतने युवतियोंके साथ स्नान किया। (५७) सरोवरमें उतरकर और भावपूर्वक जिनपूजा करके स्त्रियोंसे युक्त वह नानाविध आभरणोंसे विभूषित हुआ। (५८) क्रीड़ाके प्रेमसे विरक्त और तत्त्वोंके अर्थसे वस्तुके सद्भावको जाननेवाला भरत सुन्दर युवतियोंसे घिरे रहने पर भी, अत्यन्त उद्वेग धारण करता था। (५९)

उस समय त्रैलोक्यमण्डन (त्रिभुवनालंकार) नामका जो हाथी था वह क्षुब्ध हुआ और बाँधनेके स्तम्भको तोड़कर

---

[^1]: १. सिग्घं, मा कुणह विलंबणं महं तुब्भे प्रत्य० ।
[^2]: २. ॰यपिम्माओ प्रत्य० । ॰यपेम्माओ प्रत्य० ।
[^3]: ३. य तप्पइ जलनिही नइ० प्रत्य० ।
[^4]: ४. कमलवई प्रत्य० ।
[^5]: ५. सिरिचंदा प्रत्य० ।
[^6]: ६. एत्थ प्रत्य० ।
[^7]: ७. ॰पूया य मु० ।
[^8]: ८. कीलइ रई॰ प्रत्य० ।
[^9]: ९. खुहिउं मु० ।

भमिऊण समाढत्तो, भञ्जन्तो भवणतोरणवराइं । पायारगोयरावण, वित्तासेन्तो य नयरजणं ॥ ६१ ॥
पलयघणसद्दसरिसं, तस्स रवं निसुणिऊण सेसगया । विच्छड्डियमयदप्पा, दस वि दिसाओ पलायन्ति ॥ ६२ ॥
वरकणयरयणतुङ्गं, भंतूणं नयरगोउरं सहसा । भरहस्स समासन्ने, उवट्ठिओ सो महाहत्थी ॥ ६३ ॥
दट्ठूण गयवरं तं, जुवईओ भयपवेविरङ्गीओ । भरहं समासियाओ, आइच्चं चेव रस्सीओ ॥ ६४ ॥
भरहाहिमुहं हत्थिं, जन्तं दट्ठूण नायरो लोगो । हाहाकारमुहरवं, कुणइ महन्तं परियणो य ॥ ६५ ॥
अह ते दोण्णि वि समयं, हलहर-नारायणा गयं दट्ठुं । घेत्तूण समाढत्ता, निम्मज्जियपरियरावेढा ॥ ६६ ॥
ताव य भरहनरिन्दं, अणिमिसनयणो गओ पलोएउं । सुमरइ अईयजम्मं, पसन्तहियओ सिढिलगत्तो ॥ ६७ ॥
तं भणइ भरहसामी, केण तुमं रोसिओ अणज्जेणं । गयवर पसन्नचित्तो, होहि कसायं परिच्चयसु ॥ ६८ ॥
सुणिऊण तस्स वयणं, अहिययरं सोमदंसणसहावो । जाओ मयङ्गओ सो, ताहे संभरइ सुरजम्मं ॥ ६९ ॥
एसो महिड्ढिजुत्तो, मित्तो बम्भे सुरो पुरा आसि । चविऊण नरवरिन्दो, जाओ बलसत्तिसंपन्नो ॥ ७० ॥
हा कट्ठं अहयं पुण, निन्दियकम्मो तिरिक्खजोणीसु । कह हत्थि समुप्पन्नो, विवेगरहिओ अकयकारी ॥ ७१ ॥
तम्हा करेमि संपइ, कम्मं तं जेण निययदुक्खाइं । छेत्तूण देवलोए, भुञ्जामि जहिच्छिए भोगे ॥ ७२ ॥

एवं वइक्कन्तभवं सरेउं, जाओ सुसंवेगपरो गइन्दो ।
चिन्तेइ तं एत्थ करेमि कम्मं, जेणं तु ठाणं विमलं लहे हं ॥ ७३ ॥

॥ इइ पउमचरिए तिहुयणालंकारसंखोभविहाणं नाम आसीइमं पव्वं समत्तं ॥

---

हस्तिशालामेंसे बाहर निकला। (६०) सुन्दर भवनों, तोरणों, प्राकार, गोचर-भूमि और वनोंको तोड़ता तथा नगरजनोंको त्रस्त करता हुआ वह घूमने लगा। (६१) प्रलयकालीन बादलोंकी गर्जनाके समान उसकी चिंघाड़को सुनकर मद एवं दर्पका परित्याग करके दूसरे हाथी भी दसों दिशाओंमें भागने लगे। (६२) सोने और रत्नोंसे बने हुए नगरके ऊँचे गोपुरको तोड़कर सहसा वह महाहस्ती भरतके पास आया। (६३) उस हाथीको देखकर भयसे काँपती युवतियोंने, जिस प्रकार किरणें सूर्यका आश्रय लेती हैं उसी प्रकार भरतका आश्रय लिया। (६४) भरतकी ओर जाते हुए हाथीको देखकर नगरजन तथा परिजन खूब हाहाकार और कोलाहल करने लगे। (६५) तब स्नान किये हुए परिवारसे वेष्टित राम और लक्ष्मण दोनों एक-साथ ही हाथीको देखकर पकड़नेका प्रयत्न करने लगे। (६६) उस समय अपलक आँखोंसे भरत राजाको देखकर शिथिल गात्रवाला हाथी हृदयमें प्रसन्न होकर स्मरण करने लगा। (६७) उसे भरतस्वामीने कहा कि 'हे गजवर! किस अनार्यने तुझे क्रुद्ध किया है? प्रसन्नचित्त होकर कषायका त्याग कर। (६८) उसका कथन सुनकर वह हाथी और भी अधिक सौम्य दर्शन और सौम्य स्वभाव वाला हो गया। तब उसने देवजन्म याद किया। (६९) 'यह पूर्वकालमें ब्रह्मलोकमें अत्यन्त ऐश्वर्यसे सम्पन्न मेरा मित्र देव था। वहाँसे च्युत होनेपर बल एवं शक्तिसम्पन्न नरेन्द्र हुआ। (७०) किन्तु अफ़सोस है! मैं निन्दित कर्म करनेवाला, विवेक रहित और अकार्यकारी तिर्यंच योनिमें हाथीके रूपमें कैसे उत्पन्न हुआ? (७१) अतः अब ऐसा कर्म करता हूँ जिससे अपने दुःखोंका नाश करके देवलोकमें यथेच्छ भोगोंका उपभोग करूँ।' (७२) इस तरह बीते हुए भवोंको याद करके हाथी संवेगयुक्त हुआ। वह सोचने लगा कि यहाँ पर ऐसा कार्य करूँ जिससे मैं विमल स्थान प्राप्त करूँ। (७३)

॥ पद्मचरितमें त्रिभुवनालंकार हाथीके संक्षोभका विधान नामक अस्सीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. हाहारावमु० मु०। २. ०यणो पलोइउं लग्गो। सु० प्रत्य०। ३. अनय—प्रत्य०। ४. ०इ, तं कम्मं जेण सव्वदु०—प्रत्य०। ५. एवं अइ०—प्रत्य०। ६. लहेमि—मु०। ७. ०रसंखोहणं—प्रत्य०।

## ८१. भुवणालंकारहत्थिसल्लपव्वं

तत्तो सो वरहत्थी, हलहर-नारायणेहि सहिएहिं । अइकढिणदप्पिएहि वि, गहिओ च्चिय सङ्कियमणेहिं ॥ १ ॥
नारायणवयणेणं[1], नीओ च्चिय मन्तिणेहि नियघरं । संपेसिओ गओ सो, पूयं परिलम्भिओ चेव ॥ २ ॥
दट्ठूण गयं गहियं, समयं विज्जाहरेहि सब्बजणो । पउमस्स लक्खणस्स य, बलमाहप्पं पसंसन्ति ॥ ३ ॥
सीया य विसल्ला वि य, भरहो सह पणइणीहि निययाहिं । लक्खणरामा य तओ, कुसुमुज्जाणं समुच्चलिया ॥ ४ ॥
बहुतूरनिणाएणं, जयसद्दुग्घुट्ठमङ्गलरवेणं । अहिनन्दिया पविट्ठा, राहवभवणं सुरपुराभं ॥ ५ ॥
ओयरिय वाहणाणं, उवविट्ठाऽऽहारमण्डवं सव्वे । पडिलाहिऊण साहुं, परियणसहिया तओ जिमिया ॥ ६ ॥
ताव य मगहनराहिव[2], सब्वे मंती समागया तत्थ । काऊण सिरपणामं, राहव! निसुणेहि वयणऽम्हं ॥ ७ ॥
जत्तो पभूइ सामिय!, खुभिऊणं सो समागओ हत्थी । तत्तो पभूइ गाढं, झायइ किं किं पि हियएणं ॥ ८ ॥
ऊससिऊण सुदीहं, निमीलियच्छो करेण महिवेढं । आहणइ धुणइ सीसं, पुणरवि चिन्तावरो होइ ॥ ९ ॥
थुंबन्तो[3] च्चिय कवलं, न य गेण्हइ निट्ठुरं पि भण्णन्तो । झायइ थम्भनिसण्णो, करेण दसणं च वेढेउं ॥ १० ॥
लेप्पमओ इव सुइरं, चिट्ठइ सो अचलियङ्गपच्चङ्गो । किं जीवपरिग्गहिओ, होज्ज न होज्ज? त्ति संदेहो ॥ ११ ॥
मन्तेहि ओसहेहि य, वेज्जपउत्तेहि तस्स सब्भावो । न य लक्खिज्जइ सामिय!, अहियं[4] वियणाउरो सो उ ॥ १२ ॥
संगीययं पि न सुणइ, न य कुणइ धिइं सरे ण सेज्जासु । न य गामे न य[5] रण्णे, आहारे नेव पाणे य ॥ १३ ॥
एयावत्थसरीरो, वट्टइ तेलोक्कमण्डणो हत्थी । अम्हेहि तुज्झ सिट्ठो, तस्स उवायं पहू कुणसु ॥ १४ ॥

---

## ८१. त्रिभुवनालंकार हाथीकी वेदना

तब अत्यन्त कठोर और दर्पयुक्त होने पर भी मनमें शंकित राम और लक्ष्मणने मिलकर उत्तम हाथीको पकड़ा। (१) नारायण लक्ष्मणके कहनेसे मन्त्रियों के द्वारा अपने घर पर लाया गया वह हाथी पूजा प्राप्त करके भेज दिया गया। (२) हाथी पकड़ा गया है यह देखकर विद्याधरों के साथ सब लोग राम एवं लक्ष्मणके बलके गौरवकी प्रशंसा करने लगे। (३) तब सीता, विशल्या, अपनी स्त्रियोंके साथ भरत तथा राम एवं लक्ष्मण कुसुमोद्यानकी ओर चले। (४) अनेकविध वाद्योंके निनाद और जयध्वनिसे युक्त मंगलगीतोंके द्वारा अभिनन्दित वे इन्द्रपुरीके जैसे रामके महलमें प्रविष्ट हुए। (५) वाहनों पर से उतरकर सब भोजनमण्डपमें जा बैठे। साधुको दान देकर परिजनोंके साथ उन्होंने भोजन किया (६)

हे मगधनरेश! उस समय सब मन्त्री वहाँ आये। सिरसे प्रणाम करके उन्होंने कहा कि, हे राघव! हमारा कहना आप सुनें। (७) हे स्वामी! जबसे लोगोंको क्षुब्ध करके वह हाथी आया है तबसे न जाने क्या क्या वह हृदयमें सोच रहा है। (८) दीर्घ उच्छ्वास लेकर और आँखें बन्द करके वह सूँढ़से धरातलको पीटता है, सिर धुनता है और फिर चिन्तित हो जाता है। (९) प्रशंसा करने पर या निष्ठुर रूपसे कहने पर भी वह आहार नहीं लेता। स्तम्भके पास बैठा हुआ वह सूँढ़से दाँतोंको लपेटकर ध्यान करता है। (१०) चित्रके समान अंग-प्रत्यंगसे अविचलित वह चिरकाल तक खड़ा रहता है। उसमें जीव है या नहीं इसमें सन्देह है। (११) हे स्वामी! वैद्यों द्वारा प्रयुक्त मन्त्रों और औषधोंसे उसके जीवका सद्भाव ज्ञात नहीं होता। जनशून्य एकान्तके लिए वह अधिक आतुर रहता है। (१२) वह संगीत नहीं सुनता। स्वर और शय्या में भी धैर्य धारण नहीं करता। गाँवमें, अरण्यमें, आहारमें एवं पानमें भी उसे सुख प्रतीत नहीं होता। (१३) ऐसी शारीरिक अवस्थावाले त्रैलोक्य मण्डन हाथीके बारेमें हमने आपसे कहा। हे स्वामी!

---

१. ॰यणेहिं मंतीहिं करी निओ य नियय॰—प्रत्य॰। २. ॰व ताण तहिं आयया महामती। का॰—मु॰। ३. छुब्भंतो—प्रत्य॰। ४. ॰यं चिय लालिओ सो उ—प्रत्य॰। ५. य नयरे न य हारे णेव—प्रत्य॰।

एयं महामन्तिगिरं सुणेउं, ठिया विचिन्ता बल-चक्कपाणी।
जंपन्ति तेलोक्कविभूसणेणं, हीणं असेसं विमलं पि रज्जं ॥ १५ ॥

॥ इइ पउमचरिए [ति]भुवणालंकारसल्लविहाणं नाम एक्कासीयं पव्वं समत्तं ॥

## ८२. भुवणालंकारहत्थिपुव्वभवाणुकित्तणपव्वं

एयन्तरंमि सेणिय!, महामुणी देसभूसणो नामं। कुलभूसणो त्ति बीओ, सुर-असुरनमंसिओ भयवं ॥ १ ॥
जाणं वंसनगवरे, पडिमं चउराणणं उवगयाणं। जणिओ च्चिय उवसग्गो, पुव्वरिवूणं सुरवरेणं ॥ २ ॥
रामेण लक्खणेण य, ताण कए तत्थ पाडिहेरम्मि। सयलजगुज्जोयकरं, केवलनाणं समुप्पन्नं ॥ ३ ॥
तुट्ठेण जक्खवइणा, दिन्नो य वरो महागुणो तइया। जस्स पसाएण जिओ, सत्तू बल-वासुदेवेहिं ॥ ४ ॥
ते समणसङ्घसहिया, संपत्ता कोसलापुरिं पवरं। कुसुमामोउज्जाणे, अहिट्ठिया फासुगुद्देसे ॥ ५ ॥
अह ते संजमनिलया, साहू सव्वो वि नागरो लोओ। आगन्तूण सुमणसो, वन्दइ परमेण विणएणं ॥ ६ ॥
पउमो भाईहि समं, साहूणं दरिसणुज्जुओ पत्तो। जाईसरं गयं तं, पुरओ काऊण निप्फिडिओ ॥ ७ ॥
अवराइया य देवी, सोमित्ती केगई तहऽन्नाओ। जुवईओ मुणिवरे ते, वन्दणहेउं उवगयाओ ॥ ८ ॥
जगडिज्जन्ततुरङ्गम-हत्थिघडाडोववियडमग्गेणं। बहुसुहडसंपरिवुडो, गओ य पउमो तमुज्जाणं ॥ ९ ॥
साहुस्स आयवत्तं, दट्ठुं ते वाहणाउ ओइण्णा। गन्तूण पउममादी, सव्वे पणमन्ति मुणिवसभे ॥ १० ॥
उवविट्ठाण महियले, ताण मुणी देसभूसणो धम्मं। दुविहं कहेइ भयवं, सागारं तह निरागारं ॥ ११ ॥

---

आप इसका उपाय करें। (१४) इस तरह महामंत्रीकी वाणी सुनकर राम और लक्ष्मण चिन्तायुक्त हुए। वे कहने लगे कि त्रैलोक्यविभूषणके बिना सारा विमल राज्य भी व्यर्थ है। (१५)

॥ पद्मचरितमें 'भुवनालंकारके शल्यका विधान' नामक इक्यासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ८२. भुवनालंकार हाथीके पूर्वभव

हे श्रेणिक! इस बीच सुर-असुर द्वारा वन्दित भगवान् देशभूषण और दूसरे कुलभूषण नामके महामुनि वंश नामक पर्वतके ऊपर चतुरानन प्रतिमा (कायोत्सर्ग) धारण किये हैं ऐसा जानकर पहलेके शत्रु देवने उपसर्ग किया। (१-२) राम एवं लक्ष्मणके द्वारा उनका वहाँ प्रातिहार्य-कर्म करने पर अर्थात् उसे रोकने पर सकल विश्वका उद्योत करने वाला केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। (३) तुष्ट यक्षपतिने महान् गुणोंवाला एक वरदान दिया जिसके प्रसादसे बलदेव और वासुदेवने शत्रुको जीत लिया। (४) श्रमणसंघके साथ वे उत्तम साकेतपुरीमें आये और कुसुमामोद उद्यानमें निर्जीव स्थान पर ठहरे। (५) तब सुन्दर मनवाले सब नगरजनोंने आकर परम विनयके साथ संयमके धाम रूप उन साधुओंको वन्दन किया। (६) साधुओंके दर्शनके लिए उत्सुक राम भी पूर्वजन्मको याद करनेवाले हाथीको आगे करके भाइयोंके साथ निकले। (७) अपराजिता, सुमित्रा, कैकेई तथा अन्य युवतियाँ उन मुनिवरोंको वन्दनके लिए गईं। (८) आपसमें एकदम सटे घोड़ों एवं हाथियोंके घटाटोपसे छाये हुए मार्गसे अनेक सुभटोंसे घिरे हुए राम उस उद्यानमें गये। (९) मुनिका छत्र देखकर वे वाहन परसे नीचे उतरे। राम आदिने जाकर सब मुनिवरोंको प्रणाम किया। (१०)

जमीन पर बैठे हुए उन्हें भगवान् देशभूषण मुनिने सागार तथा अनगार ऐसे दो प्रकारके धर्मका उपदेश दिया।

---

१. सुररायनमं०—प्रत्य०। २. ०पुरी वीरा। कु०—मु०। ३. सव्वे वंदंति मुणिचलणे—प्रत्य०।

पढमो गिहवासीणं, सायारोऽणेयपज्जवो धम्मो। होइ निरायारो पुण, निग्गन्थाणं जइवराणं ॥ १२ ॥
लोए अणाइनिहणे, एवं अन्नाणमोहिया जीवा। आणुहोन्ति कुजोणिगया, दुक्खं संसारकन्तारे ॥ १३ ॥
धम्मो परभवबन्धू, ताणं सरणं च होइ जीवस्स। धम्मो सुहाण मूलं, धम्मो कामंदुहा धेणू ॥ १४ ॥
सयलम्मि वि तेलोक्के, जं दव्वं उत्तमं महग्घं च। तं सव्वं धम्मफलं, लभइ नरो[1] उत्तमतवेणं ॥ १५ ॥
जिणवरविहिए मग्गे, धम्मं काऊण निच्छियं पुरिसा। उम्मुक्ककम्मकलुसा, जन्ति सिवं सासयं ठाणं ॥ १६ ॥
पयन्तरंमि पुच्छइ, साहू लच्छीहरो पणमिऊणं। साहेहि गओ खुभिओ, किह पुणरवि उवसमं पत्तो ॥ १७ ॥
अह देसभूसणमुणी, भणइ गओ अइबलेण संखुभिओ। संभरिऊण परभवं, पुणरवि सोमत्तणं पत्तो ॥ १८ ॥
आसि पुरा इह नयरे, नाभी भज्जा य तस्स मरुदेवी। तीए गब्भंमि जिणो, उप्पन्नो सयलजगनाहो ॥ १९ ॥
सुर-असुरनमियचलणो, रज्जं दाऊण जेट्ठपुत्तस्स। चउहि सहस्सेहि समं, पव्वइओ नरवरिन्दाणं ॥ २० ॥
अह सो वाससहस्सं, ठिओ य पडिमाएँ जिणवरो धीरो। जत्थुद्देसंमि फुडं, भणइ जणो अज्ज वि पयागं ॥ २१ ॥
जे ते सामियभत्ता, तेण समं दिक्खिया नरवरिन्दा। दुस्सहपरिस्सहेहिं, छम्मासब्भन्तरे भग्गा ॥ २२ ॥
असण-तिसाएँ किलन्ता, सच्छन्दवया कुधम्मधम्मेसु। जाया वक्कलधारी, तरुफल-मूलासिणो मूढा ॥ २३ ॥
अह उप्पन्ने नाणे, जिणस्स मरिई[2] तओ य निक्खन्तो। सामण्णा पडिभग्गो, पारिवज्जं पवत्तेइ ॥ २४ ॥
अह सुप्पभस्स तइया, पुत्ता पल्हायणाएँ देवीए। चन्दोदय सूरोदय, पव्वइया जिणवरेण समं ॥ २५ ॥
भग्गा सामण्णाओ, सीसा मारिज्जिनामधेयस्स। होऊणं कालगया, भमिया संसारकन्तारे ॥ २६ ॥

(११) अनेक भेदोंसे युक्त प्रथम सागार धर्म गृहस्थोंका होता है और निर्ग्रन्थ यतिवरोंका अनगार धर्म होता है। (१२) इस तरह अनादि-अनन्त लोकमें अज्ञानसे मोहित जीव कुयोनियों में उत्पन्न होते हैं और संसाररूपी वनमें दुःख अनुभव करते हैं। (१३) धर्म जीवके लिए परभवमें बन्धुतुल्य, त्राणरूपी एवं शरणरूप होता है। धर्म सुखोंका मूल है। धर्म कामदुघा गाय है। (१४) समग्र त्रिभुवनमें जो उत्तम और महँगा द्रव्य है वह सब धर्मका फल है और उत्तम तपसे मनुष्य वह पाता है। (१५) जिनवरविहित मार्गमें धर्म करनेसे मनुष्य कर्मके कालुष्यसे उन्मुक्त होकर अवश्य ही शिव और शाश्वत स्थान मोक्षमें जाते हैं। (१६)

तब प्रणाम करके लक्ष्मणने साधुसे पूछा कि हाथी क्षुब्ध क्यों हुआ था और पुनः शान्त भी क्यों हो गया इसके बारेमें आप कहें। (१७) इसपर देवभूषण मुनिने कहा कि अतिबलसे हाथी संक्षुब्ध हुआ था और पूर्वभवको याद करके वह उपशान्त भी हो गया। (१८)

पूर्वकालमें इस नगरमें नाभि राजा रहते थे। उनकी भार्या मरुदेवी थी। उनसे समग्र जगतके स्वामी जिनेश्वरका जन्म हुआ। (१९) सुर और असुर जिनके चरणोंमें नमस्कार करते हैं ऐसे उन ऋषभजिनने ज्येष्ठ पुत्र भरतको राज्य देकर चार हज़ार राजाओंके साथ दीक्षा ली। (२०) वे धीर जिनवर एक हज़ार वर्ष तक कायोत्सर्गमें जिस प्रदेशमें स्थित रहे, उसे लोग आज भी प्रयाग कहते हैं। (२१) जिन स्वामिभक्त राजाओंने उनके साथ दीक्षा ली थी वे छः महीनोंमें ही दुस्सह परीषहोंसे पराजित हो गये। (२२) भूख और प्याससे पीड़ित वे मूढ़ कुधर्मको धर्म मानकर स्वच्छन्द-व्रती, वल्कलधारी और वृक्षोंके फल-मूल खाने लगे। (२३) जिनेश्वरको ज्ञान उत्पन्न होने पर मरीचि श्रामण्यका भंग करके निकल गया। उसने परिव्राजक धर्मका प्रवर्तन किया। (२४) उस समय सुप्रभकी प्रह्लादना नामकी रानीसे उत्पन्न चन्द्रोदय और सूर्योदय नामके पुत्रोंने जिनवरके पास दीक्षा ली। (२५) श्रामण्यसे भग्न वे मरीचि नामके परिव्राजकके शिष्य हुये। मरने पर वे संसार-कान्तारमें भ्रमण करने लगे। (२६)

१. नरो जिणवरतवेणं— मु०। २. मिरिई—प्रत्य०।

चन्दोदओ कयाई, नागपुरे हरिमइस्स भज्जाए । पल्हायणाएँ गब्भे, जाओ य कुलंकरो राया ॥ २७ ॥
सूरोदओ वि एत्तो, तंमि पुरे विस्सभूइविप्पेणं । जाओ सुइरयनामो, गब्भंमि य अग्गिकुण्डाए ॥ २८ ॥
राया कुलंकरो वि य, गच्छन्तो तावसाण सेवाए । अह पेच्छइ मुणिवसभं, धीरं अभिणन्दणं नामं ॥ २९ ॥
भणिओऽवहिनाणीणं, जत्थ तुमं जासि तत्थ कट्ठगओ । नरवइ ! पियामहो ते, चिट्ठइ सप्पो समुप्पन्नो ॥ ३० ॥
अह फालियम्मि कट्ठे-रक्खिस्सइ तावसो तुमं दट्ठुं । गन्तूण पेच्छइ निवो, तं चेव तहाविहं सव्वं ॥ ३१ ॥
तच्चत्थदरिसणेणं, मुणिवरवयणेण तत्थ पडिबुद्धो । राया इच्छइ काउं, पव्वज्जं जायसंवेगो ॥ ३२ ॥
चउपव्वन्तसुईए, तं विप्पो सुइरओ विमोहेइ । जंपइ कुलागओ च्चिय, नरवइ ! तुह पेइओ धम्मो ॥ ३३ ॥
रज्जं भोत्तूण चिरं, निययपए ठाविउं सुयं जेट्ठं । पच्छा करेज्जसु हियं, सामिय ! वयणं ममं कुणसु ॥ ३४ ॥
एयं चिय वित्तन्तं, सिरिदामा तस्स महिलिया सोउं । चिन्तेइ परपसत्ता, अहयं मुणिया नरिन्देणं ॥ ३५ ॥
तेण इमो पव्वज्जं, राया गिण्हेज्ज वा न गिण्हेज्जा । को जाणइ परहिययं, तम्हा मारेमिह विसेणं ॥ ३६ ॥
पावा पुरोहिएणं, सह संजुत्ता कुलंकरं ताहे । मारेइ तक्खणं चिय, पसुघाएणं निययगेहे ॥ ३७ ॥
सो कालगओ ताहे, ससओ होऊण पुण तओ मोरो । नागो य समुप्पन्नो, कुररो तह दद्दुरो चेव ॥ ३८ ॥
अह सुइरओ वि पुव्वं, मरिऊणं गयवरो समुप्पन्नो । अक्कमइ दद्दुरं तं, सो हत्थी निययपाएणं ॥ ३९ ॥
कालगओ उप्पन्नो, मच्छो कालेण सरवरे सुक्के । काएसु खज्जमाणो, मरिऊणं कुक्कुडो जाओ ॥ ४० ॥
मज्जारो पुण हत्थी, तिण्णि भवा कुक्कुडो समुप्पन्नो । माहणमज्जारेणं, खद्धो तिण्णेव जम्माइं ॥ ४१ ॥
बम्भणमज्जारो सो, मरिउं मच्छो तओ समुप्पन्नो । इयरो वि सुंसुमारो, जाओ तत्थेव सलिलंमि ॥ ४२ ॥

---

चन्द्रोदय किसी समय नागपुरमें हरिमतिकी भार्या प्रह्लादनाके गर्भसे कुलंकर राजा हुआ। (२७) उधर सूर्योदय भी उसी नगरमें विश्वभूति ब्राह्मणकी अग्निकुण्डा नामकी पत्नीके गर्भसे श्रुतिरत नामसे पैदा हुआ। (२८) तापसोंकी सेवाके लिए जाते हुए कुलंकर राजाने अभिनन्दन नामके एक धीर मुनिवरको देखा। (२९) अवधि ज्ञानीने कहा कि, हे राजन् जहाँ तुम जा रहे हो वहाँ काष्ठमें सर्परूपसे उत्पन्न तुम्हारा पितामह रहता है। (३०) लकड़ी चीरने पर तुमको देखकर वह बच जायगा। जा करके राजाने वह सब वैसा ही देखा। (३१) मुनिवरके वचनके अनुसार सत्य वस्तुके दर्शनसे प्रतिबोधित राजाको वैराग्य उत्पन्न होने पर प्रव्रज्या लेनेकी इच्छा हुई। (३२) ऋक् आदि चार विभागवाली श्रुतिसे ब्राह्मण श्रुतिरतने उसे विमोहित किया। कहा कि, हे राजन् कुल-परम्परासे आया हुआ तुम्हारा पैतृक धर्म है। (३३) चिरकाल तक राज्यका उपभोग करके और अपने पद पर ज्येष्ठ पुत्रको स्थापित करके बादमें तुम आत्मकल्याण करना। हे स्वामी ! मेरे वचनके अनुसार कार्य करो। (३४) उसकी पत्नी श्रीदामाने यह वृत्तांत सुनकर सोचा कि मैं परपुरुषमें प्रसक्त हूँ ऐसा राजाने जान लिया है। (३५) यह राजा दीक्षा ले या न ले। दूसरेका हृदय कौन जानता है। अतः विष द्वारा इसे मार डालूँ। (३६) तब पुरोहितके साथ मिलकर फौरन ही उस पापी स्त्रीने अपने घरमें कुलंकरको निर्दयतासे मार डाला। (३७)

मरने पर वह खरगोश होकर फिर मोर, नाग, कुरल पक्षी और मेंढकके रूपमें उत्पन्न हुआ। (३८) उधर श्रुतिरत भी मरकर पहले हाथीके रूपमें पैदा हुआ। उस हाथीने अपने पैरसे उस मेंढकको कुचल डाला। (३९) मरने पर वह यथासमय सूखे सरोवरमें मत्स्यके रूपमें पैदा हुआ। कौओं द्वारा खाया गया वह मरकर कुकड़ा हुआ। (४०) बिल्ली, फिर हाथी, फिर तीन भव तक कुकड़ेके रूपमें वह उत्पन्न हुआ। बिल्ली, रूपमें उत्पन्न ब्राह्मणने तीनों ही जन्ममें उसे खाया। (४१) इसके बाद बिल्ली रूपसे उत्पन्न ब्राह्मण मरकर मत्स्य हुआ। दूसरा भी उसी जलाशयमें सुंसुमार नामक जलचर प्राणी हुआ। (४२) वे सुंसुमार और मत्स्य धीवरोंके द्वारा जालमें पकड़े गये। खींचकर वध किये गये वे

---

१. जाओ च्चिय कुलगरो—मु०। २. ०वसहं वीरो अभि०—प्रत्य०। ३. कुररो—प्रत्य०।

ते सुंसुमारमच्छा, धीवरपुरिसेहि जालपडिबद्धा । आयड्ढिऊण वहिया, बहुहा समया समुप्पन्ना ॥ ४३ ॥
जो आसि संसुमारो, सो य विणोओ त्ति नामओ विप्पो । इयरो तस्स कणिट्ठो, रमणो रायगिहे विप्पो ॥ ४४ ॥
मुक्खत्तणेण रमणो, निव्विण्णो निग्गओ य वेयत्थी । लद्धूण गुरुं सिक्खइ, सङ्गोवङ्गे तहिं वेए ॥ ४५ ॥
पुणरवि मगहपुरं सो, एक्कोयरदरिसणुस्सुओ रमणो । संपत्तो जक्खहरे, निसासु तत्थालयं कुणइ ॥ ४६ ॥
तत्थ विणोयस्स पिया, असोयदत्तस्स दिन्नसंकेया । तं चेव जक्खनिलयं, साहा नामेण संपत्ता ॥ ४७ ॥
रमणो तीएँ समाणं, गहिओ च्चिय दण्डवासियनरेहिं । ताव य ताण सयासं, गओ विणोओ असिं घेत्तुं ॥ ४८ ॥
सब्भावमन्तणं सो, सोउं महिलाएँ कारणे रुट्ठो । घाएइ विणोओ तं, रमणं खग्गेण रयणिम्मि ॥ ४९ ॥
गेहं गओ विणोओ, सययं महिलाएँ रइसुहं भोत्तुं । कालगओ संसारं, परिहिण्डइ दुक्खसंबाहं ॥ ५० ॥
अह ते विणोय-रमणा, उप्पन्ना महिसया सकम्मेहिं । जाया य अच्छभल्ला, निच्चक्खू वणदवे दड्ढा ॥ ५१ ॥
अह ते वाहजुवाणा, जाया हरिणा तओ य सारङ्गा । संतासिएण रण्णे, मुक्का नियएण जूहेणं ॥ ५२ ॥
अह नरवई सयंभू, विमलजिणं वन्दिउं पडिनियत्तो । पेच्छइ य हरिणए ते, नियघरं नेइ परितुट्ठो ॥ ५३ ॥
पेच्छन्ति वराहारं, दिज्जन्तं मुणिवराण ते हरिणा । जाया पसन्नहियया, नरवइभवणे धिइं पत्ता ॥ ५४ ॥
आउक्खए समाहिं, लद्धूण तओ सुरा समुप्पन्ना । चविया पुणो वि तिरिया, भमन्ति विविहासु जोणीसु ॥ ५५ ॥
कह कह वि माणुसत्तं, लद्धूण य सो विणोयसारङ्गो । बत्तीसकोडिसामी, जाओ धणओ त्ति कम्पिल्ले ॥ ५६ ॥
रमणजीओ सारङ्गो, संसारं हिण्डिऊणऽणेगविहं । कम्पिल्ले धणयसुओ, उप्पन्नो भूसणो नामं ॥ ५७ ॥
पुत्तसिणेहेण पुणो, सव्वं धणएण तत्थ वरभवणे । देहुवगरणं विविहं, कयं च तस्सेव सन्निहियं ॥ ५८ ॥

बहुधा एक साथ उत्पन्न हुए। (४३) जो सुंसुमार था वह राजगृहमें विनोद नामका ब्राह्मण और दूसरा उसका छोटा भाई रमण ब्राह्मण हुआ। (४४) मूर्खताके कारण निर्विण्ण रमण वेदार्थी होकर निकल पड़ा। गुरुको पाकर उसने वहाँ सांगोपांग वेदोंका अभ्यास किया। (४५) सहोदर भाईके दर्शनके लिए उत्सुक वह रमण पुनः राजगृह गया और रातके समय यक्षके मन्दिरमें निवास किया। (४६) वहाँ विनोदकी प्रिया और अशोकदत्तको जिसने संकेत दे रखा था ऐसी शाखा नामकी स्त्री उसी यक्षमन्दिरमें आई। (४७) कोतवालके आदमियोंने उसके साथ रमणको पकड़ा। उस समय उनके पास विनोद तलवार लेकर गया। (४८) वस्तुतः उनके बीच संकेत हुआ है ऐसा सुनकर पत्नीके कारण रुष्ट विनोदने रातके समय उस रमणको तलवारसे मारडाला। (४९) विनोद घर लौट आया। अपनी स्त्रीके साथ रतिसुखका अनुभव करके मरने पर दुःखसे व्याप्त संसारमें भटकने लगा। (५०)

वे विनोद और रमण अपने कर्मों की वजहसे भैंसे हुए। उसके पश्चात् अन्धे भालू होकर दावानलमें जल गये। (५१) उसके बाद दो व्याध-युवक हुए। तब हरिण हुए। उसके बाद सारंग ( चितकबरे हरिण ) हुए। अपने यूथके त्राससे वे वनमें अलग पड़े रहते। (५२) उधर राजा स्वयम्भू विमल जिनेश्वरको वन्दन करके लौट रहा था। उसने उन हरिणोंको देखा और प्रसन्न होकर अपने घर पर लाया। (५३) मुनिवरोंको उत्तम आहारका दिया जाता दान उन हरिणोंने देखा। वे हृदयमें प्रसन्न हुए। इससे राजभवनमें उन्हें धीरज बँधी। (५४) आयुके क्षयके समय समाधि पाकर वे देव रूपसे उत्पन्न हुए। वहाँसे च्युत होनेपर तिर्यंच हुए। इस तरह विविध योनियोंमें वे भ्रमण करने लगे। (५५) किसी तरह मनुष्य जन्म प्राप्त करके वह विनोद-सारंग काम्पिल्यपुरमें धनद नामका बत्तीस करोड़का स्वामी हुआ। (५६) रमणका जीव सारंग भी संसारमें अनेक प्रकारसे परिभ्रमण करके काम्पिल्यमें भूषण नामसे धनदके पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। (५७) पुत्रके स्नेहसे धनदने उस उत्तम भवनमें विविध प्रकारके सब देहोपकरण उसके लिए जमा किये। (५८)

१. ससुया मु० इसी पाठका अनुसरण पद्मचरितमें है—पर्व ८५ श्लोक ६९। २. सयासे प्रत्य०। ३. •मन्तरेणं सो सोउं सहाकारणेत्थ प्र०। ४. रयणम्मि प्रत्य०।

सेविज्जन्तो निययं, जुवईसु मणोहरासु भवणगओ । न य पेच्छइ उदयन्ते, ससि-सूरे अत्थमन्ते य ॥ ५९ ॥
इह पेच्छह संसारे, सेणिय! नडचेट्ठियं तु जीवाणं । धणओ य आसि भाया, जाओ च्चिय भूसणस्स पिया ॥ ६० ॥
ताव य निसावसाणे, सोऊणं देवदुन्दुहिनिनायं । देवागमं[1] च दट्ठुं, पडिबुद्धो भूसणो सहसा ॥ ६१ ॥
भद्दो सभावसीलो, धम्मरओ तिव्वभावसंजुत्तो । सिरिधरमुणिस्स पासे[2], वन्दणहेउं अह पयट्टो ॥ ६२ ॥
सो तत्थ[3] पविसरन्तोऽसोगवणे तक्खणंमि उरगेणं । दट्ठो च्चिय कालगओ, माहिन्दे सुरवरो जाओ ॥ ६३ ॥
चविओ पुक्खरदीवे, माहविदेवीए[4] कुच्छिसंभूओ । चन्दाइच्चपुरे सो, पयासजसनन्दणो जाओ ॥ ६४ ॥
अमरिन्दरूवसरिसो, नामेण जगज्जुई जुइसमग्गो । संसारपरमभीरू, रज्जंमि अणायरं कुणइ ॥ ६५ ॥
तवसीलसमिद्धाणं, साहूणाऽऽहारदाणपुण्णेणं । मरिऊण य देवकुरुं, गओ य ईसाणकप्पं सो ॥ ६६ ॥
सो तत्थ देवसोक्खं, भोत्तुं पलिओवमाइ बहुयाइं । चविओ जम्बुद्दीवे, अवरविदेहे महासमए ॥ ६७ ॥
रयणपुरे चक्कहरो, अयलो महिलाए तस्स घरिणीए । गब्भंमि समुप्पन्नो, लोगस्स समूसवो य विभू ॥ ६८ ॥
वेरग्गसमावन्नं, चक्की नाऊण अत्तणो पुत्तं । परिणावेइ बला तं, तिण्णि कुमारीसहस्साइं ॥ ६९ ॥
सो तेहि लालिओ वि य, मन्नइ धीरो[5] विसोवमे भोगे । महइ च्चिय पव्वज्जं, नवरं एक्केण भावेणं ॥ ७० ॥
केऊरहारकुण्डल-विभूसिओ वरवहूण मज्झत्थो । उवएसं देइ[6] विभू, गुणायरं जिणवरुद्दिट्ठं ॥ ७१ ॥
खणभङ्गुरेसु को वि हु, भोगेसु रइं करेज्ज जाणन्तो । किम्पागफलसमेसु य, नियमा पच्छा अपत्थेसु ॥ ७२ ॥
सा हवइ सलाहणिया, सत्ती एक्का नरस्स जियलोए । जा महइ तक्खणं चिय, मुत्तिसुहं चञ्चले जीए ॥ ७३ ॥
सुणिऊण पणइणीओ, एयं दइएण भासियं धम्मं । उवसन्ताओ नियमे, गेण्हन्ति जहाणुसत्तीए ॥ ७४ ॥

भवनमें रहकर अपनी सुन्दर युवतियोंसे सेवित यह चन्द्र एवं सूर्यके उदय-अस्त भी नहीं देखता था। (५९)

हे श्रेणिक! इस संसारमें जीवोंकी नट जैसी चेष्टा तो देखो। जो धनद भाई था वही भूषणका पिता हुआ। (६०) एक बार रातके अवसानके समय देवदुन्दुभिका निनाद सुनकर और देवोंके आगमनको देखकर भूषण अचानक प्रतिबुद्ध हुआ। (६१) भद्र, सद्भावशील व धर्मरत वह तीव्र भावसे युक्त हो श्रीधर मुनिके वन्दनके निकला। (६२) अशोकवनमें चलते हुए उसको साँपने काट लिया। मरने पर वह माहेन्द्र देवलोकमें उत्तम देव हुआ। (६३) वहाँसे च्युत होने पर वह चन्द्रादित्यनगरमें माधवीदेवीकी कुक्षिसे उत्पन्न हो प्रकाशयशका पुत्र हुआ। (६४) अमरेन्द्रके समान रूपवाला और द्युतिसे युक्त वह जगद्द्युति नामका कुमार संसारसे अत्यन्त भीरु होनेके कारण राज्यमें उदासीनभाव रखता था। (६५) तप एवं शीलसे समृद्ध मुनियोंको आहार-दान देनेसे तज्जन्य पुण्यके कारण मरकर वह देवकुरुमें उत्पन्न हुआ। वहाँसे वह ईशानकल्पमें गया। (६६) अनेक पल्योपम तक वहाँ देवसुख भोगकर च्युत होने पर जम्बूद्वीपके पश्चिम विदेहक्षेत्रमें आये हुए महासमयके रत्नपुरमें चक्रवर्ती अचलकी पत्नी हरिणीके गर्भसे वह उत्पन्न हुआ। लोकमें महान् उत्सव मनाया गया। (६७-६८) अपने पुत्रको वैराग्य-युक्त जानकर चक्रवर्तीने ज़बरदस्तीसे उसका तीन हज़ार युवतियोंके साथ विवाह कराया। (६९) उनके द्वारा लालित होने पर भी वह धीर भोगोंको विषतुल्य मानता था। एकाग्र भावसे वह केवल प्रव्रज्याकी ही इच्छा रखता था। (७०) केयूर, हार एवं कुण्डलोंसे विभूषित तथा उत्तम वधूओंके बीच रहा हुआ वह विभू, जिनवर द्वारा उपदिष्ट और गुणोंसे समृद्ध ऐसा उपदेश देता था कि क्षणभंगुर तथा किम्पाक फलके समान बादमें अवश्य ही अपथ्य ऐसे भोगोंमें जानबूझकर कौन रति करेगा? (७१-७२) जीवलोकमें मनुष्यकी वही एकमात्र शक्ति श्लाघनीय है जो चंचल जीवनमें तत्काल मुक्ति-सुख चाहती है। (७३) पति द्वारा कहे गये ऐसे धर्मको सुनकर स्त्रियाँ उपशान्त

१. ॰गमणं दट्ठुं मु॰। २. पासं प्रत्य॰। ३. तत्थ अवयरंतो मु॰। ४. माहवदे॰ प्रत्य॰। ५. वीरो प्रत्य॰। ६. ॰इ गुरू, गुणा॰ मु॰।

अह सो नरवइपुत्तो, नियसरीरे वि ववगयसिणेहो । छट्ठट्ठमाइएसुं, पुणो वि भावेइ अप्पाणं ॥ ७५ ॥
चउसट्ठिसहस्साइं, वरिसाण अकम्पिओ तवं काउं । कालगओ उववन्नो, देवो बम्भुत्तरे कप्पे ॥ ७६ ॥
जो सो पुण सो धणओ, भमिउं नाणाविहासु जोणीसु । जम्बूदक्खिणभरहे, पोयणनयरे धणसमिद्धे ॥ ७७ ॥
सोऽग्गिमुहो नामेण बम्भणो तस्स बम्भणीगब्भे । कम्माणिलेरिओ सो उववण्णो मिउमई नामं ॥ ७८ ॥
अविणय-जूयाभिरओ, बहुविहअवराहकारगो दुट्ठो । निद्धाडिओ घराओ, पियरेणुवलम्भभीएणं ॥ ७९ ॥
दोकप्पडपरिहाणो, हिण्डन्तो मेइणी चिरं कालं । एक्कम्मि घरे सलिलं, मग्गइ तण्हाकिलन्तो सो ॥ ८० ॥
तो बम्भणीएँ उदयं, दिन्नं चिय तस्स सीयलं सुरहिं । जाओ पसन्नहियओ, पुच्छइ तं मिउमई विप्पो ॥ ८१ ॥
दट्ठूण मए सहसा, केण व कज्जेण रुयसि सावित्ती ! । तीए वि य सो भणिओ, मज्झ वि वयणं निसामेहि ॥ ८२ ॥
भद्द ! तुमे अणुसरिसो, मज्झ सुओ निग्गओ नियघराओ । जइ कह वि भमन्तेणं, दिट्ठो तो मे परिकहेहि ॥ ८३ ॥
भणिया य मिउमई णं, अम्मो ! मा रुयसु हवसु परितुट्ठा । चिरलक्खगो भमेउं, तुज्झ सुओ आगओ सो हं ॥ ८४ ॥
सोऽग्गिमुहस्स पिया, पियपुत्तसमागमे जणियतोसा । पण्हुयपओहरा सा, कुणइ तओ संगमाणन्दं ॥ ८५ ॥
सव्वकलागमकुसलो, धुत्ताण य मत्थयट्ठिओ धीरो । जाँओवभोगसेवी, जूए अवराजिओ निययं ॥ ८६ ॥
तस्स उ वसन्तअमरा, गणिया नामेण रूवसंपन्ना । बीया य हवइ रमणा, इट्ठा कन्ता मिउमइस्स ॥ ८७ ॥
जणओ बन्धूहि समं, दारिद्दस्स उ विमोइओ तेणं । माया य कुण्डलाँइसु, विभूसिया पाविया रिद्धी ॥ ८८ ॥
एत्तो ससङ्कनयरे, राँयहरं चोरियागओ सन्तो । अह नन्दिवद्धणनिवं, जंपंतं मिउमई सुणइ ॥ ८९ ॥

---

हुई और उन्होंने यथाशक्ति नियम ग्रहण किये। (७४) वह राजपुत्र अपने शरीरमें भी आसक्ति न रखकर बेला, तेला आदि तपसे अपनी आत्माको भावित करता था ।।(७५) चौसठ हज़ार वर्ष तक अकम्पित भावसे तप करके वह मर गया और ब्रह्मोत्तर कल्पमें देव रूपसे उत्पन्न हुआ। (७६)

जो धनद था वह भी कर्म वायुसे प्रेरित होकर नानाविध योनियोंमें भ्रमण करके जम्बूद्वीपके दक्षिण-भरतक्षेत्रमें आये हुए और धनसे समृद्ध पोतनपुरमें शोकाग्निमुख नामक ब्राह्मणकी पत्नीके गर्भसे मृदुमतिके नामसे पैदा हुआ। (७७-७८) अविनीत, द्यूतमें रत और अनेकविध अपराध करनेवाला वह दुष्ट, लोगोंके उलहनेसे डरे हुए पिताके द्वारा घरमेंसे निकाल दिया गया (७९) दो कपड़े पहने हुए उसने चिर काल तक पृथ्वी पर घूम कर तृष्णासे पीड़ित हो एक घरमें पानी माँगा। (८०) तब ब्राह्मणीने उसे शीतल और सुगन्धित पानी दिया। वह मन में प्रसन्न हुआ। मृदुमति ब्राह्मणने उससे पूछा कि, हे सावित्री! मुझे देखकर तुम क्यों रोने लगी? उसने भी कहा कि मेरा भी कहना सुनो। (८१-८२) भद्र! तुम्हारे जैसा ही मेरा पुत्र अपने घरसे चला गया है। यदि घूमते हुए, तुम कहीं पर उसे देखो तो मुझसे कहना। (८३) मृदुमतिने कहा कि माँ! तुम मत रोओ। तुम आनन्दित हो। चिरकालके पश्चात् दिखाई पड़नेवाला वह मैं तुम्हारा पुत्र घूमता घूमता आ पहुँचा हूँ। (८४) शोकाग्निमुख की पत्नी प्रिय पुत्रके आगमनसे आनन्दित हुई। जिसके स्तनोंमें से दूध बह रहा है ऐसी उसने तब मिलनका आनन्द मनाया। (८५) सब कलाओं और शास्त्रोंमें पारंगत, धूर्तोंके भी मस्तक पर स्थित अर्थात् धूर्त शिरोमणि, धीर और सभी प्रकारके उपभोगका सेवन करनेवाला वह जूएमें नियमतः अपराजित रहता था। (८६) उस मृदुमतिकी एक वसन्तामरा नामकी रूपसम्पन्न गणिका तथा दूसरी रमणा नामकी इष्ट पत्नी थी। (८७) उसने भाइयोंके साथ पिताको दारिद्र्यमें से मुक्त किया। कुण्डल आदिसे विभूषित माताने ऋद्धि प्राप्त की। (८८)

एक बार शशांकनगरमें राजमहलमें चोरी करनेके लिए गये हुए मृदुमतिने नन्दिवर्धन राजा को ऐसा कहते सुना कि, हे कृशोदरी! मुनियोंमें श्रेष्ठ ऐसे चन्द्रमुख के पास आज मैंने शिवसुखका फल देनेवाला, नियतबन्धु और अत्यन्त गुणशाली

---

१. सउणग्गि० मु० इस पाठका अनुसरण पद्मचरित में है ८५.११९। २. कम्माणुलेविओ सो उप्पन्नो मि० मु०। ३. सउणग्गि० मु०। ४. राओव० मु०। ५. ०लाइं, वि० मु०। ६. रायगिहे चोरियंगओ प्रत्य०।

चन्दमुहस्स सयासे, मुणिवरवसहस्स अज्ज परमगुणो । धम्मो सुओ किसोयरि !, सिवसुहफलओ नियबन्धू ॥ ९० ॥
विसया विसं व देवी, परिणामदुहावहा महासत्तू । तम्हा लएमि दिक्खं, जइ न कुणसि सोगसंबन्धं ॥ ९१ ॥
एवं च सिक्खयन्तं, देवी सिरिवद्धणं तओ सोउं । अह तक्खणम्मि बोही, संपत्तो मिउमई ताहे ॥ ९२ ॥
संसारभउब्बिग्गो, मुणिस्स पासम्मि चन्दवयणस्स । गिण्हइ जिणवरविहियं, पव्वज्जं मिउमई एत्तो ॥ ९३ ॥
तप्पइ तवं सुघोरं, जहागमं सील-संजमसमग्गो । मेरु व धीरगरुओ, भमइ मही फासुयाहारो ॥ ९४ ॥
अवरो पव्वयसिहरे, नामेणं गुणनिही समणसीहो । चिट्ठइ चउरो मासा, वारिसिया विबुहपरिमहिओ ॥ ९५ ॥
साहू समत्तनियमो, अन्नुद्देसं गओ नहयलेणं । तं चेव पव्वयवरं, संपत्तो मिउमई तइया ॥ ९६ ॥
पविसइ भिक्खाहेउं, रम्मं आलोयनयरनामं सो । समणो समाहियमणो, वन्दिज्जन्तो जणवएणं ॥ ९७ ॥
जंपइ जणो इमो सो, जो गिरिसिहरे सुरेहि परिमहिओ । साहू बहुगुणनिलओ, भयसोगविवज्जिओ [1]धीरो ॥ ९८ ॥
भुञ्जावेइ जणो तं, सुसायआहार-पाणयादीहिं । सो तत्थ कुणइ मायं, इड्ढीरसगारवनिमित्तं ॥ ९९ ॥
जो सो पव्वयसिहरे, सो हु तुमं मुणिवरो भणइ लोगो । अणुमन्नइ तं वयणं, माइल्लो तिव्वरसगिद्धो ॥ १०० ॥
एयं मायासल्लं, जेणं नालोइयं गुरुसयासे । तेण तुमे नागगई, बद्धं तिरियाउयं कम्मं ॥ १०१ ॥
सो मिउमई कयाई, कालं काऊण तत्थ वरकप्पे । उववन्नो कयपुण्णो, जत्थऽभिरामो सुरो वसइ ॥ १०२ ॥
बहुभवकम्मनिबद्धा, एयाण निरन्तरं [2]पिई परमा । आसि च्चिय सुरलोए, [3]महिड्ढिजुत्ताण दोण्हं पि ॥ १०३ ॥
सुर[4]वहुयामज्झगया, दिव्वङ्गयतुडियकुण्डलाभरणा । रइसागरोवगाढा, गयं पि कालं न याणन्ति ॥ १०४ ॥
सो मिउमई कयाई, चइउं मायावसेण इह भरहे । सल्लइवणे निगुञ्जे, उप्पन्नो पव्वए हत्थी ॥ १०५ ॥

धर्म सुना है। (८९-९०) हे देवी! विषय विषतुल्य और परिणाममें दुःखावह होते हैं। अतएव यदि तुम शोक न करो तो मैं दीक्षा लूँ। (९१) इस तरह देवीको शिक्षा देते हुए श्रीवर्धनको सुना। तब मृदुमतिको तत्क्षण ज्ञान प्राप्त हुआ। (९२) संसारके भयसे उद्विग्न मृदुमतिने चन्द्रमुख मुनिके पास जिनवर-विहित दीक्षा ली। (९३) शील एवं संयमसे युक्त वह आगमके अनुसार घोर तप करने लगा। मेरुके समान धीर-गम्भीर वह प्रासुक आहार करता हुआ पृथ्वी पर परिभ्रमण करने लगा। (९४

देवोंद्वारा स्तुति किये गये दूसरे गुणनिधि नामके श्रमणसिंह पर्वतके ऊपर वर्षाकालके चार महीने ठहरे हुए थे। (९५) नियम समाप्त होने पर वह आकाशमार्गसे दूसरे प्रदेशमें गये। तब उसी पर्वत पर मृदुमति आया। (९६) लोगों द्वारा वन्दित और मनमें समाधियुक्त उस श्रमणने आलोकनगर नामके सुन्दर नगरमें भिक्षाके लिए प्रवेश किया। (९७) लोग कहने लगे कि पर्वतके शिखर पर देवों द्वारा स्तुत, अनेक गुणोंके धामरूप, भय एवं शोकसे रहित और धीर जो साधु थे वे यही हैं। (९८) लोग उसे स्वादिष्ट आहार-पान आदि खिलाने लगे। ऋद्धि एवं रसकी लालसाके कारण वह माया करने लगा। (९९) लोग कहते कि पर्वतके शिखर पर जो मुनिवर थे वे आप ही हैं। मायावी और रसमें अत्यन्त गृद्ध वह उस कथनका अनुमोदन करता। (१००) चूँकि गुरुके पास मायारूपी शल्यकी तुमने आलोचना नहीं की, अतः तुमने नागगति और तिर्यंच आयुष्यका कर्म बाँधा। (१०१)

पुण्यशाली वह मृदुमति कभी मरकर उस उत्तम देवलोकमें उत्पन्न हुआ जहाँ अभिराम देव बसता था। (१०२) अनेक भवोंके कर्मसे बँधी हुई इनकी निरन्तर और उत्कृष्ट प्रीति रही, देवलोकमें भी अत्यन्त ऋद्धिसम्पन्न दोनोंकी वैसी ही प्रीति थी। (१०३) देवकन्याओंके बीच रहे हुए, दिव्य बाजूबन्द, त्रुटित (हाथका एक आभूषण-विशेष), कुंडलके आभरणोंसे युक्त और प्रेम-सागरमें लीन वे बीते हुए समयको नहीं जानते थे। (१०४) वह मृदुमति कभी च्युत होकर मायाके कारण इस भरतक्षेत्रमें आये हुए लता आदिसे निबिड़ सल्लकीवनमें पैदा हुआ। (१०५) बादल और काजलके समान कृष्ण

१. बीरो प्रत्य०। २. रई मु०। ३. महिड्ढिपत्ताण प्रत्य०। ४. ०बहिया० प्रत्य०।

घणकसिणकज्जलनिभो, संखुभियसमुद्दसरिसनिग्घोसो । सियदसणो पवणजवो, वेएण कुलुत्तमो सूरो ॥ १०६ ॥
एरावणसमसरिसो सच्छन्दविहारिणो रिवुपणासो । अच्छन्तु ताव मणुया, खेयरवसभाण वि अगेज्झो ॥ १०७ ॥
नाणाविहेसु कीलइ, सिहरनिगुञ्जेसु तरुसमिद्धेसु । अवयरइ माणससरं, लीलायन्तो कमलपुण्णं ॥ १०८ ॥
कइलासपव्वयं पुण, वच्चइ मन्दाइणी विमलतोयं । करिणीसहस्ससहिओ, अणुभवइ जहिच्छियं सोक्खं ॥ १०९ ॥
सो तत्थ गयवरिन्दो, करिवरपरिवारिओ विहरमाणो । सोहइ वणमज्झगओ, गरुडो इव पक्खिसङ्घेहिं ॥ ११० ॥
लङ्काहिवेण दिट्ठो, सो हु इमो गयवरो मयसणाहो । गहिओ य विरइयं से, भुवणालंकारनामं तु ॥ १११ ॥
देवीसु समं सग्गे, रमिऊणं वरविमाणमज्झगओ । कीलइ करिणिसमग्गो, संपइ तिरिओ वि उप्पन्नो ॥ ११२ ॥
कम्माण इमा सत्ती, जं जीवा सव्वजोणिउप्पन्ना । सेणिय ! अइदुहिया वि य, तत्थ उ अहियं धिइमुवेन्ति ॥ ११३ ॥
चइउं[1] सो अहिरामो, सागेयानयरिसामिओ जाओ । राया भरहो त्ति इमो, फलेण सुविसुद्धधम्मस्स ॥ ११४ ॥
मोहमलपडलमुक्को[2], भोगाण अणायरं गओ एसो । इच्छइ काऊण महा—पव्वज्जं दुक्खमोक्खत्थे ॥ ११५ ॥
जे ते जिणेण समयं, पव्वज्जं गिण्हिऊण परिवडिया । चन्दोदय सूरोदय, लग्गा मारीइपासण्डे ॥ ११६ ॥
एए ते परिभमिया, संसारं भायरो सुइरकालं । सगकम्मपभावेणं, भरहगइन्दा इमे जाया ॥ ११७ ॥
चन्दो कुलंकरो जो, समाहिमरणेण जाओ सारङ्गो । सो हु इमो उप्पन्नो, भरहो राया महिड्ढीओ ॥ ११८ ॥
सूरोदओ य विप्पो, जो सो हु कुरङ्गओ तया आसि । कुच्छियकम्मवसेणं, संपइ एसो गओ जाओ ॥ ११९ ॥
भन्तूण लोहखम्भं, एसो हु गओ बलेण संखुभिओ । भरहालोए सुमरिय, पुव्वभवं उवसमं पत्तो ॥ १२० ॥
नाऊणं एवमेयं चवलतडिसमं सव्वसत्ताण जीयं, संजोगा विप्पओगा पुणरवि बहवो होन्ति संबन्धिबन्धा ।

---

वर्णवाला, संक्षुब्ध करनेवाले समुद्रके जैसी गर्जना करनेवाला, सफेद दाँतोंसे युक्त, पवनकी गतिके समान वेगवाला, उत्तम कुलवाला और शूरवीर तथा इन्द्रके हाथी ऐरावत सरीखा, स्वच्छन्द विचरण करनेवाला और शत्रुका नाश करनेवाला वह मनुष्यों की तो क्या बात, श्रेष्ठ विद्याधरों द्वारा भी अग्राह्य था। (१०६-१०७) वृक्षोंसे समृद्ध शिखरवर्ती नानाविध निकुंजोंमें वह क्रीड़ा करता था और लीला करता हुआ कमलोंसे पूर्ण मानस-सरोवरमें उतरता था। (१०८) कैलास पर्वतपर और निर्मल जलवाली मन्दाकिनीमें वह जाता था। एक हज़ार हथिनियोंके साथ वह इच्छानुसार सुखका अनुभव करता था। (१०९) उत्तम हाथियोंसे घिरकर वहाँ उनके बीच विहार करता हुआ वह गजराज पक्षीसंघसे युक्त गरुड़की भाँति शोभित होता था। (११०) रावणने मदसे युक्त उस हाथीको देखा। पकड़कर उसका नाम भुवनालंकर रखा। (१११) स्वर्गमें उत्तम विमानमें रहा हुआ वह देवियोंके साथ रमण करता था। अब तिर्यंच रूपसे उत्पन्न होने पर भी हथिनियोंके साथ क्रीड़ा करता था। (११२) हे श्रेणिक! कर्मोंकी ऐसी शक्ति है कि सब योनियोंमें उत्पन्न जीव अत्यन्त दुःखित होने पर भी वहीं अधिक धैर्य पाते हैं। (११३) वह अभिराम देवलोकसे च्युत होकर विशुद्ध धर्मके फलस्वरूप साकेतनगरीका स्वामी यह भरत राजा हुआ है। (११४) मोहरूपी मलपटलसे मुक्त और भोगोंमें अनादर रखनेवाला यह दुःखके नाशके लिए महादीक्षा लेना चाहता है। (११५)

जिनेश्वरके पास प्रव्रज्या लेकर जो चन्द्रोदय और सूर्योदय पतित हो गये थे और मरीचिके पाखण्डमें शामिल हुए थे, वे भाई सुचिर काल तक संसारमें भ्रमण करके अपने कर्मके प्रभावसे ये भरत और हाथी हुए हैं। (११६-७) जो चन्द्र कुलंकर और जो सारंग मृग था वह समाधिमरणसे महर्द्धिक राजा भरतके रूपमें उत्पन्न हुआ है। (११८) सूर्योदय ब्राह्मण तथा जो मृग उस समय था वह कुत्सित कर्मके कारण अब यह हाथी हुआ है। (११९) क्षुब्ध होकर लोहेके खंभेको तोड़नेवाला यह जो हाथी है वह भरतको देखकर पूर्वभवका स्मरणकर उपशान्त हुआ है। (१२०) सब प्राणियोंका जीवन चंचल बिजलीके समान क्षणभंगुर होता है और अनेक प्रकारके संयोग एवं वियोग तथा सम्बन्धियोंके बन्धन उसमें होते हैं, ऐसा तुम

---

१. चइओ मु०। २. मोहमलविप्पमुक्को मु०।

संसारं दुक्खसारं परिभमिय चिरं माणुसत्तं लहेउं, तुब्मेत्थं धम्मकज्जं कुणह सुविमलं बुद्धिमन्ताऽपमत्ता ॥ १२१ ॥

॥ इइ पउमचरिए तिहुयणालंकारपुव्वभवाणुकित्तणं नाम बासीइमं पव्वं समत्तं ॥

## ८३. भरह-केगईदिक्खापव्वं

तं मुणिवरस्स वयणं, सुणिऊणं भरहमाइया सुहडा । बहवे संवेगपरा, दिक्खाभिमुहा तओ जाया ॥ १ ॥
एयन्तरंमि भरहो, समुट्ठिओ कुण्डलुज्जलकवोलो । आबद्धञ्जलिमउलो, पणमइ साहुं विगयमोहो[2] ॥ २ ॥
संसारभउविग्गो, भरहो तं मुणिवरं भणइ एत्तो । बहुजोणिसहस्साइं, नाह ! भमन्तो य खिन्नो हं ॥ ३ ॥
मरणतरङ्गुग्गाए, संसारनईए[3] वुज्झमाणस्स । दिक्खाकरेण साहव !, हत्थालम्बं पयच्छाहि ॥ ४ ॥
अणुमन्निओ गुरूणं, भरहो मोत्तूण तत्थऽलंकारं । निस्सेससङ्गरहिओ[4], लुञ्चइ धीरो निययकेसे ॥ ५ ॥
वय-नियम-सील-संजम-गुणायरो दिक्खिओ भरहसामी । जाओ महामुणी सो, रायसहस्सेण अहिएणं ॥ ६ ॥
साहु त्ति साहु देवा, जंपन्ता संतयं कुसुमवासं । मुञ्चन्ति नहयलत्था, संथुणमाणा भरहसाहुं ॥ ७ ॥
अन्ने सावयधम्मं, संवेगपरा लएन्ति नरवसभा । एयन्तरंमि भरहं, पव्वइयं केगई सोउं ॥ ८ ॥
मुच्छागया विउद्धा, पुत्तविओयम्मि दुक्खिया कलुणं । धेणु व वच्छरहिया, कुणइ पलावं पयलियंसू ॥ ९ ॥
सबन्तेउरसहिया, रुयमाणी केगई महादेवी । महुरवयणेहि एत्तो, संथविया राम-केसीहिं ॥ १० ॥
अह सा उत्तमनारी, पडिबुद्धा तिव्वजायसंवेगा । निन्दइ निययसरीरं, बीभच्छं असुइदुग्गन्धं ॥ ११ ॥
नारीण सएहि तिहिं, पासे अज्जाए पुहइसच्चाए । पव्वइया दढभावा, सिद्धिपयं उत्तमं पत्ता ॥ १२ ॥

जानो, दुःखरूप संसारमें घूमकर और चिरकालके पश्चात् मानवभव पाकर बुद्धिमान् तुम अप्रमत्तभावसे यहाँ अत्यन्त विमल धर्मकार्य करो। (१२१)

॥ पद्मचरितमें त्रिभुवनालंकारके पूर्वभवोंका कीर्तन नामक बयासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ८३. भरत और कैकेईकी दीक्षा

मुनिवरका वह उपदेश सुनकर संवेगपरायण भरत आदि बहुत-से सुभट दीक्षाकी ओर अभिमुख हुए। (१) कुण्डलोंके कारण उज्ज्वल कपोलवाला तथा मोहरहित भरत खड़ा हुआ और हाथ जोड़कर उसने साधुको प्रणाम किया। (२) संसारके भयसे उद्विग्न भरतने उस मुनिवरसे कहा कि, हे नाथ! नानाविध हजारों योनियोंमें भ्रमण करता हुआ मैं खिन्न हो गया हूँ। (३) हे मुनिवर! मरण रूपी तरंगों उग्र ऐसी संसार रूपी नदीमें डूबते हुए मुझे आप दीक्षा रूपी हाथसे सहारा दें। (४) समग्र प्रकारके संगसे रहित और गुरुजनों द्वारा अनुमत धीर भरतने अलंकार का त्याग करके अपने बालोंका लोंच किया (५) व्रत, नियम, शील, संयम एवं गुणोंके निधिरूप भरतस्वामीने हज़ारसे अधिक राजाओंके साथ दीक्षा ली। वह महामुनि हुआ। (६) 'साधु, साधु' ऐसा बोलते हुए और भरतमुनिकी प्रशंसा करते हुए आकाशस्थ देव सतत पुष्प वृष्टि करने लगे। (७) संवेगपरक दूसरे राजाओं ने श्रावकधर्म अंगीकार किया। उस समय भरतने दीक्षा ली है ऐसा सुनकर कैकेई मूर्च्छित हो गई। होशमें आने पर पुत्रके वियोगसे दुःखित वह बछड़े से रहित गायकी भाँति आँसू बहाती हुई करुण प्रलाप करने लगी। (८-९) सारे अन्तःपुरके साथ रोती हुई महादेवी कैकेईको राम और लक्ष्मणने मधुर वचनोंसे शान्त किया। (१०) तब वह उत्तम स्त्री प्रतिबुद्ध हुई। तीव्र संवेग पैदा होने पर वह बीभत्स, अशुचि और दुर्गन्धमय अपने शरीरकी निन्दा करने लगी। (११) तीन सौ स्त्रियोंके साथ उसने आर्या पृथ्वीसत्याके पास दीक्षा ली।

१. ०न्ता समत्ता प्रत्य०। २. विगयमणेहो प्रत्य०। ३. ०ए वुड्डमाणस्स प्रत्य०: ४. ०सगंधरहिओ प्रत्य०।

एवं जणो तत्थ सुभावियप्पा, नाणावओवासनिओयचित्तो। जाओ महुच्छाहपरो समत्थो, धम्मं च निच्चं विमलं करेइ ॥ १३॥
॥ इइ पउमचरिए भरह-केगईदिक्खाभिहाणं तेयासीइमं पव्वं समत्तं ॥

## ८४. भरहनिव्वाणगमणपव्वं

सो गयवरो मुणीणं, वयाणि परिलम्भिओ पसन्नप्पा। सागारधम्मनिरओ[1], जाओ तवसंजमुज्जुत्तो ॥ १ ॥
छट्ठट्ठमदसमदुवालसेहि मासद्धमासखमणेहिं। भुञ्जइ य एक्कवेलं, पत्ताई सहावपडियाइं ॥ २ ॥
संसारगमणभीओ, सम्मत्तपरायणो मिउसहावो। विहरइ पूइज्जन्तो, ससंभमं नायरजणेणं ॥ ३ ॥
लड्डुगमण्डादीया, भक्खा नाणाविहा रससमिद्धा। तस्स सुपसन्नहियओ, पारणसमए जणो देइ ॥ ४ ॥
तणुकम्मसरीरो सो, संवेगालाणणियमसंजमिओ। उग्गं तवोविहाणं, करेइ चत्तारि वरिसाइं ॥ ५ ॥
संलेहणं च काउं, कालगओ सुरवरो समुप्पन्नो। बंभुत्तरे[2] विमाणे, हारङ्गयकुण्डलाहरणो ॥ ६ ॥
सुरगणियामज्झगओ, उवगिज्जन्तो य नाडयसएसु। पुव्वसुहं संपत्तो, हत्थी सुकयाणुभावेणं ॥ ७ ॥
भरहो वि महासमणो, पञ्चमहव्वयधरो समिइजुत्तो। मेरु व्व धीरगरुओ सलिलनिही चेव गम्भीरो ॥ ८ ॥
समसत्तुमित्तभावो, समसुहदुक्खो पसंसनिन्दसमो। परिभमइ महिं[3] भरहो, जुगंतरपलोयणो धीरो ॥ ९ ॥
भरहो वि तवबलेणं, निस्सेसं कम्मकयवरं डहिउं। केवलनाणसमग्गो, सिवमयलमणुत्तरं पत्तो ॥ १० ॥
इमा कहा भरहमुणिस्स संगया, सुणन्ति[4] जे वियलियमच्छरा नरा ॥
लहन्ति ते धणबलरिद्धिसंपयं, विसुद्धधीविमलजसं सुहालयं ॥ ११ ॥
॥ इइ पउमचरिए भरहनिव्वाणगमणं नाम चउरासीइमं पव्वं समत्तं ॥

---

दृढ़भाववाली उसने उत्तम सिद्धिपद प्राप्त किया। (१२) इस प्रकार वहाँ सब लोग सुन्दर भावोंसे वासित अन्तःकरण वाले, तथा मनमें नाना प्रकारके व्रत, उपवास एवं नियमोंको धारण करके अत्यन्त उत्साहशील हुए। वे नित्य विमल धर्मका आचरण करने लगे। (१३)

॥ पद्मचरितमें भरत एवं कैकेईकी दीक्षाका अभिधान नामक तिरासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ८४. भरतका निर्वाण

मुनिके उपदेशको पाकर प्रसन्नात्मा वह हाथी सागारधर्ममें निरत हो तप व संयममें उद्यत हुआ। (१) दो, तीन, चार, पाँच उपवास तथा आधे मास एवं पूरे मासके उपवासके पश्चात् अपने आप गिरे हुए पत्तोंका एक बार वह भोजन करता था। (२) संसारमें भ्रमणसे डरा हुआ, सम्यक्त्वपरायण, मृदु स्वभाववाला और नगरजनों द्वारा आदरपूर्वक पूजा जाता वह विचरण करता था। (३) प्रसन्न हृदयवाले लोग पारनेके समय उसे लड्डू, घी आदि रससे समृद्ध नानाविध भक्ष्य पदार्थ देते थे। (४) कर्मरूपी शरीरको क्षीण करनेवाले तथा नियम एवं संवेग रूपी खम्भेसे संयमित उसने चार वर्ष तक उग्र तप किया। (५) संलेखना करके मरने पर वह ब्रह्मोत्तर विमानमें हार, बाजूबन्द एवं कुण्डलोंसे अलंकृत देव रूपसे उत्पन्न हुआ। (६) हाथीके जन्ममें उपार्जित पुण्यके फलस्वरूप देवगणिकाओंके मध्यमें स्थित तथा सैकड़ों नाटकोंमें मन लगाकर उसने पहलेका सुख पाया। (७) मेरुके समान धीर और महान् तथा समुद्रके समान गम्भीर भरत महाश्रमण भी पाँच महाव्रतका धारी और समितियुक्त हुआ। (८) शत्रु एवं मित्रमें समभाव रखनेवाला, सुख एवं दुःखमें सम, प्रशंसा व निन्दामें भी तटस्थ तथा साढ़े तीन कदम आगे देखकर चलने वाला वह धीर भरत पृथ्वी पर परिभ्रमण करने लगा। (९) तपके बलसे समग्र कर्म-कलेवरको जलाकर केवलज्ञानसे युक्त भरतने अचल और अनुत्तर मोक्ष प्राप्त किया। (१०) भरत मुनिकी यह कथा मत्सरसे रहित जो मनुष्य इकट्ठे होकर सुनते हैं वे धन, बल, ऋद्धि, सम्पत्ति, विशुद्ध बुद्धि, विमल यश तथा सुखका आलय रूप मोक्ष प्राप्त करते हैं। (११)

॥ पद्मचरितमें भरतका निर्वाणगमन नामका चौरासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. •निरतो, तव-संजमकरणउज्जुत्तो प्रत्य•। २. बंभम्मि वरविमाणे, प्रत्य•। ३. मही भरहो, चउरंगुलचारणो धीरो मु•। ४. सुणंतु प्रत्य•।

## ८५. रज्जाहिसेयपव्वं

भरहेण समं धीरा, निक्खन्ता जे तहिं विगयसङ्गा। नामाणि ताण सेणिय!, भणामि उल्लावमेत्तेणं ॥ १ ॥
सिद्धत्थो य नरिन्दो, तहेव रइवद्धणो य संञ्झत्थो[1]। घणवाहरहो जम्बूणओ य सल्लो ससङ्को य ॥ २ ॥
विरसो य नन्दणो वि य, नन्दो आणन्दिओ सुबुद्धी य। सूरो य महाबुद्धी, तहेव सच्चासओ वीरो ॥ ३ ॥
इन्दाभो य सुयधरो, तहेव जणवल्लहो सुचन्दो य। पुहईधरो य सुमई, अयलो कोधो हरी चेव ॥ ४ ॥
अह कण्डुरू सुमित्तो, संपुण्णिन्दू य धम्ममित्तो य। नघुसो सुन्दरसत्ती, पहायरो चेव पियधम्मो ॥ ५ ॥
एए अन्ने य बहू, नरवसभा उज्झिऊण रज्जाइं। [2]सहसाहियसंखाणा, जाया समणा समियपावा ॥ ६ ॥
अणुपालियवयनियमा, नाणालद्धीसु सत्तिसंपन्ना। पण्डियमरणोवगया, जहाणुरूवं पयं पत्ता ॥ ७ ॥
निक्खन्ते च्चिय भरहे, भरहोवमचेट्ठिए गुणे सरिउं। सोगं समुव्वहन्तो, विराहियं लक्खणो भणइ ॥ ८ ॥
कत्तो सो भरहमुणी, जो तरुणत्तंमि उज्झिउं रज्जं। सुकुमालकोमलङ्गो, कह धम्मधुरं समुव्वहइ ॥ ९ ॥
सोऊण वयणमेयं, विराहिओ भणइ सामि! सो भरहो। केवलनाणसमग्गो, पत्तो सिवसासयं ठाणं ॥ १० ॥
भरहं निव्वाणगयं, पउमाईया भडा निसुणिऊणं[3]। अइदुक्खिया मुहुत्तं, तत्थ ठिया सोगसंतत्ता ॥ ११ ॥
पउमे समुट्ठिए ते, नियययराइं गया नरवरिन्दा। काऊण संपहारं, पुणरवि रामालयं पत्ता ॥ १२ ॥
नमिऊण राहवं ते, भणन्ति निसुणेहि सामि! वयणऽम्हं। रज्जाभिसेयविभवं, अन्नेच्छसु पट्टबन्धं च ॥ १३ ॥
रामो भणइ नरवई, मिलिया तुब्भे हि परम[4]विभवेण। नारायणस्स संपइ, करेह रज्जाभिसेयं से ॥ १४ ॥
भुञ्जन्तो स[5]त्तगुणं, इस्सरियं सयलमेइणीनाहो। जं नमइ इमो चलणे, संपइ तं किं न मे रज्जं? ॥ १५ ॥

## ८५. लक्ष्मणका राज्याभिषेक

हे श्रेणिक! भरतके साथ आसक्तिका परित्याग करके जो धीर निकल पड़े थे उनके नाम कहनेभरके लिए कहता हूँ। (१) सिद्धार्थ राजा तथा रतिवर्धन, सन्ध्यस्त्र घनवाहरथ, जाम्बुनद, शल्य, शशांक, विरस, नन्दन, नन्द, आनन्दित, सुबुद्धि, सूर्य, महाबुद्धि, तथा वीर सत्याशय, इन्द्राभ, श्रुतधर, जनवल्लभ, सुचन्द्र, पृथ्वीधर, सुमति, अचल, क्रोध, हरि, काण्डोरु, सुमित्र, सम्पूर्णेन्दु, धर्ममित्र, नघुष, सुन्दरशक्ति, प्रभाकर, प्रियधर्म—इन तथा दूसरे बहुत-से सहस्रसे भी अधिक संख्यामें राजाओंने राज्यका परित्याग किया और पापका शमन करनेवाले श्रमण हुए। (२-६) व्रत-नियमका पालन करके, नाना लब्धियोंसे शक्तिसम्पन्न उन्होंने पण्डितमरणसे युक्त हो यथानुरूप पद प्राप्त किया। (७)

जब भरतने अभिनिष्क्रमण किया तब भरत चक्रवर्तीके समान उसके आचरण और गुणोंको याद करके शोक धारण करनेवाले लक्ष्मणने विराधित से पूछा कि वे भरतमुनि कहाँ हैं जिन्होंने तरुणावस्थामें ही राज्यका त्याग कर दिया है। सुकुमार और कोमल अंगवाले वे धर्मधुराका उद्वहन कैसे करते होंगे? (८-९) यह कथन सुनकर विराधितने कहा कि, हे स्वामी! केवलज्ञानसे युक्त उन्होंने शाश्वत मोक्षपद प्राप्त किया है। (१०) मोक्षमें गये हुए भरतके बारेमें सुनकर अत्यन्त दुःखित राम आदि सुभट शोकसे सन्तप्त होकर मुहूर्तभर वहीं ठहरे। (११) रामके उठने पर वे राजा अपने-अपने घर पर गये और निश्चय करके पुनः रामके महलमें आये। (१२) रामको प्रणाम करके उन्होंने कहा कि, हे स्वामी! हमारा कहना आप सुनें। राज्याभिषेकके वैभव और पट्टबन्धकी आप इच्छा करें। (१३) रामने राजाओंसे कहा कि तुम मिलकर अब परम वैभवके साथ नारायण लक्ष्मणका राज्याभिषेक करो। (१४) सत्त्वगुणसे युक्त ऐश्वर्यका उपभोग करनेवाला और सारी पृथ्वीका स्वामी यह (लक्ष्मण) मेरे चरणोंमें जो वन्दन करता है, वह क्या मेरा राज्य नहीं है? (१५)

१. संघत्थो प्रत्य०। २. सहसा हियसंपण्णा प्रत्य०। ३. णिसिमिऊणं प्रत्य०। ४. •मविभिणएण प्रत्य०। ५. संतगुणं प्रत्य०।

सुणिऊण वयणमेयं, सव्वे वि नराहिवा तहिं गन्तुं । पायप्पडणोवगया, भणन्ति लच्छीहरं एत्तो ॥ १६ ॥
अणुमन्निओ गुरूणं, पालेहि वसुन्धरं अपरिसेसं । रज्जाभिसेयविहवं, अणुमन्नसु सामि ! कीरन्तं ॥ १७ ॥
अणुमन्नियंमि सहसा, काहल-तलिमा-मुइङ्गपउराइं । पहयाइं बहुविहाइं, तूराइं मेहघोसाइं ॥ १८ ॥
वीणा-वंससणाहं, गीयं नड-नट्ट-छत्त-गोज्जेहिं । बन्दिजणेण सहरिसं, जयसद्दालोयणं च कयं ॥ १९ ॥
कणयकलसेहि एत्तो, सव्वुवगरणेसु संपउत्तेसु । अह राम-लक्खणा ते, अहिसित्ता नरवरिन्देहिं ॥ २० ॥
वरहार-कडय-कुण्डल-मउडालंकारभूसियसरीरा । चन्दणकयङ्गरागा, सुगन्धकुसुमेसु कयमाला ॥ २१ ॥
काऊण महाणन्दं, हलहर-नारायणा दणुवइन्दा । अहिसिञ्चन्ति सुमणसा, एत्तो सीयं महादेविं ॥ २२ ॥
अहिसित्ता य विसल्ला, देवी लच्छीहरस्स हियइट्ठा । जा सयलजीयलोए, गुणेहि दूरं समुव्वहइ ॥ २३ ॥
अह ते सुहासणत्था, बन्दिजणुग्घुट्ठजयजयारावा । दाऊण समाढत्ता, रज्जाइं खेयरिन्दाणं ॥ २४ ॥
पउमो तिकूडसिहरे, विभीसणं ठवइ रक्खसाहिवई । सुग्गीवस्स वि एत्तो, किक्किन्धि देइ परिसेसं ॥ २५ ॥
सिरिपव्वयसिहरत्थं च सिरिपुरं मारुइस्स उद्दिट्ठं । पडिसूरस्स हणुरुहं, दिन्नं नीलस्स रिक्खपुरं ॥ २६ ॥
पायालंकारपुरं, चन्दोयरनन्दणस्स दिन्नं तं । देवोवगीयनयरे, रयणजडी ठाविओ राया ॥ २७ ॥
भामण्डलो वि भुञ्जइ, वेयड्ढे दक्खिणाएँ सेढीए । रहनेउरं ति नामं, नयरं सुरनयरसमविभवं ॥ २८ ॥
सेसा वि य नरवसभा, अणुसरिसाणं तु देसविसयाणं । पउमेण कया सामी, धण-जणरिद्धीसमिद्धाणं ॥ २९ ॥

एवं नरिन्दा पउमेण रज्जं, संपाविया उत्तमवंसजाया ।
भुञ्जन्ति देवा इव देवसोक्खं, आणाविसालं विमलप्पहावा ॥ ३० ॥

॥ इइ पउमचरिए रज्जाभिसेयं नाम पञ्चासीइमं पव्वं समत्तं ॥

यह वचन सुनकर सभी राजा वहाँ गये और पैरोंमें गिरकर लक्ष्मणसे कहा कि गुरुजनोंने अनुमति दी है कि समग्र पृथ्वीका आप पालन करें। हे स्वामी! किये जानेवाले राज्याभिषेकके वैभवकी आप इच्छा करें। (१६-१७) अनुमति मिलने पर सहसा काहल, तलिमा, मृदंग आदि बादलके समान घोष करनेवाले नानाविध वाद्य बजने लगे। (१८) नट, नृत्य करनेवाले और गानेवाले वीणा और वंशीके साथ गाने लगे। स्तुतिपाठकों ने आनन्दमें आकर जयध्वनि की और लक्ष्मणके दर्शन किये। (१९) इसके अनन्तर उन राजाओंने सभी उपकरणोंके साथ स्वर्णकलशोंसे राम एवं लक्ष्मणका अभिषेक किया (२०) उत्तम हार, कटक, कुण्डल, मुकुट एवं अलंकारोंसे भूषित शरीरवाले, चन्दनका अंगराग किये हुए, सुगन्धित पुष्पोंकी माला धारण किये हुए दानवेन्द्र महान् राम और लक्ष्मणने तब बड़ा भारी आनन्द मनाकर प्रसन्न मनसे महादेवी सीताका अभिषेक किया। (२१-२२) जो गुणोंसे सारे जीवलोकको अत्यन्त आकर्षित करती है ऐसी लक्ष्मणकी प्रिया विशल्यादेवी भी अभिषिक्त हुई। (२३) स्तुतिपाठकों द्वारा 'जय-जय' का उद्घोष जब किया जा रहा था तब वे सुखासन पर बैठकर खेचरेन्द्रोंको राज्य देने लगे। (२४) रामने त्रिकूटशिखरके ऊपर विभीषणको राक्षसाधिपति रूपसे स्थापित किया। तब सुग्रीवको बाकी बची हुई किष्किन्धि दी। (२५) श्री पर्वतके शिखर पर स्थित श्रीपुर हनुमानको दिया। प्रतिसूर्यको हनुरुहनगर और नीलको ऋक्षपुर दिया। (२६) पातालालंकारपुर चन्द्रोदरनन्दनको दिया। देवोपगीतनगरमें रत्नजटी राजाको स्थापित किया। (२७) भामण्डल भी वैताढ्यकी दक्षिण श्रेणीमें आये हुए देवनगर के समान वैभववाले रथनूपुर नामक नगर का उपभोग करने लगा। (२८) रामने दूसरे भी राजाओंको धन, जन एवं ऋद्धिसे सम्पन्न यथायोग्य देशोंका स्वामी बनाया। २९) इस प्रकार रामके द्वारा आज्ञा माननेवाला विशाल राज्य प्राप्त करके उत्तम वंशमें उत्पन्न और विमल प्रभाववाले राजा देवोंकी भाँति देव-सुखका उपभोग करने लगे। (३०)

॥ पद्मचरितमें राज्याभिषेक नामका पचासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

१. ०ल-तिलिमा० प्रत्य० । २. ०णा मणुइन्दा मु० । ३. उवइट्ठं मु० ।

## ८६. महुसुंदरवहपव्वं

अह राहवेण भणिओ, सत्तुग्घो जं तुमं[1] हियइट्ठं । इह मेइणीएँ नयरं, जं मग्गसि तं पणामेमि ॥ १ ॥
एयं साएयपुरिं, गेण्हसु अहवा वि पोयणं नयरं । तह पोण्डवद्धणं पि य, अन्नं च जहिच्छियं देसं ॥ २ ॥
भणइ तओ सत्तुग्घो, महुरं मे देहि देव हियइट्ठं । पडिभणइ राहवो तं, किं न सुओ तत्थ महुराया ! ॥ ३ ॥
सो रावणस्स वच्छय !, जामाऊ सुरवरिन्दसमविभवो । चमरेण जस्स दिन्नं, सूलं पलयक्कसमतेयं ॥ ४ ॥
मारेऊण सहस्सं, पुणरवि सूलं करं समल्लियइ । जस्स जयत्थं च महं, न एइ रत्तिंदियं निद्दा ॥ ५ ॥
जाएण तमो तइआ, पणासिओ जेण निययतेएणं । उज्जोइयं च भवणं[2], किरणसहस्सेण रविणं व ॥ ६ ॥
जो खेयरेसु वि णवी, साहिज्जइ तिव्वबलसमिद्धेसु । सो कह सत्तुग्घ ! तुमे, जिप्पइ दिव्वत्थकयपाणी ॥ ७ ॥
पउमं भणइ कुमारो, किं वा बहुएहि भासियव्वेहिं । महुरं देहि महायस !, तमहं जिणिऊण गेण्हामि ॥ ८ ॥
जइ तं महुरारायं, न जिणामि खणन्तरेण संगामे । तो दहरहस्स[3] नामं, पियरस्स फुडं न गेण्हामि ॥ ९ ॥
एवं पभासमाणं, सत्तुग्घं राहवो करे घेत्तुं । जंपइ कुमार ! एक्कं, संपइ मे दक्खिणं देहि ॥ १० ॥
भणइ तओ सत्तुग्घो, महुणा सह रणमुहं पमोत्तूणं । अन्नं जं भणसि पहू !, करेमि तं पायवडिओ हं ॥ ११ ॥
निज्झाइऊण पउमो, जंपइ छिद्देण सो[4] हु तो राया । सूलरहिओ पमाई, घेत्तव्वो पत्थणा एसा ॥ १२ ॥
जं आणवेसि एवं, भणिऊण जिणालयं समल्लीणो । सत्तुग्घकुमारवरो, संथुणइ जिणं सुकयपूयं ॥ १३ ॥
अह सो भज्जियजिमिओ, आपुच्छइ मायरं कयपणामो । दट्ठूण सुयं देवी, अग्घायइ उत्तिमङ्गम्मि ॥ १४ ॥

---

## ८६. मधुसुन्दर का वध

रामने शत्रुघ्नसे कहा कि इस पृथ्वी पर तुम्हें जो प्रिय नगर हो वह माँगो। मैं वह दूँगा। (१) इस साकेतपुरीको ग्रहण करो अथवा पोतननगर, पुण्ड्रवर्धन या अन्य कोई अभीष्ट देश। (२) तब शत्रुघ्नने कहा कि, हे देव ! प्रिय ऐसी मथुरा-नगरी मुझे दो। इस पर रामने कहा कि क्या तुमने नहीं सुना कि वहाँ मधु राजा है। (३) हे वत्स ! देवोंके इन्द्रके समान वैभववाला वह रावणका जामाता है। जिसे चमरेन्द्रने प्रलयकालीन सूर्यके समान तेजवाला एक शूल दिया है, हजारको मारकर पुनः वह शूल वापस हाथमें आ जाता है, जिसके जयके लिए मुझे रात-दिन नींद नहीं आती, पैदा होते ही जिसने उस समय अपने तेजसे अन्धकार नष्ट कर दिया था और सूर्य की भाँति हज़ार किरणोंसे भवन उद्‌द्योतित किया था, अत्यन्त बल-समृद्ध खेचरों द्वारा भी जो बस में नहीं आया—ऐसे दिव्यास्त्र हाथमें धारण किये उसको, हे शत्रुघ्न ! तुम कैसे जीत सकोगे ? (४-७) इसपर शत्रुघ्नकुमारने रामसे कहा कि, हे महायश ! बहुत कहनेसे क्या फ़ायदा ? आप मुझे मथुरा दें। उसे मैं जीतकर प्राप्त करूँगा। (८) यदि उस मथुरा के राजाको युद्धमें क्षणभर में जीत न लूँ तो पिता दशरथका नाम सर्वथा नहीं लूँगा। (९) इस प्रकार कहते हुए शत्रुघ्नको रामने हाथमें लेकर कहा कि, कुमार ! इस समय मुझे तुम एक दक्षिणा दो। (१०) तब शत्रुघ्नने कहा कि, हे प्रभो ! मधुके साथ युद्ध को छोड़कर और जो कुछ आप कहेंगे वह आपके चरणोंमें पड़ा हुआ मैं करूँगा। (११) रामने सोचकर कहा कि शूलरहित और प्रमादी उस राजाको किसी छिद्रसे पकड़ना—यही मेरी प्रार्थना है। (१२) 'जैसी आज्ञा'—ऐसा कहकर शत्रुघ्नकुमार जिनमन्दिरमें गया और अच्छी तरहसे पूजा करके जिनेश्वर भगवान्‌की स्तुति की। (१३)

---

१. तुमे प्रत्य०। २. भुवणं प्रत्य०। ३. दसर० प्रत्य०। ४. सो तुमं राया प्रत्य०।

देइ तओ आसीसं, जणणी जय पुत्त ! रणमुहे सत्तु । रज्जं च महाभोगं, भुञ्जसु हियइच्छियं सुइरं ॥ १५ ॥
संगामे लद्धजसं, पुत्तय ! एत्थागयं तुमं दट्ठुं । कणयकमलेहि पूयं, जिणाण अहयं करीहामि[1] ॥ १६ ॥
तेलोक्कमङ्गला वि हु, सुरअसुरनमंसिया भयविमुक्का । ते देन्तु मङ्गलं तुह, सत्तुग्घ ! जिणा जियभवोहा ॥ १७ ॥
संसारदीहकरणो, महारिवू जेहि निज्जिओ मोहो । ते तिहुयणेक्कभाणू, अरहन्ता मङ्गलं देन्तु ॥ १८ ॥
अट्ठविहेण विमुक्का, पुत्तय ! कम्मेण तिहुयणग्गम्मि[2] । चिट्ठन्ति सिद्धकज्जा, ते सिद्धा मङ्गलं देन्तु ॥ १९ ॥
मन्दर-रवि-ससि-उयही-वसुहा-ऽनिल-धरणि-कमल-गयणसमा । निययं आयारधरा, आयरिया मङ्गलं देन्तु ॥ २० ॥
ससमय-परसमयविऊ, अणेगसत्थत्थधारणसमत्था । ते तुज्झ उवज्झाया, पुत्त ! सया मङ्गलं देन्तु ॥ २१ ॥
बारसविहेण जुत्ता, तवेण साहेन्ति जे उ निव्वाणं । ते साहु तुज्झ[3] वच्छय !, साहन्तु दुसाहयं कज्जं ॥ २२ ॥
एवं दिन्नासीसो, जणणिं नमिऊण गयवरारूढो । निप्फिडइ पुरवरीए, सत्तुग्घो सयलबलसहिओ ॥ २३ ॥
वग्गडिज्जन्ततुरङ्गम[4]—संघट्टुट्ठेन्तगयघडाडोवं । पाइक्क-रहसणाहं, महुराहुत्तं बलं चलियं ॥ २४ ॥
लच्छीहरेण धणुवं, वज्जावत्तं सरा य अग्गिमुहा । सिग्घं समप्पियाइं, अन्नाइ वि तस्स सत्थाइं ॥ २५ ॥
रामो कयन्तवयणं, तस्स उ सेणावइं समप्पेउं । लच्छीहरेण समयं, संसइयमणो नियत्तेइ ॥ २६ ॥
सत्तुग्घो वि महप्पा, कमेण संपत्थिओ बलसमग्गो । महुरापुरीए दूरे, नइम्मि आवासिओ सिग्घं ॥ २७ ॥
ववगयपरिस्समा ते, मन्तं काऊण मन्तिणो सव्वे । कइगइसुयं[5] पमाइं, भणन्ति निसुणेहि वयणऽम्हं ॥ २८ ॥
जेण पुरा अइविरिओ, गन्धारो निज्जिओ रणमुहंमि । सो कह महू महप्पा, जिप्पिहिइ तुमे अबुद्धीणं ? ॥ २९ ॥
तो भणइ कयन्तमुहो, महुराया जइ वि सूलकयपाणी । तह वि य सत्तुग्घेणं, जिप्पिहिइ रणे न संदेहो ॥ ३० ॥

इसके पश्चात् स्नान-भोजन करके उसने माताको प्रणाम करके अनुमति माँगी। पुत्रको देखकर देवीने सिरको सूँघा। (१४) तब माताने आशीर्वाद दिया कि पुत्र ! युद्धमें शत्रुको जीतो और राज्य तथा मनचाहे विशाल भोगोंका सुचिर काल तक उपभोग करो। (१५) पुत्र ! संग्राममें यश प्राप्त करके यहाँ आए हुए तुमको देख मैं स्वर्ण कमलोंसे जिनेश्वरोंकी पूजा करूँगी। (१६) हे शत्रुघ्न ! तीनों लोकमें मंगलरूप, सुर एवं असुरों द्वारा वन्दित, भयसे मुक्त तथा भवसमूहको जीतनेवाले जिन तुम्हें मंगल प्रदान करें। (१७) संसार को दीर्घ बनानेवाले महाशत्रु मोहको जिन्होंने जीत लिया है ऐसे त्रिभुवनमें एकमात्र सूर्य सरीखे अरिहन्त तुम्हें मंगल प्रदान करें। (१८) हे पुत्र ! आठों प्रकारके कर्मसे विमुक्त होकर जो त्रिभुवनके अग्रभागमें रहते हैं ऐसे कार्य सिद्ध करनेवाले सिद्ध तुम्हारा कल्याण करें। (१९) मन्दराचल, सूर्य, चन्द्रमा, समुद्र, वसुधा, पवन, पृथ्वी, कमल और गगनके समान तथा अपने आचारको धारण करनेवाले आचार्य तुम्हें मंगल प्रदान करें। (२०) हे पुत्र ! स्वसिद्धान्त एवं पर सिद्धान्तके ज्ञाता, अनेक शास्त्रोंके अर्थको धारण करनेमें समर्थ ऐसे उपाध्याय तेरा सदा कल्याण करें। (२१) हे वत्स ! बारह प्रकारके तपसे युक्त होकर जो निर्वाणकी साधना करते हैं वे साधु तुम्हारा दुस्साध्य कार्य सिद्ध करें। (२२) इस प्रकार आशीर्वाद दिया गया शत्रुघ्न माताको प्रणाम करके हाथी पर सवार हुआ और सारी सेनाके साथ नगरीमें से निकला। (२३)

एकदम सटे हुए घोड़ोंके समूह और उठ खड़े हुए हाथियोंके घटाटोपसे सम्पन्न तथा प्यादे एवं रथोंसे युक्त सेना मथुराकी ओर चल पड़ी। (२४) लक्ष्मणने वज्रावर्त धनुष, अग्निमुख बाण तथा दूसरे भी शस्त्र उसे शीघ्र ही दिये। (२५) कृतान्तवदन सेनापति उसे देकर मनमें शंकाशील राम लक्ष्मणके साथ लौट आए। (२६) महात्मा शत्रुघ्न भी सेनाके साथ प्रयाण करता हुआ आगे बढ़ा। मथुरापुरीसे दूर नदीमें उन्होंने शीघ्र ही डेरा डाला। (२७) श्रम दूर होने पर उन सब मंत्रियोंने परामर्श करके कैकेईके प्रमादी पुत्रसे कहा कि हमारा कहना सुनो। (२८) जिसने पूर्व कालमें अत्यन्त बलवान् गन्धारको युद्धमें जीत लिया था उस महात्मा मधुको अनजान तुम कैसे जीतोगे ? (२९) तब कृतान्तवदनने कहा कि यद्यपि मधुराजाने हाथमें शूल धारण कर रखा है, तथापि इसमें सन्देह नहीं कि शत्रुघ्न द्वारा वह जीता जायगा। (३०) बड़ी-बड़ी

१. करिस्सामि प्रत्य०। २. ग्गम्मिणं। चि० प्रत्य०। ३. तुहं प्रत्य०। ४. वग्गिगज्जंत० प्रत्य०। ५. केगइ० प्रत्य०।

हत्थी करेण भञ्जइ, तुङ्गं-पि य पायवं वियडसाहं । सीहो किं न वियारइ, पयलियगण्डत्थलं हत्थिं ॥ ३१ ॥
अह मन्तिजणाएसेण पत्थिया चारिया गया महुरं । वत्तं लद्धूण तओ, सामिसयासं पुणो पत्ता ॥ ३२ ॥
निसुणेहि देव वयणं, अत्थि हु महुरापुरीऍ पुव्वेणं । वरपायवसुसमिद्धं, कुबेरनामं वरुज्जाणं ॥ ३३ ॥
सहिओ य जयन्तीए, देवीए सयलपरियणसमग्गो । कीलइ तत्थुज्जाणे, इन्दो इव नन्दणे मुइओ ॥ ३४ ॥
तस्स पुण छट्ठदिवसो, वट्टइ वरकाणणे [1]पविट्ठस्स । मयणाउरस्स एवं परिवज्जियसेसकम्मस्स ॥ ३५ ॥
सयलं च साहणं पुरवराओ नीसरिय तस्स पासत्थं । जायं सामन्तजुयं, सूलं पुण नयरिमज्झंमि ॥ ३६ ॥
जइ एरिसम्मि सामिय !; पत्थावे आणिओ पुरिं महुरं । न य गेण्हसि रयणीए, कह महुरायं पुणो जिणसि? ॥ ३७ ॥
चारियवयणेण तओ, सत्तुग्घो साहणेण महएणं । काऊण दारभङ्गं, पविसइ महुरापुरिं रत्तिं ॥ ३८ ॥
सत्तुग्घो जयइ जए, दसरहपुत्तो[2] जयंमि विजियारी । बन्दिजणुग्घुट्ठरवो, वित्थरिओ पुरवरीमज्झे ॥ ३९ ॥
तं सोऊण जयरवं, नयरजणो [1]भयपवेविरसरीरो । किं किं ति उल्लवन्तो, अइसुट्ठु समाउलो जाओ ॥ ४० ॥
महुरापुरिं पविट्ठं, सत्तुग्घं जाणिऊण महुराया । उज्जाणाउ सरोसो, विणिग्गओ जह दसग्गीवो ॥ ४१ ॥
सूलरहिओ महू चिय, अलहन्तो पुरवरीपवेसं सो । सत्तुग्घकुमारेणं, निक्खमिउं वेढिओ सहसा ॥ ४२ ॥
अइरहसपसरियाणं, उभयबलाणं रणं समावडियं । गय-तुरय-जोह-रहवर-अन्नोन्नालग्गसंघट्टं ॥ ४३ ॥
जुज्झइ गओ गएणं, समयं रहिओ वि रहवरत्थेणं । तुरयविलग्गो वि भडो, आसारूढे[3] विवाएइ ॥ ४४ ॥
सर-झसर-मोग्गरेहिं, अन्नोन्नावडियसत्थनिवहेहिं । उट्ठन्ति तक्खणं चिय, फुलिङ्गजालासहस्साइं ॥ ४५ ॥
एत्तो कयन्तवयणो, आढत्तो रिउबलं खयं नेउं । महुरायस्स सुएणं, रुद्धो लवणेण पविसन्तो ॥ ४६ ॥

शाखाओंवाले ऊँचे पेड़को हाथी सूँड़से तोड़ता है तो क्या चूते हुए गण्डस्थलवाले हाथीको सिंह नहीं फाड़ डालता ? (३१)

इसके पश्चात् मन्त्रियोंके आदेशसे मथुराको भेजे गये गुप्तचर संदेश लेकर अपने स्वामीके पास वापस आये। (३२) उन्होंने कहा कि मथुरापुरीके पूर्वमें उत्तम वृक्षोंसे समृद्ध कुबेर नामका एक सुन्दर उद्यान है। (३३) जयन्ती देवीके साथ समग्र परिजनसे युक्त मधुराजा आनन्दित हो, नन्दनवनमें इन्द्र की भाँति, उस उद्यानमें क्रीड़ा करता है। (३४) उत्तम उद्यानमें प्रविष्ट, मदनसे पीड़ित और शेष कार्योंका त्याग किये हुए उसका छठा दिन है। (३५) सामन्तोंके साथ सारी सेना नगरमेंसे निकलकर उसके पास गई है, किन्तु शूल नगरीमें है। (३६) हे स्वामी! यदि ऐसे अवसर पर आये हुए आप मथुरापुरीको रातके समय ले नहीं लेंगे, तो फिर मथुराको कैसे जीतोगे ? (३७)

तब गुप्तचरोंके कथनके अनुसार बड़े भारी सैन्यके द्वारा रातके समय दरवाजा तोड़कर शत्रुघ्नने मथुरापुरीमें प्रवेश किया। (३८) शत्रुओंको जीतनेवाले दशरथके पुत्र शत्रुघ्नका संसारमें विजय हो—ऐसी स्तुतिपाठकों द्वारा उद्‌घोषित जय ध्वनि नगरमें फैल गई। (३९) उस जयघोषको सुनकर भय से कापते हुए शरीरवाले नगरजन 'क्या है, क्या है ?' ऐसा कहते हुए अत्यन्त व्याकुल हो गये। (४०) मथुरापुरीमें शत्रुघ्नने प्रवेश किया हैं ऐसा जानकर मधु राजा रोषके साथ उद्यानमेंसे, रावणकी भाँति, बाहर निकला। (४१) शूलरहित होनेसे नगरीमें प्रवेश नहीं पानेवाले उस मधुको शत्रुघ्न कुमारने निकलकर सहसा घेर लिया। (४२) अतिवेगसे फैले हुए दोनों सैन्योंके बीच हाथी, घोड़े, प्यादे और रथ जिसमें आपसमें भिड़ गये हैं ऐसा युद्ध होने लगा। (४३) हाथीके साथ हाथी जूमने लगे। रथ और अश्वसे रहित होनेपर भी घोड़ेपर सवार हो सुभट घुड़सवारोंको मारने लगा। (४४) एक दूसरे पर गिरनेवाले बाण, झसर, मुद्गर जैसे शस्त्र समूहोंसे तत्काल ही चिनगारियोंसे व्याप्त हजारों ज्वालाएँ उठीं। (४५) उधर कृतान्तवदनने शत्रुसैन्यका क्षय करना शुरू किया। प्रवेश करनेवाले उसको मधुराजाके पुत्र लवणने रोका। (४६) लवण और कृतान्तके बीच युद्धभूमिमें तलवार, कनक, चक्र और तोमरके

१. पविट्ठस्स प्रत्य० । २. तो रणम्मि वि० प्रत्य० । ३. विवाडेइ—प्रत्य० ।

लवणस्स कयन्तस्स य, दोण्ह वि जुज्झं रणे समावडियं। असि-कणय-चक्क-तोमर-विच्छड्डिज्जन्तघाओहं ॥४७॥
काऊण अन्नमन्नं, विरहं रणदप्पिया गयारूढा। पुणरवि य समब्भिडिया, जुज्झन्ति समच्छरुच्छाहा ॥ ४८ ॥
आयण्णपूरिएहिं, सरेहि लवणेण विउलवच्छयले। पहओ कयन्तवयणो, दढं पि भेत्तूण सन्नाहं ॥ ४९ ॥
काऊण चिरं जुज्झं, कयन्तवयणेण तत्थ सत्तीए। पहओ लवणकुमारो, पडिओ देवो व्व महिवट्ठे ॥ ५० ॥
दट्ठूण सुयं पडियं, महू महासोगकोहपज्जलिओ[1]। सहसा समुट्ठिओ सो, अरिग्गहणे हुयवहो चेव ॥ ५१ ॥
दट्ठूण य एज्जन्तं, महुरापुरिसामियं तु सत्तुग्घो। आवडइ तस्स समरे, रणरसतण्हालुओ सिग्घं ॥ ५२ ॥
बाणेण तत्थ महुणा, केऊ सत्तुग्घसन्तिओ छिन्नो। तेण वि य तस्स तुरया, रहेण समयं चिय विलुत्ता ॥५३॥
तत्तो महू नरिन्दो, आरूढो गयवरं गिरिसरिच्छं। छाएऊण पवत्तो, सत्तुग्घं सरसहस्सेहिं ॥ ५४ ॥
सत्तुग्घेण वि सहसा, तं सरनिवहं[2] निवारिउं देहे। भिन्नो सो महुराया, गाढं चिय निययबाणेहिं ॥ ५५ ॥
आघुम्मियनयणजुओ, मणेण चिन्तेइ सूलरहिओ हं। पुण्णावसाणसमए, जाओ मरणस्स आसन्ने ॥ ५६ ॥
सुयसोगसल्लियङ्गो, तं चिय दट्ठूण दुज्जयं सत्तुं। मरणं च समासन्नं[3], मुणिवरवयणं सरइ ताहे ॥ ५७ ॥
पडिबुद्धो भणइ तओ, असासए इह समत्थसंसारे। इन्दियवसाणुगेणं, धम्मो न कओ विमूढेणं ॥ ५८ ॥
मरणं नाऊण धुवं, कुसुमसमं जोबणं चला रिद्धी। अवसेण मए तइया, न कओ धम्मो पमाएणं ॥ ५९ ॥
पज्जलियम्मि य भवणे, कूवतलायस्स खणणमारम्भो। अहिणा दट्ठस्स जए, को कालो मन्तजवगस्स[4] ? ॥ ६० ॥
जाव न मुञ्चामि लहुं, पाणेहिं एत्थ जीयसंदेहे। ताव इमं जिणवयणं, सरामि सोमं मणं काउं ॥ ६१ ॥
तम्हा पुरिसेण जए, अप्पहियं निययमेव कायब्वं। मरणंमि समावडिए, संपइ सुमरामि अरहन्तं ॥ ६२ ॥

शस्त्रसमूह जिसमें फेंके जा रहे हैं ऐसा युद्ध होने लगा। (४७) एक-दूसरेको रथरहित करके युद्धके लिए गर्वित हाथी पर सवार हो भिड़ गये और मत्सर एवं उत्साहके साथ लड़ने लगे। (४८) कान तक खेंचे गये बाणोंसे लवणने कृतान्तवदनकी विशाल छाती पर मजबूत कवचको भेदकर प्रहार किया। (४९) चिरकाल तक युद्ध करके कृतान्तवदन द्वारा शक्तिसे आहत लवणकुमार देवकी भाँति जमीन पर गिर पड़ा। (५०) पुत्रको गिरा देख शोक और क्रोधसे अत्यन्त प्रज्वलित अग्नि जैसा मधु शत्रुको पकड़नेके लिए सहसा खड़ा हुआ। (५१)

मथुरापुरीके स्वामीको आता देख युद्धरसका प्यासा शत्रुघ्न समरभूमिमें उसके सम्मुख शीघ्र ही आया। (५२) उस लड़ाईमें मधुने बाणसे शत्रुघ्नकी ध्वजा काट डाली। उसने भी रथके साथ उसके घोड़े नष्ट कर दिये। (५३) तब मधु राजा पर्वत जैसे हाथी पर आरूढ़ हुआ और हजारों बाणोंसे शत्रुघ्नको छाने लगा। (५४) शत्रुघ्नने सहसा उस शरसमूहका निवारण करके अपने बाणोंसे उस मधुराजाके शरीरको विदारित किया। (५५) जिसकी दोनों आँखें घूम रही हैं ऐसा वह मनमें सोचने लगा कि शूलसे रहित मैं पुण्यके अवसानके समय मरणासन्न हुआ हूँ। (५६) तब पुत्रके शोकसे पीड़ित अंगवाले उसने शत्रुको दुर्जय और मृत्युको समीप देखकर मुनिवरके वचनको याद किया। (५७) होशमें आने पर वह कहने लगा कि इस सारे अशाश्वत संसारमें इन्द्रियोंके वशवर्ती मूर्ख मैंने धर्म नहीं किया। (५८) मरणको ध्रुव, यौवनको पुष्पके समान और ऋद्धिको चंचल जानकर पराधीन मैंने उस समय प्रमादवश धर्म नहीं किया। (५९) मकानके जलने पर कूएँ-तालाबको खोदनेका आरम्भ कैसा ? सर्पके द्वारा काटे जाने पर इस संसारमें मंत्रके जपनका कौनसा समय रहता है ? (६०) जीवनका सन्देह होनेसे यहाँ पर मैं जबतक प्राणोंका त्याग नहीं करता तबतक मनको सौम्य बनाकर जिनेश्वरके इस वचनको याद कर लूँ। (६१)

अतएव मनुष्यको संसारमें आत्मकल्याण अवश्य ही करना चाहिए। मरण उपस्थित होने पर अब मैं अर्हन्तको याद करता हूँ। (६२) इन अरिहन्तोंको और मोक्षमें गये सिद्धोंको नमस्कार हो। आचार्यों, उपाध्यायों और सब साधुओंको नमस्कार

१. ०गकोवप०—प्रत्य०। २. सरणियरं—प्रत्य०। ३. समावण्णे—प्रत्य०। ४. ०जवणम्मि—मु०।

इणमो अरहन्ताणं, सिद्धाण नमो सिवं उवगयाणं। आयरिय-उवज्झाणं, नमो सया सव्वसाहूणं ॥ ६३ ॥
अरहन्ते सिद्धे वि य, साहू तह केवलीयधम्मो य। एए हवन्तु नियमं, चत्तारि वि मङ्गलं मज्झं ॥ ६४ ॥
जावइया अरहन्ता, माणुसखेत्तम्मि होन्ति जयनाहा। तिविहेण पणमिऊणं, ताणं सरणं पवन्नो हं ॥ ६५ ॥
हिंसा-ऽलिय-चोरिक्का, मेहुण्णपरिग्गहं तहा देहं। पच्चक्खामि य सव्वं, तिविहेणाहारपाणं च ॥ ६६ ॥
परमत्थे ण तणमओ, संथारो न वि य फासुया भूमी। हिययं जस्स विसुद्धं, तस्साया हवइ संथारो ॥ ६७ ॥
एक्को जायइ जीवो, एक्को उप्पज्जए भमइ एक्को। सो चेव मरइ एक्को, एक्को च्चिय पावए सिद्धिं ॥ ६८ ॥
नाणम्मि दंसणम्मि य, तह य चरित्तम्मि सासओ अप्पा। अवसेसा दुब्भावा, वोसिरिया ते मए सव्वे ॥ ६९ ॥
एवं जावज्जीवं, सङ्गं वोसिरिय गयवरत्थो सो। पहरणजज्जरियतणू, आलुञ्चइ अत्तणो केसे ॥ ७० ॥
जे तत्थ किन्नरादी, समागया पेच्छया रणं देवा। ते मुञ्चन्ति सहरिसं, तस्सुवरिं कुसुमवरवासं ॥ ७१ ॥
धम्मज्झाणोवगओ, कालं काऊण तइयकप्पम्मि। जाओ सुरो महप्पा, दिव्वङ्गयकुण्डलाभरणो ॥ ७२ ॥

एवं नरो जो वि हु बुद्धिमन्तो, करेइ धम्मं मरणावसाणे।
वरच्छरासंगयलालियङ्गो, सो होइ देवो विमलाणुभावो ॥ ७३ ॥

॥ इइ पउमचरिए महुसुन्दरवहाभिहाणं नाम छासीइमं पव्वं समत्तं ॥

## ८७. महुराउवसग्गविहाणपव्वं

केगइसुएण सेणिय, पुण्णपभावेण सूलरयणं तं। अइखेयसमावन्नं, लज्जियविलियं हयपभावं ॥ १ ॥
तं सामियस्स पासं, गन्तूणं चमरनामधेयस्स। साहेइ सूलरयणं, महुनिवमरणं जहावत्तं ॥ २ ॥

हो। (६३) अरिहन्त, सिद्ध, साधु और केवलीका धर्म—ये चारों मेरे लिए अवश्य मंगल रूप हों। (६४) मनुष्य क्षेत्रमें जितने भी जगतके नाथ अरिहन्त हैं उन्हें मन-वचन-काया तीनों प्रकारसे प्रणाम करके उनकी शरण मैंने ली है। (६५) हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन, परिग्रह तथा शरीर और आहार-पान सबका मैं प्रत्याख्यान करता हूँ। (६६) वस्तुतः संथारा न तो तृणमय होता है और न निर्जीव भूमिका ही होता है जिसका हृदय विशुद्ध है उसकी आत्मा ही संथारा रूप होती है। (६७) एक जीव ही जन्म लेता है, एक वही उत्पन्न होता है, एक वही परिभ्रमण करता है, वही अकेला मरता है और वही अकेला सिद्धि पाता है। (६८) ज्ञानमें, दर्शनमें तथा चारित्रमें आत्मा शाश्वत है। बाकीके जो दुर्भाव हैं उन सबका मैंने त्याग किया है। (६९)

इस तरह यावज्जीवनके लिए संगका त्याग करके हाथी पर स्थित और शस्त्रोंसे जर्जरित शरीरवाले उसने अपने केशोंका लोंच किया। (७०) वहाँ युद्ध देखनेके लिए जो किन्नर आदि देव आये थे उन्होंने हर्षपूर्वक उसके ऊपर उत्तम पुष्पोंकी वृष्टि की। (७१) धर्मध्यानमें लीन वह महात्मा मर करके तीसरे देवलोक सनत्कुमारमें दिव्य बाजूबन्द और कुण्डलोंसे विभूषित देव के रूपमें उत्पन्न हुआ। (७२) इस तरह जो भी बुद्धिमान् मनुष्य मृत्युके समय धर्मका आचरण करता है वह सुन्दर अप्सराओंके संसर्गसे स्नेहपूर्वक पाले गये शरीरवाला और विमल प्रभावशाली देव होता है। (७३)

॥ पद्मचरितमें मधुसुन्दरके वधका अभिधान नामक छिआसीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ८७. मथुरामें उपसर्ग

हे श्रेणिक! कैकई पुत्र शत्रुघ्नके पुण्यके प्रभावसे वह शूलरत्न अत्यन्त खेदयुक्त, लज्जित और प्रभावहीन हो गया। (१) उस शूलरत्नने चमर नामके स्वामीके पास जाकर जैसा हुआ था वैसा मधुराजाके मरणके बारेमें कहा। (२)

१. नमो णमो सव्व०—प्रत्य०। २. अरहन्तो सिद्धो—मु०। ३. हवन्ति—मु०। ४. ण य सुहावहा भूमी—प्रत्य०। ५. ०भागी—प्रत्य०। ६. ०पयावं—प्रत्य०।

सोऊण मित्तमरणं, चमरो घणसोगकोहपज्जलिओ । वेरपडिउञ्चणट्ठे, महुराहिमुहो अह पयट्टो ॥ ३ ॥
अह तत्थ वेणुदाली, सुवण्णराया सुरं पलोएउं । पुच्छइ कहेहि कत्तो, गमणारम्भो तुमे रइओ ॥ ४ ॥
सो भणइ मज्झ मित्तो, जेण हओ रणमुहे मधू नामं । सजणस्स तस्स संपइ, मरणं आणेमि निक्खुत्तं ॥ ५ ॥
तं भणइ वेणुदाली, किं न सुओ संभवो विसल्लाए ? । अहिलससि जेण एवं, कज्जाकज्जं वियाणन्तो ॥ ६ ॥
अह सा अमोहविजया, सत्ती नारायणस्स देहत्था । फुसिया य विसल्लाए, पणासिया सुकयकम्माए ॥ ७ ॥
ताव य भवन्ति एए, सुर-असुर-पिसाय-भूयमाईया । जाव णं विनिच्छिएणं, लएइ जिणसासणे दिक्खं ॥ ८ ॥
मज्जा-ऽऽमिसरहियस्स उ, हत्थसयब्भन्तरेण दुस्सत्ता । न हवन्ति ताव जाव य, हवइ सरीरंमि नियमगुणो ॥९॥
रुद्दो वि य कालग्गी, चण्डो अइदारुणो सह पियाए । सन्तो पणट्ठविज्जो, किं न सुओ ते गओ निहणं ? ॥१०॥
वच्चसु गरुडिन्द ! तुमं, एयं चिय उज्झिऊण वावारं । अहयं तस्स कएणं, रिउभयजणणं ववहरामि ॥ ११ ॥
एव भणिओ पयट्टो, चमरो महुरापुरिं समणुपत्तो । पेच्छइ महूसवं सो, कीलन्तं जणवयं सव्वं ॥ १२ ॥
चिन्तेऊण पवत्तो, अकयग्घो जणवओ इमो पावो । जो निययसामिमरणे, रमइ ललो सोगपरिमुक्को ॥ १३ ॥
अच्छउ ताव रिवू सो, जेण महं घाइओ इहं मित्तो । नयरं देसेण समं, सव्वं पि इओ खयं नेमि ॥ १४ ॥
निज्झाइऊण एवं, कोहाणलदीविओ चमरराया । लोगस्स तक्खणं चिय, उवसग्गं दूसहं कुणइ ॥ १५ ॥
जो जत्थ सन्निविट्ठो, सुइओ वा परियणेण सह मणुओ । सो तत्थ मओ सव्वो, नयरे देसे य रोगेणं ॥ १६ ॥
दट्ठूण य उवसग्गं, ताहे कुलदेवयाएँ सत्तुग्घो । पडिचोइओ य वच्चइ, साएयं साहणसमग्गो ॥ १७ ॥
रिवुजयलद्धाइसयं, सत्तुग्घं पेच्छिऊण पउमाभो । लच्छीहरेण समयं, अहियं अहिणन्दिओ तुट्ठो ॥ १८ ॥

मित्रकी मृत्यु सुनकर शोक और क्रोधसे अत्यन्त प्रज्वलित चमर वैरका बदला लेनेके लिए मथुराकी ओर चला। (३) सुपर्ण कुमार देवोंके इन्द्र वेणुदालिने देवको देखकर पूछा कि तुम किस ओर जानेके लिए प्रवृत्त हुए हो ? (४) उसने कहा कि मधुनामक मेरे मित्रको जिसने युद्धमें मारा है उसकी मृत्यु अब मैं अवश्य लाऊँगा। (५) उसे वेणुदालिने कहा कि विशल्याके जन्मके बारेमें क्या तुमने नहीं सुना, जिसके कार्य-अकार्यको न जानकर तुम ऐसी इच्छा रखते हो ? (६) नारायण लक्ष्मणके शरीरमें रही हुई अमोघविजयाको पुण्यकर्मवाली विशल्याने छूकर विनष्ट किया था। (७) तबतक ये सुर, असुर, पिशाच, भूत आदि होते रहते हैं जबतक निश्चयपूर्वक जिनशासनमें दीक्षा नहीं ली जाती। (८) जबतक शरीरमें नियम-धर्म रहता है तबतक मद्य और मांससे रहित उस व्यक्तिके पास सौ हाथके भीतर-भीतर दुष्ट प्राणी नहीं आते। (९) कालाग्नि नामका प्रचण्ड और अतिभयंकर रुद्र नष्ट विद्यावाला होकर प्रियाके साथ मर गया यह क्या तुमने नहीं सुना। (१०) हे गरुडेन्द्र! इस व्यापारका परित्याग कर तुम वापस लौट चलो। मैं उसके लिए शत्रुमें भय पैदा करता हूँ। ऐसा कहकर चमरेन्द्र चला और मथुरा पुरीमें आया। वहाँ पर उसने सब लोगोंको महान् उत्सव मनाते देखा। (११-१२) वह सोचने लगा कि ये लोग अकृतघ्न और पापी हैं, क्योंकि अपने स्वामीका मरण होने पर भी शोकसे रहित होकर आनन्द मनाते हैं। (१३) जिसने यहाँ मेरे मित्रको मारा उस शत्रुकी बात तो जाने दो। अब मैं देशके साथ सारे नगरको नष्ट कर डालता हूँ। (१४) ऐसा सोचकर क्रोधाग्निसे प्रदीप्त चमरराजाने तत्काल ही लोगोंके ऊपर दुस्सह उपसर्ग किया। (१५) उस नगर या देशमें जो मनुष्य जहाँ परिजनके साथ बैठे अथवा सोये थे वे वहीं रोगसे मर गये। (१६) उस उपसर्गको देखकर कुलदेवतासे प्रेरित शत्रुघ्न तब सेनाके साथ साकेतपुरी आया। (१७) शत्रुके ऊपर जय प्राप्त करनेसे महिमान्वित शत्रुघ्नको देखकर लक्ष्मणके साथ राम अभिनन्दित और तुष्ट हुये। (१८) पुत्रको देखकर माता हर्षित हुई। तब उसने स्वर्णकलशोंसे जिनवरेन्द्रोंका स्नान एवं पूजन

१. भमंति—प्रत्य०। २. य—मु०। ३. सहिओ—मु०। ४. पडिबोहिओ—मु०। ५. आणंदिओ—प्रत्य०।

जणणी वि य परितुट्ठा, पुत्तं दट्ठूण जिणवरिन्दाणं । कञ्चणकलसेहि तओ, ण्हवणेण समं कुणइ पूयं ॥ १९ ॥

एव नरा सुकएण भयाइं, नित्थरयन्ति जला-ऽणिलमाई ।
तेण इमं विमलं जिणधम्मं, गेण्हह संजमसुट्ठियभावा ॥ २० ॥

॥ इइ पउमचरिए महुराउवसग्गविहाणं नाम सत्तासीयं पव्वं समत्तं ॥

## ८८. सत्तुग्घ-कयंतमुहभवाणुकित्तणपव्वं

अह मगहपुराहिवई, पुच्छइ गणनायगं कयपणामो । कज्जेण केण महुरा, विमग्गिया केगईसुएणं ॥ १ ॥
सुरपुरसमाउ इहइं, बहुयाओ अत्थि रायहाणीओ । सत्तुग्घस्स न ताओ, इट्ठाओ जह पुरी महुरा ॥ २ ॥
तो भणइ मुणिवरिन्दो, सेणिय ! सत्तुग्घरामपुत्तस्स । बहुया भवा अतीया, महुराए तेण सा इट्ठा ॥ ३ ॥
अह संसारसमुद्दे, जीवो कम्माणिलाहओ भरहे । महुरापुरीएँ जाओ, नामेणं जउणदेवो सो ॥ ४ ॥
धम्मरहिओ मओ सो, कोलो गड्डाएँ वायसो जाओ । अइयासुओ य भमणे, दड्ढो महिसो समुप्पन्नो ॥ ५ ॥
जलवाहो गवलो पुण, छव्वारा महिसओ समुप्पन्नो । कम्मस्स उवसमेणं, जाओ दारिद्दिओ मणुओ ॥ ६ ॥
नामेण कुलिसधारो, मुणिवरसेवापरायणो विप्पो । रूवाईसयजुत्तो, विवज्जिओ बालकम्मेहिं ॥ ७ ॥
तस्स पुरस्साहिवई, असङ्किओ नाम दूरदेसं सो । संपत्थिओ कयाई, तस्स उ ललिया महादेवी ॥ ८ ॥
वायायणट्ठिया सा, विप्पं दट्ठूण कामसरपहया । सद्दाविय चेडीए, चिट्ठइ एक्कासणनिविट्ठा ॥ ९ ॥

---

*किया।* (१६) *इस तरह सुकृतसे मनुष्य पानी, आग आदिके भयोंको पार कर जाता है। अतः संयमसे सुस्थित भाववाले होकर तुम इस विमल जिनधर्मको ग्रहण करो।* (२०)

॥ पद्मचरितमें मथुरामें उपसर्गका विधान नामक सत्तासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ८८. शत्रुघ्न और कृतान्तवदनके पूर्वभव

मगधाधिपति श्रेणिकने प्रणाम करके गणनायक गौतमसे पूछा कि कैकेईपुत्र शत्रुघ्न ने किसलिए मथुरानगरी माँगी थी? (१) सुरपुरके समान बहुत-सी राजधानियाँ यहाँ पर हैं। शत्रुघ्नको जैसी मथुरा पसन्द आई वैसी वे क्यों पसन्द न आई? (२) तब मुनिवरेन्द्रने कहा कि :—

हे श्रेणिक! राजकुमारके बहुतसे अतीत जन्म मथुरामें हुए थे। इससे वह उसे प्रिय थी। (३) संसार-सागरमें कर्मरूपी वायुसे आहत एक जीव भरतक्षेत्रमें आई हुई मथुरापुरीमें यमुनदेवके नामसे पैदा हुआ। (४) धर्मरहित वह मर करके गड्ढोंमें अशुचि पदार्थ खानेवाला सूअर, और कौआ हुआ। बकरेके रूपमें भ्रमण करता हुआ वह जल गया और भैंसेके रूपमें उत्पन्न हुआ। (५) तब जलघोड़ा और जंगली भैंसा हुआ। पुनः छः बार भैंसेके रूपमें हुआ। तब कर्मके उपशमसे दरिद्र मनुष्य हुआ। (६) मुनिवरोंकी सेवामें तत्पर वह कुलिशधर नामका विप्र उत्तम रूपसे युक्त और मूर्खोंकी चेष्टाओंसे रहित था। (७) उस नगरका अशंकित नामका स्वामी था। वह कभी दूर देशमें गया। उसकी महादेवी ललिता थी। (८) वातायनमें स्थित उसने ब्राह्मणको देखकर कामबाणसे आहत हो नौकरानी द्वारा उसे बुलाया और उसके साथ एक ही आसनपर बैठकर कामचेष्टा करने लगी (९) एक दिन अचानक वह राजा अपने महल पर आया और रानीके साथ एक ही आसन पर

---

१. सुपुरिससमागमाओ, म०—प्रत्य० । २. बहवो म०—प्रत्य० । ३. भमइ । म०—प्रत्य० । ४. भवणे—प्रत्य० ।

अह अन्नया निवो सो, सयराहं आगओ निययं गेहं । पेच्छइ देवीएँ समं, तं चिय एक्कासणनिविट्ठं ॥ १० ॥
मायाविणीएँ तीए, गाढं चिय कन्दियं भवणमज्झे । संतासं च गओ सो, गहिओ य नरिन्दपुरिसेहिं ॥ ११ ॥
आणत्तं नरवइणा इमस्स अट्ठङ्गनिग्गहं कुणह । नयरस्स बहिं दिट्ठो, मुणिणा कल्लाणनामेणं ॥ १२ ॥
भणिओ जइ पव्वज्जं, गेण्हसि तो ते अहं मुयावेमि । तं चिय पडिवन्नो सो, मुक्को पुरिसेहि पव्वइओ ॥ १३ ॥
काऊण तवं घोरं, कालगओ सुरवरो समुप्पन्नो । देवीहि संपरिवुडो, कीलइ रइसागरोगाढो ॥ १४ ॥
नामेण चन्दभद्दो, राया महुराहिवो पणयसत्तू । तस्स वरा वरभज्जा, तिण्णि य एक्कोयरा तीए ॥ १५ ॥
सूरो य जउणदत्तो, देवो य तइज्जओ समुप्पन्नो । भाणुप्पह-उग्गु-ऽक्का-मुहा य तिण्णेव पुत्ता से ॥ १६ ॥
बिइया य तस्स भज्जा, कणयाभा नाम चन्दभद्दस्स । अह सो चविऊण सुरो, तीए अयलो सुओ जाओ ॥ १७ ॥
अवरो त्थ अङ्कनामो, धम्मं अणुमोइऊण अइरूवो । जाओ य मङ्गियाए, कमेण पुत्तो तहिं काले ॥ १८ ॥
सावत्थिनिवासी सो, अविणयकारी जणस्स अइवेसो । निद्धाडिओ य तो सो, कमेण अइदुक्खिओ भमइ ॥ १९ ॥
अह सो अयलकुमारो, इट्ठो पियरस्स तिण्णि वाराओ । उग्गुक्कमुहन्तेहिं, घाइज्जन्तो च्चिय पणट्ठो ॥ २० ॥
पुहइं परिहिण्डन्तो, तिलयवणे कण्टएण विद्धो सो । किणमाणो च्चिय दिट्ठो, अङ्केणं ऽयलो य वलियङ्गो ॥ २१ ॥
मोत्तूण दारुभारं, अङ्केण उ कण्टओ खणद्धेणं । आयड्ढिओ सुसत्थो, अयलो तं भणइ निसुणेहि ॥ २२ ॥
जइ नाम सुणसि कत्थइ, अयलं नामेण पुहइविक्खायं । गन्तव्वं चेव तुमे, तस्स सयासं निरुत्तेणं ॥ २३ ॥
भणिऊणं एवमेयं, सावत्थिं पत्थिओ तओ अङ्को । अयलो वि य कोसम्बिं, कमेण पत्तो वरुज्जाणं ॥ २४ ॥
सो तत्थ इन्ददत्तं, नरवसभं गरुलियागयं दट्ठुं । तोसेइ धणुवेएँ, विसिहायरियं च दोजीहं ॥ २५ ॥

---

बैठे हुए उसको देखा । (१०) वह मायाविनी महलमें जोरोंसे चिल्लाने लगी । इससे वह भयभीत हो गया । राजाके आदमियोंने उसे पकड़ लिया । (११) राजाने आज्ञा दी कि इसके आठ अंगोंका निग्रह करो । कल्याण नामक मुनिने उसे नगरके बाहर देखा । (१२) कहा कि यदि प्रवज्या ग्रहण करोगे तो मैं छुड़ाऊँगा । उसने वह बात स्वीकार की । इसपर राजपुरुषोंने छोड़ दिया । उसने दीक्षा ली । (१३) घोर तप करके मरने पर वह देव हुआ । देवियोंसे घिरा हुआ वह रतिके सागरमें लीन हो क्रीड़ा करने लगा । (१४)

शत्रुओंको झुकानेवाला चन्द्रभद्र नामका एक मथुरा नरेश था । उसकी वरा नामकी एक सुन्दर भार्या थी । उसके (वराके) तीन सहोदर भाई थे । (१५) सूर्य, यमुनादत्त और तीसरा देव उत्पन्न हुआ । उसके (वराके) अनुक्रमसे भानुप्रभ, उग्र और उल्कामुख ये तीन ही पुत्र थे । (१६) चन्द्रभद्रकी कनकाभा नामकी दूसरी भार्या थी । वह देव च्युत होकर उसका अचल नामसे पुत्र हुआ । (१७) दूसरा एक अंक नामका था । धर्मका अनुमोदन करनेसे वह उस समय मंगिका का अतिरूपवान् पुत्र हुआ । (१८) अविनयकारी और लोगोंका अत्यन्त द्वेषी वह श्रावस्तीवासी बाहर निकाल दिया गया । अतिदुःखित वह इधर उधर भटकने लगा । (१९) पिताका प्रिय वह अचल-कुमार भी उग्र और उल्कामुखसे तीन बार घायल होने पर भाग गया । (२०) पृथ्वी पर परिभ्रमण करता हुआ वह तिलकवनमें काँटेसे बींधा गया । घायल और काँपते हुए शरीरवाला वह अचल अंक द्वारा देखा गया । (२१) लकड़ीके बोझेका परित्याग करके अंकने काँटा आधे क्षणमें निकाल दिया । सुस्वस्थ अचलने उसे कहा कि, तुम सुनो । (२२) पृथ्वीमें कहीं पर भी यदि तुम विख्यात अचलका नाम सुनो तो उसके पास अवश्य ही जाना । (२३) ऐसा कहकर अंकने श्रावस्तीकी ओर प्रस्थान किया तो अचलने कौशाम्बीकी ओर गमन किया ।

क्रमशः चलता हुआ वह एक सुन्दर उद्यानमें आ पहुँचा । (२४) वहाँ वन-विहारके लिए आये हुए राजा इन्द्रदत्तको उसने देखा । दुष्ट विशिखाचार्यको धनुर्वेदमें (हराकर ?) उसने राजाको सन्तुष्ट किया । (२५) राजाने अपनी लड़की मित्रदत्ता

---

१. ०राहसमागओ—मु० । २. देवेहिं—प्रत्य० । ३. साणु०—मु० । ४. उग्ग-ऽक्कमुहंतेहि,—मु० । ५. ०ण य वेस-वलियंगो—प्रत्य० । ६. ण वयणमेयं,—मु० । ७. ०ए, सिंहायरियं च दो जोहं—प्रत्य० ।

दिन्ना य मित्तदत्ता, अयलस्स निवेण अत्तणो धूया। लोगम्मि अवज्झाओ, भण्णइ रज्जं च पत्तो सो ॥ २६ ॥
अङ्गाइया य देसा, जिणिऊणं सयलसाहणसमग्गो। पियरस्स विग्गहेणं, अयलो महुरं समणुपत्तो ॥ २७ ॥
ते चन्दभद्दपुत्ता, समयं चिय पत्थिवेहि नियएहिं। अत्थेण सुविउलेणं, भिन्ना[1] अयलेण ते सबे ॥ २८ ॥
नाऊण चन्दभद्दो, भिन्ने सबे वि अत्तणो भिच्चे। पेसेइ सन्धिकज्जे, साला तस्सेव[2] वसुदत्ता ॥ २९ ॥
ते पेच्छिऊण अयलं, पच्चहियाणंति पुबचिन्धेहिं। अइलज्जिया नियत्ता, कहेन्ति ते चन्दभद्दस्स ॥ ३० ॥
पुत्तेहि समं भिच्चा, कया य आदिट्ठ[3]सेवया सबे। मायावित्तेहि समं, अयलस्स समागमो जाओ ॥ ३१ ॥
पुत्तस्स चन्दभद्दो, परितुट्ठो कुणइ संगमाणन्दं। जाओ रज्जाहिवई, अयलो सुकयाणुभावेणं ॥ ३२ ॥
अयलेण अन्नया सो, दिट्ठो नडरङ्गमज्झयारत्थो। परियाणिओ य अङ्को, पडिहारनरेसु हम्मन्तो ॥ ३३ ॥
दिन्ना य जम्मभूमी, सावत्थी तस्स अयलनरवइणा। दबं च सुप्पभूयं, नाणालंकारमादीयं ॥ ३४ ॥
दोन्नि वि ते उज्जाणं, कीलणहेउं गया सपरिवारा। दट्ठूण समुद्दमुणिं, तस्स सयासम्मि निक्खन्ता ॥ ३५ ॥
दंसणनाणचरित्ते, अप्पाणं भाविऊण कालगया। दोन्नि वि सुरवहुकलिए, देवा कमलुत्तरे जाया ॥ ३६ ॥
भोगे भोत्तूण चुओ, अयलसुरो केगईएँ गब्भंमि। जाओ दसरहपुत्तो, सत्तुग्घो पुहइ[4]विक्खाओ ॥ ३७ ॥
सेणिय! सो णेयभवा, आसि च्चिय पुरवरीएँ महुराए। सत्तुग्घो कुणइ रइं, मोत्तूणं सेसनयरीओ ॥ ३८ ॥
गेहस्स तरुवरस्स य, छायाए जस्स एक्कमवि दियहं। परिवसइ तत्थ जायइ, जीवस्स रई सहावेणं ॥ ३९ ॥
किं पुण जत्थ बहुभवे, जीवेणं संगई कया ठाणे। जायइ तत्थ अईवा, सेणिय! पीई ठिई एसा ॥ ४० ॥
अह सो अङ्कसुरवरो, तत्तो आउक्खए चुयसमाणो। जाओ कयन्तवयणो, [5]सेणाहिवई हलहरस्स ॥ ४१ ॥

अचलको दी। उसने राज्य पाया और वह लोकमें उपाध्याय कहा जाने लगा। (२६) अंग आदि देशोंको जीतकर सम्पूर्ण सेनाके साथ अचल पितासे युद्ध करनेके लिए मथुरा जा पहुँचा। (२७) अपने राजाओंके साथ चन्द्रभद्रके उन सब पुत्रोंको अचलने विपुल शस्त्रसे हरा दिया। (२८) अपने सब भृत्य हार गये हैं ऐसा जानकर चन्द्रभद्रने सन्धिके लिए उसके पास सालोंको नज़राना देकर भेजा। (२९) अचलको देखकर पहलेके चिह्नोंसे उन्होंने उसे पहचान लिया। अत्यन्त लज्जित वे लौटे और चन्द्रभद्रसे कहा। (३०) उसने चन्द्रभद्रके पुत्रोंके साथ सबको आज्ञा उठानेवाले सेवक बनाया। माता-पिताके साथ अचलका समागम हुआ। (३१) आनन्दमें आये हुए चन्द्रभद्रने मिलनका महोत्सव मनाया। पुण्यके फलस्वरूप अचल राज्याधिपति हुआ। (३२)

एक दिन अचलने नाटककी रंगभूमिमें स्थित और द्वाररक्षक द्वारा मारे जाते अंकको देखा और उसे पहचाना। (३३) अचल राजाने उसे उसकी जन्मभूमि श्रावस्ती, बहुत-सा धन और नाना प्रकारके अलंकार आदि दिये। (३४) बादमें दोनों ही परिवारके साथ उद्यानमें क्रीड़ाके लिए गये। समुद्र-मुनिको देखकर उसके पास उन्होंने दीक्षा ली। (३५) दर्शन, ज्ञान और चारित्रसे अपने आपको भावित करके मरने पर दोनों ही कमलोत्तरमें देववधुओंसे युक्त देव हुए। (३६) भोग भोगकर च्युत होने पर अचल देव कैकेईके गर्भसे दशरथका विश्वविश्रुत पुत्र शत्रुघ्न हुआ। (३७) हे श्रेणिक! शत्रुघ्न अनेक भवों तक मथुरानगरीमें था, अतः उसने दूसरी नगरियों को छोड़कर इससे अनुराग किया। (३८) जिस घर या वृक्षकी छायामें एक दिन भी कोई प्राणी रहता है तो उसके साथ उसकी प्रीति स्वभावसे हो जाती है। (३९) तो फिर अनेक भवों तक जिस स्थानमें जीवने संगति की हो, तो उसका कहना ही क्या? हे श्रेणिक! वहाँ अत्यधिक प्रीति होती है। यही नियम है। (४०) वह अंक देव आयुके क्षय होने पर वहाँसे च्युत हो हलधर रामका सेनापति कृतान्तवदन हुआ है। (४१) हे श्रेणिक! विनय-

१. ॰न्ना सव्वे वि अयलेणं—प्रत्य॰। २. ॰व सहंता—प्रत्य॰। ३. अद्दिट्ठ॰—प्रत्य॰। ४. देसविक्खाओ—प्रत्य॰। ५. सेणाणीओ हल॰—प्रत्य॰।

एसो ते परिकहिओ, सेणिय पुच्छन्तयस्स विणएणं। सत्तुग्घभवसमूहो, कयन्तवयणेण सहियस्स ॥ ४२ ॥

एयं[1] परंपरभवाणुगयं सुणेउं, जो धम्मकज्जनिरओ न य होइ [2]लोए।
सो पावकम्मपरिणामकयाव[3]रोहो, ठाणं सिवं सुविमलं न उवेइ मूढो ॥ ४३ ॥

॥ इइ पउमचरिए सत्तुग्घकयन्तमुहभवाणुकित्तणं नाम अट्ठासीयं पव्वं समत्तं ॥

## ८९. महुरानिवेसपव्वं

अह अन्नया कयाई, विहरन्ता मुणिवरा गयणगामी। महुरापुरिं कमेणं, सत्त जणा चेव[4] अणुपत्ता ॥ १ ॥
सुरमंतो सिरिमंतो, सिरितिल[5]ओ सव्वसुन्दरो चेव। जयमन्तोऽणिलललिओ, अवरो वि य हवइ जयमित्तो ॥२॥
सिरिनन्दणस्स एए, सत्त वि धरणीएँ कुच्छिसंभूया। जाया नरवइपुत्ता, म[6]हापुरे सुरकुमारसमा ॥ ३ ॥
पीतिंकरस्स एए, मुणिस्स दट्ठूण सुरवरागमणं। पियरेण सह विउद्धा, सव्वे धम्मुज्जया जाया ॥ ४ ॥
सो एगमासजायं, ठविऊणं डहरयं सुयं रज्जे। पव्वइओ सुयसहिओ, राया पीतिंकरसयासे ॥ ५ ॥
केवलल‍द्धाइसओ, काले सिरिनन्दणो गओ सिद्धिं। इयरे वि सत्त [7]रिसिया, कमेण महुरापुरिं पत्ता ॥ ६ ॥
ताव च्चिय घणकालो, समागओ मेहमुक्क[8]जलनिवहो। जोगं लएन्ति साहू, सत्त वि[9] ते तीए नयरीए ॥ ७ ॥
सा ताण पभावेणं, नट्ठा मारी सुराहिवपउत्ता। पुहई वि सलिलसित्ता, नवसासससमाउला जाया ॥ ८ ॥
महुरा देसेण समं, रोगविमुक्का तओ समणुजाया। पुण्डुच्छवाडपउरा, अकिट्ठसस्सेण सुसमिद्धा ॥ ९ ॥

पूर्वक पूछते हुए तुझको मैंने कृतान्तवदन के साथ शत्रुघ्नका यह भवसमूह कहा। (४२) इसप्रकार परम्परासे चले आते भवोंके बारेमें सुनकर जो लोकमें धर्मकार्यमें निरत नहीं होता वह पापकर्मके परिणाम स्वरूप बाधा प्राप्त करनेवाला मूढ़ पुरुष अत्यन्त विमल शिवस्थान नहीं पाता। (४३)

॥ पद्मचरितमें शत्रुघ्न एवं कृतान्तमुखके भवोंका अनुकीर्तन नामक अट्ठासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ८९. शत्रुघ्नका मथुरामें पड़ाव

एक दिन अनुक्रमसे विहार करते हुए गगनगामी सात मुनि मथुरा नगरीमें आये। (१) सुरमन्त्र, श्रीमन्त्र, श्रीतिलक, सर्वसुन्दर, जयवान्, अनिलललित और अन्तिम जयमित्र ये उनके नाम थे। (२) महापुरमें श्रीनन्दनकी भार्या धरणीकी कुक्षिसे उत्पन्न ये सातों ही राजपुत्र देवकुमारके समान थे। (३) प्रीतिंकर मुनिके पास देवताओंका आगमन देखकर पिताके साथ प्रतिबुद्ध ये सब धर्मके लिए उद्यत हुए (४) एक महीनेके बालकपुत्रको उस राज्य पर स्थापित करके पुत्रोंके साथ राजाने प्रीतिंकरके पास प्रव्रज्या ली। (५) केवल ज्ञानका अतिशय प्राप्त करके मरने पर श्रीनन्दन मोक्षमें गया। दूसरे सातों ऋषि विचरण करते हुए मथुरापुरी में आये। (६) उस समय बादलोंसे जलसमूह छोड़नेवाला वर्षाकाल आ गया। सातों ही साधुओंने उस नगरीमें योग ग्रहण किया। (७) उनके प्रभावसे सुरेन्द्र द्वारा प्रयुक्त महामारि नष्ट हो गई। पानीसे सींची गई पृथ्वी भी नये शस्यसे व्याप्त हो गई। (८) तब देशके साथ रोगसे विमुक्त मथुरा भी सफेद ऊखकी बाड़ोंसे व्याप्त हो बिना जोते ही उत्पन्न धान्योंसे सुसमृद्ध हो गई। (९)

१. एवं—प्रत्य०। २. लोगे—मु०। ३. ०वराहो—मु०। ४. ०व संपत्ता—प्रत्य०। ५. सिरिनिलओ—प्रत्य०। सिरिनिवओ—मु०। ६. पहापुरे—प्रत्य०। ७. रिसया—प्रत्य०। ८. ०कसलिलोहो—प्रत्य०। ९. वि सेलस्स हेट्ठम्मि—मु०।

बारसविहेण जुत्ता, तवेण ते मुणिवरा गयणगामी । पोयणविजयपुराइसु, काऊणं पारणं एन्ति ॥ १० ॥
अह अन्नया कयाई, साहू मज्झण्हदेसयालम्मि । उप्पइय नहयलेणं, साएयपुरिं गया सबे ॥ ११ ॥
भिक्खट्ठे विहरन्ता, घरपरिवाडीएँ साहवो धीरा[1] । ते सावयस्स भवणं, संपत्ता अरहदत्तस्स ॥ १२ ॥
चिन्तेइ अरहदत्तो[2], वरिसाकाले कहिं इमे समणा । हिण्डन्ति अणायारी, निययं ठाणं पमोत्तूणं ॥ १३ ॥
पब्भारकोट्टगाइसु, जे य ठिया[4] जिणवराण आगारे । इह पुरवरीएँ समणा, ते परियाणामि सबे हं ॥ १४ ॥
भिक्खं घेत्तूण तओ[5], पाणं चिय एसणाएँ परिसुद्धं । उज्जाणमज्झयारे, जिणवरभवणम्मि पविसन्ति ॥ १५ ॥
एए पुण पडिकूला, सुत्तत्थविवज्जिया य रसलुद्धा । परिहिण्डन्ति अकाले, न य हं वन्दामि ते समणे ॥ १६ ॥
ते सावएण साहू, न वन्दिया गारवस्स दोसेणं । सुण्हाएँ तस्स नवरं, तत्तो पडिलाभिया सबे ॥ १७ ॥
दाऊण धम्मलाभं, ते जिणभवणं कमेण[6] पविसंता । अभिवन्दिया जुईणं, ठाणनिवासीण समणेणं ॥ १८ ॥
काऊण अणायारी, न वन्दिया जुइमुणिस्स सीसेहिं । भणिओ च्चिय नियगुरू, मूढो जो पणमसे एए ॥१९॥
ते तत्थ जिणाययणे, मुणिसुबयसामियस्स वरपडिमं । अभिवन्दिउं निविट्ठा, जुईण समयं कयाहारा ॥ २० ॥
ते साहिऊण ठाणं, नियययट्ठाणं नहं समुप्पइया । सत्त वि अणिलसमजवा, खणेण महुरापुरिं पत्ता ॥२१ ॥
चारणसमणे दट्ठुं, ठाणनिवासी मुणी सुविम्हइया । निन्दन्ति य अप्पाणं, ते च्चिय न य वन्दिया अम्हे ॥२२॥
जाव च्चिय एस कहा, वट्टइ तावागओ अरिहदत्तो[3] । जुइणा कहिज्जमाणं, ताणं गुणकित्तणं सुणइ ॥ २३ ॥
महुराहि कयावासा, चारणसमणा महन्तगुणकलिया । सावय ! लद्धिसमिद्धा, अज्ज मए वन्दिया धीरा[7] ॥ २४ ॥
अह सो ताण पहावं, सुणिऊणं सावओ विसण्णमणो । निन्दइ नियसहावं, पच्छातावेण डज्झन्तो ॥ २५ ॥

बारह प्रकारके तपसे युक्त वे गगनगामी मुनि पारना करके पोतनपुर, विजयपुर आदि नगरोंमें गये। (१०) एक दिन दोपहरके समय सब साधु आकाशमार्गसे उड़कर साकेतपुरी गए। (११) भिक्षाके लिये एक घरसे दूसरे घरमें जाते हुए वे धीर साधु अर्हद्दत्तके मकान पर आये। (१२) अर्हद्दत्त सोचने लगा कि वर्षाकालमें अपने नियत स्थानको छोड़कर ये अनाचारी श्रमण कहाँ जाते हैं? (१३) जो इस नगरीमें, पर्वतके ऊपरके भागमें, आश्रयस्थानों आदिमें तथा जिनवरोंके मन्दिरोंमें साधु रहते हैं उन सबको मैं पहचानता हूँ। (१४) भिक्षा तथा पान जो निर्दोष हो वह लेकर वे उद्यानके बीच आये हुए जिनमन्दिरमें प्रवेश करते हैं। (१५) उनसे विरुद्ध आचरणवाले, सूत्र और उसके अर्थसे रहित तथा रसलुब्ध ये तो असमयमें घूमते हैं। इन श्रमणोंको मैं वन्दन नहीं करूँगा। (१६) ऐसा सोचकर उस श्रावकने अभिमानके दोष से उन साधुओंको वन्दन नहीं किया। तब केवल उसकी पुत्रवधूने उन सबको दान दिया। (१७)

धर्मलाभ देकर क्रमशः जिनमन्दिरमें प्रवेश करते हुए उनको उस स्थानमें रहनेवाले द्युति नामके श्रमणने वन्दन किया। (१८) अनाचारी मानकर द्युति मुनिके शिष्योंने इन्हें प्रणाम नहीं किया और अपने गुरुसे कहा कि जो इन्हें प्रणाम करता है वह मूर्ख है। (१९) आहार करके वे उस जिनमन्दिर में द्युतिमुनिके साथ मुनिसुव्रतस्वामीकी सुन्दर प्रतिमाको वन्दन करनेके लिए बैठे। (२०) अपना निवास स्थान कहकर पवनके समान वेगवाले व सातों ही अपने स्थानकी ओर जानेके लिए आकाशमें उड़े और क्षणभरमें मथुरानगरीमें पहुँच गये। (२१) चारण श्रमणोंको देखकर उस स्थानके रहनेवाले मुनि अत्यन्त विस्मित हुए। वे अपनी निन्दा करने लगे कि हमने उनको वन्दन नहीं किया। (२२) जब यह कथा हो रही थी तब अर्हद्दत्त वहाँ आया और द्युतिमुनि द्वारा कहा जाता उनका गुणकीर्तन सुना। (२३) हे श्रावक! मथुरामें ठहरे हुए महान् गुणोंसे युक्त तथा लब्धियोंसे समृद्ध ऐसे धीरता धारण करनेवाले श्रमणोंको मैंने आज वन्दन किया है। (२४) तब उनके प्रभावको सुनकर मनमें विषण्ण वह श्रावक पश्चात्तापसे जलता हुआ अपने स्वभावकी निन्दा करने लगा कि मुझे धिक्कार है। मूर्ख मैं सम्यग्दर्शन से रहित

१. वीरा—प्रत्य०। २-३. अरिह०—प्रत्य०। ४. ०या जे य जिणवरागारे—प्रत्य०। ५. तओ अन्नं पि य ए०—मु०। ६. ०ण संपत्ता—मु०। ७. वीरा—प्रत्य०।

घिद्धि त्ति मूढभावो, अहयं सम्मत्तदंसणविहूणो । अविदियधम्माधम्मो, मिच्छत्तो नत्थि मम सरिसो ॥ २६ ॥
अब्भुट्ठाणं काउं, न वन्दिया जं मए मुणिवरा ते । तं अज्ज वि दहइ मणो, जं चिय न य तप्पिया विहिणा ॥ २७ ॥
दट्ठूण साहुरूवं, जो न चयइ आसणं तु सयराहं । जो अवमण्णइ य गुरुं, सो मिच्छत्तो मुणेयव्वो ॥ २८ ॥
ताव च्चिय हयहियय, डज्झिहिइ महं इमं खलु सहावं । जाव न वि वन्दिया ते, गन्तूण सुसाहवो सव्वे ॥ २९ ॥
अह सो तग्गयमणसो, नाऊणं कत्तिगी समासन्ने । जिणवन्दणाएँ सेट्ठी, उच्चलिओ धणयसमविभवो ॥ ३० ॥
रह-गय-तुरङ्गमेहिं, पाइक्कसएहि परिमिओ सेट्ठी । पत्तो सत्तरिसिपयं, कत्तिगिमलसत्तमीए उ ॥ ३१ ॥
सो उत्तमसम्मत्तो, मुणीण काऊण वन्दणविहाणं । विरएइ महापूयं, तत्थुद्देसम्मि कुसुमेहिं ॥ ३२ ॥
नड-नट्ट-छत्त-चारण-पणच्चिउग्गीयमङ्गलारावं । सत्तरिसियासमपयं, सग्गसरिच्छं कयं रम्मं ॥ ३३ ॥
सत्तुग्घकुमारो वि य, सुणिऊणं मुणिवराण वित्तन्तं । जणणीएँ समं महुरं, संपत्तो परियणापुण्णो ॥ ३४ ॥
साहूण वन्दणं सो, काऊणाऽऽवासिओ तहिं ठाणे । विउलं करेइ पूयं, पडुपडह-मुइङ्गसद्दालं ॥ ३५ ॥
साहू समत्तनियमा, भणिया सत्तुग्घरायपुत्तेणं । मज्झ घराओ भिक्खं, गिण्हह तिव्वाणुकम्पाए ॥ ३६ ॥
समणुत्तमेण भणिओ, नरवइ ! कयकारिओ पयत्तेणं । न य कप्पइ आहारो, साहूण विसुद्धसीलाणं ॥ ३७ ॥
अकया अकारिया वि य, मणसाऽणणुमोइया य जा भिक्खा । सा कप्पइ समणाणं, धम्मधुरं उव्वहन्ताणं ॥ ३८ ॥
भणइ तओ सत्तुग्घो, भयवं जइ मे न गेण्हह घरम्मि । केत्तियमित्तं पि इहं, अच्छह कालं पुरवरीए ॥ ३९ ॥
तुब्भेत्थ आगएहिं, समयं रोगेहि ववगया मारी । नयरी वि सुहसमिद्धा, जाया बहुसासपरिपुण्णा ॥ ४० ॥

धर्म-अधर्मको न जाननेवाला और मिथ्यात्वी हूँ। मेरे जैसा दूसरा कोई नहीं है। (२५-२६) उठ करके मैंने जो उन मुनिवरोंको वन्दन नहीं किया था और जो विधिपूर्वक दान आदिसे तृप्त नहीं किया था वह आज भी मेरे मन को जलाता है। (२७) साधुके आकारको देखकर जो तत्काल आसनका त्याग नहीं करता और जो गुरुका अपमान करता है उसे मिथ्यात्वी समझना चाहिए। (२८) मेरा यह हृदय स्वाभाविक रूपसे तबतक जलता रहेगा जबतक मैं जा करके उन सब सुसाधुओंको वन्दन नहीं करूँगा (२९)

इस प्रकार उन्हींमें लगे हुए मनवाला और कुबेरके समान वैभवशाली वह सेठ कार्तिकी पूर्णिमा समीप है ऐसा जानकर जिनेश्वर भगवानोंके वन्दनके लिए चला। (३०) रथ, हाथी एवं घोड़ों तथा सैकड़ों पदातियोंसे घिरा हुआ वह सेठ उन सात ऋषियोंके स्थान पर कार्तिक मासकी कृष्ण सप्तमीके दिन पहुँचा। (३१) उत्तम सम्यक्त्ववाले उसने मुनियोंको विधिपूर्वक वन्दन करके उस प्रदेशमें पुष्पोंसे महापूजाकी रचना की। (३२) नट, नर्तक और चारणों द्वारा किये गये नृत्य, गीत एवं मंगलध्वनिसे युक्त वह सप्त-ऋषियोंका आश्रमस्थान स्वर्ग जैसा रम्य बना दिया गया। (३३)

मुनिवरोंका वृत्तान्त सुनकर परिजनों से युक्त शत्रुघ्नकुमार भी माताओंके साथ मथुरानगरीमें आ पहुँचा। (३४) साधुओं को वन्दन करके उसी स्थानमें वह ठहरा और भेरी एवं मृदंगसे अत्यन्त ध्वनिमय ऐसी उत्तम पूजा की। (३५) जिनका नियम पूरा हुआ है ऐसे साधुओंसे राजकुमार शत्रुघ्नने कहा कि अत्यन्त अनुकम्पा करके आप मेरे घरसे भिक्षा ग्रहण करें। (३६) इस पर एक उत्तम श्रमणने कहा कि, हे राजन् ! प्रयत्नपूर्वक किया अथवा कराया गया आहार विशुद्धशील साधुओंके काममें नहीं आता। (३७) जो स्वयं न की गई हो, न कराई गई हो और मनसे भी जिसका अनुमोदन न किया गया हो ऐसी भिक्षा धर्मधुराका वहन करने वाले श्रमणोंके कामकी होती है। (३८) तब शत्रुघ्नने कहा कि, भगवन् ! यदि आप मेरे घरसे नहीं लेंगे तो इस नगरीमें आप कितने समय तक रहेंगे ? (३९) आपके यहाँ आनेसे रोगोंके साथ महामारि भी दूर हो गई है और नगरी भी सुखसे समृद्ध तथा नाना प्रकार के धान्योंसे परिपूर्ण हो गई है। (४०)

१. काउं जं ण मए वंदिया मुणिवरा ते । अज्ज वि तं डहइ मणो ज च्चिय न—प्रत्य० । २. ०ओ णिवइसम०—प्रत्य० ।
३. काऊण वंदणं सो, साहूणाऽऽ०—प्रत्य० ।

एव भणिओ पवुत्तो, सेणिय! मुणिपुङ्गवो सभावन्नू। सत्तुग्घ! मज्झ वयणं, निसुणेहि हियं च पत्थं च ॥ ४१ ॥
इह भारहम्मि वासे, वोलीणे नन्दनरवईकाले। होही पविरलगहणो, जिणधम्मो चेव दुसमाए ॥ ४२ ॥
होहिन्ति कुपासण्डा, बहवो उप्पाय-ईइसंबन्धा। गामा मसाणतुल्ला, नयरा पुण पेयलोयसमा ॥ ४३ ॥
चोरा इव रायाणो, होहिन्ति नरा कसायरयबहुला। मिच्छत्तमोहियमई, साहूणं निन्दणुज्जुत्ता ॥ ४४ ॥
जं चेव अप्पसत्थं, तं सुपसत्थं ति मन्नमाणा ते। निस्संजम-निस्सीला, नरए पडिहिन्ति गुरुकम्मा ॥ ४५ ॥
निब्भच्छिऊण साहू, मूढा दाहिन्ति चेव मूढाणं। बीयं व सीलवट्टे, न तस्स दाणस्स परिवुड्ढी ॥ ४६ ॥
चण्डा कसायबहुला, देसा होहिन्ति कुच्छियायारा। हिंसा-ऽलिय-चोरिक्का, काहिन्ति निरन्तरं मूढा ॥ ४७ ॥
वय-नियम-सील-संजम-रहिएसु अणारिएसु लिङ्गीसु। वेयारिही जणो वि य[1], विविहकुपासण्डसत्थेसु ॥ ४८ ॥
धण-रयणदव्वरहिया, लोगा पिइ-भाइ वियलियसिणेहा। होहिन्ति कुपासण्डा, बहवो दुसमाणुभावेणं ॥ ४९ ॥
सत्तुग्घ! एव नाउं, कालं दुसमाणुभावसंजणियं। होहि जिणधम्मनिरओ, अप्पहियं कुणसु सत्तीए ॥ ५० ॥
सायारधम्मनिरओ, वच्छल्लसमुज्जओ जणे होउं। ठावेहि जिणवराणं, घरे घरे चेव पडिमाओ ॥ ५१ ॥
सत्तुग्घ! इह पुरीए, चउसु वि य दिसासु सत्तरिसियाणं। पडिमाउ ठवेहि लहुं, होही सन्ती तओ तुज्झं ॥ ५२ ॥
अज्जपभूईएँ इहं[2], जिणपडिमा जस्स नत्थि नियघरे। तं निच्छिएण मारी, मारिहिइ मयं व जह वग्घी ॥ ५३ ॥
अङ्गुट्ठपमाणा वि हु, जिणपडिमा जस्स होहिइ घरम्मि। तस्स भवणाउ मारी, नासिहिइ लहुं न संदेहो ॥ ५४ ॥
भणिऊण एवमेयं, सेट्ठिसमग्गेण रायपुत्तेणं। अहिवन्दिया मुणी ते, सत्त वि परमेण भावेणं ॥ ५५ ॥
दाऊण धम्मलाहं, ते य मुणी नहयलं समुप्पइया। चारणलद्धाइसया, सीयाभवणे समोइण्णा ॥ ५६ ॥

हे श्रेणिक! इस प्रकार कहे गये और स्वभावको जाननेवाले उन मुनिपुंगवोंने कहा कि, हे शत्रुघ्न! मेरा हितकारी और पथ्य वचन सुनो। (४१) इस भरतक्षेत्रमें नन्द राजाका काल व्यतीत होने पर दुःसम आरेमें जिनधर्मको पालनेवाले अत्यन्त विरल हो जाएँगे। (४२) बहुत-से कुधर्म फैलेंगे। उपद्रव, अनावृष्टि और अतिवृष्टि आदि ईतियोंके कारण गाँव श्मशान तुल्य और नगर प्रेतलोक सदृश हो जाएँगे। (४३) राजा चोरोंके जैसे होंगे और लोग काषायिक कर्मोंसे युक्त, मिथ्यात्वसे मोहित मतिवाले तथा साधुओंकी निन्दामें तत्पर रहेंगे। (४४) जो अप्रशस्त है उसीको अत्यन्त प्रशस्त माननेवाले वे संयम और शीलहीन तथा कर्मोंसे भारी होकर नरकमें भटकेंगे। (४५) साधुओंका तिरस्कार करके मूढ़ लोग मूर्खोंको दान देंगे। पत्थर पर पड़े हुए बीजकी भाँति उस दानकी वृद्धि नहीं होगी। (४६) देश उग्र, कषायबहुल और कुत्सित आचारवाले होंगे। मूर्ख लोग निरन्तर हिंसा, झूठ और चोरी करेंगे। (४७) व्रत, नियम, शील एवं संयमसे रहित अनार्य लिंगधारी साधुओंसे तथा अनेक प्रकारके कुधर्म युक्त पाखण्डियोंके शास्त्रोंसे लोग ठगे जाएँगे। (४८) दुःसम आरेके प्रभावसे बहुत-से लोग धन, रत्न एवं द्रव्यसे रहित, पिता एवं भाईके स्नेहसे हीन तथा मिथ्याधर्मी होंगे। (४९) हे शत्रुघ्न! दुःसम के प्रभावसे उत्पन्न ऐसे कालको जानकर तुम जिनधर्म में निरत हो और शक्तिके अनुसार आत्महित करो। (५०) गृहस्थ धर्ममें निरत तुम साधर्मिक जनोंके ऊपर वात्सल्यभाव रखनेमें समुद्यत होकर जिनमन्दिरोंकी तथा घर-घरमें प्रतिमाओंकी स्थापना करो। (५१) हे शत्रुघ्न! इस नगरीकी चारों दिशाओंमें सप्तर्षियोंकी प्रतिमाओंकी जल्दी ही स्थापना करो। तब तुम्हें शान्ति होगी। (५२) आजसे लेकर यहाँ जिसके अपने घरमें जिनप्रतिमा नहीं होगी उसे महामारि अवश्य ही उस तरह मारेगी, जिस तरह व्याघ्री हिरनको मारती है। (५३) अंगूठे जितनी बड़ी जिन प्रतिमा भी जिसके घरमें होगी उसके घरमेंसे महामारि फ़ौरन ही नष्ट होगी, इसमें सन्देह नहीं। (५४) ऐसा कहकर सेठके साथ राजपुत्र शत्रुघ्न द्वारा वे सातों ही मुनि भावपूर्वक अभिवन्दित हुए। (५५)

धर्मलाभ देकर वे चारणलब्धि संपन्न मुनि आकाशमें उड़े और सीताके भवनमें उतरे। (५६) भवनके

१. हु—प्रत्य०। २. अज्जप्पभिइं च इहं—प्रत्य०।

भवणङ्गणट्ठिया ते, सीया दट्ठूण परमसद्धाए । परमन्नेण सुकुसला, पडिलाहइ साहवो सबे ॥ ५७ ॥
दाऊण य आसीसं, जहिच्छियं मुणिवरा गया देसं । सत्तुग्घो वि य नयरे, ठावेइ जिणिन्दपडिमाओ ॥ ५८ ॥
सत्तरिसीण वि पडिमाउ, तत्थ फलएसु सन्निविट्ठाओ । कञ्चणरयणमईओ, चउसु वि य दिसासु महुराए ॥५९॥
देसेण समं नयरी, सबा ओसासिया भयविमुक्का । धण-धन्न-रयणपुण्णा, जाया महुरा सुरपुरि ब ॥ ६० ॥
तिण्णेव जोयणाइं, दीहा नव परिरएण अहियाइं । भवणसु उववणेसु य, रेहइ महुरा तलाएसु ॥ ६१ ॥
जाया नरिन्दसरिसा, कुडुम्बिया नरवई धणयतुल्ला । धम्म-ऽत्थ-कामनिरया, मणुया जिणसासणुज्जुत्ता ॥ ६२ ॥
महुरापुरीएँ एवं, आणाईसरियरिद्धिसंपन्नं । रज्जं अणोवमगुणं, सत्तुग्घो भुञ्जइ जहिच्छं ॥ ६३ ॥

एयं तु जे सत्तमुणीण पबं, सुणन्ति भावेण पसन्नचित्ता ।
ते रोगहीणा विगयन्तराया, हवन्ति लोए विमलंसुतुल्ला ॥ ६४ ॥

॥ इइ पउमचरिए महुरानिवेसविहाणं नाम एगूणनउयं पव्वं समत्तं ॥

## ९०. मणोरमालंभपव्वं

अह वेयड्ढनगवरे, दाहिणसेढीएँ अत्थि रयणपुरं । विज्जाहराण राया, रयणरहो तत्थ विक्खाओ ॥ १ ॥
नामेण चन्दवयणा, तस्स पिया तीएँ कुच्छिसंभूया । रूव-गुण-जोबणधरी, मणोरमा सुरकुमारिसमा ॥ २ ॥
तं पेच्छिऊण राया, जोबणलायण्णकन्तिपडिपुण्णं । तीए वरस्स कज्जे, मन्तीहि समं कुणइ मन्तं ॥ ३ ॥

आंगनमें स्थित उन्हें देखकर अतिकुशल सीताने परम श्रद्धाके साथ सब साधुओंको उत्तम अन्नका दान दिया। (५७) आशीर्वाद देकर मुनिवर भी अभिलषित देशकी ओर गए। शत्रुघ्नने भी नगरमें प्रतिमाएँ स्थापित कीं। (५८) उस मथुराकी चारों दिशाओंमें सप्तर्षियोंकी स्वर्ण और रत्नमय प्रतिमाएँ तख्तों पर स्थापित की गई। (५९) देशके साथ सारी नगरी भयसे मुक्त हो आश्वस्त हुई। धन, धान्य और रत्नोंसे परिपूर्ण मथुरा देवनगरी जैसी हो गई (६०) तीन योजन लम्बी और नौ योजनसे अधिक परिधिवाली मथुरा भवनों, उपवनों और सरोवरोंसे शोभित हो रही थी। (६१) वहाँ गृहस्थ राजाके जैसे थे, राजा कुबेर सरीखे थे, और धर्म, अर्थ एवं काममें निरत मनुष्य जिनशासनमें उद्यमशील थे। (६२) इस तरह मथुरापुरीमें आज्ञा, ऐश्वर्य एवं ऋद्धिसे सम्पन्न तथा अनुपम गुणयुक्त राज्य का शत्रुघ्न इच्छानुसार उपभोग करने लगा। (६३) इस तरह जो प्रसन्नचित्त होकर भावपूर्वक सप्तर्षियोंका पर्व सुनते हैं वे लोकमें रोगहीन, बाधारहित और विमल किरणोंवाले चन्द्रके समान उज्ज्वल होते हैं। (६४)

॥ पद्मचरितमें मथुरामें निवेश-विधि नामक नवासीवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ९०. मनोरमाकी प्राप्ति

वैताढ्य पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमें रत्नपुर आया है। वहाँ विद्याधरोंका प्रसिद्ध राजा रत्नरथ था। (१) चन्द्रवदना नामकी उसकी प्रिया थी। उसकी कुक्षिसे उत्पन्न देवकन्या जैसी रूप, गुण और यौवनको धारण करनेवाली मनोरमा थी। (२) यौवन, लावण्य और कान्तिसे परिपूर्ण उसे देखकर राजाने उसके वरके लिए मंत्रियोंके साथ मंत्रणा की। (३) उस समय

१. आवासिया—प्रत्य०। २. ०सभिहाणं—प्रत्य०। ३. ०कंतिसंपुन्नं—प्रत्य०।

ताव चिय हिण्डन्तो, तं नयरं नारओ समणुपत्तो । दिन्नासणोवविट्ठो, रयणरहं भणइ मुणियत्थो ॥ ४ ॥
दसरहनिवस्स पुत्तो, भाया पउमस्स लक्खणो [1]वीरो । किं न सुओ ते नरवइ !, तस्स इमा दिज्जए कन्ना ॥ ५ ॥
तं एव जंपमाणं, सोऊणं पवणवेगमाईया । रुट्ठा रयणरहसुया, सयणवहं सुमरिउं बहवे ॥ ६ ॥
अह तेहि नियभिच्चा, आणत्ता किंकरा हणह एयं । तं सुणिय भउब्विग्गो, उप्पइ[2]ओ नारओ रुट्ठो ॥ ७ ॥
संपत्तो च्चिय सहसा, एयं सो लक्खणस्स निस्सेसं । वत्तं कहेइ एत्तो, मणोरमाई सुरमुणी सो ॥ ८ ॥
अह सो चित्तालिहियं, कन्नं दावेइ लच्छिनिलयस्स । जयसुन्दरीण सोहं, हाऊण व होज्ज निम्मविया ॥ ९ ॥
तं पेच्छिऊण विद्धो, वम्महबाणेहि लक्खणो सहसा । चिन्तेइ तग्गयमणो, हियएण बहुप्पयाराइं ॥ १० ॥
जइ तं महिलारयणं अहयं न लहामि तो इमं रज्जं । विफलं चिय निस्सेसं, जीयं पि य सुन्नयं चेव ॥ ११ ॥
रयणरहनन्दणाणं, विचेट्ठिये नारएण परिकहिए । रुट्ठो य लच्छिनिलओ, सद्दाविय पत्थिवे चलिओ ॥ १२ ॥
विज्जाहरेहि समयं, गयवर-रह-तुरय-जोहपरिकिण्णा । उप्पइया गयणयलं, हलहर-नारायणा सिग्घं ॥ १३ ॥
संपत्ता रयणपुरं, कमेण असि-कणय-तोमरविहत्था । दट्ठूण आगया ते, रयणरहो खेयरो रुट्ठो ॥ १४ ॥
भडचडगरेण सहिओ, विणिग्गओ परबलं अइसयन्तो । जुज्झइ रणपरिहत्थो, जोहसहस्साइ घाएन्तो ॥ १५ ॥
रयणरहस्स भडेहिं, निद्दयपहराहयं पवगसेन्नं । रुद्धं संगाममुहे, सायरसलिलं व तुङ्गेहिं ॥ १६ ॥
दट्ठूण नियसेन्नं रुट्ठो लच्छीहरो रहारूढो । अह जुज्झिउं पवत्तो, घाएन्तो रिउभडे बहवे ॥ १७ ॥
पउमो किं[3]किन्धवई, विराहिओ अङ्गओ य आणत्तो । जुज्झइ सिरिसेलो वि य, समयं चिय वेरियभडेहिं ॥ १८ ॥
वाणरभडेसु भग्गं, तिव्वपहाराहयं रिउबलं तं । विवडन्तजोह-तुरयं, जायं च पलायणुज्जुत्तं ॥ १९ ॥

---

परिभ्रमण करता हुआ नारद उस नगरमें आया। दिये गये आसन पर बैठे हुए उसने बात जानकर रत्नरथसे कहा कि, हे राजन् ! दशरथके पुत्र और रामके भाई लक्ष्मणके बारेमें क्या तुमने नहीं सुना ? उसे यह कन्या दो। (४-५) इस प्रकार कहते हुए उसे सुनकर रत्नरथके पवनवेग आदि बहुतसे पुत्र स्वजनोंके वधको याद करके रुष्ट हुए। (६) उन्होंने अपने सेवक नौकरोंको आज्ञा की कि इसे मारो। यह सुनकर क्रुद्ध नारद भयसे उद्विग्न ऊपर उड़ा। (७) सहसा आकर उस देवमुनि नारदने यह सारा मनोरमा आदिका वृत्तान्त लक्ष्मणसे कह सुनाया। (८) फिर उसने चित्रपट पर आलिखित कन्या लक्ष्मणको दिखलाई। मानो वह विश्वसुन्दरियोंकी शोभाको लेकर बनाई गई थी। (९) उसे देखकर सहसा मदनबाणोंसे विद्ध और उसीमें लीन लक्ष्मण हृदयमें अनेक प्रकारका विचार करने लगा। (१०) यदि उस महिलारत्नको मैं नहीं पाऊँगा तो यह सारा राज्य विफल है और जीवन भी शून्य है। (११) नारद द्वारा रत्नरथके पुत्रोंका आचरण कहे जाने पर रुष्ट लक्ष्मणने राजाओंको बुलाया और आक्रमणके लिए चल पड़ा। (१२)

हाथी, रथ, घोड़े और योद्धाओंसे घिरे हुए हलधर (राम) और नारायण (लक्ष्मण) विद्याधरोंके साथ शीघ्र ही आकाशमें उड़े। (१३) तलवार, कनक और तोमरसे युक्त वे अनुक्रमसे रत्नपुरमें आ पहुँचे। उन्हें आया देख रत्नरथ खेचर रुष्ट हुआ। (१४) सुभट-समूहके साथ वह निकल पड़ा और युद्धमें दक्ष वह हज़ारों योद्धाओंको मारता हुआ शत्रु सैन्यको मात करके लड़ने लगा। (१५) रत्नरथके सुभटोंने युद्धभूमिमें निर्दय प्रहारोंसे आहत शत्रुसैन्यको, पर्वतों द्वारा रोके जानेवाले सागरके पानीकी भाँति, रोका। (१६) अपने सैन्यको नष्ट होते देख रुष्ट लक्ष्मण रथ पर आरूढ हुआ और बहुत-से शत्रुसुभटोंको मारता हुआ युद्ध करने लगा। (१७) राम, सुग्रीव, विराधित, अंगद, आनर्त और हनुमान भी शत्रुके सुभटोंके साथ लड़ने लगे। (१८) वानरसुभटों द्वारा तीव्र प्रहारोंसे आहत वह शत्रुसैन्य भग्न हो गया। योद्धा और घोड़े गिरने लगे। इससे वह पलायनके लिए उद्यत हुआ। (१९) रत्नरथके साथ सैन्यको भग्न देख

---

१. धीरो—प्रत्य०। २. ०इओ णारओ णट्ठो—प्रत्य०। ३. किंकिंकिधिवई प्रत्य०।

रयणरहेण समाणं, भग्गं दट्ठूण नारओ सेन्नं । अङ्गाइ विप्फुरन्तो, हसइ च्चिय कहकहारावं ॥ २० ॥
एए ते अइचवला, दुच्चेट्ठा खेयराहमा खुद्दा । पलयन्ति पवणवेगा, लक्खणगुणनिन्दया पावा ॥ २१ ॥
पियरं पलायमाणं, दट्ठूण मणोरमा रहारूढा । पुव्वं[1] सिणेहहियया, सहसा लच्छीहरं पत्ता ॥ २२ ॥
सा भणइ पायवडिया, मुञ्च तुमं भिउडिभङ्गुरं कोवं । एयाण देहि अभयं, लच्छीहर! मज्झ सयणाणं ॥ २३ ॥
सोमत्तणं पवन्ने, चक्कहरे आगओ सह सुएहिं । रयणरहो कयविणओ, समाहिओ राम-केसीहिं[2] ॥ २४ ॥
रयणरहं भणइ तओ, हसिऊणं नारओ अइमहन्तं । भडवोक्कियं कहिं तं, तुज्झ गयं जं पुरा भणियं ॥ २५ ॥
एवं रयणरहेणं पडिभणिओ नारओ तुमे कोवं । नीएण अम्ह जाया, उत्तमपुरिसेसु[3] सह पीई ॥ २६ ॥
अह ते रयणरहेणं हलहर-नारायणा पुरिं नियमं । ऊसियधयापडायं, पवेसिया कणयपायारं ॥ २७ ॥
दिन्ना कणयरहेणं, सिरिदामा हलहरस्स वरकन्ना । लच्छीहरस्स वि तओ, मणोरमा सव्वगुणपुण्णा ॥ २८ ॥
वत्तं पाणिग्गहणं, कमेण दोण्हं पि परमरिद्धीए । विज्जाहरीहि समयं, रयणपुरे राम-केसीणं ॥ २९ ॥

एवं पयण्डा वि अरी पणामं, वच्चन्ति पुण्णोदयदेसकाले ।
नरस्स रिद्धी वि हु होइ तुङ्गा, तम्हा, खु धम्मं विमलं करेह ॥ ३० ॥

॥ इइ पउमचरिए मणोरमालम्भविहाणं नाम नउइयं पव्वं समत्तं ॥

## ९१. राम-लक्खणविभूइपव्वं

अन्ने वि खेयरभडा, वेयड्ढे दाहिणाएँ सेढीए । निवसन्ति लक्खणेणं, ते सव्वे निज्जिया समरे ॥ १ ॥

---

नारद अंगोंको हिलाता हुआ खिलखिलाकर हँसा । (२०) उसने कहा कि ये तेरे अतिचपल, दुष्ट आचारवाले, क्षुद्र, लक्ष्मणकी निन्दा करनेवाले, पापी और अधम खेचर पवनके वेगकी भाँति भाग रहे हैं । (२१)

पिताको भागते देख पहलेसे हृदयमें स्नेह रखनेवाली मनोरमा रथ पर आरूढ़ हो सहसा लक्ष्मणके पास आई । (२२) उसने पैरोंमें गिरकर कहा कि, हे लक्ष्मण ! तुम कुटिल भ्रुकुटिवाले क्रोधका त्याग करो । इन मेरे स्वजनोंको तुम अभय दो । (२३) चक्रधर लक्ष्मणके सौम्यभाव धारण करने पर पुत्रोंके साथ रत्नरथ आया । प्रणाम आदि विनय करनेवाले उसके मनको राम और लक्ष्मणने स्वस्थ किया । (२४) तब नारदने हँसकर रत्नरथसे कहा कि जिसका तुमने पहले निर्देश किया था वह तुम्हारी शूरोंकी बड़ी भारी ललकार कहाँ गई ? (२५) इस पर रत्नरथने नारदसे कहा कि तुमने क्रोध कराया उससे हमारी उत्तम पुरुषोंके साथ प्रीति हुई है । (२६) इसके बाद रत्नरथने ऊँचे उठी हुई ध्वजा-पताकाओं तथा सोनेके प्राकारवाली अपनी नगरीमें राम एवं लक्ष्मणका प्रवेश कराया । (२७) कनकरथने रामको श्रीदामा नामकी उत्तम कन्या दी । बादमें लक्ष्मणको भी सर्वगुणसम्पन्न मनोरमा दी गई । (२८) दोनों राम एवं लक्ष्मणका विद्याधरियोंके साथ खूब ठाठबाठसे रत्नपुरमें पाणिग्रहण हुआ । (२९) इस तरह पुण्योदयके समय प्रचण्ड शत्रु भी प्रणाम करते हैं और लोगोंको विपुल ऋद्धि प्राप्त होती है । अतः तुम विमल धर्मका आचरण करो । (३०)

॥ पद्मचरितमें मनोरमाका प्राप्ति-विधान नामक नब्बेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ९१. राम एवं लक्ष्मणकी विभूति

वैताढ्य पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमें जो दूसरे खेचर-सुभट रहते थे उन सबको भी लक्ष्मणने युद्धमें जीत लिया । (१)

---

१. पुव्विं—प्रत्य० । २. राम-केसीणं—प्रत्य० । ३. ०पुरिसेण स० मु० ।

जे रामसासणगया, विज्जाहरपत्थिवा महिड्ढीया । निसुणेहि ताण सेणिय !, नामाइं रायहाणीणं ॥ २ ॥
आइच्चाहं नयरं, तहेव सिरिमन्दिरं गुणपहाणं । कञ्चणपुरं च एत्तो, भणियं सिवमन्दिरं रम्मं ॥ ३ ॥
गन्धव्वं अमयपुरं तहेव लच्छीहरं मुणेयव्वं । मेहपुरं रहगीयं, चक्कउरं नेउरं हवइ ॥ ४ ॥
सिरिबहुरवं च भणियं, सिरिमलयं सिरिगुहं च रविभूसं । तह य हरिद्धयनामं, जोइपुरं होइ सिरिछायं ॥ ५ ॥
गन्धारपुरं मलयं, सीहपुरं चेव होइ सिरिविजयं । जक्खपुरं तिलयपुरं, अन्नाणि वि एव बहुयाणि ॥ ६ ॥
नयराणि लक्खणेणं, जियाइ विज्जाहराणुकिण्णाइं । वसुहा य वसे ठविया, सत्तसु रयणेसु साहोणा ॥ ७ ॥
चक्कं छत्तं च धणुं, सत्ती य गया मणी असी चेव । एयाइ लच्छिनिलओ, संपत्तो दिव्वरयणाइं ॥ ८ ॥
पुणरवि मगहाहिवई, पुच्छइ गणनायगं पणमिऊणं । भयवं ! लवंकुसाणं, उप्पत्तिं मे परिकहेहि ॥ ९ ॥
लच्छीहरस्स पुत्ता, कइ वा महिलाउ अग्गमहिसीओ । एव परिपुच्छिओ सो, कहिऊण मुणी समाढत्तो ॥ १० ॥
निसुणेहि मगहसामिय !, पहाणपुरिसाण उत्तमं रज्जं । भुञ्जन्ताण य बहुया, मासा वरिसा य वच्चन्ति ॥ ११ ॥
तुङ्गकुलजाइयाणं, उत्तमगुण-रूव-जोव्वणधरीणं । दस छ च्चेव सहस्सा, रामकणिट्ठस्स महिलाणं ॥ १२ ॥
अट्ठ महादेवीओ, सव्वाण वि ताण उत्तमगुणाओ । ताओ निसुणेहि नरवइ !, नामेहि कहिज्जमाणीओ ॥ १३ ॥
दोणघणसुया पढमा, होइ विसल्ल त्ति नाम नामेणं । बिइया पुण रूवमई, तइया कल्लाणमाला य ॥ १४ ॥
वणमाला य चउत्थी, पञ्चमिया चेव होइ रइमाला । छट्ठी वि य जियपउमा, अभयमई सत्तमी भणिया ॥ १५ ॥
अन्ते मणोरमा वि य, अट्ठमिया होइ सा महादेवी । लच्छीहरस्स एसा, रूवेण मणोरमा इट्ठा ॥ १६ ॥
पउमस्स महिलियाणं, अट्ठ सहस्साइ रूवकलियाणं । ताणं पुण अहियाओ, चत्तारि इमेहि नामेहिं ॥ १७ ॥
पढमा उ महादेवी, सीया बीया पहावई भणिया । तइया चेव रइनिहा, सिरिदामा अन्तिमा भवइ ॥ १८ ॥

हे श्रेणिक ! रामके शासनमें जो बड़ी भारी ऋद्धिवाले विद्याधरराजा थे उनकी राजधानियोंके नाम तुम सुनो । (२) आदित्याभनगर, गुणोंसे सम्पन्न श्रीमन्दिरनगर, कंचनपुर, सुन्दर शिवमन्दिर, गान्धर्वनगर, अमृतपुर, लक्ष्मीधर, मेघपुर, रथगीत, चक्रपुर, नूपुर, श्रीबहुरव, श्रीमलय, श्रीगुह, रविभूष, हरिध्वज, ज्योतिःपुर, श्रीच्छाय, गान्धारपुर, मलय, सिंहपुर, श्रीविजय, यक्षपुर, तिलकपुर तथा दूसरे भी बहुत-से विद्याधरोंसे व्याप्त नगर लक्ष्मणने जीत लिये, पृथ्वी बसमें की और सातों रत्न स्वाधीन किये । (३-७) चक्र, छत्र, धनुष, शक्ति, गदा, मणि और तलवार—ये दिव्य-रत्न लक्ष्मणने प्राप्त किये । (८)

मगधाधिप श्रेणिकने गणनायक गौतमको प्रणाम करके पुनः पूछा कि भगवन् ! लवण और अंकुशकी उत्पत्तिके बारेमें तथा लक्ष्मणके पुत्र, स्त्रियाँ और पटरानियाँ कितनी थीं इसके बारेमें आप मुझे कहें । इस तरह पूछे गये वे मुनि कहने लगे कि, हे मगधनरेश ! तुम सुनो । उत्तम राज्यका उपभोग करनेवाले प्रधानपुरुषोंके बहुत-से मास और वर्ष व्यतीत हो गये । (९-११) ऊँचे कुलमें उत्पन्न, उत्तम गुण, रूप एवं यौवनधारी दस हज़ार महिलाएँ रामकी और छः हज़ार छोटे भाई लक्ष्मणकी थीं । (१२) उन सबमें उत्तम गुणोंवाली आठ पटरानियाँ थीं । हे राजन् ! नाम लेकर मैं उनका निर्देश करता हूँ । तुम सुनो । (१३) पहली द्रोणघनकी विशल्या नामकी पुत्री है । दूसरी रूपमती, तीसरी कल्याणमाला, चौथी वनमाला, पाँचवीं रतिमाला, छठी जितपद्मा, सातवीं अभयमति और अन्तिम आठवीं मनोरमा—ये आठ लक्ष्मणकी पटरानियाँ थीं । लक्ष्मणके रूपसे मनोरम यह मनोरमा इष्ट थी । (१४-१६) रामकी आठ हज़ार रूपवती महिलाएँ थीं, उनमें इन नामोंवाली चार उत्तम थीं । (१७) पहली पटरानी सीता, दूसरी प्रभावती कही गई है । तीसरी रतिनिभा और अन्तिम श्रीदामा थी । (१८) लक्ष्मणके गुणशाली ढाई सौ पुत्र थे । उनमेंसे

१. ०नरया—मु० । २. ०पुरं नरगीयं—मु० । ३. रविभासं—प्रत्य० । रविभारं—प्रत्य० । ४. अरिंजयणामं—प्रत्य० । ५. गणी—मु० ।

अड्ढाइज्जा उ सया, लक्खणपुत्ताण गुणमहन्ताणं । साहेमि ताण मज्झे, कइवइयाणं तु नामाइं ॥ १९ ॥
वसहो धरणो चन्दो, सरहो मयरद्धओ मुणेयव्वो । हरिणाहो य सिरिधरो, तहेव मयणो कुमारवरो ॥ २० ॥
अह ताण उत्तमा जे, अट्ठ जणा सिरिधरस्स अङ्गरुहा । जाण सहावेण जणो, गुणाणुरत्तो धिइं कुणइ ॥ २१ ॥
अह सिरिधरो त्ति नामं, दोणघणसुयाएँ नन्दणो वीरो । पुत्तो रूवमईए, पुहईतिलओ[1] तिलयभूओ ॥ २२ ॥
कल्लाणमालिणीए, मङ्गलनिलओ सुओ पवररूवो । विमलप्पहो[2] त्ति नामं, पुत्तो पउमावईए वि ॥ २३ ॥
पुत्तो वणमालाए, अज्जुणविक्खो त्ति नाम विक्खाओ । अइविरियस्स सुयाए, तणओ वि य हवइ सिरिकेसी ॥ २४ ॥
नामेण सव्वकित्ती, अभयमइसुओ सुरो व रूवेणं । इयरो सुपासकित्ती, मणोरमाकुच्छिसंभूओ ॥ २५ ॥
सव्वे वि रूवमन्ता, सव्वे बलविरियसत्तिसंपन्ना । पुहइयले विक्खाया, पुत्ता लच्छीहरस्सेए ॥ २६ ॥
ते देवकुमारा इव, अन्नोन्नवसाणुगा घणसिणेहा । साएयपुरवरीए, अच्छन्ति सुहं अणुहवन्ता ॥ २७ ॥
अह अद्धपञ्चमाओ, कोडीओ सव्वनिवइपुत्ताणं । सोलस चेव सहस्सा, राईणं बद्धमउडाणं ॥ २८ ॥
एवं तिखण्डाहिवइत्तणं ते, पत्ता महारज्जसुहं पसत्थं । गमेन्ति कालं वरसुन्दरीसु, सेविज्जमाणा विमलप्पहावा ॥ २९ ॥

॥ इइ पउमचरिए राम-लक्खणविभूइदंसणं नाम एक्काणउयं पव्वं समत्तं ॥

## ९२. सीयाजिणपूयाडोहलपव्वं

अह अन्नया कयाई, भवणत्था महरिहम्मि सयणिज्जे । सीया निसावसाणे, पेच्छइ सुविणं जणयधूया ॥ १ ॥
सा उग्गयंमि सूरे, सव्वालंकारभूसिया गन्तुं । अत्थाणि[3]मण्डवत्थं, पुच्छइ दइयं कयपणामा ॥ २ ॥

कतिपयके नाम कहता हूँ । (१९) वृषभ, धरण, चन्द्र, शरभ, मकरध्वज, हरिनाथ, श्रीधर तथा कुमारवर मदनको तुम जानो । (२०) ढाई सौमेंसे लक्ष्मणके ये आठ उत्तम कुमार थे जिनके स्वभावसे गुणानुरक्त लोग धीरज धारण करते थे । (२१) द्रोणघनकी पुत्री विशल्याका श्रीधर नामका वीर पुत्र था । रूपमतीका पुत्र पृथ्वीतिलक तिलकरूप था । (२२) कल्याणमालाका पुत्र मंगलनिलय अत्यन्त रूपवान् था । पद्मावतीका विमलप्रभ नामका पुत्र था । (२३) वनमालाका विख्यात पुत्र अर्जुनवृक्ष था । अतिवीर्यकी पुत्रीका लड़का श्रीकेशी था । (२४) अभयवतीका सर्वकीर्ति नामका पुत्र रूपमें देव जैसा था । दूसरा मनोरमाकी कुक्षिसे उत्पन्न सुपार्श्वकीर्ति था । (२५) लक्ष्मणके ये सभी पुत्र रूपवान्, बल, वीर्य एवं शक्तिसे सम्पन्न तथा पृथ्वीतल पर विख्यात थे । (२६) एक दूसरेका अनुसरण करनेवाले और अत्यन्त स्नेहयुक्त वे देवकुमार जैसे सुखका अनुभव करते हुए साकेतपुरीमें रहते थे । (२७) सब राजाओंके साढ़े चार करोड़ पुत्र और मुकुटधारी सोलह-हजार राजा वहाँ रहते थे । (२८) इस प्रकार तीन खण्डोंका आधिपत्य और विशाल राज्यका उत्तम सुख प्राप्त करके सुन्दर स्त्रियों द्वारा सेवा किये जाते तथा विमल प्रभाववाले वे काल व्यतीत करते थे । (२९)

॥ पद्मचरितमें राम एवं लक्ष्मणकी विभूतिका दर्शन नामक इक्यानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ९२. जिनपूजाका दोहद

कभी एक दिन महलमें रही हुई जनकपुत्री सीताने महार्घ शैयामें रात्रिके अवसानके समय एक स्वप्न देखा । (१) सूर्योदय होने पर सब अलंकारों से विभूषित उसने जा करके और प्रणाम करके सभामण्डपमें स्थित पतिसे पूछा कि हे नाथ !

1. °लतिलओ—प्रत्य° । 2. °प्पहासा—मु° । 3. अत्थाणम°—प्रत्य° ।

किल सामि ! अज्ज सुविणे, दो सरहा तिव्वकेसरारुणिया । ते मे मुहं पविट्ठा, नवरं पडिया विमाणाओ ॥ ३ ॥
तो भणइ पउमणाहो, सरहाणं दरिसणे तुमं भद्दे ! । होहिन्ति दोन्नि पुत्ता, अइरेणं सुन्दरायारा ॥ ४ ॥
जं पुप्फविमाणाओ, पडिया न य सुन्दरं इमं सुविणं । सव्वे गहाऽणुकूला, होन्तु सया तुज्झ पसयच्छि ! ॥ ५ ॥
ताव य वसन्तमासो, संपत्तो पायवे पसाहेन्तो । पल्लव-पवाल-किसलय-पुप्फ-फलाइं च जणयन्तो ॥ ६ ॥
अंकोल्लतिक्खणक्खो, मल्लियणयणो असोयदलजीहो । कुरबयकरालदसणो, सहयारसुकेसरारुणिओ ॥ ७ ॥
कुसुमरयपिञ्जरङ्गो, अइमुत्तलयासमूसियकरग्गो । पत्तो वसन्तसीहो, गयवइयाणं भयं देन्तो ॥ ८ ॥
कोइलमुहलुग्गीयं, महुयरगुमुगुमुगुमेन्तझंकारं । कुसुमरएण समत्थं, पिञ्जरयन्तो दिसायक्कं ॥ ९ ॥
नाणाविहतरुछन्नं, वरकुसुमसमच्चियं फलसमिद्धं । रेहइ महिन्दउदयं, उज्जाणं नन्दणसरिच्छं ॥ १० ॥
एयारिसंमि काले, पढमिल्लुगगब्भसंभवे सीया । जाया मन्दुच्छाहा, तणुयसरीरा य अइरेगं ॥ ११ ॥
तं भणइ पउमनाहो, किं तुज्झ अवट्ठियं पिए ! हियए । दवं दोहलसमए ?, तं ते संपाडयामि अहं ॥ १२ ॥
तो सुमरिऊण जंपइ, जणयसुया जिणवरालए बहवे । इच्छामि नाह ! दट्ठुं वन्दामि तुह प्पसाएणं ॥ १३ ॥
सोऊण तीएँ वयणं, पउमाभो भणइ तत्थ पडिहारिं । कारेह जिणहराणं, सोहा परमेण विभवेणं[1] ॥ १४ ॥
सव्वो वि नायरजणो, तत्थ महिन्दोदए वरुज्जाणे । गन्तूण सविभवेणं, जिणालयाणं कुणउ पूयं ॥ १५ ॥
सा एव भणिय सन्ती, पडिहारी किंकराण आएसं । देइ विहसन्तवयणा, तेहिं पि पडिच्छिया आणा ॥ १६ ॥
अह तेहि पुरवरीए, घुट्ठं चिय सामियस्स वयणं तं । सोऊण सव्वलोओ, जिणपूयाउज्जओ जाओ ॥ १७ ॥
एत्तो जिणभवणाइं जणेण संमज्जिओवलित्ताइं । कयवन्दणमालाइं, वरकमलसमच्चियतलाइं ॥ १८ ॥

---

आज मैंने स्वप्नमें देखा कि गहरे केसरी रंगके कारण अरुण शोभावाले दो शरभ मेरे मुखमें प्रविष्ट हुए हैं और मैं विमानमेंसे नीचे गिर पड़ी हूँ। (२-३) इस पर रामने कहा कि हे भद्रे ! शरभोंके दर्शनसे तुम्हें सुन्दर आकृतिवाले दो पुत्र शीघ्र ही होंगे। (४) विमान परसे जो तुम गिरी, वह सुन्दर स्वप्न नहीं था। हे प्रसन्नाक्षी ! सभी ग्रह तुम्हें सदा अनुकूल हों। (५)

उस समय वृक्षोंको प्रसन्न करनेवाला तथा पल्लव, किसलय, नये अंकुर, पुष्प एवं फलोंको पैदा करनेवाला वसन्तमास आया। (६) अंकोठ वृक्ष रूपी तीक्ष्ण नाखूनवाला, मल्लिकारूपी नेत्रवाला, अशोकपत्ररूपी जीभवाला, कुरबकरूपी कराल दाँत वाला, आमके केसररूपी अरुणिमासे युक्त, पुष्पोंकी रजरूपी पीले शरीरवाला तथा अतिमुक्तकलता रूपी ऊपर उठे हुए पंजोंवाला—ऐसा वसन्तरूपी सिंह गजपतियोंको भय देता हुआ आया। (७-८) कोयलके बोलनेसे गीतयुक्त, भौरोंकी गुनगुनाहटसे झंकृत, कुसुमरजसे समस्त दिशाओंको पीली-पीली बनानेवाला, नानाविध वृक्षोंसे छाया हुआ, उत्तम पुष्पोंसे अर्चित एवं फलसे समृद्ध ऐसा महेन्द्रोदय उद्यान नन्दनवनकी भाँति शोभित हो रहा था। (९-१०)

ऐसे समयमें प्रथम गर्भकी उत्पत्तिसे सीता मन्द उत्साहवाली तथा अतिशय क्षीणशरीर हो गई। (११) उसे रामने कहा कि, प्रिये ! तेरे हृदयमें क्या है ? दोहदके परिणामस्वरूप जो पदार्थ तुझे चाहिए वह मैं तुझे ला दूँ। (१२) तब याद करके सीताने कहा कि, हे नाथ ! आपके अनुग्रह से मैं बहुतसे जिनमन्दिरोंके दर्शन और वन्दन करना चाहती हूँ। (१३) उसका कहना सुन रामने प्रतिहारीसे कहा कि अत्यन्त वैभवके साथ जिनमन्दिरोंकी शोभा कराओ। (१४) सभी नगरजन उस उत्तम महेन्द्रोदय उद्यानमें जायँ और वैभवके साथ जिनालयोंकी पूजा करें। (१५) इस प्रकार कही गई हँसमुखी प्रतिहारीने नौकरोंको आदेश दिया। उन्होंने भी आज्ञा धारण की। (१६) उन्होंने नगरीमें घोषणा की। राजाका वचन सुनकर सब लोग जिनपूजाके लिए उद्यत हुए। (१७) तब लोगोंने जिनभवनोंको बुहारकर लीपा, बन्दनवार बाँधे तथा उत्तम कमलोंसे भूमिको अलंकृत किया। (१८) रत्नमय पूर्णकलश जिनमन्दिरोंके द्वारोंमें स्थापित किये गये तथा उत्तम चित्रकर्मसे

---

१. विणएणं—मु०।

दारेसु पुण्णकलसा, परिठविया जिणहराणं[1] रयणमया। वरचित्तयम्मपउरा, पसारिया पट्टया बहवे ॥ १९ ॥
ऊसविया धयनिवहा, रइयाणि वियाणयाइ विविहाइं। मोत्तियओऊलाइं, लम्बूसादरिससोहाइं ॥ २० ॥
पूया कया महन्ता, नाणाविहजलय-थलयकुसुमेहिं। सव्वाण जिणहराणं, अट्ठावयसिहरसरिसाणं ॥ २१ ॥
तूराइ बहुविहाइं, पहयाइं मेहसरिसघोसाइं। गन्धव्वाणि य विहिणा, महुरसराइं पगीयाइं ॥ २२ ॥
उवसोहिए समत्थे, उज्जाणे नन्दणोवमे रामो। पविसइ जुवइसमग्गो, इन्दो इव रिद्धिसंपन्नो ॥ २३ ॥
नारायणो वि एवं, महिलासहिओ जणेण परिकिण्णो। तं चेव वरुज्जाणं, उवगिज्जन्तो समणुपत्तो ॥ २४ ॥
एवं जणेण सहिया, हलहर-नारायणा तहिं चेव। आवासिया समत्था, देवा इव भद्दसालवणे ॥ २५ ॥
पउमो सीयाएँ समं, जिणवरभवणाण वन्दणं काउं। सद्द-रस-रूवमाई, भुञ्जइ देवो व विसयसुहं ॥ २६ ॥
सव्वो वि नायरजणो, जिणवरपूयासमुज्जओ अहियं। जाओ रइसंपन्नो, तत्थुज्जाणम्मि अणुदियहं ॥ २७ ॥

एवं जिणिन्दवरसासणभत्तिमन्तो, पूयापरायणमणो सह सुन्दरीसु।
तत्थेव काणणवणे पउमो पहट्ठो, पत्तो रइं विमलकन्तिधरो महप्पा ॥ २८ ॥

॥ इइ पउमचरिए जिणपूयाडोहल[2]विहाणं नाम बाणउयं पव्वं समत्तं ॥

## ९३. जणचिंतापव्वं

अह तत्थ वरुज्जाणे, महिन्दउदए ठियस्स रामस्स। तण्हाइया पवत्ता, दरिसणकङ्खी पया सव्वा ॥ १ ॥
एत्थन्तरंमि सीया, सुहासणत्थस्स पउमनाहस्स। साहेइ विम्हियमई[3], फुरमाणं दाहिणं चक्खुं ॥ २ ॥

---

प्रचुर बहुतसे पट बाँधे गये। (१९) ध्वजसमूह फहराये गये। रत्नमय नानाविध वितान, मोतीसे भरे हुए प्रालंब (लटकते हुए वस्त्र) तथा लम्बूष एवं दर्पणोंसे वे शोभित थे। (२०) अष्टापदके शिखरके समान अत्युन्नत सब जिनमन्दिरोंकी जलमें तथा स्थलमें पैदा होनेवाले पुष्पोंसे बड़ी भारी पूजा की गई। (२१) मेघके समान घोषवाले अनेक प्रकारके वाद्य बजाये गये तथा मधुर स्वरवाले गीत विधिवत् गाये गए। (२२) इन्द्रके समान ऋद्धिसम्पन्न रामने युवतियोंके साथ नन्दनवनके समान समग्ररूपसे अलंकृत उस उद्यानमें प्रवेश किया। (२३) इसीप्रकार स्त्रियोंके साथ, लोगोंसे घिरा हुआ गाया जाता नारायण (लक्ष्मण) भी उसी उत्तम उद्यान में आ पहुँचा। (२४) इस प्रकार भद्रशाल वनमें रहने वाले देवों की भाँति राम और लक्ष्मण भी उसी उद्यान में सबके साथ ठहरे। (२५) सीताके साथ राम जिनमन्दिरोंमें वन्दन करके देवकी भाँति शब्द, रस और रूप आदिका उपभोग करने लगे। (२६) उस उद्यानमें जिनवरकी पूजामें उद्यत सभी नगरजन दिन-प्रतिदिन अधिक अनुरक्त हुए। (२७) इस प्रकार जिनेन्द्रके शासनमें भक्तियुक्त, पूजामें लीन मनवाले तथा विमल कान्तिको धारण करनेवाले आनन्दित महात्मा रामने उस उद्यानमें सुख प्राप्त किया। (२८)

॥ पद्मचरितमें जिनपूजाका दोहद-विधान नामक बानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ९३. लोगोंकी चिन्ता

महेन्द्रोदय उद्यानमें जब राम ठहरे हुए थे तब तृषितकी भाँति दर्शनके लिये उत्कंठित सारी प्रजा वहाँ आई। (१) उस समय विस्मित बुद्धिवाली सीताने सुखासन पर स्थित रामसे फड़कती दाहिनी आँखके बारेमें कहा। (२) वह मनमें

---

१. ०ण कणयमया—प्रत्य०। २. ०हलाभिहाणं—प्रत्य०। ३. ०मणा फुरमाणं दाहिणं अच्छि—प्रत्य०।

चिन्तेइ तो मणेणं, कस्स वि दुक्खस्स आगमं एयं । चक्खुं साहेइ धुवं, पुणो पुणो विप्फुरन्तं मे ॥ ३ ॥
एक्केण न संतुट्ठो, जं पत्ता सायरन्तरे दुक्खं । दिव्वो अहेउयअरो, किं परमं काहिई अन्नं ? ॥ ४ ॥
भणिया भाणुमईए, किं व विसायं गया जणयधूए ! ? । जं जेण पावियव्वं, तं सो अणुहवइ सुह-दुक्खं ॥ ५ ॥
गुणमाला भणइ तओ, किं वि कयाए इहं वियक्काए । विरएहि महापूयं, जिणवरभवणाण वइदेहि ! ॥ ६ ॥
तो ते होही सन्ती, संजम-तव-नियम-सीलकलियाए । जिणभत्तिभावियाए, साहूणं वन्दणपराए ॥ ७ ॥
भणिऊण एवमेयं, जणयसुया भणइ कञ्चुइं एत्तो । भद्दकलसं ति नामं, आणवइ इमेण अत्थेणं ॥ ८ ॥
होऊण अप्पमत्तो, पइदियहं देहि उत्तमं दाणं । लोगो वि कुणउ सव्वो, जिणवरपूयाभिसेयाई ॥ ९ ॥
सो एव भणियमेत्तो, दाणं दाऊण गयवरारूढो । घोसेइ नयरमज्झे, जं भणियं जणयधूयाए ॥ १० ॥
इह पुरवरीएँ लोगो, होऊणं सील-संजमुज्जुत्तो । कुणउ जिणचेइयाणं, अहिसेयादी महापूयं ॥ ११ ॥
सोऊण वयणमेयं, जणेण सिग्घं जिणिन्दभवणाइं । उवसोहियाइ एत्तो, सव्वुवगरणेहि रम्माइं ॥ १२ ॥
खीर-दहि-सप्पिपउरा, पवत्तिया जिणवराण अभिसेया । बहुमङ्गलोवगीया, तूररवुच्छलियजयसद्दा ॥ १३ ॥
सीया वि य जिणपूयं, करेइ तव-नियम-संजमुज्जुत्ता । ताव य पया समत्था, पउमब्भासं समणुपत्ता ॥ १४ ॥
जयसद्दकयारावा, पडिहारनिवेइया अह पविट्ठा । आबद्धञ्जलिमउला, पणमइ पउमं पया सव्वा ॥ १५ ॥
अह तेण समालत्ता, मयहरया जे पयाएँ रामेणं । साहह आगमकज्जं, मणसंखोभं पमोत्तूणं ॥ १६ ॥
विजओ य सूरदेवो, महुगन्धो पिङ्गलो य सूलधरो । तह कासवो य कालो, खेमाई मयहरा एए ॥ १७ ॥
अह ते सज्झसहियया, कम्पियचलणा न देन्ति उल्लावं । पउमस्स पभावेणं, अहोमुहा लज्जिया जाया ॥ १८ ॥
संथाविऊण पुणरवि, पुच्छइ आगमणकारणं रामो । साहह मे वीसत्था, पयहिय सव्वं भउव्वेयं ॥ १९ ॥

---

सोचने लगी कि बार बार फड़कती हुई मेरी यह आँख अवश्य ही किसी दुःखका आगमन कहती है। (३) समुद्रके बीच जो दुःख प्राप्त किया था उस एकसे सन्तुष्ट न होकर बिना कारण कार्य करनेवाला दैव दूसरा अधिक क्या करेगा? (४) भानुमतीने कहा कि सीता! तुम क्यों विषण्ण हो गई हो। जिसे जो सुख-दुःख पाना होता है, उसे वह पाता है। (५) तब गुणमालाने कहा कि यहाँ वितर्क करनेसे क्या फ़ायदा? हे वैदेही! जिनवरके मन्दिरोंमें बड़ी भारी पूजा रचो। (६) तब संयम, तप, नियम एवं शीलसे युक्त, जिनकी भक्तिसे भावित तथा साधुओं को वन्दन करनेमें तत्पर तुम्हें शान्ति होगी। (७) इस प्रकार कहने पर सीताने भद्रकलश नामक कंचुकीसे कहा। उसने इस मतलबकी आज्ञा दी कि तुम अप्रमत्त होकर प्रतिदिन उत्तम दान दो और सब लोगोंको जिनवरकी पूजा और अभिषेक आदिमें तत्पर करो। (८-९) इस तरह कहने पर दान देकर और हाथी पर सवार हो सीताने जो कहा था उसकी उसने नगरमें घोषणा की कि इस नगरमें लोग शील एवं संयममें उद्यत हो जिनचैत्योंकी अभिषेक आदि महापूजा करें। (११) यह वचन सुनकर लोगोंने शीघ्र ही रम्य जिनेन्द्रभवनोंको सब उपकरणों से सजाया। (१२) जिनवरोंका प्रचुर दूध, दही और घीसे अभिषेक किये गये, बहुतसे मंगलगीत गाये गए तथा वाद्योंकी ध्वनिके साथ जयघोष किया गया। (१३) तप, नियम और संयमसे युक्त सीताने भी जिनपूजा की।

उस समय सारी प्रजा रामके पास आई। (१४) जयशब्दका उद्घोष करनेवाली तथा प्रतिहारीके द्वारा निवेदित सारी प्रजाने प्रवेश किया। उसने सिर पर हाथ जोड़कर रामको प्रणाम किया। (१५) उन रामने प्रजाके जो अगुए थे उन्हें कहा कि मनके संक्षोभका त्याग करके आगमन का प्रयोजन कहो। (१६) विजय, सूर्यदेव, मधुगन्ध, पिंगल, शूलधर, काश्यप, काल तथा क्षेम—आदि ये अगुए थे। (१७) हृदयमें भीत और काँपते हुए पैरोंवाले वे बोलते नहीं थे। रामके प्रभावसे मुँह नीचा करके वे लज्जित हो गये। (१८) सान्त्वना देकर पुनः रामने उनके आगमनका कारण पूछा कि विश्वस्त हो तथा भय एवं

---

१. अच्छि सा०—प्रत्य०। २. महुमत्तो पि०—प्रत्य०।

एव परिपुच्छियाणं, ताणं चिय भणइ मयहरो एक्को । सामिय अभएण विणा, अम्हं वाया न निक्खमइ ॥ २० ॥
तो भणइ पउमनाहो, न किंचि भयकारणं हवइ तुज्झं । उव्वहह सुवीसत्था, मोत्तूणं सज्झसुब्वेयं ॥ २१ ॥
लद्धम्मि तओ अभए, विजओ पत्थावियक्खरं वयणं । जंपइ कयञ्जलिउडो, सामिय ! वयणं सुणसु अम्हं ॥ २२ ॥
सामिय ! इमो समत्थो, पुहइजणो पावमोहियमईओ । परदोसग्गहणरओ, सहाववंको य सढसीलो ॥ २३ ॥
जंपइ पुणो पुणो च्चिय, जह सीया रक्खसाण नाहेणं । हरिऊणं परिभुत्ता, इहाणिया तहवि रामेणं ॥ २४ ॥
उज्जाणेसु घरेसु य, तलायवावीसु जणवओ सामी । सीयाअववायकहं, मोत्तूण न जंपए अन्नं ॥ २५ ॥
दसरहनिवस्स पुत्तो, रामो तिसमुद्दमेइणीनाहो । लङ्काहिवेण हरियं, कह पुण आणेइ जणयसुयं ? ॥ २६ ॥
नूणं न एत्थ दोसो, परपुरिसपसत्तियाएँ महिलाए । जेण इमो पउमाभो, सीया धारेइ निययघरे ॥ २७ ॥
जारिसकम्मायारो, हवइ नरिन्दो इहं वसुमईए । तारिसनिओगनिरओ, अहियं चिय होइ सब्बजणो ॥ २८ ॥
एव भणन्तस्स पभू, जणस्स अइदुट्ठपावहिययस्स । राहव ! करेहि संपइ, अइरा वि य निग्गहं घोरं ॥ २९ ॥
सोऊण वयणमेयं, वज्जेण व ताडिओ सिरे रामो । लज्जाभरोत्थयमणो परमविसायं गओ सहसा ॥ ३० ॥
चिन्तेऊण पवत्तो, हा ! कट्ठं कारणं इमं अन्नं । जायं अइदुव्विसहं, सीयाअववायसंबन्धं ॥ ३१ ॥
जीए कएण रण्णे, अणुहूयं विरहदारुणं दुक्खं । सा सीया कुलयन्दं, मह अयसमलेण मइलेइ ॥ ३२ ॥
जीसे कज्जेण मए, विवाइओ रक्खसाहिवो समरे । सा मज्झ अयसमइलं, सीया जसदप्पणं कुणइ ॥ ३३ ॥
जुत्तं चिय भणइ जणो, जा परपुरिसेण अत्तणो गेहे । नीया पुणो वि यं[1] मए, इहाणिया मयणमूढेणं ॥ ३४ ॥
अहवा को जुवईणं, जाणइ चरियं सहावकुडिलाणं । दोसाण आगरो च्चिय, जाण सरीरे वसइ कामो ॥ ३५ ॥

उद्वेगका परित्याग करके मुझे कहो । (१९) इस प्रकार पूछने पर उनमेंसे एक अगुएने कहा कि, हे स्वामी ! अभयके बिना हमारी वाणी नहीं निकलती । (२०) तब रामने कहा कि तुम्हें भयका कोई कारण नहीं है । विश्वस्त होकर और भय एवं उद्वेगका परित्याग करके कहो । (२१)

अभय प्राप्त होने पर हाथ जोड़े हुए विजयने कथनको बराबर व्यवस्थित करके कहा कि हे स्वामी ! हमारा कहना आप सुनें । (२२) हे स्वामी ! पृथ्वी परके सब लोग भव बंधनसे मोहित बुद्धिवाले, दूसरोंके दोषग्रहणमें रत, स्वभावसे ही टेढ़े और शठ आचरणवाले होते हैं । (२३) ये बार बार कहते हैं कि राक्षसोंके स्वामी रावणने अपहरण करके सीताका उपभोग किया है, किन्तु फिर भी राम उसे यहाँ लाये हैं । (२४) हे स्वामी ! उद्यानोंमें, घरोंमें तथा तालाबों और बावड़ियों पर सीताके अपवादकी कथाको छोड़कर लोग दूसरा कुछ बोलते नहीं हैं । (२५) तीनों ओर समुद्रसे घिरी हुई पृथ्वीके स्वामी दशरथपुत्र राम लंकेश रावण द्वारा अपहृत सीताको पुनः क्यों लाये हैं ? (२६) वस्तुतः परपुरुषमें प्रसक्त महिलाका इसमें दोष नहीं है, क्योंकि ये राम सीताको अपने घरमें रखे हुए हैं । (२७) इस पृथ्वी पर राजा जैसे कर्म और आचारवाला होता है वैसे ही कार्यमें और भी अधिक निरत सब लोग होते हैं । (२८) हे प्रभो राघव ! ऐसा कहनेवाले अतिदुष्ट और पापीहृदयी लोगोंका आप अब जल्दी ही घोर निग्रह करें । (२९)

ऐसा वचन सुनकर मानो वज्रसे सिर ताडित हुआ हो ऐसे राम लज्जाके भारसे खिन्न हो एकदम अत्यन्त दुःखी हो गए । (३०) वे सोचने लगे कि अफसोस है ! सीताके अपवादके बारेमें यह दूसरा एक अत्यन्त दुःसह कारण उपस्थित हुआ । (३१) जिसके लिए अरण्यमें दारुण विरह-दुःख भोगा वह सीता मेरे कुलरूपी चन्द्रको अयशरूपी मलसे मलिन करती है । (३२) जिसके लिए मैंने युद्धमें राक्षसराजको मारा वह सीता मेरे यशरूपी दर्पण को अपयश से मलिन करती है । (३३) लोग ठीक ही कहते हैं कि परपुरुषके द्वारा जो अपने घरमें ले जाई गई थी उसीको कामविमोहित मैं यहाँ लाया हूँ । (३४) अथवा जिनके शरीरमें दोषोंकी खान जैसा काम वसता है उन स्वभावसे कुटिल युवतियोंका चरित कौन जान

१. ०ऊण य प०—प्रत्य० । २. हु—प्रत्य० ।

मूलं दुच्चरियाणं, हवइ य नरयस्स वत्तणी विउला । मोक्खस्स महाविग्घं, वज्जेयबा सया नारी ॥ ३६ ॥
धन्ना ते वरपुरिसा, जे च्चिय मोत्तूण निययजुवईओ । पबइया कयनियमा, सिवमयलमणुत्तरं पत्ता ॥ ३७ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, चिन्तेन्तो राहवो बहुविहाइं । न य आसणे न सयणे, कुणइ धिइं नेव वरभवणे ॥ ३८ ॥
नेहा-ऽववायभयसंगयमाणसस्स, वामिस्सतिबरसवेयवसीकयस्स ।
रामस्स धीरविमलस्स वि तिबदुक्खं, जायं तया जणयरायसुयानिमित्तं ॥ ३९ ॥

॥ इइ पउमचरिए जणचिन्ताविहाणं नाम तेणउयं पव्वं समत्तं॥

## ९४. सीयानिव्वासणपव्वं

अह सो एयट्ठमणं, काऊणं लक्खणस्स पडिहारं । पेसेइ पउमनाहो, जणवयपरिवायपरिभीओ ॥ १ ॥
पडिहारसहिओ सो, सोमित्ती आगओ पउमनाहं । नमिऊण समब्भासे, उवविट्ठो भूमिभागम्मि ॥ २ ॥
भूगोयरा अणेया, सुहडा सुग्गीवमाइया एत्तो । अन्ने वि जहाजोग्गं, आसीणा कोउहल्लेणं ॥ ३ ॥
काऊण समालावं, खणन्तरं लक्खणस्स बलदेवो । साहइ[1] जणपरिवायं, सीयाए दोससंभूयं ॥ ४ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, जंपइ लच्छीहरो परमरुट्ठो । मिच्छं करेमि पुहइं[2], लुयजीहं तक्खणं चेव ॥ ५ ॥
मेरुस्स चूलिया इव, निक्कम्पा सीलधारिणी सीया । लोएण निग्घिणेणं, कह परिवायग्गिणा दड्ढा? ॥ ६ ॥
लोयस्स निग्गहं सो, समुच्छहन्तो समहुरवयणेहिं । संथविओ कणिट्ठो, रामेणं बुद्धिमन्तेणं ॥ ७ ॥

---

सकता है। (३५) स्त्री दुश्चरितोंका मूल, नरकका विशाल मार्ग और मोक्षके लिए महाविघ्नरूप होती है; अतः स्त्रीका सर्वदा त्याग करना चाहिए। (३६) वे उत्तम पुरुष धन्य हैं जो अपनी युवतियोंका त्याग करके प्रव्रजित हुए हैं तथा नियमोंका आचरण करके अचल एवं अनुत्तर मोक्षमें पहुँच गये हैं। (३७) इन और ऐसे ही दूसरे बहुत प्रकारके विचार करते हुए रामको न आसन पर, न शय्या पर और न उत्तम भवनमें धीरज बँधती थी। (३८) स्नेह और अपवादके भयसे युक्त मानसवाले तथा एक दूसरेमें मिले हुए तीव्र अनुराग और वेदनाके वशीभूत ऐसे धीर और निर्मल रामको भी जनकराजकी पुत्री सीताके निमित्तसे तीव्र दुःख हुआ। (३९)

॥ पद्मचरितमें जनचिन्ताविधान नामक तिरानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ९४. सीताका निर्वासन

लोगों की बदनामीसे भयभीत रामने मनमें निश्चय करके लक्ष्मणके पास प्रतिहारीको भेजा। (१) प्रतिहारीके साथ वह लक्ष्मण आया। रामको प्रणाम करके समीपमें वह जमीन पर खड़ा रहा। (२) भूमि पर विचरण करनेवाले (मानव) सुभट, सुग्रीव आदि तथा दूसरे भी यथायोग्य स्थान पर कुतूहल वश बैठ गये। (३) थोड़ी देर तक बातचीत करके बलदेव रामने लक्ष्मणसे सीताके दोषसे उत्पन्न जनपरिवाद के बारेमें कहा। (४) यह वचन सुनकर अत्यन्त रुष्ट लक्ष्मणने कहा कि मैं फ़ौरन ही मिथ्याभाषी पृथ्वीको छिन्न जिह्वावाली बना देता हूँ। (५) शीलधारिणी सीता मेरुकी चूलिकाकी भाँति निष्प्रकम्प है। निर्दय लोगोंने परिवाद रूपी अग्निसे उसे कैसे जलाया है? (६) तब लोक का निग्रह करनेके लिए उत्साहशील उस छोटे भाईको बुद्धिमान् रामने सुमधुर वचनों से शान्त किया। (७) उन्होंने कहा कि ऋषभ, भरत जैसे इक्ष्वाकुलके

---

१. जंपइ जण०—प्रत्य०। २. ०ई हयजीहं तक्खणं सव्वं—प्रत्य०।

उसभ-भरहोवमेहिं, इक्खागकुलुत्तमेहि बहवेहिं । लवणोयहिपेरन्ता, भुत्ता पुहई नरिन्देहिं ॥ ८ ॥
आइच्चजसाईणं, निवईण रणे अदिन्नपिट्ठीणं । ताण जसेण तिहुयणं, अलंकियं वित्थयबलेणं ॥ ९ ॥
एयं इक्खागकुलं, ससिकरधवलं तिलोयविक्खायं । मज्झ घरिणीएँ लक्खण !, कलङ्कियं अयसपङ्केणं ॥ १० ॥
ताव य किंचि उवायं, करेहि सोमित्ति ! कालपरिहीणं । जाव न वि हवइ मज्झ वि, दोसो सीयाववाएणं ॥ ११ ॥
अवि परिच्चयामि सीयं, निद्दोसं जइ वि सीलसंपन्नं । न य इच्छामि खणेक्कं, अकित्तिमलकलुसियं जीयं ॥ १२ ॥
अह भणइ लच्छिनिलओ, नरवइ ! मा एव दुक्खिओ होहि । पिसुणवयणेण संपइ, मा चयसु महासइं सीयं ॥ १३ ॥
लोगो कुडिलसहावो, परदोसग्गहणनिययतच्चित्तो । अज्जवजणमच्छरिओ, दुग्गहहियओ पदुट्ठो य ॥ १४ ॥
भणइ तओ बलदेवो, एव इमं जह तुमं समुल्लवसि । किं पुण लोगविरुद्धं, अयसकलङ्कं न इच्छामि ॥ १५ ॥
किं तस्स कीरइ इहं, समत्थरज्जेण जीविएणं वा । जस्स पवादो बहुओ, भमइ च्चियं णं सया अयसो ? ॥ १६ ॥
किं तेण भुयबलेणं, भीयाणं जं भयं न वारेइ ? । नाणेण तेण किं वा, जेणऽप्पाणं न विन्नायं ? ॥ १७ ॥
तावऽच्छउ जणवाओ, दोसो मह अत्थि एत्थ नियमेणं । जा परपुरिसेण हिया, निययघरं आणिया सीया ॥ १८ ॥
पउमुज्जाणठियाए, जाइज्जन्तीएँ रक्खसिन्देणं । सीयाएँ निच्छएणं, तं चिय अणुमन्नियं वयणं ॥ १९ ॥
एवं समाउलमणो, सेणाणीयं कयन्तवयणं सो । आणवइ गब्भिणीयं, सीयं छड्डेहि आरण्णे ॥ २० ॥
एव भणिए पवुत्तो, सोमित्ती राहवं कयपणामो । न य-देव ! तुज्झ जुत्तं, परिचइऊणं जणयधूयं ॥ २१ ॥
परपुरिसदरिसणेणं, न य दोसो हवइ नाह ! जुवईणं । तम्हा देव ! पसज्जसु, मुञ्चसु एयं असग्गाहं ॥ २२ ॥
पउमो भणइ कणिट्ठं, एत्तो पुरओ न किञ्चि वत्तव्वं । छड्डेमि निच्छएणं, सीयं अववायभीओ हं ॥ २३ ॥

बहुतसे उत्तम राजाओंने लवणसागर तककी पृथ्वीका उपभोग किया है । (८) विस्तृत सैन्यवाले तथा युद्धमें पीठ न देनेवाले आदित्ययशा आदि राजा हुए हैं। उनके यशसे त्रिभुवन अलंकृत हुआ है । (९) हे लक्ष्मण ! चन्द्रमाकी किरणोंके समान धवल तथा त्रिलोकमें विख्यात ऐसे इक्ष्वाकुकुलको मेरी स्त्रीने अयशके पंकसे मलिन किया है । (१०) हे लक्ष्मण ! सीताके अपवादसे जबतक मुझे दोष नहीं लगता तब तक, समय बीतनेसे पहले, तुम कोई उपाय करो । (११) यदि सीता निर्दोष और शीलसम्पन्न हो तो भी मैं उसका त्याग कर सकता हूँ, किन्तु अपयशके मलसे कलुषित जीवन मैं एक क्षणके लिए भी नहीं चाहता । (१२) इस पर लक्ष्मण ने कहा कि, हे राजन् ! आप इस तरह दुःखी न हों । दुर्जनोंके वचनसे इस समय आप महासती सीताका त्याग न करें । (१३) लोग तो कुटिल स्वभावके, दूसरेके दोषोंको ग्रहण करनेमें सदैव तत्पर, सरल लोगोंके द्वेषी, हृदयमें दुराग्रहयुक्त तथा अतिदुष्ट होते हैं । (१४) तब बलदेव रामने कहा कि तुम जैसा कहते हो वैसा ही है, फिर भी लोकविरुद्ध अपयशका कलंक मैं नहीं चाहता । (१५) इस संसारमें समस्त राज्य या जीवनको लेकर वह व्यक्ति क्या करे जिसके कि अयशका प्रवाद सदा घूमता हो। (१६) उस भुजबलका क्या फायदा जो भयभीत लोगोंके भयका निवारण नहीं करता । उस ज्ञानसे क्या लाभ जिससे आत्मा न पहचानी जाय । (१७) लोकप्रवादकी बात तो दूर रही । परपुरुष द्वारा जो अपहृत थी उस सीताको मैं अपने घरमें लाया हूँ इसीमें वस्तुतः मेरा दोष रहा है । (१८) पद्मोद्यानमें स्थित और राक्षसेन्द्र रावणके द्वारा याचित सीताने अवश्य ही उसके वचनको मान्य रखा होगा । (१९)

तब मनमें व्याकुल रामने कृतान्तवदन नामक सेनापतिको आज्ञा दी कि गर्भिणी सीताको अरण्यमें छोड़ दो । (२०) ऐसा कहने पर लक्ष्मणने प्रणाम करके रामसे कहा कि हे देव ! सीताका परित्याग करना आपके लिए ठीक नहीं है । (२१) हे नाथ ! परपुरुषके दर्शनसे युवतियोंको दोष नहीं लगता । अतः हे देव ! आप प्रसन्न हों और इस असदाग्रहका त्याग करें । (२२) इस पर रामने छोटे भाईसे कहा कि इससे आगे कुछ भी मत बोलना । अपवादसे भीत मैं अवश्य ही सीताका परित्याग करूँगा । (२३) बड़े भाईका निश्चय जान वह लक्ष्मण अपने घर पर गया । तब कृतान्तवदन रथ पर

१. •लुब्भवेहिं बहुएहिं—प्रत्य• । २. अदिट्ठपट्ठीणं—मु• । ३. सीयं—प्रत्य• । ४. •य तिहुयणे अयसो—मु• ।

जेट्ठस्स निच्छयं सो, नाऊणं लक्खणो गओ सगिहं । ताव य कयन्तवयणो[1], समागओ रहवरारूढो ॥ २४ ॥
सन्नद्धबद्धकवयं, जन्तं सेणावइं पलोएउं । जंपइ जणो महल्लं, कस्स वि अवराहियं जायं ॥ २५ ॥
संपत्तो य खणेणं, पउमं विन्नवइ पायवडिओ सो । सामिय ! देहाणत्तिं, जा तुज्झ अवट्ठिया हियए ॥ २६ ॥
तं भणइ पउमनाहो, सीयाएँ डोहलाहिलासाए । दावेहि जिणहराइं, सम्मेयाईसु बहुयाइं ॥ २७ ॥
अडविं सीहनिणायं, बहुसावयसंकुलं परमघोरं । सीयं मोत्तूण तहिं, पुणरवि य लहुं नियत्तेहि ॥ २८ ॥
जं आणवेसि सामिय !, भणिऊणं एव निग्गओ सिग्घं । संपत्तो कयविणओ, कयन्तवयणो भणइ सीयं ॥ २९ ॥
सामिणि ! उट्ठेहि लहुं, आरुहसु रहं करेसु[2] नेवच्छं । वन्दसु जिणभवणाइं, पुहइयले लोगपुज्जाइं ॥ ३० ॥
सेणावईण एवं, जं भणिया[3] जाणई तओ तुट्ठा । सिद्धाण नमोक्कारं, काऊण रहं समारूढा ॥ ३१ ॥
जं किंचि पमाएणं, दुच्चरियं मे कयं अपुण्णाए । मरिसन्तु तं समत्थं, जिणवरभवणट्ठिया देवा ॥ ३२ ॥
आपुच्छिऊण सयलं, सहीयणं परियणं च वइदेही । जंपइ जिणभवणाइं, पणमिय सिग्घं नियत्तामि ॥ ३३ ॥
एत्थन्तरे रहो सो, कयन्तवयणेण चोइओ सिग्घं । चउतुरयसमाउत्तो, वच्चइ मणपवणसमवेगो[4] ॥ ३४ ॥
अह सुक्कतरुवरत्थं, दित्तं पक्खावलिं विहुणमाणं । दाहिणपासम्मि ठियं, पेच्छइ रिट्ठं करयरन्तं ॥ ३५ ॥
सूराभिमुही नारी, विमुक्ककेसी बहुं विलवमाणी । तं पेच्छइ जणयसुया, अन्नाइ वि दुण्णिमित्ताइं ॥ ३६ ॥
निमिसियमेत्तेण रहो, उल्लङ्घइ जोयणं पवणवेगो । सीया वि पेच्छइ महिं[5], गामा-ऽगर-नगर-पडिपुण्णं ॥ ३७ ॥
सा एवं वच्चन्ती, निज्झरणाइं च सलिलपुण्णाइं । पेच्छइ सराइ सीया, वरपङ्कयकुसुमछन्नाइं ॥ ३८ ॥
कत्थइ तरुवणगहणं, पेच्छइ सा सबरीतमसरिच्छं । कत्थइ पायवरहियं, रण्णं चिय रणरणायन्तं ॥ ३९ ॥

सवार हो आ गया। (२४) तैयार हो कवच पहने हुए सेनापतिको जाते देख लोग कहने लगे कि किसीने बड़ा भारी अपराध किया है। (२५) क्षण भरमें वह आ पहुँचा। पैरोंमें गिरे हुए उसने रामसे विनती की कि, हे स्वामी ! आपके हृदयमें जो हो उसके बारेमें आप मुझे आज्ञा दें। (२६) उसे रामने कहा कि दोहदकी अभिलाषावाली सीताको सम्मेतशिखर आदिमें बहुत-से जिनमन्दिरोंका दर्शन कराओ। (२७) वहाँ सिंहके निनादसे निनादित, अनेक जंगली जानवरोंसे भरे हुए और अत्यन्त घोर अटवीमें सीताको छोड़कर तुम जल्दी ही वापस लौटो। (२८) हे स्वामी ! जैसी आज्ञा। ऐसा कहकर वह जल्दी ही बाहर आया। सीताके पास पहुँचकर विनयपूर्वक कृतान्तवदनने कहा कि, स्वामिनी ! आप जल्दी उठें, वस्त्र परिधान करें, रथ पर आरूढ हों और पृथ्वीतल पर आये हुए लोकपूज्य जिनभवनोंको वन्दन करें। (२९-३०) सेनापतिके द्वारा ऐसा कहने पर जानकी प्रसन्न हुई और सिद्धोंको नमस्कार करके रथ पर आरूढ हुई। (३१) उसने मन ही मन कहा कि अपुण्यशालिनी मैंने प्रमादवश जो दुश्चरित किया हो उसे जिनमन्दिरोंमें रहे हुए समस्त देव क्षमा करें। (३२) सभी सखियों और परिजनोंकी अनुमति लेकर सीताने कहा कि जिनभवनोंको वन्दन करके मैं शीघ्र ही वापस आ जाऊँगी। (३३)

तब कृतान्तवदनने वह रथ जल्दी चलाया। चार घोड़ोंसे युक्त तथा मन और पवनके वेगके जैसा तेज वह रथ चल पड़ा। (३४) उसने सूखे पेड़ पर बैठे हुए, गर्वित, पँख फड़फड़ाते, दाहिनी ओर स्थित और काँव्-काँव् करते हुए एक कौवेको देखा। (३५) सूर्यकी ओर अभिमुख, बाल बिखेरे हुई और बहुत विलाप करती हुई स्त्री तथा दूसरे दुर्निमित्तोंको सीताने देखा। (३६) निमिषमात्रमें पवनवेग रथ एक योजन लाँघ गया। सीताने भी ग्राम, आकर, नगरसे युक्त ऐसी पृथ्वी देखी। (३७)

इस प्रकार जाती हुई उस सीताने पानीसे भरे झरने तथा सुन्दर कमल पुष्पोंसे आच्छन्न सरोवर देखा। (३८) उसने कहीं पर रात्रिके अन्धकारके समान सघन वृक्षोंसे युक्त वन देखा, तो कहीं पर वृक्षोंसे रहित और आहें भरता हुआ

१. •णो उच्चलिओ र•—प्रत्य•। २. करेहि ने•—प्रत्य•। ३. •या महिलिया तओ—मु•। ४. •णवेगो सो—प्रत्य•। ५. मही, बहुसावयसंकुलं भीमं—मु•।

कत्थइ वणदवदड्ढं, रण्णं मसिघूमधूलिधूसरियं । कत्थइ नीलदुमवणं, पवणाहयपचलियदलोहं ॥ ४० ॥
किलिकिलिकिलन्त कत्थइ, नानाविहमिलियसउणसंघट्टं । कत्थइ वाणरपउरं, वुक्कारुत्तसियमयजूहं ॥ ४१ ॥
कत्थइ सावयबहुविह-अन्नोन्नावडियजुज्झसद्दालं । कत्थइ सीहभउद्दुय-चवलपलायन्तगयनिवहं ॥ ४२ ॥
कत्थइ महिसोरिञ्छियं, कत्थइ डुहुडुहुडुहन्तनइसलिलं[1] । कत्थइ पुलिन्दपउरं, सहसा छुच्छु त्ति कयबोलं ॥४३॥
कत्थइ वेणुसमुट्ठिय-फुलिङ्गजालाउलं धगधगेन्तं । कत्थइ खरपवणाहय-कडयडभज्जन्तदुमगहणं ॥ ४४ ॥
कत्थइ किरि त्ति कत्थइ, भिरि त्ति कत्थइ छिरि त्ति रिंछाणं । सद्दो अइघोरयरो, भयजणओ[2] सव्वसत्ताणं ॥४५॥
एयारिसविणिओगं, पेच्छन्ती जणयनन्दणी रण्णं । वच्चइ रहमारूढा, सुणइ य अइमहुरयं सद्दं ॥ ४६ ॥
सीया कयन्तवयणं, पुच्छइ किं राहवस्स एस सरो । तेण वि य समक्खायं, सामिणि ! अह जण्हवीसद्दो ॥४७॥
ताव च्चिय संपत्ता, वइदेही जण्हविं विमलतोयं । पेच्छइ उभयतडट्ठिय-पायवकुसुमच्चियतरङ्गं ॥ ४८ ॥
गाह-झस-मगर-कच्छभ-संघट्टुच्छलियवियडकल्लोलं । कल्लोलविद्दुमाहय-निबद्धफेणावलीपउरं ॥ ४९ ॥
पउरवरकमलकेसर-नलिणीगुञ्जन्तमहुयरुग्गीयं । उग्गीयरवायण्णिय-सारङ्गनिविट्ठउभयतडं ॥ ५० ॥
उभयतडहंससारस-चक्कायरमन्तणेयपक्खिउलं । पक्खिउलजणियकलरव-समाउलाइण्णगयजूहं ॥ ५१ ॥
गयजूहसमायड्ढिय-विसमसमुब्वेल्लकमलसंघायं । संघायजलावूरिय-निज्झरणझरन्तसद्दालं ॥ ५२ ॥
एयारिसगुणकलियं, पेच्छन्ती जणयनन्दणी गङ्गं । उत्तिण्णा वरतुरया, परकूलं च्चेव संपत्ता ॥ ५३ ॥

---

मरुस्थल देखा। (३९) कहीं दावानलसे जला हुआ और स्याही और धूआँ जैसी धूलसे धूसरित अरण्य था, तो कहीं पवनसे आहत होने पर जिनके पत्तोंका समूह हिल रहा है ऐसे नीले वृक्षोंका वन था। (४०) कहीं नानाविध पक्षियोंका समूह एकत्रित हो चहचहा रहा था, तो कहीं प्रचुर वानरोंके चिचियानेसे मृगसमूह सन्त्रस्त था। (४१) कहीं अनेक प्रकारके जंगली जानवरोंके एक-दूसरे परके आक्रामक युद्धसे वन शब्दायमान था, तो कहीं सिंहके भयसे हैरान हो जल्दी जल्दी भागता हुआ गज-समूह था। (४२) कहीं भैंसा डिडकारता था, कहीं नदीका पानी कलकल ध्वनि कर रहा था, कहीं सहसा 'छू-छू' आवाज करनेवाली भीलोंसे वन भरा हुआ था। (४३) कहीं बाँसोंमें उठी हुई अग्निज्वालासे व्याप्त होनेके कारण धग्-धग् आवाज आ रही थी। कहीं तेज हवासे आहत हो वृक्षसमूह कड्-कड् करते हुए टूट रहा था। (४४) कहीं किर्, कहीं हिर्, तो कहीं छिर्—भालुओंकी ऐसी अत्यन्त भयंकर तथा सब प्राणियोंको भय पैदा करनेवाली आवाज आ रही थी। (४५)

ऐसे कार्योंको देखती हुई रथारूढ सीता अरण्यमें से जा रही थी। उस समय उसने एक अतिमधुर ध्वनि सुनी। (४६) सीताने कृतान्तवदनसे पूछा कि क्या वह रामका शब्द है? इस पर उसने कहा कि, हे स्वामिनी! यह गंगाकी ध्वनि है। (४७) तब वैदेही निर्मल जलवाली गंगाके पास पहुँची। उसने दोनों किनारों पर स्थित पेड़ोंके फूलोंसे अर्चित तरंगोंवाली गंगाको देखा। (४८) ग्राह, मत्स्य, मगरमच्छ तथा कछुओंके समूहके उछलनेसे विकट तरंगोंवाली, तरंगोंमें आये हुए मूँगोंसे आहत, बँधी हुई फेनकी पंक्तिसे व्याप्त, बहुतसे उत्तम कमलोंके केसरमें तथा कमलिनियोंमें गुंजार करनेवाले भौंरोंसे गीतमय, गीतकी ध्वनि सुनकर जिसके दोनों तटों पर हिरन बैठे हैं, दोनों तटों पर हंस, सारस, चक्रवाक आदि क्रीड़ा करते हुए अनेक पक्षी-कुलोंसे युक्त, पक्षीकुलसे उत्पन्न कलरवसे व्याकुल एवं खिन्न गज समूहवाली, गज-समूहके द्वारा खींचे गये और ऊपर-नीचे उठते हुए कमल संघातसे व्याप्त, जल-समूहसे भरे और बहते हुए झरनोंसे शब्दायमान—ऐसे गुणोंसे सम्पन्न गंगाको जब सीता देख रही थी तब घोड़ोंने उसे पार कर दिया और वह दूसरे किनारे पर भी पहुँच गई। (४९-५३)

---

१. ०यडुहुडुहियडुहंतगिरिणईसलिलं—प्रत्य०। २. ०जणणो—प्रत्य०।

अह सो कयन्तवयणो, धीरो वि य तत्थ कायरो जाओ । धरिऊण सन्दणवरं, रुवइ तओ उच्चकण्ठेणं ॥५४॥
तं पुच्छइ वइदेही, किं रुवसि तुमं इहं अकज्जेणं । तेण वि सा पडिभणिया, सामिणि ! वयणं निसामेहि ॥५५॥
दित्तग्गिविससरिच्छं, दुज्जणवयणं पहू निसुणिऊणं । डोहलयनिमेण तुमं, चत्ता अववायभीएणं ॥ ५६ ॥
तीए कयन्तवयणो, कहेइ नयराहिवाइयं सबं । दुक्खस्स य आमूलं, जणपरिवायं जहावत्तं ॥ ५७ ॥
लच्छीहरेण सामिणि !, अणुणिज्जन्तो वि राहवो अहियं । अववायपरिब्भीओ, न मुयइ एयं असग्गाहं ॥५८॥
न य माया नेव पिया, न य भाया नेव लक्खणो सरणं । तुज्झ इह महारण्णे, सामिणि ! मरणं तु नियमेणं ॥५९॥
सुणिऊण वयणमेयं, वज्जेण व ताडिया सिरे सीया । ओयरिय रहवराओ, सहसा ओमुच्छिया पडिया ॥ ६० ॥
कह कह वि समासत्था, पुच्छइ सेणावइं तओ सीया । साहेहि कत्थ रामो, केदूरे वा वि साएया ॥ ६१ ॥
अह भणइ कयन्तमुहो, अइदूरे कोसला पुरी देवी । अइचण्डसासणं पुण, कत्तो च्चिय पेच्छसे रामं ॥ ६२ ॥
तह वि य निब्भरनेहा, जंपइ एयाइ मज्झ वयणाइं । गन्तूण भणियबो, पउमो सबायरेण तुमे ॥ ६३ ॥
जह नय-विणयसमग्गो, गम्भीरो सोमदंसणसहावो । धम्मा-ऽधम्मविहण्णू, सबकलाणं च पारगओ ॥ ६४ ॥
अभवियजणवयणेणं, भीएण दुगुंछणाएँ अइरेणं । सामिय ! तुमे विमुक्का, एत्थ अरण्णे अकयपुण्णा ॥ ६५ ॥
जइ वि य तुमे महायस !, चत्ता हं पुबकम्मदोसेणं । तह वि य जणपरिवायं, मा सामि ! फुडं गणेज्जासु ॥६६॥
रयणं पाणितलाओ, कह वि पमाएण सागरे पडियं । केण उवाएण पुणो, तं लब्भइ मग्गमाणेहिं ? ॥ ६७ ॥
पक्खिविऊण य कूवे, अमयफलं दारुणे तमन्धारे । जह पडिवज्जइ दुक्खं, पच्छायावाहओ बालो ॥ ६८ ॥
संसारमहादुक्खस्स, माणवा जेण सामि ! मुच्चन्ति । तं दरिसणं महग्घं, मा मुञ्चहसे जिणुद्दिट्ठं ॥ ६९ ॥

---

वहाँ वह कृतान्तवदन धीर होने पर भी कातर हो गया। रथको खड़ा करके वह ऊँचे स्वरसे रोने लगा। (५४) उसे वैदेहीने पूछा कि तुम बिना कारण यहाँ क्यों रोते हो? उसने भी उसे (सीतासे) कहा कि, हे स्वामिनी! आप मेरा कहना सुनें। (५५) प्रदीप्त अग्नि और विषतुल्य दुर्जन-वचन सुनकर अपवादके भयसे प्रभुने दोहदके बहाने आपका त्याग किया है। (५६) कृतान्तवदनने जैसा हुआ था वैसा नगरजनोंके अभिवादनसे लेकर सारे दुःखके मूल रूप जनपरिवादको कह सुनाया। (५७) हे स्वामिनी! लक्ष्मणके द्वारा अनुनय किये जाने पर भी अपवादसे अत्यन्त भयभीत रामने अपना यह असदाग्रह नहीं छोड़ा। (५८) हे स्वामिनी! इस महारण्यमें आपके न माता, न पिता, न भाई और न लक्ष्मण ही शरणरूप हैं। आपकी यहाँ अवश्य मृत्यु हो जायगी। (५९) यह वचन सुनकर मानो सिर पर वज्रसे चोट लगाई गई हो ऐसी सीता रथ परसे उतरी और सहसा मूर्छित होकर गिर पड़ी। (६०) किसी तरह होशमें आने पर सीताने सेनापतिसे पूछा कि राम कहाँ है और साकेत कितनी दूर है यह कहो। (६१) इस पर कृतान्तवदनने कहा कि, हे देवी! साकेतनगरी बहुत दूर है। अत्यन्त प्रचण्ड शासनवाले रामको आप कैसे देख सकोगी? (६२) फिर भी स्नेहसे भरी हुई उसने कहा कि लौटकर तुम मेरे ये वचन रामसे संपूर्ण आदरके साथ कहना कि हे स्वामी! नय और विनयसे युक्त, गम्भीर, सौम्य दर्शन और सौम्य स्वभाववाले, धर्म-अधर्मके ज्ञाता, सब कलाओंके पारगामी तुमने अभव्यजनोंके कहनेसे बदनामीसे अत्यन्त डरकर मुझ पापीको इस अरण्यमें छोड़ दिया है। (६३-६५) हे महायशः पूर्वकर्मके दोषसे तुमने यद्यपि मुझे छोड़ दिया है, तथापि हे स्वामी! आप जन-परिवादको सत्य मत समझना। (६६) किसी तरह प्रमादवश हथेलीमेंसे रत्न समुद्रमें गिर जाय, तो खोजने पर भी वह कैसे प्राप्त हो सकता है? (६७) भयंकर अन्धकारसे युक्त कुएँमें अमृतफल फेंककर पश्चात्तापसे पीड़ित मूर्ख जिस तरह दुःख प्राप्त करता है उसी तरहसे, नाथ! जिससे मनुष्य संसारके महादुःखका परित्याग करते हैं उस जिनेन्द्र द्वारा प्रोक्त अतिमूल्यवान् दर्शनका तुम त्याग मत करना। (६८-६९) जिस अहित (कटु)

---

१. ०लं सीयाए जं जहा० - मु० । २. तुज्झं इहं अरण्णे, सामिणि ! रणं तु—प्रत्य० । ३. ०यब्वो गंतुं सब्वा०—प्रत्य० । ४. अइरेगं—प्रत्य० । ५. एत्थारण्णे कह अउण्णा ?—प्रत्य० ।

जं जस्स अणुसरिच्छं, अहियं तं तस्स हवइ भणियव्वं । को सयलजणस्स इहं, करेइ मुहबन्धणं पुरिसो ? ॥७०॥
मह वयणेण भणेज्जसु, सेणावइ ! राहवं पणमिऊणं । दाणेण भयसु बलियं, बन्धुजणं पीइजोएणं ॥ ७१ ॥
भयसु य सीलेण परं, मित्तं सब्भावनेहनिहसेणं । अतिहिं समागयं पुण, मुणिवसहं सव्वभावेणं ॥ ७२ ॥
खन्तीऍ जिणसु कोवं, माणं पुण मद्दवप्पओगेणं । मायं च अज्जवेणं, लोभं संतोसभावेणं ॥ ७३ ॥
बहुसत्थागमकुसलस्स तस्स नय-विणयसंपउत्तस्स । किं दिज्जउ उवएसो, नवरं पुण महिलिया चवला ॥ ७४ ॥
चिरसंवसमाणीए, बहुदुच्चरियं तु जं कयं सामि ! । तं खमसु मज्झ सव्वं, मउयसहावं मणं काउं ॥ ७५ ॥
सामिय ! तुमे समाणं, मह होज्ज न होज्ज दरिसणं नूणं । जइ वि य अवराहसयं, तह वि य सव्वं खमेज्जासु ॥७६॥
सा एव जंपिऊणं, पडिया खरकक्करे धरणिवट्टे । मुच्छानिमीलियच्छी, पत्ता अइदारुणं दुक्खं ॥ ७७ ॥
दट्ठूण धरणिपडियं, सीयं सेणावई विगयहासो । चिन्तेइ इहारण्णे, कल्लाणी दुक्करं जियइ ॥ ७८ ॥
धिद्धी किवाविमुक्को, पावो हं विगयलज्जमज्जाओ । जणनिन्दियमायारो, परपेसणकारओ भिच्चो ॥ ७९ ॥
नियइच्छवज्जियस्स उ, अहियं दुक्खेक्कतग्गयमणस्स । भिच्चस्स जीवियाओ, कुक्कुरजीयं वरं हवइ ॥ ८० ॥
परघरलद्धाहारो, साणो होऊण वसइ सच्छन्दो । भिच्चो परवसो पुण, विक्कियदेहो निययकालं ॥ ८१ ॥
भिच्चस्स नरवईणं, दिन्नाएसस्स पावनिरयस्स । न य हवइ अकरणिज्जं, निन्दियकम्मं पि जं लोए ॥ ८२ ॥
पुरिसत्तणम्मि सरिसे, जं आणा कुणइ सामिसालस्स । तं सव्वं पच्चक्खं, दीसइ य फलं अहम्मस्स ॥ ८३ ॥
धिद्धी अहो ! अकज्जं, जं पुरिसा इन्दिएसु आसत्ता । कुव्वन्तिह भिच्चत्तं, न कुणन्ति सुहालयं धम्मं ॥ ८४ ॥

---

वचनके लिए जो योग्य होता है उसे वैसा ही कहा जाता है। यहाँ ऐसा कौन मनुष्य है जो सब लोगोंका मुँह बन्द कर सके। (७०) हे सेनापति ! प्रणाम करके तुम रामको मेरी ओरसे कहना कि दानसे बलवान्‌की और स्नेहसे बन्धुजनकी सेवा करना। (७१) शीलसे शत्रुकी, सद्भाव एवं स्नेहसे मित्रकी और आये हुए अतिथि मुनिवरकी सर्वभावसे सेवा करें। (७२) क्रोधको शान्ति से, मानको मार्दवके प्रयोगसे मायाको ऋजुभावसे और लोभको सन्तोषवृत्तिसे जीतना। (७३) शास्त्र एवं आगममें अतिकुशल तथा नय एवं विनयसे युक्त उन्हें मैं क्या उपदेश दूँ ? फिर मैं तो केवल एक चंचल स्त्री हूँ। (७४) हे स्वामी ! चिर काल तक पासमें रहनेसे जो मैंने बहुत दुश्चरित किया है उसे, मनको मृदु स्वभाववाला बनाकर, आप क्षमा करें। (७५) हे नाथ ! तुम्हारे जैसे मेरे पति हैं, परन्तु फिर भी तुम्हारे दर्शन अब मुझे नहीं होंगे। यद्यपि मैंने सैकड़ों अपराध किये हैं, फिर भी वे सब आप क्षमा करें। (७६) ऐसा कहकर वह कठोर और कर्कश जमीन पर गिर पड़ी। मूर्छासे बँद आँखोंवाली उसने अत्यन्त दारुण दुःख पाया। (७७)

सीताको जमीन पर गिरी हुई देख जिसकी हँसी नष्ट हो गई है ऐसे उस सेनापतिने सोचा कि इस अरण्यमें कल्याणी सीता मुश्किलसे जी सकेगी। (७८) दयाहीन, पापी, लाज-मर्यादासे रहित, लोकनिन्दित आचारवाले और दूसरेकी आज्ञाके अनुसार करनेवाले मुझ नौकरको धिक्कार है। (७९) अपनी इच्छासे रहित और एकमात्र दुःखमें ही मनको लीन रखनेवाले भृत्यके जीवनसे तो कुत्तेका जीवन अधिक अच्छा है। (८०) दूसरेके घर पर आहार करके कुत्ता स्वच्छन्द भावसे रहता है, किन्तु नौकर तो परवश होता है और सदाके लिए उसने अपना शरीर बेच दिया होता है। (८१) राजा द्वारा आज्ञा दिये गये और पापनिरत भृत्यके लिए लोकमें जो भी निन्दित कार्य होता है वह अकरणीय नहीं होता। (८२) पुरुषत्व तो समान होने पर भी स्वामीकी जो आज्ञा पाली जाती है वह सब अधर्मका फल है ऐसा प्रत्यक्ष दिखाई पड़ता है। (८३) इन्द्रियोंमें आसक्त पुरुष जो अकार्य करते हैं उसके लिए धिक्कार है। लोग नौकरी करते हैं, पर सुखका

---

१. ०सणं भूयं—प्रत्य०। २. ०सयं तं चिय सव्वं—प्रत्य०। ३. ०वाइ मुक्को—प्रत्य०। ४. ०इइव०—प्रत्य०। ५. कुव्वंति अ भि०—प्रत्य०।

पयाणि य अन्नाणि य, बिलविय सेणावई तहिं रण्णे । मोत्तूण जणयतणयं, चलिओ साएयपुरिहुत्तो ॥ ८५ ॥
सीया वि तत्थ रण्णे, सन्नं लद्धूण दुक्खिया कलुणं । रुवइ सहावविमुक्का, निन्दन्ती चेव अप्पाणं ॥ ८६ ॥
हा पउम ! हा नरुत्तम, हा विहलियजणसुवच्छल ! गुणोह ! । सामिय ! भउद्दुयाए, किं न महं दरिसणं देहि ? ॥८७॥
तुह दोसस्स महाजस !, थेवस्स वि नत्थि एत्थ संबन्धो । अइदारुणाण सामिय !, मह दोसो पुव्वकम्माणं ॥८८॥
किं एत्थ कुणइ ताओ ?, किं व पई ? किं व बन्धवजणो मे ? । दुक्खं अणुहवियव्वं, संपइ य उवट्ठिए कम्मे ॥८९॥
नूणं अवण्णवायं, लोए य अणुट्ठियं मए पुव्वं । घोराडवीऍ मज्झे, पत्ता जेणेरिसं दुक्खं ॥ ९० ॥
अहवा वि अन्नजम्मे, घेत्तूण वयं पुणो मए भग्गं । तस्सोयएण एयं, दुक्खं अइदारुणं जायं ॥ ९१ ॥
अहवा पउमसरत्थं, चक्कायजुयं सुपीइसंजुत्तं । भिन्नं पावाऍ पुरा, तस्स फलं मे धुवं एयं ॥ ९२ ॥
किं वा वि कमलसण्डे, विओइयं हंसजुयलयं पुव्वं । अइनिग्घिणाऍ संपइ, तस्स फलं चेव भोत्तव्वं ॥ ९३ ॥
अहवा वि मए समणा, दुगुंछिया परभवे अपुण्णाए । तस्स इमं अणुसरिसं, भुञ्जेयव्वं महादुक्खं ॥ ९४ ॥
जा सयलपरियणेणं, सेविज्जन्ती सुहेण भवणत्था । सा हं सावयपउरे, चेट्ठामिह भीसणे रण्णे ॥ ९५ ॥
नाणारयणुज्जोए, पडसयपच्छत्थुए य सयणिज्जे । वीणा-वंसरवेणं, उवगिज्जन्ती सुहं सइया ॥ ९६ ॥
सा हं पुण्णस्स खए, गोमाउय-सीहभीमसद्दाले । रण्णे अच्छामि इहं, वसणमहासागरे पडिया ॥ ९७ ॥
किं वा करेमि संपइ ?, कवणं व दिसन्तरं पवज्जामि ? । चिट्ठामि कत्थ व इहं, उप्पन्ने दारुणे दुक्खे ? ॥९८॥
हा पउम ! बहुगुणायर !, हा लक्खण ! किं तुमं न संभरसि ? । हा ताय ! किं न याणसि, एत्थारण्णे ममं पडियं ? ॥९९॥

---

धामरूप धर्म नहीं करते । (८४) ऐसे तथा दूसरे विलाप करके सेनापति सीताको वहीं अरण्यमें छोड़ साकेतकी ओर चल पड़ा । (८५)

उस वनमें होशमें आकर दुःखी सीता धैर्यका त्याग करके अपनी निन्दा करती हुई करुण स्वरमें रोने लगी । (८६) हा राम ! हा नरोत्तम ! हा व्याकुल जनोंके वत्सल ! गुणौघ ! हे स्वामी ! भयसे उद्विग्न मुझे दर्शन क्यों नहीं देते ? (८७) हे महायश ! आपके दोषका यहाँ तनिक भी सम्बन्ध नहीं है । हे नाथ ! मेरे अत्यन्त दारुण पूर्वकर्मोंका ही दोष है । (८८) इसमें पिता क्या करें ? मेरे पति या बान्धवजन भी इसमें क्या करें ? कर्मका उदय होने पर दुःखका अनुभव करना ही पड़ता है । (८९) अवश्य ही पूर्वजन्ममें मैंने लोकमें अवर्णवाद ( धर्मकी निन्दा ) किया होगा जिससे घोर जंगलमें मैंने ऐसा दुःख पाया है । (९०) अथवा पूर्वजन्म में व्रत अंगीकार करके फिर मैंने तोड़ा है । उसके उदयसे ऐसा अतिदारुण दुःख हुआ है । (९१) अथवा पापी मैंने पद्मसरोवरमें स्थित प्रीतियुक्त चक्रवाक मिथुनको पहले जुदा कर दिया था । उसीका मुझे यह फल मिल रहा है । (९२) अथवा कमलवनमें हंसके जोड़ेको अतिनिर्दय मैंने पहले वियुक्त कर दिया था । अब उसका फल मुझे भोगना चाहिए । (९३) अथवा अपुण्यशालिनी मैंने परभवमें श्रमणोंकी निन्दा की होगी । उसके अनुरूप यह महादुःख मुझे भोगना चाहिए । (९४) जो महलमें आरामसे रहकर सब परिजनों द्वारा सेवित थी वह मैं जंगली जानवरोंसे भरे हुए भीषण वनमें ठहरी हुई हूँ । (९५) नाना प्रकारके रत्नोंसे उद्योदित और सैकड़ों वस्त्रोंसे आच्छादित शयनमें वीणा और बंसीकी ध्वनिसे गाई जाती सुखपूर्वक सोती थी वह मैं पुण्य का क्षय होने पर दुःखरूपी महासागरमें पड़कर सियार और सिंहके भीषण शब्दोंसे युक्त इस वनमें बैठी हुई हूँ । (९६-९७) अब मैं क्या करूँ ? किस दिशामें जाऊँ ? दारुण दुःख उत्पन्न होने पर मैं कहाँ बैठूँ ? (९८) हा अनेक गुणोंकी खानरूप राम ! हा लक्ष्मण ! क्या तुम याद नहीं करते ? हा तात ! इस अरण्य में पड़ी हुई मेरे बारे में क्या तुम नहीं जानते ? (९९)

---

१. दुक्खे अणुहवियव्वे—मु० । २. अवण्णवण्णं, लो०—मु० ।

हा विज्जाहरपत्थिव !, भामण्डल ! पाविणी इहारण्णे । सोयण्णवे निमग्गा, तुमं पि किं मे न संभरसि ? ॥१००॥
अहवा वि इहारण्णे, निरत्थयं विलविएण एएणं । किं पुण अणुहवियव्वं, जं पुव्वकयं मए कम्मं ॥ १०१ ॥
एवं सा जणयसुया, जाव ऽच्छइ ताव तं वणं पढमं । बहुसाहणो पविट्ठो, नामेणं वज्जजङ्घनिवो ॥ १०२ ॥
पोण्डरियपुराहिवई, गयबन्धत्थे समागओ रण्णे । घेत्तूण कुञ्जरवरे, निग्गच्छइ साहणसमग्गो ॥ १०३ ॥
ताव य जे तस्स ठिया, पुरस्सरा गहियपहरणावरणा । सोऊण रुण्णसद्दं, सहसा खुभिया विचिन्तेन्ति ॥१०४॥
गय-महिस-सरह-केसरि-वराह-रुरु-चमरसेविए रण्णे । का एसा अइकलुणं, रुवइ इहं दुक्खिया महिला ? ॥१०५॥
किं होज्ज देवकन्ना, सुरवइसावेण महियले पडिया ? । कुसुमाउहस्स किं वा, कुविया य रई इहोइण्णा ? ॥१०६॥
एवं सवियक्कमणा, नवि ते वच्चन्ति तत्थ पुरहुत्ता । सव्वे वि भउव्विग्गा, वग्गीभूया य चिट्ठन्ति ॥ १०७ ॥

तत्थ वणे महयं पि बलं तं, महिलारुण्णसरं सुणिऊणं ।
जायभयं अइचञ्चलनेत्तं, खायजसं विमलं पि निरुद्धं ॥ १०८ ॥

॥ इइ पउमचरिए सीयानिव्वासणविहाणं नाम चउणउयं पव्वं समत्तं ॥

## ९५. सीयासमासासणपव्वं

जाव य सा नियचमू, रुद्धा गङ्ग व्व पव्वयवरेणं । ताव करेणुविलग्गो, पराइओ वज्जजङ्घनिवो ॥ १ ॥
पुच्छइ आसन्नत्थे, केणं चिय तुम्ह गइपहो रुद्धो । दीसह समाउलमणा, भयविहलविसंठुला सव्वे ? ॥ २ ॥

---

हा विद्याधरराज भामण्डल ! शोकसागरमें निमग्न पापिनी मैं इस अरण्यमें हूँ । क्या तुम भी मुझे याद नहीं करते ? (१००) अथवा यहाँ अरण्यमें ऐसा निरर्थक विलाप करने से क्या ? मैंने पूर्वजन्ममें जो पापकर्म किया था उसका अनुभव करना ही पड़ेगा । (१०१)

इस प्रकार विलाप करती हुई वह जनकसुता सीता जब बैठी हुई थी तब उस वनमें उसके आगमनसे पहले वज्रजंघ नामके राजाने विशाल सेनाके साथ प्रवेश किया था । (१०२) पौण्डरिकपुरका वह राजा हाथियोंको पकड़नेके लिए उस अरण्य में आया था । हाथियोंको लेकर वह सेनाके साथ जा रहा था । (१०३) उस समय उसके आगे जानेवाले जो प्रहरण और कवच धारण किये हुए सैनिक थे वे रोनेका शब्द सुनकर सहसा क्षुब्ध हो सोचने लगे कि हाथी, भैंसे, शरभ, सिंह, वराह, मृग, चमरीगायसे युक्त इस वनमें कौन यह दुःखित स्त्री अत्यन्त करुण विलाप कर रही है ? (१०४-१०५) इन्द्रके शापसे जमीन पर गिरी हुई क्या यह कोई देवकन्या है ? अथवा कामदेवकी कुपित रति यहाँ अवतीर्ण हुई है ? (१०६) इस प्रकार मनमें विकल्पयुक्त वे वहाँ से आगे नहीं जाते थे । भयसे उद्विग्न वे सब व्यग्र होकर ठहर गये । (१०७) उस वनमें स्त्रीका रुदन-स्वर सुनकर भयभीत, अतिचंचल नेत्रवाला, ख्यातयश और निर्मल भी वह महान् सैन्य रुक गया । (१०८)

॥ पद्मचरितमें 'सीता निर्वासन-विधान' नामक चौरानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ९५. सीताको आश्वासन

जब अपनी उस सेनाको पर्वतसे रुद्ध गंगाकी भाँति अवरुद्ध देखा तब हाथी पर बैठा हुआ वज्रजंघ राजा आया । (१) उसने समीपस्थ लोगोंसे पूछा कि किसने तुम्हारा गमन-मार्ग रोका है ? तुम सब मनमें व्याकुल तथा भयसे विह्वल

---

१. पाविणीइ दीणाए । इह रण्णे निमग्गं, तुमं—प्रत्य० । २. रण्णं—प्रत्य० । ३. पुरिहुत्ता—प्रत्य० । ४. महिलिय-रुण्णसरं निसुणेउं—मु० ।

जाव चिय उल्लावं, देन्ति नरिन्दस्स नियंयचारभडा । ताव य वरजुवईए, सुणइ रुवन्तीएँ कलुणसरं ॥ ३ ॥
सरमण्डलविन्नाओ, भणइ निवो जा इहं रुवइ मुद्धा । सा गुब्विणी निरुत्तं, पउमस्स भवे महादेवी ॥ ४ ॥
भणिओ भिच्चेहि पहू, एव इमं जं तुमे समुल्लवियं । न कयाइ अलियवयणं, देव ! सुयं जंपमाणस्स ॥ ५ ॥
जाव य एसालावो, वट्टइ तावं नरा समणुपत्ता । पेच्छन्ति जणयतणयं, पुच्छन्ति य का तुमं भद्दे ? ॥ ६ ॥
सा पेच्छिऊण पुरिसे, बहवे सन्नद्धबद्धतोणीरे । भयविहलवेविरङ्गी, ताणाभरणं पणामेइ ॥ ७ ॥
तेहि वि सा पडिभणिया, किं अम्ह विहूसणेहि एएहिं । चिट्ठन्तु तुज्झ लच्छी !, ववगयसोगा इओ होहि ॥८॥
पुणरवि भणन्ति सुन्दरि !, मोत्तुं सोगं भयं च एत्ताहे । जंपसु सुपसन्नमणा, किण्ण मुणसि नरवई एयं ॥ ९ ॥
पुण्डरियपुराहिवई, एसो इह वज्जजङ्घनरवसभो । चारित्त-नाण-दंसण-बहुगुणनिलओ जिणमयंमि ॥ १० ॥
सङ्काइदोसरहिओ, निच्चं जिणवयणगहियपरमत्थो । परउवयारसमत्थो, सरणागयवच्छलो वीरो ॥ ११ ॥
दीणाईण पुणो वि य, विसेसओ कलुणकारणुज्जुत्तो । पडिवक्खगयमइन्दो, सबकलाणं च पारगओ ॥ १२ ॥
एयस्स अपरिमेया, देवि ! गुणा को इहं भणिउकामो । पुरिसो सयलतिहुयणे, जो वि महाबुद्धिसंपन्नो ॥ १३॥
जाव य एसालावो, वट्टइ तावागओ नरवरिन्दो । अवयरिय करेणूए, करेइ विणयं जहाजोग्गं ॥ १४ ॥
तत्थ निविट्ठो जंपइ, वज्जमओ सो नरो न संदेहो । इह मोत्तुं कल्लाणिं, जो जीवन्तो गओ सगिहं ॥ १५ ॥
एत्थन्तरे पवुत्तो, मन्ती संथाविऊण जणयसुयं । नामेण वज्जजङ्घो, एसो पुण्डरियपुरसामी ॥ १६ ॥

---

दीखते हो । (२) जबतक राजाको अपने चारभट जवाब दें तब तक तो उसने रोती हुई वर युवतीका करुण स्वर सुना । (३) स्वरको पहचाननेवाले राजाने कहा कि जो स्त्री यहाँ पर रो रही है, वह अवश्य ही रामकी गर्भवती पटरानी होगी । (४) भृत्योंने कहा कि, प्रभो ! आपने जैसा कहा वैसा ही होगा । हे देव ! आपको कभी अलीकवचन कहते नहीं सुना । (५) जब ऐसा वार्तालाप हो रहा था तब लोग सीताके पास गये, उसे देखा और पूछा कि, भद्रे ! तुम कौन हो ? (६) कवच पहने और तूणीर बाँधे हुए बहुतसे पुरुषों को देखकर भयसे विह्वल और काँपते हुए शरीरवाली वह उन्हें आभरण देने लगी । (७) उन्होंने उसे कहा कि इन आभूषणोंसे हमें क्या प्रयोजन ? तुम्हारी लक्ष्मी तुम्हारे पास रहे । अब तुम शोकरहित बनो । (८) उन्होंने और भी कहा कि, हे सुन्दरी ! शोक और भयका परित्याग करके और मनमें प्रसन्न हो कहो कि इस राजाको क्या तुम नहीं पहचानती ? (९) यह पौंडरिकपुरके स्वामी और जिनधर्ममें कहे गये चारित्र, ज्ञान और दर्शन रूप अनेक गुणोंके धाम जैसे वज्रजंघ नामके राजा हैं । (१०) यह वीर शंका आदि दोषसे रहित, नित्य जिनवचनका मर्म जाननेवाले, परोपकारमें समर्थ तथा शरण में आये हुए पर वात्सल्यभाव रखनेवाले हैं । (११) यह दीनजनों पर विशेष रूपसे करुणा करने में उद्यत रहते हैं । शत्रु रूपी हाथीके लिए यह सिंह जैसे तथा सब कलाओंमें कुशल हैं । (१२) हे देवी ! इस सारे त्रिभुवनमें ऐसा अत्यन्त बुद्धिसम्पन्न पुरुष कौन है जो इसके असंख्येय गुणोंका बखान यहाँ करनेकी इच्छा करे । (१३)

जब यह बातचीत हो रही थी तब राजा वहाँ आ पहुँचा हाथी परसे नीचे उतरकर उसने यथायोग्य विनय किया । (१४) वहाँ बैठकर उसने कहा कि वह मनुष्य निःसंदेह वज्रमय होगा जो तुम कल्याणी स्त्रीका परित्याग करके अपने घर पर जीवित ही लौट गया है । (१५) तब सीताको सान्त्वना देकर मंत्रीने कहा कि यह वज्रजंघ नामके पौण्डरिक नगरके स्वामी हैं । (१६) हे वत्से ? यह वीर पाँच अणुव्रतोंको धारण करनेवाले, समस्त उत्तम गुणोंके समूह रूप, देव एवं गुरुके पूजनमें

---

१. ०चारु भडा—प्रत्य० । २. महुरसरं—मु० । ३. ०विन्नाया—प्रत्य० । ४. तुमं समुल्लवसि । न—प्रत्य० । ५. पिच्छंति कयं (?अं) जलिउडा, रुवम्मि य का तुमं—प्रत्य० । ६. नाणाभ०—प्रत्य० । ७. तेहिं सा—प्रत्य० । ८. ०गा तुमं होहि—प्रत्य० । ९. दीणाण पुण विसेसं अहियं चिय कलुण०—प्रत्य० ।

पञ्चाणुव्वयधारो, वच्छे सम्मत्तउत्तमगुणोहो । देव-गुरुपूयणरओ, साहम्मियवच्छलो वीरो ॥ १७ ॥
एवं चिय परिकहिए, सीया तो पुच्छिया नरवईणं । साहेहि कस्स दुहिया ?, कस्स व महिला तुमं लच्छी ? ॥ १८ ॥
जं एव पुच्छिया सा, सीया तो भणइ दीणमुहकमला । अइदीहा मज्झ कहा, नरवइ ! निसुणेहि संखेवं ॥ १९ ॥
जणयनरिन्दस्स सुया, बहिणी भामण्डलस्स सीया हं । दसरहनिवस्स सुण्हा, महिला पुण रामदेवस्स ॥ २० ॥
कइगइवरदाणनिहे, दाउं भरहस्स नियमरज्जं सो । अणरण्णपत्थिवसुओ, पव्वइओ जायसंवेगो ॥ २१ ॥
रामेण लक्खणेण य, समं गया दण्डयं महारण्णं । संबुक्कवहे नराहिव, हरिया हं रक्खसिन्देणं ॥ २२ ॥
अह ते बलेण सहिया, नहेण गन्तूण राम-सुग्गीवा । लङ्कापुरीएँ जुज्झं, कुणन्ति समयं दहमुहेणं ॥ २३ ॥
बहुभडजीयन्तकरे, समरे लङ्काहिवं विवाएउं । रामेण आणिया हं, निययपुरिं परमविभवेणं ॥ २४ ॥
दट्ठूण रामदेवं, भरहो संवेगजायसब्भावो । घेत्तूण य पव्वज्जं, सिद्धिसुहं चेव संपत्तो ॥ २५ ॥
सुयसोगसमावन्ना, पव्वज्जं केगई[1] वि घेत्तूणं । सम्माराहियचरिया, तियसविमाणुत्तमं[2] पत्ता ॥ २६ ॥
लोगो वि अमज्जाओ, जंपइ अलियं अवण्णवायं मे । जह रावणकयसङ्गा, पउमेण इहाणिया सीया ॥ २७ ॥
सुणिऊण लोगवयणं, पउमेणं अयसदोसभीएणं । जिणवन्दणाभिलासी, डोहलयनिहेणऽहं भणिया ॥ २८ ॥
मा होहि उस्सुयमणा, सुन्दरि ! जिणचेइयाइं विविहाइं । वन्दावेमि सहीणो, अहियं सुर-असुरनमियाइं ॥ २९ ॥
गन्तूण पिए ! पढमं, अट्ठावयपव्वए जिणं उसहं । वन्दामि तुमे सहिओ, जस्स इहं जम्मणं नयरे ॥ ३० ॥
अजियं सुमइमणन्तं, तहेव अहिनन्दणं इह पुरीए । जायं चिय कम्पिल्ले, विमलं धम्मं च रयणपुरे ॥ ३१ ॥
चम्पाएँ वासुपुज्जं, सावत्थी संभवं समुप्पन्नं । चन्दपहं चन्दपुरे, कायन्दीए कुसुमदन्तं ॥ ३२ ॥

---

निरत तथा साधर्मिक भाइयोंपर वात्सल्य भाव रखनेवाला है । (१७) इस प्रकार कहने पर राजाने सीतासे पूछा कि, हे लक्ष्मी ! तुम किसकी पुत्री और किसकी पत्नी हो ? (१८)

इस प्रकार पूछने पर कुम्हलाये हुए मुखकमलवाली सीताने कहा कि, हे राजन् ! मेरी कथा बहुत लम्बी है, किन्तु संक्षेपमें सुनो । (१९) मैं जनकराजाकी पुत्री, भामण्डलकी बहन, दशरथ राजाकी पुत्रवधू तथा रामकी पत्नी सीता हूँ । (२०) कैकेईके वरदानके बहानेसे भरतको अपना राज्य देकर अनरण्य राजाके उस पुत्र दशरथने वैराग्य उत्पन्न होने पर प्रव्रज्या ली । (२१) राम और लक्ष्मणके साथ मैं दण्डक महारण्यमें गई । हे नराधिप ! शम्बूकके वधमें राक्षसेन्द्र रावणके द्वारा मैं अपहृत हुई । (२२) तब सेनाके साथ आकाशमार्गसे जाकर राम और लक्ष्मणने लंकापुरीमें रावणके साथ युद्ध किया । (२३) बहुत सुभटोंके प्राणोंका अन्त करनेवाले उस युद्धमें रावणको मारकर राम मुझे अपनी नगरीमें परम विभवके साथ ले गये । (२४) रामको देखकर संवेगके कारण शुभ भाव जिसमें पैदा हुए हैं ऐसे भरतने प्रव्रज्या ली और सिद्धि-सुख भी प्राप्त किया । (२५) पुत्रके शोकसे युक्त कैकेईने भी दीक्षा ली । चारित्रकी सम्यक् आराधना करके उसने उत्तम देवविमानमें जन्म लिया । (२६) मर्यादाहीन लोग मेरे बारेमें झूठी निन्दा करने लगे कि रावणके साथ संग करनेवाली सीताको राम यहाँ लाये हैं । (२७) लोगोंका कहना सुन अपयशके दोषसे भीत रामने दोहदके बहाने जिनवन्दनकी अभिलाषा रखनेवाली मुझे कहा कि, हे सुन्दरी ! तुम मनमें चिन्तित मत हो । सुर और असुरों द्वारा वन्दित ऐसे विविध जिनमन्दिरोंका स्वाधीन रूपसे मैं तुम्हें खूब दर्शन कराऊँगा । (२८-२९)

हे प्रिये ! जिनका इस नगरमें जन्म हुआ था उन प्रथम ऋषभ जिनका अष्टापद पर्वतके ऊपर तुम्हारे साथ मैं दर्शन करूँगा । (३०) अजितनाथ, सुमति नाथ, अनन्तनाथ अभिनन्दन स्वामी इस नगरीमें हुए हैं । काम्पिल्यमें विमलनाथ तथा रत्नपुरमें धर्मनाथ हुए हैं । (३१) चम्पामें वासुपूज्य, और श्रावस्तीमें सम्भवनाथ पैदा हुए हैं । चन्द्रप्रभ चन्द्रपुरमें और काकन्दीमें पुष्पदन्त हुए हैं । (३२) वाराणसीमें सुपार्श्वनाथ, और कौशाम्बीमें पद्मप्रभ उत्पन्न हुए हैं । भद्दिलपुरमें

---

१. केगइ०—प्रत्य० । २. ०मविमाणं—प्रत्य० ।

वाणारसी सुपासं, कोसम्बीसंभवं च पउमाभं । भद्दिलपुरसंभूयं, सीयलसामिं विगयमोहं ॥ ३३ ॥
सेयंसं सीहपुरे, मल्लिं मिहिलाएँ[1] गयपुरे सन्ति । जायं कुन्थुं च अरं, तत्थेव य कुञ्जरपुरंमि ॥ ३४ ॥
जायं कुसग्गनयरे[2], मुणिसुव्वयसामियं जियभवोहं । जस्स इह धम्मचक्कं, अज्ज वि पज्जलइ रवितेयं ॥ ३५ ॥
एयाइ जिणवराणं, जम्मट्ठाणाइ तुज्झ सिट्ठाइं । पणमसु भावेण पिए !, अन्नाणि वि अइसयकराइं[3] ॥ ३६ ॥
पुप्फविमाणारूढा, मह पासत्था नहेण अमरगिरिं । गन्तूण पणमसु पिए !, सिद्धाययणाइ दिव्वाइं[4] ॥ ३७ ॥
कोट्टिम-अकोट्टिमाइं, जिणवरभवणाइ एत्थ पुहइयले । अहिवन्दिऊण पुणरवि; निययपुरिं आगमीहामि[5] ॥३८॥
एक्को वि नमोक्कारो, भावेण कओ जिणिन्दचन्दाणं । मोएइ सो हु जीवं, घणपावपसङ्गजोगाओ[6] ॥ ३९ ॥
जं पिययमेण एवं, भणिया हं तत्थ सुमणसा जाया । अच्छामि जिणहराणं, चिन्तती दरिसणं निच्चं ॥ ४० ॥
चलियस्स मए समयं, जिणहरपरिवन्दणुस्सुयमणस्स । दइयस्स ताव वत्ता, जणपरिवाई लहुं पत्ता ॥ ४१ ॥
अववायभीयएणं, तत्तो परिचिन्तियं मह पिएणं । लोगो सहाववंको, न अन्नहा जाइ संतोसं ॥ ४२ ॥
तम्हा वरं खु एसा, सीया नेऊण छड्डिया रण्णे । न य मज्झ जसस्स इहं, होउ खणेक्कं पि वाघाओ ॥ ४३ ॥
सा हं तेण नराहिव !, जणपरिवायस्स भीयहियएणं । परिचत्ता[7] विह रण्णे, दोसविमुक्का अकयपुण्णा ॥ ४४ ॥
उत्तमकुलस्स लोए, न य एयं खत्तियस्स अणुसरिसं । बहुसत्थपण्डियस्स य, धम्मठिइं जाणमाणस्स ॥ ४५ ॥
एयं चिय वित्तन्तं, परिकहिऊणं तओ जणयधूया । माणसजलणुम्हविया, रोवइ कलुणेण सद्देणं ॥ ४६ ॥
रोयन्तिं जणयसुयं, दट्ठूण नराहिवो किवावन्नो । संथावणमइकुसलो, जंपइ एयाइ वयणाइं ॥ ४७ ॥

---

वीतमोह शीतलस्वामीका जन्म हुआ है। (३३) सिंहपुरमें श्रेयांसनाथ, मिथिलामें मल्लि और हस्तिनापुरमें शांतिनाथ हुए हैं। इसी प्रकार हस्तिनापुरमें कुंथुनाथ और अरनाथ हुए हैं। (३४) संसार को जीतनेवाले मुनिसुव्रतस्वामी कुशाग्रपुरमें हुए, जिनका धर्मचन्द्र आज भी सूर्यके तेजकी भाँति प्रज्वलित हो रहा है। (३५) हे प्रिये ! जिनवरोंके जन्म स्थान तुझे कहे। अतिशयकर दूसरे स्थानोंको भी तुम भावपूर्वक प्रणाम करना। (३६) हे प्रिये ! मेरे साथ पुष्पक विमानमें आरूढ़ होकर और आकाश मार्गसे सुमेरु पर्वत पर जाकर दिव्य सिद्ध भवनोंको भी तुम वन्दन करना। (३७) इस पृथ्वीतल पर आये हुए कृत्रिम और अकृत्रिम जिनभवनोंको वन्दन करके पुनः अपनी नगरीमें हम आ जायँगे। (३८) जिनवरोंको भावपूर्वक एक भी नमस्कार करनेसे वह जीवको घने पाप-प्रसंगके योगसे मुक्त करता है। (३९) प्रियतमके द्वारा इस तरह कही गई मैं प्रसन्न हुई। जिनमन्दिरोंके दर्शनके बारेमें मैं नित्य सोचती रहती थी। (४०) मेरे साथ जानेवाले तथा जिनमन्दिरोंमें वन्दनके लिए उत्सुकमना पतिके पास उस समय अचानक जन परिवादकी कथा आई। (४१) अपवादसे डरनेवाले मेरे पतिने तब सोचा कि स्वभावसे ही टेढ़े लोग दूसरी तरहसे सन्तुष्ट नहीं होते। (४२) अतएव यही अच्छा है कि सीताको ले जाकर अरण्यमें छोड़ दिया जाय। इससे मेरे यशको यहाँ एक क्षणके लिए भी व्याघात नहीं होगा। (४३) हे नराधिप ! जन-परिवादके कारण हृदयमें भीत उनके द्वारा निर्दोष किन्तु अपुण्यशालिनी मैं इस अरण्यमें परित्यक्त हुई हूँ। (४४) उत्तम कुलमें उत्पन्न, बहुतसे शास्त्रोंमें पण्डित तथा धर्मकी स्थिति जाननेवाले क्षत्रियके लिए लोकमें ऐसा उचित नहीं है। (४५)

ऐसा वृत्तान्त कहकर मनकी आगसे पीड़ित सीता करुण शब्दमें रोने लगी। (४६) जनकसुताको रोते देख दयालु तथा सान्त्वना देनेमें अतिकुशल राजाने ये वचन कहे (४७) जिन शासनमें तीव्र भक्ति रखनेवाली हे सीते ! तुम मत रोओ

---

१. महिलाए—मु०। २. कुसुमानयरे—मु०। ३. ०कयाइं—मु०। ४. सव्वाइं—प्रत्य०। ५. आगमिस्सामि—प्रत्य०। ६. ०ङ्गजोगाणं—प्रत्य०। ७. ०त्ता लहु रण्णे—प्रत्य०।

मा रुयसु तुमं सीए!, जिणसासणतिव्वभत्तिसंपन्ने। किं वा दुक्खायाणं, अट्टज्झाणं समारुहसि? ॥ ४८ ॥
किं वा तुमे न नाया, लोयठिई एरिसी नियमेव। अधुवत्ताऽसरणत्ता, कम्माण विचित्तया चेव? ॥ ४९ ॥
किं ते साहुसयासे, न सुयं जह नियकम्मपडिबद्धो। जीवो धम्मेण विणा, हिण्डइ संसारकन्तारे? ॥ ५० ॥
संजोय-विप्पओया, सुह-दुक्खाणि य बहुप्पयाराइं। पत्ताइ दीहकालं, अणाइनिहणेण जीवेणं ॥ ५१ ॥
खज्जन्तेण जल-थले, सकम्मविप्फण्डिएण जीवेणं। तिरियभवे दुक्खाइं, छुह-तण्हाईणि भुत्ताइं ॥ ५२ ॥
[1]विरहा-ऽववाय-तज्जण-निब्भच्छण-रोग-सोयमाईयं। जीवेण[2] समणुभूयं, मणुएसु वि दारुणं दुक्खं ॥ ५३ ॥
कुच्छियतवसंभूया, देवा दट्ठूण परमसुरविहवं। पावन्ति ते वि दुक्खं, विसेसओ चवणकालंमि ॥ ५४ ॥
नरएसु वि उववन्ना, जीवा पावन्ति दारुणं दुक्खं। करवत्त-जन्त-सामलि-वेयरणीमाइयं विविहं ॥ ५५ ॥
तं नत्थि जणयधूए!, ठाणं ससुरासुरे वि तेलोक्के। जम्मं मच्चू य जरा, जत्थ न जीवेण संपत्ता ॥ ५६ ॥
इह संसारसमुद्दे, नियकम्माणिलहएण जीवेणं। लद्धे वि माणुसत्ते, एरिसियत्तणु तुमे पत्ता ॥ ५७ ॥
रामस्स हिययइट्ठा, अणुहविऊणं[3] सुहं तु वइदेही। हरिया रक्खसवइणा, जिमिया एक्कारसे दिवसे[4] ॥ ५८ ॥
तत्तो वि य पडिवक्खे, निहए पडिआणिया[5] नियट्ठाणं। पुणरवि य सुहं पत्ता, रामस्स पसायजोएणं ॥५९ ॥
असुहोदएण भद्दे!, गब्भादाणेण संजुया सि तुमं। परिवा[6]जलणदड्ढा, निच्छूढा एत्थ आरण्णे ॥ ६० ॥
जो सुसमणआरामं, दुव्वयणग्गी ण डहइ अविसेसो। अयसाणिलेण सो वि य, पुणरुत्तं डज्झइ अणाहो ॥ ६१ ॥
धन्ना तुमं कयत्था, सलाहणिज्जा य एत्थ पुहइयले। चेइहरनमोक्कारं, दोहलयं जा समल्लीणा ॥ ६२ ॥
अज्ज वि य तुज्झ पुण्णं, अत्थि इहं सीलसालिणी बहुयं। दिट्ठा सि मए जं इह, गयबन्धत्थं पविट्ठेणं ॥ ६३ ॥

दुःखके हेतुभूत आर्तध्यान पर तुम क्यों आरोहण करती हो? (४८) क्या तुम्हें लोककी ऐसी नियत स्थिति, अध्रुवता, अशरणता तथा कर्मोंकी विचित्रता ज्ञात नहीं है? (४९) क्या तुमने साधुके पास नहीं सुना कि अपने कर्मोंसे जकड़ा हुआ जीव धर्मके बिना संसार रूपी जंगलमें भटकता रहता है। (५०) अनादि-अनन्त जीवने संयोग और वियोग तथा बहुत प्रकारके सुख-दुःख दीर्घ काल तक पाये हैं। (५१) जल और स्थलमें खाये जाते तथा अपने कर्मके कारण तड़पते हुए जीवने तिर्यग् भवमें भूख-प्यास आदि दुःख सहे हैं। (५२) विरह, अपवाद, धमकी, भर्त्सना, रोग, शोक आदि दारुण दुःख का जीवने मनुष्य भवमें अनुभव किया है। (५३) कुत्सित तपसे उत्पन्न देव उत्तम कोटिके देवोंका वैभव देखकर और विशेषतः च्यवनके समय दुःख पाते हैं। (५४) नरकोंमें उत्पन्न जीव शाल्मली वृक्षके करवत जैसे पत्रों तथा वैतरणी आदि नाना प्रकारका दारुण दुःख प्राप्त करते हैं। (५५) हे सीते! देव और दानवोंसे युक्त इस त्रिलोकमें ऐसा स्थान नहीं है जहाँ जीवने जन्म, जरा और मृत्यु न पाई हो। (५६) इस संसारसागरमें अपने कर्मरूपी पवनसे जीव आहत होता है। मनुष्य जन्म पाकरके भी तुमने ऐसा शरीर प्राप्त किया है। (५७) रामकी हृदयप्रिया तुम वैदेहीने सुखका अनुभव किया। राक्षसपतिके द्वारा अपहृत होने पर ग्यारहवें दिन भोजन किया। (५८) उसके अनन्तर शत्रुओंके मारे जाने पर तुम अपने स्थान लाई गई। रामके अनुग्रहसे पुनः तुमने सुख पाया। (५९) हे भद्रे! गर्भवती होने पर भी अशुभ कर्मके योगके कारण बदनामीकी आगसे जली हुई तुम इस वनमें छोड़ दी गई हो। (६०) जो सुश्रमण रूपी उद्यान दुर्वचनरूपी आगसे ज़रा• भी नहीं जलता वह भी अनाथ अपयशरूपी वायुसे जलता है। (६१) तुम इस धरातल पर धन्य हो, कृतार्थ हो और श्लाघनीय हो, क्योंकि चैत्यगृहोंमें नमस्कार करनेका दोहद तुम्हें हुआ। (६२) हे शीलशालिनी! आज भी तुम्हारा बहुत पुण्य है कि हाथियोंको यहाँ बाँधनेके लिए प्रविष्ट मेरे द्वारा तुम देखी गई हो। (६३) सोमवंशका पुत्र गजवाहन नामका राजा था। उसकी स्त्री सुबन्धु

१. •संजुत्ते। किं वा दुक्खाययणं—प्रत्य•। २. विविहा•—प्रत्य•। ३. •ण मणुयजम्मे, अणुहूयं दारुणं—प्रत्य•। ४. •ऊण य सुहं—प्रत्य•। ५. दियहे—प्रत्य•। ६. पडियागया—मु•। ७. •वाओरगदड्ढा, नि•—मु•।

अह सोमवंसतणओ, राया गयवाहणो त्ति नामेणं । महिला तस्स सुबन्धू, तीए हं[1] कुच्छिसंभूओ ॥ ६४ ॥
अहयं तु वज्जजङ्घो, पुण्डरियपुराहिवो जिणाणुरओ । धम्मविहाणेण तुमं, मह बहिणी होहि निक्खुत्तं ॥ ६५ ॥
उट्ठेहि मज्झ नयरं, वच्चसु तत्थेव चिट्ठमाणीए । तुह पच्छायवतविओ, गवेसणं काहिई रामो ॥ ६६ ॥
महुरवयणेहि एवं, सीया संथाविया नरवईणं[2] । अह धम्मबन्धवत्तं, लद्धूणं सा धिइं पत्ता ॥ ६७ ॥
अहिगयतवसम्मादिट्ठिदाणेक्कचित्तं, समणमिव गुणड्ढं सीलसंभारपुण्णं ।
परजणउवयारिं वच्छलं धम्मबन्धुं, विमलजससंनिहाणं[3] को ण सिरिहाइ वीरं[4] ? ॥ ६८ ॥

॥ इइ पउमचरिए सीयासमासासणं नाम पञ्चाणउयं पव्वं समत्तं ॥

## ९६. रामसोयपव्वं

अह तक्खणंमि सिबिया, समाणिया वरविमाणसमसोहा । लम्बूस-चन्द-चामर-दप्पण-चित्तंसुयसणाहा ॥ १ ॥
भयहरयपरिमिया सा, आरूढा जणयनन्दिणी[5] सिवियं । वच्चइ परिचिन्तन्ती, कम्मस्स विचित्तया एसा ॥ २ ॥
दिवसेसु तीसु रण्णं, वोलेऊणं च पाविया विसयं । बहुगाम-नगर-पट्टण-समाउलं जण-धणाइण्णं ॥ ३ ॥
पोक्खरिणि-वावि-दीहिय-आरामुज्जाण-काणणसमिद्धं । देसं पसंसमाणी, पोण्डरियपुरं गया सीया ॥ ४ ॥
उवसोहिए समत्थे, पोण्डरियपुरे वियड्ढजणपउरे । पइसइ[6] जणयस्स सुया, नायरलोएण दीसन्ती ॥ ५ ॥

---

थी । उसकी कुक्षिसे मैं उत्पन्न हुआ हूँ । (६४) पौण्डरिक नगरीका स्वामी मैं वज्रजंघ जिनेश्वर भगवान्‌में अनुरक्त हूँ । धर्मविधिसे तुम अवश्य ही मेरी बहन हो । (६५) उठो और मेरे नगरमें चलो । वहीं ठहरी हुई तुम्हारी पश्चात्तापसे तप्त राम गवेषणा करेंगे । (६६)

इस तरह मधुर वचनोंसे राजाने सीताको सान्त्वना दी । और धर्म बन्धुको पाकर उसने धैर्य धारण किया । (६७) तप एवं सम्यग्दृष्टि प्राप्त करके दानमें दत्तचित्त, श्रमणकी भाँति गुणोंसे सम्पन्न, शील-समूहसे पूर्ण, दूसरे लोगोंका उपकार करनेवाले वात्सल्य युक्त, धर्मबन्धु तथा निर्मल यशके निधान वीर की कौन नहीं सराहना करता ? (६८)

॥ पद्म चरितमें 'सीताको आश्वासन' नामका पचानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ९६. रामका शोक

इसके पश्चात् शीघ्र ही उत्तम विमानके समान शोभावली तथा लम्बूष ( गेंदके आकारका एक आभूषण ) से युक्त डोलते हुए चँवर, दर्पण और चित्रित वस्त्रोंसे युक्त शिबिका लाई गई । (१) कंचुकियोंसे घिरी हुई वह सीता शिबिका पर आरूढ़ हुई और कर्मकी इस विचित्रताका चिन्तन करती हुई चली । (२) तीन दिनमें वन पार करके वह अनेक ग्राम, नगर एवं पत्तन तथा जन एवं धनसे व्याप्त देशमें पहुँची । (३) पुष्करिणी, बावड़ी, दीर्घिका, आराम एवं बाग-बगीचोंसे समृद्ध उस देशकी प्रशंसा करती हुई सीता पौण्डरिकपुरमें पहुँची । (४) सारेके सारे सजाये हुए और विदग्धजनोंसे व्याप्त उस पौण्डरिकपुरमें नगरजनों द्वारा देखी जाती सीताने प्रवेश किया । (५) बड़े-बड़े ढोल, भेरी, झल्लरी, आडम्बर, मृदंग और शंखोंकी

---

१. हं गब्भसं०—प्रत्य० । २. •थाविऊण नरवइणा—मु० । ३. •सनिदाणं—मु० । ४. धीरं—प्रत्य० । ५. •वयंइणी—प्रत्य० । ६. पविसइ—प्रत्य० ।

पडुपडह-भेरि-झल्लरि-आहङ्ग-मुइङ्ग-सङ्खसद्देणं । मङ्गलगीयरवेण य, न सुणइ लोगो समुल्लावं ॥ ६ ॥
एवं सा जणयसुया, परियणपरिवारिया महिड्ढीए । सुरवासहरसरिच्छं, नरवइभवणं अह पविट्ठा ॥ ७ ॥
परितुट्ठमणा सोया, तत्थऽच्छइ वज्जजङ्घनरवइणा । पुइज्जन्ती अहियं, बहिणी भामण्डलेणेव ॥ ८ ॥
जय जीव नन्द सुइरं, ईसाणे! देवए! महापुज्जे! ! कल्लाणी! सुहकम्मे!, भण्णइ सीया परियणेणं ॥ ९ ॥
धम्मकहासत्तमणा धम्मरई धम्मधारणुज्जुत्ता । धम्मं अहिलसमाणी, गमेइ दियहे तहिं सीया ॥ १० ॥
अह सो कयन्तवयणो, अहियं खिन्नेसु वरतुरंगेसु । सणियं अइक्कमन्तो पउमसयासं समणुपत्तो ॥ ११ ॥
काऊण सिरपणामं, जंपइ सो देव! तुज्झ वयणेणं । एगागी जणयसुया, गुरुभारा छड्डिया रण्णे ॥ १२ ॥
सीह-ऽच्छभल्ल-चित्तय-गोमाउरसियभीमसद्दाले । खर-फरुसचण्डवाए, अन्नोन्नालीढदुमगहणे ॥ १३ ॥
जुज्झन्तवग्घ-महिसे, पञ्चमुहावडियमत्तमायङ्गे । नउलोरगसंगामे, सीहचवेडाहयवराहे ॥ १४ ॥
सरभुत्तासियवणयर—कडमडभज्जन्तरुक्खसद्दाले । करयररडन्तबहुविह—करच्छडाझडियपक्खिउले ॥ १५ ॥
गिरिनइसलिलुद्धाइय-निज्झरझंझत्तिझत्तिनिग्घोसे । तिव्वछुहापरिगहिए, अन्नोन्नच्छिन्नसावज्जे ॥ १६ ॥
एयारिसविणिओगे, भयंकरे विविहसावयसमिद्धे । तुज्झ वयणेण सीया, सामि! मया छड्डिया रण्णे ॥ १७ ॥
नयणंसुदुद्दिणाए, जं भणियं देव! तुज्झ महिलाए । तं निसुणसु संदेसं, साहिज्जन्तं मए सव्वं ॥ १८ ॥
पायप्पडणोवगया, सामि! तुमे भणइ महिलिया वयणं । अहयं जह परिचत्ता, तह जिणधम्मं न मुच्चिहिसि ॥ १९ ॥
नेहाणुरागवसगो वि, जो ममं दुज्जणाण वयणेणं । छड्डेहि अमुणियगुणो, सो जिणधम्मं पि मुञ्चिहइ ॥ २० ॥

---

आवाजके कारण तथा मंगलगीतोंकी ध्वनिके कारण लोग बातचीत तक सुन नहीं सकते थे। (६) इस प्रकार परिजनोंसे घिरी हुई सीताने अत्यन्त ऐश्वर्यके साथ देवोंके निवासस्थान जैसे राजभवनमें प्रवेश किया। (७) भामण्डलकी भाँति बहन रूपसे वज्रजंघ राजा द्वारा अत्यन्त पूजित सीता मनमें प्रसन्न हो वहाँ रहने लगी। (८) हे स्वामिनी! हे देवता! हे महापूज्य! हे कल्याणी! हे शुभकर्मा! तुम्हारी जय हो। तुम जीओ और चिरकाल पर्यन्त सुखी रहो इस प्रकार परिजनों द्वारा सीता कही जाती थी। (९) धर्मकथामें आसक्त मनवाली, धर्ममें प्रेम रखनेवाली, धर्मके धारणमें उद्यत और धर्मकी अभिलाषा रखनेवाली सीता वहाँ दिन बिताने लगी। (१०)

उधर अत्यधिक खिन्न उत्तम घोड़ोंसे शनैः शनैः रास्ता लाँघता हुआ कृतान्तवदन रामके पास आया। (११) सिरसे प्रणाम करके उसने कहा कि, देव! आपके कहनेसे एकाकी और गर्भवती सीताको अरण्यमें मैंने छोड़ दिया है। (१२) हे स्वामी सिंह, ऋक्ष, भालू, चीते, और सियारकी भयंकर आवाज़से शब्दायमान, तीक्ष्ण और प्रचण्ड वायुवाले, एक-दूसरेके साथ जुड़े हुए वृक्षोंके कारण सघन, बाघ और भैंसे जिसमें जूझ रहे हैं सिंहके द्वारा गिराये गये मदोन्मत्त हाथीवाले, न्योले और साँपकी लड़ाईवाले, सिंहके पंजेकी मारसे मरे हुए सूअरोंवाले, शरभ (सिंहकी एक जाति) के द्वारा त्रस्त वनचरों से व्याप्त, कड़्-कड़् ध्वनि करके टूटनेवाले वृक्षोंसे शब्दित, कर-कर शब्द करके रोते हुए तथा ओले और बिजलीके कारण नीचे गिरे हुए नानाविध पक्षीसमूहोंसे व्याप्त, पहाड़ी नदियोंके पानीसे छाया हुआ और झरनोंकी जल्दी-जल्दी आनेवाली झन-झन ध्वनिके निर्घोषसे युक्त, तीव्र क्षुधासे जकड़े हुए और एक-दूसरेको मारनेवाले जंगली जानवरोंसे भरे हुए ऐसे, भयंकर और अनेक प्रकारके जानवरोंसे समृद्ध जंगलमें आपके कहनेसे मैंने सीताको छोड़ दिया है। (१३-७) हे देव! नेत्रोंमें अश्रुरूपी बादलोंसे व्याप्त आपकी पत्नीने जो सन्देश कहा था वह सारा मैं कहता हूँ। आप उसे सुनें। (१८)

हे स्वामी! आपके चरणोंमें गिरकर आपकी पत्नीने यह वचन कहा कि जिस तरह मैं छोड़ दी गई हूँ, उस तरह जिनधर्म को तुम मत छोड़ना। (१९) जो स्नेहरागके वशीभूत हो कर भी गुणोंको न पहचानकर दुर्जनोंके वचनसे मेरा त्याग कर

---

१. पुजिज्जन्ती—मु०। २. सुचिरं सरस्सई! दे०—प्रत्य०। ३. अण्णोण्णाछिलसा०—प्रत्य०। ४. मए—प्रत्य०। ५. ०णभत्तिं न—मु०। ६. मुच्चिहिसि—मु०।

निद्दोसाए वि मई, दोसं न तहा जणो पयासिहिइ । जह धम्मवज्जियस्स उ, नरवइ लज्जाविहीणस्स ॥ २१ ॥
एयं चिय एक्कभवे, दुक्खं होहिइ मए मुयन्तस्स । सम्मत्त-नाण-दंसण-रहियस्स भवे भवे दुक्खं ॥ २२ ॥
लोए नरस्स सुलहं, जुवइ-निही-विविहवाहणाईयं । सम्मद्दंसणरयणं, दुलहं पि य रज्जलाभाओ ॥ २३ ॥
रज्जं भोत्तूण नरो, वच्चइ नरयं न एत्थ संदेहो । सम्मद्दंसणनिरओ, सिवसुहसोक्खं लहइ धीरो ॥ २४ ॥
एवं चिय संदिट्ठं, सीयाए नेहनिब्भरमणाए । संखेवेण नराहिव !, तुज्झ मए साहियं सव्वं ॥ २५ ॥
सामिय ! सहावभीरू, अहिययरं दारुणे महारण्णे । बहुसत्तभीसणरवे, जणयसुया दुक्करं जियइ ॥ २६ ॥
सेणावइस्स वयणं, सोऊणं राहवो गओ मोहं । पडियारेण विउद्धो[1], कुणइ पलावं पिययमाए ॥ २७ ॥
चिन्तेऊण पवत्तो, हा ! कट्ठं खलयणस्स वयणेणं । मूढेण मए सीया, निच्छूढा दारुणे रण्णे ॥ २८ ॥
हा पउमपत्तनयणे !, हा पउममुही ! गुणाण उप्पत्ती । हा पउमगब्भगोरे !, कत्तो त्ति पिए ! विमग्गामि ॥ २९ ॥
हा सोमचन्दवयणे !, वायं मे देहि देहि वइदेहि ! । जाणसि य मज्झ हिययं, तुह विरहे कायरं निच्चं ॥ ३० ॥
निद्दोसा सि मयच्छी !, किवाविमुक्केण उज्झिया सि मए । रण्णे उत्तासणए, न य नज्जइ किं पि पाविहिसि ? ॥ ३१ ॥
हरिणि व जूहभट्ठा, असण-तिसावेयणापरिग्गहिया । रविकिरणसोसियङ्गी, मरिहिसि कन्ते महारण्णे ॥ ३२ ॥
किं वा वग्घेण वणे, खद्धा सीहेण वाइघोरेणं ? । किं वा वि धरणिसइया, अक्कन्ता मत्तहत्थीणं ? ॥ ३३ ॥
पायवखयंकरेणं, जलन्तजालासहस्सपउरेणं । किं वणदवेण दड्ढा, सहायपरिवज्जिया कन्ता ॥ ३४ ॥
को रयणजडीण समो, होइ नरो सयलजीवलोयंमि ? । जो मज्झ पिययमाए, आणइ वत्ता वि विहलाए ॥ ३५ ॥

---

सकता है वह जिनधर्मको भी छोड़ सकता है। (२०) हे राजन् ! निर्दोष मेरा लोग उतना दोष नहीं कहेंगे जितना धर्मवर्जित और लज्जाहीनका कहेंगे। (२१) इस तरह मरने पर मुझे एक ही भवमें दुःख होगा, किन्तु सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शनसे रहितको तो भव-भवमें दुःख होगा (२२) मनुष्यको लोकमें युवतियाँ, ख़ज़ाना विविध वाहन आदि सुलभ हैं, किन्तु राज्यलाभ की अपेक्षा भी सम्यग्दर्शन रूपी रत्न दुर्लभ है। (२३) इसमें सन्देह नहीं कि राज्यका उपभोग करके मनुष्य नरकमें जाता है, किन्तु सम्यग्दर्शनमें निरत धीर पुरुष तो मोक्षसुखका आनन्द प्राप्त करता है। (२३) हे राजन् ! हृदय में स्नेहसे भरी हुई सीताने इस तरह जो संदेश दिया था वह सब मैंने आपसे संक्षेपमें कहा। (२५) हे स्वामी ! स्वभावसे अत्यन्त भीरु सीता अनेक प्राणियोंकी भयंकर गर्जनावाले उस दारुण महावनमें कठिनाईसे जीयेगी। (२६)

सेनापतिका ऐसा कथन सुनकर राम बेसुध हो गये। उपचारसे होशमें आने पर प्रियतमाके लिए वे प्रलाप करने लगे। (२७) वे सोचने लगे कि अफ़सोस है कि दुष्ट जनोंके वचनसे मूढ़ मैंने सीताको भयंकर जंगलमें छोड़ दिया। (२८) हा पद्मदलके समान नयनोंवाली ! हा पद्ममुखी ! हा गुणोंके उत्पादनके स्थान सरीखी ! हा पद्मके गर्भके समान गौर वर्णवाली प्रिये ! मैं तुझे कहाँ ढूँढूँ ! (२९) हा चन्द्रके समान सौम्य वदनवाली वैदेही ! मुझे जवाब दे, जवाब दे ! तेरे विरहके कारण सदैव कातर रहनेवाले मेरे हृदयको तू जानती है। (३०) हे मृगाक्षी ! तू निर्दोष है। दयाहीन मैंने तुझे भयंकर जंगलमें छोड़ दिया है। मैं नहीं जानता कि कैसे तेरी रक्षा होगी ? (३१) हे कान्ते ! यूथभ्रष्ट हरिणीकी भाँति भूख और प्यासकी वेदनासे पीड़ित तथा सूर्यकी किरणोंसे शोषित शरीरवाली तू महारण्यमें मर जायगी। (३२) जंगलमें बाघने अथवा अत्यन्त भयंकर सिंहने तुझे खा लिया होगा, अथवा पृथ्वी पर सोई हुई तुझे मत्त हाथीने कुचल दिया होगा। (३३) सहायता न मिलने पर कान्ता क्या वृक्षोंका क्षय करनेवाले और जलती हुई हज़ारों ज्वालाओंसे व्याप्त दावानलसे जल गई होगी ? (३४) सम्पूर्ण जीव लोकमें रत्नजटी जैसा कौन पुरुष होगा जो व्याकुल मेरी प्रियतमाका समाचार तक लावे। (३५)

---

१. ०द्धो, विलवइ सोए पिय०—प्रत्य०।

पुच्छइ पुणो पुणो च्चिय, पउमो सेणावइं पयलियंसू । कह सा घोरारण्णे, धरिहिइ पाणा जणयधूया? ॥ ३६ ॥
एव भणिओ कयन्तो, लज्जाभरपेल्लिओ समुल्लावं । न य देइ ताव रामो, कन्तं सरिउं गओ मोहं ॥ ३७ ॥
एयन्तरम्मि पत्तो, सहसा लच्छीहरो पउमनाहं । आसासिऊण जंपइ, नाह! निसामेहि मे वयणं ॥ ३८ ॥
धीरत्तणं पवज्जसु, सामिय! मोत्तूण सोगसंबन्धं । उवणमइ पुव्वविहियं, लोयस्स सुहा-ऽसुहं कम्मं ॥ ३९ ॥
आयासे गिरिसिहरे, जले थले दारुणे महारण्णे । जीवो संकडपडिओ, रक्खिज्जइ पुव्वसुकएणं ॥ ४० ॥
अह पुण पावस्सुदए, रक्खिज्जन्तो वि धीरपुरिसेहिं । जन्तू मरइ निरुत्तं, संसारठिई इहं लोए ॥ ४१ ॥
एवं सो पउमाभो, पसाइओ लक्खणेण कुसलेणं । छड्डेइ किंचि सोयं, देइ मणं नियय‌करणिज्जे ॥ ४२ ॥
सीयाएँ गुणसमूहं, सुमरन्तो जणवओ नयरवासी । रुयइ पयलन्तनेत्तो, अईव सीलं पसंसन्तो ॥ ४३ ॥
वीणा-मुइङ्ग-तिसरिय-वंसरवुग्गीयवज्जिया नयरी । जाया कन्दियमुहला, तद्दियहं सोयसंतत्ता ॥ ४४ ॥
रामेण भद्दकलसो, भणिओ सीयाएँ पेयकरणिज्जं । सिग्घं करेहि विउलं, दाणं च जहिच्छियं देहि ॥ ४५ ॥
जं आणवेसि सामिय!, भणिऊणं एव निग्गओ तुरियं । सव्वं पि भद्दकलसो, करेइ दाणाइकरणिज्जं ॥ ४६ ॥
जुवईण सहस्सेहिं, अट्ठहि अणुसंतयं पि परिकिण्णो । पउमो सीएक्कमणो, सिविणे वि पुणो पुणो सरइ ॥ ४७ ॥
एवं सणियं सणियं, सीयासोए गए विरलभावं । सेसमहिलासु पउमो, कह कह वि धिइं समणुपत्तो ॥ ४८ ॥
एवं हलहर-चक्कहरा महिड्ढिजुत्ता नरिन्दचक्कहरा । भुञ्जन्ता विसयसुहं विमलजसादेंतसयलविसयसुहं ॥ ४९ ॥

॥ इइ पउमचरिए रामसोयविहाणं नाम छन्नउयं पव्वं समत्तं ॥

---

इसप्रकार आँसू बहाते हुए रामने सेनापतिसे बारम्बार पूछा कि उस भयंकर जंगलमें वह सीता प्राण कैसे धारण करेगी? (३६) इस तरह कहे गये कृतान्तवदनने लज्जाके भारसे दबकर जब जवाब नहीं दिया तब तो पत्नीको याद करके राम बेहोश हो गये। (३७) उस समय सहसा लक्ष्मण रामके पास आया। उसने आश्वासन देकर कहा कि, हे नाथ! मेरा कहना सुनें। (३८) हे स्वामी! शोकका परित्याग करके आप धीरज धारण करें। पूर्वमें किया गया शुभ अथवा अशुभ कर्म लोगोंको प्राप्त होता है। (३९) आकाशमें, पर्वतके शिखर पर, जलमें, स्थलमें अथवा भयंकर वनमें संकटमें पड़ा हुआ जीव पूर्वकृत सुकृतसे बचता है। (४०) पापका उदय होने पर धीर पुरुषों द्वारा रक्षित प्राणी भी अवश्य मरता है। इस लोकमें संसारकी यही स्थिति है। (४१)

इस तरह कुशल लक्ष्मणके द्वारा प्रसादित रामने कुछ शोक छोड़ा और अपने कार्यमें मन लगाया। (४२) सीताके गुणोंको याद करके उसके शीलकी भूरि भूरि प्रशंसा करते हुए लोग आँखोंमें आँसू लाकर रोते थे। (४३) उस दिनसे वीणा, मृदंग, त्रिसरक और बंसीकी ध्वनियुक्त संगीतसे रहित वह नगरी शोकसे सन्तप्त हो आक्रन्दनसे मुखर हो उठी। (४४) रामने भद्रकलशसे कहा कि सीताका प्रेतकर्म जल्दी करो और विपुल एवं यथेच्छ दान दो। (४५) हे स्वामी! आपकी जो आज्ञा। ऐसा कहकर भद्रकलश जल्दी ही गया और दानादि सब कार्य किया। (४६) आठ हजार युवतियोंसे सतत घिरे रहने पर भी एकमात्र सीतामें जिनका मन लगा हुआ है ऐसे राम स्वप्नमें भी उसे पुनः पुनः याद करते थे। (४७) इस तरह शनैः शनैः सीताका शोक कम होने पर रामने शेष महिलाओंसे कीसी तरह धैर्य प्राप्त किया। (४८) इस प्रकार बड़े भारी ऐश्वर्य से युक्त, राजाओंमें चक्रवर्ती जैसे तथा निर्मल यशवाले हलधर और चक्रधर (राम और लक्ष्मण) समग्र देशको सुख देते हुए विषय-सुखका उपभोग करने लगे। (४९)

॥ पद्मचरितमें रामके शोकका विधान नामक छानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. वीरत्त॰—प्रत्य॰। २. जलण जले दारु॰—प्रत्य॰।

## ९७. लवण-ऽङ्कुसुप्पत्तिपव्वं

एवं चिय ताव इमं, जायं अन्नं सुणेहि संबन्धं । लवण-ऽङ्कुसाण सेणिय!, उप्पत्तिं राहवसुयाणं ॥ १ ॥
अह पुण्डरीयनयरे, ठियाएँ सीयाएँ गब्भबीयाए । आपण्डुरङ्गलट्ठी, सामलवयणा थणा जाया ॥ २ ॥
बहुमङ्गलसंपुण्णं, देहं अइविब्भमा गई मन्दा । निद्धा य नयणदिट्ठी, मुहकमलं चेव सुपसन्नं ॥ ३ ॥
पेच्छइ निसासु सुविणे, कमलिणिदलपुडयविमलसलिलेणं । अभिसेयं कीरन्तं, गएसु अइचारुरूवेसु ॥ ४ ॥
मणिदप्पणे विसन्ते, नियमुहं असिवरे पलोएइ । मोत्तूण य गन्धव्वं, सुणेइ नवरं धणुयसद्दं ॥ ५ ॥
चक्खुं देइ अणिमिसं, सीहाणं पञ्जरोयरत्थाणं । एवंविहपरिणामा, गमेइ सीया तहिं दियहे ॥ ६ ॥
एवं नवमे मासे, संपुण्णे सवणसंगए चन्दे । सावणपञ्चदसीए, सुयाण जुयलं पसूया सा ॥ ७ ॥
अह ताण वज्जजङ्घो, करेइ जम्मूसवं महाविउलं । गन्धव्व-गीय-वाइय-पडुपडह-मुइङ्गसद्दालं ॥ ८ ॥
पढमस्स कयं नामं, अणङ्गलवणो अणङ्गसमरूवो । तस्स गुणेहि सरिच्छो, बीओ मयणङ्कुसो नामं ॥ ९ ॥
अह ताण रक्खणट्ठं, जणणीए सरिसवा सिरे दिन्ना । दोण्ह वि कण्ठोलइया, ससुवण्णा वग्घनहमाला ॥ १० ॥
एवं कमेण दोण्णि वि, रिङ्खण-चंकमणयाइ कुणमाणा । वड्ढन्ति बालया ते, पञ्चसु धाईसु सन्निहिया ॥ ११ ॥
पत्ता सरीरविड्ढिं, विविहकलागहणधारणसमत्था । जाया जणस्स इट्ठा, अमरकुमारोवमसिरीया ॥ १२ ॥
ताणं चिय पुण्णेणं, सिद्धत्थो नाम चेल्लओ सहसा । पत्तो पुण्डरियपुरं, विज्जाबलरिद्धिसंपन्नो ॥ १३ ॥
जो तिण्णि वि सञ्झाओ, गन्तूण वि मन्दरे जिणहराइं । वन्दित्ता एइ पुणो, नियमावासं खणद्धेणं ॥ १४ ॥
वय-नियम-संजमधरो, लोयाकयमत्थओ विसुद्धप्पा । जिणसासणाणुरत्तो, सव्वकलाणं च पारगओ ॥ १५ ॥

---

## ९७. लवण और अंकुश

हे श्रेणिक! इधर तो ऐसा हुआ। अब रामके पुत्र लवण और अंकुशकी उत्पत्तिके बारेमें अन्य वृत्तान्त सुनो। (१) पौण्डरिकनगरमें स्थित गर्भवती सीताकी देहयष्टि पीली पड़ गई तथा स्तन श्याम वर्णके हो गये। (२) उसकी देह अनेक मंगलोंसे पूर्ण थी, अत्यन्त विलासयुक्त उसकी गति मन्द थी, दृष्टि स्निग्ध थी और मुखकमल प्रसन्न था। (३) उसने रात्रिके समय स्वप्नमें अत्यन्त सुन्दर रूपवाले हाथियों पर कमलिनीके पत्रपुटमें निर्मल जलसे किया जाता अभिषेक देखा। (४) मणियोंके दर्पण होते हुए भी वह अपना मुख तलवारमें देखती थी और संगीतको छोड़कर धनुषका शब्द सुनती थी। (५) पिंजरेके भीतर रहे हुए सिंहोंको वह अपलक नेत्रोंसे देखती थी। ऐसे परिणामवाली सीता वहाँ दिन बिताती थी। (६) इस प्रकार नौ महीने पूरे होने पर जब चन्द्रमा श्रवण नक्षत्रसे युक्त था तब श्रावणपूर्णिमाके दिन उसने पुत्रोंके युगलको जन्म दिया। (७) वज्रजङ्घने उनका नृत्ययुक्त संगीत, गान, वादन तथा ढोल और मृदंगकी पटु ध्वनिसे युक्त बहुत बड़ा जन्मोत्सव मनाया। (८) अनंगके समान रूपवाले पहलेका नाम अनंगलवण रखा और उसके मदनके गुणोंके समान दूसरेका नाम मदनांकुश रखा। (९) वहाँ उनकी रक्षाके लिए माताने शिरमें सरसों बिखेरे। दोनोंके गलोंमें सुवर्णयुक्त बाघनखकी माला पहनाई गई। (१०) इस तरह पाँच दाइयोंके साथ रहनेवाले वे बालक अनुक्रमसे रेंगना, चलना आदि करते हुए बढ़ने लगे। (११) शरीरवृद्धिको प्राप्त, वे विविध कलाओंके ग्रहण और धारणमें समर्थ तथा देवकुमारोंकी भाँति शोभायुक्त वे लोगोंके प्रिय हुए। (१२)

उनके पुण्यसे विद्या, बल एवं ऋद्धिसे सम्पन्न सिद्धार्थ नामक एक शिष्य, जो तीनों सन्ध्याके समय मन्दर पर्वत पर जाकर और जिन मन्दिरोंमें वन्दन करके आधे क्षणमें अपने आवासस्थान पर वापस आ जाता था, पौण्डरिक पुरीमें अचानक आ पहुंचा। (१३-४) व्रत, नियम एवं संयमको धारण करनेवाला मस्तक पर लोंच किया हुआ, जिनशासनमें अनुरक्त और सब कलाओंमें निपुण वह भिक्षाके लिए क्रमशः भ्रमण करता हुआ सीताके घरके पास आया। आदरयुक्त तथा विशुद्ध

---

१. ०वा तहिं दि०—मु०।

भिक्खट्ठं विहरन्तो, कमेण पत्तो घरं विदेहाए। दिट्ठो ससंभमाए, पणओ य विसुद्धभावाए ॥ १६ ॥
दाऊण आसणवरं, सीया सब्बुत्तमन्नपाणेणं। पडिलाभेइ पहट्ठा, सिद्धत्थं सब्बभावेणं ॥ १७ ॥
निव्वत्ताहारो सो, सुहासणत्थो तओ विदेहाए। परिपुच्छिओ य साहइ, नियर्यं चिय हिण्डणाईयं ॥ १८ ॥
सो तत्थ चेल्लसामी, दट्ठुं लवणङ्कुसे सुविम्हविओ। पुच्छइ ताण पउत्तिं, सीया वि य से परिकहेइ ॥ १९ ॥
परिमुणियकारणो सो, रुयमाणिं जणयनन्दिणिं दट्ठुं। अइदारुणं किवालू, सिद्धत्थो दुक्खिओ जाओ ॥ २० ॥
अट्ठङ्गनिमित्तधरो, सिद्धत्थो भणइ मा तुमं सोगं। कुणसु खणं एक्कं पि य, सुएहि एयारिसगुणेहिं ॥ २१ ॥
सिद्धत्थेण कुमारा, सिग्घं नाणाविहाइ सत्थाइं। सिक्खाविया सपुण्णा[1], सब्बकलाणं च पारगया ॥ २२ ॥
न हु कोइ गुरू खेवं, वच्चइ सीसेसु सत्तिसुमहेसु[2]। जह दिणयरो पभासइ, सुहेण भावा सचक्खूणं ॥ २३ ॥
देन्तो च्चिय उवएसं, हवइ कयत्थो गुरू सुसीसाणं। विवरीयाण निरत्थो, दिणयरतेओ व्व उलुयाणं ॥ २४ ॥
एवं सब्बकलागम-कुसला लवण-ऽङ्कुसा कुमारवरा। अच्छन्ति कीलमाणा, जहिच्छियं पुण्डरीयपुरे ॥ २५ ॥
सोमत्तणेण चन्दं, जिणिऊण ठिया रविं च तेएणं। वीरत्तणेण सक्कं, उदहिं गम्भीरयाए य ॥ २६ ॥
थिरयाए[3] य नगिन्दं, जमं पयावेण मारुयं गइणा। परिणिज्जिणन्ति हत्थिं, बलेण पुहइं च खन्तीए ॥ २७ ॥
सम्मत्तभावियमणा, नज्जइ सिरिविजय-अमियवरतेया। गुरुजणसुस्सूसपरा, वीरा[4] जिणसासणुज्जुत्ता ॥ २८ ॥
एवं ते गुणरत्तपव्वयवरा विन्नाणनाणुत्तमा, लच्छीकित्तिनिवाससंगयतणू रज्जस्स भारावहा[5]।
कालं नेन्ति य पुण्डरीयनयरे भव्वा[6] य भावट्ठिया, जाया ते विमलंसुणिम्मलजसा सीयासुया विस्सुया ॥२९॥
॥ इइ[7] पउमचरिए लवणङ्कुसभवविहाणं[8] नाम सत्ताणउयं पव्वं समत्तं ॥

---

भाववाली सीताने उसे देखा और प्रणाम किया। (१५-६) उत्तम आसन देकर आनन्दविभोर सीताने सिद्धार्थको सम्पूर्ण भावसे सर्वोत्तम आहार-पानी दिया। (१७) भोजनसे निवृत्त होने पर सुखासन पर बैठे हुए उससे सीताने पूछा। उसने अपना पर्यटन आदि कहा। (१८) वहाँ लवण और अंकुशको देखकर अत्यन्त विस्मित उस बाल मुनिने उनका वृत्तान्त पूछा। सीताने भी वह कह सुनाया। (१९) कारणसे अवगत अतिदयालु सिद्धार्थ बहुत ही करुणाभावसे रोती हुई सीताको देखकर दुःखित हुआ। (२०) अष्टांगनिमित्तके जानकार सिद्धार्थने कहा कि ऐसे गुणवाले पुत्रोंके होते हुए तुम एक क्षणभरके लिए भी शोक मत करो। (२१) सिद्धार्थने पुण्यशाली कुमारोंको नानाविध शास्त्र जल्दी ही सिखा दिये। वे सब कलाओंमें निपुण हुए। (२२) जिस प्रकार सूर्य नेत्रवालेको सब पदार्थ आसानीसे दिखलाता है, उसी प्रकार महान् शक्तिशाली शिष्योंमें कोई भी गुरु खेद प्राप्त नहीं करता। (२३) सुशिष्योंको उपदेश देने पर गुरु कृतार्थ होता है, किन्तु जिस तरह उल्लूके लिए सूर्य निरर्थक होता है उसी तरह विपरीत अर्थात् कुशिष्यको उपदेश देने पर वह निरर्थक होता है। (२४) इस प्रकार सब कलाओं एवं शास्त्रोंमें कुशल कुमारवर लवण और अंकुश पौण्डरिकपुरमें यथेच्छ क्रीड़ा करते हुए रहते थे॥ (२५) सौम्यभावसे चन्द्रमाको, तेजसे सूर्यको, वीरतासे इन्द्रको और गम्भीरतासे समुद्रको उन्होंने जीत लिया। (२६) स्थिरतासे नगेन्द्र मेरुको, प्रतापसे यमको, गतिसे वायुको, बलसे हाथीको तथा क्षमावृत्तिसे पृथ्वीको उन्होंने जीत लिया। (२७) वीर एवं जिन शासनमें उद्यत वे सम्यक्त्वसे भावित मनवाले श्री एवं विजयके कारण अमित तेजसे युक्त, तथा गुरुजनोंकी सेवामें तत्पर जान पड़ते थे। (२८) इस तरह गुणरूपी रत्नोंसे सम्पन्न पर्वत सरीखे, विज्ञान एवं ज्ञानके कारण उत्तम, लक्ष्मी और कीर्तिके निवासके योग्य शरीरको धारण करनेवाले, राज्यभारको वहन करनेमें समर्थ, भव्य (मोक्ष पानेकी योग्यतावाले) तथा धर्मभावमें स्थित वे पौण्डरिकपुरमें कालनिर्गमन करते थे। इस प्रकार निर्मल यशवाले वे सीता-पुत्र विमल एवं विश्रुत हुए। (२९)

॥ पद्मचरितमें लवण और अंकुशके भवका विधान नामक सत्तानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. सिक्खविया संपुण्णा—प्रत्य०। २. ०सुमुहेसु—प्रत्य०। ३. थिरजोगेण नगिं०—प्रत्य०। ४. धीरा—प्रत्य०। ५. भारव्वहा—प्रत्य०। ६. भव्वा भवंते ठिया—प्रत्य०। ७. एवं—मु०। ८. ०सम्भवविं०—मु०।

## ९८. लवणं-ऽङ्कुसदेसविजयपव्वं

एत्तो उदारकीलण-जोग्गा लवण-ऽङ्कुसा पलोएउं। राया उ वज्जजङ्घो, कन्नाउ गवेसए ताणं ॥ १ ॥
लच्छीमईएँ धूया, ससिचूला नाम सुन्दरा कन्ना। बत्तीसकुमारिजुया, पढमस्स निरूविया सा उ ॥ २ ॥
वीवाहमङ्गलं सो, दट्ठुं दोण्हं पि इच्छइ नरिन्दो। रूवेण अणुसरिच्छं, बीयस्स गवेसए कन्नं ॥ ३ ॥
चिंतन्तेण सुमरिया, पुहइपुरे पिहुनरिन्दअङ्गरुहा। नामेण कणयमाला, अमयमईकुच्छिसंभूया ॥ ४ ॥
तीए कएण दूओ, सिग्घं संपेसिओ नरवईणं। संपत्तो पुहइपुरं, तत्थ पिहुं पेच्छइ नरिन्दं ॥ ५ ॥
जंपइ कयसम्माणो, दूओ हं वज्जजङ्घनरवइणा। संपेसिओ महाजस!, तुज्झ सुयामग्गणट्ठाए ॥ ६ ॥
मयणङ्कुसस्स एयं, देहि सुयं देव! वरकुमारस्स। नेहं च अवोच्छिन्नं, कुणसु समं वज्जजङ्घेणं ॥ ७ ॥
तो भणइ पिहुनरिन्दो, रे दूय! वरस्स जस्स पढमगुणो। न य नज्जइ कुलवंसो, कह तस्स सुयं अहं देमि? ॥ ८ ॥
एव भणन्तस्स तुमं, जुत्तं चिय दूय! निग्गहं काउं। किं व परेण पउत्तं, जं तं न दुरावहं होइ? ॥ ९ ॥
सो एव निट्ठुराए, गिराएँ निब्भच्छिओ नरवईणं। दूओ गन्तूण फुडं, कहेइ सिरिवज्जजङ्घस्स ॥ १० ॥
सुणिऊण दूयवयणं, सन्नद्धो वज्जजङ्घनरवसभो। सह साहणेण गन्तुं, विद्धंसइ पुहइपुरदेसं ॥ ११ ॥
पिहुदेसवहे रुट्ठो, वग्घरहो नाम पत्थिवो सूरो। जुज्झन्तो च्चिय गहिओ, संगामे वज्जजङ्घेणं ॥ १२ ॥
नाऊण य वग्घरहं, बद्धं देसं च विहयविद्धत्थं। पिहुनरवई सलेहं, पुरिसं पेसेइ मित्तस्स ॥ १३ ॥
नाऊण य लेहत्थं, समागओ पोयणाहिवो राया। बहुसाहणो महप्पा, मित्तस्स सहायकज्जेणं ॥ १४ ॥

---

## ९८. लवण और अंकुशका देशविजय

इधर सुन्दर और क्रिड़ाके योग्य लवण एवं अंकुशको देखकर वज्रजंघ राजा उनके लिए कन्याओंकी खोज करने लगा। (१) लक्ष्मीमतीकी शशिचूला नामकी सुन्दर कन्या बत्तीस युवतियोंके साथ पहले लवणकुमार को दी गई। (२) राजा लवण और अंकुश दोनोंका विवाहमंगल देखना चाहता था, अतः दूसरेके लिए रूपमें समान कन्याकी वह खोज करने लगा। (३) सोचने पर उसे याद आया कि पृथ्वीपुरके पृथुनरेन्द्रकी पुत्री और अमृतवतीकी कुक्षिसे उत्पन्न कनकमाला नामकी कन्या है। (४) उसके लिए राजाके पास शीघ्र ही उसने दूत भेजा। पृथ्वीपुरमें वह पहुँचा। वहाँ उसने पृथुराजाके दर्शन किये। (५) जिसका सत्कार किया गया है ऐसे उस दूतने कहा कि, हे महायश! वज्रजंघ राजाके द्वारा मैं आपकी पुत्रीकी मंगनीके लिए भेजा गया हूँ। (६) हे देव! कुमारवर मदनांकुशके लिए आप यह कन्या दें और वज्रजंघके साथ अविच्छिन्न स्नेह-सम्बन्ध जोड़ें (७)

इसपर पृथु राजाने कहा कि दूत! जिस वरका प्रथम गुण, कुलवंश ज्ञात न हो उसे मैं अपनी पुत्री कैसे दे सकता हूँ? (८) अरे दूत! इस तरह कहनेवाले तुम्हारा निग्रह करना योग्य है। अथवा जो दूसरेके द्वारा भेजा गया है वह दुर्धर होता है। (९) इस प्रकार राजा द्वारा कठोर वाणीसे अपमानित उस दूतने जाकर श्रीवज्रजंघसे सारी बात स्फुट रूपसे कही। (१०)

दूतका वचन सुनकर वज्रजंघ राजा तैयार हुआ। सेनाके साथ जाकर उसने पृथ्वीपुर देशका विध्वंस किया। (११) पृथु राजाके देशके विनाशसे रुष्ट व्याघ्ररथ नामक राजा युद्धमें प्रवृत्त हुआ। युद्धमें लड़ते हुए उसको वज्रजंघने पकड़ लिया। (१२) व्याघ्ररथके पकड़े जाने और विनष्ट वैभववाले देशके बारेमें सुनकर पृथु राजाने लेखके साथ एक आदमीको मित्रके पास भेजा। (१३) पत्रमें लिखा हुआ समाचार जानकर पोतनपुरका बलवान् राजा मित्रको सहायता देनेके लिए बड़ी सेनाके साथ आया। (१४) उधर वज्रजंघ राजाने भी शीघ्र ही पौण्डरिकनगरमें अपने पुत्रोंके पास सन्देशवाहक पुरुषको

ताव य पुण्डरियपुरं, तूरन्तो वज्जजङ्घनरवइणा । पुरिसो उ लेहवाहो, पवेसिओ नियपुत्ताणं ॥ १५ ॥
अह ते कुमारसीहा, आणं पिउसन्तियं पडिच्छेउं । सन्नाहसमरभेरिं, दावेन्ति य अप्पणो नयरे ॥ १६ ॥
एत्तो पुण्डरियपुरे, जाओ कोलाहलो अइमहन्तो । बहुसुहडतूरसद्दो, वित्थरिऊणं समाढत्तो ॥ १७ ॥
सुणिऊण असुयपुव्वं, तं सद्दं समरभेरिसंजणियं । किं किं ? ति ऽह पासत्थे, पुच्छन्ति लव-ऽङ्कुसा तुरियं ॥ १८ ॥
सुणिऊण य सनिमित्तं, वित्तन्तं ते तहिं कुमारवरा । सन्नज्झिउं पयत्ता, गन्तुमणा समरकज्जम्मि ॥ १९ ॥
रुब्भन्ता वि कुमारा, अहियं चिय वज्जजङ्घपुत्तेहिं । गन्तूण समाढत्ता, भणइ विदेही[1] य ते पुत्ते ॥ २० ॥
तुब्भे हि पुत्त ! बाला, न खमा जुज्झस्स ताव निमिसं पि । न य जुप्पन्ति ऽह वच्छा, महइमहारहधुराधारे ॥ २१ ॥
तेहि वि सा पडिभणिया, अम्मो ! किं भणसि दीणयं वयणं । वीरपुरिसाण भोज्जा, वसुहा किं एत्थ विद्धेहिं ? ॥ २२ ॥
एवं ताण सहावं, नाऊणं जणयनन्दिणी[2] भणइ । पावेह पत्थिवजसं, तुब्भे इह सुहडसंगामे ॥ २३ ॥
अह ते मज्जियजिमिया, सव्वालंकारभूसियसरीरा । सिद्धाण नमोक्कारं, काऊणं चेव जणणीए ॥ २४ ॥
धय-चमर-कणय[3]-किंकिणि-विहूसिएसुं रहेसु आरूढा । असि-कणय-चक्क-तोमर-करालकोन्तेसु साहीणा ॥ २५ ॥
अड्ढाइएसु पत्ता, दिणेसु ते वज्जजङ्घनरवसहं । सन्नद्धबद्धकवया, हयगयरहजोहपरिकिण्णा ॥ २६ ॥
दट्ठूण वज्जजङ्घं, समागयं पिहुनरिन्दसामन्ता । तुरिया जसाहिलासी[4], अब्भिट्ठा समरसोण्डीरा[5] ॥ २७ ॥
असि-परसु-चक्क-पट्टिस-सएसु पहरन्ति उभयबलजोहा । जुज्झन्ति सवडहुत्ता, अन्नोन्नं चेव घाएन्ता ॥ २८ ॥
एवंविहम्मि जुज्झे, वट्टन्ते सुहडमुक्कबुक्कारे । लवण-ऽङ्कुसा पविट्ठा, चक्का-ऽसि-गयातमन्धारे ॥ २९ ॥
अह ते तुरओउ(हु)दए[6], बहुभडमयरे सुसत्थकमलवणे । लीलायन्ति जहिच्छं, समरतलाए कुमारगया ॥ ३० ॥

---

भेजा। (१५) सिंह जैसे उन कुमारोंने पिताकी आज्ञा जानकर अपने नगरमें युद्धकी तैयारीके लिए भेरी बजाई। (१६) तब पौण्डरिकपुरमें बहुत भारी कोलाहल मच गया। सुभटों व वाद्योंकी बहुत बड़ी आवाज चारों ओर फैल गई। (१७) अश्रुतपूर्व युद्धकी भेरीसे उत्पन्न अश्रुतपूर्व उस आवाजको सुनकर लवण और अंकुश पासके लोगोंसे सहसा पूछने लगे कि यह क्या है ? यह क्या है ? (१८) अपने निमित्तका वृत्तान्त सुनकर वे कुमारवर युद्धकार्यमें जानेके लिए तैयार होने लगे। (१९) वज्रजंघके पुत्रों द्वारा बहुत रोके जाने पर भी कुमार जानेके लिए प्रवृत्त हुए। इस पर जानकीने अपने पुत्रोंसे कहा कि, हे पुत्रों ! तुम बच्चे हो। तुम क्षण भरके लिए भी युद्ध करनेमें समर्थ नहीं हो। बड़े भारी रथकी धुराको वहन करने में वत्स ( बछड़े और छोटे बच्चे ) नहीं जोड़े जाते। ( २०-२१ ) उन्होंने भी उसे प्रत्युत्तरमें कहा कि माता जी ! आप ऐसा दीनवचन क्यों कहती हैं ? वसुधा वीरपुरुषों द्वारा भोग्य है। इसमें वृद्धोंका क्या काम ? (२२) उनका ऐसा स्वभाव जानकर सीताने कहा कि इस सुभट-संग्राममें तुम राजाओंका यश प्राप्त करो। (२३)

इसके पश्चात् स्नान और भोजन से निवृत्त उन्होंने शरीर पर सब अलंकारोंसे विभूषित हो सिद्धोंको और माताको प्रणाम किया। (२४) ध्वज, चँवर, सोनेकी छोटी छोटी घण्टियोंसे विभूषित रथमें आरूढ़, तलवार, कनक, तोमर, चक्र एवं भयंकर भालोंसे लैस, कवच बाँधकर तैयार और घोड़े, हाथी, रथ और योद्धाओंसे घिरे हुए वे ढ़ाई दिनोंमें वज्रजंघ राजाके पास जा पहुँचे। (२५-२६) वज्रजंघको आया देख पृथुराजाके यशके अभीलाषी तथा लड़ाईमें बहादुर सामन्त जल्दी ही भिड़ गये। (२७) दोनों सेनाओंके योद्धा सैकड़ों तलवार, फरसे, चक्र और पट्टिसोंसे प्रहार करने लगे। एक-दूसरेको घायल करते हुए वे एक दूसरेके साथ युद्ध करने लगे। (२८) जिसमें सुभट गर्जना कर रहे थे तथा चक्र, तलवार और गदाके तमसे जो अन्धकारित हो गया था—ऐसा जब युद्ध हो रहा था तब उसमें लवण और अंकुशने प्रवेश किया। (२९) वे कुमाररूपी हाथी घोड़ेरूपी जलवाले, सुभट रूपी बहुतसे मगरमच्छोंसे युक्त तथा अच्छे शस्त्ररूपी कमलवनसे सम्पन्न ऐसे युद्धरूपी

---

१. ॰हा तओ पु॰—प्रत्य॰। २. ॰यणंदणी—प्रत्य॰। ३. ॰यखिंखिणिविभूसि॰—प्रत्य॰। ४. जयाहि॰—प्रत्य॰। ५. रसोंडीरा—प्रत्य॰। ६. तुरउद्दारे, ब॰ मु॰।

गेण्हन्ता संधेन्ता, परिमुञ्चन्ता य सरवरे बहुसो । न य दीसन्ति कुमारा, दीसन्ति य रिवुभडा भिन्ना ॥ ३१ ॥
निद्दयपहराभिहयं, सयलं लवणङ्कुसेहि रिउसेन्नं । भग्गं पिहूण समयं, नज्जइ सीहेहि मयजूहं ॥ ३२ ॥
अणुमग्गेण रहवरा, दाउं ते जंपिऊण आढत्ता । अमुणियकुलाण संपइ, मा भज्जह अहिमुहा होह ॥ ३३ ॥
हयविहयविप्परद्धं, नियबलं पेच्छिउं पलायन्तं । राया पिहू नियत्तो, पडइ कुमाराण चलणेसु ॥ ३४ ॥
अह भणइ पिहुनरिन्दो, दुच्चरियं जं कयं पमाएणं । तं खमह मज्झ सबं, सोमसहावं मणं काउं ॥ ३५ ॥
पुहइपुरसामियं ते, संभासेऊण महुरवयणेहिं । जाया पसन्नहियया, समयं चिय वज्जजङ्घेणं ॥ ३६ ॥
लवणङ्कुसेहि समयं, पिहुस्स पीई निरन्तरा जाया । आणामिया य बहवे, तेहि महन्ता पुहइपाला ॥ ३७ ॥
आवासिएहि एवं, भडेहि तो वज्जजङ्घनरवइणा । भणिओ य नारयमुणी, कहेहि लवण-ऽङ्कुसुप्पत्ती ॥ ३८ ॥
तो भणइ नारयमुणी, अत्थि इहं कोसलाएँ नरवसभो । इक्खागवंसतिलओ, विक्खाओ दसरहो नामं ॥ ३९ ॥
चत्तारि सायरा इव, तस्स सुया सत्ति-कन्ति-बलजुत्ता[1] । विन्नाणनाणकुसला, ईसत्थकयस्समा वीरा[2] ॥ ४० ॥
जेट्ठो य हवइ पउमो, अणुओ पुण लक्खणो तहा भरहो । सत्तुग्घो य कणिट्ठो, जो सत्तुं जिणइ संगामे ॥ ४१ ॥
पालेन्तो पिउवयणं, लक्खणसहिओ समं च घरिणीए । मोत्तूण य साएयं, दण्डारण्णं गओ पउमो ॥ ४२ ॥
लच्छीहरेण वहिओ, चन्दणहा[3]नन्दणो य सम्बुक्को । सुयवेरिएण समयं, करेइ खरदूसणो जुज्झं ॥ ४३ ॥
संगामम्मि सहाओ, जाव गओ लक्खणस्स पउमाभो । ताव य छलेण हरिया, जणयसुया रक्खसिन्देणं ॥ ४४ ॥
सुग्गीव-हणुव-जम्बव-विराहियाई बहू गयणगामी । रामस्स गुणासत्ता, मिलिया पुवं व सुकएणं ॥ ४५ ॥

---

सरोवरमें इच्छानुसार लीला करने लगे। (३०) बाणोंको लिए हुए, निशान देखते हुए और छोड़ते हुए कुमार दिखाई नहीं पड़ते थे, शत्रुओंके विनष्ट सुभट ही दिखाई पड़ते थे। (३१) लवण और अंकुश द्वारा निर्दय प्रहारोंसे पीटी गई सारी शत्रुसेना भागकर पृथुके पास आई। वह सिंहों द्वारा भगाये जाते मृगयूथकी भाँति मालूम होती थी। (३२) पीछे पीछे रथ लगाकर वे कुमार उन्हें कहने लगे कि अज्ञातकुलवालोंसे अब मत भागो। सामने आओ। (३३)

क्षत-विक्षत और विनष्ट हो भागती हुई अपनी सेनाको देखकर पृथुराजा लौटा और कुमारोंके चरणोंमें जा गिरा। (३४) फिर पृथुराजाने कहा कि प्रमादवश मैंने जो दुश्चरित किया है वह सब तुम मनको सौम्य स्वभाववाला बनाकर क्षमा करो। (३५) पृथ्वीपुरके स्वामी तथा वज्रजंघके साथ मधुर वचनोंमें सम्भाषण करके वे मनमें प्रसन्न हुए। (३६) लवण और अंकुशके साथ पृथुकी अत्यन्त प्रीति हुई। उन्होंने बड़े-बड़े राजाओंको अधीन किया। (३७) साथमें ठहरे हुए सुभटोंसे युक्त वज्रजंघ राजाने नारद मुनिसे कहा कि लवण और अंकुशकी उत्पत्तिके बारेमें कहें। (३८) तब नारद मुनिने कहा कि—

यहाँ साकेतनगरीमें इक्ष्वाकुवंशमें तिलकभूत दशरथ नामका एक विख्यात राजा था। (३९) उसके चार सागर जैसे शान्ति, कान्ति एवं बलसे युक्त, विज्ञान और ज्ञानमें कुशल तथा धनुर्विद्या तथा अस्त्रविद्यामें अभ्यस्त चार वीर पुत्र थे। (४०) ज्येष्ठ राम थे। उनसे छोटे लक्ष्मण और भरत थे और शत्रुघ्न सबसे छोटा था। वह युद्धमें सबको जीत सकता था। (४१) पिताके वचनका पालन करनेके लिए लक्ष्मण और अपनी पत्नीके साथ साकेतका त्याग करके राम दण्डकारण्यमें गये। (४२) वहाँ चन्द्रनखाके पुत्र शम्बूकका लक्ष्मण ने वध किया। पुत्रके वैरीके साथ खरदूषणने युद्ध किया। (४३) जब राम युद्धमें लक्ष्मणको सहायता देनेके लिए गये तब राक्षसेन्द्र रावणने सीताका छलसे अपहरण किया। (४४) पूर्वकृत पुण्यके कारण रामके गुणोंमें आसक्त सुग्रीव, हनुमान, जाम्बवंत विराधित आदि बहुतसे गगनगामी विद्याधर आ जुटे। (४५) राक्षसपतिको जीतकर राम सीताको वापस लाये। उन्होंने साकेत नगरीको भी स्वर्गसदृश बना

---

१. ०कन्तिसंजुत्ता—प्रत्य०। २. धीरा—प्रत्य०। ३. चंदणहा०मु०।

रामेण रक्खसवइं, जिणिऊणं आणिया तओ सीया । साएया वि य नयरी, सग्गसरिच्छा कया तेहिं ॥ ४६ ॥
परमिड्ढिसंपउत्ता, हलहर-नारायणा तहिं रज्जं । भुञ्जन्ति सुरवरा इव, सत्तसु रयणेसु साहीणा ॥ ४७ ॥
अह अन्नया कयाई, जणपरिवायाणुगेण पउमेणं । परपुरिसजणियदोसा, जणयसुया छड्डिया रण्णे ॥ ४८ ॥
कहिऊण य निस्सेसं, वत्तं तो नारओ सरिय सीयं । जंपइ समंसुनयणो, सव्वनरिन्दाण पच्चक्खं ॥ ४९ ॥
पउमस्स अग्गमहिसी, अट्ठण्हं महिलियासहस्साणं । रयणं व निरुवलेवा, उत्तमसम्मत्त-चारित्ता ॥ ५० ॥
नूणं चिय अन्नभवे, पावं समुवज्जियं विदेहाए । तेणेत्थ माणुसत्ते, अणुहूयं दारुणं दुक्खं ॥ ५१ ॥
परतत्तिरयस्स इहं, जणस्स अलियं पभासमाणस्स । वासीफलं व जीहा, कह व न पडिया धरणिवट्टे ? ॥ ५२ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, अणङ्गलवणो मुणिं भणइ एत्तो । साहेहि इहन्ताओ, केदूरे कोसला नयरी ? ॥ ५३ ॥
सो भणइ जोयणाणं, सयं ससट्ठं इमाउ ठाणाओ । साएया वरनयरी, जत्थ य परिवसइ पउमाभो ॥ ५४ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, भणइ लवो वज्जजङ्घनरवसभं । मामय मेलेहि भडा, साएयं जेण वच्चामो ॥ ५५ ॥
एयन्तरम्मि पिहुणा, दिन्ना मयणङ्कुसस्स निययसुया । वत्तं पाणिग्गहणं, तत्थ कुमारस्स तद्दियहं ॥ ५६ ॥
गमिऊण एगरत्तिं, तत्तो वि विणिग्गया कुमारवरा । परदेसे य जिणन्ता, पत्ता आलोगनयरं ते ॥ ५७ ॥
तत्तो वि य निग्गन्तुं, अब्भण्णपुरं गया सह बलेणं । तत्थ वि कुबेरकन्तं, जिणन्ति समरे नरवरिन्दं ॥ ५८ ॥
गन्तूण य लम्पागं, देसं बहुगाम-नगरपरिपुण्णं । तत्थ वि य एगकण्णं, नराहिवं निज्जिणन्ति रणे ॥ ५९ ॥
तं पि य अइक्कमेउं, पत्ता विजयत्थलिं महानयरिं । तत्थ वि जिणन्ति वीरा, भाइसयं नरवरिन्दाणं ॥ ६० ॥
गङ्गं समुत्तरेउं, कइलासस्सुत्तरं दिसं पत्ता । जाया य सामिसाला, लव-ऽङ्कुसा णेयदेसाणं ॥ ६१ ॥
झस-कंबु-कुंत-सीहल-पण-णंदण-सलहलंगला भीमा । भूया य वामणा वि य, जिया य बहुवाइया देसा ॥ ६२ ॥

दिया । (४६) अत्यन्त ऋद्धिसे युक्त हलधर और नारायण सात रत्नोंसे युक्त हो देवोंकी भाँति वहाँ राज्यका उपभोग करने लगे । (४७) एक दिन लोगोंके अपवादके कारण रामने परपुरुषसे जन्य दोषवाली सीताको अरण्यमें छोड़ दिया । (४८) समग्र वार्ता कहकर और सीताका स्मरण करके अश्रुयुक्त नयनोंवाले नारदने सब राजाओंके समक्ष कहा कि आठहजार महिलाओं में रत्नके जैसी रामकी पटरानी सीता निर्दोष थी और उत्तम सम्यक्त्व एवं चारित्रसे सम्पन्न थी । (४९-५०) अवश्य ही परभवमें सीताने पाप कमाया होगा । उसीसे इस जन्ममें दारुण दुःखका उसने अनुभव किया (५१) दूसरों की बातोंमें रत और झूठ बोलनेवाले मनुष्यकी जीभ वासी फलके समान ज़मीन पर क्यों न गिर गई ? (५२)

यह कथन सुनकर अनंगलवणने मुनिसे पूछा कि यहाँ से साकेतनगरी कितनी दूर है यह आप कहें । (५३) उसने कहा कि इस स्थानसे डेढ़सौ योजन दूर साकेत नगरी है, जहाँ राम रहते हैं । (५४) यह कथन सुन लवणांकुशने वज्रजंघ राजासे कहा कि, मामाजी ! आप सुभट इकट्ठे करें जिससे हम साकेतकी ओर जायँ । (५५) इस बीच पृथु राजाने मदनांकुशको अपनी लड़की दी । उसी दिन वहाँ कुमारका पाणिग्रहण हुआ । (५६) एक रात बिताकर वहाँसे वे कुमार वर निकल पड़े और दूसरे देशोंको जीतते हुए आलोकनगरमें आ पहुँचे । (५७) वहाँसे भी निकलकर वे सेनाके साथ अभ्यर्णपुर गये । वहाँ भी कुबेरकान्त राजाको युद्धमें जीता । (५८) वहाँसे बहुतसे गाँव और नगरोंसे परिपूर्ण लम्पाक देशमें गये । वहाँ पर भी उन्होंने एककर्ण राजाको युद्धमें हराया । (५९) उसका भी अतिक्रमण कर वे विजयस्थली नामकी महानगरीमें पहुँचे । वहाँ भी उन वीरोंने राजाओंके सौ भाइयोंको जीता । (६०) गंगाको पारकर कैलासकी उत्तरदिशामें वे पहुँच गये । इस तरह लवण और अंकुश अनेक देशोंके स्वामी हुए । (६१) उन्होंने झष, कम्बु, कुन्त, सिंहल, पण, नन्दन, शलभ, लंगल, भीम, भूत, वामन तथा बहुवाविक आदि देश जीते । (६२) सिन्धुको पार करके उस पार आये हुए बहुतसे आर्य-अनार्य देश

१. ॰च्छा य तेहिं कया—प्रत्य॰ । २. मेलेह—प्रत्य॰ । ३ नरेंदवरं—प्रत्य॰ । ४. ॰हमंगला—मु॰ । ५. वाइणा —प्रत्य॰ ।

उत्तरिऊण य सिन्धुं, अवरेण जिणन्ति ते बहू देसा । आरिय-अणारिया वि य, इमेहि नामेहि नायव्वा ॥ ६३ ॥
आहीर-वोय-जवणा, कच्छा सगंकेरला य नेमाला । वरुला य चारुवच्छा, वरावडा चेव सोपारा ॥ ६४ ॥
कसमीर-विसाणा वि य, विज्जातिसिरा हिडिंबयं-ऽवट्ठा । सूला बब्बर-साला, गोसाला सरमया सबरा ॥ ६५ ॥
आणंदा तिसिरा वि य, खसा तहा चेव होन्ति मेहलया । सुरसेणा वल्हीया, खंधारा कोल-उलुगा य ॥ ६६ ॥
पुरि-कोबेरा कुहरा, अन्धा य तहा कलिङ्गमाईया । एए अन्ने य बहू, लव-ऽङ्कुसेहिं जिया देसा ॥ ६७ ॥
एवं लव-ऽङ्कुसा ते, सेविज्जन्ता नरिन्दचक्केणं । पुणरवि पुण्डरियपुरं, समागया इन्दसमविहवा ॥ ६८ ॥
सोऊण कुमाराणं, आगमणं वज्जजङ्घसहियाणं । धय छत्त-तोरणाई, लोएण कया नयरसोहा ॥ ६९ ॥
उवसोहिए समत्थे, पुण्डरियपुरे सुरिन्दपुरसरिसे । लवणङ्कुसा पविट्ठा, नायरलोएण दीसन्ता ॥ ७० ॥
सीया दट्ठूण सुए, समागए निग्गया वरघराओ । लवण-ऽङ्कुसेहि पणया, जणणी सव्वायरतरेणं ॥ ७१ ॥
तीए वि ते कुमारा, अवगूढा हरिसनेहहिययाए । अङ्गेसु परामुट्ठा, सिरेसु परिचुम्बिया अहियं ॥ ७२ ॥

सपत्थिवा सगयतुरंगवाहणा, विसन्ति ते सियकमलायरे पुरे ।
मणोहरा पयलियचारुकुण्डला, लव-ऽङ्कुसा विमलपयावपायडा ॥ ७३ ॥

॥ इइ पउमचरिए लवङ्कुसदेसविजयं नाम अट्ठाणउयं पव्वं समत्तं ॥

## ९९. लवणं-ऽकुसजुज्झपव्वं

एवं ते परमगुणं, इस्सरियं पाविया वरकुमारा । बहुपत्थिवपरिकिण्णा, पुण्डरियपुरे परिवसन्ति ॥ १ ॥
तत्तो कयन्तवयणं, परिपुच्छइ नारओ अडविमज्झे । विमणं गवेसमाणं, जणयसुयं उज्झिउद्देसे ॥ २ ॥

---

उन्होंने जीत लिये। उनके ये नाम जानो। (६३) आभीर, वोक, यवन, कच्छ, शक, केरल, नेपाल, वरुल, चारुवत्सी, बरावट, सोपारा, काश्मीर, विषाण, विज्ञ, त्रिशिर, हिडिम्ब, अम्बष्ठ, शूल, बर्बरसाल, गोशाल, शर्मक, शबर, आनन्द, त्रिशिर, खस, मेखलक, शूरसेन, वाह्लीक, गान्धार, कोल, उलूक, पुरीकौबेर, कुहर, आन्ध्र तथा कलिंग आदि—ये तथा दूसरे भी बहुतसे देश लवण और अंकुशने जीत लिये। (६४-६७)

इस तरह राजाओंके समूह द्वारा सेवित वे इन्द्रके समान वैभववाले लवण और अंकुश पुनः पौण्डरिकपुरमें लौट आये। (६८) वज्रजंघके साथ कुमारोंका आगमन सुनकर लोगोंने ध्वज, छत्र, तोरण आदिसे नगरकी शोभा की। (६९) पूर्णरूपसे सुरेन्द्रकी नगरीके समान शोभित पौण्डरिकपुरमें नगरजनों द्वारा देखे जाते लवण और अंकुशने प्रवेश किया। (७०) पुत्रोंका आगमन देखकर सीता सुन्दर घरमेंसे बाहर निकली। लवण और अंकुशने माताको सम्पूर्ण आदरके साथ प्रणाम किया। (७१) हृदयमें हर्ष और स्नेहयुक्त उसने भी उन कुमारों का आलिंगन किया, अंगोंको सहलाया और मस्तकों पर बहुत बार चुम्बन किया। (७२) राजाओंके साथ, हाथी, घोड़े और वाहनसे युक्त, मनोहर, झूमते हुए सुन्दर कुण्डलवाले तथा निर्मल प्रतापसे देदीप्यमान उन लवण और अंकुशने पौण्डरिकपुरमें प्रवेश किया। (७३)

॥ पद्मचरितमें लवण और अंकुशका देशविजय नामक अट्ठानबेवाँ पर्व समाप्त हुआ। ॥

## ९९. लवण-अंकुशका युद्धवर्णन

इस तरह वे वरकुमार परम उत्कर्ष और ऐश्वर्य प्राप्त करके अनेक राजाओंसे घिरे हुए पौण्डरिकपुरमें रहने लगे। (१) जंगलके बीच जिस प्रदेशमें सीताका त्याग किया था वहाँ खोजते हुए दुःखी कृतान्तवदनसे नारदने पूछा। (२) सारा वृत्तान्त कहने

---

१. ०र-ओब०—प्रत्य०। २. ०गकीरला—प्रत्य०। ३. णेपाणा—प्रत्य०। ४. ०ला रसमया—प्रत्य०। ५. खिसा—प्रत्य०। ६. ०णा वण्होया गंधारा कोसला लुया—प्रत्य०। ७. पल्हीया मु०। ८. वसंति—प्रत्य०।

सयले य समक्खाए, वित्तन्ते नारओ गओ तुरियं । पुण्डरियपुरं गन्तुं, पेच्छइ लवण-ऽङ्कुसे भवणे ॥ ३ ॥
[1]संपुइओ पविट्ठो, भणइ तओ नारओ कुमारवरे । जा राम-लक्खणसिरी, सा तुब्भं हवउ सविसेसा ॥ ४ ॥
काऊण समालावं, खणमेक्कं नारओ कुमाराणं । साहेइ य वित्तन्तं, कयन्तवयणाइयं सव्वं ॥ ५ ॥
तं नारयस्स वयणं, सुणिऊण लव-ऽङ्कुसा परमरुट्ठा । जंपन्ति समरसज्जं, कुणह लहुं साहणं सव्वं ॥ ६ ॥
पउमस्सुवरि पयट्टे, पुत्ते दट्ठूण तत्थ वइदेही । रुवइ ससंभमहियया, दइयस्स गुणे अणुसरन्ती ॥ ७ ॥
सीयाएँ समीवत्थो, सिद्धत्थो भणइ नारयं एत्तो । एस कुडुम्बस्स तुमे, भेओ काउं समाढत्तो ॥ ८ ॥
सिद्धत्थं देवरिसी, भणइ न जाणामि हं इमं कज्जं । नवरं पुण एत्थ गुणो, दीसइ सत्थो तुमं होहि ॥ ९ ॥
सुणिऊण य रुयमाणिं, जणणिं पुच्छन्ति दोण्णि वि कुमारा । अम्मो! साहेहि लहुं, केण तुमं एत्थ परिभूया ॥ १० ॥
सीया भणइ कुमारे, न य केणइ एत्थ रोसिया अहयं । नवरं रुयामि संपइ, तुम्ह पियं सरिय गुणनिलयं ॥ ११ ॥
भणिया य कुमारेहिं, को अम्ह पिया ? कहिं वि सो अम्मो ? । परिवसइ किं च नामं ?, एयं साहेहि भूयत्थं ॥ १२ ॥
जं एव पुच्छिया सा, निययं साहेइ उब्भवं सीया । रामस्स य उप्पत्ती, लक्खणसहियस्स निस्सेसं ॥ १३ ॥
दण्डारण्णाईयं, नियहरणं रावणस्स वहणं च । साएयपुरिपवेसं, जणाववायं निरवसेसं ॥ १४ ॥
पुणरवि कहेइ सीया, जणपरिवायाणुगेण रामेणं । नेऊण उज्झिया हं, अडवीए केसरिरवाए ॥ १५ ॥
गयगहणपविट्ठेणं, दिट्ठा हं वज्जजङ्घनरवइणा । काऊण धम्मबहिणी, भणिऊण इहाणिया नयरं ॥ १६ ॥
एवं नवमे मासे, संपत्ते सवणसंगए चन्दे । एत्थेव पसूया हं, तुब्भेहिं राहवस्स सुया ॥ १७ ॥
तेणेह लवणसायर-परियन्ता वसुमई रयणपुण्णा । विज्जाहरेहि समयं, दासि व्व वसीकया सव्वा ॥ १८ ॥

पर नारद फौरन पौण्डरिकपुर गया और भवनमें लवण एवं अंकुशको देखा (३)। पूजित नारदने प्रविष्ट होकर कुमारोंसे कहा कि राम और लक्ष्मणका जो सविशेष ऐश्वर्य है वह तुम्हारा हो। (४) एक क्षणभर बातचीत करके नारदने कुमारोंसे कृतान्तवदन आदिका सारा वृत्तान्त कह सुनाया। (५) नारदका वह कथन सुनकर अत्यन्त रुष्ट लवण और अंकुशने कहा कि युद्ध के लिए शीघ्र ही सारी सेनाको तैयार करो। (६) रामके ऊपर पुत्र आक्रमण करनेवाले हैं यह देखकर भयसे क्षुब्ध हृदयवाली सीता पतिके गुणोंको याद करके रोने लगी। (७) तब सीताके समीपमें रहे हुए सिद्धार्थने नारदसे कहा कि तुम इस कुटुम्बमें भेद डालनेके लिए प्रवृत्त हुए हो। (८) देवर्षि नारदने कहा कि मैं यह कार्य नहीं जानता। फिर भी इसमें शुभ दिखाई पड़ता है, अतः तुम स्वस्थ हो। (९)

माता को रोती सुन दोनों कुमारोंने पूछा कि, मां! तुम जल्दी ही कहो कि तुम्हारा किसने अपमान किया है? (१०) सीताने कुमारोंसे कहा कि किसीने मुझे कुपित नहीं किया। मैं तो इस समय केवल गुणके धामरूप तुम्हारे पिता को याद करके रोती हूँ। (११) कुमारोंने पूछा कि, माता जी! हमारे पिता कौन हैं? वे कहाँ रहते हैं? उनका नाम क्या है? यह सच सच कहो। (१२) इस प्रकार पूँछने पर उस सीताने अपने उद्भव और लक्ष्मण सहित रामकी उत्पत्तिके बारेमें सब कुछ कहा। (१३) उसने दण्डकारण्यमें अपना अपहरण, रावणका वध, साकेतपुरीमें प्रवेश तथा लोगोंका अपवाद आदि समग्र वृत्तान्त कह सुनाया। (१४) सीताने पुनः कहा कि जन-परिवादको जानकर रामने सिंहकी गर्जनाओंसे व्याप्त जंगलमें मुझे छोड़ दिया था। (१५) हाथियोंको पकड़नेके लिए प्रविष्ट वज्रजंघ राजा द्वारा मैं देखी गई। धर्मभगिनी बनाकर और कहकर बादमें मैं यहाँ लाई गई। (१६) इस तरह नौ महीने पूरे होने पर श्रवण नक्षत्रके साथ जब चन्द्रमाका योग था तब रामके पुत्र तुम्हें मैंने यहाँ जन्म दिया। (१७) विद्याधरोंके साथ उन्होंने लवणसागर तक फैली हुई तथा रत्नों से परिपूर्ण सारी पृथ्वी दासीकी भाँति वशमें की है। (१८) अब लड़ाई छिड़ने पर या तो तुम्हारी या फिर रामकी अशोभनीय बात

१ संपूइओ—मु०।

आवडिए संगामे, संपइ किं तुम्ह किं व रामस्स । सुणिहामि असोभणयं, वत्तं तेणं मए रुण्णं ॥ १९ ॥
सा तेहि वि पडिभणिया, अम्मो ! बल-केसवाण अइरेणं । सुणिहिसि माणविभङ्गं, समरे अम्हेहि कीरन्तं ॥२०॥
सीया भणइ कुमारे, न य जुत्तं एरिसं ववसिउं जे । नमियव्वो चेव गुरू, हवइह लोए ठिई एसा ॥ २१ ॥
ते एव जंपमाणिं, संथावेऊण अत्तणो जणणिं । दोण्णि वि मज्जियजिमिया, आहरणविभूसियसरीरा ॥ २२ ॥
सिद्धाण नमोक्कारं, काऊणं मत्तगयवरारूढा । तो निग्गया कुमारा, बलसहिया कोसलाभिमुहं ॥ २३ ॥
दस जोहसहस्सा खलु, गहियकुहाडा बलस्स पुरहुत्ता । छिन्नन्ता तरुनिवहं, वच्चन्ति तओ तहिं सुहडा ॥२४॥
ताण अणुमग्गओ पुण, खर-करह-बइल्ल-महिसमाईया । वच्चन्ति रयण-कञ्चण-चेलियबहुधन्नभरभरिया ॥ २५ ॥
नाणाउहगहियकरा, नाणानेवत्थउज्जला जोहा । वच्चन्ति य दढदप्पा, चञ्चलचमरा वरतुरंगा ॥ २६ ॥
ताणं अणुमग्गेणं, मत्तगया बहलधाउविच्छुरिया । वच्चन्ति रहवरा पुण, कयसोहा ऊसियधओहा ॥ २७ ॥
तम्बोल-पुप्फ-चन्दण-कुङ्कुम-कप्पूर-चेलियाईयं । सव्वं पि सुप्पभूयं, अत्थि कुमाराण खन्धारे ॥ २८ ॥
एवं ते बलसहिया, संपत्ता कोसलापुरीविसयं । पुण्डुच्छु-सालिपउरं, काणण-वण-वप्परमणिज्जं ॥ २९ ॥
जोयणमेत्तेसु पयाणएसु, एवं कमेण संपत्ता । कोसलपुरीएँ नियडे, नदीएँ आवासिया वीरा ॥ ३० ॥
दट्ठूण तं कुमारा, पव्वयसिहरोहतुङ्गपायारं । पुच्छन्ति वज्जजङ्घं, मामय ! किं दीसए एयं ? ॥ ३१ ॥
तो भणइ वज्जजङ्घो, साएया पुरवरी हवइ एसा । जत्थऽच्छइ तुम्ह पिया, पउमो लच्छीहरसमग्गो ॥ ३२ ॥
सुणिऊण समासन्ने, हलहर-नारायणा पराणीयं । जंपन्ति कस्स लोए, संपइ मरणं समासन्नं ॥ ३३ ॥
अहवा वि किं व भण्णइ ?, सो अप्पाऊ न एत्थ संदेहो । जो एइ अम्ह पासं, कयन्तअवलोइओ पुरिसो ॥३४॥

मैं सुनूगी। इसीसे मैं रोती थी। (१९) उन्होंने उसे कहा कि, माताजी! हमारे द्वारा युद्धमें किए गए बलदेव और केशवके मानभंगके बारेमें तुम शीघ्र ही सुनोगी। (२०) सीताने कुमारोंसे कहा कि तुम्हारे लिए ऐसा करना योग्य नहीं है, क्योंकि गुरुजन वन्दन करने योग्य होते हैं। लोकमें यही स्थिति है। (२१) इस तरह कहती हुई अपनी माताको सान्त्वना देकर उन दोनोंने स्नान-भोजन किया तथा शरीरको आभूषणोंसे अलंकृत किया। (२२)

सिद्धोंको नमस्कार करके मत्त हाथी पर आरूढ़ वे कुमार सेनाके साथ साकेतकी ओर निकल पड़े। (२३) दस हजार योद्धा हाथमें कुल्हाड़ी लेकर सेनाके आगे जाकर पेड़ोंको काटते थे। फिर वहाँ सुभट जाते थे। (२४) फिर उनके पीछे पीछे रत्न, सोना, वस्त्र तथा अनेक तरहके धान्यके भारसे लदे हुए गधे, ऊँट, बैल, भैंसे आदि जाते थे। (२५) उनके पीछे नाना-प्रकारके आयुध हाथमें धारण किए हुए, नाना-भाँतिके वस्त्रोंसे उज्ज्वल तथा अत्यन्त दर्पयुक्त, योद्धा और चंचल चमरवाले घोड़े जाते थे। (२६) उनके पीछे पीछे गेरू आदि धातुसे अत्यन्त चित्रित मत्त हाथी तथा सजाए गए और ऊँची ध्वजाओंवाले रथ जाते थे। (२७) कुमारोंकी छावनीमें ताम्बूल, पुष्प, चन्दन, कुंकुम, कर्पूर, वस्त्र आदि सब कुछ बहुतायतसे था। (२८) इस तरह सेनाके साथ वे सफेद ऊख और धानसे भरे हुए तथा बाग-बगीचों और क़िलोंसे रमणीय साकेतपुरीके देश में आ पहुँचे। (२९) योजनमात्र प्रयाण करते हुए वे वीर क्रमशः साकेतपुरीके समीप आ पहुँचे और नदी पर डेरा डाला। (३०) पर्वतके शिखरके समान उत्तुङ्ग प्राकारवाले उस नगरको देखकर कुमारोंने वज्रजंघसे पूँछा कि, मामा! यह क्या दीखता है! (३१) तब वज्रजंघने कहा कि यह साकेत नगरी है जहाँ तुम्हारे पिता राम लक्ष्मणके साथ रहते हैं। (३२)

समीप में आई हुई शत्रुकी सेनाके बारेमें सुनकर राम और लक्ष्मण ने कहा कि लोकमें किसकी मृत्यु अब नजदीक आई है। (३३) अथवा क्या कहा जाय! वह अल्पायु है इसमें सन्देह नहीं। जो पुरुष हमारे पास आता है वह यमके द्वारा देखा गया है। (३४) तब पासमें बैठे हुए विराधितसे रामने सहसा कहा कि सिंह और गरुड़ की ध्वजा से युक्त

१. सा तेहिं प॰—प्रत्य॰। २. तरुगहणं, ब॰—प्रत्य॰। ३. ॰सयाईया—प्रत्य॰। ४. ॰चवला व॰—मु॰। ५. कणयमया ऊ॰—प्रत्य॰। ६. धीरा—प्रत्य॰। ७. ॰ङ्गसंघायं—मु॰।

एत्तो पासल्लीणं, विराहियं भणइ राहवो सहसा। हरि-गरुड-वाहण-धयं, रणपरिहत्थं कुणह सेन्नं ॥ ३५ ॥
भणिऊण[1] वयणमेयं, चन्दोयरनन्दणेण आहूया। सबे वि नरवरिन्दा, समागया कोसलानयरिं ॥ ३६ ॥
दट्ठूण राहवबलं, सिद्धत्थो भणइ नारयं भीओ। भामण्डलस्स गन्तुं, एयं साहेहि वित्तन्तं ॥ ३७ ॥
तो नारएण गन्तुं, वित्तन्ते साहिए अपरिसेसे। जाओ दुक्खियविमणो[2], सहसा भामण्डलो राया ॥ ३८ ॥
सोऊण[3] भाइणेज्जे, आसन्ने रणबलेण महएणं। भामण्डलो पयट्टो, समयं पियरेण पुण्डरियं ॥ ३९ ॥
माया-वित्तेण[4] समं, समागयं भायरं पलोएउं। सीया भवणवराओ, विणिग्गया निब्भरसिणेहा ॥ ४० ॥
सीया कुणइ पलावं, कलुणं पिउ-भाइ-माइसंजोए। निव्वासणाएँ दुक्खं, साहेन्ती जं जहावत्तं ॥ ४१ ॥
संथाविऊण बहिणिं, जंपइ भामण्डलो सुणसु देवी!। रणसंसयं पवन्ना, तुज्झ सुया कोसलपुरीए ॥ ४२ ॥
नारायण-बलदेवा, न य जोहिज्जन्ति सुरवरेहिं पि। लवण-ऽङ्कुसेहि खोहं, नीया ते तुज्झ पुत्तेहिं ॥ ४३ ॥
जाव न हवइ पमाओ, ताण कुमाराण देवि! एत्ताहे। गन्तूण कोसला हं, करेमि परिरक्खणोवायं ॥ ४४ ॥
सोऊण वयणमेयं, सीया भामण्डलेण समसहिया। दिव्वविमाणारूढा, पुत्ताण गया समीवम्मि ॥ ४५ ॥
अह ते कुमारसीहा, मायामहजुवलयं च जणणिं च। संभासन्ति य मामं, सयणसिणेहेण परितुट्ठा ॥ ४६ ॥
को राम-लक्खणाणं, सेणिय! वण्णेइ सयलबलरिद्धिं?। तह वि य सुणेहि संपइ, संखेवेणं भणिज्जन्तं ॥ ४७ ॥
केसरिरहे विलग्गो, पउमो लच्छीहरो य गरुडङ्के। सेसा वि पवरसुहडा, जाण-विमाणेसु आरूढा ॥ ४८ ॥
राया[5] उ तिसिरनामो, वण्हिसिहो सीहविक्कमो मेरू। एत्तो पलम्बबाहू, सरहो तह वालिखिल्लो य ॥ ४९ ॥
सूरो य रुद्दभूई, कुलिस्ससवणो य सीहउदरो य। पिहुमारिदत्तनामो, मइन्दवाहाइया बहवे ॥ ५० ॥
एवं पञ्चसहस्सा, नरिन्दचन्दाण बद्धमउडाणं। विज्जाहराण सेणिय!, भडाण को लहइ परिसंखं? ॥ ५१ ॥

---

वाहनवाली सेनाको युद्धके लिए तैयार करो। (३५) ऐसा वचन कहकर चन्द्रोदरके पुत्र विराधितके द्वारा बुलाए गए सभी राजा साकेत नगरीमें आये। (३६) रामकी सेनाको देखकर भयभीत सिद्धार्थने नारदसे कहा कि भामण्डलसे जाकर यह वृत्तान्त कहो। (३७) तब नारदने जाकर सारा वृत्तान्त उसे कह सुनाया। उसे सुनकर भामण्डल राजा सहसा दुःखित और विषण्ण हो गया। (३८) भानजे बड़े भारी सैन्यके साथ समीपमें हैं ऐसा सुनकर भामण्डलने पिताके साथ पौण्डरिकपुरकी ओर प्रयाण किया। (३९) माता-पिताके साथ भाईको आया देख स्नेहसे भरी हुई सीता भवनमेंसे बाहर निकली। (४०) पिता, भाई और मातासे निर्वासनका जैसा हुआ था वैसा दुःख कहती हुई सीता करुण स्वरमें विलाप करने लगी। (४१) बहनको सान्त्वना देकर भामण्डलने कहा कि, देवी! सुनो। साकेतपुरीमें तुम्हारे पुत्र युद्धके कारण संशयावस्थामें आ पड़े हैं। (४२) देव भी नारायण और बलदेवके साथ युद्ध नहीं कर सकते। वे तुम्हारे पुत्र लवण और अंकुश द्वारा क्षुब्ध किये गये हैं। (४३) हे देवी! इस समय उन कुमारोंके लिए प्रमाद न हो, अतः मैं अयोध्या जाकर रक्षाका उपाय करता हूँ। (४४) यह वचन सुनकर भामण्डलके साथ सीता दिव्य विमान पर आरूढ़ हो पुत्रोंके पास गई। (४५) स्वजन के स्नेहसे आनंदमें आये हुए वे कुमारसिंह नाना-नानीके युगल तथा माता एवं मामाके साथ वार्तालाप करने लगे। (४६)

हे श्रेणिक! राम और लक्ष्मणके समग्र सैन्यकी ऋद्धिका वर्णन कौन कर सकता है? फिर भी तुम संक्षेपसे कही जाती उस ऋद्धिके बारेमें सुनो। (४७) केसरी रथमें राम और गरुड़से चिह्नित रथमें लक्ष्मण बैठे थे। बाक़ीके उत्तम सुभट यान एवं विमानोंमें सवार हुए थे। (४८) त्रिशिर नामका राजा, वह्निशिख, सिंहविक्रम, मेरु, प्रलम्बबाहु, शरभ, वालिखिल्य, सूर्य, रुद्रभूति, कुलिशश्रवण, सिंहोदर, पृथु, मारिदत्त, मृगेन्द्रवाहन आदि बहुत-से राजा थे। ऐसे पाँच हजार तो विद्याधरोंके मुकुटधारी राजा थे। हे श्रेणिक! सुभटोंकी तो गिनती ही कौन कर सकता है। (४९-५१) घोड़ों

---

१. ०ण एवमेयं—प्रत्य०। २. ०यमणसो, स०—प्रत्य०। ३. सुणिऊण—प्रत्य०। ४. माया-पियरेण—प्रत्य०। ५. राओ य—प्रत्य०।

आसेसु कुञ्जरेसु य, केइ भडा रहवरेसु आरूढा। खर-करह-केसरीसु य, अन्ने गो-महिसयविलग्गा ॥ ५२ ॥
एवं रामस्स बलं, विणिग्गयं पहयतूरनिग्घोसं। नाणाउहगहियकरं, विमुक्कपाइक्कवोक्कारं ॥ ५३ ॥
एत्तो परबलसद्दं, सुणिउं लवण-ऽङ्कुसानियं सव्वं। सन्नद्धं रणदच्छं, अणेयवरसुहडसंघायं ॥ ५४ ॥
कालाणलंसुचूडा, गवङ्गनेवालबब्बरा पुण्डा। मागहय-पारसउला, कालिङ्गा सीहला य तहा ॥ ५५ ॥
एक्काहिया सहस्सा, दसनरवसहाणं पवरवीराणं। लवण-ऽङ्कुसाण सेणिय!, एसा कहिया मए संखा ॥ ५६ ॥
एवं परमबलं तं, राहवसेन्नस्स अभिमुहावडियं। पसरन्तगय-तुरंगं विसमाहयतूरसंघायं ॥ ५७ ॥
जोहा जोहेहि समं, अब्भिट्टा गयवरा सह गएहिं। जुज्झन्ति रहारूढा, समयं रहिएसु रणसूरा ॥ ५८ ॥
खग्गेहि मोग्गरेहि य, अन्ने पहणन्ति सत्ति-कुन्तेहिं। सीसग्गहिएक्कमेक्का, कुणन्ति केई भुयाजुज्झं ॥ ५९ ॥
जाव य खणन्तरेक्कं, ताव य गयतुरयपवरजोहेहिं। अइरुहिरकद्दमेण य, रणभूमी दुग्गमा जाया ॥ ६० ॥
बहुतूरनिणाएणं, गयगज्जियतुरयहिंसियरवेणं। न सुणेइ एक्कमेक्कं, उल्लावं कण्णवडियं पि ॥ ६१ ॥
जह भूमिगोयराणं, वट्टइ जुज्झं पहारविच्छड्डं। तह खेयराण गयणे, अब्भिट्टं संकुलं भीमं ॥ ६२ ॥
लवण-ऽङ्कुसाण पक्खे, ठिओ य भामण्डलो महाराया। विज्जुप्पभो मयङ्को, महाबलो पवणवेगो य ॥ ६३ ॥
सच्छन्द-मियङ्काई, एए विज्जाहरा महासुहडा। लवण-ऽङ्कुसाण पक्खं, वहन्ति संगामसोडीरा ॥ ६४ ॥
लवण-ऽङ्कुससंभूइं, सुणिऊणं खेयरा रणमुहम्मि। सिढिलाइउमारद्धा, सव्वे, सुग्गीवमाईया ॥ ६५ ॥
दट्ठूण जणयतणयं, सुहडा सिरिसेलमाइया पणइं। तीए कुणन्ति सव्वे, समरे य ठिया उदासीणा ॥ ६६ ॥

---

पर, हाथियों पर तो कोई सुभट उत्तम रथों पर आरूढ़ हुए। दूसरे गधे, ऊँट, सिंह, बैल और भैंसे पर सवार हुए। (५२) इस तरह रणवाद्योंका बड़ा भारी घोष करता हुआ, हाथमें नानाविध आयुध लिया हुआ तथा प्यादे जिसमें गर्जना कर रहे हैं ऐसा रामका सैन्य निकला। (५३) उधर शत्रुसैन्यकी आवाज सुनकर लवण और अंकुशकी युद्धमें दक्ष और अनेक उत्तम सुभटों से युक्त समग्र सेना तैयार हो गई। (५४) कालानल, अंशुचूड़, गवंग, नेपाल, बर्बर, पुण्ड्र, मागध, पारसकुल, कलिंग तथा सिंहल—यह लवण और अंकुश के दश अत्यन्त वीर राजाओंकी ग्यारह हजारकी संख्या, हे श्रेणिक! मैंने तुमसे कही। (५५-६)

इस तरह हाथी और घोड़ोंसे व्याप्त तथा भयंकर रूपसे पीटे जाते वाद्योंके समूह से युक्त वह उत्तम सैन्य रामकी सेनाके सम्मुख उपस्थित हुआ। (५७) योद्धा योद्धाओंके साथ और हाथी हाथियोंके साथ भिड़ गये। रणशूर रथिक रथिकोंके साथ युद्ध करने लगे। (५८) कोई तलवार और मुद्गरसे तो दूसरे शक्ति और भालों से प्रहार करते थे। कोई एक-दूसरेका सिर पकड़कर बाहुयुद्ध करते थे। (५९) एक क्षणभर बीतने पर तो हाथी, घोड़े एवं उत्तम योद्धाओंसे तथा रक्त-जन्य अत्यधिक कीचड़से रणभूमि दुर्गम हो गई। (६०) बहुत-से वाद्योंके निनादसे तथा हाथियोंकी चिंघाड़ एवं घोड़ोंकी हिनहिनाहटसे कानमें पड़ा हुआ एक-दूसरेका शब्द सुनाई नहीं पड़ता था। (६१) आयुध जिसमें फेंके जा रहे हैं ऐसा भूमि पर चलनेवाले मनुष्योंका जैसा युद्ध हो रहा था वैसा ही आकाशमें खेचरोंके बीच संकुल और भयंकर युद्ध हो रहा था। (६२) लवण और अंकुशके पक्षमें महाराज भामण्डल स्थित हुआ। विद्युत्प्रभ, मृगांक महाबल, पवनवेग, स्वच्छन्द-मृगांक आदि युद्धमें वीर महासुभट विद्याधरोंने लवण और अंकुशका पक्ष लिया। (६३-४) लवण और अंकुशकी विभूतिके बारेमें सुनकर युद्धमें सुग्रीव आदि सब खेचर शिथिल होने लगे। (६५) जनकपुत्री सीताको देखकर हनुमान आदि सुभटोंने उसे प्रणाम किया और वे युद्धसे उदासीन हो गये। (६६)

---

१. सुणिऊण लवं-ऽङ्कुसा णिययसेण्णं। स०—प्रत्य०। २. ०ण धीरपुरिसाणं। ल०—प्रत्य०। ३. ०तुरंगमविस०—मु०। ४. सीसं गहिएक्कमणा, कु०—प्रत्य०। ५. गयनिवहजोहणिवहेहिं—प्रत्य०। ६. यहेसिय०—प्रत्य०।

तं रिउबलं महन्तं, संवट्टेऊण गयघडानिवहं । पविसन्ति वरकुमारा, हलहर-ऽनारायणंतेणं ॥ ६७ ॥
केसरि-नागारिधए, दट्ठूण लव-ऽङ्कुसा रणुच्छाहा । एक्केक्कमाणदोण्णि वि, जेट्ठ-कणिट्ठाण आवडिया ॥ ६८ ॥
उट्ठियमेत्तेण रणे, लवेण रामस्स सीहधयचावं । छिन्नं रहो य भग्गो, बलपरिहत्थेण वीरेणं ॥ ६९ ॥
अन्नं रहं विलग्गो, अन्नं धणुवं च राहवो घेत्तुं । संधेइ जाव बाणं, ताव लवेणं कओ विरहो ॥ ७० ॥
आरुहिऊण नियरहे, वज्जावत्तं गहाय धणुरयणं । रामो लवेण समयं, जुज्झइ पहरोहविच्छड्डं ॥ ७१ ॥
पउमस्स लवस्स जहा, वट्टइ जुज्झं रणे महाघोरं । तह लक्खण-ऽङ्कुसाणं, तेणेव कमेण नायव्वं ॥ ७२ ॥
अन्नाण वि जोहाणं, एवं अणुसरिसविक्कमबलाणं । जसमग्गयाण सेणिय!, आवडियं दारुणं जुज्झं ॥ ७३ ॥

एवं महन्तदढसत्तिसुनिच्छयाणं, संमाणदाणकयसामियसंपयाणं ।
जुज्झं भडाण बहुसत्थपडन्तघोरं, जायं निरुद्धनिवयं विमलंसुमग्गं ॥ ७४ ॥

॥ इइ पउमचरिए लवण-ऽङ्कुसजुज्झविहाणं नाम नवनउयं पव्वं समत्तं ॥

## १००. लवणं-ऽकुससमागमपव्वं

एत्तो मगहनराहिव!, जुज्झविसेसे परिप्फुडं ताणं । जुज्झं कहेमि संपइ, सुणेहि लव-रामपमुहाणं ॥ १ ॥
सिग्घं लवस्स पासे, अवट्ठिओ वज्जजङ्घनरवसभो । भामण्डलो वि य कुसं, अणुगच्छइ बलसमाउत्तो ॥ २ ॥
रामस्स कयन्तमुहो, अवट्ठिओ सारही रहारूढो । तह लक्खणस्स वि रणे, विराहिओ चेव साहीणो ॥ ३ ॥

---

हाथियोंके समूहसे युक्त उस बड़े भारी शत्रुसैन्यको त्रस्त करके ये दोनों कुमारवर राम और लक्ष्मणके समीप आ पहुँचे। (६७) सिंह और गरुड़की ध्वजावाले राम-लक्ष्मणको देखकर युद्धमें उत्साहशील लवण और अंकुश दोनों बड़े और छोटे भाईमें से एक-एकके साथ जुट गये। (६८) युद्धमें खड़े होते ही बली और वीर लवणने रामका सिंह ध्वजाके साथ धनुष काट डाला और रथ तोड़ डाला। (६९) दूसरे रथ पर सवार हो और दूसरा धनुष लेकर राम जैसे ही बाण टेकने लगे वैसे ही लवणने उन्हें रथहीन बना दिया। (७०) अपने रथ पर सवार हो और धनुपरत्न वज्रावर्त हाथमें लेकर राम लवणके साथ जिसमें आयुधोंका समूह फेंका जा रहा है ऐसा युद्ध लड़ने लगे। (७१) राम और लवणका युद्धक्षेत्रमें जैसा महाभयंकर युद्ध हो रहा था वैसा ही युद्ध उसी क्रमसे लक्ष्मण और अंकुशके बीच भी हो रहा था ऐसा समझना चाहिए। (७२) हे श्रेणिक! यशकी चाह रखनेवाले समान विक्रम और बलशाली दूसरे योद्धाओंके बीच भी दारुण युद्ध होने लगा। (७३) इस तरह महती शक्ति और दृढ़ निश्चयवाले तथा सम्मान-दानके कारण स्वामीकी सम्पत्ति बढ़ानेवाले सुभटोंके बीच बहुत-से शस्त्रोंके गिरनेसे भयंकर तथा राजाओं एवं निर्मल आकाशको निरुद्ध करनेवाला युद्ध हुआ। (७४)

॥ पद्मचरितमें लवण एवं अंकुशका युद्धविधान नामक निन्नानवेवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## १००. लवण और अंकुशका समागम

हे मगधनरेश! उधर जब विशेष रूपसे युद्ध चल रहा था तब लवण और राम आदिके बीच जो युद्ध हुआ वह अब मैं विस्पष्टरूपसे कहता हूँ। उसे तुम सुनो। (१) लवणके पास शीघ्र ही वज्रजंघ राजा उपस्थित हुआ। बलसे युक्त भामण्डल भी अंकुशका अनुगमन करने लगा। (२) रथ पर आरूढ़ कृतान्तवदन रामका सारथी हुआ। उसीप्रकार युद्धमें

---

१. ०क्कमणा दो०—मु०। २. ०स्स सहयं चावं—मु०। ३. धीरेण—प्रत्य०। ४. महाणरा०—प्रत्य०। ५. विसेसेण परिफुडं ते णं—मु०।

एयन्तरम्मि पउमो, भणइ कयन्तं रहं सवडहुत्तं । ठावेहि वेरियाणं, करेमि जेणारिसंखोहं ॥ ४ ॥
जंपइ कयन्तवयणो, एए वि हु जज्जरीकया तुरया । सुणिसियबाणेहि पहू!, इमेण संगामदच्छेणं ॥ ५ ॥
निद्दावसम्मि पत्ता, इमे हया पयलरुहिरविच्छड्डा । न वहन्ति चडुसएहि वि, न चेव करताडिया सामि! ॥ ६ ॥
राहव! मज्झ भुयाओ, इमाउ बाणेहि सुणिसियग्गेहिं । पेच्छसु अरीण संपइ, कयम्बकुसुमं पिव कयाओ ॥ ७ ॥
पउमो भणइ कयन्तं, वज्जावत्तं महं पि धणुरयणं । सिढिलायइ अइदूरं, विहलपयावं व हलमुसलं ॥ ८ ॥
जक्खकयरक्खणाणं, परपक्खखयंकराण दिव्वाणं । अत्थाण संपइ महं, जाया एयारिसाऽवत्था ॥ ९ ॥
अत्थाण निरत्थत्तं, सेणिय! जह राहवस्स संजायं । तह लक्खणस्स वि रणे, एव विसेसेण नायव्वं ॥ १० ॥
परिमुणियनाइबन्धा, सावेक्खा रणमुहे कुमारवरा । जुज्झन्ति तेहि समयं, हल-चक्कहरा निरावेक्खा ॥ ११ ॥
रामस्स करविमुक्कं, तं सरनिवहं लवो पडिसरेहिं । छिन्नइ बलपरिहत्थो, कुसो वि लच्छीहरस्सेवं ॥ १२ ॥
ताव य कुसेण भिन्नो, सरेसु लच्छीहरो गओ मोहं । सिग्घं विराहिओ वि हु, देइ रहं कोसलाहुत्तं ॥ १३ ॥
आसत्थो भणइ तओ, विराहियं लक्खणो पडिवहेणं । मा देहि रहं सिग्घं, ठवेहि समुहं रिउभडाणं ॥ १४ ॥
सरपूरियदेहस्स वि, संगामे अहिमुहस्स सुहडस्स । सूरस्स सलाहणियं, मरणं न य एरिसं जुत्तं ॥ १५ ॥
सुर-मणुयमज्झयारे, परमपयपसंसिया महापुरिसा । कह पडिवज्जन्ति रणे, कायरभावं तु नरसीहा? ॥ १६ ॥
दसरहनिवस्स पुत्तो, भाया रामस्स लक्खणो अहयं । तिहुयणविक्खायजसो, तस्सेवं नेव अणुसरिसं ॥ १७ ॥
एव भणिएण तेणं, नियत्तिओ रहवरो पवणवेगो । आलग्गो संगामो, पुणरवि जोहाण अइघोरो ॥ १८ ॥
एयन्तरे अमोहं, चक्कं जालासहस्सपरिवारं । लच्छीहरेण मुक्कं, कुसस्स तेलोक्कभयजणयं ॥ १९ ॥

विराधित लक्ष्मणका सहायक हुआ। (३) बादमें रामने कृतान्तवदनसे कहा कि रथको शत्रुओंके सम्मुख ले जाओ जिससे मैं शत्रुओंको व्यग्र करूँ। (४) कृतान्तवदनने कहा कि, हे प्रभो! संग्राममें दक्ष इसने तीक्ष्ण बाणोंसे इन घोड़ोंको जर्जर बना दिया है। (५) हे स्वामी! बहते हुए रुधिरसे आच्छादित ये घोड़े बेसुध हो गये हैं। न तो सैकड़ों मधुर वचनसे और न हाथसे थपथपाने पर भी ये चलते हैं। (६) हे राघव! मेरी इन भुजाओंको देखो जो फेंके गये तीक्ष्ण नोकवाले बाणोंसे शत्रुओंने कदम्बके पुष्पकी भाँति कर दी है। (७) तब रामने कृतान्तवदनसे कहा कि मेरा भी धनुषरत्न वज्रावर्त अत्यन्त शिथिल बना दिया गया है तथा हल-मूसल भी प्रतापहीन कर दिया गया है। (८) यक्षों द्वारा रक्षा किये जाते तथा शत्रुपक्षके लिए विनाशकारी मेरे दिव्य शस्त्रों की भी इस समय ऐसी अवस्था हो गई है। (९) हे श्रेणिक! रामके शस्त्रोंकी जैसी निरर्थकता हुई वैसे ही विशेष रूपसे लक्ष्मणकी भी युद्धमें समझना। (१०) ज्ञातिसम्बन्धको जाननेवाले कुमारवर सज्ञानभावसे लड़ रहे थे, जबकि राम और लक्ष्मण उनके साथ निरपेक्षभावसे लड़ रहे थे। (११) रामके हाथसे फेंका गया बाण-समूह युद्धमें दक्ष लवण विरोधी बाणोंसे काट डालता था। इसी तरह अंकुश भी लक्ष्मणके बाणों को काटता था। (१२) उस समय अंकुशके द्वारा बाणोंसे भिन्न लक्ष्मण बेसुध हो गया। विराधितने भी शीघ्र ही रथ साकेत की ओर फेरा। (१३) होशमें आनेपर लक्ष्मणने विराधित से कहा कि विपरीत मार्ग पर रथ मत ले जाओ। शीघ्र ही शत्रुके सम्मुख उसे स्थापित करो। (१४) बाणोंसे देह भरी हुई होने पर भी सामना करनेवाले वीरसुभटका युद्धमें ही मरण श्लाघनीय है, किन्तु ऐसा—पीठ दिखाना उपयुक्त नहीं है। (१५) देव एवं मनुष्योंमें अत्यन्त प्रशंसित और नरसिंह सरीखे महापुरुष युद्धमें कातर भाव कैसे स्वीकार कर सकते हैं? (१६) दशरथ राजाका पुत्र, रामका भाई और तीनों लोकोंमें विख्यात यशवाला मैं लक्ष्मण हूँ। उसके लिए ऐसा अनुचित है। (१७) ऐसा कहकर उसने पवनवेग नामक रथ लौटाया और योद्धाओंके लिए अतिभयंकर ऐसे संग्राममें जुट गया। (१८) तब लक्ष्मणने अंकुशके ऊपर अमोघ, हजारों ज्वालाओंसे व्याप्त तथा तीनों लोकोंमें भय पैदा करनेवाला चक्र फेंका। (१९) विकसित प्रभावाला वह चक्र अंकुशके पास जाकर शीघ्र ही वापस लौट

१. ठावेहि—प्रत्य०। २. तस्सेयं—प्रत्य०। ३. ०जणणं—प्रत्य०।

गन्तूण कुससयासं, तं चक्कं वियसियप्पहं सिग्घं । पुणरवि य पडिनियत्तं, संपत्तं लक्खणस्स करं ॥ २० ॥
तं लक्खणेण चक्कं, खित्तं खित्तं कुसस्स रोसेणं । विहलं तु पडिनियत्तइ, पुणो पुणो पवणवेगेणं ॥ २१ ॥
एयन्तरे कुसेणं, धणुयं अप्फालिउं सहरिसेणं । ठा ठाहि सवडहुत्तो, भणिओ लच्छीहरो समरे ॥ २२ ॥
दट्ठूण तहाभूयं, रणङ्गणे लक्खणं समत्थभडा । जंपन्ति[1] विम्हियमणा, किं एयं अन्नहा जायं ? ॥ २३ ॥
किं कोडिसिलाईयं, अलियं चिय लक्खणे समणुजायं ? । कज्जं मुणिवरविहियं ?, चक्कं जेणऽन्नहाभूयं ॥ २४ ॥
अह भणइ लच्छिनिलओ, विसायपरिवज्जिओ धुवं एए । बलदेव-वासुदेवा, उप्पन्ना भरहवासम्मि ॥ २५ ॥
लज्जाभरोत्थयमणं, सोमित्तिं पेच्छिऊण सिद्धत्थो । सह नारएण गन्तुं, जंपइ वयणं सुणसु अम्हं ॥ २६ ॥
देव ! तुमं चक्कहरो, बलो य पउमो न एत्थ संदेहो । किं मुणिवराण वयणं, कयाइ अलियं हवइ लोए ? ॥ २७ ॥
सीयाएँ सुया एए, लवं-ऽकुसा नाम दोण्णि वि कुमारा । गब्भट्ठिएसु[2] जेसुं, वइदेही छड्डिया रण्णे ॥ २८ ॥
सिद्धत्थ-नारएहिं, तम्मि य सिट्ठे कुमारवित्तन्ते । ताहे सअंसुनयणो, उज्झइ लच्छीहरो चक्कं ॥ २९ ॥
रामो वि निसुणिऊणं, सुयसंबन्धं तओ वियलियच्छो । घणसोयपीडियतणू, मुच्छावसविम्भलो पडिओ ॥ ३० ॥
चन्दणजलोल्लियङ्गो, आसत्थो राहवो सुयसमीवं । वच्चइ लक्खणसहिओ, नेहाउलमाणसो सिग्घं ॥ ३१ ॥
लवणं-ऽकुसा वि एत्तो, ओयरिऊणं रहाउ दो वि जणा । तायस्स चलणजुयलं, पणमन्तिससंभमसिणेहा ॥ ३२ ॥
अवगूहिऊण पुत्ते, कुणइ पलावं तओ पउमनाहो । अइनेहनिब्भरमणो, विमुक्कनयणंसुजलनिवहो ॥ ३३ ॥
हा हा ! मयाऽइकट्ठं, पुत्ता ! गब्भट्ठिया अणज्जेणं । सीयाएँ समं चत्ता, भयजणणे दारुणे रण्णे ॥ ३४ ॥
हा ! विउलपुण्णया वि हु, सीयाए जं मए वि संभूया । उयरत्था अइघोरं, दुक्खं पत्ता उ अडवीए ॥ ३५ ॥

---

आया और लक्ष्मणके हाथमें पहुँच गया। (२०) लक्ष्मणने वह चक्र रोषमें आकर पुनः पुनः अंकुशके ऊपर फेंका, किन्तु विफल होकर पवनके वेगकी तरह वह पुनः पुनः वापस आता था। (२१) तब आनन्दमें आकर अंकुशने धनुषका आस्फालन किया और लक्ष्मणसे कहा कि युद्धमें सामने खड़े रहो। (२२) युद्धभूमिमें लक्ष्मणको वैसा देख मनमें विस्मित सब सुभट कहने लगे कि यह अन्यथा कैसे हुआ ? (२३) मुनीश्वर द्वारा उक्त कोटिशिला आदि कार्य क्या लक्ष्मणमें असत्य मानना, क्योंकि चक्र अन्यथाभूत हुआ है। (२४) इस पर विषादमुक्त लक्ष्मणने कहा कि अवश्य ही भरतक्षेत्रमें ये बलदेव और वासुदेव उत्पन्न हुए हैं। (२५)

लज्जाके भारसे दबे हुए मनवाले लक्ष्मणको देखकर सिद्धार्थ नारदके साथ उसके पास गया और कहा कि हमारा कहना सुनो। (२६) हे देव आपही चक्रधर और राम बलदेव हैं, इसमें सन्देह नहीं। क्या मुनिवरोंका वचन कभी लोकमें असत्य होता है ? (२७) लवण और अंकुश नामके ये दोनों कुमार सीताके पुत्र हैं, जिनके गर्भमें रहते समय सीता वनमें छोड़ दी गई थी। (२८) सिद्धार्थ और नारद द्वारा कुमारोंका वह वृत्तान्त कहे जाने पर आँखोंमें आँसूसे युक्त लक्ष्मणने चक्रको छोड़ दिया। (२९) पुत्रोंका वृत्तान्त सुनकर आँखोंमें आँसू बहाने वाले और शोकसे अत्यन्त पीड़ित शरीरवाले राम भी मूर्च्छावश विह्वल हो नीचे गिर पड़े। (३०) चन्दनके जलसे सिक्त देहवाले राम होशमें आकर मनमें स्नेहसे युक्त हो लक्ष्मणके साथ शीघ्रही पुत्रोंके पास गये। (३१) उधर रथ परसे नीचे उतरकर दोनों लवण और अंकुश आदर और स्नेहके साथ पिताके चरणोंमें गिरे। (३२) पुत्रोंको आलिंगन करके मनमें अत्यन्त स्नेहसे युक्त तथा आँखोंमें से अश्रुजलका प्रवाह बहानेवाले राम प्रलाप करने लगे कि मुझे दुःख है कि अनार्य मैंने सीताके साथ गर्भस्थित पुत्रोंको भयोत्पादक दारुण वनमें छोड़ दिया। (३३-३४) विपुल पुण्यवाली सीतामें जो मेरे द्वारा उत्पन्न किये गये थे उन उदरस्थ पुत्रोंको वनमें अतिभयंकर दुःख मिला। (३५) यदि ये पोण्डरिक पुरके स्वामी उस वनमें न होते तो मैं तुम पुत्रोंका वदनरूपाचन्द्र कैसे देख पाता ? (३६)

---

१. विहयमाणा—प्रत्य०। २. ०सु जेसु य व०—प्रत्य०।

अह एसो तत्थ वणे, न य होन्तो पुण्डरीयपुरसामी। तो तुम्ह पुत्तया हं, कह पेच्छन्तो वयणचन्दे? ॥ ३६ ॥
एएहि अमोहेहिं, जं न मए विनिहया महत्थेहिं। हा वच्छय अइपुण्णा, तुब्भेऽत्थ जए निरवसेसं ॥ ३७ ॥
पुणरवि भणइ सुभणिओ, पउमो तुब्भेहि दिट्ठसंतेहिं। जाणामि जणयतणया, जीवइ नत्थेत्थ संदेहो ॥ ३८ ॥
लच्छीहरो वि एत्तो, सयंसुनयणो विओगदुक्खत्तो[1]। आलिङ्गइ दो वि जणे, गाढं लवणं-ऽकुसकुमारे ॥ ३९ ॥
सत्तुग्घाइनरिन्दा, मुणिऊणं[2] एरिसं तु वित्तन्तं। तं चेव समुद्देसं, संपत्ता उत्तमा पीई ॥ ४० ॥
जाओ उभयबलाणं, समागमोऽणेयसुहडपमुहाणं। घणपीइसंगयाणं, रणतत्तिनियत्तचित्ताणं ॥ ४१ ॥
पुत्ताणं दइयस्स य, समागमं पेच्छिऊण जणयसुया। दिव्वविमाणारूढा, पुण्डरियपुरं गया सिग्घं ॥ ४२ ॥
एत्तो हरिसवसगओ, पुत्ताण समागमे पउमनाहो। खेयर-नरपरिकिण्णो, मण्णइ तेलोक्कलम्भं व ॥ ४३ ॥
अह तत्थ राहवेणं, पुत्ताण कओ समागमाणन्दो। बहुतूरमङ्गलरवो, नच्चन्तविलासिणीपउरो ॥ ४४ ॥
अह भणइ वज्जजङ्घं, पउमो भामण्डलं च परितुट्ठो। तुब्भेहि मज्झ बन्धू, जेहि कुमारा इहाणीया ॥ ४५ ॥
एत्तो साएयपुरी, सग्गसरिच्छा कया खणद्धेणं। बहुतूरमङ्गलरवा, नडनट्टपणच्चिउग्गीया ॥ ४६ ॥
पुत्तेहि समं रामो, पुप्फविमाणं तओ समारूढो। तत्थ विलग्गो रेहइ, सोमित्ती विरइयाभरणो ॥ ४७ ॥
पायारगोउराइं, जिणभवणाइं च केउनिवहाइं। पेच्छन्ता नरवसभा, साएयपुरिं पविसरन्ति ॥ ४८ ॥
गय-तुरय-जोह-रहवर-समाउला जणियतूरजयसद्दा। हल-चक्कहर-कुमारा, वच्चन्ति जणेण दीसन्ता ॥ ४९ ॥
नारीहि तओ सिग्घं, लवणं-ऽकुसदरिसणुस्सुयमणाहिं। पडिपूरिया गवक्खा, निरन्तरं पङ्कयमुहीहिं ॥ ५० ॥
अइरूवजोव्वणधरे, अहियं लवणं-ऽकुसे नियन्तीहिं। जुवईहि हारकडयं, विवडियपडियं न विन्नायं ॥ ५१ ॥

हे वत्स! मेरे द्वारा इन अमोघ महास्त्रोंसे आहत होनेपर भी तुम नहीं मारे गये थे, इसलिए इस सारे विश्वमें तुम अत्यन्त पुण्यशाली हो। (३७)

वचनकुशल रामने पुनः कहा कि तुमको देखनेसे मैं मानता हूँ कि सीता जीवित है, इसमें कोई सन्देह नहीं। (३८) आँखोंमें आँसू भरे हुए तथा वियोगके दुःखसे पीड़ित लक्ष्मणने दोनों लवण और अंकुश कुमारोंको गाढ़ आलिंगन किया। (३९) शत्रुघ्न आदि राजा ऐसा वृत्तान्त जानकर उस प्रदेशमें आये। उन्होंने उत्तम प्रीति सम्पादित की। (४०) अनेक प्रमुख सुभटोंवाली, अत्यन्त प्रीतिसे सम्पन्न और युद्धकी प्याससे निवृत्त चित्तवाली—ऐसी दोनों सेनाओंका समागम हुआ। (४१) पुत्रोंका और पतिका समागम देखकर दिव्य विमानमें आरूढ़ सीता शीघ्र ही पौण्डरिकपुर चली गई। (४२) विद्याधर तथा मनुष्योंसे घिरे हुए राम पुत्रोंका समागम होने पर आनन्दमें आकर मानो त्रैलोक्यकी प्राप्ति हुई हो ऐसा मानने लगे। (४३) बादमें वहाँ पर रामने पुत्रोंका बहुविध वाद्योंकी मंगलध्वनिसे युक्त तथा नाचती हुई विलासिनियोंसे सम्पन्न मिलन-महोत्सव मनाया। (४४) तब अत्यन्त आनन्दित रामने वज्रजंघ और भामण्डलसे कहा कि तुम मेरे भाई हो, क्योंकि तुम कुमारोंको यहाँ लाये हो। (४५) अनेकविध मंगलध्वनिसे युक्त तथा नट एवं नर्तकों द्वारा प्रनर्तित एवं उद्गीत वह साकेतनगरी थोड़ी ही देरमें स्वर्ग सदृश बना दी गई। (४६) फिर पुत्रोंके साथ राम पुष्पक विमानमें आरूढ़ हुए। उसमें बैठा हुआ तथा आभूषणोंसे विभूषित लक्ष्मण भी शोभित हो रहा था। (४७) प्राकार, गोपुर, जिनमन्दिर और ध्वजाओंके समूहको देखते हुए वे नरश्रेष्ठ साकेतपुरीमें प्रविष्ट हुए। (४८) हाथी, घोड़े, योद्धा एवं सुभटोंसे घिरे हुए, वाद्योंकी ध्वनिके साथ जयघोष किये जाते तथा लोगोंके द्वारा दर्शन किये जाते वे चल रहे थे। (४९) उस समय लवण और अंकुशके दर्शनके लिए मनमें उत्सुक कमलसदृश मुखवाली स्त्रियोंने खाली जगह न रहे इस तरहसे गवाक्षोंको भर दिया। (५०) अत्यन्त रूप और यौवन धारण करनेवाले लवण और अंकुशको गौरसे देखनेवाली स्त्रियोंको निकलकर गिरे हुए हार और कड़ेके बारेमें कुछ खबर ही नहीं रही। (५१) अरी! सुन्दर केशपाश और पुष्पोंसे भरे हुए सिरको

१. एत्तो विओगदुक्खेण दुक्खियसरीरो। आ०—प्रत्य०। २. सुणिऊणं—प्रत्य०।

एयं कुसुमाउण्णं, सोसं नामेहि वियडधम्मिल्लं। मग्गेण इमेण हले!, पेच्छामि लवं-ऽकुसे जेणं ॥ ५२ ॥
तीए वि य सा भणिया, अन्नमणे! चवलचञ्चलसहावे!। विउलं पि अन्तरमिणं, एयं न वि पेच्छसि हयासे! ॥५३॥
मा थणहरेण पेल्लसु, जोव्वणमयगव्विए! विगयलज्जे!। किं मे रूससि बहिणे!?, सव्वस्स वि कोउयं सरिसं ॥५४॥
अन्ना अन्नं पेल्लइ, अन्ना अन्नाएँ नामए सोसं। अवसारिऊण अन्नं, रियइ गवक्खन्तरे अन्ना ॥ ५५ ॥
नायरवहूहि एवं, लवणं-ऽकुसरूवकोउयमणाहिं। हलबोलाउलमुहला, भवणगवक्खा कया सव्वे ॥ ५६ ॥
चन्दद्धसमनिडाला, एए लवणं-ऽकुसा वरकुमारा। आहरणभूसियङ्गा, रामस्स अवट्ठिया पासे ॥ ५७ ॥
सिन्दूरसन्निहेहिं, वत्थेहि इमो लवो न संदेहो। दिव्वम्बरेसु य पुणो, सुगपिच्छसमप्पभेसु कुसो ॥ ५८ ॥
धन्ना सा जणयसुया, जीए पुत्ता इमे गुणविसाला। दूरेण सुकयपुण्णा, जाए होहिन्ति वरणीया ॥ ५९ ॥
केई नियन्ति एन्तं, सत्तुग्घं केइ वाणराहिवइं। अन्ने पुण हणुमन्तं, भामण्डलखेयरं अन्ने ॥ ६० ॥
केई तिकूडसामी, अन्ने य विराहियं नलं नीलं। अङ्गं अङ्गयमाई, नायरलोया पलोएन्ति ॥ ६१ ॥
नायरजणेण एवं, कयजयआलोयमङ्गलसणाहा। वच्चन्ति रायमग्गे, हलहर-नारायणा मुइया ॥ ६२ ॥

एवं कमेण हल-चक्कहरा सपुत्ता, उद्धूयचारुचमरा बहुकेउचिन्धा।
नारीजणेण कयमङ्गलगीयसद्दा, गेहं नियं विमलकन्तिधरा पविट्ठा ॥ ६३ ॥

॥ इइ पउमचरिए लवणं-ऽकुससमागमविहाणं नाम सययमं पव्वं समत्तं ॥

## १०१. देवागमविहाणपव्वं

अह अन्नया कयाई, विन्नविओ राहवो नरिन्देहिं। किक्किन्धिवइ-मरुस्सुय-विहीसणाईहि बहुएहिं ॥ १ ॥

---

तनिक नीचा कर जिससे इस मार्गसे जाते हुए लवण और अंकुशको मैं देख सकूँ। (५२) उस स्त्रीने उसे भी कहा कि, हे अन्यमनस्के! चपल और चंचल स्वभाववाली! हताश! इतनी बड़ी खाली जगहको भी क्या तू नहीं देखती? (५३) किसी स्त्रीने दूसरी स्त्रीसे कहा कि यौवनके मदसे गर्वित और निर्लज्ज! तू अपने स्तनोंके भारसे मुझे मत दबा। इस पर उसने पहली स्त्रीसे कहा कि, बहन! तुम मुझ पर रुष्ट क्यों होती हो? सबके लिए कौतुक समान होता है। (५४) कोई एक स्त्री दूसरी स्त्रीको दबाती थी, कोई दूसरी स्त्रीका सिर नँवाती थी तो कोई दूसरीको हटाकर गवाक्षके भीतर जाती थी। (५५) लवण और अंकुशका रूप देखनेकी इच्छावाली नगरवधुओंने इस तरह मकानोंके सब गवाक्ष कोलाहलसे मुखरित कर दिये। (५६) अर्ध चन्द्रके समान ललाटवाले तथा आभूषणोंसे विभूषित शरीरवाले ये कुमारवर लवण और अंकुश रामके पास खड़े हैं। (५७) सिन्दूर सदृश वस्त्रोंसे यह लवण है इसमें सन्देह नहीं रहता और तोतेके पँखके समान कान्तिवाले दिव्य वस्त्रोंसे यह अंकुश ज्ञात होता है। (५८) वह जनकसुता सीता धन्य है जिसके विशाल गुणवाले ये पुत्र हैं और वे तो अत्यन्त पुण्यशालिनी होंगी जिनके द्वारा ये वरणीय होंगे। (५९) कई लोग आते हुए शत्रुघ्नको देख रहे थे, तो कई वानराधिपति सुग्रीवको देख रहे थे। दूसरे हनुमानको तो दूसरे कई विद्याधर भामण्डलको देख रहे थे। (६०) कई त्रिकूटस्वामी विभीषणको तो दूसरे नगरजन विराधित, नल, नील, अंग और अंगद आदिको देख रहे थे। (६१) इस तरह नगरजनों द्वारा किये जाते जयघोष, दर्शन और मंगलाचारसे युक्त राम और लक्ष्मण आनन्दित हो राजमार्गसे जा रहे थे। (६२) इस प्रकार सुन्दर चँवर डोले जाते, अनेकविध ध्वजाओंसे चिह्नित, स्त्रियों द्वारा मंगल गाने गाये जाते और निर्मल कीर्तिको धारण करनेवाले राम और लक्ष्मणने पुत्रोंके साथ अपने भवनमें अनुक्रमसे प्रवेश किया। (६३)

॥ पद्मचरितमें लवण और अंकुशके समागमका विधान नामक सौवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## १०१. देवोंका आगमन

किसी दिन सुग्रीव, हनुमान, विभीषण आदि बहुतसे राजाओंने रामसे विनती की कि, हे नाथ! परदेशमें वह

सामिय! परविसए सा, दुक्खं परिवसइ जणयनिवतणया । तीए पसन्नमणसो, होऊणं देहि आएसं ॥ २ ॥
परिचिन्तिऊण एत्तो, पउमाभो भणइ जणपरीवायं । पत्ताएँ विदेहीए, कह तीएँ मुहं नियच्छे हं ॥ ३ ॥
जइ पुहइजणं सव्वं, एयं सवहेण पत्तियावेइ । तो तीएँ समं वासो, होहिइ न य अन्नमेएणं ॥ ४ ॥
भणिऊण एवमेयं, खेयरवसहेहि तुरियवेगेणं । आहूओ पुहइजणो, समागओ नरवइसमग्गो ॥ ५ ॥
विज्जाहरा वि सिग्घं, समागया सयलपरियणाउण्णा । आवासिया य सव्वे, नयरीए बाहिरुद्देसे ॥ ६ ॥
मञ्चा कया विसाला, पेच्छागिहमण्डवा मणभिरामा । तेसु य जणो निविट्ठो, सवहेक्खणकङ्खिओ सव्वो ॥ ७ ॥
तम्बोल-फुल्ल-चन्दण-सयणा-ऽऽसण-खाण-पाणमाईयं । सव्वं पि सुपरिउत्तं, मन्तीहि कयं जणवयस्स ॥ ८ ॥
तो रामसमाइट्ठा, सुग्गीव-विहीसणा सरयणजडी । भामण्डलहणुमन्ता, विराहियाई अह पयट्टा ॥ ९ ॥
एए अन्ने य भडा, पुण्डरियपुरं गया खणद्धेणं । पइसन्ति रायभवणं, जत्थ उ परिवसइ वइदेही ॥ १० ॥
काऊण य जयसद्दं, सीयं, पणमन्ति खेयरा सव्वे । ते वि य ससंभमाए, अहियं संभासिया तीए ॥ ११ ॥
अह ताण निविट्ठाणं, जंपइ सीया सनिन्दणं वयणं । एयं मज्झ सरीरं, कयं च दुक्खासयं विहिणा ॥ १२ ॥
अङ्गाइं इमाइं महं, दुज्जणवयणाणलेण दड्ढाइं । खीरोयसायरस्स वि, जलेण न य नेव्वुइं जन्ति ॥ १३ ॥
अह ते भणन्ति सामिणि!, एयं मेल्लेहि दारुणं सोयं । सो पावाण वि पावो, जो तुज्झ लएइ अववायं ॥ १४ ॥
को उक्खिवइ वसुमइं, को पियइ फुलिङ्गपिङ्गलं जलणं । को लेहइ जीहाए, ससि-सूरतणू वि मूढप्पा ॥ १५ ॥
जो गेण्हइ अववायं, एत्थ जए तुज्झ सुद्धसीलाए । सो मा पावउ सोक्खं, कयाइ लोए अलियवाई ॥ १६ ॥
एयं पुप्फविमाणं, विसज्जियं तुज्झ पउमनाहेणं । आरुहसु देवि! सिग्घं, वच्चामो कोसलानयरिं ॥ १७ ॥

---

जनकराजकी पुत्री सीता दुःखपूर्वक रहती है। आप मनमें प्रसन्न होकर उसको लानेके लिए आज्ञा दें। (१-२) तब रामने सोचकर कहा कि लोगोंका अपवाद-प्राप्त उस सीताका मुख मैं कैसे देख सकता हूँ? (३) यदि शपथपूर्वक पृथ्वी परके सब लोगोंको वह विश्वास करावें तो उसके साथ रहना हो सकेगा, दूसरे किसी प्रकारसे नहीं। (४) 'ऐसा ही हो' इस तरह कहकर खेचर राजाओंने तुरन्त ही पृथ्वीके लोगोंको बुलाया। राजाओंके साथ वे आये (५) सम्पूर्ण परिवारके साथ विद्याधर भी शीघ्र ही आ पहुँचे। नगरीके बाहरके प्रदेशमें वे सब ठहराये गये। (६) विशाल मंच और मनोहर प्रेक्षागृह तथा मण्डप बनाये गये। शपथ देखनेकी इच्छावाले सबलोग उनमें बैठ गये। (७) पान-बीड़ा, फूल, चन्दन, शयनासन, खान-पान आदि सबकी मंत्रियोंने लोगोंके लिए भली-भाँति व्यवस्था की थी। (८)

तब रामसे आज्ञाप्राप्त रत्नजटीके साथ सुग्रीव, विभीषण, भामण्डल, हनुमान और विराधित आदि तथा दूसरे सुभट पौण्डरिकपुरकी ओर चल पड़े और आधे क्षणमें वहाँ पहुँच गये। जिस राजभवनमें सीता थी उसमें उन्होंने प्रवेश किया। (९-१०) 'जय' शब्द करके उन खेचरोंने सीताको प्रणाम किया। आदरयुक्त उसके साथ उन्होंने खूब बातचीत की। (११) बैठे हुए उनसे सीताने आत्मनिन्दापरक वचन कहे कि विधिने मेरा यह शरीर दुःखका आश्रयस्थान-सा बनाया है। (१२) दुर्जनोंकी वचनरूपी आगसे जले हुए मेरे ये अंग क्षीरसागरके जलसे भी शान्त नहीं हो सकते (१३) इस पर उन्होंने कहा कि, स्वामिनी! इस दारुण शोकका आप परित्याग करें। जो आपके बारेमें अपवाद कहता है वह पापियोंका भी पापी है। (१४) कौन पृथ्वीको ऊपर फेंक सकता है? चिनगारियोंसे पीली आगको कौन पी सकता है? कौन मूर्ख जीभसे चन्द्रमा और सूर्यका शरीर चाट सकता है? (१५) शुद्ध शीलवाली आपकी जो इस जगत्में बदनामी स्वीकार करता है वह पापी और झूठा इस लोकमें कभी सुख न पावे। (१६) हे देवी! आपके लिए रामने यह पुष्पक विमान भेजा है। आप जल्दी इस पर सवार हों, जिससे हम साकेतनगरीकी ओर प्रयाण करें। (१७) जिसप्रकार चन्द्रकी मूर्तिके

---

१. एवं—प्रत्य०। २. होही ण य—प्रत्य०। ३. सुपडिउत्तं—मु०। ४. सुरयण०—मु०। ५. हणुवंता—प्रत्य०। ६. पविसंति—प्रत्य०। ७. मिल्हेहि—प्रत्य०। ८. लोओ—प्रत्य०।

पउमो देसो य पुरी, न य सोहं देन्ति विरहियाणि तुमे । जह तरुभवणागासं, विवज्जियं चन्दमुत्तीए ॥ १८ ॥
सा एव भणियमेत्ता, सीया अववायविहुणणट्ठाए । आरुहिय वरविमाणं, साएयपुरिं गया सभडा ॥ १९ ॥
तत्थ उ महिन्दउदए, ठियस्स रामस्स वरविमाणाओ । अवइण्णा जणयसुया, तत्थ य रयणिं गमइ एक्कं ॥ २० ॥
अह उग्गयम्मि सूरे, उत्तमनारीहि परिमिया सीया । ललियकरेणुवलग्गा, पउमसयासं समणुपत्ता ॥ २१ ॥
जंपइ जणो समत्थो, रूवं सत्तं महाणुभावत्तं । सीयाएँ उत्तमं चिय, सीलं सयले वि तेलोक्के ॥ २२ ॥
गयणे खेयरलोओ, धरणियले वसुमईठिओ सव्वो । साहुक्कारमुहरवो, अहियं सीयं पलोएइ ॥ २३ ॥
केई नियन्ति रामं, अन्ने पुण लक्खणं महाबाहुं । ससि-सूरसमच्छाए, पेच्छन्ति लवं-ऽङ्कुसे अन्ने ॥ २४ ॥
सुग्गीवं जणयसुयं, बिहीसणं केइ तत्थ हणुवन्तं । पेच्छन्ति विम्हियमणा, चन्दोयरनन्दणं अन्ने ॥ २५ ॥
रामस्स सन्नियासं, तत्थ रियन्तीएँ जणयधूयाए । सह पत्थिवेहिँ अग्घं, विहेइ लच्छीहरो विहिणा ॥ २६ ॥
दट्ठूण आवयंतिं, सीयं चिन्तेइ राहवो एत्तो । कह उज्झिया वि न वि मया, एसा सत्ताउले रण्णे ? ॥ २७ ॥
काऊण अञ्जलिउडं, पणिवइया राहवस्स चलणेसु । सीया बहुप्पयारं, परिचिन्तन्ती ठिया पुरओ ॥ २८ ॥
तं भणइ पउमनाहो, मा पुरओ ठाहि मज्झ वइदेहि ! । अवसरसु पेच्छिउं जे, न य हं तीरामि गयलज्जो ॥२९॥
लङ्काहिवस्स भवणे, अन्तेउरपरिमिया बहू दिवसे । तत्थ तुमं परिवसिया, न य हं जाणामि ते हिययं ॥३०॥
सीया पइं पवुत्ता, तुह सरिसो नत्थि निट्ठुरो अन्नो । पाययपुरिसो व जहा, ववससि अइदारुणं कम्मं ॥ ३१ ॥
डोहलछम्मेण अहं, जं सि तुमे छड्डिया महारण्णे । तं राहव ! अणुसरिसं, किं ते अइनिट्ठुरं कम्मं ? ॥ ३२ ॥
जइ हं असमाहीए, तत्थ मरन्ती महावणे घोरे । तो तुब्भ किं व सिद्धं, होन्तं महदोग्गइकरस्स ? ॥ ३३ ॥

---

बिना वृक्ष, भवन और आकाश नहीं सुहाते वैसे ही आपके विना राम, देश और नगरी शोभित नहीं होती। (१८) इस प्रकार कही गई सीता अपवादको दूर करनेके लिए उत्तम विमान पर आरूढ़ हुई और सुभटोंके साथ साकेतपुरीको गई। (१९) वहाँ महेन्द्रोदय नामक उद्यानमें ठहरे हुए रामके उत्तम विमानमेंसे सीता नीचे उतरी और वहीं पर एक रात बिताई। (२०)

सूर्योदय होने पर उत्तम स्त्रियोंसे घिरी हुई सीता सुन्दर हथिनी पर सवार हो रामके पास गई। (२१) सबलोग कहने लगे कि समग्र त्रिलोकमें सीताका रूप, सत्त्व, महानुभावता और शील उत्तम है। (२२) आकाशमें विद्याधर और पृथ्वी पर मनुष्य—सब कोई मुँहसे प्रशंसा करते हुए सीताको अधिक देखने लगे। (२३) कोई रामको तो कोई महासमर्थ लक्ष्मणको देखते थे। दूसरे चन्द्रमा और सूर्यके समान कान्तिवाले लवण और अंकुशको देखते थे। (२४) वहाँ कोई सुग्रीवको, भामण्डलको, विभीषणको, हनुमानको तो दूसरे चन्द्रोदरके पुत्र विराधितको मनमें विस्मित हो देखते थे। (२५) वहाँ रामके पास जाती हुई सीताको पार्थिवोंके साथ लक्ष्मणने विधिवत् अर्घ्य प्रदान किया। (२६) आती हुई सीताको देखकर राम सोचने लगे कि वन्य प्राणियोंसे व्याप्त अरण्यमें छोड़ने पर भी यह क्यों न मरी ? (२७) हाथ जोड़कर सीताने रामके चरणोंमें प्रणिपात किया। अनेक प्रकारके विचार करती हुई वह सम्मुख खड़ी रही। (२८) रामने उसे कहा कि, सीते ! तुम मेरे आगे मत खड़ी रहो। तुम दूर हटो, क्योंकि निर्लज्ज मैं तुम्हें देख नहीं सकता। (२९) रानियों से घिरी हुई तुम बहुत दिन तक रावणके महलमें रही। मैं तुम्हारा हृदय नहीं जानता। (३०) इसपर सीता ने पति से कहा कि—

तुम्हारे जैसा दूसरा कोई निष्ठुर नहीं है। हे स्वामी ! प्राकृतजनकी भाँति तुम दारुण कर्म कर रहे हो। (३१) हे राघव ! दोहदके बहानेसे जो मुझे तुमने महावनमें छोड़ दिया उसके जैसा अतिनिष्ठुर तुम्हारा दूसरा कार्य कौन-सा है ? (३२) यदि मैं उस घोर जंगलमें असमाधिपूर्वक मर जाती तो अत्यन्त दुर्गति करनेवाले तुम्हारा क्या सिद्ध होता ? (३३) हे प्रभो !

---

१. ०णुविलग्गा—प्रत्य०। २. तइलोक्के—प्रत्य०। ३. ०या न वि मुया—मु०। ४. चलणेहिं—मु०। ५. ०सरह पे०—प्रत्य०। ६. गयलज्जे—प्रत्य०।

थेवो वि य सब्भावो, मज्झुवरिं तुज्झ जइ पहू ! होन्तो । तो किं न अज्जियाए, गेहे हं छड्डिया तइया ? ॥३४॥
अपहूणमणाहाणं, दुक्खत्ताणं दरिद्दभूयाणं । विसमग्गयाण सामिय !, हवइह जिणसासणं सरणं ॥ ३५ ॥
जइ वहसि सामि ! नेहं, एव गए वि य पयच्छ मे आणं । होऊण सोमहियओ, किं कायव्वं मए एत्थं ? ॥३६॥
रामो भणइ तुह पिए ! अहयं जाणामि निम्मलं सीलं । नवरं जणाववायं, विगयमलं कुणसु दिव्वेणं ॥ ३७ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, जंपइ सीया सुणेहि मह वयणं । पञ्चसु दिव्वेसु पहू !, लोगमहं पत्तियावेमि ॥ ३८ ॥
आरोहामि तुलमहं, जलणं पविसामि धरेमि फालं च । उग्गं च पियामि विसं, अन्नं पि करेमि भण समयं ॥३९॥
परिचिन्तिऊणं रामो, जंपइ पविसरसु पावगं सीए ! । तीए वि य सो भणिओ, एवमिणं नत्थि संदेहो ॥४०॥
पडिवन्नम्मि य समयं, तं चिय सीयाए जणवओ सोउं । पयलन्तअंसुनयणो, जाओ अइदुक्खिओ विमणो ॥४१॥
एयन्तरे पवुत्तो, सिद्धत्थो सुणसु देव ! मह वयणं । न सुरेहि वि सीलगुणा, वण्णिज्जन्ती विदेहाए ॥ ४२ ॥
पविसेज्ज व पायालं, मेरू लवणोदहि व सूसेज्जा । न हु सीलस्स विवत्ती, होज्ज पहू ! जणयतणयाए ॥ ४३ ॥
विज्जा-मन्तेण मए, पञ्चसु मेरूसु चेइयहराइं । अहिवन्दियाइं राहव !, तवो य चिण्णो सुइरकालं ॥ ४४ ॥
तं मे हवउ महाजस !, विहलं जं तत्थ पुण्णमाहप्पं । जइ सीलस्स विणासो, मणसा वि य अत्थि सीयाए ॥४५॥
पुणरवि भणइ सुभणिओ, सिद्धत्थो जइ अखण्डियचरित्ता । सीया तो अणलाओ, उत्तरिही कणयलट्ठि व ॥४६॥
गयणे खेयरलोओ, जंपइ धरणीचरो महियलत्थो । साहु त्ति साहु भणियं, सिद्धत्थ ! तुमेरिसं वयणं ॥ ४७ ॥
सीया सई सई चिय, भणइ जणो तत्थ उच्चकण्ठेणं । न य होइ विगारत्तं, पउम ! महापुरिसमहिलाणं ॥४८॥

यदि मुझ पर तुम्हारा थोड़ा भी सद्भाव होता तो उस समय तुमने मुझे आर्यिकाके घर ( उपाश्रय ) पर क्यों नहीं छोड़ दिया ? (३४) हे स्वामी ! लावारिस, अनाथ, दुःखार्त, दरिद्र और संकटमें आये हुए लोगोंके लिए जिनशासन शरणरूप है। (३५) हे स्वामी ! ऐसा होने पर भी यदि तुम स्नेह धारण करते हो तो हृदयमें सौम्यभाव धारण करके मुझे आज्ञा दो कि मैं अब क्या करूँ ? (३६) इस पर रामने कहा कि, प्रिये ! मैं जानता हूँ कि तुम्हारा शील निर्मल है, केवल दिव्य-परीक्षा द्वारा लोगोंके अपवादको तुम विमल बनाओ। (३७) यह वचन सुनकर सीताने कहा कि, हे प्रभो ! मेरा कहना आप सुनें। पाँच दिव्योंसे मैं लोगोंको विश्वास करा सकती हूँ। (३८) मैं तुला पर चढ़ सकती हूँ, आगमें प्रवेश कर सकती हूँ, लोहे की तपी हुई लम्बी छड़को धारण कर सकती हूँ, उग्र विष पी सकती हूँ। आपको दूसरा भी कोई सम्मत हो तो वह कहो। मैं वह भी कर सकती हूँ। तब रामने सोचकर कहा कि, हे सीते ! तुम आगमें प्रवेश करो। उसने भी उनसे ( रामसे ) कहा कि इसमें सन्देह नहीं कि ऐसा ही हो। (४०)

सीता द्वारा स्वीकृत उस शपथको सुनकर आँखों से आँसू बहाते हुए लोग अत्यन्त दुःखित और विषण्ण हो गये। (४१) इस समय सिद्धार्थने कहा कि, देव ! मेरा कहना सुनें। वैदेहीके शीलगुणका तो देव भी वर्णन नहीं कर सकते। (४२) हे प्रभो ! भले ही मेरुपर्वत पातालमें प्रवेश करे या लवणसागर सूख जाय पर सीताके शीलका विनाश नहीं हो सकता। (४३ हे राघव ! विद्यासम्पन्न मैंने पाँच मेरुओं पर आये हुए चैत्यगृहोंमें वन्दन किया है और सुचिर काल पर्यन्त तप भी किया है। (४४) हे महायश ! मनसे भी यदि सीताके शीलका विनाश हुआ हो तो जो मेरा विशाल पुण्य है वह विफल हो जाय। (४५) सुन्दर वचनवाले सिद्धार्थने आगे कहा कि यदि सीता अखण्डित शीलवाली है तो वह स्वर्णयष्टिकी भाँति आगमेंसे पार उतर जायगी। (४६) आकाशमें स्थित खेचर लोग तथा पृथ्वी स्थित मनुष्योंने कहा कि, हे सिद्धार्थ ! तुमने ऐसा वचन बहुत अच्छा कहा, बहुत अच्छा कहा। (४७) हे राम ! सीता सती है, सती है। महापुरुषोंकी पत्नियोंमें विकार नहीं होता—ऐसा लोग वहाँ ऊँचे स्वरसे कहने लगे। (४८) इस तरह सब लोग रोते-रोते गद्गद कण्ठसे कहने लगे कि,

१. अबंधु-मणा०—प्रत्य०। २. मे व०—प्रत्य०। ३. ०ण पउमो,—प्रत्य०। ४. समए—प्रत्य०। ५. धरणीधरो —प्रत्य०। ६. विगारत्थं मु०—प्रत्य०।

एवं सव्वो वि जणो, रोवन्तो भणइ गग्गरसरेणं । राहव ! अइनिक्कलुणं, मा ववससु एरिसं कम्मं ॥ ४९ ॥
पउमो भणइ जइ किवा, तुब्भं चिय अत्थि एत्थ तणुया वि । मा जंपह अइचवला, सीयापरिवायसंबन्धं ॥५०॥
रामेण तओ भणिया, पासत्था किंकरा खणह वाविं । तिण्णेव उ हत्थसया, समचउरंसाऽवगाढा य ॥ ५१ ॥
पूरेह इन्धणेहिं, कालागुरु-चन्दणाइचूलेहिं[1] । चण्डं जालेह लहुं, वावीए सव्वओ अग्गिं ॥ ५२ ॥
जं आणवेसि सामिय !, भणिऊणं एव किंकरगणेहिं । तं चेव वाविमाई, कम्मं अणुचिट्ठियं सव्वं[2] ॥ ५३ ॥
एयन्तरम्मि सेणिय !, तं रत्तिं सयलभूसणमुणिस्स । जणिओ च्चिय उवसग्गो, परभववेरीण उज्जाणे ॥ ५४ ॥
विज्जुवयणावयाए[3], पावाए रक्खसीऍ घोराए । जह तीऍ तस्स जणियं, दुक्खं तं सुणसु एगमणो[4] ॥ ५५ ॥
गुञ्जाविहाणनयरं, उत्तरसेढीऍ अत्थि वेयड्ढे । तं सीहविक्कमनिवो, भुञ्जइ विज्जाहरो[5] सूरो ॥ ५६ ॥
तस्स सिरी वरमहिला, पुत्तो वि य सयलभूसणो[6] नामं । परिणेइ सो कुमारो, अट्ठ सयाइं वरतणूणं ॥ ५७ ॥
अह तस्स अग्गमहिसी, गुणकलिया किरणमण्डला नामं । नियय मेहुणयं सा, अहियं अहिलसइ हेमसिहं ॥५८॥
तं पेच्छिऊण सहसा, रुट्ठो च्चिय सयलभूसणो अहियं । महुरक्खरेहिं[7] सो पुण, उवसमिओ सेसमहिलासु ॥५९॥
अह अन्नया कयाई, तेण समं किरणमण्डला सइया[8] । नाया य धाडिया पुण, रुट्ठेणं नरवरिन्देणं ॥ ६० ॥
संवेयसमावन्नो, पव्वइओ सयलभूसणो राया । मरिऊण सा वि जाया, विज्जुमुही रक्खसी घोरा ॥ ६१ ॥
भिक्खट्ठं विहरन्तस्स तस्स सा रक्खसी महापावा । छेत्तूण आलणाओ, हत्थिं तो कुणइ उवसग्गं ॥ ६२ ॥
गिहदाहं रयवरिसं, पहे य बहुकण्टयाण पक्खिवणं । पडिमागयस्स उ तहा, गिहसंधिं छिन्दिउं तस्स ॥ ६३ ॥
चोरो काऊण तओ, बद्धो साहू पुणो य परिमुक्को[9] । मज्झण्हदेसयाले, पविसइ नयरं च भिक्खट्ठं ॥ ६४ ॥

हे राघव ! ऐसा अत्यन्त निर्दय कार्य आप मत करें। (४९) इस पर रामने कहा कि यदि तुममें तनिक भी दया होती तो अत्यन्त चञ्चल तुमने सीताके परिवादका वृत्तान्त न कहा होता। (५०) तब पासमें खड़े हुए नौकरोंसे रामने कहा कि तुम एक तीन सौ हाथ गहरी और समचतुरस्र बावड़ी खोदो। (५१) कालागुरु और चन्दन आदिकी लकड़ियोंसे उसे ऊपर तक भर दो और उस बावड़ीमें चारों ओर प्रचण्ड आग जल्दी जलाओ। (५२) 'स्वामी ! जैसी आज्ञा'—ऐसा कहकर नौकरोंने बावड़ी आदि सब काम सम्पन्न किया। (५३)

हे श्रेणिक ! उस रात उद्यानमें सकलभूषण मुनिके ऊपर परभवके एक वैरीने उपसर्ग किया। (५४) विद्युद्वदना नामकी उस भयङ्कर पापी राक्षसी ने उनको जैसा दुःख दिया उसे ध्यानसे सुनो। (५५) वैताढ्यकी उत्तरश्रेणीमें गुंजा नामका एक नगर है। सिंहविक्रम नामका शूर विद्याधर उसका उपभोग करता था। (५६) उसकी श्री नामकी उत्तम पत्नी तथा सकलभूषण नामका पुत्र था। उस कुमारने आठ सौ सुन्दरियोंके साथ विवाह किया। (५७) उसकी गुणोंसे युक्त किरणमण्डला नामकी एक पटरानी थी, जो अपने फूफेके पुत्र हेमसिंहको अधिक चाहती थी। (५८) यह देखकर सहसा सकलभूषण अधिक रुष्ट हो गया। शेष महिलाओं द्वारा वह मीठे वचनोंसे शान्त किया गया। (५९) एक दिन उसके (हेमसिंहके) साथ किरणमण्डला सो गई। ज्ञान होने पर रुष्ट राजाने उसे बाहर निकाल दिया। (६०) संवेग प्राप्त सकलभूषण राजा ने प्रव्रज्या ली। वह रानी भी मरकर विद्युन्मुखी नामकी भयङ्कर राक्षसी हुई। (६१) भिक्षाके लिए विहार करते हुए उस पर उस महापापी राक्षसीने बन्धनमेंसे हाथीको छोड़कर उपसर्ग किया। (६२) गृहदाह, धूलकी वर्षा, मार्ग पर बहुत-से काँटोंका बिखेरना—ये उपसर्ग उसने किये। दो दीवारोंके बीचका गुप्त स्थान तोड़कर और चोर कहकर उसने उस ध्यानस्थ साधुको पकड़वाया। बादमें वह छूट गया। मध्याह्नके समय नगरमें उस साधुने भिक्षार्थ प्रवेश किया तो स्त्रीका रूप धारण करके वह भिक्षा लेकर

१. ०इचूलेहिं—प्रत्य०। २. कम्मं च अणुट्ठियं—मु०। ३. ०णावविवाए—प्रत्य०। ४. जह तस्स तीए दुक्खं जणियं तं सुणह एयमणो—प्रत्य०। ५. ०हरो बलिओ—प्रत्य०। ६. ०भूसणो तीसे। ५०—प्रत्य०। ७. ०क्खरेसु सो—मु०। ८. सुइया—प्रत्य०। ९. पम्मुक्को—प्रत्य०।

महिलारूवेण तओ, भिक्खं घेत्तूण निग्गया हारं । सा बन्धइ तस्स गले, भणइ य समणो इमो चोरो ॥ ६५ ॥
एए अन्ने य बहू, उवसग्गे, कुणइ तस्स सा पावा । पुणरवि महिन्दउदयट्ठियस्स समणस्स संपत्ता ॥ ६६ ॥
वेयालेसु गएसु य, सीहेसु य भीसणोरगसएसु । महिलासु य उवसग्गं, सा तस्स करेइ अइचण्डा ॥ ६७ ॥
एएसु य अन्नेसु य, बहुदुक्खुप्पायणेसु रूवेसु । न य खुहियं तस्स मणं, उप्पन्नं केवलं नाणं ॥ ६८ ॥
केवलनाणुप्पत्ती, नाऊण सुरा अखण्डलाईया । गय-तुरय-रहारूढा, साहुसयासं गया सिग्घं ॥ ६९ ॥
दट्ठूण हरिणकेसी, जणयसुयासन्तियं तु वित्तन्तं । साहेइ अमरवइणो, पेच्छ पहू ! दुक्करं एयं ॥ ७० ॥
देवाण वि दुप्फरिसो, हुयासणो सबसत्तभयजणणो । कह सीयाएँ महाजस !, पवत्तिओ घोरउवसग्गो ॥ ७१ ॥
जिणधम्मभावियाए[1], सुसावियाए विसुद्धसोलाए । एवंविहाएँ सुरवइ !, कह होइ इमो उ उवसग्गो ? ॥ ७२ ॥
सो सुरवईण भणिओ, अहयं वच्चामि वन्दओ[2] साहुं । तं[3] पुण वेयावच्चं, करेहि सीयाएँ गन्तूणं ॥ ७३ ॥
एव भणिऊण इन्दो, पायब्भासं मुणिस्स संपत्तो । हरिणेगवेसी वि तओ, गओ य सीयासमीवं सो ॥ ७४ ॥

एवं किरीडवरहारविभूसियङ्गं, सामन्तणेयपरिचुम्बियपायपीढं ।
सेणाणिओ अमरनाहनिउत्तचित्तो, रामं निएइ विमलम्बरमग्गसत्थो ॥ ७५ ॥

॥ इइ पउमचरिए देवागमविहाणं नाम एक्कोत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## १०२. रामधम्मसवणविहाणपव्वं

तं पेच्छिऊण वाविं, तणकट्ठसुपूरियं अइमहन्ती[4] । पउमो समाउलमणो, चिन्तेइ बहुप्पयाराइं ॥ १ ॥
कत्तो हं वइदेहिं, पेच्छिस्सं विविहगुणसयाइण्णं । नियमेण एत्थ मरणं, पाविहिइ हुयासणे दित्ते ॥ २ ॥

चली गई । उसके गलेमें हार पहनाया और कहा कि यह श्रमण चोर है । (६३-५) उस पर ये तथा अन्य भी बहुत-से उपसर्ग उस पापी राक्षसीने किये । महेन्द्रोद्यानमें स्थित श्रमणके पास वह पुनः आई । (६६) अतिकुपित उसने वेताल, हाथी, सिंह, सैकड़ों भयङ्कर सर्प तथा स्त्रियों द्वारा उस मुनि पर उपसर्ग किये । (६७) इन तथा दूसरे अत्यन्त दुःखजनक रूपों द्वारा उस मुनिका मन क्षुब्ध न हुआ । उसे केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ । (६८) केवल ज्ञानकी उत्पत्तिके बारेमें जानकर इन्द्र आदि देव हाथी, घोड़े और रथ पर सवार हो शीघ्र ही साधु के पास आये । (६९)

सीताका वृत्तान्त जानकर हरिणकेशीने इन्द्रसे कहा कि, हे प्रभो ! दुष्कर कार्यको देखो । (७०) हे महायश ! देवोंके लिए भी दुःस्पर्श्य और सब प्राणियोंके लिए भयजनक ऐसा आगका यह घोर उपसर्ग सीताके लिए क्यों किया गया है ? (७१) हे देवेन्द्र ! जिन धर्ममें श्रद्धालु, सुश्राविका और विशुद्धशीला—ऐसी सीता पर ऐसा उपसर्ग क्यों हुआ ? (७२) उसे इन्द्रने कहा कि मैं साधुको वन्दन करने जाता हूँ । तुम भी जाकर सीताकी सेवा करो । (७३) ऐसा कहकर इन्द्र मुनिके चरणोंके समीप पहुँच गया । बादमें हरिणगमैषी भी सीताके पास गया । (७४) इस तरह किरीट एवं सुन्दर हारसे विभूषित शरीरवाले और अनेक सामन्तों द्वारा चुम्बित है पादपीठ जिसकी ऐसे रामको इन्द्र द्वारा सौंपे गये कार्यमें व्यापारित मनवाले सेनापति हरिणगमैषीने निर्मल आकाशमार्गसे गमन करके देखा । (७५)

॥ पद्मचरितमें देवागम विधान नामका एक सौ एक पर्व समाप्त हुआ ॥

## १०२. रामका धर्मश्रवण

तृण और काष्ठसे एकदम भरे हुए उस विशाल गड्ढेको देखकर मनमें व्याकुल राम बहुत प्रकारसे सोच-विचार करने लगे । (१) विविध गुणोंसे युक्त वैदेहीको मैं कैसे देखूँगा ? अवश्य ही वह इस प्रदीप्त आगमें मर जायगी । (२)

१. ०यासु य, सु०—प्रत्य० । २. वंदिउं सा०—प्रत्य० । ३. तुह पुण—मु० । ४. ०महन्तं—प्रत्य० ।

जंपिहिइ जणो सब्बो, जह एसा जणयणंदणा सीया। अववायजणियदुक्खा, मया य जलणं पविसिऊणं ॥ ३ ॥
तइया हीरन्तीए, नेच्छन्तीए य सीलकलियाए। लङ्काहिवेण सीसं, किं न लुयं मण्डलग्गेणं ? ॥ ४ ॥
एवंविहाएँ मरणं, जइ होन्तं तत्थ जणयतणयाए। निव्वडिओ सीलगुणो, होन्तो य जसो तिहुयणम्मि ॥ ५ ॥
अहवा जं जेण जहा, मरणं समुवज्जियं सयललोए। तं तेण पावियव्वं, नियमेण न अन्नहा होइ ॥ ६ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, चिंतन्तो जाव तत्थ पउमाभो। चिट्ठइ ताव हुयवहो, पज्जलिऊणं समाढत्तो ॥ ७ ॥
चण्डाणिलाहएणं, धूमेणं बहलकज्जलनिभेणं। छन्नं चिय गयणयलं, पाउसकाले व मेहेणं ॥ ८ ॥
असमत्थो च्चिय दट्ठुं, तहाविहं मेहिलीएँ उवसग्गं। सिग्घं कियालुयमणो, दिवायरो कत्थवि पलाणो ॥ ९ ॥
धगधगधगेन्तसद्दो, पज्जलिओ हुयवहो कणयवण्णो। गाउयपरिमाणासु य, जालासु नहं पदीवेन्तो ॥ १० ॥
किं होज्ज दिणयरसयं, समुग्गयं ? किं व महियलं भेत्तुं। उप्पायनगवरिन्दो, विणिग्गओ दुस्सहपयावो ॥ ११ ॥
अइचवलचञ्चलाओ, सव्वत्तो विप्फुरन्ति जालाओ। सोयामणीउ नज्जइ, गयणयले उग्गतेयाओ ॥ १२ ॥
एवंविहम्मि जलणे, पज्जलिए उट्ठिया जणयधूया। काऊण काउसग्गं, थुणइ जिणे उसभमाईए ॥ १३ ॥
सिद्धा य तहायरिया, साहू जगविस्सुए उवज्झाए। पणमइ विसुद्धहियया, पुणो य मुणिसुव्वयं सिरसा ॥ १४ ॥
एए नमिऊण महापुरिसा तो भणइ जणयनिवतणया। निसुणन्तु लोगवाला, सच्चेणं साविया सव्वे ॥ १५ ॥
जइ मण-वयण-तणूणं, रामं मोत्तूण परनरो अन्नो। सिविणे वि य अहिलसिओ, तो डहउ ममं इमो अग्गी ॥ १६ ॥
अह पुण मोत्तूण पइं, नियमं अन्नो न आसि मे हियए। तो मा डहउ हुयवहो, जइ सीलगुणस्स माहप्पं ॥ १७ ॥

---

सब लोग कहेंगे कि अपवादके कारण जिसे दुःख उत्पन्न हुआ है ऐसी जनकनन्दिनी सीताको मैंने आगमें प्रवेश कराया। (३) उस समय अपहृत और शीलसे सम्पन्न होनेके कारण न चाहनेवाली इसका सिर रावणने तलवारसे क्यों नहीं काट डाला। (४) ऐसी सीताका यदि वहाँ मरण होता तो शीलगुण स्पष्ट होता और तीन लोकमें यश हो जाता। (५) अथवा जिसने जो और जैसा मरण उपार्जित किया होता है उसे वैसा मरण सारे लोकमें अवश्य ही मिलता है। वह अन्यथा नहीं हो सकता। (६) ऐसा तथा दूसरा विचार करते हुए राम जब वहाँ बैठे थे तब तो आग जलने लगी। (७) प्रचण्ड वायुसे आहत कृष्णपक्षकी रात और काजलके समान काले धूएँ से, वर्षाकालमें बादलकी भाँति, आकाश छा गया। (८) मैथिलीका वैसा उपसर्ग देखनेमें असमर्थ कृपालु मनवाले सूर्यने भी शीघ्र ही कहीं प्रयाण किया। (९)

धग्-धग् आवाज करती हुई, सोनेकी-सी वर्णवाली तथा कोस भर ऊँची ज्वालाओंसे आकाशको प्रदीप्त करती हुई आग जलने लगी। (१०) क्या सौ सूर्य उगे हैं अथवा क्या पृथ्वीको फाड़कर दुःसह प्रतापवाला और उत्पातजनक ऐसा कोई महान् पर्वत निकल आया है ? (११) अत्यन्त चंचल ज्वालाएँ चारों ओर दहकने लगीं। उग्र तेजवाली बिजलियों-सी वे ज्वालाएँ मालूम होती थीं। (१२) ऐसी आग प्रज्वलित होने पर सीता उठी और ध्यान धरकर ऋषभ आदि जिनेश्वरोंकी स्तुति करने लगी। (१३) सिद्धों, विश्वविश्रुत आचार्यों और उपाध्यायोंको विशुद्ध हृदयवाली सीताने प्रणाम किया। पुनः मुनिसुव्रत स्वामीको मस्तक झुकाकर वंदन किया। (१४) इन महापुरुषों को नमस्कार करके जनकराजकी पुत्री सीताने कहा कि सत्यकी सौगन्द दिये गये सब लोकपालो ! तुम सुनो। (१५) यदि मैंने मन, वचन और शरीरसे रामको छोड़कर दूसरे पुरुषकी स्वप्नमें भी अभिलाषा की हो तो मुझे यह अग्नि जला डाले। (१६) और यदि अपने पतिको छोड़कर दूसरा कोई मेरे हृदयमें नहीं था और शीलगुणका माहात्म्य है तो आग मुझे न जलावे। (१७) ऐसा कहकर उस सीताने आगमें प्रवेश किया।

---

१. ०यनंदिणी—मु०। २. ०मत्थो इव दट्ठुं तहाविहं महिलियाए उ०—मु०। ३. सिग्घं दयालुय०—मु०। ४. दाऊण—प्रत्य०।

सा एव जंपिऊणं, तओ पविट्ठाऽलणं जणयधूया । जायं जलं सुविमलं, सुद्धा दढसीलसंपं न्ना ॥ १८ ॥
न य दारुयाणि न तणं, न य हुयवहसन्तिया य इङ्गाला । नवरं आलोइज्जइ, वावी सच्छच्छजलभरिया ॥ १९ ॥
मेत्तूण धरणिवट्टं, उच्छलियं तं जलं गुलुगुलेन्तं । वियडगमीरावत्तं, संघट्टुट्ठेन्तफेणोहं ॥ २० ॥
झगझगझगत्ति कत्थइ, अन्नत्तो दिलिदिलिन्तिसद्दालं । पवहइ जलं सुभीमं, उम्मग्गपयट्टकल्लोलं ॥ २१ ॥
जाव य खणन्तरेकं, ताव च्चिय खुहियसागरसमाणं । सलिलं कडिप्पमाणं, जायं च तओ थणाणुवरिं ॥ २२ ॥
सलिलेण तओ लोगो, सिग्घं चिय वुब्भिउं समाढत्तो । विज्जाहरा वि सब्वे, उप्पइया नहयलं तुरिया ॥ २३ ॥
वरसिप्पिएसु वि कया, संखुभिया तत्थ मञ्चसंघाया । ताहे जणो निरासो, वुब्भंतो विलविउं पत्तो ॥ २४ ॥
हा देवि ! हा सरस्सइ !, परितायसु धम्मवच्छले ! लोगं । उदएण वुज्झमाणं, सबालवुड्ढाउलं दीणं ॥ २५ ॥
दट्ठूण हीरमाणं, लोयं ताहे करेसु जणयसुया । सलिलं फुसइ पसन्नं, जायं वावीसमं सहसा ॥ २६ ॥
ववगयसलिलभओ सो, सव्वो वि जणो सुमाणसो वाविं । पेच्छइ विमलजलोहं, णीलुप्पलभरियकूलयलं ॥ २७ ॥
सुरहिसयवत्तकेसर-निलीणगुञ्जन्तमहुयरुग्गीयं । चक्काय-हंस-सारस-नाणाविहसउणगणकलियं ॥ २८ ॥
मणिकञ्चणसोवाणं, तीए वावीएँ मज्झयारत्थं । पउमं सहस्सवत्तं, तस्स वि सीहासणं उवरिं ॥ २९ ॥
दिव्वंसुयपरिछन्ने, तत्थ उ सीहासणे सुहनिविट्ठा । रेहइ जणयनिवसुया, पउमद्दहवासिणि व्व सिरी ॥ ३० ॥
देवेहि तक्खणं चिय, विज्जिज्जइ चामरेहिं दिव्वेहिं । गयणाउ कुसुमवुट्ठी, मुक्का य सुरेहिं तुट्ठेहिं ॥ ३१ ॥
सीयाएँ सीलनिहसं, पसंसमाणा सुरा नहयलत्था । नच्चन्ति य गायन्ति य, साहुक्कारं विमुञ्चन्ता ॥ ३२ ॥
गयणे समाहयाइं, तूराइं सुरगणेहिं विविहाइं । सद्देण सयललोयं, नज्जइ आवूरयन्ताइं ॥ ३३ ॥

---

वह शुद्ध और दृढ़शीलसे सम्पन्न थी, अतः आग निर्मल जल हो गई । (१८) न तो लकड़ी, न तृण और न आग के अंगारे वहाँ दीखते थे । वह बावड़ी स्वच्छ निर्मल जल से भर गई । (१९) पृथ्वीका तला फोड़कर कल कल आवाज करता हुआ, भयंकर और गंभीर आवर्तोंसे युक्त तथा टकरानेसे उठनेवाली फेनसे व्याप्त जल उछलने लगा । (२०) कहीं झग्-झग् शब्द करता हुआ, दूसरी जगह दिल्-दिल् जैसी आवाज करता हुआ अत्यन्त भयंकर और उन्मार्गकी ओर प्रवृत्त तरंगोंसे युक्त जल बहने लगा । (२१) थोड़ी ही देरमें तो क्षुब्ध सागरके जैसा पानी सीताकी कमर तक आ गया । फिर स्तनोंके ऊपर तक बढ़ गया । (२२) उस समय सब लोग पानीमें एकदम डूबने लगे और सब विद्याधर भी तुरन्त आकाशमें उड़ गये (२३) उत्तम शिल्पियों द्वारा कृत मञ्चोंके समूह संक्षुब्ध हो गये । तब निराश होकर डूबते हुए लोग विलाप करने लगे कि, हा देवी ! हा सरस्वती ! हा धर्मवत्सले जलमें डूबते हुए बालक और बुड्ढोंसे युक्त दीन लोगोंको बचाओ । (२४-२५) तब लोगोंको बहते देख सीताने निर्मल जलको हाथसे छूआ । वह सहसा बावड़ी जितना हो गया । (२६)

पानी का भय दूर होने पर मनमें प्रसन्न सब लोगोंने निर्मल जलसे पूर्ण और किनारे तक नील कमलोंसे भरी हुई उस बावड़ीको देखा । (२७) सुगन्धित कमलोंके केसरमें लीन होकर गूँजते हुए भौंरोंके गीतसे युक्त, चक्रवाक, हंस, सारस आदि नानाविध पक्षियोंके समूहसे सम्पन्न तथा मणि एवं कांचनकी सीढ़ियोंवाली उस बावड़ीके बीच एक सहस्रदल कमल था । उसके ऊपर भी एक सिंहासन था । (२८-२९) दिव्य वस्त्रसे आच्छादित उस सिंहासन पर सुखपूर्वक बैठी हुई सीता पद्म सरोवरमें रहने वाली लक्ष्मी जैसी शोभित होती थी । (३०) तत्क्षण देव-दिव्य चामर डोलने लगे । आनन्दमें आये हुए देवोंने आकाशमेंसे पुष्पवृष्टि की । (३१) सीताके शीलकी कसौटीकी प्रशंसा करते हुए आकाशस्थ देव साधुवाद कहते कहते नाचने और गाने लगे । (३२) देवगणोंने आकाशमें विविध वाद्य बजाये । उस समय सारा लोक मानों शब्दसे भर गया

---

१. ०संपन्ना—प्रत्य० । २. ०पलोट्ट०—प्रत्य० । ३. ०तो लविउमाढत्तो—मु० । ४. ०हं कमलुप्पल०—मु० ।
५. देवीहिं—मु० ।

विज्जाहरा य मणुया, नच्चन्ता उल्लवन्ति परितुट्ठा । सिरिजणयरामधूया, सुद्धा दित्ताणले सीया ॥ ३४ ॥
एयन्तरे कुमारा, लवं-ऽकुसा नेहनिब्भराऽऽगन्तुं । पणमन्ति नियजणणिं, ते वि सिरे तीएँ अग्घाया ॥ ३५ ॥
रामो वि पेच्छिऊणं, कमलसिरिं चेव अत्तणो महिलं । जंपइ समीवसंथो, मज्झ पिए ! सुणसु वयणमिणं ॥३६॥
एयारिसं अकज्जं, न पुणो काहामि तुज्झ ससिवयणे ! । सुन्दरि ! पसन्नहियया, होहि महं खमसु दुच्चरियं ॥३७॥
महिलाण सहस्साइं, अट्ठ ममं ताण उत्तमा भद्दे ! । अणुहवसु विसयसोक्खं, मज्झ वि आणं तुमं देन्ती ॥३८॥
पुप्फविमाणारूढा, खेयरजुवतीसु परिमिया कन्ते ! । वन्दसु जिणभवणाइं, मए समं मन्दरादीणि ॥ ३९ ॥
बहुदोसस्स मह पिए !, कोवं मोत्तूण खमसु दुच्चरियं । अणुहवसु सलाहणियं, सुरलोयसमं विसयसोक्खं ॥४०॥
तो भणइ पई सीया, नरवइ ! मा होहि एव उव्विग्गो । न य कस्सइ रुट्ठा हं, एरिसयं अज्जियं पुव्वं ॥ ४१ ॥
न य देव ! तुज्झ रुट्ठा, न चेव लोयस्स अलियवाइस्स । पुव्वज्जियस्स राहव !, रुट्ठा हं नियकम्मस्स ॥ ४२ ॥
तुज्झ पसाएण पहू, भुत्ता भोया सुरोवमा विविहा । संपइ करेमि कम्मं, तं जेण न होमि पुण महिला ॥४३॥
इन्दधणु-फेणबुब्बुयसमेसु भोएसु दुरभिगन्धेसु । किं एएसु महाजस, कीरइ बहुदुक्खजणएसु ॥ ४४ ॥
बहुजोणिसयसहस्सा, परिहिण्डन्ती अहं सुपरिसन्ता । इच्छामि दुक्खमोक्खं, संपइ जिणदेसियं दिक्खं ॥४५॥
एव भणिऊण सीया, अहिणवसोहा[1] करेण वरकेसे । उप्पाडइ निययसिरे, परिचत्तपरिग्गहारम्भा ॥ ४६ ॥
मरगयभिङ्गङ्गनिभे, केसे ते पेच्छिऊण पउमाभो । मुच्छानिमोलियच्छो, पडिओ धरणीयले सहसा ॥ ४७ ॥
जाव य आसासिज्जइ, पउमाभो चन्दणाइदव्वेहिं । ताव य मुणिसव्वगुत्तो, दिक्खिय अज्जाणमप्पेइ ॥ ४८ ॥
जाया महव्वयधरी, चत्तेकपरिग्गहा समियपावा । मयहरियाएँ समाणं, गया य मुणिपायमूलम्मि ॥ ४९ ॥

---

हो ऐसा प्रतीत होता था। (३३) आनन्दमें आकर नाचते हुए विद्याधर और मनुष्य कहते थे कि श्रीजनकराजकी पुत्री सीता प्रदीप्त अग्निमें शुद्ध हुई है। (३४) तब स्नेहसे भरे हुए लवण और अंकुश कुमारोंने भी आकर अपनी माताको प्रणाम किया। उनके सिरको उसने सूँघा। (३५) अपनी पत्नीको कमलश्री (लक्ष्मीकी) तरह देखकर समीपस्थ रामने कहा कि,

प्रिये ! मेरा यह कथन सुन। (३६) हे शशिवदने ! ऐसा अकार्य मैं तुझ पर फिर कभी नहीं करूँगा। हे सुन्दरी ! तू मनमें प्रसन्न हो और मेरा अपराध क्षमा कर। (३७) हे भद्रे ! मेरी आठ हजार पत्नियाँ हैं। उनमें तू उत्तम है। मुझको भी आज्ञा देती हुई तू विषय सुखका अनुभव कर। (३८) हे कान्ते ! खेचर युवतियोंसे घिरी हुई तू मेरे साथ पुष्पक विमानमें आरूढ़ होकर मन्दर आदि जिनभवनोंको वन्दन कर। (३९) हे प्रिये ! बहुत दोषवाले मेरे दुश्चरितको तू क्रोधका परित्याग कर क्षमाकर और देवलोक जैसे श्लाघनीय विषयसुखका अनुभव कर। (४०)

इस पर सीताने पतिसे कहा कि, हे राजन् ! इस तरह आप उद्विग्न न हों मैं किसी पर रुष्ट नहीं हूँ। मैंने पूर्वजन्ममें ऐसा ही कर्म बाँधा होगा। (४१) हे देव ! मैं न तो आप पर रुष्ट हुई हूँ और न झूठ बोलनेवाले लोगों पर ही। हे राघव ! मैं तो पूर्व के कमाये हुए अपने कर्म पर रुष्ट हुई हूँ। (४२) हे प्रभो ! आपके अनुग्रहसे देव सरीखे विविध भोग मैंने भोगे हैं। अब मैं ऐसा कर्म करूँगी जिससे पुनः स्त्री न होऊँ। (४३) हे महायश ! इन्द्रधनुष, फेन और बुलबुले के समान क्षणभंगुर, खराब गन्धवाले और बहुतसे दुःखोंके उत्पादक इन भोगोंसे क्या प्रयोजन है ? (४४) अनेक लाख योनियोंमें घूमनेसे थकी हुई मैं अब दुःखनाशरूप जिनप्रोक्त दीक्षा लेना चाहती हूँ। (४५) ऐसा कहकर अभिनव शोभावाली सीताने परिग्रह और आरम्भका परित्याग करके हाथसे अपने सिर परके सुन्दर केश उखाड़ डाले। (४६) मरकत और भौंरेके शरीर सरीखे काले उन बालोंको देखकर मूर्च्छाके कारण बन्द आँखोंवाले राम सहसा पृथ्वी पर गिर पड़े। (४७) जबतक राम चन्दन आदि द्रव्यों से आश्वस्त हुए तब तक तो मुनि सर्वगुप्तने आर्या को दीक्षा दे दी। (४८) सब परिग्रहोंका त्याग करके

---

१. ०वसोया क०—प्रत्य०।

गोसीसचन्दणाइसु, [1]आसत्थो राहवो निरिक्खेइ । सीयं अपेच्छमाणो, रुट्ठो आरुहइ मत्तगयं ॥ ५० ॥
ऊसियसियायवत्तो, सललियधुव्वन्तचामराजुयलो । परिवारिओ भडेहिं, नज्जइ इन्दो व देवेहिं ॥ ५१ ॥
अह भाणिउं पयत्तो, मह घरिणी विमलसुद्धचारित्ता । देवेहि पाडिहेरं, किं व कयं एत्थ वि सढेहिं ? ॥५२॥
सीयं विलुत्तकेसिं, जइ देवा मह लहुं न अप्पेन्ति । देवाण अदेवत्तं, करेमि सिग्घं न संदेहो ॥ ५३ ॥
को इच्छइ मरिउं जे ? कस्स कयन्तेण सुमरियं अज्जं ? । जो मज्झ हिययइट्ठं, धरेइ पुरिसो तिहुयणम्मि ॥५४॥
जइ वि य विलुत्तकेसी, अज्जाणं तत्थ मज्झयारत्था । तह वि य आणेमि लहुं, वइदेहिं संगयसरीरं ॥ ५५ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, जंपन्तो लक्खणेण उवसमिओ । पउमो नरवइसहिओ, साहुसयासं समणुपत्तो ॥ ५६ ॥
सरयरविसरिसतेयं, दट्ठूणं सयलभूसणं रामो । ओयरिय गयवराओ, पणमइ तं चेव तिविहेणं ॥ ५७ ॥
पउमो पुत्तेहिं समं, उवविट्ठो, मुणिवरस्स आसन्ने । चन्दा-ऽऽइच्चसमग्गो, सुराण ईसो इव जिणस्स ॥ ५८ ॥
अन्ने वि नरवरिन्दा, लच्छीहरमाइया जिणं नमिउं । उवविट्ठा धरणियले, पुव्वनिविट्ठेसु देवेसु ॥ ५९ ॥
आहरणवज्जिया वि य, सियवत्थनियंसणी जणयधूया । अज्जाहि समं रेहइ, तारासु व सयलससिलेहा ॥ ६० ॥
सुर-मणुय-खेयरेहिं, उवविट्ठेहिं तओ सयलनाणी । सिस्सेण पुच्छिओ सो, जिणधम्मं अभयसेणेणं ॥ ६१ ॥
विउलं निउणं च तहा, तच्चत्थं सुहनिबोहणं धम्मं । साहेइ मुणिवरिन्दो, जलहरगम्भीरनिग्घोसो ॥ ६२ ॥
एत्थ अणन्ताणन्ते, आगासे सासओ सहावत्थो । लोगो तिभेयभिन्नो, हवइ च्चिय तालसंठाणो ॥ ६३ ॥
वेत्तासणयसरिच्छो, अहलोगो चेव होइ नायव्वो । झल्लरिनिहो य मज्झे, उवरिं पुण मुरवसंठाणो ॥ ६४ ॥

शमित पापवाली सीता पाँच महाव्रतोंको धारण करनेवाली साध्वी हुई। प्रमुख साध्वीके साथ वह मुनिके चरणोंमें गई। (४९)

गोशीर्षचन्दन आदिसे होशमें आये हुए राम देखने लगे और सीताको न देखकर रुष्ट वे मत्त हाथी पर सवार हुए। (५०) सफ़ेद छत्र ऊपर धरे हुए, लीला के साथ दो चँवर डोले जाते तथा सुभटोंसे घिरे हुए राम देवोंसे युक्त इन्द्रकी भाँति मालूम होते थे। (५१) वे कहने लगे कि मेरी पत्नी विशुद्ध शील एवं चारित्रवाली है। यहाँ धूर्त देव प्रातिहार्य-कर्म कैसा करते हैं? (५२) यदि देव विलुप्त केशवाली सीताको जल्दी नहीं ला देते तो मैं देवों को अदेव बना दूँगा, इसमें सन्देह नहीं। (५३) कौन मरना चाहता है? आज किसको यमने याद किया है? तीनों लोकमें ऐसा कौन पुरुष है जो मेरी हृदय प्रिया सीताको रख सकता है? (५४) यदि विलुप्तकेशी वैदेही साध्वियोंके बीचमें भी हो तो भी उसे सशरीर जल्दी ही ले आओ (५५) इस तरह तथा अन्य बहुत प्रकारसे बोलते हुए रामको लक्ष्मणने शान्त किया। फिर राजाओंके साथ राम साधुके पास गये। (५६) शरत्कालीन सूर्य के समान तेजवाले सकलभूषण मुनिको देखकर राम हाथी परसे नीचे उतरे और मन-वचन-काया तीनों प्रकारसे उन्हें प्रणाम किया। (५७) पुत्रों के साथ राम जिस तरह चन्द्र और सूर्यके साथ इन्द्र जिनेश्वरके पास बैठता है उस तरह, मुनिवरके पास बैठे। (५८) लक्ष्मण आदि दूसरे राजा भी जिनेश्वरको नमस्कार करके पहलेसे बैठे हुए देवोंके पास जमीन पर जा बैठे। (५९) आभूषणोंसे रहित होने पर भी श्वेत वस्त्र धारण करनेवाली सीता आर्याओंके साथ ताराओंमें पूर्णिमाकी कलाकी भाँति शोभित हो रही थी। (६०)

देव, मनुष्य तथा विद्याधरोंके बैठ जाने पर अभयसेन नामक शिष्यने सर्वज्ञ मुनिसे जिन धर्मके बारेमें पूछा। (६१) जलधरके समान गम्भीर निर्घोष करनेवाले मुनिवरेन्द्र ने विपुल अर्थवाले, कुशलकारी, यथार्थ और सुखपूर्वक समझमें आ जाय ऐसे धर्मका उपदेश दिया (६२)—

इस अनन्तानन्त आकाशमें शाश्वत, स्वभावस्थ, स्वर्ग, नरक और मध्यलोकरूप तीन भेदोंसे भिन्न तथा तालके समान संस्थानवाला लोक आया है। (६३) वेत्रासनके समान अधोलोक झालरके समान मध्यलोक तथा मुरजके समान संस्थानवाला ऊपरका लोक (स्वर्ग) जानना चाहिए। (६४)

१. आस( सि )त्तो—प्रत्य०।

मेरुगिरिस्स[1] अहत्था, सत्तेव हवन्ति नरयपुहवीओ। रयणप्पहाइयाओ, जीवाणं दुक्खजणणीओ ॥ ६५ ॥
रयणप्पभा य सक्कर-वालुय-पङ्कप्पभा य धूमपभा। एत्तो तमा तमतमा, सत्तमिया हवइ अइघोरा ॥ ६६ ॥
तीसा य पन्नवीसा, पणरस दस चेव होन्ति णायबा। तिण्णेक्कं पञ्चूणं, पञ्चेव अणुत्तरा नरया ॥ ६७ ॥
एए चउरासीई, लक्खा सीमन्तयाइया घोरा। खर-फरुस-चण्डवाया, ससि-सूरविवज्जिया भीमा ॥ ६८ ॥
दसतिगअहिया एक्काहिया य नव सत्त पञ्च तिण्णेक्का। नरइंदए कमो खलु, ओसरमाणो उ रयणाए ॥ ६९ ॥
अउणावन्नं नरया, सेढी सीमन्तयस्स पुव्वेणं। चउसु वि दिसासु एवं, अट्ठट्ठं चेव परिहाणी ॥ ७० ॥
चत्तालीसट्ठहिया, सत्त य छप्पञ्च तह य चत्तारि। अवसरमाणा य पुणो, जाव च्चिय अप्पइट्ठाणो ॥ ७१ ॥

---

मेरुपर्वतके नीचे जीवोंके लिए दुःखजनक रत्नप्रभा आदि नरकभूमियाँ आई हैं। (६५) रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, वालुकाप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा तथा तमस्तमःप्रभा—ये सात अतिभयंकर नरक हैं। (६६) तीस लाख, पचीस लाख, पन्द्रह लाख, दस लाख, तीन लाख, एक लाख, एक लाखमें पाँच कम और पाँच—ये क्रमशः नरक योनियाँ हैं। (६७) सीमान्तक आदि ये चौरासी लाख नरकावास घोर, तीक्ष्ण, कठोर व प्रचण्ड वायुवाले, चन्द्र एवं सूर्यसे रहित और भयंकर होते हैं। (६८) तेरह, ग्यारह, नौ, सात, पाँच, तीन, और एक—इस प्रकार रत्नप्रभासे क्रमशः घटते हुए नरकेन्द्रक (मुख्य नरकावास) होते हैं। (६९) सीमान्तककी पूर्व दिशामें ४९ नरक आये हैं। इसी प्रकार चारों दिशाओंमें हैं। प्रत्येक प्रतरमें आठ-आठकी कमी होती जाती है। (७०) अड़तालीस, सैंतालीस, छयालीस, पैंतालीस, चवालीस इस प्रकार अप्रतिष्ठान तक वे घटते जाते[3] हैं। (७१) ये नरक तपाये हुए लोहेके समान स्पर्शवाले, दुर्गन्धसे भरे हुए, वज्रकी बनी हुई सूइयोंसे व्याप्त जमीनकी भाँति

---

१. ॰स्स व हिट्ठा स॰—प्रत्य॰। २. ॰न्त नरकाउ। ति॰—मु॰।

३. गाथा ६९, ७० तथा ७१ अत्यन्त अस्पष्ट होनेसे उनमें आये हुए विषयका स्पष्ट ख्याल नहीं आता; अतः मलधारी श्रीचन्द्रसूरिकृत संग्रहणीप्रकरणमेंसे नीचे तीन गाथाएँ उद्धृत की जाती हैं, जिससे उपर्युक्त गाथाओंमें आया हुआ विषय भलीभाँति अवगत हो सके—

१३ ११ ९ ७ ५ ३ १
तेरि-क्कारस-नव-सग-पण-तिन्नि-ग-पयर सव्विगुणवन्ना।
सीमन्ताई अप्पइठाणंता इंदया मज्झे ॥ १७३ ॥

तेरह, ग्यारह, नौ, सात, पाँच, तीन और एक—इस प्रकार कुल मिलाकर ४९ प्रतर होते हैं। सीमान्तकसे लेकर अप्रतिष्ठान तकके मध्यवर्ती नरकावासोंको नरकेन्द्रक कहते हैं।

तेहिंतो दिसि-विदिसिं विणिग्गया अट्ठ नरयआवलिया।
पढमे पयरे दिसि इगुणवन्न विदिसासु अडयाला ॥ १७४ ॥
बियाईसु पयरेसु इगेगहीणाउ होंति पंतीओ।
जा सीमन्तयपयरे दिसि इक्किक्को विदिसि नत्थि ॥ १७५ ॥

सीमान्तक आदि इन्द्रक-नरकावासोंकी दिशा और विदिशामें मिलकर नरककी आठ श्रेणियाँ होती हैं। प्रथम प्रतरमें दिशामें आई हुई इस श्रेणीकी संख्या ४९ की है और विदिशामें ४८ की। इस श्रेणीमें रहे हुए नरकोंके आवासोंको नरकावास कहते हैं।

दूसरे आदि प्रतरमें (प्रत्येक प्रतरमें अनुक्रमसे) दिशामें तथा विदिशामें आई हुई श्रेणियोंमें एक एक संख्या कम होती जाती है; अर्थात् आठ दिशाओंमें आठ-आठ नरकावास कम होते जाते हैं इस प्रकार दूसरे प्रतरकी दिशामें ४८ और विदिशामें ४७ नरकावास आए हैं। इसी क्रमसे घटते-घटते सातवें नरकके अन्तिम प्रतर (उसमें एक ही प्रतर होता है) में दिशामें एक नरकावास रहता है, जबकि विदिशामें तो एक भी नहीं रहता। अन्तिम अप्रतिष्ठान प्रतरमें एक इन्द्रक नरकावास तथा चार दिशाओंमें चार नरकावास—इस प्रकार कुल मिलाकर पाँच नरकावास होते हैं। इस अप्रतिष्ठान नरकेन्द्रकका चारों दिशाओंमें आये हुए नरकावासोंके नाम इस प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| पूर्व दिशा काल | दक्षिण दिशा रोर |
| पश्चिम दिशा महाकाल | उत्तर दिशा महारोर |

तत्तायससमफरिसा, दुग्गन्धा वज्जसूइअइदुग्गमा । सीउण्हवेयणा वि य, करवत्त-ऽसिवत्तजन्ता य ॥ ७२ ॥
रस-फरिसवसगया जे, पावयरा विगयधम्मसब्भावा । ते चिय पडन्ति नरए, आयसपिण्डं पिव जलोहे ॥ ७३ ॥
हिंसा-ऽलिय-चोरिकाइएसु परजुवइसेवणाईसु । पावं कुणन्ति जे वि हु, भीमं वच्चन्ति ते नरयं ॥ ७४ ॥
सयमेव पावकारी, परं च कारेन्ति अणुमयन्ती य । तिव्वकसायपरिगया[1], पडन्ति जीवा धुवं नरए ॥ ७५ ॥
ते तत्थ समुप्पन्ना, नरए दित्तग्गिवेयणा पावा । डज्झन्ति आरसन्ता, वलवलणं चेव कुणमाणा ॥ ७६ ॥
तत्तो य अग्गिभीया, वेयरणिं जन्ति अइतिसाभूया । पाइज्जन्ति रडन्ता, तत्तं खारोदयं दुरहिं ॥ ७७ ॥
मुच्छागया विउद्धा, असिपत्तवणं तओ य संपत्ता । छिज्जन्ति आउहेहिं, उवरोवरि आवयन्तेहिं ॥ ७८ ॥
छिन्नकर-चरण-जङ्घा, छिन्नभुया छिन्नकण्ण-नासोट्ठा । छिन्नसिर-तालु-नेत्ता, विभिन्नहियया महिं पडिया ॥ ७९ ॥
[2]रज्जूहिं गलनिबद्धा, वलएऊणं च सामलिं पावा । कड्ढिज्जन्ते य पुणो, कण्टयसंछिन्नभिन्नङ्गा ॥ ८० ॥
केइत्थ कुम्भिपाए, पच्चन्ति अहोसिरा धगधगेन्ता । जन्तकरवत्तछिन्ना, अन्ने अन्नेसु खज्जन्ति ॥ ८१ ॥
असि-सत्ति-कणय-तोमर[3]-सूल-मुसुंढीहिं भिन्नसव्वङ्गा । विलवन्ति धरणिवडिया, सीहसियालेहि[4] खज्जन्ता ॥ ८२ ॥
एक्कं च तिण्णि सत्त य, दस सत्तरसं तहेव बावीसा । तेत्तीस उयहिनामा, आउं रयणप्पभादीसुं ॥ ८३ ॥
एवं अणुक्कमेणं, कालं पुढवीसु नरयमज्झगया । अणुहोन्ति महादुक्खं, निमिसं पि अलद्धसुहसाया ॥ ८४ ॥
सीउण्हछुहातण्हाइयाइं दुक्खाइं जाइ तेलोक्के । सव्वाइं ताइं पावइ, जीवो नरए गरुयकम्मो ॥ ८५ ॥
तम्हा इमं सुणेउं, फलं अधम्मस्स तिव्वदुक्खयरं । होह सुपसन्नहियया, जिणवरधम्मुज्जया [5]निच्चं ॥ ८६ ॥

---

अत्यन्त दुर्गम, शीत और उष्णकी वेदनावाले तथा करवत, असिपत्र एवं यंत्रोंसे युक्त होते हैं। (७२) जो लोग रस एवं स्पर्शके वशीभूत, पापी और धर्मके सुन्दर भावसे रहित होते हैं वे जलाशयमें लोहेके पिण्डकी भाँति नरकमें गिरते हैं। (७३) हिंसा, झूठ, चोरी आदि तथा परस्त्री-सेवन आदि भयंकर पाप जो करते हैं वे नरकमें जाते हैं। (७४) जो स्वयं पाप करते हैं, दूसरेसे करवाते हैं और अनुमोदन करते हैं वे तीव्र कषायमें परिगत जीव अवश्य ही नरकमें जाते हैं। (७५) उन नरकोंमें उत्पन्न वे पापी दीप्त अग्निकी वेदना सहन करते हैं तथा 'मैं जल रहा हूँ, मैं जल रहा हूँ' ऐसा चिल्लाते हुए वे जलते हैं। (७६) आगसे डरे हुए वे प्याससे अत्यन्त अभिभूत होकर वैतरणी नदीके पास जाते हैं। रड़ते हुए उन्हें गरम, खारा और दुर्गन्धयुक्त जल पिलाया जाता है। (७७) मूर्छित वे होशमें आने पर असिपत्रके वनमें जाते हैं। वहाँ लगातार ऊपरसे गिरनेवाले आयुधोंसे वे छिन्न-भिन्न किये जाते हैं। (७८) हाथ, पैर, जाँघ, भुजा, कान, नाक, होंठ, सिर, तालु और नेत्रोंसे छिन्न तथा फटे हुए हृदयवाले वे जमीन पर गिर पड़ते हैं। (७९) गलेमें रस्सीसे बँधे हुए वे पापी शाल्मलिके वनमें लौटाये जाते हैं। वहाँ बिछे हुए काँटोंसे खण्डित शरीरवाले वे फिर खींचे जाते हैं। (८०) धग्-धग् आवाज करते हुए कई नीचा सिर करके कुम्भिपाकमें पकाये जाते हैं। यंत्र और करवतसे काटे गये दूसरे अन्य नारकियों द्वारा खाए जाते हैं। (८१) तलवार, शक्ति, कनक, तोमर, शूल, मुसुंढि आदि शस्त्रोंसे सारा शरीर जिनका कट गया है ऐसे ये सिंह और सियारों द्वारा खाये जाते नारकी जीव जमीन पर गिरकर विलाप करते हैं। (८२) रत्नप्रभा आदि नरकोंमें क्रमशः एक, तीन, सात, दस, सत्रह, बाइस और तेत्तीस सागरोपमकी आयु होती है। (८३) इस तरह नरकभूमियोंमें गये हुए जीव समय व्यतीत करते हैं और निमिष मात्रके लिए भी सुख-शान्ति प्राप्त न करके अत्यन्त दुःख अनुभव करते हैं। (८४) तीनों लोकोंमें शीत, उष्ण, क्षुधा, पिपासा आदि जो दुःख हैं वे सब भारी कर्म करनेवाला जीव नरकमें पाता है। (८५) इसलिए अधर्मका ऐसा तीव्र दुःख देनेवाला फल सुनकर मनमें सुप्रसन्न हो जिनवरके धर्ममें नित्य उद्यमशील रहो। (८६)

---

१. ०परिणया—मु० । २. रज्जूहिं गलयबद्धा—मु० । ३. ०र-मोग्गर-मुसुढीहिं भि०—मु० । ४. ०यालेसु ख०—प्रत्य० । ५. निचयं—मु० ।

रयणप्पभाएँ भागे, उवरिल्ले भवणवासिया देवा । असुरा नाग सुवण्णा, वाउसमुद्दा दिसिकुमारा ॥ ८७ ॥
दीवा विज्जू थणिया, अग्गिकुमारा य होन्ति नायव्वा । भुञ्जन्ति विसयसोक्खं, एए देवीण मज्झगया ॥ ८८ ॥
चउसट्ठी चुलसीई, बावत्तरि तह य हवइ छन्नउई । छावत्तरि मो लक्खा, सेसाणं हवइ छण्हं पि ॥ ८९ ॥
एएसु य भवणेसु य, देवा संगीयवाइयरवेणं । निच्चं सुहियपमुइया, गयं पि कालं न याणन्ति ॥ ९० ॥
ताणं अणन्तरोवरि, दीवसमुद्दा भवे असंखेज्जा । जम्बुद्दीवादीया, एते उ सयंभुरमणन्ता ॥ ९१ ॥
एएसु वसन्ति सुरा, किन्नर-किंपुरिस-गरुड-गन्धव्वा । जक्खा भूयपिसाया, कीलन्ति य रक्खसा मुइया ॥ ९२ ॥
पुढवि-जल-जलण-मारुय-वणस्सई चेव थावरा एए । काया एक्को य पुणो, हवइ तओ पञ्चभेयजुओ ॥ ९३ ॥
एइन्दियाउ जाव उ, जीवा पञ्चिन्दिया मुणेयव्वा । फरिस-रस-गन्ध-चक्खू-सोउवओगा बहुवियप्पा ॥ ९४ ॥
दुविहा थावरकाया, सुहुमा तह बायरा य[1] नायव्वा । उभओ वि होन्ति दुविहा, पज्जत्ता तह अपज्जत्ता ॥ ९५ ॥
जीवाणं उवओगो, नाणं तह दंसणं जिणक्खायं । नाणं अट्ठवियप्पं, चउविहं दंसणं भणियं ॥ ९६ ॥
अण्डाउय-पोयाउय-जराउया गब्भजा इमे भणिया । [2]सुर-णारओववाइय, सेसा संमुच्छिमा जीवा ॥ ९७ ॥
ओरालियं विउव्वं, आहारं तेजसं च कम्मइयं । सुहुमं परंपराए, गुणेहि संपज्जइ सरीरं ॥ ९८ ॥
धम्मा-ऽधम्मा-ऽऽगासं, कालो जीवो य पोग्गलेण समं । एयं तु हवइ दव्वं, छब्भेयं सत्तभङ्गजुयं ॥ ९९ ॥
एयं दव्वविसेसो, नरवइ ! कहिओ मए समासेणं । निसुणेहि भणिज्ज[3]न्तं, दीवसमुद्दाण संखेवं ॥ १०० ॥
जम्बुद्दीवाईया, दीवा लवणाइया य सलिलनिही । एगन्तरिया ते पुण, दुगुणा दुगुणा असंखेज्जा ॥ १०१ ॥

---

रत्नप्रभाके ऊपरके भागमें भवनवासी असुर, नाग, सुपर्ण, वायुकुमार, समुद्रकुमार, दिक्कुमार, द्वीपकुमार, विद्युत्कुमार, स्तनितकुमार और अग्निकुमार ये दस प्रकार के देव रहते हैं। देवियोंके बीचमें रहे हुए वे विषय सुखका उपभोग करते हैं। (८७-८८) इनमेंसे पहले चारके क्रमशः चौसठ लाख, चौरासी लाख, बहत्तर लाख, और छिआनवे लाख तथा बाकीके छहोंके ( प्रत्येकके ) छिहत्तर लाख भवन होते हैं। (८९) इन भवनोंमें देव गाने-बजानेकी ध्वनिसे नित्य सुखी व प्रमुदित रहते हैं और बीते समयको भी नहीं जानते। (९०)

उनके एकदम ऊपर जम्बूद्वीपसे लेकर स्वयम्भूरमण तक असंख्येय द्वीप-समुद्र आये हैं। (९१) इनमें किन्नर, किंपुरुष, गरुड़, गन्धर्व, यक्ष, भूत, पिशाच और राक्षस आनन्दके साथ क्रीड़ा करते हैं। (९२) पृथ्वीकाय, जलकाय, अग्निकाय, वायुकाय और वनस्पतिकाय—ये पाँच प्रकारके स्थावरकाय एकेन्द्रिय जीव होते हैं। (९३) एकेन्द्रियसे लेकर स्पर्शनेन्द्रिय, जिह्वेन्द्रिय, घ्राणेन्द्रिय, चक्षुरिन्द्रिय तथा श्रोत्रेन्द्रियसे युक्त विविध प्रकारके पंचेन्द्रिय जीवोंको जानो। (९४) दो प्रकारके स्थावरकाय ज्ञातव्य हैं : सूक्ष्म और बादर। दोनों भी दो प्रकारके होते हैं : पर्याप्त और अपर्याप्त। (९५)

जिन द्वारा कहा गया जीवोंका उपयोग भी दो प्रकारका है : ज्ञान और दर्शन। ज्ञान आठ प्रकारका तथा दर्शन चार प्रकारका कहा गया है। (९६) अण्डज, जरायुज तथा पोतज इन तीन प्रकारके प्राणियोंका गर्भज जन्म होता है। देव और नारक जीवों का उपपात जन्म होता है। शेष जीव सम्मूर्छिम होते हैं। (९७) औदारिक, वैक्रयिक, आहारक, तैजस और कार्मण—ये पाँच प्रकारके शरीर क्रमशः सूक्ष्म होते हैं और गुणोंसे प्राप्त होते हैं। (९८) धर्म, अधर्म, आकाश, काल, जीव और पुद्गल ये छः प्रकारके द्रव्य नैगम आदि सात भंगोंसे युक्त होते हैं। (९९)

हे राजन् ! इस तरह खास खास द्रव्य मैंने संक्षेपसे कहे। अब मैं संक्षेपमें द्वीप-समुद्रोंके बारेमें कहता हूँ। उसे तुम सुनो। (१००) जम्बू द्वीप आदि द्वीप और लवण आदि समुद्र एकके बाद एक असंख्येय हैं। वे विस्तारमें दुगुने दुगुने हैं। (१०१) अन्तमें स्वयम्भूरमण समुद्र है। बीचमें जम्बूद्वीप है। यह मण्डलाकार और एक लाख

---

१. उ—प्रत्य०। २. सुर-नारय उववाया, इमे य सम्मु०—मु०। ३. ०ज्जन्ता दीव-समुद्दा उ सं०—मु०।

अन्ते सयंभुरमणो, जम्बुद्दीवो उ होइ[1] मज्झम्मि । सो जोयणाण लक्खं, पमाणओ मण्डलायारो ॥ १०२ ॥
तस्स वि य हवइ मज्झे, नाहिगिरी मन्दरो सयसहस्सं । सबपमाणेणुच्चो, वित्थिण्णो दससहस्साइं ॥ १०३ ॥
दाहिणउत्तरभागे, तस्स उ कुलपबया लवणतोयं । उभओ फुसन्ति सबे, कञ्चणवररयणपरिणामा ॥ १०४ ॥
हिमवो य महाहिमवो, निसढो नीलो य रुप्पि सिहरी य । एएहिं विहत्ताइं, सत्तेव हवन्ति वासाइं ॥ १०५ ॥
भरहं हेमवयं पुण, हरिवासं तह महाविदेहं च । रम्मय हेरण्णवयं, उत्तरओ हवइ एरवयं ॥ १०६ ॥
गङ्गा य पढमसरिया, सिन्धू पुण रोहिया मुणेयबा । तह चेव रोहियंसा, [2]हरी नदी चेव हरिकन्ता ॥ १०७ ॥
सीया वि य सीओया, नारी य तहेव होइ नरकन्ता । रुप्पयसुवण्णकूला, रत्ता रत्तावई भणिया ॥ १०८ ॥
वीसं वक्खारगिरी, चोत्तीस हवन्ति रायहाणीओ । उत्तरदेवकुरूओ, सामलिजम्बूसणाहाओ ॥ १०९ ॥
जम्बुद्दीवस्स ठिओ, चउग्गुणो तस्स धायई सण्डो । तस्स वि दुगुणपमाणं, पुक्खरदीवे हवइ अद्धं ॥ ११० ॥
पञ्चसु पञ्चसु पञ्चसु, भरहेरवएसु तह विदेहेसु । भणियाउ कम्मभूमी, तीसं पुण भोगभूमीओ ॥ १११ ॥
हेमवयं हरिवासं, उत्तरकुरु तह य हवइ देवकुरू । रम्मय हेरण्णवयं, एयाओ भोगभूमीओ ॥ ११२ ॥
आउ-ठिईपरिमाणं, भोगो मिहुणाण जारिसो होइ । तं सबं संखेवं, भणामि [3]निसुणेहि एगमणो ॥ ११३ ॥
नाणाविहरयणमई, भूमी कप्पद्दुमेसु य समिद्धा । मिहुणयकयाहिवासा, निच्चुज्जोया मणभिरामा ॥ ११४ ॥
गिह-जोइ-भूसणङ्गा, भोयण भायण तहेव वत्थङ्गा । चित्तरसा तुडियङ्गा, कुसुमङ्गा दीवियङ्गा य ॥ ११५ ॥
बहुरयणविणिम्माया, भवणदुमा अट्ठभूमिया दिबा । सयणासणसन्निहिया, तेएण निदाहरविसरिसा ॥ ११६ ॥
जोईदुमाण उवरिं, ससि-सूरा जत्थ वच्चमाणा वि । ताण पहावोवहया, निययं पि छविं विमुञ्चन्ति ॥ ११७ ॥

---

योजन विस्तृत है। (१०२) उसके भी मध्यमें नाभिस्थानमें आया हुआ पर्वत मन्दर कुल मिला कर एक लाख योजन ऊँचा और दस हजार योजन विस्तीर्ण है। (१०३) उसके दक्षिण और उत्तर भागमें सोने और सब प्रकारके उत्तम रत्नोंसे युक्त कुलपर्वत दोनों ओर लवणसागरको छूते हैं। (१०४) हिमवान्, महाहिमवान्, निषध, नील, रुक्मि और शिखरी इन छः पर्वतोंसे विभक्त सात ही क्षेत्र होते हैं। (१०५) भरत हैमवत, हरिक्षेत्र तथा महाविदेह, रम्यक, हैरण्यवत और उत्तरमें ऐरावत—ये सात क्षेत्र हैं। (१०६) पहली नदी गंगा और फिर सिन्धु, रोहिता और रोहिदंशा, हरि और हरिकान्ता, सीता और सीतोदा, नारी और नरकान्ता, रुप्यककूला और सुवर्णकूला तथा रक्ता और रक्तवती—ये महानदियाँ कही गई हैं। (१०७-८) बीस वक्षस्कार पर्वत, चौतीस राजधानियाँ और शाल्मलि एवं जम्बूवृक्षोंसे युक्त उत्तरकुरु और देवकुरु नामके क्षेत्र होते हैं। (१०९)

जम्बूद्वीप जितना है उससे चारगुना बड़ा धातकी खण्ड होता है और उससे भी दुगुने परिमाणका आधा पुष्करद्वीप होता है। (११०) पाँच पाँच ऐरावत और पाँच विदेह-कुल मिलाकर पन्द्रह कर्मभूमियाँ तथा तीस भोगभूमियाँ होती हैं। (१११) हैमवत, हरिवर्ष, उत्तरकुरु एवं देवकुरु, रम्यक और हैरण्यवत ये भोगभूमियाँ हैं। (११२)

युगलिकोंका आयुष्य, स्थिति, परिमाण तथा भोग जैसा होता है वह सब मैं संक्षेपसे कहता हूँ। तुम ध्यानसे सुनो। (११३) नानाविध रत्नोंसे युक्त भूमि कल्पवृक्षोंसे समृद्ध होती है। युगलिकोंके लिए बनाये गये निवास नित्य प्रकाशित और सुन्दर होते हैं। (११४) गृहांग, ज्योतिरंग, भूषणांग, भोजनांग, वस्त्रांग, चित्ररसांग, त्रुटितांग, कुसुमांग तथा दिव्यांग— ये दस प्रकारके कल्पवृक्ष होते हैं। (११५) वहाँ अनेक प्रकारके रत्नोंसे निर्मित आठ मंजिलवाले दिव्य भवनद्रुम होते हैं। शयनासनसे युक्त वे तेजमें निदाघकालीन सूर्यके सदृश होते हैं। (११६) ज्योतिर्द्रुमोंके ऊपर चन्द्र और सूर्य विद्यमान होने पर भी उन द्रुमोंके प्रभावसे तिरस्कृत होकर वे अपनी कान्ति छोड़ देते हैं। (११७) उत्तम हार, कटक, कुण्डल,

---

१. हवइ—मु०। २. हरी णई हवइ हरि—प्रत्य०। ३. निसुणेह एगमणा—मु०।

वरहार-कडय-कुण्डल-मउडालंकार-नेउराईणि । निययं पि भूसणाइं, आहरणदुमेसु जायन्ति ॥ ११८ ॥
अट्ठसयक्खज्जयजुओ, चउसट्ठी तह य वञ्जणवियप्पा । उप्पज्जइ आहारो, भोयणरुक्खेसु रसकलिओ ॥ ११९॥
भिङ्गार-थाल-वट्टय-कच्चोलय-वद्धमाणमाईणि । कञ्चण-रयणमयाइं, जायन्ति य भायणङ्गेसु ॥ १२० ॥
खोमय-दुगुल्ल-वालय-चीणंसुयपट्टमाइयाइं च । वत्थाइं बहुविहाइं, वत्थङ्गदुमा पणामेन्ति ॥ १२१ ॥
कायम्बरी पसन्ना, आसवजोगा तहेव णेगविहा । चित्तंगरसेसु सया, पाणयजोगा उ जायन्ति ॥ १२२ ॥
वीणा-तिसरिय-वेणू-सव्वीसयमाइया सरा विविहा । निययं सवणसुहयरा, तुडियङ्गदुमेसु जायन्ति ॥ १२३ ॥
वरबउल-तिलय-चम्पय-असोय-पुन्नाय-नायमाईणि । कुसुमाइं बहुविहाइं, कुसुमङ्गदुमा पणामेन्ति ॥ १२४ ॥
ससि-सूरसरिसतेया, निच्चं जगजगजगेन्तबहुविडवा । विविहा य दीवियङ्गा, नासन्ति तमन्धयारं ते ॥ १२५ ॥
एयारिसेसु भोगं, दुमेसु भुञ्जन्ति तत्थ मिहुणाइं । सबङ्गसुन्दराइं, वड्ढियनेहाणुरायाइं ॥ १२६ ॥
आउठिई हेमवए, पल्लं दो चेव होन्ति हरिवासे । देवकुरुम्मि य तिण्णि, एस कमो हवइ उत्तरओ ॥ १२७ ॥
दो चेव धणुसहस्सा, होइ पमाणं तु हेमवयवासे । चत्तारि य हरिवासे, छच्चेव हवन्ति कुरुवाए ॥ १२८ ॥
न य पत्थिवा न भिच्चा, न य खुज्जा नेय वामणा पङ्गू । न य मूया बहिरन्धा, न दुक्खिया नेव य दरिद्दा ॥ १२९ ॥
समचउरससंठाणा, वलि-पलियविवज्जिया य नीरोगा । चउसट्ठिलक्खणधरा, मणुया देवा इव सुरूवा ॥ १३० ॥
ताणं चिय महिलाओ, वियसियवरकमलपत्तनेत्ताओ । सबङ्गसुन्दरीओ, कोमुइससिवयणसोहाओ ॥ १३१ ॥
भुञ्जन्ति विसयसोक्खं, जं पुरिसा तत्थ भोगभूमीसु । कालं चिय अइदीहं, तं दाणफलं मुणेयवं ॥ १३२ ॥
दाणं पुण दुवियप्पं, सुपत्तदाणं अपत्तदाणं च । नायवं हवइ सया, नरेण इह बुद्धिमन्तेणं ॥ १३३ ॥

मुकुटालंकार तथा नूपुर आदि अलंकार आभरण द्रुमोंसे उत्पन्न होते हैं। (११८) एक सौ आठ खाद्योंसे युक्त तथा चौसठ प्रकारका व्यंजनवाला रसयुक्त आहार भोजन वृक्षोंसे पैदा होता है। (११९) झारी, थाली, कटोरी, प्याले, शराव आदि स्वर्ण एवं रत्नमय पात्र भाजनांगवृक्षोंसे उत्पन्न होते हैं। (१२०) क्षौम, दुकूल, बालके बने वस्त्र ( ऊनी वस्त्र ) चीनांशुक, पट्ट ( सनका कपड़ा ) आदि अनेक प्रकारके कपड़े वस्त्रांगद्रुम देते हैं। (१२१) कादम्बरी, प्रसन्ना तथा दूसरे अनेकविध आसवों एवं पेय पदार्थोंका लाभ चित्ररसांगोंसे होता है। (१२२) वीणा, त्रिसरिक ( तीन तारोंवाला वाद्य ), वंसी, सब्बीसक ( वाद्य-विशेष ) आदि श्रवणेन्द्रियके लिए सुखकर विविध वाद्य त्रुटितांगद्रुमोंसे पैदा होते हैं। (१२३) उत्तम बकुल, तिलक, चम्पक, अशोक, पुन्नाग, नाग आदि विविध पुष्प कुसुमांगद्रुम देते हैं। (१२४) चन्द्रमा और सूर्यके समान तेजवाले और विविध प्रकारके नित्य प्रकाशित होनेवाले दिव्यांग वृक्ष अन्धकारको दूर करते हैं। (१२५) सर्वांगसुन्दर और बढ़ते हुए स्नेहानुरागवाले युगल वहाँ ऐसे वृक्षके कारण भोगोंका उपभोग करते हैं। (१२६)

आयुकी स्थिति हैमवतमें एक पल्योपमकी, हरि वर्षमें दो पल्योपमकी तथा देवकुरुमें तीन सागरोपमकी होती है। उत्तरसे भी यही क्रम है। (१२७) हैमवत क्षेत्रमें दो हजार धनुष जितनी हरिवर्षमें चार हजार धनुष जितनी और देवकुरुमें छः हजार धनुष जितनी ऊँचाई होती है। (१२८) इन क्षेत्रोंमें न राजा होता है, न भृत्य; न कोई कुबड़ा, बौना, पंगु, मूक, बहिरा, अन्धा होता है और न कोई दुःखी-दरिद्र होता है। (१२९) यहाँके मनुष्य समचतुरस्र संस्थानवाले, झुर्रियों और सफेद बालोंसे रहित, नीरोग, चौसठ लक्षणोंको धारण करनेवाले और देवोंकी भाँति सुरूप होते हैं। (१३०) उनकी स्त्रियाँ खिले हुए उत्तम कमलदलके समान नेत्रोंवाली, सर्वांगसुन्दर और शरत्पूर्णिमाके चन्द्रमाके समान मुखकी शोभासे युक्त होती हैं। (१३१)

इन भोगभूमियोंमें लोग अतिदीर्घकाल पर्यन्त विषय-सुखका जो अनुभव करते हैं वह दानका फल है ऐसा जानो। (१३२) बुद्धिमान पुरुषको दो प्रकारका दान—सुपात्रदान और अपात्रदान सदा जानना चाहिए। (१३३) पाँच

१. ०णयाईया—क० मु०। २. ०इयाणं च—मु०। ३. ०रागेणं—प्रत्य०। ४. ०व य विवुदकुरुवाए—प्रत्य०। ५. ०या णिरोगा य। च०—प्रत्य०।

पञ्चमहव्वयकलिया, निच्चं सज्झाय-झाण-तवनिरया । धण-सयणविगयसङ्गा, ते पत्तं साहवो भणिया ॥ १३४ ॥
सद्धा-सत्ती-भत्ती-विन्नाणेणं हवेज्ज जं दिन्नं । साहूण गुणधराणं, तं दाणं बहुफलं भणियं ॥ १३५ ॥
तस्स पभावेण नरा, हेमवयाईसु चेव उववन्ना । भुञ्जन्ति विसयसोक्खं, वरतरुणीमज्झयारत्था ॥ १३६ ॥
संजमरहियाण पुणो, जं दिज्जइ राग-दोसकलुसाणं । तं न हु फलं पयच्छइ, धणियं विधिउज्जमन्ताणं ॥ १३७ ॥
एवं तु भोगभूमी, तुज्झं कहिया मए समासेणं । तह उज्जमेह संपइ, जेण निरुत्तेण पावेह ॥ १३८ ॥
अन्तरदीवा मणुया, अट्ठावीसाविहा उ सीहमुहा । उक्कोसेणं आउं, ताण य पलियट्ठमं भागं ॥ १३९ ॥
वन्तरसुराण उवरिं, पञ्चविहा जोइसा तओ देवा । चन्दा सूरा य गहा, नक्खत्ता तारया नेया ॥ १४० ॥
एए भमन्ति मेरुं, पयाहिणंता सहावतेयंसी । रइसागरोवगाढा, गयं पि कालं न याणन्ति ॥ १४१ ॥
जोइसियसुराणुवरिं, कप्पो नामेण हवइ सोहम्मो । तह य पुणो ईसाणो, सणंकुमारो य माहिन्दो ॥ १४२ ॥
बंभो कप्पो य तहा, लन्तयकप्पो य होइ नायव्वो । तह य महासुक्को वि य, तह अट्ठमओ सहस्सारो ॥ १४३ ॥
तत्तो य आणओ पाणओ य तह आरणो मुणेयव्वो । कप्पो अच्चुयनामो, उत्तमदेवाण आवासो ॥ १४४ ॥
कप्पाणं पुण उवरिं, नव गेवेज्जाइं मणभिरामाइं । ताण वि अणुद्दिसाइं, पुरओ आइच्चपमुहाइं ॥ १४५ ॥
विजयं च वेजयन्तं, जयन्तमवराइयं मणभिरामं । अहमिन्दवरविमाणं, सव्वट्ठं चेव नायव्वं ॥ १४६ ॥
तस्स वि य जोयणाइं, बारस गन्तूण उवरिमे भागे । इसिपब्भारा पुढवी, चिट्ठन्ति जहिं ठिया सिद्धा ॥ १४७ ॥
पणयालीसं लक्खा, जोयणसंखाएँ हवइ वित्थिण्णा । अट्ठेव य बाहल्ला, उत्ताणयछत्तसंठाणा ॥ १४८ ॥
एत्तो विमाणसंखा, कहेमि बत्तीससयसहस्साइं । सोहम्मे ईसाणे, अट्ठावीसं तु भणियाइं ॥ १४९ ॥

महाव्रतसे युक्त, स्वाध्याय ध्यान एवं तपमें निरन्तर निरत तथा धन एवं स्वजनोंके संगसे विरत जो साधु होते हैं वे पात्र कहे जाते हैं। (१३४) श्रद्धा, शक्ति, भक्ति और ज्ञानपूर्वक जो दान, गुण धारण करनेवाले साधुओंको दिया जाता है वह बहुत फलदायी कहा गया है। (१३५) उसके प्रभावसे हैमवत आदिमें उत्पन्न मनुष्य सुन्दर तरुणियोंके बीचमें रहकर विषयसुखका उपभोग करते हैं। (१३६) संयमरहित और राग-द्वेषसे कलुषित व्यक्तियोंको जो दान दिया जाता है वह बहुत विधिसे उद्यम करने पर भी फल नहीं देता। (१३७) इसतरह मैंने तुम्हें भोगभूमिके बारेमें संक्षेपसे कहा। अब तुम ऐसा उद्यम करो जिससे वह अवश्य ही प्राप्त हो। (१३८)

अन्तर्द्वीपोंमें रहनेवाले मनुष्य अट्ठाईस प्रकारके तथा सिंह जैसे मुखवाले होते हैं। उनकी उत्कृष्ट आयु पल्योपमका आठवाँ भाग होती है। (१३९) व्यन्तर देवोंके ऊपर चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र और तारे—ये पाँच प्रकारके ज्योतिष्क देव जानने चाहिए। (१४०) स्वभावसे तेजस्वी ये मेरुकी प्रदक्षिणा करते हुए घूमते हैं। प्रेम-सागरमें लीन ये बीते समयको भी नहीं जानते। (१४१)

ज्योतिष्क देवों के ऊपर सौधर्म नामका कल्प तथा ईशान, सनत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्मलोक, लान्तककल्प, महाशुक्र, आठवाँ सहस्रार, आनत, प्राणत, आरण और अच्युत नामके उत्तम देवोंके आवास रूप कल्प आये हैं। (१४२-४४) कल्पोंके ऊपर मनोहर नौ ग्रैवेयक आदि आए हैं। उनके भी—[3]अनुद्दिस (?) ऐसे पूर्वसे प्रारंभ करके आदित्य प्रमुख हैं। (१४५) उनसे भी ऊपर अहमिन्द्रोंके विजय, वैजयन्त, जयन्त, सुन्दर अपराजित तथा सुन्दर विमान सर्वार्थसिद्ध—ये पाँच अनुत्तर विमान जानो। (१४६) इससे भी बारह योजन ऊपरके भागमें जाने पर ईषत्प्राग्भार नामकी पृथ्वी आई है जहाँ सिद्ध ठहरते हैं। (१४७) वह पैंतालीस लाख योजन विस्तृत है। आठ योजन मोटी यह खोले हुए छत्रके आकारकी है। (१४८)

अब मैं विमानों की संख्या कहता हूँ। वे सौधर्ममें बत्तीस लाख और ईशानमें अट्ठाईस लाख कहे गये हैं। (१४९)

१. ०यं पि विउज्ज०—मु०। २. य अह—मु०। ३. इस शब्दका अर्थ अस्पष्ट है। आदित्यादि लोकान्तिक हैं और उनका स्थान ब्रह्मलोकमें है तत्त्वार्थ—४-२५-२६।

बारस सणंकुमारे, माहिन्दे चेव अट्ठ लक्खाइं । चत्तारि पुणो बम्मे, विमाणलक्खा तहिं होन्ति ॥ १५० ॥
पन्नासससहस्साइं, संखाए लन्तए विमाणाणं । तत्तो य महासुक्के, चत्तालीसं सहस्साइं ॥ १५१ ॥
छच्चेव सहस्स खलु, हवन्ति कप्पे तहा सहस्सारे । आणय-पाणयकप्पेसु होन्ति चत्तारि उ सयाइं ॥ १५२ ॥
तिण्णेव सया भणिया, आरणकप्पे तहऽच्चुए चेव । तिण्णि सया अट्ठारस, उवरिमगेवेज्जमाईसु ॥ १५३ ॥
पाइक्क-तुरय-रह-गय-गोविस-गन्धव्व-नट्टियन्ताइं । अणियाइं होन्ति एयाइं सत्त सक्कस्स दिव्वाइं ॥ १५४ ॥
वाउ हरि मायली वि य, तहेव एरावणो य दामिड्डी[1] । रिट्ठजस णीलंजस, एए अणियाण मयहरया ॥ १५५ ॥
तत्थ सुधम्मविमाणे, एरावणवाहणो उ वज्जधरो । इन्दो महाणुभावो, जुइमन्तो रिद्धिसंपन्नो ॥ १५६ ॥
चत्तारि लोगपाला, जम-वरुण-कुबेर-सोममाईया । सामाणियदेवाण वि, चउरासीइं सहस्साइं ॥ १५७ ॥
तत्थ सुधम्मसहाए, परिसाओ तिण्णि होन्ति देवाणं । समिया चन्दा जउणा, मणाभिरामा रयणचित्ता ॥ १५८ ॥
पउमा सिवा य सुलसा, अञ्जू सामा तहा विहा अयला । कालिन्दी भाणू वि य, सक्कस्स य अग्गमहिसीओ ॥ १५९ ॥
एक्केक्का वरजुवई, सोलसदेवीसहस्सपरिवारा । उत्तमरूवसिरीया, सक्कं[2] रामेन्ति गुणनिलया[3] ॥ १६० ॥
सो ताहि समं इन्दो, भुञ्जन्तो उत्तमं विसयसोक्खं । कालं गमेइ बहुयं, विसुद्धलेसो तिनाणीओ ॥ १६१ ॥
सो तस्स विउलतवपुण्णसंचओ संजमेण निप्फन्नो । न[4] चइज्जइ वण्णेउं, अवि वाससहस्सकोडीहिं ॥ १६२ ॥
एवं अन्ने वि सुरा, जहाणुरूवं सुहं अणुहवन्ता । अच्छन्ति विमाणगया, देविसहस्सेहिं परिकिण्णा ॥ १६३ ॥
एवं जह सोहम्मे, तह ईसाणाइएसु वि कमेणं । कप्पेसु होन्ति इन्दा, सलोगपाला सदेवीया ॥ १६४ ॥
दो सत्त दस य चोद्दस, सतरस अट्ठार वीस बावीसा । एक्कोत्तरपरिवड्डी, अहमिन्दाणं तु तेत्तीसं[5] ॥ १६५ ॥

---

सनत्कुमारमें बारह लाख, माहेन्द्रमें आठ लाख और ब्रह्मलोकमें चार लाख विमान होते हैं। (१५०) लान्तकमें विमानोंकी संख्या पचास हजार है। महाशुक्रमें चालीस हजार विमान हैं। (१५१) सहस्रार कल्पमें छः हजार ही विमान होते हैं। आनत एवं प्राणत कल्पोंमें चार सौ होते हैं। (१५२) आरण एवं अच्युतकल्पमें तीन सौ ही विमान कहे गये हैं। ऊपरके ग्रैवेयक आदिमें तीन सौ अठारह होते हैं। (१५३) पदाति सैनिक, अश्व, रथ, हाथी, वृषभ, गन्धर्व और नर्तक—ये सात दिव्य सैन्य इन्द्रके होते हैं। (१५४) वायु, हरि, मातलि, ऐरावत, दामर्धि, रिष्टयशा और नीलयशा—ये सेनाओंके नायक हैं। (१५५) वहाँ सुधर्मा नामक विमानमें रहा हुआ इन्द्र ऐरावतका वाहनवाला, वज्रको धारण करनेवाला उदात्तमना, द्युतिमान् तथा ऋद्धिसम्पन्न होता है। (१५६) उसके यम, वरुण, कुबेर और सोम ये चार लोकपाल तथा चौरासी हजार सामानिक देव होते हैं। (१५७) वहाँ देवोंकी सुधर्म नामक सभाकी मनोहर एवं रत्नोंसे शोभित शमिता चन्द्रा व यमुना नामकी तीन परिषद् होती हैं। (१५८) पद्मा, शिवा, सुलसा, अंजू, श्यामा, विभा, अचला, कालिन्दी और भानु—ये शक्रकी पटरानियाँ हैं। (१५९) उत्तम रूप और कान्ति से सम्पन्न और गुणोंके आवासरूप इन सुन्दर युवतियों में से एक-एकका परिवार सोलह हजार देवियोंका होता है। ये इन्द्र के साथ रमण करती हैं। (१६०) विशुद्ध लेश्या और तीन ज्ञानवाला वह इन्द्र इनके साथ उत्तम विषयसुख का अनुभव करता हुआ बहुत समय बिताता है। (१६१) उसके संयमसे निष्पन्न विपुल तप एवं पुण्यके संचयका वर्णन तो हजारों करोड़ वर्षोंमें भी नहीं किया जा सकता। (१६२) इसी प्रकार हजारों देवियोंसे घिरे हुए दूसरे भी देव यथानुरूप सुखका अनुभव करते हुए विमानोंमें रहते हैं। (१६३) जिसप्रकार सौधर्ममें उसीप्रकार अनुक्रमसे ईशान आदि कल्पोंमें भी लोकपाल एवं देवियोंसे युक्त इन्द्र होते हैं। (१६४) दो, सात, दस, चौदह, सत्रह, अठारह, बीस, बाईस और फिर एक एक की वृद्धि करते हुए अहमिन्द्रोंके तेत्तीस—इतने सागरोपम कल्पवासी देवोंकी उत्कृष्ट आयु होती है। मोहरहित अहमिन्द्रोंकी तो यह आयु नियत होती है, अर्थात्

---

१. दामिड्ढी—मु०। २. सक्का रामेइ—मु०। ३. गुणकलिया—प्रत्य०। ४. न वि नज्जइ व०—मु०। ५. तेत्तीसा—प्रत्य०।

एयाइं सागराइं, कप्पाईणं सुराण परमाउं । अहमिन्दाणं निययं, हवइ इमं मोहरहियाणं ॥ १६६ ॥
एयन्तरम्मि रामो, परिपुच्छइ साहवं कयपणामो । कम्मरहियाणं भयवं !, सिद्धाणं केरिसं सोक्खं ? ॥ १६७ ॥
तो भणइ मुणिवरिन्दो, सुणेहि को ताण वण्णिउं सोक्खं । तीरइ नरो नराहिव, तह वि य संखेवओ सुणसु ॥ १६८ ॥
मणुयाण जं तु सोक्खं, तं अहियं हवइ नरवरिन्दाणं । चक्कीण वि अहिययरं, नराण तह भोगभूमाणं ॥ १६९ ॥
वन्तरदेवाण तओ, अहियं तं जोइसाण देवाणं । तह भवणवासियाणं, गुणन्तरं कप्पवासीणं ॥ १७० ॥
गेवेज्जगाण तत्तो, अहियं तु अणुत्तराण देवाणं । सोक्खं अणन्तयं पुण, सिद्धाण सिवालयत्थाणं ॥ १७१ ॥
जं तिहुयणे समत्थे, सोक्खं सव्वाण सुरवरिन्दाणं । तं सिद्धाण न अग्घइ, कोडिसयसहस्सभागम्मि ॥ १७२ ॥
ते तत्थ अणन्तबला, अणन्तनाणी अणन्तदरिसी य । सिद्धा अणन्तसोक्खं, अणन्तकालं समणुहोन्ति ॥ १७३ ॥
संसारिणस्स जं पुण, जीवस्स सुहं तु फरिसमादीणं[1] । तं मोहहेउगं नियमयमेव दुक्खस्स आमूलं ॥ १७४ ॥
जीवा अभव्वरासी, कुधम्मधम्मेसु जइ वि तवचरणं । घोरं कुणन्ति मूढा, तह वि य सिद्धिं न पावेन्ति ॥ १७५ ॥
जिणसासणं पमोत्तुं, राहव ! इह अन्नसासणरयाणं । कम्मक्खओ न विज्जइ, धणियं पि समुज्जमन्ताणं ॥ १७६ ॥
जं अन्नाणतवस्सी, खवेइ भवसयसहस्सकोडीहिं । कम्मं तं तिहि गुत्तो, खवेइ नाणी मुहुत्तेणं ॥ १७७ ॥
भविया जिणवयणरया, जे नाण-चरित्त-दंसणसमग्गा । सुक्कज्झाणरईया, ते सिद्धिं जन्ति धुयकम्मा ॥ १७८ ॥
एवं सुणिऊण तओ, रहुत्तमो साहवं भणइ भयवं ! । साहेहि जेण सत्ता, संसाराओ पमुच्चन्ति ॥ १७९ ॥
एयन्तरे पवुत्तो, जिणधम्मं सयलभूसणो साहू । सम्मद्दंसणमूलं, अणेयतवनियमसंजुत्तं ॥ १८० ॥

उसमें । उत्कर्ष-अपकर्ष नहीं होता । (१६५-१६६) तब रामने हाथ जोड़कर साधुसे पूछा कि, हे भगवन् ! कर्मसे रहित सिद्धोंका सुख कैसा होता है ? (१६७) इस पर मुनिवरने कहा कि, हे राजन् ! उनके सुखका वर्णन कौन कर सकता है ? तथापि संक्षेपमें मैं कहता हूँ । (१६८) मनुष्योंको जो सुख होता है उससे अधिक राजाओंको होता है । उससे अधिक चक्रवर्तियों और भोगभूमिके मनुष्योंको होता है । (१६९) उससे अधिक व्यन्तर देवोंको, उससे अधिक ज्योतिष्क देवोंको, उससे अधिक भवनवासी देवोंको, उससे कई गुना अधिक कल्पवासियोंको सुख होता है । (१७०) उससे अधिक ग्रैवेयकोंको, उससे अधिक अनुत्तर विमानवासी देवोंको सुख होता है । शिवधाममें रहे हुए सिद्धोंका सुख उससे अनन्तगुना अधिक होता है । (१७१) समस्त त्रिभुवनमें सब देव एवं इन्द्रोंका मिलाकर जो सुख होता है वह सिद्धोंके हज़ार-करोड़वें भागके भी योग्य नहीं होता । (१७२) वहाँ जो अनन्त बलवाले, अनन्तज्ञानी और अनन्तदर्शी सिद्ध होते हैं वे अनन्त काल तक अनन्त सुखका अनुभव करते हैं । (१७३) संसारी जीवको जो स्पर्श आदिका सुख होता है वह मोहजन्य होता है, अतः अवश्य ही वह दुःखका मूल है । (१७४) अभव्यराशिके मूढ़ जीव कुधर्मको पैदा करनेवाले धर्मोंका पालन कर यदि घोर तपश्चरण करें तो भी सिद्धि प्राप्त नहीं कर सकते । (१७५)

हे राघव ! जिनशासनको छोड़कर अन्य शासनमें रत मनुष्य बहुत उद्यम करे तो भी उनके कर्मोंका क्षय नहीं होता । (१७६) अज्ञानी तपस्वी जिस कर्मको लाख-करोड़ भवोंमें खपाता है उस कर्मको मन-वचन-काय इन तीनोंका संयमन करनेवाला ज्ञानी मुहूर्तमें खपाता है । (१७७) जो भव्य जीव जिनोपदेशमें रत, ज्ञान, चारित्र और दर्शनसे युक्त तथा शुक्लध्यानमें लीन होते हैं वे कर्मोंका नाश करके मोक्षमें जाते हैं । (१७८)

ऐसा सुनकर रामने उन साधुसे कहा कि, भगवन् ! जिससे जीव संसारसे मुक्त होते हैं उसके बारेमें आप कहें । (१७९) तब सकलभूषण मुनि मूलमें सम्यग्दर्शनवाले तथा अनेक प्रकारके तप एवं नियमसे युक्त जिनधर्मके बारेमें कहने लगे । (१८०) जो जीवादि नौ पदार्थोंके ऊपर श्रद्धा रखता है और लौकिक देवोंसे रहित है वह सम्यग्दृष्टि कहा

१. ०मादीयं । तं—प्रत्य० ।

जो कुणइ सद्दहाणं, जीवाईयाण नवपयत्थाणं । लोइयसुरेसु[1] रहिओ, सम्मद्दिट्ठी उ सो भणिओ ॥ १८१ ॥
संकाइदोसरहिओ[2], कुणइ तवं सम्मदंसणोवायं[3] । इन्दियनिरुद्धपसरं[4], तं हवइ सया सुचारित्तं ॥ १८२ ॥
जत्थ अहिंसा सच्चं, अदत्तपरिवज्जणं च बम्भं च । दुविहपरिग्गहविरई, तं हवइ सया सुचारित्तं ॥ १८३ ॥
विणओ दया य दाणं, सीलं नाणं दमो तहा झाणं । कीरइ जं मोक्खट्ठे, तं हवइ सया सुचारित्तं ॥ १८४ ॥
जं एवगुणं राहव !, तं चारित्तं जिणेहिं परिकहियं । विवरीयं पुण लोए, तं अचरित्तं मुणेयव्वं ॥ १८५ ॥
चारित्तेण इमेणं, संजुत्तो दढधिई अणन्नमणो । पुरिसो दुक्खविमोक्खं, करेइ नत्थेत्थ संदेहो ॥ १८६ ॥
न दया दमो न सच्चं, न य इन्दियसंवरो न य समाही । न य नाणं न य झाणं, तत्थ उ धम्मो कओ हवइ ? ॥ १८७॥
हिंसालियचोरिक्का, इत्थिरई परिग्गहो जहिं धम्मो । न य सो हवइ पसत्थो, न य दुक्खविमोक्खणं कुणइ ॥ १८८॥
हिंसालियचोरिक्का, इत्थिरई परिग्गहो अविरई य । कीरइ धम्मनिमित्तं, नियमेण न होइ सो धम्मो ॥ १८९ ॥
दिक्खं घेत्तूण पुणो, छज्जीवनिकायमद्दणं कुणइ । धम्मच्छलेण मूढो, न य सो सिवसोग्गइं लहइ ॥ १९० ॥
वह-बन्ध-वेह-तालण-दाहण-छेयाइकम्मनिरयस्स[5] । कय-विक्कयकारिस्स उ, रन्धण-पयणाइसत्तस्स ॥ १९१ ॥
ण्हाणुव्वट्टण-चन्दण-मल्ला-ऽऽभरणाइभोगतिसियस्स । एवंविहस्स मोक्खो, न कयाइ वि हवइ लिंगिस्स ॥ १९२॥
मिच्छादंसणनिरओ, अन्नाणी कुणइ जइ वि तवचरणं । तह वि य किंकरदेवो, हवइ विसुद्धप्पओगेणं ॥ १९३॥
जो पुण सम्मद्दिट्ठी, मन्दुच्छाहो वि जिणमयाभिरओ । सत्तट्ठ भवे गन्तुं, सिज्झइ सो नत्थि संदेहो ॥ १९४ ॥
उच्छाहदढधिईओ, जो निययं सीलसंजमाउत्तो । दो तिण्णि भवे गन्तुं, सो लहइ सुहेण परलोयं ॥ १९५॥
कोइ पुण भवियसीहो, एक्कभवे भाविऊण सम्मत्तं । धीरो[6] कम्मविसोहिं, काऊण य लहइ निव्वाणं ॥ १९६ ॥

---

जाता है। (१८१) सम्यग्दर्शनरूप उपायसे युक्त जो मनुष्य शंका आदि दोषोंसे रहित हो तप करता है और इन्द्रियोंके प्रसारका निरोध करता है वह सदा सुचारित्री होता है। (१८२) जहाँ अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य तथा बाह्य एवं अभ्यन्तर दोनों प्रकारके परिग्रहसे विरति होती है वह सदा सुचारित्री होता है। (१८३) जो मोक्षके लिए विनय, दया, दान, शील, ज्ञान, दम तथा ध्यान करता है वह सदा सुचारित्री होता है। (१८४) हे राघव! ऐसा जो गुण होता है उसे जिनेश्वरोंने चारित्र कहा है। लोकमें इससे जो विपरीत होता है उसे अचारित्र समझना। (१८५) इस चारित्रसे युक्त, दृढ़मति और एकाग्र चित्तवाला जो पुरुष होता है वह दुःखका नाश करता है, इसमें सन्देह नहीं। (१८६) जहाँ न तो दया है, न दम, न सत्य, न इन्द्रियनिग्रह, न समाधि, न ज्ञान और न ध्यान, वहाँ धर्म कैसे हो सकता है? (१८७) हिंसा झूठ, चोरी, स्त्री-प्रेम और परिग्रह जहाँ धर्म होता है वह न तो प्रशस्त होता है और न दुःखका नाश करता है। (१८८) धर्मके निमित्तसे जो हिंसा, झूठ, चोरी, स्त्रीरति, परिग्रह और अविरति की जाती है वह अवश्यमेव धर्म नहीं है। (१८९) दीक्षा ग्रहण करके जो मूढ़ मनुष्य धर्मके बहाने छः जीवनिकायोंका मर्दन करता है वह मोक्ष जैसी सद्गति नहीं पाता। (१९०) वध, बन्ध, वेध, ताड़न, दाहन, छेदन आदि कर्ममें निरत, क्रय-विक्रय करनेवाला, राँधने-पकाने आदिमें आसक्त, स्नान, उबटन, चन्दन, पुष्प, आभरण आदि भोगोंमें तृषित—ऐसे लिंगधारी साधुका कभी मोक्ष नहीं होता। (१९१-१९२) मिथ्यादर्शनमें निरत अज्ञानी जीव यदि विशुद्ध प्रवृत्तिके साथ तपश्चरण करे तो भी वह किंकर-देव होता है। (१९३) यदि जिनमतमें अभिरत सम्यग्दृष्टि जीव मन्दोत्साही हो तब भी सात-आठ भवोंमें वह सिद्धि प्राप्त करता है, इसमें सन्देह नहीं। (१९४) उत्साह एवं दृढ़ मतिवाला जो व्यक्ति शील एवं संयमसे अवश्य युक्त होता है वह दो-तीन भवोंको बिताकर सुखसे परलोक (मोक्ष) प्राप्त करता है। (१९५) भव्यजनोंमें सिंह जैसा कोई धीर तो एक भवमें ही सम्यक्त्वकी भावनासे भावित और कर्मोंकी विशुद्धि

---

१. ०सुईसु र०—मु०। २. ०रहियं कु०—प्रत्य०। ३. ०सणो वीओ। इ०—मु०। ४. ०सरं तह इ०—प्रत्य०।
५. ०इकामनि०—प्रत्य०। ६. वीरो—प्रत्य०

लद्धूण वि जिणधम्मे, बोहिं स कुडुम्बकद्दमनिहुत्तो । इन्दियसुहसाउलओ, परिहिण्डइ सो वि संसारे ॥१९७॥
एत्तो कयञ्जलिउडो, परिपुच्छइ राहवो मुणिवरं तं । भयवं ! किं भविओ हं ? केण उवाएण मुच्चिस्सं ? ॥१९८॥
अन्तेउरेण समयं, पुहइं मुञ्चामि उदहिपरियन्तं । लच्छीहरस्स नेहं, एक्कं न य उज्झिउं सत्तो ॥ १९९ ॥
अइघणनेहजलाए, दुक्खावत्ताएँ विसयसरियाए । वुज्झन्तस्स महामुणि ! हत्थालम्बं महं देहि ॥ २०० ॥
भणिओ य मुणिवरेणं, राम ! इमं मुयसु सोयसंबन्धं । अवसेण भुञ्जियव्वा, बलदेवसिरी तुमे विउला ॥२०१॥
भोत्तूणं उत्तमसुहं, इह मणुयभवे सुरिन्दसमसरिसं । सामण्णसुद्धकरणो, केवलनाणं पि पाविहिसि ॥ २०२ ॥
[3]एयं केवलिभणियं, [4]सोउं हरिसाइओ य रोमञ्चइओ ।
जाओ सुविमलहियओ, वियसियसयवत्तलोयणो य पउमाभो ॥ २०३ ॥

॥ इइ पउमचरिए रामधम्मसवणविहाणं नाम दुरुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## १०३. रामपुव्वभव-सीयापव्वज्जाविहाणपव्वं

विज्जाहराण राया, विभीसणो सयलभूसणं नमिउं । पुच्छइ विम्हियहियओ, माहप्पं रामदेवस्स ॥ १ ॥
किं राहवेण सुकयं, भयवं ! समुवज्जियं परभवम्मि ? । जेणेह महारिद्धी, संपत्तो लक्खणसमग्गो ॥ २ ॥
पयस्स पिया सीया, दण्डारण्णे ठियस्स छिद्देणं । लङ्काहिवेण हरिया, केण व अणुबन्धजोगेणं ? ॥ ३ ॥

---

करके निर्वाण प्राप्त करता है । (१९६) जिन धर्ममें बोधि प्राप्त करके जो कुटुम्बरूपी कीचड़में निमग्न और इन्द्रियोंके सुखमें लीन रहता है वह भी संसारमें भटकता रहता है । (१९७)

तब रामने हाथ जोड़कर उन मुनिवरसे पूछा कि, हे भगवन् ! क्या मैं भव्य हूँ ? किस उपायसे मैं मुक्त हो सकूँगा ? (१९८) अन्तःपुरके साथ समुद्र पर्यन्त पृथ्वीका मैं परित्याग कर सकता हूँ, पर एक लक्ष्मणके प्रेमका त्याग करनेमें मैं समर्थ नहीं हूँ । (१९९) हे महामुनि ! अत्यन्त सघन स्नेहरूपी जलसे युक्त तथा दुःखरूपी भँवरोंवाली विषय नदीमें डूबते हुए मुझे आप हाथका सहारा दें । (२००) तब मुनिवरने कहा कि, हे राम ! इस शोकसम्बन्धका परित्याग करो । बलदेवके विपुल ऐश्वर्यका तुम्हें अवश्य भोग करना पड़ेगा । (२०१) इस मानवभवमें देवोंके इन्द्र सरीखे उत्तम सुखका उपभोग करके श्रामण्यके विशुद्ध आचारसे सम्पन्न तुम केवल ज्ञान भी प्राप्त करोगे । (२०२) केवली द्वारा कथित यह वृत्तांत सुनकर विकसित कमलके समान नेत्रोंवाले राम हर्षित, रोमांचित और विमल हृदयवाले हुए । (२०३)

॥ पद्मचरितमें रामके धर्म-श्रवणका विधान नामक एक सो दूसरा पर्व समाप्त हुआ ॥

## १०३. रामके पूर्वभव तथा सीताकी प्रव्रज्या

विद्याधरोंके राजा विभीषणने सकलभूषण मुनिको वन्दन करके हृदयमें विस्मित हो रामका माहात्म्य पूछा । (१) हे भगवन् ! रामने परभवमें कौनसा पुण्य उपार्जित किया था जिससे लक्ष्मणके साथ उन्होंने महती ऋद्धि पाई है ? (२) दण्डकारण्यमें स्थित इनकी प्रियाका किस पूर्वानुबन्धके योगसे रावणने छलपूर्वक अपहरण किया था ? (३) सर्व कलाओं

---

१. ०त्ताएँ नेहसरि०—मु० । २. भोत्तूण—मु० । ३. एवं—प्रत्य० । ४. सुणिउं—प्रत्य० ।

सयकलागमकुसलो वि राहवो कह पुणो गओ मोहं ?। परजुवइसिहिपयङ्गो, कह जाओ रक्खसाहिवई ? ॥ ४ ॥
विज्जाहराहिराया, दसाणणो अइबलो वि संगामे । कह लक्खणेण वहिओ ?, एयं [1]साहेहि मे भयवं ? ॥ ५ ॥
अह भणिउं आढत्तो, केवलनाणी इमाण अन्नभवे । वेरं आसि विहीसण !, रावण-लच्छीहराणं तु ॥ ६ ॥
इह जम्बुद्दीववरे, दाहिणभरहे तहेव खेमपुरे । नयदत्त णाम सिट्ठी, तस्स सुणन्दा हवइ भज्जा ॥ ७ ॥
पुत्तो से धणदत्तो, बीओ पुण तस्स हवइ वसुदत्तो । [4]विप्पो उ जन्नवक्को, ताण कुमाराण मित्तो सो ॥ ८ ॥
तत्थेव पुरे वणिओ, सायरदत्तो पिया य रयणाभा । तस्स सुओ गुणनामो, धूया पुण गुणमई नामं ॥ ९ ॥
सा अन्नया कयाई, सायरदत्तेण गुणमई कन्ना । जोव्वण-गुणाणुरूवा, दिन्ना धणदत्तनामस्स ॥ १० ॥
तत्थेव पुरे सेट्ठी, सिरिकन्तो नाम विस्सुओ लोए । सो मग्गइ तं कन्नं, जोव्वण-लायण्णपरिपुण्णं ॥ ११ ॥
धणदत्तस्सऽवहरिउं, सा कन्ना तीऍ अत्थलुद्धाए । रयणप्पभाऍ दिन्ना, गूढं सिरिकन्तसेट्ठिस्स ॥ १२ ॥
नाऊण जन्नवक्को, त गुणमइसन्तियं तु वित्तन्तं । साहेइ अपरिसेसं, सिग्घं वसुदत्तमित्तस्स ॥ १३ ॥
तं सोऊणं रुट्ठो, वसुदत्तो नीलवत्थपरिहाणो । वच्चइ असिवरहत्थो, रत्तिं जत्थऽच्छए सेट्ठी ॥ १४ ॥
दिट्ठो उज्जाणत्थो, सेट्ठी आयारिओ ठिओ समुहो । पहओ य असिवरेणं, तेण वि सो मारिओ सत्तू ॥ १५ ॥
एवं ते दो वि जणा, अन्नोन्नं पहणिऊण कालगया । जाया विञ्झाडवीए, कुरङ्गया पुव्वदुकएणं ॥ १६ ॥
भाइमरणाऽइदुहिओ, धणदत्तो दुज्जणेहिं तं कन्नं । पडिसिद्धो य घराओ, विणिग्गओ भमइ परदेसं ॥ १७ ॥
मिच्छत्तमोहियमई, सा कन्ना विहिवसेण मरिऊणं । तत्थुप्पन्ना हरिणी, जत्थ मया ते परिवसन्ति ॥ १८ ॥
तीए कएण ते पुण, कुरङ्गया घाइऊण अन्नोन्नं । घोराडवीऍ जाया, दाढी कम्माणुभावेणं ॥ १९ ॥
हत्थी य महिस-वसहा, पवङ्गमा दीविया पुणो हरिणा । घायन्ता अन्नोन्नं, दो वि रुरू चेव उप्पन्ना ॥ २० ॥

और आगमोंमें कुशल राम क्यों मोहवश हुए और रावण परस्त्री रूपी अग्निमें पतिंगा क्यों हुआ ? (४) विद्याधरोंका राजा दशानन अतिबली होने पर भी संग्राममें लक्ष्मण द्वारा क्यों मारा गया ? हे भगवन् ! आप मुझे यह कहें। (५) इस पर केवलज्ञानीने कहा कि, हे विभीषण ! इन रावण एवं लक्ष्मणका परभवमें वैर था। (६)

इस जम्बूद्वीपके दक्षिण-भरतक्षेत्रमें आये हुए क्षेमपुरमें नयदत्त नामका एक श्रेष्ठी रहता था। उसकी सुनन्दा नामकी भार्या थी। (७) उसका एक पुत्र धनदत्त और दूसरा वसुदत्त था। याज्ञवल्क्य विप्र उन कुमारोंका मित्र था। (८) उसी नगरमें वणिक् सागरदत्त और उसकी प्रिया रत्नप्रभा रहते थे। उसे गुणनामका एक पुत्र और गुणमती नामकी एक पुत्री थी। (९) बादमें कभी सागरदत्तने यौवनगुणके अनुरूप वह गुणमती कन्या धनदत्तको दी। (१०) उसी नगरमें लोकमें विश्रुत श्रीकान्त नामक एक सेठ रहता था। यौवन एवं लावण्यसे परिपूर्ण उस कन्याकी उसने मँगनी की। (११) धनदत्तके यहाँसे अपहरण करके अर्थलुब्ध रत्नप्रभाने वह कन्या गुप्तरूपसे श्रीकान्त सेठको दी। (१२) गुणमती सम्बन्धी वृत्तान्त जानकर याज्ञवल्क्यने शीघ्र ही वह सारा वृत्तांत मित्र वसुदत्तसे कहा। (१३) उसे सुन क्रुद्ध वसुदत्त काले कपड़े पहनकर और हाथमें तलवार लेकर रातके समय जहाँ सेठ था वहाँ गया। (१४) उसने उद्यानमें ठहरे हुए सेठको देखा। ललकारकर वह सामने खड़ा हुआ और तलवारसे प्रहार किया। उसने भी शत्रुको मारा। (१५) इस तरह एक-दूसरे पर प्रहार करके वे दोनों मर गये और पूर्वके पापसे विन्ध्याटवीमें हरिण हुए। (१६)

भाईके मरण आदिसे दुःखित धनदत्त, दुर्जनों द्वारा उस कन्याके रोके जाने पर, घरसे निकल पड़ा और परदेशमें घूमने लगा। (१७) मिथ्यात्वसे मोहित बुद्धिवाली वह कन्या मरकर भाग्यवश वहीं उत्पन्न हुई जहाँ वे हरिण रहते थे। (१८) हाथी, भैंसे, बैल, बन्दर तथा फिर हरिण—इस तरह अन्योन्यके घात करके वे रुरु (अनार्य मनुष्य) के रूपमें पैदा हुए। (२०)

१. साहेसि—प्रत्य०। २ अह भाणिउं पयत्तो—मु०। ३. ०दत्तो नाम भणी, त०—मु०। ४. विप्पो य जण्णवक्को होइ कु०—प्रत्य०। ५. अह अन्नया—प्रत्य०। ६. ०या। उप्पइया विंझाए—प्रत्य०।

सलिले थले य पुणरवि, पुव्वं दढबद्धवेरसंपण्णा । उप्पज्जन्ति मरन्ति य, घायन्ता चेव अन्नोन्नं ॥ २१ ॥
अह सो भाइविओगे, धणदत्तो वसुमई परिभमन्तो । तण्हाकिलामियङ्गो, रत्तिं समणासमं पत्तो ॥ २२ ॥
सो भणइ मुणिवरे ते, देह महं पाणियं सुतिसियस्स । सयलजगंजीवहिया, अहियं धम्मप्पिया तुब्भे ॥ २३ ॥
तं एक्को भणइ मुणी, संथावेन्तो य महुरवयणेहिं । अमयं पि न पायव्वं, भद्द ! तुमे किं पुणो सलिलं ॥ २४ ॥
मच्छी-कीड-पयङ्गा, केसा अन्नं पि जं असुज्झं तं । भुञ्जन्तएण रत्तिं, तं सव्वं भक्खियं नवरं ॥ २५ ॥
अत्थमिए दिवसयरे, जो भुञ्जइ मूढभावदोसेणं । सो चउगइवित्थिण्णं, संसारं भमइ पुणरुत्तं ॥ २६ ॥
लिङ्गी व अलिङ्गी वा, जो भुञ्जइ सव्वरीसु रसगिद्धो । सो न य सोग्गइगमणं, पावइ अचरित्तदोसेणं ॥ २७ ॥
जे सव्वरीसु पुरिसा, भुञ्जन्तिह सीलसंजमविहूणा । महु-मज्ज-मंसनिरया, ते जन्ति मया महानरयं ॥ २८ ॥
हीणकुलसंभवा वि हु, पुरिसा उच्छन्नदार-धण-सयणा । परपेसणाणुकारी, जे भुत्ता रयणिसमयम्मि ॥ २९ ॥
करचरणफुट्टकेसा, बीभच्छा दूहवा दरिद्दा य । तण-दारुजीविया ते, जेहि य भुत्तं वियालम्मि ॥ ३० ॥
जे पुण जिणवरधम्मं, घेत्तुं महु-मंस-मज्जविरइं च । न कुणन्ति राइभत्तं, ते हुन्ति सुरा महिड्ढीया ॥ ३१ ॥
ते तत्थ वरविमाणे, देवीसयपरिमिया विसयसोक्खं । भुंजन्ति दीहकालं, अच्छरसुग्गीयमाहप्पा ॥ ३२ ॥
चइऊण इंहायाया, नरवइवंसेसु खायकित्तीसु । उवभुञ्जिऊण सोक्खं, पुणरवि पावन्ति सुरसरिसं ॥ ३३ ॥
पुणरवि जिणवरधम्मे, बोहिं लहिऊण गहियवय-नियमा । काऊण तवमुयारं, पाविंति सिवालयं वीरा ॥ ३४ ॥
अइआउरेण वि तुमे, भद्द ! वियाले न चेव भोत्तव्वं । मंसं पि वज्जियव्वं, आमूलं सव्वदुक्खाणं ॥ ३५ ॥

मजबूतीसे बाँधे हुए वैर-संपन्न होकर वे जलमें और स्थलमें पुनः पुनः उत्पन्न होते थे और एक-दूसरेका घात करते हुए मरते थे। (२१)

उधर भाई के वियोगमें पृथ्वी पर परिभ्रमण करता हुआ वह धनदत्त तृष्णासे क्लान्त शरीरवाला होकर रातके समय श्रमणोंके आश्रममें जा पहुँचा। (२२) उसने उन मुनिवरोंसे कहा कि आप समग्र जगत्के जीवोंके हितकारी और धर्मप्रिय हैं। खूब प्यासे मुझको आप जल दें। (२३) मधुर वचनोंसे शान्त करते हुए एक मुनिने उसे कहा कि, हे भद्र ! रातके समय अमृत भी नहीं पिलाना चाहिए, फिर पानी की तो क्या बात ? (२४) मक्खी, कीड़े, पतिंगे, बाल तथा दूसरा भी जो दिखाई नहीं देता वह सब रातमें भोजन करनेवाले मनुष्यने अवश्य ही खाया है। (२५) सूर्यके अस्त होने पर जो मूर्खतावश खाता है वह चारों गतियोंमें फैले हुए संसारमें बारम्बार भटकता है। (२६) लिंगी या अलिंगी जो रसमें गृद्ध हो रातके समय खाता है वह अचारित्रके दोषके कारण सद्गतिमें नहीं जाता। (२७) शील एवं संयमसे हीन तथा मधु, मद्य एवं मांसमें निरत जो पुरुष इसलोकमें रातके समय भोजन करते हैं वे मरकर महानरकमें जाते हैं। (२८) जो मनुष्य रातके समय खाते हैं वे हीन कुलमें उत्पन्न होने पर भी पत्नी, धन एवं स्वजनोंसे रहित हो दूसरेकी नौकरी करते हैं। (२९) जो असमयमें खाते हैं वे टूटे हुए हाथ-पैर और बालों वाले, बीभत्स, कुरूप, दरिद्र एवं घास-लकड़ी पर जीवन गुजारनेवाले होते हैं। (३०) और जो जिनवरके धर्मको ग्रहणकर मधु, मांस और मद्यसे विरत होते हैं तथा रात्रिभोजन नहीं करते वे भारी ऋद्धिवाले देव होते हैं। (३१) अप्सराओं द्वारा जिनका माहात्म्य गाया जाता है ऐसे वे वहाँ उत्तम विमानमें सैकड़ों देवियोंसे घिरकर दीर्घकाल पर्यन्त विषयसुखका उपभोग करते हैं। (३२) वहाँसे च्युत होकर यहाँ आये हुए वे ख्यातकीर्ति वाले राजकुलोंमें उत्पन्न होकर पुनः देवसदृश सुखका उपभोग करते हैं। (३३) पुनः जिनवरके धर्ममें बोधि प्राप्त करके व्रत नियमोंको धारण करनेवाले वे वीर उदार तप करके मोक्ष प्राप्त करते हैं। (३४) हे भद्र ! अत्यन्त आतुर होने पर भी तुम्हें असमयमें नहीं खाना चाहिए और सब दुःखोंके मूल रूप मांसका भी त्याग करना चाहिए। (३५)

१. ०रसंबद्धा। उ०—मु०। २. ०गजीवहियया—प्रत्य०। ३. इहं आया—प्रत्य०। ४. धीरा—प्रत्य०।

तं साहवस्स वयणं, सुणिऊणं सावओ तओ जाओ । कालगओ उववन्नो, सोहम्मे सिरिधरो देवो ॥ ३६ ॥
सो हार-कडय-कुण्डल-मउडालंकारभूसियसरीरो । सुरगणियामज्झगओ, भुञ्जइ भोगे सुरिन्दो व ॥ ३७ ॥
अह सो चुओ समाणो, महापुरे धारिणीएँ मेरूणं । सेट्ठीण तओ जाओ, जियपउमरुइ त्ति नामेणं ॥ ३८ ॥
तस्स पुरस्साहिवई, छत्तच्छाउ त्ति नाम नरवसभो । भज्जा से सिरिकन्ता, सिरि व सा रूवसारेणं ॥ ३९ ॥
अह अन्नया कयाई, गोट्ठं गच्छन्तएण जरवसभो । दिट्ठो पउमरुईणं, निच्चेट्ठो महियलत्थो सो ॥ ४० ॥
अह सो तुरङ्गमाओ, ओयरिउं तस्स देइ कारुणिओ । पञ्चनमोक्कारमिणं, मुयइ सरीरं तओ जीवो ॥ ४१ ॥
सो तस्स पहावेणं, सिरिकन्ताए य कुच्छिसंभूओ । छत्तच्छायस्स सुओ, वसहो वसहद्धओ नामं ॥ ४२ ॥
अह सो कुमारलीलं, अणुहवमाणो गओ तमुद्देसं । जत्थ मओ जरवसभो, जाओ जाईसरो ताहे ॥ ४३ ॥
सी-उण्ह-छुहा-तण्हा-बन्धण-वहणाइयं वसहदुक्खं । सुमरइ तं च कुमारो, पञ्चनमोक्कारदायारं ॥ ४४ ॥
उप्पन्नबोहिलाभो, कारावेऊण जिणहरं तुङ्गं । ठावेइ तत्थ बालो, नियंअणुहुयचित्तियं पडयं ॥ ४५ ॥
भणइ य नियमणुस्सा, इमस्स चित्तस्स जो उ परमत्थं । जाणिहिइ निच्छएणं, तं मज्झ कहिज्जह तुरन्ता ॥ ४६ ॥
अह वन्दणाहिलासी, पउमरुई तं जिणालयं पत्तो । अभिवन्दिऊण पेच्छइ, तं चित्तपडं विविहवण्णं ॥ ४७ ॥
जाव य निबद्धदिट्ठी, तं पउमरुई निएइ चित्तपडं । ताव पुरिसेहि गन्तुं, सिट्ठं चिय रायपुत्तस्स ॥ ४८ ॥
सो मत्तगयारूढो, तं जिणभवणं गओ महिड्ढीओ । ओयरिय गयवराओ, पउमरुइं पणमइ पहट्ठो ॥ ४९ ॥
चलणेसु निवडमाणं, रायसुयं वारिऊण पउमरुई । साहेइ निरवसेसं, तं गोदुक्खं बहुकिलेसं ॥ ५० ॥
तो भणइ रायपुत्तो, सो हं वसहो तुह प्पसाएणं । जाओ नरवइपुत्तो, पत्तो य महागुणं रज्जं ॥ ५१ ॥

---

साधुका यह कथन सुनकर वह श्रावक हुआ और मरने पर सौधर्म देवलोकमें कान्तिधारी देव हुआ । (३६) हार, कटक, कुण्डल, मुकुट और अलंकारोंसे विभूषित शरीरवाला वह देव-गणिकाओंके बीच रहकर इन्द्रकी भाँति भोगोंका उपभोग करने लगा । (३७) वहाँसे च्युत होने पर वह महापुरमें मेरु सेठकी धारणी पत्नीसे जिनपद्मरुचिके नामसे उत्पन्न हुआ । (३८) उस नगरका स्वामी छत्रच्छाय नामक राजा था । उसकी रूपमें लक्ष्मीके समान श्रीकान्ता नामकी भार्या थी । (३९) एक दिन गोशालाकी ओर जाते हुए पद्मरुचिने जमीन पर बैठे हुए एक बूढ़े बैल को देखा । (४०) घोड़े परसे नीचे उतर कर कारुणिक उसने उसे पंच-नमस्कार मंत्र दिया । तब उसके जीवने शरीर छोड़ा । (४१) उसके प्रभावसे वह बैल छत्रच्छायका श्रीकान्ताकी कोखसे उत्पन्न वृषभध्वज नामका पुत्र हुआ । (४२)

कुमारकी लीलाका अनुभव करता हुआ वह उस स्थान पर गया जहाँ बूढ़ा बैल मर गया था । तब उसे जातिस्मरण ज्ञान हुआ । (४३) उसने शीत, उष्ण, क्षुधा, पिपासा, बन्धन, वध आदि बैलके दुःखको तथा उस पंचनमस्कारके देनेवालेको याद किया (४४) सम्यग्ज्ञान प्राप्त किये हुए बालकने एक ऊँचा जिनमन्दिर बनवाया और उसमें अपने अनुभूतसे चित्रित एक पट स्थापित किया । (४५) और अपने आदमियोंसे कहा कि, जो इस चित्रका परमार्थ निश्चयपूर्वक जानता हो उसके बारेमें मुझे फौरन आकर कहो । (४६)

एकदिन वन्दनकी इच्छावाला पद्मरुचि उस जिनालयमें आया । वन्दन करके विविध वर्णोंसे युक्त उस चित्रपटको उसने देखा । (४७) जब आँखें गाड़कर पद्मरुचि उस चित्रपटको देखने लगा तब आदमियोंने जाकर राजपुत्रसे कहा । (४८) मत्त हाथी पर आरुढ़ वह बड़े भारी ऐश्वर्यके साथ उस जिनमन्दिरमें गया । आनन्दमें आये हुए उसने हाथी परसे उतरकर पद्मरुचिको प्रणाम किया । (४९) पैरोंमें गिरते हुए राजकुमारको रोककर पद्मरुचिने अत्यन्त पीड़ासे युक्त उस बैलके दुःखके बारेमें सब कुछ कहा । (५०) तब राजकुमारने कहा कि मैं वह बैल हूँ । आपके अनुग्रहसे राजाका पुत्र हुआ हूँ और

---

१. सिट्ठीतणओ जाओ—प्रत्य० । २. ओयरियं त०—प्रत्य० । ३. नियमयभवचित्तियं—मु० ।

तं चिय न कुणइ माया, नेय पिया [1]नेव बन्धवा सव्वे। जं कुणइ सुप्पसन्नो, समाहिमरणस्स दायारो ॥५२॥
अह भणइ तं कुमारो, भुञ्जसु रज्जं इमं निरवसेसं। पउमरुइ! निच्छएणं, मज्झ वि आणं तुमं देन्तो ॥५३॥
एवं ते दो वि जणा, परमिड्ढिजुया सुसावया जाया। देवगुरुपूयणरया, उत्तमसम्मत्तदढभावा ॥ ५४ ॥
वसहद्धओ कयाई, समाहिबहुलं च पाविउं मरणं। उववन्नो ईसाणे, देवो दिव्वेण रूवेणं ॥ ५५ ॥
पउमरुई वि समाहीमरणं लद्धूण सुचरियगुणेणं। तत्थेव[2] य ईसाणे, महिड्ढिओ सुरवरो जाओ ॥ ५६ ॥
तं अमरपवरसोक्खं, भोत्तूण चिरं तओ चुयसमाणो। मेरुस्स अवरभाए, वेयड्ढे पव्वए रम्मे ॥ ५७ ॥
नयरे नन्दावत्ते, कणयाभाकुच्छिसंभवो जाओ। नन्दीसरस्स पुत्तो, नयणाणन्दो त्ति नामेणं ॥ ५८ ॥
भोत्तूण[3] खेयरिड्ढिं, पव्वज्जमुवागओ य निग्गन्थो। चरिय तवं कालगओ, माहिन्दे सुरवरो जाओ ॥ ५९ ॥
पञ्चिन्दियाभिरामे, तत्थ वि भोगे कमेण भोत्तूणं। चइओ खेमपुरीए, पुव्वविदेहे सुरम्माए ॥ ६० ॥
सो विउलवाहणसुओ, जाओ पउमावईऍ देवीए। सिरिचन्दो त्ति कुमारो, जोव्वण-लायण्ण-गुणपुण्णो ॥ ६१ ॥
कन्ताहिं परिमिओ सो, भुञ्जन्तो उत्तमं विसयसोक्खं। न य जाणइ वच्चन्तं, कालं दोगुन्दुओ चेव ॥ ६२ ॥
अह अन्नया मुणिन्दो, समाहिगुत्तो ससङ्घपरिवारो। पुहइं च विहरमाणो, तं चेव [4]पुरिं समणुपत्तो ॥ ६३ ॥
सोऊण मुणिवरं तं, उज्जाणे आगयं पुहइवालो। वच्चइ तस्स सयासं, नरवइचक्केण समसहिओ ॥ ६४ ॥
दट्ठूण साहवं तं, अवइण्णो गयवराओ सिरिचन्दो। पणमइ पहट्ठमणसो, समाहिगुत्तं सपरिवारो ॥ ६५ ॥
कयसंथवो निविट्ठो, दिन्नासीसो समं नरिन्देहिं। राया पुच्छइ धम्मं, कहेइ साहू वि संखेवं ॥ ६६ ॥
जीवो अणाइकालं, हिण्डन्तो बहुविहासु जोणीसु। दुक्खेहिं माणुसत्तं, पावइ कम्माणुभावेणं ॥ ६७ ॥

---

अति समृद्ध राज्य मैंने पाया है। (५१) न तो माता, न पिता और न सब बन्धुजन वह कर सकते हैं जो सुप्रसन्न और समाधिमरणका दाता कर सकता है। (५२)

कुमारने उससे कहा कि, हे पद्मरुचि! मुझे भी आज्ञा देते हुए आप इस समस्त राज्यका उपभोग करो। (५३) इस तरह वे दोनों व्यक्ति देव एवं गुरुके पूजनमें रत, सम्यक्त्वसे युक्त उत्तम दृढ़ भाववाले तथा उत्कृष्ट ऋद्धिवाले सुश्रावक हुए। (५४) कभी समाधिसे युक्त मरण पाकर वृषभध्वज ईशान देवलोकमें दिव्य रूपसे सम्पन्न देव हुआ। (५५) पद्मरुचि भी समाधिमरण पाकर सदाचारके प्रभावसे उसी ईशान देवलोकमें बड़ी भारी ऋद्धिवाला देव हुआ। (५६) देवोंके उस उत्तम सुखका चिरकाल तक उपभोग करनेके बाद च्युत होनेपर वह मेरुके पश्चिम भागमें आये हुए सुन्दर वैताढ्य पर्वतके ऊपर नन्द्यावर्त नगरमें नन्दीश्वरकी कनकाभाकी कुक्षिसे उत्पन्न नयनानन्द नामका पुत्र हुआ। (५७-५८) विद्याधरकी ऋद्धिका उपभोग करके निर्ग्रन्थ उसने प्रव्रज्या ली। तप करके मरने पर वह माहेन्द्र लोकमें उत्तम देव हुआ। (५९) वहाँ पाचों इन्द्रियोंके लिए सुखकर भोगोंका उपभोग करके च्युत होनेपर वह पूर्व विदेहमें आई हुई सुरम्य क्षेमपुरीमें विमल वाहनकी पद्मावती देवीसे श्रीचन्द्र कुमार नामके यौवन एवं लावण्य गुणोंसे पूर्ण पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। (६०-६१) पत्नियोंसे घिरा हुआ वह दोगुन्दक देवकी भाँति उत्तम विषयसुखका उपभोग करता हुआ समय कैसे बीतता है यह नहीं जानता था। (६२)

एक दिन पृथ्वी पर विहार करते हुए समाधिगुप्त नामके मुनिवर संघ और परिवारके साथ उसी पुरीमें पधारे। (६३) उद्यानमें आये हुए उन मुनिवरके बारेमें सुनकर राजसमूहके साथ राजा उनके पास गया। (६४) उस साधुको देखकर श्रीचन्द्र हाथी परसे नीचे उतरा और मनमें प्रसन्न हो परिवारके साथ समाधिगुप्त मुनिको प्रणाम किया। (६५) स्तुति करके वह बैठा। नरेन्द्रोंके साथ आशीर्वाद दिये गये राजाने धर्मके बारेमें पूछा। साधुने संक्षेपसे कहा कि—

अनादि कालसे नानाविध योनियोंमें परिभ्रमण करता हुआ जीव कर्मके फलस्वरूप मुश्किलसे मनुष्य जन्म प्राप्त करता है। (६६-६७) मानव जन्म प्राप्त करके भी विषयसुखकी पीड़ासे लोलुप मूर्ख मनुष्य अपनी स्त्रीके स्नेहसे नाचता हुआ

---

१. नेय व०—प्रत्य०। २. ०न उ ई०—मु०। ३. ०ण खयरमिद्धिं—मु०। ४. ०यसपडिपुण्णो—प्रत्य०। ५. पुरं स०—मु०।

पत्तो वि माणुसत्तं, विसयसुहासायलोलुओ मूढो । सकलत्तनेहनडिओ, न कुणइ जिणदेसियं धम्मं ॥ ६८ ॥
इन्दधणु-फेण-बुब्बुय-संझासरिसोवमे मणुयजम्मे । जो न कुणइ जिणधम्मं, सो हु मओ वच्चए नरयं ॥ ६९ ॥
होइ महावेयणियं, नरए हण-दहण-छिन्दणाईयं । जीवस्स सुइरकालं, निमिसं पि अलद्धसुहसायं ॥ ७० ॥
तिरियाण दमण-बन्धण-ताडण-तण्हा-छुहाइयं दुक्खं । उप्पज्जइ मणुयाण वि, बहुरोगविओगसोगकयं ॥ ७१ ॥
मोत्तूण वि सुरलोए, विसयसुहं उत्तमं चवणकाले । अणुहवइ महादुक्खं, जीवो संसारवासत्थो ॥ ७२ ॥
जह इन्धणेसु अग्गी, न य तिप्पइ न य जलेसु वि समुद्दो । तह जीवो न य तिप्पइ, विउलेसु वि कामभोगेसु॥ ७३ ॥
जो पवरसुरसुहेसु वि, न य तित्तिं उवगओ खलो जीवो । सो कह तिप्पइ इण्हिं, माणुसभोगेसु तुच्छेसु ॥ ७४ ॥
तम्हा नाऊण इमं, [1]सुमिणसमं अद्धुवं चलं जीयं । नरवइ ! करेहि धम्मं, जिणविहियं दुक्खमोक्खट्ठे ॥ ७५ ॥
सायार-निरायारं, धम्मं जिणदेसियं विउपसत्थं । सायारं गिहवासी, कुणन्ति साहू निरायारं ॥ ७६ ॥
हिंसा-ऽलिय-चोरिक्का-परदार-परिग्गहस्स य नियत्ती । एयाइं सावयाणं, अणुवयाइं तु भणियाइं ॥ ७७ ॥
एयाइं चेव पुणो, महव्वयाइं हवन्ति समणाणं । बहुपज्जयाइं नरवइ !, संसारसमुद्दतरणाइं ॥ ७८ ॥
सावयधम्मं काऊण निच्छिओ लहइ सुरवरमहिड्ढिं । समणो पुण घोरतवो, पावइ सिद्धिं न संदेहो ॥ ७९ ॥
दुविहो वि तुज्झ सिट्ठो, धम्मो अणुओ तहेव उक्कोसो । एयाणं एक्कयरं, गेण्हसु य ससत्तिजोगेणं ॥ ८० ॥
तं मुणिवरस्स वयणं, सिरिचन्दो निसुणिऊण परितुट्ठो । तो देइ नियरज्जं, सुयस्स धिइकन्तनामस्स ॥ ८१ ॥
मोत्तूण पणइणिजणं, रुयमाणं महुरमञ्जुलपलावं । सिरिचन्दो पव्वइओ, पासम्मि समाहिगुत्तस्स ॥ ८२ ॥
उत्तमवयसंजुत्तो, तिजोगधारी विसुद्धसम्मत्तो । चारित्त-नाण-दंसण-तव-नियमविभूसियसरीरो ॥ ८३ ॥

जिनेश्वरप्रोक्त धर्मका आचरण नहीं करता। (६८) इन्द्रधनुष, फेन, बुद्बुद और सन्ध्या तुल्य क्षणिक मानवजन्ममें जो जिनधर्मका पालन नहीं करता वह मरकर नरकमें जाता है। (६९) नरकमें निमिष भरके लिए सुख शान्ति प्राप्त न करके सुचिर काल पर्यन्त जीवको वध दहन, छेदन आदि अत्यन्त दुःख झेलना पड़ता है। (७०) तिर्यंचोंको दमन, बन्धन, ताड़न, तृषा, क्षुधा आदि दुःख होता है। मनुष्योंको भी अनेक प्रकारके रोग, वियोग एवं शोकजन्य दुःख उत्पन्न होते हैं। (७१) देवलोकमें उत्तम विषयसुखका उपभोग करके च्यवनके समय संसारमें रहा हुआ जीव महादुःख अनुभव करता है। (७२) जिस तरह ईंधनसे आग और जलसे समुद्र तृप्त नहीं होता उसी तरह विपुल कामभोगोंसे भी जीव तृप्त नहीं होता। (७३) जो दुष्ट जीवके उत्तम सुखोंसे तृप्त न हुआ वह यहाँ तुच्छ मानवभोगोंसे कैसे तृप्त हो सकता है? (७४) अतएव हे राजन्! स्वप्नसदृश, क्षणिक एवं चंचल इस जीवनको जानकर दुःखके विनाशके लिए जिनविहित धर्मका आचरण करो। (७५)

विद्वानों द्वारा प्रशंसित जिन-प्रोक्त धर्म सागार और अनगारके भेदसे दो प्रकारका है। गृहस्थ सागारधर्मका और साधु अनगारधर्मका पालन करते हैं। (७६) हिंसा, झूठ, चोरी, परदार एवं परिग्रहसे निवृत्ति—ये श्रावकोंके अणुव्रत कहे गये हैं। (७७) हे नरपति! अनेक भेदोंवाले तथा संसार-समुद्रसे पार उतारनेवाले ये ही श्रमणोंके महाव्रत होते हैं। (७८) श्रावकधर्मका पालन करके मनुष्य अवश्य ही देवोंकी महती ऋद्धि प्राप्त करता है और घोर तप करनेवाला श्रमण मोक्ष पाता है, इसमें सन्देह नहीं। (७९) मैंने तुम्हें अणु और उत्कृष्ट दो प्रकारका धर्म कहा। अपनी शक्तिके अनुसार इनमेंसे कोई एक तुम ग्रहण करो। (८०)

मुनिवरका ऐसा उपदेश सुनकर अत्यन्त हर्षित श्रीचन्द्रने अपना राज्य धृतिकान्त नामक पुत्रको दे दिया। (८१) रोती और मधुर मंजुल प्रलाप करती युवतियोंका त्याग करके श्रीचन्द्रने समाधिगुप्त मुनिके पास दीक्षा ली। (८२) उत्तम व्रतसे युक्त, मन-वचन-कायाके निग्रहरूप तीन प्रकारके योगको धारण करनेवाला, चारित्र, ज्ञान, दर्शन, तप एवं नियमसे

[1] सुविण०—प्रत्य०।

सज्झाय-झाणनिरओ, जिइन्दिओ समिइ-गुत्तिसंजुत्तो । सत्तभयविप्पमुक्को, सए वि देहे निरवयक्खो ॥ ८४ ॥
छट्ठ-ऽट्ठमाइएहिं, जेमन्तो मासखमणजोगेहिं । विहरइ मुणी महप्पा, कुणमाणो जज्जरं कम्मं ॥ ८५ ॥
एवं भावियकरणो, सिरिचन्दो दढसमाहिसंजुत्तो । कालगओ उववन्नो, इन्दो सो बम्भलोगम्मि ॥ ८६ ॥
तत्थ विमाणे परमे, चूडामणिमउडकुण्डलाभरणो । [1]सिरि-कित्तिलच्छिनिलओ, निदाहरविसन्निभसरीरो ॥ ८७ ॥
मणनयणहारिणीहिं, देवीहिं परिमिओ महिड्ढीओ । भुञ्जइ विसयसुहं सो, सुराहिवो बम्भलोगत्थो ॥ ८८ ॥
एवं सो धणदत्तो, तुज्झ बिहीसण[2] ! कमेण परिकहिओ । संपइ साहेमि फुडं, पगयं वसुदत्तसेट्ठीणं ॥ ८९ ॥
नयरे मिणालकुण्डे, परिवसइ नराहिवो विजयसेणो । नामेण रयणचूला, तस्स गुणालंकिया भज्जा ॥ ९० ॥
पुत्तो य वज्जकंचू, तस्स वि महिला पिया उ हेमवई । तीए सो सिरिकन्तो, जाओ पुत्तो अह सयंभू ॥९१॥
जिणसासणाणुरत्तो, पुरोहिओ[3] तस्स होइ सिरिभूई । तस्स वि गुणाणुरूवा, सरस्सई नाम वरमहिला ॥ ९२ ॥
जा आसि गुणमई सा, भमिउं नाणाविहासु जोणीसु । इत्थी सकम्मनडिया, उप्पन्ना गयवहू रण्णे ॥ ९३ ॥
मन्दाइणीएँ पङ्के, तीएँ निमग्गाए जीयसेसाए । अह देइ कण्णजावं, तरङ्गवेगो गयणगामी ॥ ९४ ॥
तत्तो सा कालगया, सरस्सईकुच्छिसंभवा जाया । वेगवई वरकन्ना, दुहिया सिरिभूइविप्पस्स ॥ ९५ ॥
अह सा कयाइ गेहे, साहुं भिक्खागयं उवहसन्ती । पियरेण वारिया निच्छएण तो साविया जाया ॥ ९६ ॥
अइरूविणीएँ तीएँ, कएण उक्कण्ठिया पुहइपाला । जाया मयणावत्था, सबे वि सयंभुमादीया ॥ ९७ ॥
जइ वि य कुबेरसरिसो, मिच्छादिट्ठी नरो हवइ लोए । तह वि य तस्स कुमारी, न देमि तो भणइ सिरिभूई ॥९८॥

---

विभूषित शरीरवाला, स्वाध्याय व ध्यानमें निरत, जितेन्द्रिय, समिति और गुप्तिसे युक्त, इहलोकभय, परलोकभय आदि सात भयसे मुक्त, अपनी देहमें भी अनासक्त, बेले, तेले आदि तथा मासक्षमण (लगातार एक महीनेका उपवास) के योगके बाद भोजन करनेवाला वह महात्मा मुनि कर्मको जर्जरित करता हुआ विहार करने लगा। (८३-८५) इस तरह शुद्ध आचारवाला तथा दृढ़ समाधिसे युक्त श्रीचन्द्र मरकर ब्रह्मलोकमें इन्द्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। (८६) उस उत्तम विमानमें चूड़ामणि, कुण्डल एवं आभरणोंसे सम्पन्न, श्री, कीर्ति एवं लक्ष्मीका धामरूप, ग्रीष्मकालीन सूर्यके जैसा शरीरवाला वह ब्रह्मलोकस्थ महर्द्धिक इन्द्र मन और आँखोंको आनन्द देनेवाली देवियोंसे घिरकर विषयसुखका अनुभव करता था। (८७-८८)

हे विभीषण! इस तरह धनदत्तके बारेमें मैंने क्रमशः तुमसे कहा। अब मैं वासुदेव श्रेष्ठीका वृत्तान्त स्फुट रूपसे कहता हूँ। (८९) मृणालकुण्ड नगरमें विजयसेन राजा रहता था। गुणोंसे अलंकृत रत्नचूड़ा नामकी उसकी भार्या थी। (९०) पुत्र वज्रकंचुक और उसकी प्रिय पत्नी हेमवती थी। वह श्रीकान्त उससे स्वयम्भू नामक पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। (९१) उसका जिनशासनमें अनुरक्त श्रीभूति नामका एक पुरोहित था। उसकी भी सरस्वती नामकी गुणानुरूप उत्तम स्त्री थी। (९२) जो गुणमती स्त्री थी वह नानाविध योनियोंमें भ्रमण करके अपने कर्मोंसे दुःखी हो अरण्यमें एक हथनीके रूपमें पैदा हुई। (९३) मन्दाकिनीके कीचड़में निमग्न उसके जब प्राण निकलने बाकी थे तब गगनगामी तरंगवेगने कानोंमें नमस्कारमंत्रका जाप किया। (९४) वहाँसे मरने पर सरस्वतीकी कुक्षिसे उत्पन्न वेदवती नामकी वह उत्तम कन्या श्रीभूति ब्राह्मणकी पुत्री हुई। (९५)

किसी समय भिक्षाके लिए घरमें आये हुए साधुओंका उपहास करनेवाली उसे पिताने रोका। तब वह निश्चयसे श्राविका हुई। (९६) उस रूपवतीके लिए उत्कण्ठित स्वयम्भू आदि सभी राजा कामातुर हुए। (९७) भले ही लोकमें कुबेर जैसा हो, पर यदि वह मिथ्यादृष्टि होगा तो मैं उसे लड़की नहीं दूँगा, ऐसा श्रीभूतिने कहा। (९८) इस पर क्रुद्ध

---

१. सिरि-कन्तिल०—मु०। २ ०ण मए वि परि०—प्रत्य०। ३. ०ओ हवइ तस्स सिरि-—प्रत्य०।

रुट्ठो सयंभुराया, सिरिभूइं मारिऊण वेगवई । आयड्डइ रयणीए, पुणो वि अवगूहइ रुयन्ती ॥ ९९ ॥
कलुणाइं विलवमाणी, नेच्छन्ती[1] चेव सबलकारेणं । रमिया वेगवई सा, सयंभुणा मयणमूढेणं ॥ १०० ॥
रुट्ठा भणइ तओ सा, पियरं वहिऊण जं तुमे रमिया । उप्पज्जेज्ज वहत्थे, पुरिसाहम ! तुज्झ परलोए ॥१०१॥
अरिकन्ताएँ सयासे, वेगवई दिक्खिया समियपावा । जाया संवेगमणा, कुणइ तवं बारसवियप्पं ॥ १०२ ॥
घोरं तवोविहाणं, काऊण मया समाहिणा तत्तो । बम्भविमाणे, देवी जाया अइललियरूवा सा ॥ १०३ ॥
मिच्छाभावियकरणो, तत्थ सयंभू वि कालधम्मेणं । संजुत्तो[2] परिहिण्डइ, नरय-तिरिक्खासु जोणीसु ॥ १०४ ॥
कम्मस्स उवसमेणं, जाओ उ कुसद्धयस्स विप्पस्स । पुत्तो सावित्तीए, पभासकुन्दो त्ति नामेणं ॥ १०५ ॥
अह सो पभासकुन्दो, मुणिस्स पासम्मि विजयसेणस्स । निग्गन्थो पब्वइओ, परिचत्तपरिग्गहारम्भो ॥ १०६ ॥
रइरागरोसरहिओ[3], बहुगुणधारी जिइन्दिओ धीरो । छट्ठ-ऽट्ठम-दसमाइसु, भुञ्जन्तो कुणइ तवकम्मं ॥ १०७ ॥
एवं तवोधरो सो, सम्मेयं वन्दणाएँ वच्चन्तो । कणगप्पहस्स इड्ढी, पेच्छइ विज्जाहरिन्दस्स ॥ १०८ ॥
अह सो कुणइ नियाणं, होउ महं ताव सिद्धिसोक्खेणं । भुञ्जामि खेयरिद्धिं, तवस्स जइ अत्थि माहप्पं ॥१०९॥
पेच्छह भो ! मूढत्तं, मुणीण सनियाणदूसियतवेणं । रयणं तु पुहइमोल्लं, दिन्नं चिय सागमुट्ठीए ॥ ११० ॥
छेत्तूण य कप्पूरं, कुणइ वइं कोद्दवस्स सो मूढो । आचुण्णिऊण रयणं, अविसेसो गेण्हए दोरं ॥ १११ ॥
दहिऊण य गोसीसं, गेण्हइ छारं तु सो अबुद्धीओ । जो चरिय तवं घोरं, मरइ य सनियाणमरणेणं ॥११२॥
अह सो नियाणदूसियहियओ महयं पि करिय तवचरणं । कालगओ उववन्नो, देवो उ सणंकुमारम्मि ॥११३॥
तत्तो चुओ समाणो, जाओ च्चिय केकसीएँ[4] गब्भम्मि । रयणासवस्स पुत्तो, विक्खाओ रावणो नामं ॥११४॥
जं एरिसी अवत्था, हवइ मुणीणं पि दूमियमणाणं । सेसाण किं च भण्णइ, वय-गुण-तव-सीलरहियाणं ? ॥११५॥

स्वयम्भू राजा रातके समय श्रीभूतिको मारकर वेगवतीको ले गया और रोती हुई उसका आलिंगन किया। (९९) करुण विलाप करती हुई और न चाहनेवाली वेगवतीके ऊपर कामसे मूढ़ स्वयम्भूने बलात्कार किया। (१००) रुष्ट उसने कहा कि हे अधम पुरुष ! पिताको मारकर तुमने जो रमण किया है उससे परलोकमें तुम्हारे वधके लिए मैं उत्पन्न हूँगी। (१०१) बादमें शमित पापवाली वेगवतीने अरिकान्ताके पास दीक्षा ली और मनमें वैराग्ययुक्त होकर बारह प्रकारका तप किया। (१०२) घोर तप करके समाधिपूर्वक मरने पर वह ब्रह्मविमानमें अत्यन्त सुन्दर रूपवाली देवी हुई। (१०३)

मिथ्यात्वसे भावित अन्तःकरणवाला स्वयम्भू भी कालधर्मसे युक्त हो नरक-तिर्यंच आदि योनियोंमें परिभ्रमण करने लगा। (१०४) कर्मके उपशमके कारण वह कुशध्वज ब्राह्मणका सावित्रीसे उत्पन्न प्रभासकुन्द नामका पुत्र हुआ। (१०५) रति एवं राग-द्वेषसे रहित, बहुत-से गुणोंको धारण करनेवाला, जितेन्द्रिय और धीर वह बेला, तेला, चौला आदिके बाद भोजन करके तप करने लगा। (१०६-७) ऐसे उस तपस्वीने सम्मेतशिखरकी ओर जाते हुए विद्याधरराज कनकप्रभकी ऋद्धि देखी। (१०८) तब उसने निदान (संकल्प) किया कि मोक्षके सुखसे मुझे प्रयोजन नहीं है। तप का यदि माहात्म्य है तो खेचरोंकी ऋद्धिका मैं उपभोग करूँ। (१०९) निदानसे तपको दूषित करनेवाले मुनिकी मूर्खताको तो देखो ! पृथ्वी जितने मूल्य का रत्न उसने मुट्ठी भर सागके लिए दे दिया। (११०) जो तपश्चरण करके निदानयुक्त मरणसे मरता है वह मूर्ख मानो कपूरके पेड़को काटकर कोदोंकी खेती करना चाहता है, रत्नको पीसकर वह अविवेकी डोरा लेना चाहता है, वह अज्ञानी गोशीर्षचन्दनको जलाकर उसकी राख ग्रहण करता है। (१११-११२) निदानसे दूषित हृदयवाला वह बड़ा भारी तप करके मरने पर सनत्कुमार देवलोकमें देवरूपसे उत्पन्न हुआ। (११३) वहाँसे च्युत होने पर वह केकसीके गर्भसे रत्नश्रवाके पुत्र विख्यात रावणके नामसे उत्पन्न हुआ। (११४) सन्तप्त मनवाले मुनियोंकी भी यदि ऐसी अवस्था होती है तो फिर व्रत, गुण, तप एवं शीलरहित बाकी लोगोंके बारेमें तो कहना ही क्या ? (११५) ब्रह्मेन्द्र भी च्युत होकर

१. °न्ती तेण सब—प्रत्य०। २. संपत्तो—प्रत्य०। ३. °गइ-दोस०—मु०। ४. केकसीए—प्रत्य०।

बम्भिन्दो वि य चविउं, जाओ अवराइयाएँ देवीए । दसरहनिवस्स पुत्तो, रामो तेलोक्कविक्खाओ ॥ ११६ ॥

जो सो नयदत्तसुओ, धणदत्तो आसि बम्भलोगवई । सो हु इमो पउमाभो, बलदेवसिरिं समणुपत्तो ॥११७॥

वसुदत्तो वि य जो सो, सिरिभूई आसि बम्भणो तइया । सो लक्खणो[1] य जाओ, संपइ णारायणो एसो ॥११८॥

सिरिकन्तो य सयम्भू, कमेण जाओ पहासकुन्दो सो । विज्जाहराण राया, जाओ लङ्काहिवो सूरो ॥ ११९ ॥

सा गुणमई कमेणं, सिरिभूइपुरोहियस्स वेगवई । दुहिया बम्भविमाणे, देवी इह वट्टए सीया ॥ १२० ॥

जो आसि गुणमईए, सहोयरो गुणधरो त्ति नामेणं । सो जणयरायपुत्तो, जाओ भामण्डलो एसो ॥ १२१ ॥

जो जन्नवक्कविप्पो, सो हु बिहीसण ! तुमं समुप्पन्नो । वसहद्धओ वि जाओ, सुग्गीवो वाणराहिवई ॥१२२॥

एए सव्वे वि पुरा, आसि निरन्तरसिणेहसंबन्धा । रामस्स तेण नेहं, वहन्ति निययं च अणुकूला ॥ १२३ ॥

एत्तो बिहीसणो पुण, परिपुच्छइ सयलभूसणं नमिउं । वालिस्स पुव्वजणियं, कहेहि भयवं ! भवसमूहं[2] ॥१२४॥

निसुणसु बिहीसण ! तुमं, एक्को परिहिण्डिऊण संसारं । जीवो कम्मवसेणं, दण्डारण्णे मओ जाओ ॥१२५॥

साहुं सज्झायंतं, सुणिऊणं कालधम्मसंजुत्तो । उप्पन्नो एरवए, मघदत्तो नाम धणवन्तो ॥ १२६ ॥

तस्स पिया विहियक्खो, सुसावओ सिवमई[3] हवइ माया । मघदत्तस्स वि जाया, जिणवरधम्मे मई विउला ॥१२७॥

पञ्चाणुव्वयधारी, मओ य सो सुरवरो समुप्पन्नो । वरहार-कुण्डलधरो, निदाहरविसन्निहसरीरो ॥ १२८ ॥

चइओ पुव्वविदेहे, गामे विजयावईएँ आसन्ने । अह मत्तकोइलरवे, कंतासोगो तहिं राया ॥ १२९ ॥

तस्स रयणावईए, भज्जाए कुच्छिसंभवो जाओ । नामेण सुप्पभो सो, रज्जं भोत्तूण पव्वइओ ॥ १३० ॥

चरिय तवं कालगओ, सव्वट्ठे सुरवरो समुप्पन्नो । तत्तो चुओ वि जाओ, वाली आइच्चरयपुत्तो ॥ १३१ ॥

काऊण विरोहं जो, तइया सह रावणेण संविग्गो । पव्वइओ [4]कइलासे, कुणइ तवं धीरगम्भीरो ॥ १३२ ॥

---

अपराजिता देवीसे दशरथका पुत्र तीनों लोकोंमें विख्यात रामके रूपमें पैदा हुआ। (११६) जो नयदत्तका पुत्र ब्रह्मदत्त ब्रह्मलोकका स्वामी था, उसीने इस रामके रूपमें बलदेवका ऐश्वर्य प्राप्त किया। (११७) जो वसुदत्त उस समय श्रीभूति ब्राह्मण था वही लक्ष्मण हुआ। इस समय वह नारायण है। (११८) श्रीकान्त जो क्रमशः स्वयम्भू और प्रभासकुन्द हुआ था वह, विद्याधरोंका राजा शूरवीर रावण हुआ। (११९) वह गुणमती अनुक्रमसे श्रीभूति पुरोहितकी वेगवती पुत्री और ब्रह्मविमानमें देवी होकर यहाँ सीताके रूपमें है। (१२०) गुणमतीका गुणधर नामक जो भाई था वह जनकराजका पुत्र यह भामण्डल हुआ है। (१२१) जो याज्ञवल्क्य ब्राह्मण था वह विभीषणके रूपमें उत्पन्न हुआ है। वृषभध्वज वानराधिपति सुग्रीव हुआ है। (१२२) ये सब पहले निरन्तर स्नेहसे सम्बद्ध थे। इससे सतत अनुकूल रहनेवाले वे रामके लिए स्नेह धारण करते हैं। (१२३)

इसके बाद विभीषणने पुनः सकलभूषण से नमन करके पूछा कि, हे भगवन् ! वालिके परभवके जन्मोंके बारेमें आप कहें। (१२४) इस पर उन्होंने कहा कि, विभीषण! तुम सुनो। संसारमें परिभ्रमण करके कोई एक जीव कर्मवश दण्डकारण्यमें मृग हुआ। (१२५) साधु द्वारा किये जाते स्वाध्यायको सुनकर काल-धर्मसे युक्त होने पर ( मरने पर ) वह ऐरावत क्षेत्रमें धनसम्पन्न मघदत्तके नामसे उत्पन्न हुआ। (१२६) उसका पिता सुश्रावक विहिताक्ष और माता शिवमती थी। मघदत्तको जिनवरके धर्ममें उत्तम बुद्धि हुई। (१२७) पाँच महाव्रतोंको धारण करनेवाला वह मरकर उत्तम हार एवं कुण्डल धारण करनेवाला तथा ग्रीष्मकालीन सूर्यके समान तेजस्वी शरीरवाला देव हुआ। (१२८) च्युत होने पर वह पूर्वविदेहमें आई हुई विजयावतीके समीपवर्ती मत्त-कोकिलरव नामक ग्रामके कान्ताशोक राजाकी भार्या रत्नावतीकी कुक्षिसे सुप्रभ नामसे उत्पन्न हुआ। राज्यका उपभोग करके उसने प्रव्रज्या ली। (१२९-१३०) तप करके मरने पर वह सर्वार्थसिद्ध विमानमें देवके रूपमें उत्पन्न हुआ। वहाँसे च्युत होने पर आदित्यराजाका पुत्र वालि हुआ। (१३१) उस समय रावणके

---

१. •णो पहाणो, संपइ नारा•—मु•। २. •सणं समणं। वा•—मु•। ३. सिरिमई—मु•। ४. कयलासे—प्रत्य•।

सबायरेण तइया, उद्धरिओ रावणेण कइलासो। अङ्गुट्ठएण सो पुण, नीओ वाली ण संखोहं ॥ १३३ ॥
झाणाणलेण डहिउं, निस्सेसं कम्मकयवरं वाली। संपत्तो परमपयं, अजरामरनीरयं ठाणं ॥ १३४ ॥
एवं अन्नोन्नवहं, कुणमाणा [2]पुव्वबद्धदढवेरा। संसारे परिभमिया, दोण्णि वि वसुदत्त-सिरिकन्ता ॥ १३५ ॥
जेणं सा वेगवई, आसि सयंभुस्स वल्लहा तेणं। अणुबन्धेणऽवहरिया, सीया वि हु रक्खसिन्देणं ॥ १३६ ॥
जो [3]वि य सो सिरिभूई, वेगवईए कए सयंभूणा। वहिओ धम्मफलेणं, देवो जाओ विमाणम्मि ॥ १३७ ॥
चइउं पइट्ठनयरे, पुणबसू खेयराहिवो जाओ। महिलाहेउं सोयं, करिय नियाणं च पव्वइओ ॥ १३८ ॥
काऊण तवं घोरं, सणंकुमारे सुरो समुप्पन्नो। चइओ सोमित्तिसुओ, जाओ वि हु लक्खणो एसो ॥ १३९ ॥
सत्तू जेण सयंभू, सिरिभूइपुरोहियस्स आसि पुरा। तेण इह मारिओ सो, दहवयणो लच्छिनिलएणं ॥ १४० ॥
जो जेण हओ पुव्वं, सो तेण वहिज्जए न संदेहो। एसा ठिई विहीसण, संसारत्थाण जीवाणं ॥ १४१ ॥
एवं सोऊण इमं, जीवाणं पुव्ववेरसंबन्धं। तम्हा परिहरह सया, वेरं सव्वे वि दूरेणं ॥ १४२ ॥
वयणेण वि[5] उव्वेओ, न य कायव्वो परस्स पीडयरो। [6]सीयाए जहऽणुभूओ, महाववाओ वयणहेऊ ॥ १४३ ॥
मण्डलियाउज्जाणे, सुदरिसणो आगओ मुणिवरिन्दो। दिट्ठो य वन्दिओ सो, सम्मद्दिट्ठीण लोएणं ॥ १४४ ॥
साहुं पलोइउं सा, वेगवई कहइ[7] सयललोयस्स। एसो उज्जाणत्थो, महिलाए समं मए दिट्ठो ॥ १४५ ॥
तत्तो गामजणेणं, अणायरो मुणिवरस्स आढत्तो। तेण वि य कओ सिग्घं, अभिग्गहो धीरपुरिसेणं ॥ १४६ ॥
जइ मज्झ इमो दोसो, फिट्टिहिइ असण्णिदुज्जणनिउत्तो। तो होही आहारो, भणियं चिय एव साहूणं ॥ १४७ ॥

साथ विरोध करके वैराग्ययुक्त उसने दीक्षा ली और धीर-गम्भीर उसने कैलास पर्वत पर तप किया। (१३२) उस समय सर्वथा निर्भय होकर रावणने कैलास उठाया और वालिने अंगूठेसे उसे संक्षुब्ध किया। (१३३) ध्यानरूपी अग्निसे समग्र कर्म कचरेको जलाकर वालिने अजर, अमर, और रजहीन मोक्ष-स्थान प्राप्त किया। (१३४)

इस तरह पहलेके बाँधे हुए दृढ़ वैरभावके कारण एक-दूसरेका वध करते हुए वसुदेव और श्रीकान्त दोनों संसारमें घूमने लगे। (१३५) स्वयम्भूकी वल्लभा वेगवती थी वह कर्मविपाकवश सीताके रूपमें राक्षसेन्द्र रावण द्वारा अपहृत हुई। (१३६) वेगवतीके लिए जो श्रीभूति स्वयंभूके द्वारा मारा गया था वह धर्मके फलस्वरूप विमानमें देव हुआ। (१३७) वहाँसे च्युत होकर वह प्रतिष्ठनगरमें विद्याधरोंका राजा पुनर्वसु हुआ। पत्नीके लिए शोक और निदान करके उसने दीक्षा ली। (१३८) घोर तप करके सनत्कुमार देवलोकमें वह देवरूपसे पैदा हुआ। वहाँसे च्युत होने पर सुमित्राका पुत्र यह लक्ष्मण हुआ है। (१३९) चूँकि पूर्वजन्ममें स्वयम्भू श्रीभूति पुरोहितका शत्रु था, इसलिए लक्ष्मणने इस जन्ममें उस रावणका वध किया। (१४०) जो जिसको पूर्वभवमें मारता है वह उसके द्वारा मारा जाता है, इसमें सन्देह नहीं। हे विभीषण ! संसारमें रहनेवाले जीवोंकी यह स्थिति है। (१४१) इस तरह जीवोंके पहलेके वैरके बारेमें तुमने यह सुना। अतः सबलोग वैरका दूरसे ही त्याग करें। (१४२) वचनसे दूसरेको पीड़ा देनेवाला उद्वेग नहीं करना चाहिए उदाहरणार्थ—वचनके कारण सीताने बड़े भारी अपवादका अनुभव किया। (१४३)

एक बार मण्डलिक उद्यानमें सुदर्शन नामक मुनि पधारे। सम्यग्दृष्टि लोगोंने उनका दर्शन एवं वन्दन किया। (१४४) साधुको देखकर उस वेगवतीने सब लोगों से कहा कि उद्यानमें ठहरे हुए इस मुनिको मैंने स्त्रीके साथ देखा था। (१४५) तब गाँवके लोगोंने मुनिवरका अनादर किया। उस धीर पुरुषने भी शीघ्र ही अभिग्रह किया कि अज्ञानी और दुर्जन लोगों द्वारा आरोपित यह दोष जब दूर होगा तभी मेरा भोजन होगा। उसने साधुओंसे यह कहा भी। (१४६-१४७)

१. ०म्मरयमलं वा०—मु०। २. पुव्ववेरपडिबद्धा। सं०—प्रत्य०। ३. वि हु सो—प्रत्य०। ४. ०वइकएण संभुणा वहिओ। धम्मफलेणं देवो जाओ अह वरविमाणम्मि—मु०। ५. वि दुव्वाओ—मु०। ६. सीयाए जह अणुओ, म०—प्रत्य०। ७. सव्वलो०—प्रत्य०।

तो वेगवईएँ मुहं, सूणं चिय देवयानिओगेणं । भणइ तओ सा अलियं, तुम्हाण मए समक्खायं ॥ १४८ ॥
तत्तो सो गामजणो, परितुट्ठो मुणिवरस्स अहिययरं । सम्माणपीइपमुहो, जाओ गुणगहणतच्चित्तो ॥ १४९ ॥
जं दाऊणऽववाओ, विसोहिओ मुणिवरस्स कन्नाएँ । तेण इमाए विसोही, जाया वि हु जणयतणयाए ॥ १५० ॥
दिट्ठो सुओ व दोसो, परस्स[1] न कयाइ सो कहेयव्वो । जिणधम्माहिरएणं, पुरिसेणं महिलियाए वा ॥ १५१ ॥
रागेण व दोसेण व, जो दोसं जणवयस्स भासेइ । सो हिण्डइ [2]संसारे, दुक्खसहस्साइं अणुहुन्तो ॥ १५२ ॥
तं मुणिवरस्स [3]वयणं, सोऊण णरा-ऽमरा सुविम्हइया । संवेगसमावन्ना, विमुक्कवेरा तओ जाया ॥ १५३ ॥
बहवो सम्मदिट्ठी, जाया पुण सावया तहिं अन्ने । भोगेसु विरत्तमणा, समणत्तं केइ पडिवन्ना ॥ १५४ ॥
एत्तो कयन्तवयणो, सुणिऊणं भवसहस्सदुक्खोहं । दिक्खाभिमुहो पउमं, भणइ पहू सुणसु मह वयणं ॥ १५५ ॥
संसारम्मि अणन्ते, परिहिण्डन्तो चिरं सुपरितन्तो । दुक्खविमोक्खट्ठे हं, राहव ! गेण्हामि पव्वज्जं ॥ १५६ ॥
तो भणइ पउमनाहो, कहसि तुमं उज्झिउं महं नेहं । गेण्हसि दुद्धरचरियं, असिधारं जिणमयाणुगयं ॥ १५७ ॥
कह चेव छुहा[4]ईया, विसहिस्सिसि परिसहे महाघोरे । कण्टयतुल्लाणि पुणो, वयणाणि य खलमणुस्साणं ? ॥ १५८ ॥
उब्भडसिराकवोलो, अट्ठियचम्मावसेसतणुयङ्गो । गेण्हिहिसि परागारे, कह भिक्खादाणमेत्ताहे ? ॥ १५९ ॥
जंपइ कयन्तवयणो, सामिय ! जो तुज्झ दारुणं नेहं । छड्डेमि अहं सो कह, अन्नं कज्जं न साहेमि ? ॥ १६० ॥
एवं निच्छियभावो, कयन्तवयणो वियाणिओ जाहे । ताहे च्चिय अणुणाओ, लक्खणसहिएण रामेणं ॥ १६१ ॥
आपुच्छिऊ[5]ण पउमं, सोमित्तिसुयं च सव्वसुहदायं । गेण्हइ कयन्तवयणो, मुणिस्स पासम्मि पव्वज्जं ॥ १६२ ॥
अह सयलभूसणन्ते, सुरासुरा पणमिऊण भावेणं । नियय परिवारसहिया, जहागया पडिगया सव्वे ॥ १६३ ॥

देवताओंके प्रयत्नसे वेगवतीका मुँह सूज गया। तब उसने कहा कि तुमको मैंने झूठमूठ कहा था। (१४८) इस पर गाँवके वे लोग आनन्दित होकर मुनिवरका और भी अधिक सम्मान व प्रेम करने लगे तथा गुणोंके ग्रहणमें तत्पर हुए। (१४९) मुनिवर पर अपवाद लगाकर कन्याने फिर उसे विशुद्ध किया था, इसलिए इस जनकतनया की विशुद्धि हुई। (१५०)

जिनधर्ममें निरत पुरुष अथवा स्त्रीको देखा या सुना दोष दूसरेसे नहीं कहना चाहिए। (१५१) राग अथवा द्वेषवश जो लोगोंसे दोष कहता है वह हजारों दुःख अनुभव करता हुआ संसारमें भटकता है। (१५२)

उस मुनिवरका उपदेश सुनकर मनुष्य और देव विस्मित हुए और वैरका परित्याग करके संवेगयुक्त हुए। (१५३) वहाँ बहुतसे सम्यग्दृष्टि हुए, दूसरे पुनः श्रावक हुए और भोगोंसे विरक्त मनवाले कई लोगोंने श्रमणत्व अंगीकार किया। (१५४) तब हजारों दुःखोंसे युक्त संसारके बारेमें सुनकर दीक्षाभिमुख कृतान्तवदनने रामसे कहा कि, हे प्रभो ! मेरा कहना आप सुनें। (१५५) हे राघव ! अनन्त संसारमें चिरकालसे घूमता हुआ अत्यन्त दुःखी मैं दुःखके नाशके लिए दीक्षा लेना चाहता हूँ। (१५६) तब रामने कहा कि तुम मेरे स्नेहका त्याग करके ऐसा कहते हो। जिनधर्मसम्मत असिधारा जैसे दुर्धर चारित्रको तुम ग्रहण करना चाहते हो। (१५७) तुम भूख आदि अतिघोर परीषह तथा खल मनुष्योंके कण्टकतुल्य वचन कैसे सहोगे ? (१५८) उभरी हुई नसोंसे युक्त कपोलवाले तथा अस्थि एवं चर्म ही बाकी रहे हैं ऐसे कृश शरीरवाले तुम दूसरोंके घरमें केवल भिक्षा दान ही कैसे ग्रहण करोगे ? (१५९) इस पर कृतान्तवदनने कहा कि, हे स्वामी ! मैं यदि आपके प्रगाढ़ स्नेहका परित्याग कर सकता हूँ तो अन्य कार्य भी क्यों नहीं कर सकूँगा ? (१६०) इस तरह जब दृढ़ भाववाले कृतान्तवदनको जाना, तब लक्ष्मणके साथ रामने अनुमति दी। (१६१) सब प्रकारके सुख देनेवाले राम और लक्ष्मणसे पूछकर कृतान्तवदनने मुनिके पास दीक्षा ग्रहण की। (१६२)

इसके बाद भावपूर्वक सकलभूषण मुनिवरको प्रणाम करके वे सुर और असुर अपने अपने परिवारके साथ जैसे

१. ०स्स ण य सो कयाइ कहियव्वो—प्रत्य० । २. संसारं—प्रत्य० । ३. ०यणं सुणिऊण णरा मणेसु विम्ह०—मु० ।
४. ०हाईया विसहिहिसि परीसहा महाघोरा । क०—मु० । ५. ०ण रामं—प्रत्य० ।

रामो वि केवलिं तं, अभिवन्देऊण सेसया य मुणी। सीयाएँ सन्नियासं, संपत्तो अप्पबीओ सो ॥ १६४ ॥
रामेण तओ सीया, दिट्ठा अज्जाण मज्झयारत्था। सेयम्बरपरिहाणा, तारासहिय ब्व ससिलेहा ॥ १६५ ॥
एवंविहं निएउं, संजमगुणधारिणिं पउमनाहो। चिन्तेइ कह पवन्ना, दुक्करचरियं इमा सीया ? ॥ १६६ ॥
एसा मज्झ [1]भुओयरमल्लीणा निययमेव सुहललिया। कह दुव्वयणचडयरं, सहिही मिच्छत्तमहिलाणं ? ॥१६७॥
जाए बहुप्पयारं, भुत्तं चिय भोयणं रससमिद्धं। सा कह लद्धमलद्धं, भिक्खं भुंजीहि परदिन्नं ? ॥ १६८ ॥
वीणावंसरवेणं, उवगिज्जन्ती य जा सुहं सइया। कह सा लहिही निद्दं, संपइ फरुसे धरणिवट्टे ? ॥ १६९ ॥
एसा बहुगुणनिलया, सीलमई निययमेव अणुकूला। परपरिवाएण मए, मूढेणं हारिया सीया ॥ १७० ॥
एयाणि य अन्नाणि य, परिचिन्तेऊण तत्थ पउमाभो। परमत्थमुणियकरणो, पणमइ ताहे जणयतणयं ॥१७१॥
तो भणइ रामदेवो, एकट्ठं चेव परिवसन्तेणं। जं चिय तुह दुच्चरियं, कयं मए तं खमेज्जासु ॥ १७२ ॥
एवं सा जणयसुया, लक्खणप[2]मुहेहिं नरवरिन्देहिं। अहिवन्दिया सुसमणी, अहियं परितुट्ठहियएहिं ॥ १७३ ॥
अहिणन्दइ वइदेही, एवं भणिऊण राहवो चलिओ। भडचक्केण [3]परिवुडो, संपत्तो अत्तणो भवणं ॥ १७४ ॥

[4]एयं राहवचरियं, पुरिसो जो पढइ सुणइ भावियकरणो।
सो लहइ बोहिलाहं, हवइ य लोयम्मि उत्तमो विमलजसो ॥ १७५ ॥

॥ इइ पउमचरिए रामपुव्वभवसीयापव्वज्जाविहाणं नाम तिउत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

---

आये थे वैसे लौट गये। (१६३) राम भी उन केवली तथा दूसरे मुनियोंको वन्दन करके लक्ष्मणके साथ सीताके पास गये। (१६४) वहाँ रामने सीताको आर्याओंके बीच अवस्थित देखा। श्वेत वस्त्र पहने हुई वह तारा सहित चन्द्रमाकी लेखा की भाँति प्रतीत होती थी। (१६५) इस तरह संयमगुणको धारण करनेवाली सीताको देखकर राम सोचने लगे कि इस सीताने दुष्कर चारित्र कैसे अंगीकार किया होगा? (१६६) मेरी भुजाओंमें लीन रहनेवाली और सर्वदा सुखके साथ दुलार की गई यह मिथ्यात्वी स्त्रियोंके कठोर दुर्वचन कैसे सहती होगी?(१६७)जिसने रससे समृद्ध नानाविध खाद्योंका भोजन किया हो वह दूसरेके द्वारा दी गई और कभी मिली या न मिली ऐसी भिक्षा कैसे खाती होगी? (१६८) वीणा एवं बंसीकी ध्वनिसे गाई जाती जो सुखपूर्वक सोती थी वह कठोर धरातल पर कैसे नींद लेती होगी? (१६९) अनेक गुणोंके धामरूप, शीलवती और सर्वदा अनुकूल ऐसी इस सीताको मूर्ख मैं दूसरोंके परिवादसे खो बैठा हूँ। (१७०) ये तथा ऐसे ही दूसरे विचार करके मनमें परमार्थको जाननेवाले रामने तब सीताको प्रणाम किया। (१७१) तब रामने कहा कि साथमें रहते हुए मैंने जो तुम्हारा बुरा किया हो उसे क्षमा करो। (१७२) इस प्रकार हृदय में अत्यन्त प्रसन्न लक्ष्मण प्रमुख राजाओं द्वारा सुश्रमणी जनक सुता सीता अभिवन्दित हुई। (१७३) वैदेही प्रसन्न है—ऐसा कहकर सुभटोंके समूहसे घिरे हुए राम चले और अपने भवन पर आ पहुँचे। (१७४) अन्तःकरणमें श्रद्धाके साथ जो पुरुष यह रामचरित पढ़ेगा या सुनेगा उसे बोधिलाभ प्राप्त होगा और वह लोक में उत्तम तथा विमल यशवाला होगा। (१७५)

॥ पद्मचरितमें रामके पूर्वभव तथा सीताकी प्रव्रज्याका विधान नामक एक सौ तीसरा पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. भुओवरिम०—प्रत्य०। २. ०पउमेहिं—मु०। ३. परिमिओ संपत्तो सो सयं भवणं—मु०। ४. एवं रा०—प्रत्य०।

## १०४. लवणं-ऽङ्कुसपुव्वभवाणुकित्तणपव्वं

एत्तो बिहीसणो पुण, परिपुच्छइ सयलभूसणं साहुं। भयवं परभवजणियं, कहेहि लवणं-ऽङ्कुसच्चरियं ॥ १ ॥
तो भणइ मुणी निसुणसु, कायन्दिपुराहिवस्स सूरस्स। रइवद्धणस्स महिला, सुदरिसणा नाम विक्खाया ॥ २ ॥
तीए गब्भुप्पन्ना, दोण्णि सुया पियहियंकरा धीरा। मन्ती उ सव्वगुत्तो, तत्थ नरिन्दस्स पडिकूलो ॥ ३ ॥
विजयावलि त्ति[1] नामं, घरिणी मन्तिस्स सा निसासमए। गन्तूण नरवरिन्दं, भणइ पहू! सुणसु मह वयणं ॥ ४ ॥
तुज्झाणुरायरत्ता, कन्तं मोत्तूण आगया इहइं। इच्छसु मए नराहिव! मा वक्खेवं कुणसु एत्तो ॥ ५ ॥
भणिया य नरवईणं, विजयावलि! नेव एरिसं जुत्तं। [2]परणारिफरिसणं विय, उत्तमपुरिसाण लज्जणयं ॥ ६ ॥
जं एव नरवईणं, भणिया विजयावली गया सगिहं। परपुरिसदिन्नहियया, मुणिया सा तत्थ मन्तीणं ॥ ७ ॥
अइकोहवसगएणं, तं नरवइसन्तियं महाभवणं। मन्तीण रयणिसमए, सहसा आलीवियं सव्वं ॥ ८ ॥
तो गूढसुरङ्गाए, विणिग्गओ नरवई सह सुएहिं। महिलाय ठविय पुरओ, गओ य वाणारसीदेसं ॥ ९ ॥
मन्ती वि सव्वगुत्तो, अक्कमिऊणं च सयलरज्जं सो। पेसेइ निययदूयं, कासिनरिन्दस्स कासिपुरं ॥ १० ॥
गन्तूण तओ दूओ, साहइ कसिवस्स सामियादिट्ठं। [3]तेणावि उवालद्धो, दूओ अइनिट्ठुरगिराए ॥ ११ ॥
को तुज्झ सामिघायय, गेण्हइ नामं पि उत्तमो पुरिसो। जाणन्तो च्चिय दोसे, पडिवज्जइ नेव भिच्चत्तं ॥ १२ ॥
सह पुत्तेहिं सुसामी, जं ते वहिओ तुमे अण[4]ज्जेणं। तं ते दावेमि [5]लहुं, रइवद्धणसन्तियं मग्गं ॥ १३ ॥

---

## १०४ लवण और अंकुशके पूर्वभव

एक दिन विभीषणने पुनः सकलभूषण मुनिसे पूछा कि, भगवन्! लवण और अंकुशका परभव-सम्बन्धी चरित आप कहें। (१) तब मुनिने कहा कि सुनो:—

काकन्दीपुरके स्वामी शूरवीर रतिवर्धनकी सुदर्शना नामकी विख्यात पत्नी थी। (२) उसके गर्भसे प्रियंकर और हितंकर नामके दो पुत्र हुए। वहाँ सर्वगुप्त नामका मंत्री राजाका विरोधी था। (३) मंत्रीकी विजयावली नामकी पत्नी थी। रातके समय जाकर उसने राजासे कहा कि, हे प्रभो! आप मेरा कहना सुनें। (४) हे राजन्! आपके प्रेममें अनुरक्त मैं पतिका त्याग करके यहाँ आई हूँ। आप मेरे साथ भोग भोगो और तिरस्कार मत करो। (५) राजाने कहा कि, विजयावली! ऐसा करना उपयुक्त नहीं है। उत्तम पुरुषोंके लिए परस्त्रीका स्पर्शन भी लज्जास्पद होता है। (६) जब राजाने ऐसा कहा तब विजयावली अपने घर पर गई। वहाँ मंत्रीने जान लिया कि वह परपुरुषको हृदय दे चुकी है (७) क्रोधके अत्यन्त वशीभूत होकर मंत्रीने रातके समय राजाका सारा महल सहसा जला डाला। (८) सुरंगके गुप्त मार्ग द्वारा राजा पुत्रोंके साथ बाहर निकल गया और पत्नीको आगे करके वाराणसी देशमें गया। (९) उस सर्वगुप्त मंत्रीने भी सारे राज्य पर आक्रमण करके काशीनरेशके पास काशीनगरीमें अपना दूत भेजा। (१०) उस दूतने जाकर काशीराज कशिपसे स्वामीका कहा हुआ कह सुनाया। उसने भी अत्यन्त निष्ठुर वाणीमें दूतकी भर्त्सना की कि अरे स्वामिघातक! कौन उत्तम पुरुष तेरा नाम भी ले। दोषोंको जानकर कोई उत्तम पुरुष नौकरी नहीं स्वीकार करता। (११-१२) पुत्रोंके साथ अपने स्वामीका अनार्य तुमने जो वध किया है, इससे रतिवर्धनका रास्ता मैं तुम्हें शीघ्र ही दिखाता हूँ। (१३)

---

१. त्ति णामा घ०—प्रत्य०। २. परनारिसेवणं चिय, उ०—मु०। ३. तेण वि य उ०—प्रत्य० ४. अकज्जेणं—प्रत्य०। ५. लहुं, सिरिवद्ध०—प्रत्य०।

कसिवेण निट्ठुराए, गिराएँ निब्भच्छिओ गओ दूओ । सव्वं सवित्थरं तं, कहेइ निययस्स सामिस्स ॥ १४ ॥
सुणिऊण दूयवयणं, अह सो भडचडयरेण महएणं । निष्फिडइ सव्वगुत्तो, कसिवस्सुवरिं अइतुरन्तो ॥ १५ ॥
पइसरइ सव्वगुत्तो, [1]कासीपुरिसन्तियं तओ देसं । कसिवो वि नियसेन्नं, तुरियं मेलेइ दढसत्तो ॥ १६ ॥
रइवद्धणेण पुरिसो, कसिवस्स पवेसिओ निसि पओसे । पत्तो साहेइ फुडं, देव ! तुमं आगओ सामी ॥ १७ ॥
सुणिऊण अपरिसेसं, वत्तं कसिवो गओ अइतुरन्तो । पेच्छइ उज्जाणत्थं, सपुत्त-महिलं नियसामिं ॥ १८ ॥
अन्तेउरेण समयं, पणमइ सामिं तओ सुपरितुट्ठो । कसिवो कुणइ महन्तं, नियपुरे संगमाणन्दं ॥ १९ ॥
रइवद्धणेण समरे, कसिवसमग्गेण सव्वगुत्तो सो । भग्गो पइसइ रण्णं, पुलिन्दसरिसो तओ जाओ ॥ २० ॥
पुणरवि कायन्दीए, राया रइवद्धणो कुणइ रज्जं । कसिवो वि भयविमुक्को, भुञ्जइ वाणारसिं मुइओ ॥ २१ ॥
काऊण सुइरकालं, रज्जं रइवद्धणो सुसंविग्गो । समणस्स सन्नियासे, सुभाणुनामस्स पव्वइओ ॥ २२ ॥
विजयावली वि पढमं, चत्ता मन्तीण सोगिणी मरिउं । नियकम्मपभावेणं, उप्पन्ना रक्खसी घोरा ॥ २३ ॥
तइया तस्सुवसग्गे, कीरन्ते रक्खसीएँ पावाए । रइवद्धणस्स सहसा, केवलनाणं समुप्पन्नं ॥ २४ ॥
काऊण य पव्वज्जं, दो वि जणा पियहियंकरा समणा । पत्ता [2]गेवेज्जिड्ढिं, चउत्थभवलद्धसम्मत्ता ॥ २५ ॥
सेणिय ! चउत्थजम्मे, सामलिनयरीएँ [3]वामदेवसुया । वसुनन्द-सुनन्दभिहा, आसि च्चिय बम्भणा पुव्वं ॥ २६ ॥
अह ताण महिलियाओ, विस्सावसु तह पियंगुनामाओ । विप्पकुलजाइयाओ, जोव्वण-लायण्णकलियाओ ॥ २७ ॥
दाऊण य सिरितिलए, दाणं साहुस्स भावसंजुत्तं । आउक्खए सभज्जा, उत्तरकुरवे समुप्पन्ना ॥ २८ ॥
भोगं भोत्तूण तओ, ईसाणे सुरवरा समुप्पन्ना । चइया बोहिसमग्गा, पियंकर-हियंकरा जाया ॥ २९ ॥

कशिप द्वारा कठोर वचनोंसे तिरस्कृत दूत लौट आया और अपने स्वामीसे सब कुछ विस्तारपूर्वक कहा। (१४) दूतका कथन सुनकर बड़ी भारी सुभट-सेनाके साथ सर्वगुप्त कशिपके ऊपर आक्रमण करनेके लिए जल्दी निकल पड़ा। (१५) काशीपुरीके समीपके देशमें सर्वगुप्तने प्रवेश किया। दृढ़ शक्तिवाले कशिपने भी तुरन्त ही अपनी सेना भेजी। (१६) रतिवर्धनने रातमें प्रदोषके समय कशिपके पास आदमी भेजा। जाकर उसने स्फुट रूपसे कहा कि, देव! आपके स्वामी आये हैं। (१७) सारी बात सुनकर कशिप एकदम जल्दी गया और उद्यानमें ठहरे हुए अपने स्वामीको पुत्र और पत्नीके साथ देखा। (१८) तब अत्यन्त आनन्दित कशिपने अन्तःपुरके साथ अपने स्वामीको प्रणाम किया और अपने नगरमें मिलनका महान् उत्सव मनाया। (१९) कशिपके साथ रतिवर्धन द्वारा हराये गये उस सर्वगुप्तने अरण्यमें प्रवेश किया और भील जैसा हो गया। (२०) रतिवर्धन राजा पुनः काकन्दीमें राज्य करने लगा। भयसे विमुक्त कशिप भी आनन्दके साथ वाराणसीका उपभोग करने लगा। (२१)

सुचिरकाल तक राज्य करके संवेगयुक्त रतिवर्धनने सुभानु नामके श्रमणके पास दीक्षा ली। (२२) मन्त्री द्वारा पूर्वमें त्यक्त विजयावली भी दुःखित होकर मरी और अपने कर्मके प्रभावसे भयंकर राक्षसीके रूपमें उत्पन्न हुई। (२३) उस समय पापी राक्षसी द्वारा उपसर्ग किये जानेपर उस रतिवर्धनको सहसा केवल ज्ञान हुआ। (२४) प्रव्रज्या लेकर चौथे भवमें सम्यक्त्व प्राप्त किये हुए दोनों ही प्रियंकर और हितंकर श्रमणोंने ग्रैवेयककी ऋद्धि प्राप्त की। (२५)

हे श्रेणिक! पूर्वकालमें, चौथे भवमें, शामलीनगरीमें वामदेवके वसुनन्द और सुनन्द नामके दो ब्राह्मणपुत्र थे। (२६) उनकी ब्राह्मण कुलमें उत्पन्न तथा यौवन एवं लावण्यसे युक्त विश्वावसु और प्रियंगु नामकी भार्याएँ थीं। (२७) श्रीतिलक नामके साधुको भावपूर्वक दान देनेसे आयुका क्षय होने पर वे भार्याओंके साथ उत्तरकुरुमें उत्पन्न हुए। (२८) वहाँ भोगोंका उपभोग करके ईशान देवलोकमें वे देव रूपसे उत्पन्न हुए। वहाँसे च्युत होने पर सम्यक्त्वके साथ वे प्रियंकर और हितंकर

१. कासीपुरस०—मु०। २ गेवेज्जठिइं, च०—मु०। ३. वामदेविसुया। वसुदेवसुया जाया, आसि—प्रत्य०।

तं कम्ममहारण्णं, सयलं झाणाणलेण डहिऊणं । रईवद्धणो महप्पा, पत्तो सिवसासयं मोक्खं ॥ ३० ॥
कहिया जे तुज्झ मए, एत्तो पियंकर-हियंकरा भवा । गेवेज्जचुया सेणिय !, जाया लवणं-ऽंकुसा धीरा ॥ ३१ ॥
देवी सुदरिसणा वि य, सणियाणा हिण्डिऊण संसारे । निज्जरिय जुवइकम्मं, सिद्धत्थो खुड्डओ जाओ ॥ ३२ ॥
पुव्वसिणेहेण तओ, कया य लवण-ऽंकुसा अईकुसला । सिद्धत्थेण नराहिव !, रणे य अवराइया धीरा ॥ ३३ ॥
एवं सुणेऊण भवोहदुक्खं, जीवाण संसारपहे ठियाणं ।
तुब्भे य सव्वे वि सयाऽपमत्ता, करेह धम्मं विमलं समत्था ॥ ३४ ॥

॥ इइ पउमचरिए लवणं-ऽंकुसपुव्वभवाणुकित्तणं नाम चउरुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## १०५. महु-केढवउवक्खाणपव्वं

चइऊण य पइ-पुत्ते, निक्खन्ता तिव्वजायसंवेगा । जं कुणइ तवं सीया, तं तुज्झ कहेमि मगहवई ! ॥ १ ॥
तइया पुण सव्वजणो, उवसमिओ सयलभूसणमुणीणं । जाओ जिणधम्मरओ, भिक्खादाणुज्जओ अहियं ॥ २ ॥
जा आसि सुरवहूणं, सरिसी लायण्ण-जोव्वणगुणेहिं । सा तवसोसियदेहा, सीया दड्ढा लया चेव ॥ ३ ॥
पञ्चमहव्वयधारी, दुब्भावविवज्जिया पयइसोमा । निन्दन्ती महिलत्तं, कुणइ तवं बारसवियप्पं ॥ ४ ॥
लोयकयउत्तमङ्गी, मलकञ्चुयधारिणी तणुसरीरा । छट्ठ-ऽट्ठम-मासाइसु, सुत्तविहीणं कयाहारा ॥ ५ ॥
रइ-अरइविप्पमुक्का, निययं सज्झाय-झाणकयभावा । समिईसु य गुत्तीसु य, अविरहिया संजमुज्जुत्ता ॥ ६ ॥

---

हुए। (२९) कर्मरूपी उस समग्र महारण्यको ध्यानरूपी अग्निसे जलाकर महात्मा रतिवर्धनने शिव और शाश्वत मोक्षपद पाया। (३०) हे श्रेणिक ! मैंने तुमसे जिन प्रियंकर और हितंकरके भवोंके बारेमें कहा वे ग्रैवेयकसे च्युत होने पर धीर लवण और अंकुश हुए हैं। (३१) सुदर्शना देवी भी अनुक्रमसे संसारमें परिभ्रमण करती हुई स्त्री-कर्मकी निर्जरा करके क्षुल्लक सिद्धार्थ हुई है। (३२) हे राजन् ! पूर्वस्नेहवश सिद्धार्थने लवण और अंकुशको अत्यन्त कुशल, धीर और युद्धमें अपराजित बना दिया है। (३३) इस तरह संसार मार्गमें स्थित जीवोंके संसार-दुःखको सुनकर समर्थ तुम सब सदा अप्रमत्त होकर निर्मल धर्मका आचरण करो। (३४)

॥ पद्मचरितमें लवण और अंकुशके पूर्वभवोंका अनुकीर्तन नामक एक सौ चौथा पर्व समाप्त हुआ ॥

## १०५. मधु-कैटभका उपाख्यान

हे मगधपति ! पति और पुत्रोंका त्याग करके तीव्र संवेग उत्पन्न होने पर दीक्षित सीताने जो तप किया उसके बारेमें मैं कहता हूँ। (१) उस समय सकलभूषण मुनिद्वारा उपशमप्राप्त सब लोग जिनधर्ममें निरत और भिक्षा-दानमें अधिक उद्यमशील हुए। (२) सौन्दर्य एवं यौवनमें जो देववधुओं सरीखी थी वह तपसे शोषित शरीरवाली सीता जली हुई लताके जैसी मालूम होती थी। (३) पाँच महाव्रतोंको धारण करनेवाली, दुर्भावनासे रहित और स्वभावसे ही सौम्य वह स्त्रीभावकी निन्दा करती हुई बारह प्रकारके तप करने लगी। (४) सिर परके बालोंका लोंच किए हुई और मलिन चोली धारण करनेवाली दुर्बलदेहा वह शास्त्रोक्त विधिके साथ बेला तेला, मासश्रमण आदि तपश्चर्या करके आहार लेती थी। (५) रति और अरतिसे मुक्त, सतत भावपूर्वक स्वाध्याय एवं ध्यान करनेवाली और संयममें उद्यत वह समिति एवं गुप्तिमें निरत रहती थी। (६)

---

१. ऊणं। सिरिवद्द०—मु०। २. ०सयं ठाणं—प्रत्य०। ३. ०द्धत्थो चेल्लओ जा०—प्रत्य०। ४. एयं—प्रत्य०। ५. तुब्भेहि सव्वे—प्रत्य०।

परिगलियमंस-सोणिय-ण्हारु-छिरा पायडऽट्ठियकवोला । सहवड्ढिएण वि तया, जणेण नो लक्खिया सीया ॥ ७ ॥
एवंविहं तवं सा[1] वि सट्ठिवरिसाणि सुमहयं काउं । तेत्तीसं पुण दियहा[2], विहिणा संलेहणाउत्ता ॥ ८ ॥
विहिणाऽऽराहियचरणा[3], कालं काऊण तत्थ वइदेही । बावीससायरठिई, पडिइन्दो अच्चुए जाओ ॥ ९ ॥
मगहाहिव ! माहप्पं, पेच्छसु जिणसासणस्स जं जीवो । मोत्तूण जुवइभावं, पुरिसो जाओ सुरवरिन्दो ॥ १० ॥
सो तत्थ वरविमाणे, सुमेरुसिहरोवमे रयणचित्ते । सुरजुवईहिं परिवुडो,[4] सीइन्दो रमइ सुहपउरो ॥ ११ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, जीवाणं परभवाणुचरियाइं । निसुणिज्जन्ति नराहिव !, मुणिवरकहियाइं बहुयाइं ॥१२॥
तो भणइ मगहराया, भयवं कह तेहिं अच्चुए कप्पे । बावीससागरठिई, भुत्ता महु-केढवेहिं पि ॥ १३ ॥
भणइ तओ गणनाहो, वरिससहस्साणि चेव चउसट्ठी । काऊण तवं विउलं, जाया ते अच्चुए देवा ॥ १४ ॥[5]
कालेण चुयसमाणा, अह ते महु-केढवा इहं भरहे । कण्हस्स दो वि पुत्ता, उप्पन्ना सम्ब-पज्जुण्णा ॥ १५ ॥
छस्समहिया उ लक्खा, वरिसाणं अन्तरं समक्खायं । तित्थयरेहिं महायस !, भारह-रामायणाणं तु ॥ १६ ॥
पुणरवि य भणइ राया, भयवं ! कह तेहिं दुलहा बोही । लद्धा तवो य चिण्णो ?, [6]एयं साहेहि मे सव्वं ॥१७॥
तो भणइ इन्दभूई, सेणिय ! महु-केढवेहिं अन्नभवे । जह जिणमयम्मि बोही, लद्धा तं सुणसु एगमणो ॥१८॥
इह खलु मगहाविसए, सालिग्गामो त्ति नाम विक्खाओ । सो भुञ्जइ तं कालं, राया निस्सन्दिओ नामं ॥१९॥
विप्पो उ सोमदेवो, तत्थ उ परिवसइ सालिवरगामे । तस्सऽग्गिलाऍ पुत्ता, सिहिभूई वाउभूई य ॥ २० ॥
अह ते पण्डियमाणी, छक्कम्मरया तिभोगसम्मूढा । सम्मद्दंसणरहिया, जिणवरधम्मस्स [7]पडणीया ॥ २१ ॥

रक्त-मांस गल जानेसे तथा अस्थिमय कपोलों पर धमनियों और नसोंके स्पष्ट रूपसे दिखाई देनेसे साथमें पले-पोसे लोगों द्वारा भी सीता पहचानी नहीं जाती थी। (७) ऐसा साठ साल तक बड़ा भारी तप करके उसने तैंतीस दिन तक विधि पूर्वक सलेखना की। (८) विधिपूर्वक चारित्रकी आराधना करके मरने पर वैदेही अच्युत देवलोकमें बाईस सागरोपमकी स्थितिवाला इन्द्र हुई। (९) हे मगधाधिप ! जिन शासनका माहात्म्य तो देखो कि जीव स्त्रीभावका त्याग करके देवेन्द्रके रूपमें पुरुष होते हैं। (१०) सुमेरुके शिखरके समान उन्नत और रत्नोंसे चित्रित उस उत्तम विमानमें सुर-युवतियोंसे घिरा हुआ वह सीतेन्द्र क्रीड़ा करता था। (११) हे राजन् ! मुनिवरके द्वारा कहे गये ये तथा दूसरे बहुत-से परभवके चरित सुने गये। (१२)

तब मगधराज श्रेणिकने पूछा कि, हे भगवन् ! उन मधु एवं कैटभने अच्युत कल्पमें बाईस सागरोपमकी स्थिति कैसे भोगी थी ? (१३) इसपर गणनाथ गौतमने कहा कि—

चौसठ हजार वर्ष तक बड़ा भारी तप करके वे अच्युत देवलोकमें देव हुए थे। (१४) समय आने पर वहाँसे च्युत हो वे मधु और कैटभ इस भरतक्षेत्रमें कृष्णके दो पुत्र शाम्ब और प्रद्युम्न रूपसे उत्पन्न हुए। (१५) हे महायश ! तीर्थंकरोंने भारत और रामायणके बीच छलाखसे अधिक वर्षका अन्तर कहा है। (१६)

पुनः राजाने पूछा कि, भगवन् ! उन्होंने किस तरह दुर्लभ बोधि प्राप्त की थी और तप किया था ?—यह सब आप मुझे कहें। (१७) तब इन्द्रभुतिने कहा कि, हे श्रेणिक ! मधु एवं कैटभने परभवमें जिन धर्ममें जो सम्यग्दृष्टि प्राप्त की थी उसे तुम एकाग्र मनसे सुनो। (१८)—

इस मगधमें शालिग्राम नामका एक विख्यात नगर था। उस समय निःष्यन्दित नामका राजा उसका उपभोग करता था। (१९) उस शालिग्राममें एक सोमदेव नामका ब्राह्मण रहता था। अग्निलासे उसे शिखिभूति तथा वायुभूति नामके दो पुत्र हुए। (२०) वे पण्डितमानी, षड्विध कर्मोंमें रत, तीनों प्रकारके भोगोंसे विमूढ, सम्यग्दर्शनसे रहित और जिनवरके

१. सा तिसट्ठिं०—प्रत्य०। २. दिवसा वि०—प्रत्य०। ३. ०यचरिया, कालं—मु०। ४. ०वुडा, इन्दो सो रमइ—मु०। ५. चउसट्ठि सहस्साइं, वरिं०—मु०। ६. एवं—मु०। ७. पडिणीया—प्रत्य०।

कस्सइ कालस्स तओ, विहरन्तो समणसङ्घपरिकिण्णो। अह नन्दिवद्धणमुणी, सालिग्गामं समणुपत्तो ॥ २२ ॥
तं चेव महासमणं, उज्जाणत्थं जणो निसुणिऊणं। सालिग्गामाउ तओ, वन्दणहेउं विणिप्फिडिओ ॥ २३ ॥
तं अग्गि-वाउभूई, दट्ठुं पुच्छन्ति कत्थ अइपउरो। एसो जाइ जणवओ, सबाल-वुड्ढो अइतुरन्तो ? ॥ २४ ॥
अन्नेण ताण सिट्ठं, उज्जाणे आगयस्स समणस्स। वन्दणनिमित्तहेउं, तस्स इमो जाइ गामजणो ॥ २५ ॥
अह ते जेट्ठ-कणिट्ठा, वायत्थी उवगया मुणिसयासं। जंपन्ति दोण्णि वि जणा, मुणीण पडिकुट्ठवयणाइं ॥२६॥
भो भो तुब्भे त्थमुणी!, जइ जाणह किंचि[1] सत्थसंबन्धं। तो भणह लोयमज्झे, अइरा मा कुणह वक्खेवं ॥२७॥
एक्केण मुणिवरेणं, भणिया तुब्भेहि आगया कत्तो ?। जंपन्ति आगया वि हु, सालिग्गामाओ अम्हेहिं ॥ २८ ॥
पुणरवि मुणीण भणिया, कवणाओ भवाओ आगया तुब्भे। एयं माणुसजम्मं ?, कहेह जइ अत्थि पण्डिच्चं ॥२९॥
तं ते अयाणमाणा, अहोमुहा लज्जिया ठिया विप्पा। ताहे ताण परभवं, कहिऊण मुणी समाढत्तो ॥ ३० ॥
गामस्स वणथलीए, इमस्स तुब्भे हि दोण्णि वि सियाला। आसि च्चिय परलोए, मंसाहारा बहुकिलेसा ॥३१॥
एत्थेव अत्थि गामे, पामरओ करिसओ [2]गओ छेत्तं। मोत्तूण य उवगरणं, तत्थ पुणो आगओ सगिहं ॥३२॥
ते[3] दो वि सियाला तं, उवगरणं खाइऊण कालगया। कम्मवसेणुप्पन्ना, पुत्ता वि हु सोमदेवस्स ॥ ३३ ॥
अह सो पभायसमए, पामरओ पत्थिओ नियं खित्तं। पेच्छइ दोण्णि सियाले, उवगरणं खाइऊण मए ॥३४॥
दिविए काऊण तओ, दोण्णि वि ते पत्थिओ नियययगेहं। पामरओ कालगओ, जाओ गब्भम्मि सुण्हाए ॥३५॥
सरिऊण पुव्वजाई, मूगत्तं कुणइ तत्थ सो बालो। कह वाहरामि पुत्तं, तायं सुण्हं च [4]जणणी हं ? ॥ ३६ ॥
जइ नत्थि पच्चओ मे, तो तं वाहरह एत्थ पामरयं। एयं चिय वित्तन्तं, जेण असेसं परिक[5]हेमि ॥ ३७ ॥
वाहरिओ य मुणीणं, भणिओ जो आसि वच्छ पामरओ। सो हु तुमं दुक्कएणं, जाओ गब्भम्मि सुण्हाए ॥३८॥

धर्मके विरोधी थे। (२१) कुछ कालके बाद श्रमणसंघके साथ विहार करते हुए नन्दिवर्धनमुनि शालिग्राममें पधारे। (२२) वे महाश्रमण उद्यानमें ठहरे हैं ऐसा सुनकर लोग वन्दनके लिए उस शालिग्राममेंसे बाहर निकले। (२३) उस मानव-समूहको देखकर अग्निभूति और वायुभूतिने पूछा कि आबालवृद्ध यह अतिविशाल जनसमुदाय जल्दी-जल्दी कहाँ जा रहा है ? (२४) किसीने उनसे कहा कि उद्यानमें पधारे हुए श्रमणको वन्दन करनेके लिए ये नगरजन जा रहे हैं। (२५) तब शास्त्रार्थकी इच्छावाले वे दोनों ज्येष्ठ और कनिष्ठ भाई मुनिके पास गये। वे दोनों ही मुनिसे प्रतिकूल वचन कहने लगे कि, अरे मुनियों ! यदि तुम कुछ भी शास्त्रकी बात जानते हो तो लोगोंके बीच बोलो। अन्यथा बाधा मत डालो। (२६-२७)

एक मुनिने उनसे पूछा कि तुम कहाँसे आये हो ? उन्होंने कहा कि हम शालिग्रामसे आये हैं। (२८) पुनः मुनिने उनसे पूछा कि किस भवमेंसे इस मनुष्यभवमें आये हो यह, यदि पाण्डित्य है तो, कहो। (२९) उसे न जाननेसे वे ब्राह्मण लज्जित हो मुँह नीचा करके खड़े रहे। तब उन्हें मुनि परभव कहने लगे। (३०)—

इस गाँवकी वनस्थलीमें तुम दोनों परभवमें मांसाहारी और बहुत दुःखी सियार थे। (३१) इसी गाँवमें प्रामरक नामका एक किसान रहता था। वह खेत पर गया और वहाँ उपकरण छोड़कर पुनः अपने घर पर आया। (३२) वे दोनों सियार उस उपकरणको खाकर मर गये। कर्मवश वे दोनों सोमदेवके पुत्र रूपसे उत्पन्न हुए। (३३) सुबहके समय वह प्रामरक अपने खेत पर गया और उपकरणको खाकर मरे हुए दोनों सियारोंको देखा। (३४) उन दोनोंका प्रेतकर्म करके वह अपने घर पर गया। मरने पर प्रामरक अपनी पुत्रवधूके गर्भमें उत्पन्न हुआ। (३५) पूर्वजन्म याद करके उस बालकने मौन धारण किया कि मैं पुत्रको पिता और पुत्रवधूको माता कैसे कहूँ ? (३६) यदि तुम्हें विश्वास नहीं है तो उस प्रामरकको यहाँ बुलाओ जिससे यह सारा वृत्तान्त मैं कह सुनाऊँ। (३७) मुनिने उसे बुलाया और कहा कि, हे वत्स ! जो प्रामरक था वही तुम दुष्कृतकी वजहसे पुत्रवधूके गर्भसे पैदा हुए हो। (३८) राजा भृत्य होता है और भृत्य राजत्व पाता है।

१. ०चि अत्थ०—प्रत्य०। २. गओ खित्तं—प्रत्य०। ३. तो दो—मु०। ४. जणणीयं—प्रत्य०। ५. ०कहेह—प्रत्य०।

राया जायइ भिच्चो, भिच्चो रायत्तणं पुण उवेइ । माया वि हवइ धूया, पिया वि पुत्तो समुब्भवइ ॥ ३९ ॥
एवं अरहट्टघडीजन्तसमे इह समत्थसंसारे । हिण्डन्ति सव्वजीवा, सकम्म[1]विप्फंदिया सुइरं ॥ ४० ॥
एवं संसारठिइं, वच्छ ! तुमं जाणिऊण मूगत्तं । मुञ्चसु फुडक्खरवयं, जंपसु इह लोयमज्झम्मि ॥ ४१ ॥
सो एव भणियमेत्तो, परितुट्ठो पणमिऊण मुणिवसहं । सव्वं जणस्स साहइ, वित्तन्तं कोल्हुयाईयं ॥ ४२ ॥
संवेयजणियभावो, पामरओ दिक्खिओ मुणिसयासे । सुणिऊण तं अणेगा, जाया समणा य समणी य ॥ ४३ ॥
ते जणवएण विप्पा, उवहसिया कलयलं करेन्तेणं । एए ते मंसासी उ कोल्हुया बम्भणा जाया ॥ ४४ ॥
वय-सीलवज्जिएहिं, इमेहिं पसुएहिं पावबुद्धीहिं । मुसिया सव्वेह पया, धम्मत्थी भोगतिसिएहिं ॥ ४५ ॥
सव्वारम्भपवित्ता, अबम्भयारी य इन्दियपसत्ता । भण्णन्ति चरणहीणा, अबम्भणा बम्भणा लोए ॥ ४६ ॥
एए तव-चरणठिया, सुद्धा समणा य[2] बम्भणा लोए । वयबन्धसिहाडोवा, खन्तिखमाबम्भसुत्ता य ॥ ४७ ॥
झाणग्गिहोत्तनिरया, डहन्ति निययं कसायसमिहाओ । साहन्ति मुत्तिमग्गं, समणा इह बम्भणा धीरा ॥ ४८ ॥
जह केइ नरा लोए, हवन्ति खन्दिन्द-रुद्दनामा उ । तह एए वयरहिया, अबम्भणा बम्भणा भणिया ॥ ४९ ॥
एवं साहूण थुई, जंपन्तं जणवयं निसुणिऊणं । मरुभूइ-अग्गिभूई, लज्जियविलिया गया सगिहं ॥ ५० ॥
नाऊण य उवसग्गं, एज्जन्तं अत्तणो मुणिवरिन्दो । [3]पडिमाइ पेयभवणे, ठाइ तओ धीरगम्भीरो ॥ ५१ ॥
रोसाणलपज्जलिया, निसासु ते बम्भणा मुणिवहत्थे । पविसन्ति पिउवणं ते, असिवरहत्था महाघोरा ॥ ५२ ॥
बहुविहचिया पलीविय, जलन्तडज्झन्तमडयसंघायं । गह-भूय-बम्भरक्खस-डाइणि-वेयालभीसणयं ॥ ५३ ॥
किलिकिलिकिलन्तरक्खस-सिवामुहुज्जलियपेयसंघायं । कव्वायसत्थपउरं, मडयसमोत्थइयमहिवीढं ॥ ५४ ॥

माता पुत्री होती है और पिता भी पुत्र रूपसे पैदा होता है। (३९) इस तरह रहँटके समान इस समस्त संसारमें सब जीव अपने कर्मसे परिभ्रान्त होकर भटकते हैं। (४०) हे वत्स ! ऐसी संसारस्थिति जानकर तू मौनका त्याग कर और यहाँ लोगोंके बीच स्फुट अक्षरोंवाली वाणीका उच्चारण कर। (४१)

इस प्रकार कहे गये उसने आनन्दित होकर मुनिको प्रणाम किया और लोगोंसे सियार आदिका सारा वृत्तान्त कह सुनाया। (४२) वैराग्यजन्य भावसे युक्त पामरकने मुनिके पास दीक्षा ली। उसे सुनकर अनेक लोग श्रमण और श्रमणी हुए। (४३) कोलाहल करते हुए लोग उन ब्राह्मणों का उपहास करने लगे कि वे मांसभक्षक सियार ये ब्राह्मण हुए हैं। (४४) व्रत एवं शीलसे रहित, पापबुद्धि और भोगोंके प्यासे इन पशुओंने सारी धर्मार्थी प्रजाको ठगा है। (४५) सभी हिंसक कार्योंमें प्रवृत्ति करनेवाले, अब्रह्मचारी, इन्द्रियोंमें आसक्त, चारित्रहीन ये अब्राह्मण लोकमें ब्राह्मण कहे जाते हैं। (४६) तपश्चर्यामें स्थित, शुद्ध, व्रतरूपी शिखाबन्धके आटोपवाले तथा क्षान्ति-क्षमारूपी यज्ञोपवीतसे सम्पन्न ये श्रमण ही लोकमें ब्राह्मण हैं। (४७) ध्यानरूपी अग्निहोत्रमें निरत ये कषायरूपी समिधाओंको जलाते हैं। श्रमणरूपी ये धीर ब्राह्मण यहाँ मुक्तिमार्ग साधते हैं। (४८) जैसे इस लोकमें कई मनुष्य स्कन्द, इन्द्र, रुद्र के नामधारी होते हैं वैसे ही व्रतरहित ये अब्राह्मण ब्राह्मण कहे गये हैं। (४९)

इस तरह लोकोंको साधुकी स्तुति करते सुन मरुभूति और अग्निभूति लज्जित होकर अपने घर पर गये। (५०) अपने पर आनेवाले उपसर्गको जानकर धीर-गम्भीर वह मुनिवर श्मशानमें ध्यान लगाकर स्थित हुए। (५१) रोषाग्निसे प्रज्वलित वे अतिभयंकर ब्राह्मण मुनिके वधके लिए हाथमें तलवार लेकर श्मशानमें प्रविष्ट हुए। (५२) वहाँ अनेक चिताएँ जली हुई थीं; जले और दग्ध मुरदोंका ढेर लगा था; ग्रह, भूत, ब्रह्मराक्षस, डाकिनी और वैतालोंसे वह भयंकर था; किलकिल आवाज करते हुए राक्षसों और गीदड़के जैसे मुखवालोंसे तथा ऊँची ज्वालाओंसे युक्त वह प्रेतोंके समूहसे व्याप्त था; राक्षसोंके शस्त्रोंसे वह प्रचुर था; उसकी जमीन मुरदोंसे छाई हुई थी; पकाये जाते मुरदोंके फेफड़ोंमेंसे

१. ०प्फंडियं मु०—मु०। २. उ—प्रत्य०। ३. ०माउ पिउवणे सो, ठाइ—मु०।

पचन्तमडयपुप्फससिमिसिमियगलन्तरुहिरविच्छड्डं । डाइणिकबन्धकड्ढियभीमं, रुण्टन्तभूयगणं ॥ ५५ ॥
कडपूयणगहियरडन्तडिम्भयं कयतिगिच्छमन्तरवं । मण्डलरयपवणुद्धुयइन्दाउहजणियनहमग्गं ॥ ५६ ॥
विज्जासाहणसुट्ठियजंगूलियतारजणियमन्तरवं । वायसअवहियमंसं, उद्धमुहुन्नइयजम्बुगणं ॥ ५७ ॥
कत्थइ पेयायड्ढियमडयविकीरन्तकलहसद्दालं । कत्थइ वेयालाहयतरुणियरभमन्तभूयगणं ॥ ५८ ॥
कत्थइ रडन्तरिट्ठं, अन्नत्तो भुगुभुगेन्तजम्बुगणं । घुघुघुघुघुएन्तघूयं, कत्थइ कयपिङ्गलाबोलं ॥ ५९ ॥
कत्थइ कढोरहुयवहतडतडफुट्टन्तअट्ठिसद्दालं । कत्थइ साणायड्ढिय-मडयामिसलग्गजुद्धघणिं ॥ ६० ॥
कत्थइ कवालधवलं, कत्थइ मसिधूमधूलिधूसरियं । किंसुयवणं व कत्थइ, जालामालाउलं दित्तं ॥ ६१ ॥
एयारिसे मसाणे, झाणत्थं मुणिवरं पलोएउं । विप्पा वहुज्जयमई, सविऊण मुणिं समाढत्ता ॥ ६२ ॥
रे समण ! इह मसाणे, मारिज्जन्तं तुमं धरउ लोओ । पच्चक्खदेवए वि हु, जं निन्दसि बम्भणे अम्हे ॥ ६३ ॥
अम्हेहिं भाससि तुमं, जह एए जम्बुगा परभवम्मि । आसि किर दोण्णि वि जणा, एए विप्पा समुप्पन्ना ॥६४॥
ते एव भणिऊणं, दट्ठोट्ठा असिवराइं कड्ढेउं । पहणन्ता मुणिवसहं तु थम्भिया ताव जक्खेणं ॥ ६५ ॥
एवं कमेण रयणी, विप्पाणं थम्भियाण वोलीणा । उइओ य दियसणाहो, साहूण समाणिओ जोगो ॥ ६६ ॥
तावागओ समत्थो, सङ्घो सह जणवएण मुणिवसभं । वन्दइ विम्हियहियओ, पेच्छन्तो थम्भिए विप्पे ॥ ६७॥
भणिया य जणवएणं, एए विप्पा पराइया वाए । समणेण गुणवरेणं, जाया वि हु तेण पडिकुट्ठा ॥ ६८ ॥
चिन्तेन्ति तओ विप्पा, एस पहावो मुणिस्स निक्खुत्तं । बलविरियसमत्था वि य, तेणऽम्हे थम्भिया इहइं ॥६९॥

सिम-सिम करके झरते हुए रुधिरसे वह आच्छन्न था; डाकिनियोंके धड़ोंमेंसे बाहर निकले हुए और भयंकर आवाज करनेवाले भूतगण उसमें थे; उसमें कटपूतन (व्यन्तरदेव) देव रोते हुए बच्चे ले रखे थे; चिकित्साके लिए मंत्रध्वनि वहाँ की जा रही थी, पवनके द्वारा उठी हुई मंडलाकार धूलसे आकाशमार्गमें इन्द्रधनुष उत्पन्न हुआ था, विद्यासाधनके लिए अच्छी तरहसे स्थित जांगुलिकों (विषमंत्रका जाप करनेवालों) द्वारा ऊँचे स्वरसे की जानेवाले मंत्रध्वनिसे वह व्याप्त था, उसमें कौवे मांस छीन रहे थे और गीदड़ ऊँचा मुँह करके चिल्ला रहे थे। (५३-५७) कहीं प्रेतों द्वारा आकर्षित मुरदोंके बिखर जानेके कारण कलह ध्वनिसे वह शब्दित था, कहीं वैताल द्वारा आहत वृक्षोंमें क्रन्दन करनेवाले भूतगण घूम रहे थे, कहीं कौए चिल्ला रहे थे, सियार भुग्-भुग् आवाज कर रहे थे, कहीं उल्लू घू-घू आवाज कर रहा था तो कहीं कपिंजल पक्षी बोल रहा था, कहीं भयंकर आगसे तड्-तड् फूटती हुई हड्डियोंसे वह शब्दित था, तो कहीं कुत्तों द्वारा खींचे जाते मुरदोंके मांसको लेकर युद्धकी ललकारें हो रही थीं, कहीं वह खोपड़ियोंसे सफेद और कहीं काले धूएँ और धूलसे धूसरित था, कहीं टेसूका जंगल था, तो कहीं जलती हुई ज्वालाओंके समूहसे वह युक्त था। (५८-६१)

ऐसे श्मशानमें ध्यानस्थ मुनिवरको देखकर वधके लिए उद्यत बुद्धिवाले वे ब्राह्मण मुनिको सुनाने लगे कि, अरे श्रमण ! इस श्मशानमें हमारे द्वारा मारे जाते तुम्हारी लोग रक्षा करें, क्योंकि साक्षात् देवतारूप हम ब्राह्मणोंकी तुमने निन्दा की है। (६२-६३) हमारे लिए तुमने कहा था कि ये दोनों व्यक्ति परभवमें गीदड़ थे। वे ब्राह्मण रूपसे पैदा हुए हैं। (६४) ऐसा कहकर होंठ पीसते हुए उन्होंने तलवार खींचकर जैसे ही मुनिवरके ऊपर प्रहार किया वैसे ही एक यक्षने उन्हें थाम लिया। (६५) इस तरह थामे हुए ब्राह्मणोंकी रात क्रमशः व्यतीत हुई। सूर्य उदित हुआ। साधुने योग समाप्त किया। (६६) उस समय लोगोंके साथ समस्त संघ मुनिवरको वन्दन करनेके लिए आया। हृदयमें विस्मित उस संघने उन स्तम्भित ब्राह्मणोंको देखा। (६७) लोगोंने कहा कि वादमें ये ब्राह्मण श्रमण गुरुवरों द्वारा पराजित हुए थे। उसीसे ये कुपित हुए हैं। (६८) तब ब्राह्मण सोचने लगे कि अवश्य ही यह प्रभाव मुनिका है। इसीसे बल एवं वीर्यमें

१. ०यकुप्फुसमिसिमिसियग०—प्रत्य०। २. ०न्तपेयसद्दालं—मु०। ३. यालहयं, रुणुरुणिय भम०—मु०। ४. ०सलद्धघणिय० झुद्दं—प्रत्य०। ५. गुणधरेणं—प्रत्य०।

एयाएँ अवत्थाए, जइ अम्हे कह वि निप्फिडीहामो । तो मुणिवरस्स वयणं, निस्सन्देहं करीहामो ॥ ७० ॥
एयन्तरम्मि पत्तो, समयं चिय अग्गिलाएँ तूरन्तो । विप्पो उ सोमदेवो, पणमइ साहुं पसायन्तो ॥ ७१ ॥
पणओ पुणो पुणो च्चिय, [1]समणं तो बम्भणो भणइ एवं । जीवन्तु देव [2]एए, दुप्पुत्ता तुज्झ वयणेणं ॥७२॥
समसत्तु-मित्तभावा, समसुह-दुक्खा पसंस-निन्दसमा । समणा पसत्थचित्ता, हवन्ति पावाण वि अपावा ॥ ७३ ॥
ताव च्चिय संपत्तो, जक्खो तं बम्भणं भणइ रुट्ठो । मा देसि संपइ तुमं, अब्भक्खाणं मुणिवरस्स ॥ ७४ ॥
पावा य कलुसचित्ता, मिच्छादिट्ठी मुणी दुगुंछन्ता । रे विप्प ! तुज्झ पुत्ता, इमे मए थम्भिया दुट्ठा ॥ ७५ ॥
मारेन्तो लहइ वहं, सम्माणेन्तो य लहइ सम्माणं । जो जं करेइ कम्मं, सो तस्स [3]फलं तु अणुहवइ ॥७६॥
तं एव जंपमाणं, अइचण्डं दारुणं महादुक्खं । विन्नवइ पायवडिओ, साहुं च पुणो पुणो विप्पो ॥ ७७ ॥
तो भणइ मुणी जक्खं, मरिसस्सु दोसं इमाण विप्पाणं । मा कुणसु जीवघायं, मज्झ कए भद्द ! दीणाणं ॥७८॥
जं आणवेसि मुणिवर !, एवं भणिऊण तत्थ जक्खेणं । ते बम्भणा विमुक्का, आसत्था साहवं पणया ॥ ७९ ॥
ते अग्गि-वाउभूई, वेयसुइं उज्झिऊण उवसन्ता । साहुस्स सन्नियासे, दो वि जणा सावया जाया ॥ ८० ॥
जिणसासणाणुरत्ता, [4]गिहिधम्मं पालिऊण कालगया । सोहम्मकप्पवासी, दोण्णि य[5] देवा समुप्पन्ना ॥ ८१ ॥
तत्तो चुया समाणा, साएयाए समुद्ददत्तस्स । सेट्ठिस्स धारिणीए, पियाएँ पुत्ता समुप्पन्ना ॥ ८२ ॥
नन्दण-नयणाणन्दा, पुणरवि सायारधम्मजोएणं । मरिऊण तओ जाया, देवा सोहम्मकप्पम्मि ॥ ८३ ॥
ते तत्थ वरविमाणे, तुडिय-ऽङ्गय-कडय-कुण्डलाहरणा । भुञ्जन्ति विसयसोक्खं, सुरवहुपरिवारिया सुइरं ॥ ८४ ॥

---

समर्थ होने पर भी हम यहाँ पर स्तम्भित किये गये हैं। (६९) इस अवस्थामेंसे यदि हमें किसी तरहसे छुटकारा मिलेगा तो हम निस्सन्देह रूपसे मुनिवरके वचनका पालन करेंगे। (७०)

उस समय अग्निलाके साथ सोमदेव ब्राह्मण जल्दी जल्दी आया और प्रशंसा करके साधुको प्रणाम किया। (७१) बारंबार श्रमणको प्रणाम करके ब्राह्मणने ऐसा कहा कि, हे देव ! आपके वचनसे ये दुष्ट पुत्र जीवित रहे। (७२) शत्रु और मित्रमें समभाव रखनेवाले, सुख और दुःखमें सम तथा निन्दा एवं प्रशंसामें भी समवृत्ति और प्रसन्न चित्तवाले श्रमण पापियोंके ऊपर भी निष्पाप होते हैं। (७३) उसी समय रुष्ट यक्ष उपस्थित हुआ और उस ब्राह्मणसे कहने लगा कि अब तुम मुनिवर पर मिथ्या दोषारोप मत लगाओ। (७४) रे विप्र ! पापी, मलिन चित्तवाले, मुनिके निन्दक तुम्हारे इन दुष्ट पुत्रोंको मैंने स्तम्भित कर दिया है। (७५) मारने पर वध मिलता है और सम्मान करने पर सम्मान मिलता है। जो जैसा कार्य करता है वह उसका फल चखता है। (७६) इस तरह कहते हुए अतिप्रचण्ड, भयंकर और महादुःखदायी उस यक्षके एवं साधुके पैरोंमें पड़कर ब्राह्मण पुनः पुनः बिनती करने लगा। (७७) तब मुनिने यक्षसे कहा कि इन ब्राह्मणोंका दोष क्षमा करो। हे भद्र ! मेरे लिए दीनजनोंका जीवघात मत करो। (७८) हे मुनिवर ! जैसी आज्ञा'—ऐसा कहकर यक्षने उन ब्राह्मणोंको छोड़ दिया। आश्वस्त उन्होंने साधुको प्रणाम किया। (७९) क्रोध आदि विकाररहित उन अग्निभूति और वायुभूतिने वेदश्रुतिका परित्याग किया। दोनों जन साधुके पास श्रावक हुए। (८०)

जिनशासनमें अनुरक्त वे दोनों गृहस्थ-धर्मका पालन करके मरने पर सौधर्म देवलोकवासी देवके रूपमें उत्पन्न हुए। (८१) वहाँ से च्युत होने पर साकेतनगरीमें समुद्रदत्त सेठकी धारिणी नामकी प्रियासे पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुए। (८२) नन्दन और नयनानन्द वे पुनः गृहस्थधर्मके प्रभावसे मरकर सौधर्मकल्पमें देव हुए। (८३) उस उत्तम विमानमें तोड़े, बाजूबन्द, कड़े, एवं कुण्डलोंसे विभूषित और देवकन्याओंसे घिरे हुए उन्होंने चिरकाल तक विषयसुखका

---

१. समणं तं ब०—प्रत्य०। २. एए पुत्ता मे तुज्झ—प्रत्य०। ३. फलं समणुहोइ—मु०। ४. गिह धम्मं—प्रत्य०। ५. वि—प्रत्य०।

चइया अमरवईए, देवीए कुच्छिसंभवा जाया। ते हेमणाहपुत्ता, विणियाए सुरकुमारसमा ॥ ८५ ॥
महु-केढवा नरिन्दा, जाया तेलोक्कपायडपयावा। भुञ्जन्ति निरवसेसं, पुहइं जियसत्तुसामन्ता[1] ॥ ८६ ॥
नवरं ताण न पणमइ, भीमो गिरिसिहरदुग्गमावत्थो। उव्वासेइ य देसं, उइण्णसेन्नो कयन्तसमो ॥ ८७ ॥
वडनयरसामिएणं, भीमस्स भएण वीरसेणेणं। संपेसिया य लेहा, तूरन्ता महुनरिन्दस्स ॥ ८८ ॥
सुणिऊण य लेहत्थं, देसविणासं तओ परमरुट्ठो। निप्फिडइ य महुराया, तस्सुवरिं साहणसमग्गो ॥ ८९ ॥
अह सो कमेण पत्तो, वडनयरं पविसिउं कयाहारो। तं वीरसेणभज्जं, चन्दाभं पेच्छइ नरिन्दो ॥ ९० ॥
चिन्तेइ तो मणेणं, इमाएँ सह जः न भुञ्जिमो भोगे। तो मज्झ इमं रज्जं, निस्सारं निप्फलं [2]जीयं ॥९१॥
कज्जा-ऽकज्जवियन्नू, पडिसत्तुं निज्जिऊण[3] संगामे। पुणरवि साएयपुरिं, कमेण संपत्थिओ राया ॥ ९२ ॥
काऊण य मन्तणयं, राया पूएइ सव्वसामन्ते। वाहरइ वीरसेणं, ताहे अन्तेउरसमग्गं ॥ ९३ ॥
सम्माणिओ य सो वि य, विसज्जिओ सव्वनरवइसमग्गो। नवरं चिय चन्दाभा, महुणा अन्तेउरे [4]छूढा ॥९४॥
अभिसेयपट्टबन्धं, चन्दाभा पाविया नरिन्देणं। जाया य महादेवी, सव्वाण वि चेव महिलाणं ॥ ९५ ॥
अह सो महू नरिन्दो, चन्दाभासहगओ तहिं भवणे। रइसागरोवगाढो, गयं पि कालं न लक्खेइ ॥ ९६ ॥
सो य पुण वीरसेणो, हरियं नाऊण अत्तणो कन्तं। घणसोगसल्लियङ्गो, सहसा उम्मत्तओ जाओ ॥ ९७ ॥
एवं अणुहविय चिरं, कन्ताविरहम्मि दुस्सहं दुक्खं। मण्डवसाहुसयासे, पव्वइओ वीरसेणो[5] सो ॥ ९८ ॥
सो वीरसेणसाहू, तवचरणं अज्जिऊण कालगओ। दिव्वङ्गयमउडधरो, देवो वेमाणिओ जाओ ॥ ९९ ॥
अह सो महू नरिन्दो, चिट्ठइ धम्मासणे सुहनिविट्ठो। मन्तीहिं सहालावं, ववहारवियारणं कुणइ ॥ १०० ॥

---

उपभोग किया। (८४) च्युत होने पर विनीता नगरीमें अमरवती देवीकी कुक्षिसे उत्पन्न वे हेमनाथके देवकुमारके समान सुन्दर पुत्र हुए। (८५) वे मधु और कैटभ राजा तीनों लोकोंमें व्यक्त प्रतापवाले हुए और शत्रु-राजाओंको जीतकर समग्र पृथ्वीका उपभोग करने लगे। (८६) परन्तु पर्वतके शिखर पर आये हुए दुर्गमें स्थित भीम उनके समक्ष झुकता नहीं था। यमके जैसा और प्रबल सैन्यवाला वह देशको उजाड़ने लगा। (८७) वड़नगरके स्वामी वीरसेनने भीमके भयसे मधु राजाके पास फौरन पत्र भेजे। (८८) पत्रमें लिखे हुए देशके नाशके बारेमें सुनकर अत्यन्त क्रुद्ध मधुराजा उसके ऊपर आक्रमण करनेके लिए सेनाके साथ निकला। (८९) क्रमशः चलता हुआ वह वड़नगर पहुँचा। प्रवेश करके भोजन करके राजाने वीरसेनकी भार्या चन्द्राभाको देखा। (९०) तब वह मनमें सोचने लगा कि यदि मैं इसके साथ भोग नहीं भोगूँगा तो मेरा यह राज्य निस्सार है और यह जीवन निष्फल है। (९१) कार्य-अकार्यको जाननेवाले उसने विरोधी शत्रुको संग्राममें जीत लिया। राजाने साकेतपुरीकी ओर पुनः क्रमशः प्रस्थान किया। (९२) मंत्रणा करके राजाने सब सामन्तोंका पूजा-सत्कार किया। तब अन्तःपुरके साथ वीरसेनको बुलाया। (९३) सम्मानित उसे भी सब राजाओंके साथ विसर्जित किया, किन्तु मधुने चन्द्राभाको अन्तःपुरमें रख लिया। (९४) राजासे चन्द्राभाने अभिषेक का पट्टबन्ध पाया। सभी महिलाओंकी वह महादेवी हुई। (९५) उस महलमें चन्द्रभाके साथ प्रेमसागरमें लीन वह मधु राजा बीते हुए समयको भी नहीं जानता था। (९६)

उधर वह वीरसेन अपनी पत्नीका अपहरण हुआ है ऐसा जानकर शरीरमें शोकसे अत्यन्त पीड़ित हो सहसा उन्मत्त हो गया। (९७) इस तरह चिरकाल तक पत्नीके विरहमें अत्यन्त दुःखित हो वीरसेन राजाने मण्डप साधुके पास प्रव्रज्या ली। (९८) वह वीरसेन साधु तपश्चर्या करके मरने पर दिव्य अंगद एवं मुकुटधारी वैमानिक देव हुआ। (९९)

एक दिन धर्मासन पर सुखपूर्वक बैठा हुआ मधु राजा मंत्रियोंके साथ परामर्श और व्यवहारकी विचारणा कर रहा था। (१००) उस व्यवहारको छोड़कर वह अपने भवन की ओर चला। चन्द्राभाने पूछा कि हे नाथ! आज विलंब

---

१. ०सामन्तं—मु०। २. जायं—मु०। ३. ०ण समरमुहे। पु०—प्रत्य०। ४. वूढा—मु०। ५. ०णो य—प्रत्य०।

तं चेव उ ववहारं, राया मोत्तूण पत्थिओ सगिहं । भणिओ चन्दाभाए, किं अज्ज चिराविय सामि ? ॥१०१॥
तेण वि सा पडिभणिया, ववहारो पारदारियस्स पिए ! । आसि न तीरइ छेत्तुं, चिराविय तेण अज्ज मए ॥१०२॥
तो भणइ विहसिऊणं, चन्दाभा पारदारियं सामि ! । पूएहि पयत्तेणं, न तस्स दोसो हवइ लोए ॥ १०३ ॥
सुणिऊण तीऍ वयणं, रुट्ठो महुपत्थिवो भणइ एवं । जो निग्गहस्स भागी, सो कह पूइज्जए दुट्ठो ? ॥१०४॥
जइ निग्गहं नराहिव !, कुणसि तुमं पारदारियनरस्स । घोरं तु महादण्डं, किं न हु तं अत्तणो कुणसि ? ॥१०५॥
पढमपरदारसेवी, सामि ! तुमं सयलवसुमईनाहो । पच्छा हवइ य लोओ, जह राया तह पया सव्वा ॥१०६॥
सयमेव नरवरिन्दो, जत्थ उ परदारिओ हवइ दुट्ठो । तत्थ उ किं ववहारो, कीरइ लोगस्स मज्झम्मि ? ॥१०७॥
सुणिऊण वयणमेयं, पडिबुद्धो तक्खणं महू राया । निन्दइ पुणो पुणो च्चिय, [2]अप्पाणं जायसंवेगो ॥१०८॥
कुलवद्धणस्स रज्जं, दाउं सह केढवेण महुराया । निक्खमइ दढधिईओ, पासे मुणिसीहसेणस्स ॥ १०९ ॥
चन्दाभा वि महाकुलसंभूया उज्झिऊण रायसिरिं । तस्सेव पायमूले, मुणिस्स दिक्खं चिय पवन्ना ॥ ११० ॥
घोरं काऊण तवं, कालगया आरणच्चुए कप्पे । महु-केढवाऽणुजाया, दोण्णि वि ते इन्दपडिइन्दा ॥ १११ ॥
समणी वि य चन्दाभा, संजम-तव-नियम-जोगजुत्तमणा । कालगया उववन्ना, देवी दिव्वेण रूवेणं ॥ ११२ ॥
बावीससागराइं, जह तेहि सुहं मणोहरं भुत्तं । सेणिय ! अच्चुयकप्पे, सीया इन्दो[3] वि य तहेव ॥ ११३ ॥

इमं महू-केढवरायचेट्ठियं, समासओ तुज्झ मए निवेइयं ।
नरिन्द ! धीरट्ठकुमारसंगयं, सुणेहि एत्तो विमलाणुकित्तणं ॥ ११४ ॥

॥ इइ पउमचरिए महु-केढवउवक्खाणं नाम पञ्चुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

---

क्यों हुआ ? (१०१) उसने भी उसे उत्तरमें कहा कि, हे प्रिये ! परस्त्री में लम्पटका एक मुक़द्दमा था। उसके निर्णयका पता नहीं चलता था। इससे आज मुझे विलम्ब हुआ। (१०२) तब चन्द्राभाने हँसकर कहा कि, हे स्वामी ! तुम उसकी प्रयत्नसे पूजा करो परस्त्रीसेवन करनेवाले का लोकमें दोष नहीं होता। (१०३) उसका कथन सुनकर रुष्ट मधु राजाने ऐसा कहा कि जो दण्डका भागी है वह दुष्ट कैसे पूजा जायगा ? (१०४) हे राजन् ! परस्त्रीलम्पट मनुष्यको तुम घोर दण्ड देते हो, तो अपने आपको दण्ड क्यों नहीं देते ? (१०५) हे स्वामी ! सारी पृथ्वीके मालिक तुम प्रथम परदारसेवी हो। बादमें लोग हैं। जैसा राजा वैसी सारी प्रजा होती है। (१०६) जहाँ स्वयं राजा ही दुष्ट व परस्त्रीलम्पट होता है वहाँ लोगोंके बीच क्या फैसला किया जाता होगा ? (१०७)

यह कथन सुनकर मधु राजा तत्काल प्रतिबुद्ध हुआ। विरक्त वह अपने आपकी पुनः पुनः निन्दा करने लगा। (१०८) कुलवर्धनको राज्य देकर दृढ़ बुद्धिवाले मधु राजाने कैटभके साथ सिंहसेन मुनिके पास दीक्षा ली। (१०९) बड़े कुलमें उत्पन्न चन्द्राभाने भी राज्यकी लक्ष्मीका परित्याग कर उसी मुनिके चरणों में दीक्षा अंगीकार की। (११०) घोर तप करके मरने पर वे दोनों मधु और कैटभ आरण और अच्युत कल्पमें इन्द्र और प्रति-इन्द्रके रूपमें पैदा हुए। (१११) संयम, तप, नियम और योगमें युक्त मनवाली श्रमणी चन्द्राभा भी मरने पर दिव्य रूपसे सम्पन्न देवीके रूपमें उत्पन्न हुई। (११२) हे श्रेणिक ! जिस तरह उन्होंने बाईस सागरोपम तक अच्युत देवलोकमें मनोहर सुख भोगा उसी तरह इन्द्र रूपसे सीताने भी भोगा। (११३) हे राजन् ! मधु एवं कैटभ राजाओंका चरित मैंने तुमसे संक्षेपमें कहा। अब आठ धीर कुमारोंका विमल एवं श्लाघनीय चरित सुनो। (११४)

॥ पद्मचरितमें मधु-कैटभका उपाख्यान नामक एक सौ पाँचवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. ०ण्डं तो किं ण हु अ०—प्रत्य०। २. अत्ताणं—प्रत्य०। ३. ०न्दो च्चिय—प्रत्य०।

## १०६. लक्खणकुमारनिक्खमणपव्वं

कञ्चणनयराहिवई, कणयरहो णाम खेयरो सूरो । महिला तस्स [1]सयहुया, दोण्णि य धूयाउ कन्नाओ ॥ १ ॥
ताणं सयंवरट्ठे, सव्वे वि य खेयरा समाहूया । कणयरहेण तुरन्तो, रामस्स वि पेसिओ लेहो ॥ २ ॥
सुणिऊण य लेहत्थं, हलहर-नारायणा सुयसमग्गा । विज्जाहरपरिकिण्णा[2], तं कणयपुरं समणुपत्ता ॥ ३ ॥
ताव सहासु निविट्ठा, सव्वे वि य उभयसेढिसामन्ता । आहरणभूसियङ्गा, देवा व महिड्ढिसंजुत्ता ॥ ४ ॥
रामो लक्खणसहिओ, कुमारपरिवारिओ विमाणाओ । अवयरिऊण निविट्ठो, तत्थेव सहाए सुरसरिसो ॥ ५ ॥
ताव य दिणे पसत्थे, कन्नाओ दो वि कयविभूसाओ । तं चेव रायउदहिं, जणकल्लोलं पविट्ठाओ ॥ ६ ॥
ताणं चिय मयहरओ, दावेइ नराहिवे बहुवियप्पे । हरि-वसह-सिहि-पवंगम-गरुड-महानागचिन्धाले ॥ ७ ॥
मयहरयदाविए ते, जहक्कमं नरवई पलोएउं । कन्नाहि[4] कया दिट्ठी, लवं-ऽङ्कुसाणं घणसिणेहा ॥ ८ ॥
मन्दाइणीए गहिओ, अणङ्गलवणो अणङ्गसमरूवो । चन्दमुहीए वि तओ, गन्तुं मयणंकुसो वरिओ ॥ ९ ॥
अह तत्थ जणसमूहे, जाओ च्चिय हलहलारवो गहिरो । जय-हसिय-गीय-वाइय[5]-विमुकहुंकारवुक्कारो ॥ १० ॥
साहु त्ति साहु लोगो, जंपइ सीसङ्गुलिं भमाडेन्तो । अणुसरिसो संजोगो, अम्हेहि [6]सयंवरे दिट्ठो ॥ ११ ॥
गम्भीरधीरगरुयं, एसा मन्दाइणी गया लवणं । मयणंकुसं सुरूवं, चन्दमुही पाविया धीरं[7] ॥ १२ ॥
साहुक्कारमुहरवं, लोगं सुणिऊण लक्खणस्स सुया । लवणं-ऽङ्कुसाण रुट्ठा, सन्नज्झेउं समाढत्ता ॥ १३ ॥
देवीण विसल्लाईण नन्दणा अट्ठ वरकुमारा ते । पन्नासूणेहिं तिहिं, सएहि भाईण परिकिण्णा ॥ १४ ॥

## १०६. कुमारोंका निष्क्रमण

कांचननगरका स्वामी कनकरथ नामका एक शूरवीर खेचर था। उसकी पत्नी शतहुता थी। उसकी दो अविवाहित पुत्रियाँ थीं। (१) उनके स्वयम्वरके लिए सभी खेचर बुलाये गये। कनकरथने रामके पास भी फौरन लेख भेजा। (२) लेखमें जो लिखा था वह सुनकर विद्याधरोंसे घिरे हुए राम और लक्ष्मण पुत्रोंके साथ उस कनकपुरमें आ पहुँचे। (३) तब सभामें आभूषणोंसे भूषित शरीरवाले और देवोंके समान बड़ी भारी ऋद्धिसे युक्त दोनों श्रेणियोंके सब सामन्त बैठ गये। (४) कुमारोंसे घिरे हुए देव जैसे राम लक्ष्मणके साथ विमानमेंसे उतरकर उसी सभामें जा बैठे। (५) तब शुभ दिनमें अलंकृत दोनों कन्याएँ लोगोंरूपी तरंगोंवाले उस राजसमुद्रमें प्रविष्ट हुईं। (६) सिंह, वृषभ, मोर, वानर, गरुण एवं महानागके चिह्नोंसे अंकित अनेक राजा कंचुकीने उन्हें दिखाये। (७) अनुक्रमसे कंचुकी द्वारा दिखाये गये राजाओंको देखती हुईं उन कन्याओं ने सघन स्नेहयुक्त दृष्टि लवण और अंकुश पर डाली (८) मन्दाकिनीने अनंगके समान रूपवाले अनंग लवणको अंगीकार किया तो चन्द्रमुखीने भी जाकर मदनांकुशका वरण किया। (९) तब उस जनसमूहमें जयध्वनि, हास्य, गाना-बजाना तथा हुंकार और गर्जना जिसमें हो रही है ऐसा गम्भीर कोलाहल मच गया। (१०) मस्तक और उँगली घुमाते हुए लोग 'अच्छा हुआ, अच्छा हुआ।' स्वयम्वरमें हमने सदृशका सदृशके साथ योग देखा है— ऐसा कहने लगे। (११) यह मन्दाकिनी गंभीर और धीर बड़े लवणके साथ गई है और चन्द्रमुखीने सुन्दर धीर मदनांकुशको पाया है। (१२)

मुखसे साधुवाद कहते हुए लोगोंको सुनकर लक्ष्मणके पुत्र लवण व अंकुशके ऊपर रुष्ट हुए और कवच धारण करने लगे। (१३) विशल्या आदि देवियोंके पुत्र वे आठ कुमारवर दूसरे ढाई सौ भाइयोंसे घिरे हुए थे। लवण और

१. सयंहुय, दो०—प्रत्य०। २. ०ण्णा कणयपुरं चेवमणु०—प्रत्य०। ३. य—मु०। ४. कण्णाहिं दिन्न दिट्ठी—प्रत्य०। ५. ०यपमुक०—प्रत्य०। ६. सयंवरो—प्रत्य०। ७. धीरा—मु०।

लवणं-ऽङ्कुसाण कुद्धं, भाइबलं तेहिं अट्ठहिं जणेहिं । [1]मन्तेहि व उवसमियं, भुयंगमाणं समूहं व ॥ १५ ॥
ताहे लवं-ऽङ्कुसाणं, पाणिग्गहणं कमेण निव्वत्तं । बहुतूर-सङ्खपउरं, नच्चन्तविलासिणिजणोहं ॥ १६ ॥
ते लक्खणस्स पुत्ता, दट्ठूण सयंवरिं महारिद्धिं । अह भाणिउं पयत्ता, सामरिसा दुट्ठवयणाइं ॥ १७ ॥
[2]अम्हे किं केण हीणा, गुणेहिं एयाण जाणइसुयाणं ? । जेणं चिय परिहरिया, कन्नाहिं विवेगरहियाहिं ॥१८॥
एयाणि य अन्नाणि य, सोयन्ता तत्थ वरकुमारा ते । भणिया [3]रूवमईए, सुएण अइबुद्धिमन्तेणं ॥ १९ ॥
महिलाएँ कए कम्हा, सोयह तुब्भेत्थ दारुणं सव्वे । [4]होहह उवहसणिज्जा, इमाएँ चेट्ठाएँ लोगस्स ! ॥ २० ॥
जं जेण कयं कम्मं, सुहं [5]व असुहं व एत्थ संसारे । तं तेण पावियव्वं, तुब्भे मा कुणह परितावं ॥ २१ ॥
एयाण अद्धुवाणं, कयलीथम्भ व साररहियाणं । भोगाण विससमाणं, कएण मा दुक्खिया होह ॥ २२ ॥
तायस्स मए अङ्के, ठिएण बालेण पोत्थयम्मि सुयं । वयणं जह मणुयभवो, भवाण सव्वुत्तमो एसो ॥ २३ ॥
तं एव इमं लद्धुं, माणुसजम्मं जयम्मि अइदुलहं । कुणह[6] परलोयहिययं, जिणवरधम्मं पयत्तेणं ॥ २४ ॥
दाणेण साहवाणं, भोगो लब्भइ तवेण देवत्तं । नाणेण सिद्धिसोक्खं, पाविज्जइ सीलसहिएणं ॥ २५ ॥
जायस्स धुवं मरणं, दोग्गइगमणं च होइ परलोगे । तं एव जाणमाणा, सव्वे वि य कुणह जिणधम्मं ॥ २६ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, पडिबुद्धा ते [7]तहिं कुमारवरा । पियरं कयञ्जलिउडा, भणन्ति निसुणेहि विन्नप्पं ॥ २७ ॥
जइ ताय ! इच्छसि हियं, अम्हाणं वल्लभाण पुत्ताणं । तो मा काहिसि विग्घं, दिक्खाभिमुहाण सव्वाणं ॥२८॥
संसारम्मि अणन्ते, परिभमिया विसयलोलुया अम्हे । दुक्खाणि अणुहवन्ता, संपइ इच्छामि पव्वइउं ॥ २९ ॥
तो भणइ लच्छिनिलओ, वयणं अग्घाइउं सिरे पुत्ता । कइलाससिहरसरिसा, एए च्चिय तुम्ह पासाया ॥ ३० ॥

अंकुशके ऊपर क्रुद्ध भाइयोंकी सेनाको उन आठ जनोंने मन्त्रोंसे शान्त किये जानेवाले सर्पोंके समूहकी भाँति, शान्त किया। (१५) तब लवण और अंकुशका पाणिग्रहण विधिवत् सम्पन्न हुआ। उस समय अनेक विध वाद्य और शंख बज रहे थे और वारांगनाओंका समूह नाच रहा था। (१६)

लक्ष्मणके वे पुत्र स्वयम्वरकी महान् ऋद्धिको देखकर ईर्ष्यावश दुष्ट वचन कहने लगे कि क्या हम इन जानकीपुत्रोंसे गुणोंमें कुछ हीन हैं कि विवेकरहित इन कन्याओंने हमको छोड़ दिया। (१७-१८) इन तथा ऐसे दूसरे वचन सुनकर रूपमतीके अत्यन्त बुद्धिशाली पुत्रने उन कुमारोंसे कहा कि तुम सब स्त्रीके लिए क्यों दारुण शोक करते हो? ऐसी चेष्टासे लोगोंमें तुम उपहसनीय होओगे। (१९-२०) इस संसारमें जिसने जैसा शुभ अथवा अशुभ कर्म किया होगा, वैसा ही फल पावेगा। अतः तुम दुःख मत करो। (२१) इन अध्रुव, केलेके खम्भेके समान सारहीन और विषतुल्य भोगोंके लिए तुम दुःखी मत हो। (२२) बचपनमें पिताकी गोदमें बैठे हुए मैंने पुस्तकमेंसे यह वचन सुना था कि मनुष्यभव सब भवोंमें उत्कृष्ट है। (२३) जगतमें अतिदुर्लभ ऐसे इस मनुष्यजन्मको पाकर परलोकमें हितकर जिनवरके धर्मका प्रयत्नपूर्वक आचरण करो। (२४) साधुओंको दान देनेसे भोग मिलता है, तपसे देवत्व और शीलसहित ज्ञानसे सिद्धिका सुख मिलता है। (२५) जो पैदा हुआ है उसका मरण निश्चित है और परलोकमें दुर्गतिमें जाना पड़ता है। यह जानके सब कोइ जिनधर्मका पालन करें। (२६)

यह कथन सुनकर वे कुमारवर वहीं प्रतिबुद्ध हुए। हाथ जोड़कर उन्होंने पितासे कहा कि आप हमारी बिनती सुनें। (२७) हे तात! हम प्रिय पुत्रोंका यदि आप हित चाहते हैं तो दीक्षाकी ओर अभिमुख हम सबके ऊपर विघ्न मत डालना। (२८) विषयलोलुप हम दुःखोंका अनुभव करते हुए अनन्त संसारमें भटके हैं। अब हम प्रव्रज्या लेना चाहते हैं। (२९) तब लक्ष्मणने सिर पर सूँघकर कहा कि पुत्रो! कैलासपर्वतके शिखरके जैसे ऊँचे ये सोनेकी उत्तम दीवारोंवाले,

१. मन्तीहि य उव०—मु०। २. अम्हेहिं केण—प्रत्य०। ३. रूववईए—प्रत्य०। ४. होह उवहासणिज्जा—मु०। ५. व दुक्खं व—प्रत्य०। ६. ०ह य परलोयहियं—मु०। ७. तहिं वरकुमारा—प्रत्य०।

वरकञ्चणभित्तीया, सव्वुवगरणेहिं संजुया रम्मा। वीणा-वंसरवेण य, महुरसरुग्गीयनिग्घोसा ॥ ३१ ॥
वरजुवईहिं मणहरे, विबुहावासे व रयणपज्जलिए। कह पुत्त मुयह इमे, पासाए निच्चरमणिज्जे ॥ ३२ ॥
आहार-पाण-चन्दण-मल्ला-ऽऽहरणेसु लालिया तुब्भे। विसहिस्सह कह एयं, दुक्करचरियं मुणिवराणं ॥ ३३ ॥
कह नेहनिब्भराओ, मुयह जणणीउ विलवमाणीओ। न य जीवन्ति खणं पि हु, [1]तुज्झ विओगम्मि एयाओ ॥ ३४ ॥
सो तेहिं वि पडिभणिओ, ताय! भमन्ताण अम्ह संसारे। जणणीण सयसहस्सा, पियराण य वोलियाऽणन्ता ॥ ३५ ॥
न पिया न चेव माया, न य भाया नेय अत्थसंबन्धा। कुव्वन्ति परित्ताणं, जीवस्स उ धम्मरहियस्स ॥ ३६ ॥
जं भणसि ताय! भुञ्जह, इस्सरियं एत्थ माणुसे जम्मे। तं खिवसि अन्धकूवे, जाणन्तो दुत्तरे अम्हे ॥ ३७ ॥
सलिलं चेव पियन्तं, हरिणं जह हणइ एक्कओ वाहो। तह हणइ नरं मच्चू, तिसियं चिय कामभोगेसु ॥ ३८ ॥
जइ एव विप्पओगो; जायइ बन्धूहिं सह धुवो एत्थं। तो कीस कीरइ रई, संसारे दोसबाहुल्ले? ॥ ३९ ॥
बन्धणसिणेहनडिओ, पुणरवि भोगेसु दारुणं सत्तो। पुरिसो पावइ दुक्खं, चिरकालं दीहसंसारे ॥ ४० ॥
दुक्खसलिलावगाढे, कसायगाहुक्कडे भवावत्ते। घणदोग्गइवित्थीए, जरमरणकिलेसकल्लोले ॥ ४१ ॥
एयारिसे महायस!, भमिया संसारसायरे अम्हे। दुक्खाइं अणुहवन्ता, कह कह वि इहं समुत्तिण्णा ॥ ४२ ॥
संसारियदुक्खाणं, भीया जरमरणविप्पओगाणं। अणुमन्नसु ताय! तुमं, पव्वज्जं गिण्हिमो अज्जं ॥ ४३ ॥
ते एव निच्छियमणा, दिक्खाभिमुहा सुया मुणेऊणं। अणुमन्निया कुमारा, अवगूढा लच्छिनिलएणं ॥ ४४ ॥
आउच्छिऊण पियरं, बन्धुजणं चेव सव्वजणणीओ। ताहे गया कुमारा, महिन्दउदयं वरुज्जाणं ॥ ४५ ॥
चइऊण निरवसेसं, परिग्गहं जायतिव्वसंवेगा। सरणं महाबलमुणिं, पत्ता ते अट्ठ वि कुमारा ॥ ४६ ॥

सभी उपकरणोंसे युक्त, वीणा और बंसीकी ध्वनिसे रम्य तथा मधुर स्वरवाले गीतोंके निर्घोषसे सम्पन्न तुम्हारे ये महल हैं। (३०-३१) पुत्रो! सुन्दर युवतियोंके कारण मनोहर, रत्नोंसे देदीप्यमान देवोंके आवास जैसे और नित्य रमणीय ऐसे इन प्रासादोंको क्यों छोड़ते हो? (३२) आहार, पान, चन्दन, पुष्प एवं आभरणोंसे लालित तुम मुनिवरोंके दुष्कर चरित्रको कैसे सह सकोगे? (३३) स्नेहसे परिपूर्ण रोती हुई माताओंका तुम कैसे त्याग करोगे? तुम्हारे वियोगमें ये क्षणभर भी जीती नहीं रहेंगी। (३४)

इस पर उन्होंने उसे कहा कि, हे तात! संसारमें घूमते हुए हमारे लाखों माताएँ और अनन्त पिता व्यतीत हो चुके हैं। (३५) इस लोकमें धर्मरहित जीवकी रक्षा न पिता, न माता, न भाई और न सगे सम्बन्धी ही कर सकते हैं। (३६) पिताजी! आपने जो कहा कि इस मनुष्यजन्ममें ऐश्वर्यका उपभोग करो, तो ऐसा कहकर आप हमें जानबूझकर दुस्तर ऐसे अन्धे कूएँमें फेंक रहे हैं। (३७) जिस तरह पानी पीते हुए हिरनको अकेला व्याध मार डालता है उसी तरह कामभोगोंमें प्यासे मनुष्यको मृत्यु मार डालती है। (३८) यदि इस लोकमें बन्धुजनोंके साथ अवश्य ही वियोग होता हो तो दोषोंसे भरे हुए संसारमें रति क्यों की जाय? (३९) स्नेहके बन्धनमें नाचता हुआ मनुष्य भोगोंमें पुनः पुनः अत्यन्त आसक्त हो दीर्घ संसारमें चिरकाल तक दुःख पाता है। (४०) हे महायश! दुःखरूपी जलसे भरे हुए, कषायरूपी ग्राहोंसे व्याप्त, भवरूपी आवर्तवाले, दुर्गतिरूपी विशाल तरंगोंसे युक्त तथा जन्म-मरणके क्लेशोंसे कल्लोलित—ऐसे संसारसागरमें भटकते हुए और दुःख अनुभव करते हुए हम किसी तरहसे यहाँ तैरकर आये हैं। (४१-४२) हे तात! संसारके जन्म, मरण और वियोगके दुःखोंसे भयभीत हमें आप अनुमति दें। हम आज प्रव्रज्या ग्रहण करेंगे। (४३)

इस तरह दृढ़ मनवाले और दीक्षाकी ओर अभिमुख पुत्रोंको जानकर लक्ष्मणने अनुमति दी और आलिंगन किया। (४४) तब पिता, बन्धुजन तथा सब माताओंसे पूछकर कुमार महेन्द्रोदय नामके उत्तम उद्यानमें गये। (४५) समग्र परिग्रहका त्याग करके तीव्र संवेगवाले उन आठों कुमारोंने महाबल मुनिकी शरण ली। (४६) समिति और गुप्तिसे युक्त तथा

१. तुब्भ वि०—मु०।

उग्गं तवोविहाणं, कुणमाणा समिइ-गुत्तिसंजुत्ता । अह ते कुमारसमणा, विहरन्ति [1]महिं दढधिईया ॥ ४७ ॥
एयं कुमारवरनिक्खमणं पसत्थं, भावेण जे वि हु [2]सुणन्ति नराऽपमत्ता ।
ताणं पणस्सइ खणेण समत्थपावं, बोहीफलं च विमलं समुवज्जिणन्ति ॥ ४८ ॥
॥ इइ पउमचरिए कुमारनिक्खमणं नाम छउत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## १०७. भामंडलपरलोयगमणविहाणपव्वं

वीरजिणिन्दस्स गणी, पढमपयं संसिओ मइपगब्भो । साहइ मणोगयं सो, भामण्डलसन्तियं चरियं ॥ १ ॥
निसुणेहि मगहसामिय!, अह सो भामण्डलो पुरे नियए । भुञ्जइ खेयरइड्ढिं, कामिणिसहिओ सुरिन्दो व ॥२॥
चिन्तेऊण पयत्तो, संपइ जइ हं लएमि जिणदिक्खं । तो जुवइपउमसण्डो, सुस्सिहिइ इमो न संदेहो ॥ ३ ॥
कामिणिजणमज्झगओ, विसयसुहं भुञ्जिऊण चिरकालं । पच्छा तवं सुघोरं, दुक्खविमोक्खं करिस्से हं ॥ ४ ॥
भोगेसु अज्जियं जं, पावं अइदारुणं पमाएणं । तं पच्छिमम्मि काले, झाणग्गीणं दहिस्से हं ॥ ५ ॥
अहवा वि माणभङ्गं, समरे काऊण खेयरभडाणं । ठावेमि वसे दोण्णि वि, आणाकारीउ सेढीओ ॥ ६ ॥
मन्दरगिरीसु बहुविहरयणुज्जोवियनियम्बदेसेसु । कीलामि तत्थ गन्तुं, इमाहिं सहिओ पणइणीहिं ॥ ७ ॥
वत्थूणि [3]एवमाई, परिचिन्तन्तस्स तस्स मगहवई ! । भुञ्जन्तस्स य भोगं, गयाइं संवच्छरसयाइं ॥ ८ ॥
[4]एवं काऊण इमं, करेमि कालम्मि चिन्तयन्तस्स । भामण्डलस्स आउं, संथारं आगयं ताव ॥ ९ ॥

दृढ़ बुद्धिवाले वे कुमारश्रमण उग्र तपोविधि करते हुए पृथ्वी पर विहार करने लगे । (४७) कुमारोंके इस प्रशस्त निष्क्रमणको जो पुरुष अप्रमत्त होकर भावपूर्वक सुनते हैं उनका सारा पाप क्षण भरमें नष्ट हो जाता है और वे विमल बोधिफल प्राप्त करते हैं । (४८)

॥ पद्मचरितमें कुमारोंका निष्क्रमण नामका एक सौ छठाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## १०७. भामण्डलका परलोक गमन

तब वीर जीवेन्द्रके श्लाघनीय और समर्थ बुद्धिशाली प्रथम गणधर गौतमस्वामी मनमें रहा हुआ भामण्डल विषयक चरित कहने लगे । (१) हे मगधनरेश ! तुम सुनो । वह भामण्डल स्त्रियोंके साथ अपने नगरमें सुरेन्द्रकी भाँति खेचर-ऋद्धिका उपभोग करता था । (२) वह सोचने लगा कि यदि मैं दीक्षा लूँ तो यह युवतीरूपी पद्मवन सूख जायगा, इसमें सन्देह नहीं । (३) स्त्रियोंके बीचमें रहा हुआ मैं चिरकाल तक विषयसुखका उपभोग करके बादमें दुःखका नाश करनेवाला घोर तप करूँगा । (४) भोगोंमें प्रमादवश जो अतिदारुण पाप अर्जित करूँगा वह बादके समयमें (वृद्धावस्थामें) ध्यानाग्निसे मैं जला डालूँगा । (५) अथवा युद्धमें खेचर-सुभटोंका मानभंग करके दोनों श्रेणियोंको आज्ञाकारी बनाकर वसमें करूँ । (६) मन्दराचल पर आये हुए नानाविध रत्नोंसे उद्योतित प्रदेशोंमें इन स्त्रियों के साथ जाकर क्रीड़ा करूँ । (७) हे मगधपति ! ऐसी बातें सोचते हुए और भोगका उपभोग करते हुए उसके सैकड़ों साल बीत गये । (८) 'ऐसा करके समय आने पर यह करूँगा'—ऐसा सोचते हुए भामण्डलकी बिछौने पर पड़े रहनेकी आयु (वृद्धावस्था) आ गई । (९)

१. महिन्ददढधिइया—मु० । २. सुणिंति—प्रत्य० । ३. एवमा॰—प्रत्य० । ४. एयं का०—प्रत्य० ।

अह अन्नया कयाई, पासाओवरि ठियस्स सहसत्ति । भामण्डलस्स असणी, पडिया य सिरे धगधगेन्ती ॥ १० ॥
जणयसुए कालगए, जाओ अन्तेउरे महाकन्दो । हाहाकारमुहरवो,[1] पगलियनयणंसुविच्छड्डो ॥ ११ ॥
जाणन्ता वि पमाई, अन्नं जम्मन्तरं धुवं पुरिसा । तह वि य कालक्खेवं, कुणन्ति विसयामिसासत्ता ॥ १२ ॥
खणभङ्गुरस्स कज्जे, इमस्स देहस्स साररहियस्स । पुरिसा करेन्ति पावं, जाणन्ता चेव सत्थाइं ॥ १३ ॥
किं कीरइ सत्थेहिं, अप्पाणो[2] जेहि नेव उवसमिओ ? । एक्कपयं पि वरं तं, जं नियमणं पसाएइ ॥ १४ ॥

एवं जो दीहसुत्तं [3]कुणइ इह नरो णेयवावारजुत्तो,
निच्चं भोगाभिलासी सयणपरियणे तिव्वनेहाणुरत्तो ।
संसारं सो महन्तं परिभमइ चिरं घोरदुक्खं[4] सहन्तो ।
तम्हा रायं ! पसत्थे ससियरविमले होहि धम्मेक्कचित्तो ॥ १५ ॥

॥ इइ पउमचरिए भामण्डलपरलोयगमणविहाणं नाम सत्तुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## १०८. हणुवणिव्वाणगमणपव्वं

एत्तो मगहाहिवई !, सुणेहि हणुयस्स ताव वित्तन्तं । वरकण्णकुण्डलपुरे, भोगे चिय सेवमाणस्स ॥ १ ॥
जुवइसहस्सेण समं, विमाणसिहरट्ठिओ महिड्ढीओ । लीलायन्तो विहरइ, महीऍ वरकाणणवणाइं ॥ २ ॥
अह अन्नया वसन्ते, संपत्ते जणमणोहरे काले । कोइलमहुरुग्गीए, महुयरमुञ्चन्तझंकारे ॥ ३ ॥
चलिओ मेरुनगवरं, वन्दणभत्तीऍ चेइयहराणं । हणुओ परियणसहिओ, दिव्वविमाणे समारूढो[5] ॥ ४ ॥

कभी एक दिन प्रासादके ऊपर स्थित भामण्डलके सिर पर अकस्मात् धग्-धग् करती हुई बिजली गिरी। (१०) जनकसुत भामण्डलके मरने पर अन्तःपुरमें हाहाकारसे मुखरित और आँखोंमें से गिरते हुए आँसुओंसे व्याप्त ऐसा जबरदस्त आक्रन्द मच गया। (११) दूसरा जन्मान्तर अवश्य है ऐसा जानते हुए भी प्रमादी पुरुष विषयरूपी मांसमें आसक्त हो समय व्यतीत करते हैं। (१२) शास्त्रोंको जानते हुए भी इस क्षणभंगुर एवं सारहीन देहके लिए मनुष्य पाप करते हैं। (१३) जिनसे आत्मा उपशान्त न हो ऐसे शास्त्रोंसे क्या किया जाय? वह एक शब्द भी अच्छा है जो अपने मनको प्रसन्न करता हो। (१४) इस तरह यहाँ पर अनेक व्यवसायोंमें युक्त जो मनुष्य दीर्घसूत्रता करता है और स्वजन-परिजनमें तीव्र स्नेहसे अनुरक्त होकर भोगोंकी नित्य अभिलाषा रखता है वह चिरकाल तक घोर दुःख सहनकर विशाल संसारमें भटकता फिरता है। अतः हे राजन्! प्रशस्त और चन्द्रमाके समान विमल धर्ममें एकाग्र बनो। (१५)

॥ पद्मचरितमें भामण्डलका परलोकगमन-विधान नामक एक सौ सातवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## १०८. हनुमानका निर्वाणगमन

हे मगधाधिपति श्रेणिक! तुम अब उत्तम कर्णकुण्डलपुरमें भोगोंका उपभोग करनेवाले हनुमानका वृत्तान्त सुनो। (१) एक हजार युवतियोंके साथ विमानके शिखर पर स्थित और बड़ी भारी ऋद्धिवाला वह पृथ्वी पर आये हुए सुन्दर बाग़ बगीचोंमें लीलापूर्वक विहार करता था। (२) एक दिन कोयलके द्वारा मधुर स्वरमें गाई जाती और भौरोंके झंकारसे झंकृत वसन्त ऋतुके आनेपर लोगोंको आनन्द देनेवाले समयमें परिजनोंसे युक्त हनुमान दिव्य विमानमें समारूढ हो चैत्यगृहोंके दर्शनके लिए मेरु पर्वतकी ओर चला। (३-४) मन और पवनके समान अत्यन्त तीव्र गतिवाला वह आकाशमें उड़कर

१. हाहाकारपलावो, पय०—प्रत्य०। २. अप्पाणं जेहि णेव संजमियं। एक०—प्रत्य०। ३. कुणइ इह पुरिसो णेय०—प्रत्य०। ४. ०दुक्खं लहन्तो—मु०। ५. ०माणेसु आरूढो—मु०।

उप्पइओ गयणयले, वच्चइ मणपवणदच्छपरिहत्थो । कुलपव्वयाण उवरिं, अभिवन्दन्तो जिणहराइं ॥ ५ ॥
संपत्तो य नगवरं, रयणसिलाकणयसिहरसंघायं । णाणाविहदुमगहणं, चउकाणणमण्डियं रम्मं ॥ ६ ॥
सो भणइ पेच्छ सुन्दरि !, नगरायस्सुवरि जिणहरं तुङ्गं । जगजगजगेन्तसोहं, उब्भासेन्तं दिसायक्कं ॥ ७ ॥
पन्नास जोयणाइं, दीहं पणुवीस चेव वित्थिण्णं । रेहइ छत्तीसुच्चं, गिरिस्स मउडायए रम्मं ॥ ८ ॥
तवणिज्जुज्जल-निम्मलगोउरअइतुङ्गवियडपायारं । धय-छत्त-पट्ट-चामर-लम्बूसा-ऽऽदरिस-मालड्ढं ॥ ९ ॥
एयाइं पेच्छ कन्ते !, णाणाविहपायवोहछन्नाइं । चत्तारि उववणाइं, उवरुवरिं नगवरिन्दस्स ॥ १० ॥
धरणियले सालवणं च नन्दणं मेहलाएँ अइरम्मं । तत्तो च्चिय सोमणसं, पण्डगपरिमण्डियं सिहरं ॥ ११ ॥
बउल-तिलय-चम्पय-असोय-पुन्नाय-नायमाईहिं । रेहन्ति पायवेहिं, कुसुमफलोणमियसाहेहिं ॥ १२ ॥
घणकुसुमगुच्छकेसरमयरन्दुद्दामसुरहिगन्धेणं । वासन्ति व दिसाओ, समन्तओ काणणवणाइं ॥ १३ ॥
एएसु चउनिकाया, देवा कीलन्ति परियणसमग्गा । रइसागरोवगाढा, न सरन्ति निए वि हु विमाणे ॥ १४ ॥
एयाण उववणाणं, ठियाइं मज्झम्मि चेइयघराइं । तवणिज्जपिञ्जराइं, बहुविहसुरसङ्घनमियाइं ॥ १५ ॥
अवइण्णो पवणसुओ, तत्थ विमाणाउ परियणसमग्गो । पायक्खिणं करेउं, पविसरइ तओ जिणागारं ॥ १६ ॥
दट्ठूण सिद्धपडिमा, बहुलक्खणसंजुया दिणयराभा । पणमइ पहट्ठमणसो, कन्ताहिं समं पवणपुत्तो ॥ १७ ॥
मण-नयणहारिणीओ, हणुवस्स पियाउ कणयकमलेहिं । पूएन्ति सिद्धपडिमा, अन्नेहिं वि दिव्वकुसुमेहिं ॥ १८ ॥
सयमेव पवणपुत्तो, पडिमाओ कुङ्कुमेणं अच्चेउं । देइ वरसुरहिधूवं, बलिं च तिव्वाणुराएणं ॥ १९ ॥
एत्तो वाणरमउली, अरहन्तं झाइऊण भावेणं । थुणइ थुइमङ्गलेहिं, विविहेहिं पावमहणेहिं ॥ २० ॥

कुलपर्वतोंके ऊपर आये हुए जिनमन्दिरोंमें वन्दन करता हुआ रत्नोंकी शिलाओं और सोनेके शिखरोंसे युक्त, नानाविध वृक्षोंसे व्याप्त और चार उद्यानोंसे मण्डित ऐसे एक सुन्दर पर्वतके पास आ पहुँचा। (५-६) उसने कहा कि, हे सुन्दरी ! पर्वतके ऊपर विशाल, जगमगाती शोभावाले और दिशाओंको प्रकाशित करनेवाले जिनमन्दिरको देखो। (७) पचास योजन लम्बा, पचीस योजन चौड़ा और छत्तीस योजन ऊँचा वह सुन्दर जिनमन्दिर पर्वतके मुकुट जैसा लगता है। (८) सोनेके उज्ज्वल और निर्मल गोपुर व अत्युन्नत विकट प्राकारवाला यह ध्वजा, छत्र, पट्ट, चामर, लम्बूष, दर्पण और मालासे शोभित है। (९) हे कान्ते ! पर्वतोंमें श्रेष्ठ इस पर्वत पर ऊपर-ऊपर आये हुए तथा नानाविध वृक्षोंके समूहसे आच्छन्न इन चार उपवनोंको देख। (१०) धरातल पर शालवन, मध्यके भागमें अत्यन्त सुन्दर नन्दनवन, उससे ऊपर सोमनस वन है और शिखर पाण्डुक वनसे मण्डित है। (११) फूल और फलोंसे झुकी हुई शाखाओंवाले उत्तम बकुल, तिलक, चम्पक, अशोक, पुन्नाग और नाग आदि वृक्षों से वे शोभित हो रहे हैं। (१२) फूलोंके घने गुच्छोंके केसरके मकरन्दकी तीव्र मीठी महकसे मानो बाग-बगीचे दिशाओंको चारों ओरसे सुगन्धित कर रहे हैं। (१३)

इन उद्यानोंमें अपने परिजनोंके साथ चारों निकायोंके देव प्रेमसागरमें अवगाहन करके क्रीड़ा करते थे। वे अपने विमानोंको भी याद नहीं करते थे। (१४) इन उद्यानोंके बीच सोनेके बने होनेसे पीत वर्ण वाले तथा देवताओंके नानाविध संघों द्वारा प्रणत चैत्यगृह अवस्थित थे। (१५)

परिजनके साथ पवनसुत हनुमान विमानमेंसे नीचे उतरा। प्रदक्षिणा करके उसने जिनमन्दिरमें प्रवेश किया। (१६) नाना लक्षणोंसे युक्त और सूर्यके समान कान्तिवाली सिद्ध-प्रतिमाको देखकर मनमें हर्षित हनुमानने पत्नियोंके साथ वन्दन किया। (१७) हनुमानकी मन और आँखोंको हरण करनेवाली सुन्दरप्रियाओंने सोनेके कमलों तथा अन्य दिव्य पुष्पोंसे सिद्ध-प्रतिमाकी पूजा की। (१८) स्वयं हनुमानने ही केसरसे प्रतिमाओंकी पूजा करके तीव्र अनुराग वश उत्तम सुगन्धित धूप तथा बलि प्रदान की। (१९) तब वानरोंमें मुकुटके समान श्रेष्ठ हनुमानने भावपूर्वक अरिहन्तका ध्यान करके पापका नाश

१. ०लचारुचा०—प्रत्य०। २. उवरोवरि—प्रत्य०। ३. ण चच्चेउं—प्रत्य०।

थुणिऊण जहिच्छाए, विणिग्गओ जिणहराउ हणुवन्तो । पायक्खिणेइ मेरुं, वन्दन्तो सिद्धभवणाइं ॥ २१ ॥
भरहं एन्तस्स तओ, कमेण अत्थंगओ दियसनाहो । हणुवस्स सयलसेन्नं, ठियं च सुरदुन्दुहिगिरिम्मि ॥ २२ ॥
सो तत्थ बहुलपक्खे, गयणयलं मारुई पलोयन्तो । पेच्छइ घणञ्जणनिहं, तारासु समन्तओ छन्नं ॥ २३ ॥
चिन्तेइ तो मणेणं, जह एयं चन्दविरहियं गयणं । न य सोहइ कुलगयणं, तहा विणा पुरिसचन्देणं ॥ २४ ॥
तं नत्थि जए सयले, ठाणं तिलतुसतिभागमेत्तं पि । जत्थ न कीलइ मच्चू, सच्छन्दो सुरवरेहिं पि ॥ २५ ॥
जइ देवाण वि एसा, चवणावत्था उ हवइ सव्वाणं । अम्हारिसाण संपइ, का एत्थ कहा मणूसाणं ? ॥ २६ ॥
वुब्भन्ति जत्थ हत्थी, मत्ता गिरिसिहरसन्निहा गरुया । तो एत्थ किं व भण्णइ ?, पढमं चिय अवहिया ससया ॥ २७ ॥
अन्नाणमोहिएणं, पञ्चिन्दियवसगएण जीवेणं । तं नत्थि महादुक्खं, जं नऽणुहूयं भमन्तेणं ॥ २८ ॥
महिलाकरेणुयाणं, लुद्धो घरवारिनियलपडिबद्धो । अणुहवइ तत्थ दुक्खं, पुरिसगओ वम्महासत्तो ॥ २९ ॥
पासेण पञ्जरेण य, बज्झन्ति चउप्पया य पक्खी य । इह जुवइपञ्जरेणं, बद्धा पुरिसा किलिस्सन्ति ॥ ३० ॥
किंपागफलसरिच्छा, भोगा पमुहे हवन्ति गुलमहुरा । ते चेव उ परिणामे, जायन्ति य विसमविससरिसा ॥ ३१ ॥
तं जाणिऊण एवं, असासयं अद्धुवं चलं जीयं । अवहत्थिऊण भोगे, पवज्जं गिण्हिमो अज्जं ॥ ३२ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, परिचिन्तेन्तस्स पवणपुत्तस्स । रयणी कमेण झीणा, पभासयन्तो रवी उइओ ॥ ३३ ॥
पडिबुद्धो पवणसुओ, भणइ तओ परियणं पियाओ य । धम्माभिमुहस्स महं, निसुणेह परिप्फुडं वयणं ॥ ३४ ॥
वसिऊण सुइरकालं, माणुसजम्मम्मि बन्धवेहिं समं । अवसेण विप्पओगो, हवइ य मा अद्धिइं कुणह ॥ ३५ ॥
ताहे भणन्ति हणुवं, महिलाओ महुरमम्मणगिराओ । मा मुञ्चसु नाह ! तुमं, अम्हे एत्थं असरणाओ ॥ ३६ ॥

करनेवाले विविध प्रकारके स्तुतिमंगलोंसे स्तुति की। (२०) इच्छानुसार स्तुति करके जिनमन्दिरमें से बाहर निकले हुए हनुमानने सिद्धभवनोंको वन्दन करते हुए मेरुकी प्रदक्षिणा दी। (२१) जब हनुमान भरतक्षेत्रकी ओर अनुक्रमसे आ रहा था तब सूर्य अस्त हो गया। हनुमानके सारे सैन्यने सुरदुन्दुभि पर्वत पर डेरा डाला। (२२) हनुमान उस कृष्णपक्षमें आकाशको देखने लगा। चारों ओर ताराओंसे आच्छादित और घने अंजनके जैसे काले आकाशको उसने देखा। (२३) वह मनमें सोचने लगा कि जिस तरह चन्द्रसे रहित यह आकाश सुहाता नहीं है उसी तरह कुलरूपी गगन भी पुरुषरूपी चन्द्रके बिना नहीं सुहाता। (२४) सारे जगतमें तिल और भूसाके तीसरे भाग जितना भी स्थान नहीं है जहाँ मृत्यु स्वच्छंदरूपसे क्रीड़ा न करती हो। उत्तम देवों के साथ भी वह क्रीड़ा करती है। (२५) यदि सभी देवोंकी यह च्यवनावस्था (मृत्यु) होती है, तो फिर हम जैसे मनुष्योंकी तो बात ही क्या! (२६) जिनमें पर्वतके शिखरके समान बड़े भारी मदोन्मत्त हाथी भी बह जायँ तो फिर खरगोश जैसे पहले ही बह जायँ तो उसमें कहना ही क्या! (२७) अज्ञानसे मोहित और पाँचों इन्द्रियोंके वशीभूत जीवने ऐसा कोई महादुःख नहीं है जो संसारमें घूमते हुए अनुभव न किया हो। (२८) स्त्रीरूपी हथनियोंमें लुब्ध घरबाररूपी जंजीरसे जकड़ा गया और काममें आसक्त पुरुषगत जीव वहाँ (संसारमें) दुःख अनुभव करता है। (२९) चौपाये और पक्षी बन्धन और पिंजरेमें पकड़े जाते हैं। यहाँ युवतीरूपी पिंजड़ेमें जकड़े गये पुरुष दुःख उठाते हैं। (३०) किंपाकके फलके समान भोग प्रथम गुड जैसे मधुर होते हैं परिणाममें वे ही विषम विषके जैसे हो जाते हैं। (३१) इस तरह जीवनको अशाश्वत, अध्रुव और चंचल जानकर और भोगोंका त्यागकर मैं आज प्रव्रज्या ग्रहण करूँगा। (३२) ऐसा तथा दूसरा विचार करते हुए हनुमानकी रात क्रमसे व्यतीत हो गई और प्रकाशित करनेवाला सूर्य उदित हुआ। (३३)

प्रतिबुद्ध हनुमानने तब परिजन एवं प्रियाओंसे कहा कि धर्मकी ओर अभिमुख मेरे स्पष्ट वचन तुम सुनो। (३४) सुचिर काल पर्यन्त मनुष्यजन्ममें बन्धुजनोंके साथ रहनेके बाद अवश्य वियोग होता है। अतः तुम अधीर मत होवो। (३५) तब मधुर और मर्मभाषी महिलाओंने हनुमानसे कहा कि, हे नाथ! यहाँ पर असहाय हम सबका तुम त्याग मतकरो। (३६)

१. दिवस०—प्रत्य०। २. गुणम०—मु०।

भणइ तओ हणुवन्तो, परिहिण्डन्तस्स मज्झ संसारे। महिलाण सहस्साइं, गयाइं कालेण बहुयाइं ॥ ३७ ॥
न य माया नेव पिया, न पुत्तदारा इहं मरन्तस्स। पुरिसस्स परित्ताणं, न कुणन्ति जहा कुणइ धम्मो ॥ ३८ ॥
तं एव अणुहवेउं, नरयतिरिक्खेसु दारुणं दुक्खं। कह पुण जाणन्तो हं, करेमि महिलासु सह नेहं ॥ ३९ ॥
संसारम्मि अणन्ते, भीओ हं जाइयव्व-मरणाणं। संपइ लएमि दिक्खं, मरिसह मे अविणयं सव्वं ॥ ४० ॥
मेरुं पिव थिरगरुयं, हिययं नाऊण तस्स महिलाओ। ताहे कुणन्ति परमं, अक्कन्दं लोलनयणाओ ॥ ४१ ॥
आसासिऊण धीरो, जुवईओ ठाविउं सुयं रज्जे। निष्फिडइ विमाणाओ, विज्जाहरसुहडपरिकिण्णो ॥ ४२ ॥
आरुहिय पुरिसजाणं, नाणाविहरयणकिरणपज्जलियं। संपत्थिओ कमेणं, उज्जाणत्थं जिणाययणं ॥ ४३ ॥
[1]काऊणं वन्दणयं, जिणभवणे साहवं सुहनिविट्ठं। नामेण धम्मरयणं, तं पणमइ मारुई तुट्ठो ॥ ४४ ॥
काऊण य किइकम्मं, हणुवो तो भणइ मुणिवरं एत्तो। भयवं! होहि गुरू मे, विहेहि संखेवओ दिक्खं ॥ ४५ ॥
अणुमन्निओ गुरूणं, ताहे मउडं सकुण्डलाहरणं। देइ सुयस्स नरिन्दो, संजममग्गे कउच्छाहो ॥ ४६ ॥
[2]परिचत्तकामभोगो, कुणइ सिरे मारुई तओ लोयं। हणुवन्तो पव्वइओ, पासे मुणिधम्मरयणस्स ॥ ४७ ॥
पन्नासा सत्त सया, संवेगपरायणा य नरवइणो। पव्वइया खायजसा, चारणसमणं पणमिऊणं ॥ ४८ ॥
हणुयस्स महिलियाओ, सव्वाओ दइयसोगदुहियाओ। लच्छीमईएँ सयासे, जायाओ चेव समणीओ ॥ ४९ ॥
सिरिसेलो कम्मवणं, सव्वं झाणाणलेण दहिऊण तओ। केवललद्धाइसओ, संपत्तो विमलनिम्मलं परमपयं ॥ ५० ॥

॥ इइ पउमचरिए हणुवनिव्वाणगमणं नाम अट्ठुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

---

इस पर हनुमानने कहा कि संसारमें घूमते हुए मेरी अनेक सहस्र महिलाएँ कालक्रममें हो चुकी हैं। (३७) इस लोकमें मरते हुए पुरुषका परित्राण वैसा न माता, न पिता, न पुत्र और न पत्नी करते हैं जैसा धर्म करता है। (३८) नरक और तिर्यंच गतियोंमें वैसा दारुण दुःख अनुभव करके अभिज्ञ मैं कैसे स्त्रियोंके साथ स्नेह कर सकता हूँ? (३९) जन्म-मरणके अनन्त संसारसे भयभीत मैं अब दीक्षा लेता हूँ। मेरा सारा अविनय क्षमा करो। (४०)

मेरुकी भाँति अत्यन्त स्थिर उसका हृदय जानकर चंचल नेत्रोंवाली स्त्रियाँ घोर आक्रन्द करने लगीं। (४१) युवतियोंको आश्वासन देकर और पुत्रको राज्यपर स्थापित करके विद्याधर सुभटोंसे घिरा हुआ वह धीर विमानमेंसे निकला। (४२) पुरुष द्वारा चलाये जाते और नानाविध रत्नोंकी किरणोंसे देदीप्यमान वाहन पर आरूढ़ होकर उसने उद्यानमें आये हुए जिनमन्दिरकी ओर प्रस्थान किया। (४३) जिनभवनमें वन्दन करके शान्तिसे बैठे हुए धर्मरत्न नामके मुनिको हनुमानने प्रसन्न होकर प्रणाम किया। (४४) हनुमानने प्रणाम करके मुनिवरसे कहा कि भगवन्! आप मेरे गुरु हो और शीघ्र ही मुझे दीक्षा दें। (४५) तब गुरु द्वारा अनुमति मिलने पर संयम मार्गमें उत्साही राजा हनुमानने मुकुट और कुण्डलोंके साथ आभूषण पुत्रको दे दिये। (४६) बादमें कामभोगोंका त्याग करनेवाले हनुमानने सिर परसे बालोंका लोंच किया और मुनि धर्मरत्नके पास दीक्षा ली। (४७) चारणश्रमणको प्रणाम करके संवेगपरायण तथा ख्यातयश सात सौ पचास राजाओंने दीक्षा ली। (४८) पतिके शोकसे दुःखित हनुमान की सब पत्नियाँ लक्ष्मीमतीके पास श्रमणियाँ हो गईं। (४९) इसके पश्चात् हनुमानने कर्मरूपी वनको ध्यानरूपी अग्निसे जलाकर कैवल्यातिशय प्राप्त करके विमल और निर्मल परमपद—मोक्ष पाया। (५०)

॥ पद्मचरितमें हनुमानका निर्वाणगमन नामका एक सौ आठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. काऊण वंदणविहिं, जिण०—प्रत्य०। २. दाहिण-वामकरेहिं, कुणइ—प्रत्य०।

## १०९. सक्कसंकहाविहाणपव्वं

अह तत्थ कुमाराणं, हणुयस्स य निसुणिऊण पव्वज्जं । भणइ पउमो हसन्तो, कह भोगाणं विरत्ता ते ॥ १ ॥
सन्ते वि य परिचइउं, भोगे गिण्हन्ति जे हु पव्वज्जं । नूणं ते गहगहिया, वाऊण विलङ्घिया पुरिसा ॥ २ ॥
अहवा ताण न विज्जा, अत्थि सहोणा पओगमइकुसला । जेणुज्झिऊण भोगा, ठिया य तव-संजमाभिमुहा ॥३॥
एवं भोगसमुद्दे, तस्स निमग्गस्स रामदेवस्स । बुद्धी आसि अइजडा, सेणिय ! उदएण कम्मस्स ॥ ४ ॥
अह अन्नया सुरिन्दो, सहाएँ सीहासणे सुहनिविट्ठो । चिट्ठइ महिड्ढिजुत्तो, देवसहस्सेहिं परिकिण्णो ॥ ५ ॥
नाणालंकारधरो, धीरो बल-विरिय-तेयसंपन्नो । अह संकहागयं सो, वयणं चिय भणइ देविन्दो ॥ ६ ॥
देवत्तं इन्दत्तं, जस्स पसाएण पवरसिद्धत्तं । लब्भइ तं नमह सया,ससुरासुरवन्दियं अरहं ॥ ७ ॥
जेण इमो निस्सारो, संसाररिवू जगे अजियपुव्वो । संजमसंगाममुहे, पावो नाणासिणा निहओ ॥ ८ ॥
कन्दप्पतरङ्गाढं, कसायगाहाउलं भवावत्तं । संसारसलिलनाहं, उत्तारइ जो जणं भवियं ॥ ९ ॥
जायस्स जस्स तइया, सुमेरुसिहरे सुरेहिं सव्वेहिं । जणिओ च्चिय अहिसेओ, खीरोयहिवारिकलसेहिं ॥१०॥
मोहमलपडलछन्नं, पासण्डविवज्जियं नयविहीणं । नाणकिरणेहि सव्वं, पयासियं जेण तेलोक्कं ॥ ११ ॥
सो जिणवरो सयंभू, भाणु सिवो संकरो महादेवो । विण्हू हिरण्णगब्भो, महेसरो ईसरो रुद्दो ॥ १२ ॥
जो एवमाइएहिं, थुव्वइ नामेहिं देव-मणुएहिं । सो उसहो जगबन्धू, संसारुच्छेयणं कुणइ ॥ १३ ॥
जइ इच्छह अणुहविउं, कल्लाणपरंपरं निरवसेसं । तो पणमह उसहजिणं, सुर-असुरनमंसियं भयवं ॥ १४ ॥

---

## १०९. इन्द्रका वार्तालाप

कुमारों और हनुमानकी प्रव्रज्याके बारे में सुनकर हँसते हुए रामने कहा कि वे भोगोंसे क्यों विरक्त हुए ? (१) विद्यमान भोगोंको छोड़कर जो प्रव्रज्या लेते हैं वे पुरुष अवश्य ही भूत आदिसे ग्रस्त हैं अथवा वायुसे पीड़ित हैं। (२) अथवा उनके पास प्रयोगमती कुशल विद्या नहीं है, जिससे भोगोंका त्याग करके तप एवं संयमकी ओर वे अभिमुख हुए हैं। (३) हे श्रेणिक ! इस तरह कर्मके उदयसे भोग-समुद्रमें निमग्न उन रामकी बुद्धि अतिजड़ हो गई थी। (४)

एक दिन बड़ी भारी ऋद्धिसे युक्त और हजारों देवताओंसे घिरा हुआ इन्द्र सभामें सिंहासन पर आरामसे बैठा हुआ था। (५) नाना अलंकारोंको धारण करनेवाला, धीर तथा बल, वीर्य और तेजसे सम्पन्न उस इन्द्रने वार्तालापके दौरानमें यह वचन कहा कि जिसके प्रसादसे देवत्व, इन्द्रत्व और उत्तम सिद्धगति प्राप्त होती है उस सुर-असुर द्वारा वन्दित अरिहन्तको सदा नमस्कार हो। (६-७) जिसने विश्वमें पहले न जीते गये ऐसे इस असार संसाररूपी पापी शत्रुको संयमरूपी समरक्षेत्रमें ज्ञानरूपी तलवारसे मार डाला है; जो कामरूपी तरंगोंसे युक्त कषायरूपी ग्राहोंसे व्याप्त और भवरूपी आवर्तों से सम्पन्न संसाररूपी सागरसे भव्य जीवोंको पार लगाता है; जिसके उत्पन्न होने पर सुमेरु पर्वतके शिखर पर सब देवताओंने मिलकर क्षीरसागरके जलसे पूर्ण कलशों द्वारा अभिषेक किया था; जिसने मोहरूपी मलके पटलसे आच्छादित, धर्मसे रहित और नीतिसे विहीन सारे त्रिभुवनको ज्ञानकी किरणोंसे प्रकाशित किया है वह जिनवर हैं; स्वयम्भू, भानु, शिव, शंकर, महादेव, विष्णु, हिरण्यगर्भ, महेश्वर, ईश्वर और रुद्र ऐसे नामोंसे देव एवं मनुष्यों द्वारा जिनकी स्तुति की जाती है वे जगद्बन्धु ऋषभदेव संसारका नाश करते हैं। (८-१३) यदि समग्ररूपसे कल्याणोंकी परम्पराका अनुभव करना चाहते हो तो सुर एवं असुर द्वारा वन्दित भगवान् ऋषभदेवको प्रणाम करो। (१४) अनादि निधन जीव अपने कार्यरूपी पवनसे आहत

जीवो अणाइनिहणो, सकम्मपवणाहओ परिभमन्तो । कह कह वि माणुसत्तं, पत्तो न कुणेइ जिणधम्मं ॥ १५ ॥
मिच्छादंसणचरियं, काऊणं जइ वि लहइ देवत्तं । तह वि य चुओ समाणो[1], मुज्झे इह माणुसे जम्मे ॥ १६ ॥
निन्दइ जिणवरधम्मं, मिच्छत्तो नाण-दंसणविहूणो । सो हिण्डइ संसारे, दुक्खसहस्साइं अणुहोन्तो ॥ १७ ॥
पेच्छह महिड्डियस्स वि, सुनाणजुत्तस्स[2] माणुसे जम्मे । दुलहा उ हवइ बोही, किं पुण अन्नाणजुत्तस्स ? ॥ १८ ॥
इन्दो भणइ कया हं, बोहिं लद्धूण माणुसे जम्मे । कम्मट्ठविप्पमुक्को, परमपयं चेव पाविस्सं ? ॥ १९ ॥
तं भणइ सुरो एक्को, जइ तुज्झ वि एरिसी हवइ बुद्धी । अम्हारिसाण नियमा, माणुसजम्मे विमुज्झिहिइ ॥ २० ॥
इन्दं महिड्डिजुत्तं, बम्भविमाणे सुरं चुयसमाणं । रामं किं च न पेच्छह, माणुसभोगेसु अइमूढं ? ॥ २१ ॥
तो भणइ देवराया, सव्वाण वि बन्धणाण दूरेणं । कढिणो उ नेहबन्धो, संसारत्थाण सत्ताणं ॥ २२ ॥
नियलेहि पूरिओ चिय, वच्चइ पुरिसो जहिच्छियं देसं । एक्कं पि अङ्गुलमिणं, न जाइ घणनेहपडिबद्धो ॥ २३ ॥
रामस्स निययकालं, सोमित्ती घणसिणेहमणुरत्तो । सो वि य तस्स विओगे, मुञ्चइ जीयं अइसमत्थो ॥ २४ ॥
सो तं लच्छिनिकेयं, पउमो न य मुयइ नेहपडिबद्धो । कम्मस्स य उदएणं, कालं चिय नेइ मइमूढो ॥ २५ ॥

सुरवइभणियं जं तच्चमग्गाणुरत्तं, जिणवरगुणगहणं सुप्पसत्थं पवित्तं ।
सुणिय विबुहसङ्घा तं च इन्दं नमेउं, अइविमलसरीरा जन्ति सं सं निकेयं ॥ २६ ॥

॥ इइ पउमचरिए सक्कसंकहाविहाणं नाम नवुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

---

होकर भटकता हुआ किसी तरहसे मानवभव प्राप्त करके भी जिनधर्मका आचरण नहीं करता । (१५) मिथ्यात्व से युक्त तप आदि आचरण करके यद्यपि देवत्व प्राप्त होता है, तथापि च्युत होने पर इस मनुष्य जन्ममें वह पुनः मोहित होता है । (१६) ज्ञान और दर्शनसे रहित जो मिथ्यात्वी जिनधर्मकी निन्दा करता है वह हजारों दुःखोंका अनुभव करता हुआ संसारमें भटकता है । (१७) देखो तो, महर्धिक सुज्ञानयुक्त मनुष्य जन्ममें भी बोधि दुर्लभ होती है, तो फिर अज्ञानयुक्त प्राणीका तो कहना ही क्या ? (१८) तब इन्द्र कहने लगा कि कब मैं मानव जन्ममें बोधि प्राप्त करके और आठों कर्मोंसे विमुक्त हो परम पद प्राप्त करूँगा ? (१९)

उसे एक देवने कहा कि यदि आपकी भी ऐसी मति है तो फिर हम जैसोंकी बुद्धि तो मनुष्य जन्ममें नियमतः मोहित हो जाएगी । (२०) ब्रह्म विमानमें अत्यन्त ऋद्धिसम्पन्न सुरेन्द्रके च्युत होनपर मानव भोगोंमें अत्यन्त मूढ़ रामको क्या आप नहीं देखते ? (२१) इस पर देवेन्द्रने कहा कि संसारस्थ जीवोंके लिए सब बन्धनोंकी अपेक्षा स्नेहबन्धन अत्यन्त दृढ़ होता है । (२२) जंजीरोंसे बँधा हुआ मनुष्य इच्छानुसार देशमें जा सकता है, पर घने स्नेहसे जकड़ा हुआ मनुष्य एक अंगुल भी नहीं जा सकता । (२३) रामके ऊपर लक्ष्मण सर्वदा घने प्रेमसे अनुरक्त रहता है । वे अतिसमर्थ राम भी उसके वियोगमें प्राणोंका त्याग कर सकते हैं । (२४) स्नेहसे जकड़े हुए वे राम लक्ष्मणको नहीं छोड़ते और कर्मके उदयसे मतिमूढ़ हो समय बिताते हैं । (२५) देवेन्द्रने जो सत्यमार्गमें अनुरागपूर्ण, जिनवरके गुणोंसे व्याप्त, अत्यन्त प्रशस्त और पवित्र वचन कहे उसे सुनकर अतिनिर्मल शरीरवाले देवोंके संघ इन्द्रको प्रणाम करके अपने अपने भवनकी ओर चले गये । (२६)

॥ पद्मचरितमें इन्द्रके वार्तालापका विधान नामक एक सौ नवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. ०णो सिज्झइ इह—मु० । २. सुरस्स चइयस्स माणुसे—मु० ।

## ११०. लवण-ऽङ्कुसतवोवणपवेसविहाणपव्वं

अह तत्थ दोण्णि देवा, कुऊहली रयणचूल-मणिचूला । नेहपरिक्खणहेउं, समागया राम-केसोणं ॥ १ ॥
रामं सोऊण मयं, केरिसियं कुणइ लक्खणो चेट्ठं ? । रूसइ किं वा गच्छइ ?, किं वा परिभासए वयणं ? ॥ २ ॥
अहवा सोगाउलियं, पेच्छामो लक्खणस्स मुहयन्दं । ते एव कयालावा, साएयपुरिं अह पविट्ठा ॥ ३ ॥
देवा रामस्स घरे, कुणन्ति मायाविणिम्मियं सद्दं । पउमो मओ मओ त्ति य, वरजुवईणं चिय विलावं ॥ ४ ॥
रामस्स मरणसद्दं, सोउं अक्कन्दियं च जुवईहिं । लच्छीहरो विसण्णो, जंपइ ताहे इमं वयणं ॥ ५ ॥
हा किं व इमं वत्तं[1], एव भणन्तस्स तस्स सयराहं । वायाए समं जीयं, विणिग्गयं लच्छिनिलयस्स ॥ ६ ॥
कञ्चणथम्भनिसन्नो, अणिमोलियलोयणो तहावत्थो । लक्खिज्जइ चक्कहरो, लेप्पमओ[2] इव विणिम्मविओ ॥ ७ ॥
दट्ठूण विगयजीयं, सोमित्तिं सुरवरा विसण्णमणा । निन्दन्ति य अप्पाणं, दोण्णि वि लज्जासमावन्ना ॥ ८ ॥
लक्खणमरणनिहेणं, एएणं एत्थ पुव्वविहिएणं । जायं परितावयरं, अम्हाण मणं तु अप्पाणं ॥ ९ ॥
पच्छातावुम्हविया, जीयं दाऊण तस्स असमत्था । निन्दन्ता अप्पाणं, सोहम्मं पत्थिया देवा ॥ १० ॥
असमिक्खियकारीणं, पुरिसाणं एत्थ पावहिययाणं । सयमेव कयं कम्मं, परितावयरं हवइ पच्छा ॥ ११ ॥
सुरवरमायाए कयं, कम्मं अविजाणिऊण जुवईओ । पणयकुविओ त्ति काउं, सब्बाउ पइं पसाएन्ति ॥ १२ ॥
एक्का भणइ सुभणिया, जोव्वणमयगव्वियाए पावाए । सामि! तुमं रोसविओ, कवणाए पावबुद्धोए ॥ १३ ॥
पणयकलहम्मि सामिय!, भणिओ जं अविणयं तुमं ताए । तं अम्ह खमसु संपइ, जंपसु महुराए[3] वायाए ॥ १४ ॥

---

## ११०. लवण और अंकुशका तपोवनमें प्रवेश

रत्नचूल और मणिचूल नामके दो देव कुतूहलवश राम और लक्ष्मणके स्नेहकी परीक्षा करनेके लिए वहाँ आये । (१) रामको मृत सुनकर लक्ष्मण कैसी चेष्टा करता है ? कैसा रुष्ट होता है, कैसे जाता है और कौनसे वचन कहता है ? (२) अथवा लक्ष्मणके शोकाकुल मुखचन्द्रको हम देखें । इस तरह बातचीत करके वे साकेतपुरीमें प्रविष्ट हुए । (३) रामके महलमें मायानिर्मित शब्द करने लगे कि राम मर गये, राम मर गये और सुन्दर युवतियोंका विलाप भी किया । (४) रामकी मृत्युका शब्द और युवतियोंका आक्रन्दन सुनकर दुःखी लक्ष्मणने तब यह वचन कहा । (५) 'हा ! यह क्या हुआ ?'—ऐसा कहते हुए उस लक्ष्मणके वाणीके साथ प्राण भी निकल गये । (६) सोनेके स्तम्भका अवलम्बन लेकर बैठा हुआ तथा खुली आँखोंवाली—ऐसी अवस्थामें स्थित लक्ष्मण मूर्ति जैसा बन गया हो ऐसा प्रतीत होता था । (७)

लक्ष्मणको निर्जीव देखकर मनमें खिन्न दोनों देव लज्जित होकर अपने आपकी निन्दा करने लगे—(८) पूर्वकर्मोंसे विहित लक्ष्मणके इस मरणके कारण हमारा अपना मन हमें परितापजनक हो गया है । (९) पश्चात्तापसे तप्त और उसके लिए अपने प्राण देनेमें असमर्थ वे देव अपनी निन्दा करते हुए सौधर्म देवलोककी ओर गये । (१०) मनमें पापयुक्त और असमीक्ष्यकारी पुरुषोंके लिए अपना किया हुआ कार्य बादमें दुःखजनक हो जाता है । (११)

देवताओंकी मायासे यह कार्य हुआ यह न जानकर सब युवतियाँ, 'प्रणय-कुपित हैं' ऐसा मानकर पतिको प्रसन्न करने लगीं । (१२) एक वचन-कुशल युवतीने कहा कि, नाथ ! यौवनमदसे गर्वित किस पापबुद्धि और पापी स्त्रीने आपको रुष्ट किया है ? (१३) हे स्वामी ! प्रणय-कलहमें उसने आपसे जो अविनययुक्त कहा हो उसके लिए आप हमें क्षमा करें । अब आप मधुर वाणीसे बात करें । (१४) सुन्दर कमलके समान कोमलांगी कोई स्त्री स्नेहसे युक्त आलिंगन करने लगी तो

---

१. वत्तं, इमं भ०—मु० । २. ०मओ चेव निम्म०—मु० । ३. महुरक्खराए वायाए—प्रत्य० ।

वरकमलकोमलङ्गी, अवगूहइ कावि निब्भरसिणेहं । चलणेसु पडइ अन्ना, पसियय सामी! कउल्लावा ॥ १५ ॥
घेत्तूण काइ वीणं, तस्स य गुणकित्तणं महुरसद्दं । गायइ वरगन्धव्वं, दइयस्स पसायजणणट्ठं ॥ १६ ॥
अवगूहिऊण काई, चुम्बइ गण्डत्थलं मणभिरामं । जंपइ पुणो पुणो च्चिय, अम्ह पहू! देहि उल्लावं ॥ १७ ॥
संपुण्णचन्दवयणा, कयनेवच्छा कडक्खविच्छोहं । नच्चइ कावि मणहरं, पियस्स पुरओ ससब्भावं ॥ १८ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, ताण कुणन्तीण चेट्ठियसयाइं । जायं निरत्थयं तं, जीवियरहियम्मि कन्तम्मि ॥ १९ ॥
चारियमुहाउ सुणिउं, तं वित्तन्तं ससंभमो रामो । तं लक्खणस्स भवणं, तूरन्तो चेव संपत्तो ॥ २० ॥
अन्तेउरं पविट्ठो, पेच्छइ विगयप्पभं सिरीरहियं । लच्छीहरस्स वयणं, पभायससिसन्निहायारं ॥ २१ ॥
चिन्तेइ तओ पउमो, केण वि कज्जेण मज्झ चक्कहरो । रुट्ठो अब्भुट्ठाणं, न देइ चिट्ठइ अविणयङ्गो ॥ २२ ॥
विरलक्कमेसु गन्तुं, अग्घायइ मत्थए घणसिणेहं । पउमो भणइ कणिट्ठं, किं मज्झ न देमि उल्लावं? ॥ २३ ॥
चिन्धेहि जाणिऊण य, गयजीयं लक्खणं तहावत्थं । तह वि य तं जीवन्तं, सो मन्नइ निब्भरसिणेहो ॥ २४ ॥
न य हसइ नेव जंपइ, न चेव उस्ससइ चेट्ठपरिहीणो । दिट्ठो य तहावत्थो, सोमित्ती रामदेवेणं ॥ २५ ॥
मुच्छागओ विउद्धो, पउमो परिमुसइ तस्स अङ्गाइं । नक्खक्खयं पि एक्कं, न य पेच्छइ मग्गमाणो वि ॥ २६ ॥
एयावत्थस्स तओ, वेज्जा सद्दाविऊण पउमाभो । कारावेइ तिगिच्छं, मन्तेहिं तहोसहेहिं पि ॥ २७ ॥
वेज्जगणेहि जया सो, मन्तोसहिसंजुएहिं विविहेहिं । न य पडिवन्नो चेट्ठं, तओ गओ राहवो मुच्छं ॥ २८ ॥
कह कह वि समासत्थो, कुणइ, पलावं तओ य रोवन्तो । रामो सअंसुनयणो, दिट्ठो जुवईहिं दीणमुहो ॥ २९ ॥
एयन्तरम्मि ताओ, सव्वाओ लक्खणस्स महिलाओ । रोवन्ति विहलविब्भलमणाओ अङ्गं हणन्तीओ ॥ ३० ॥

---

दूसरी 'हे नाथ! मैं आपके आश्रयमें आई हूँ' ऐसा कहकर चरणोंमें गिरने लगी। (१५) कोई मीठे स्वरवाली स्त्री वीणा लेकर पतिको प्रसन्न करनेके लिए जिसमें उसके गुणोंका वर्णन है ऐसा उत्तम गीत गाने लगी। (१६) कोई आलिंगन देकर मनोहर गण्डस्थलको चूमती थी और बार-बार कहती थी कि, हे प्रभो! हमारे साथ बातचीत तो करो। (१७) पूर्ण चन्द्रके समान वदनवाली कोई स्त्री वस्त्र-परिधान करके मनोहर कटाक्ष-विक्षेप करती हुई प्रियके सम्मुख सुन्दर भावके साथ नाचती थी। (१८) इन तथा दूसरी सैकड़ों प्रकारकी चेष्टाएँ करनेवाली उन स्त्रियोंकी सब चेष्टाएँ निर्जीव पतिके सम्मुख निरर्थक हुईं। (१९)

गुप्तचरोंके मुखसे उस वृत्तान्तको सुनकर संभ्रमयुक्त राम जल्दी ही लक्ष्मणके भवनमें आ पहुँचे। (२०) अन्तःपुरमें प्रवेश करके उन्होंने प्रभाहीन, श्रीरहित और प्रभातकालीन चन्द्रमाके जैसे आकारवाले लक्ष्मणके मुखको देखा। (२१) तब राम सोचने लगे कि किस कारण चक्रधर लक्ष्मण मुझ पर रुष्ट हुआ है? वह आदरपूर्वक क्यों खड़ा नहीं होता और शरीरमें अविनय धारण करके बैठा है? (२२) थोड़े कदम आगे जाकर और अत्यन्त स्नेहसे सिरको सूँघकर रामने छोटे भाईसे कहा कि मेरे साथ बात क्यों नहीं करता? (२३) चिह्नोंसे उस अवस्थामें बैठे हुए लक्ष्मणको निष्प्राण जानकर भी स्नेहसे परिपूर्ण वे उसे जीवित ही मानते थे। (२४) न तो वह हँसता था, न बोलता था, न साँस लेता था। रामने लक्ष्मणको चेष्टारहित और उसी अवस्थामें बैठा हुआ देखा। (२५) इससे वे बेहोश हो गये। होशमें आने पर रामने उसके अंगोंको सहलाया। ढूँढ़ने पर भी एक नखक्षत तक उन्होंने नहीं देखा। (२६) तब रामने वैद्योंको बुलाकर ऐसी अवस्थामें स्थित उसकी मंत्रों तथा औषधियोंसे चिकित्सा करवाई। (२७) विविध मंत्र व औषधियोंके प्रयोग से वैद्यगणों के द्वारा जब वह होशमें नहीं आया तब राम मूर्छित हो गये। (२८) किसी तरह आश्वस्त होने पर वे रोते हुए प्रलाप करने लगे। युवतियोंने रामको आँखोंमें आँसुओंसे युक्त तथा दीनवदन देखा। (२९)

उस समय लक्ष्मणकी वे सब भार्याएँ मनमें विह्वल हो अंगको पीटती हुई रोने लगी। (३०) हा नाथ! महायश!

---

१. ०सद्दा। गा०—मु०। २. ०लणं, ग०—प्रत्य०।

हा नाह! हा महाजस!, उट्ठेहि ससंभमाण अम्हाणं। पणिवइयवच्छल! तुमं, उल्लावं देहि वियसन्तो ॥ ३१ ॥
हा दक्खिण्णगुणायर, तुज्झ सयासम्मि चिट्ठए पउमो। एयस्स किं व रुट्ठो, न य उट्ठसि आसणवराओ ॥३२॥
[1]अत्थाणियागयाणं, सुहडा[2]णं नाह! दरिसणमणाणं। होऊण सोमचित्तो, आलावं देहि विमणाणं ॥ ३३ ॥
हा नाह! किं न पेच्छसि, एयं अन्तेउरं विलवमाणं?। सोयाउरं च लोयं, किं न निवारेसि दीणमुहं?॥३४॥
सोयाउराहिं अहियं, जुवईहिं तत्थ रोवमाणीहिं। हिययं कस्स न कलुणं, जायं चिय गग्गरं कण्ठं? ॥ ३५ ॥
एवं रोवन्तीहिं, जुवईहिं हार-कडयमाईयं। खित्तुज्झिएहिं छन्ना, सबा रायङ्ग[3]णत्थाणी ॥ ३६ ॥
एयन्तरम्मि सोउं, कालगयं लक्खणं सुसंविग्गा। लवणं-ऽकुसा विरत्ता, भोगाणं तक्खणं धीरा ॥ ३७ ॥
चिन्तेन्ति जो सुरेसु वि, संगामे लक्खणो अजियपुबो। बल-विरियसमत्थो वि हु, सो कह कालारिणा निहओ? ॥३८॥
किं वा इमेण कीरइ, कयलीथ[4]म्भो व साररहिएणं। देहेण दुक्ख-दोग्गइकरेण भोगाहिलासीणं? ॥ ३९ ॥
गब्भवसहीऍ भीया, पियरं नमिऊण परम[5]संवेगा। दोण्णि वि महिन्दउदयं, उज्जाणं पत्थिया धीरा ॥ ४० ॥
अमयरसनामधेयं, साहुं पडिवज्जिऊण ते सरणं। पबइया खायजसा, उत्तमगुणधारया जाया ॥ ४१ ॥
एक्कत्तो सुयविरहो, मरणं च सहोयरस्स अन्नत्तो। घणसोयमहावत्ते, रामो, दुक्खण्णवे पडिओ ॥ ४२ ॥
रामस्स पिया पुत्ता, पुत्ताण उ वल्लहो य सोमित्ती। विरहे तस्स नराहिव!, रामो अइदुक्खिओ जाओ ॥ ४३ ॥
एवं कम्मनिओगे, संपत्ते सबसंगए बन्धुजणे। सोगं वेरग्गसमं, जायन्तिह विमलचेट्ठिया सप्पुरिसा ॥ ४४ ॥

॥ इइ पउमचरिए लवणं-ऽकुसतवोवणपवेसविहाणं नाम दसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

---

हा प्रणिपात करनेवाले पर वात्सल्यभाव रखनेवाले! तुम उठो और सम्भ्रमयुक्त हमारे साथ हँसकर बातें करो। (३१) हा दाक्षिण्य गुणाकर! तुम्हारे पास राम खड़े हैं, क्या इन पर भी तुम रुष्ट हुए हो? जिससे आसन परसे खड़े नहीं होते? (३२) हे नाथ! सभामंडपमें आये हुए और तुम्हारे दर्शनके लिए उत्सुक मनवाले दुःखी सुभटोंके साथ चित्तमें शान्ति धारण करके तुम बातचीत करो। (३३) हा नाथ! विलाप करते हुए इस अन्तःपुरको क्या तुम नहीं देखते? शोकातुर और दीन मुखवाले लोगोंका तुम दुःख दूर क्यों नहीं करते? (३४) अत्यन्त शोकातुर और रोती हुई युवतियोंसे वहाँ किसका हृदय करुणापूर्ण और कण्ठ गद्गद् नहीं हुआ? (३५) इस प्रकार रोती हुई युवतियों द्वारा फेंके और छोड़े गये हार, कटक आदिसे राजभवनका सारा आँगन और सभा-स्थान छा गया। (३६)

उधर लक्ष्मणके मरणको सुनकर अत्यन्त संवेगयुक्त धीर लवण और अंकुश तत्क्षण भोगोंसे विरक्त हुए। (३७) वे सोचने लगे कि जो लक्ष्मण युद्धमें देवों द्वारा भी अजेय थे वे बल एवं वीर्यसे युक्त होने पर भी कालरूपी शत्रु द्वारा कैसे मारे गये? (३८) अथवा कदलीस्तम्भके समान सारहीन, दुःख और दुर्गति प्रदान करनेवाले और भोगोंके अभिलाषी इस देहका क्या प्रयोजन है? (३९) गर्भनिवाससे डरे हुए, परम संवेगयुक्त और धीर वे दोनों पिताको नमस्कार करके महेन्द्रोदय उद्यानकी ओर गये। (४०) अमृतरस नामक साधुकी शरण स्वीकारकर ख्यात यशवाले उन्होंने प्रव्रज्या ली और उत्तम गुणोंके धारक बने। (४१) एक तरफ पुत्रोंका वियोग और दूसरी तरफ भाईका मरण। इस तरह अत्यन्त शोक रूपी बड़े बड़े भँवरवाले दुःखार्णवमें राम गिर पड़े। (४२) रामको पुत्र प्रिय थे और पुत्रों की अपेक्षा लक्ष्मण अधिक प्रिय थे। हे राजन्! उसके विरहमें राम अतिदुःखित हुए। (४३) इस तरह कर्मके नियमवश बन्धुजनकी मृत्यु होनेपर वैराग्यके तुल्य शोक होता है, किन्तु सत्पुरुष तो ऐसे समय विमल आचरणवाले बनते हैं। (४४)

॥ पद्मचरितमें लवण और अंकुशका तपोवनमें प्रवेश-विधान नामक एक सौ दसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. अत्थाणआग०—प्रत्य०। २. ०डाणं णेहदरि०—प्रत्य०। ३. ०ङ्गणुच्छाणी—प्रत्य०। ४. ०थम्भं व सा०—मु०। ५. ०मसंविग्गा—प्रत्य०।

## १११. रामविप्पलावविहाणपव्वं

अह कालगयसमाणे, सेणिय ! नारायणे जुगपहाणे । रामेण सयलरज्जं, बन्धवनेहेण परिचत्तं ॥ १ ॥
लच्छीहरस्स देहं, सुरहिसुगन्धं सहावेओ मउयं । जीएण वि परिमुक्कं, न मुयइ पउमो सिणेहेणं ॥ २ ॥
अग्घायइ परिचुम्बइ, ठवेइ अङ्के पुणो फुसइ अङ्गं । रुयइ महासोगाणलसंतत्तो राहवो अहियं ॥ ३ ॥
हा कह मोत्तूण मए, एक्कागिं दुक्खसागरनिमग्गं । अहिलससि वच्छ ! गन्तुं, सिणेहरहिओ इव निरुत्तं ? ॥४॥
उट्ठेहि देव ! तुरियं, तवोवणं मज्झ पत्थिया पुत्ता । जाव न वि जन्ति दूरं, ताव य आणेहि गन्तूणं ॥ ५ ॥
धीर ! तुमे रहियाओ, अइगाढं दुक्खियाओ महिलाओ । लोलन्ति धरणिवट्ठे, कलुणपलावं कुणन्तीओ ॥ ६ ॥
वियलियकुण्डलहारं, चूडामणिमेहलाइयं एयं । जुवइजणं न निवारसि, वच्छय ! अहियं विलवमाणं ॥ ७ ॥
उट्ठेहि सयणवच्छल !, वाया मे देहि विलवमाणस्स । किं व अकारणकुविओ, हरसि[3] मुहं दोसरहियस्स ? ॥८॥
न तहा दहइ निदाहो, दिवायरो हुयवहो व पज्जलिओ । जह दहइ निरवसेसं, देहं एक्कोयरविओगो ॥ ९ ॥
किं वा करेमि वच्छय !? कत्तो वच्चामि हं तुमे रहिओ ? । ठाणं पेच्छामि न तं, निव्वाणं जत्थ उ लहामि ॥१०॥
हा वच्छ ! मुञ्चसु इमं, कोवं सोमो य होहि संखेवं । संपइ अणगाराणं, वट्टइ वेला महरिसीणं ॥ ११ ॥
अत्थाओ दिवसयरो, लच्छीहर ! किं न पेच्छसि इमाइं । मउलन्ति कुवलयाइं, वियसन्ति य कुमुयसण्डाइं ? ॥१२॥
अँत्थरह लहुं सेज्जं, काऊण भुयन्तरम्मि सोमित्तिं । सेवामि जेण निद्दं, परिवज्जियसेसवावारो ॥ १३ ॥
संपुण्णचन्दसरिसं, आसि तुमं अइमणोहरं वयणं । कज्जेण केण सुपुरिस !, संपइ विगयप्पभं जायं ? ॥ १४ ॥

## १११. रामका विलाप

युगप्रधान नारायण लक्ष्मणके मरने पर बन्धुस्नेहके कारण रामने सारा राज्य छोड़ दिया । (१) लक्ष्मणकी सुगन्धित महकवाली और स्वभावसे ही कोमल देहको प्राणोंसे रहित होने पर भी राम स्नेहवश नहीं छोड़ते थे । (२) शोकाग्निसे अत्यन्त सन्तप्त राम उसे सूँघते थे, चूमते थे, गोदमें रखते थे, फिर अंगका स्पर्श करते थे और बहुत रोते थे । (३) हा वत्स ! दुःखसागरमें निमग्न एकाकी मुझे छोड़कर स्नेहरहित तुमने चुपचाप कैसे जानेकी इच्छा की ? (४) हे देव ! जल्दी उठो । मेरे पुत्र तपोवनमें गये हैं । जब तक वे दूर नहीं निकल जाते तब तक जा करके तुम उन्हें ले आओ । (५) हे धीर ! तुम्हारे बिना अत्यन्त दुःखित स्त्रियाँ करुण प्रलाप करती हुई ज़मीन पर लोटती हैं । (६) हे वत्स ! कुण्डल और हार तथा चूड़ामणि और मेखला आदिसे रहित इन अत्यधिक रोती हुई युवतियोंको तुम क्यों नहीं रोकते ? (७) हे स्वजनवत्सल ! तुम उठो और रोते हुए मेरे साथ बातें करो । निष्कारण कुपित तुमने दोषरहित मेरा मुख क्यों हर लिया है ? (८) आगकी तरह जलता हुआ ग्रीष्मकाल अथवा सूर्य वैसा नहीं जलाता जैसा सहोदर भाईका वियोग सारी देहको जलाता है । (९) हे वत्स ! तुम्हारे बिना मैं क्या करूँ ? कहाँ जाऊँ ? ऐसा कोई स्थान नहीं दीखता जहाँ मैं शान्ति पाऊँ । (१०) हा वत्स ! इस क्रोधका त्याग करो और थोड़ा-सा सौम्य बनो । अब अनगार महर्षियोंकी आगमन-वेला है । (११) हे लक्ष्मण ! सूर्य अस्त हुआ है । क्या तुम नहीं देखते कि कमल बन्द हो रहे हैं और कुमुदवन खिल रहे हैं । (१२) जल्दी ही सेज बिछाओ, जिससे बाकीके व्यापारों को छोड़कर लक्ष्मणको अपने बाहुमें लपेटकर मैं निद्राका सेवन करूँ । (१३) हे सुपुरुष ! पूर्ण चन्द्रमाके समान तुम्हारा अतिसुन्दर मुख था । अब वह किस लिए कान्तिहीन हो गया है ? (१४) तुम्हारे मनमें जो

१. ०बअइरम्मं—प्रत्य० । २. ०इयं सव्वं । जुवइजणं ण वि वारसि—प्रत्य० । ३. ०सि मुहं दो०—मु० । ४. अच्छुरह—प्रत्य० ।
५. परिसेसियसे०—प्रत्य० ।

जं तुज्झ हिययइट्ठं, दव्वं संपाययामि तं सव्वं । सव्वावारमणहरं, काऊण मुहं समुल्लवसु ॥ १५ ॥
मुञ्च विसायं सुपुरिस!, अम्हं चिय खेयरा अइविरुद्धा । सव्वे वि आगया वि हु, घेत्तुमणा कोसलं कुद्धा ॥१६॥
महयं पि सत्तुसेन्नं, जिणयन्तो जो इमेण चक्केणं । सो कह सहसि परिभवं, कयन्तचक्कस्स धीर तुमं ॥ १७ ॥
सुन्दर ! विमुञ्च निद्दं, वोलीणा सव्वरी रवी उइओ । देहं पसाहिऊणं, चिट्ठसु अत्थाणमज्झगओ ॥ १८ ॥
सव्वो वि[3] य पुहइजणो, समागओ तुज्झ सन्नियासम्मि । गुरुभत्त ! मित्तवच्छल !, एयस्स करेहि माणत्थं ॥१९॥
नियमं तु सुप्पहायं, जिणाण लोगावलोगदरिसीणं । भवियपउमाण वि पुणो, जायं मुणिसुव्वओ सरणं ॥ २० ॥
वच्छ ! तुमे विरसइए, सिढिलायइ जिणहरेसु संगीयं । समणा जणेण समयं, संपत्ता चेव उव्वेयं ॥ २१ ॥
उट्ठेहि सयणवच्छल !, धीरेहि ममं विसायपडिवन्नं । एयावत्थम्मि तुमे, न देइ सोहा इमं नयरं ॥ २२ ॥
णूणं कओ विओगो, कस्स वि जीवस्स अन्नजम्मम्मि मया । एक्कोयरस्स वसणं, विमलविहाणस्स पावियं तेण सया॥२३॥

॥ इइ पउमचरिए रामविप्पलावविहाणं नाम एगादसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## ११२. लक्खणविओगविहीसणवयणपव्वं

एसो खेयरवसहा, सव्वे[10] तं जाणिऊण वित्तन्तं । महिलासु समं सिग्घं, साएयपुरिं समणुपत्ता ॥ १ ॥
अह सो लङ्काहिवई, बिहीसणो सह सुएहिं सुग्गीवो । चन्दोयरस्स पुत्तो, तहेव ससिवद्धणो सुहडो ॥ २ ॥

इष्ट हो वह सारा द्रव्य मैं ला देता हूँ। चेष्टाओंसे मुखको मनोहर करके तुम बोलो। (१५) हे सुपुरुष ! तुम विषादका त्याग करो। हमारे जो विरोधी खेचर थे वे सब क्रुद्ध होकर साकेतपुरीको लेनेकी इच्छासे आये हैं। (१६) हे धीर ! जो इस चक्रसे बड़ी भारी शत्रुसेनाको भी जीत लेता था वह तुम यमके चक्रका पराभव कैसे सहोगे? (१७) हे सुन्दर ! नींद छोड़ो। रात बीत गई है। सूर्य उदित हुआ है। शरीरका प्रसाधन करके सभामण्डपके बीच जाकर बैठो। (१८) हे गुरुभक्त ! मित्रवत्सल ! पृथ्वी परके सब लोग तुम्हारे पास आये हैं। इनका सम्मान करो। (१९) लोक और अलोकको देखनेवाले जिनोंके लिए तो सर्वदा सुप्रभात ही होता है, किन्तु भव्यजन रूपी कमलोंके लिए मुनिसुव्रत स्वामी शरणरूप हुए हैं, यही सुप्रभात है। (२०) हे वत्स ! तुम्हारे बिना जिनमन्दिरोंमें संगीत शिथिल हो गया है। लोगोंके साथ श्रमण भी उद्विग्न हो गये हैं। (२१) हे स्वजनवत्सल ! तुम उठो। विषादयुक्त मुझे धीरज बँधाओ। तुम्हारे इस अवस्थामें रहते यह नगर शोभा नहीं देता। (२२) दूसरे जन्ममें मैंने अवश्य ही किसी जीवका वियोग किया होगा। उसीसे मैंने विमल भाग्यवाले सहोदर भाईका दुःख पाया है। (२३)

॥ पद्मचरितमें रामके विप्रलापका विधान नामक एक सौ ग्यारहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ११२. विभीषणका आश्वासन

इस वृत्तान्तको जानकर सभी खेचरराजा शीघ्र ही महिलाओंके साथ, साकेतपुरीमें आ पहुँचे। (१) वह लंकापति विभीषण, पुत्रोंके साथ सुग्रीव, चन्द्रोदरका पुत्र तथा सुभट शशिवर्धन—इन तथा दूसरे बहुत-से आँखोंमें आँसुओंसे युक्त

१. ०पाडयामि तं सव्वं । वावारमणहरं तं, काऊ०—प्रत्य० । २. ०न्तवक्कस्स—मु० । ३. वि हु पु०—प्रत्य० । ४. मा (? मो) च्छं—प्रत्य० । ५. ०यकुमुयाण य पुणो,—प्रत्य० । ६. जायं मु०—मु० । ७. वच्छ ! तुमए विरहिए,—प्रत्य० । ८. वयणं—मु० । ९. ०लपहाणस्स तेण पावियं पि सया—प्रत्य० । १०. सव्वे ते जा०—प्रत्य० ।

एए अन्ने य बहू, खेयरवसहा[1] सअंसुनयणजुया। पविसन्ति सिरिहरं ते, रामस्स कयञ्जलिपणामा ॥ ३ ॥
अह ते विसण्णवयणा, काऊण विही[2] उ महियले सब्वे। उवविट्ठा पउमाभं, भणन्ति पाएसु पडिऊणं ॥ ४ ॥
जइ वि य इमो महाजस!, सोगो दुक्खेहि मुच्चइ हयासो। तह वि य अवसेण तुमे, मोत्तव्वो अम्ह वयणेणं ॥५॥
ते एव जंपिऊणं, तुण्हिक्का खेयरा ठिया सव्वे। संथावणम्मि[3] कुसलो, तं भणइ बिहीसणो वयणं ॥ ६ ॥
जलबुब्बुयसरिसाइं, राहव! देहाइं सव्वजीवाणं। उप्पज्जन्ति चयन्ति य, नाणाजोणीसु पत्ताणं ॥ ७ ॥
इन्दा सलोगपाला, भुञ्जन्ता उत्तमाइं सोक्खाइं। पुण्णक्खयम्मि ते वि य, चइउं[4] अणुहोन्ति दुक्खाइं ॥ ८ ॥
ते[5] तत्थ मणुयदेहे, तणबिन्दुचलाचले अइदुगन्धे। उप्पज्जन्ति महाजस!, का सन्ना पावए लोए? ॥ ९ ॥
अन्नं[6] मयं समाणं, सोयइ अहियं विमूढभावेणं। मच्चुवयणे पविट्ठं[7], न सोयई चेव अप्पाणं ॥ १० ॥
जत्तो पभूइ जाओ, जीवो तत्तो पभूइ मच्चूणं[8]। गहिओ कुरङ्गओ विव, करालवयणेण सीहेणं ॥ ११ ॥
लोयस्स पेच्छसु पहू!, परमं चिय साहसं अभीयस्स। मच्चुस्स न वि य बीहइ, पुरओ वि हु उग्गदण्डस्स ॥१२॥
तं नत्थि जीवलोए, ठाणं तिलतुसतिभागमेत्तं पि। जत्थ न जाओ जीवो, जत्थेव न पाविओ मरणं ॥ १३ ॥
मोत्तूण जिणं एक्कं, सव्वं ससुरासुरम्मि[9] तेलोक्के। मच्चूण छिज्जइ पहू!, वसहेण तणं व तद्दियसं ॥ १४ ॥
भमिऊणं य संसारे, जीवो कह कह वि लहइ मणुयत्तं। बन्धवनेहविणडिओ, न गणइ आउं परिगलन्तं ॥१५॥
जणणीए जइ वि गहिओ, रक्खिज्जन्तो वि आउहसएहिं। तह वि य नरो नराहिव!, हीरइ मच्चूण अकयत्थो ॥१६॥
संसारम्मि अणन्ते, सयणोहा[10] इह सरीरिणा पत्ता। ते सिन्धुसायरस्स वि, सिकयाए सामि अहिययरा ॥१७॥

खेचर राजाओंने रामको हाथ जोड़कर प्रणाम करके भवनमें प्रवेश किया। (२-३) तब विषण्ण मुखवाले वे सब यथोचित विधि करके जमीन पर बैठे और पैरोंमें गिरकर राममे कहने लगे कि, हे महायश! यद्यपि हताश करनेवाला यह शोक मुश्किल से छोड़ा जा सके ऐसा है, तथापि हमारे कहनेसे आपको इसका परित्याग करना चाहिए। (४-५) ऐसा कहकर वे सब खेचर चुप हो गये। तब सान्त्वना देनेमें अतिकुशल विभीषणने उनसे ऐसा वचन कहा। (६)

हे राघव! सब जीवोंके शरीर पानीके बुल्लेके समान क्षणिक हैं। नाना योनियोंको प्राप्त करके जीव पैदा होते हैं और मरते हैं। (७) लोकपालोंके साथ इन्द्र उत्तम सुखोंका उपभोग करते हैं। पुण्यका क्षय होने पर वे भी च्युत होकर दुःखोंका अनुभव करते हैं। (८) हे महायश! वे यहाँ तिनके पर स्थित बूँद की भाँति अस्थिर और अतिदुर्गन्धमय मनुष्य देहमें पैदा होते हैं, तो फिर पापी लोगोंकी तो बात ही क्या? (९) मनुष्य मरे हुए दूसरेके लिए विमूढ भावसे बहुत शोक करता है, किन्तु मृत्युके मुखमें प्रविष्ट अपने आपका शोक नहीं करता। (१०) जबसे जीव पैदा हुआ है तबसे मृत्युने, कराल मुखवाले सिंहके द्वारा पकड़े गये हिरनकी भाँति, पकड़ रखा है। (११) हे प्रभो! निडर लोगोंका अतिसाहस तो देखो। आगे खड़े हुए उग्र दण्डवाले यमसे भी वे नहीं डरते। (१२) जीवलोकमें तिल और तुषके तीसरे भाग जितना ऐसा कोई भी स्थान नहीं है जहाँ जीव पैदा नहीं हुआ है और जहाँ जीवने मरण भी नहीं पाया है। (१३) हे प्रभो! सुर-असुरसे युक्त त्रिलोकमें एक जिनवरको छोड़कर सब मृत्युके द्वारा, वृषभके द्वारा उस दिनके घासकी भाँति, विच्छिन्न किये जाते हैं। (१४) संसारमें भ्रमण करके जीव किसी तरहसे मनुष्य भव प्राप्त करता है। बन्धुजनोंके स्नेहमें नाचता हुआ वह बीतती हुई आयुका ध्यान नहीं रखता है। (१५) हे राजन्! भले ही माता द्वारा पकड़ा हुआ हो अथवा सैकड़ों आयुधों द्वारा रक्षित हो, फिर भी अकृतार्थ मनुष्य मृत्युके द्वारा हरण किया जाता है। (१६) हे स्वामी! अनन्त संसारमें शरीरी जीवने जो स्वजनसमूह पाये हैं वे सिन्धु और सागरकी रेतसे भी कहीं अधिक हैं। (१७) पापमें आसक्त जीवने नरकोंमें ताँबे

१. ०रसुहडा अं०—प्रत्य०। २. विहीए म०—मु०। ३. ०थावियमइकुसलो—मु०। ४. चइयं—प्रत्य०। ५. ते एत्थ—प्रत्य०। ६. अन्नं तु मयसमाणं—मु०। ७. ०ट्ठं, ण य सोयइ चेव—प्रत्य०। ८. ०मुरं पि ते०—प्रत्य०। ९. ०ण वि सं०—प्रत्य०। १०. सयणो भाई सरी०—प्रत्य०।

नरएसु य जं पीयं, कलिलं जीवेण पावसत्तेणं । तं जयइ पिण्डियं चिय, सयंभुरमणस्स वि जलोहं ॥ १८ ॥
पुत्तो पिया रहुत्तम !, जायइ धूया वि परभवे जणणी । बन्धू वि होइ वइरी, संसारठिई इमा सामि ! ॥ १९ ॥
रयणप्पहाइयं जं, दुक्खं जीवेण पावियं बहुसो । तं निसुणिऊण मोहं, को न चयइ उत्तमो पुरिसो ? ॥ २० ॥
तुम्हारिसा वि राहव !, उब्बग्गिज्जन्ति जइ वि मोहेणं । का सन्ना हवइ पहू !, धीरत्ते पाययनराणं ? ॥ २१ ॥
एयं नियसरीरं, जुत्तं मोत्तुं कसायदोसावासं ।
किं पुण अन्नस्स तणू, न य उज्झसि देव सुविमलं करिय मणं ? ॥ २२ ॥

॥ इइ पउमचरिए लक्खणविओगविहीसणवयणं नाम बारसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## ११३. कल्लाणमित्तदेवागमणपव्वं

सुग्गीवमाइएहिं, भडेहिं नमिऊण राहवो भणिओ । सक्कारेहि महाजस !, एयं लच्छीहरस्स तणुं ॥ १ ॥
तो भणइ सकलुसमणो, रामो अचिरेण अज्ज तुब्भेहिं । माइ-पिइ-सयणसहिया, डज्झह अहियं खलसहावा ॥ २ ॥
उट्ठेहि लच्छिवल्लह !, अन्नं देसं लहुं पगच्छामो । जत्थ इमं अइकडुयं, खलाण वयणं न य सुणामो ॥ ३ ॥
निब्भच्छिऊण एवं, खेयरवसहाऽइसोगसंतत्तो । लच्छीहरस्स देहं आढत्तो चुम्बिउं रामो ॥ ४ ॥
अह सो अवीससन्तो, ताहे लच्छीहरस्स तं देहं । आरुहिय नियखन्धे, अन्नुद्देसं गओ पउमो ॥ ५ ॥

आदिके रसका जो पान किया है उसका यदि ढेर लगाया जाय तो वह स्वयम्भूरमण सागरकी जलराशिको भी मात कर दे। (१८) हे रघूत्तम ! परभवमें पुत्र पिता और पुत्री माता हो सकती है तथा भाई भी वैरी हो सकता है। हे स्वामी ! संसारकी यह स्थिति है। (१९) रत्नप्रभा आदि नरकभूमियोंमें जीवने जो अनेक बार दुःख पाया है उसे सुनकर कौन उत्तम पुरुष मोहका त्याग न करेगा ? (२०) हे राघव ! यदि आपके सरीखे भी मोहवश उद्विग्न हों तो फिर, हे प्रभो ! प्राकृत जनोंकी धीरजके बारेमें कहना ही क्या ? (२१) कषाय एवं दोषोंके आवास रूप इस शरीरका त्याग करना उपयुक्त है। तो फिर, हे देव ! मनको अतिनिर्मल करके दूसरेके शरीरका त्याग क्यों नहीं करते ? (२२)

॥ पद्मचरितमें लक्ष्मणके वियोगमें विभीषणका उपदेश नामक एक सौ बारहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ११३. मित्र देवोंका आगमन

सुग्रीव आदि सुभटोंने रामको प्रणाम कर कहा कि, हे महायश ! लक्ष्मणके इस शरीरका संस्कार करो। (१) तब कलुषित मनवाले रामने कहा कि, आज तुम दुष्ट स्वभाववाले माता, पिता तथा स्वजनोंके साथ अपने आपको एक दम जला डालो। (२) हे लक्ष्मण ! तुम उठो। जल्दी ही हम दूसरे देशमें चले जायँ जहाँ दुष्टोंका ऐसा अत्यन्त कडुआ वचन सुनना नहीं पड़ेगा। (३) खेचर राजाओंका इस तरह तिरस्कार करके शोकसे अतिसन्तप्त राम लक्ष्मणके शरीरको चूमने लगे। (४) इसके पश्चात् अविश्वास करके लक्ष्मणके उस शरीरको अपने कन्धे पर रखकर अन्य प्रदेशमें चले गये।

१. निरएसु जं च पीयं जीवेणं कलमलंततत्तेण । तं जिणइ—प्रत्य० । २. ०या उ जायइ, राहव ! धूया—प्रत्य० । ३. ०इ वेरी—प्रत्य० । ४. ०हाइदुक्खं, जीवेणं पावियं तु इह बहुसो—प्रत्य० । ५. ०यदोससयं । किं—प्रत्य० । ६. रामो तुब्भेहिं अज्ज अचिरेणं । मा० प्रत्य० । ७. ०स्स पइ. आ०—प्रत्य० । ८. अन्नं देसं गओ रामो—प्रत्य० ।

भुयपञ्जरोवगूढं, मज्जणपीढे तओ ठवेऊणं । अहिसिञ्चइ सोमित्तिं, कञ्चणकलसेहिं पउमाभो ॥ ६ ॥
आहरिऊण असेसं, ताहे वाहरइ सूवयारं सो । सज्जेहि भोयणविहिं, सिग्घं मा कुणसु वक्खेवं ॥ ७ ॥
आणं पडिच्छिऊणं, करणिज्जं एवमाइयं सव्वं । अणुट्ठियं तु सिग्घं, सामिहिएणं परियणेणं ॥ ८ ॥
सो ओयणस्स पिण्डं, रामो पक्खिवइ तस्स वयणम्मि । नऽहिलसइ नेव पेच्छइ, जिणवरधम्मं पिव अभव्वो ॥ ९ ॥
एसा य उत्तमरसा, नियय कायम्बरी तुमं इट्ठा । पियसु चसएसु लक्खण!, उप्पलवरसुरहिगन्धड्ढा ॥ १० ॥
वव्वीस-वंस-तिसरिय-वीणा-गन्धव्व-विविहनडएसु । थुव्वइ अविरहियं सो, सोमित्ती रामवयणेणं ॥ ११ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, करणिज्जसयाइं तस्स पउमाभो । कारेइ मूढहियओ, परिवज्जियसेसवावारो ॥ १२ ॥
ताव मुणिऊण एयं, विचिन्तं वेरिया रणुच्छाहा । चारू य वज्जमाली, रयणक्खाई य सुन्दसुया ॥ १३ ॥
जंपन्ति अम्ह गुरवं, वहिऊणं तेण अगणियभएणं । पायालंकारपुरे, ठविओ य विराहिओ रज्जे ॥ १४ ॥
सीयाएँ अवहियाए, लद्धूणं तत्थ पवरसुग्गीवं । लङ्घेउं लवणजलं, अणेयदीवा विणासेन्तो ॥ १५ ॥
पत्तो च्चिय विज्जाओ, ताहे चक्केण रावणं समरे । मारेऊण य लङ्का, कया वसे खेयरा सव्वे ॥ १६ ॥
सो कालचक्कपहओ, सोमित्ती पत्थिओ परं लोगं । रामो वि तस्स विरहे, मोहेण वसीकओ अहियं ॥ १७ ॥
अज्जप्पभूइ वट्टइ, छम्मासो तस्स मोहगहियस्स । वावारवज्जियस्स य, भाइसरीरं वहन्तस्स ॥ १८ ॥
काऊण संपहारं, एवं ते नियबसाहणसमग्गा । सन्नद्धबद्धकवया, साएयपुरिं समणुपत्ता ॥ १९ ॥
सोऊण वज्जमालिं, समागयं सुन्दपुत्तपरिवारं । रामो वज्जावत्तं, वाहरइ कयन्तदण्डसमं ॥ २० ॥

(५) भुजाओंमें आलिंगित लक्ष्मणको स्नानपीठ पर रखकर रामने सोनेके कलशोंसे नहलाया। फिर पूर्ण रूपसे आभूषित करके उन्होंने रसोइयेसे कहा कि जल्दी ही भोजनविधि सज्ज करो। देर मत लगाओ। (७) आज्ञा पाकर जो कुछ करणीय था वह सब स्वामीका हित चाहनेवाले परिजनोंने तत्काल किया। (८) रामने चावलका एक कौर उसके मुखमें डाला। जिस तरह अभव्यजीव जिनवरके धर्मको न तो चाहता है और न देखता ही है उसी तरह उसने उस कौरको न तो चाहा और न देखा ही। (९)

हे लक्ष्मण! उत्तम रसवाली और सुन्दर कमलोंकी मीठी महकसे युक्त यह तुम्हारी अतिप्रिय मदिरा है। प्यालोंसे इसे पीओ। (१०) रामके कहनेसे वव्वीस (वाद्यविशेष), वंसी, त्रिसरक (तीन तारवाला वाद्य), वीणा, संगीत तथा विविध नृत्योंसे उस लक्ष्मणकी अविरल स्तुति की गई। (११) मूढ़ हृदयवाले रामने दूसरे सब व्यापारोंका त्याग करके उसके लिए ये तथा दूसरे सैकड़ों कार्य करवाये। (१२)

उस समय यह वृत्तान्त सुनकर युद्धके लिए उत्साही वैरी चारु, वज्रमाली तथा रत्नाक्ष आदि सुन्दके पुत्र कहने लगे कि भयको न माननेवाले उसने हमारे गुरुजनको मारकर पातालपुरके राज्य पर विराधितको स्थापित किया है। (१३-१४) सीताका अपहरण होने पर प्रवर सुग्रीवको पाकर और लवणसागरको लाँघकर अनेक द्वीपोंका विनाश करते हुए उसने अनेक विद्याएँ प्राप्त कीं। तब चक्रसे रावणको मारकर लंका और सब खेचरोंको अपने बसमें किया। (१५-१६) कालके चक्रसे आहत होने पर उस लक्ष्मणने परलोककी ओर प्रस्थान किया है। उसके विरहमें राम भी मोहके अत्यन्त वशीभूत हो गये हैं। (१७) मोहसे ग्रस्त, व्यापारोंसे रहित और भाई के शरीरको ढोनेवाले उस रामको आज तक छः मास बीत गये हैं। (१८) इस तरह मंत्रणा करके तैयार होकर कवच बाँधे हुए वे अपनी सेना के साथ साकेतपुरीमें आ पहुँचे। (१९)

सुन्दके पुत्र परिवारके साथ वज्रमाली आया है ऐसा सुन रामने यमदण्ड जैसे वज्रावर्त धनुषको मंगवाया। (२०) लाये गये उस धनुषको इन्होंने ग्रहण किया। फिर लक्ष्मणको गोदमें रखकर रामने शत्रुसेनाके ऊपर

१. ०ञराव०—प्रत्य० । २. विक्खेवं—मु० । ३. परिरोसियसव्ववा०—प्रत्य० । ४. ताव सुणि०—प्रत्य० । ५. पयणक्खासंद सुन्द०-प्रत्य० । ६. लद्धूण य तेण तत्थ सुग्गीवं—प्रत्य० । ७. रामणं—प्रत्य० । ८. कनिहतो, सो०—प्रत्य० । ९. ०ओ वरं लोगं—प्रत्य० ।

उवणीयं चिय गेण्हइ, तं धणुयं लक्खणं ठविय अङ्के । ताहे कयन्तसरिसो, देइ रहू रिवुबले दिट्ठिं ॥ २१ ॥
एयन्तरम्मि जाओ, आसणकम्पो सुराण सुरलोए । माहिन्दनिवासीणं, तत्थ जडाऊ-कयंताणं ॥ २२ ॥
अवहिविसएण दट्ठुं, देवा सोगाउरं पउमनाहं । तं चेव कोसलपुरिं, पडिरुद्धं वेरियबलेणं ॥ २३ ॥
सरिऊण सामियगुणे, समागया कोसलापुरिं देवा । वेढन्ति अरिबलं तं, समन्तओ सेन्ननिवहेणं ॥ २४ ॥
दट्ठूण सुरबलं तं, भीया विज्जाहरा वियलियत्था । नासेन्ति एक्कमेक्कं, लङ्घेन्ता नियययपुरिहुत्ता ॥ २५ ॥
पत्ता नियययपुरं ते जंपन्ति बिहीसणस्स कह वयणं । पेच्छामो गयलज्जा, विभग्गमाणा खलसहावा ? ॥ २६ ॥
अह ते इन्दइतणया, सुन्दसुया चेव जायसंवेगा । रइवेगस्स सयासे, मुणिस्स दिक्खं चिय पवन्ना ॥ २७ ॥
सत्तुभयम्मि ववगए, सुरपवरा तस्स सन्नियासम्मि । जणयन्ति सुक्करुक्खं, रामस्स पबोहणट्ठम्मि ॥ २८ ॥
वसहकलेवरजुत्तं, सीरं काऊण तत्थ य जडाऊ । उच्छहइ वाहिउं जे, पक्खिरइ य बीयसंघायं ॥ २९ ॥
रोवइ य पउमसण्डं, सिलायले पाणिएण सिञ्चन्ता । पुणरवि चक्कारूढो, पीलइ सिकया जडाउसुरो ॥ ३० ॥
एयाणि य अन्नाणि य, अत्थविरुद्धाइ तत्थ कज्जाइं । कुणमाणा सुरपवरा, ते पुच्छइ हलहरो दो वि ॥ ३१ ॥
भो भो ! सुक्कतरुवरं, किं सिञ्चसि मूढ ! सलिलनिवहेणं । वसहकलेवरजुत्तं, सीरं नासेसि बिज्जसमं ॥ ३२ ॥
सलिले मन्थिज्जन्ते, सुट्ठु वि ण य मूढ होइ णवणीयं । सिकयाएँ पीलियाए, कत्तो च्चिय जायए तेल्लं ॥ ३३ ॥
न य होइ कज्जसिद्धी, एव कुणन्ताण मोहगहियाणं । जायइ सरीरखेओ, नवरं विवरीयबुद्धीणं ॥ ३४ ॥
तं भणइ कयन्तसुरो, तुहमवि जीवेण वज्जियं देहं । कह वहसि अपरितन्तो, नेहमहामोहगहगहिओ ? ॥ ३५ ॥

यम सरीखी दृष्टि डाली। (२१) उस समय देवलोकमें माहेन्द्रकल्प निवासी जटायु और कृतान्तवक्त्र देवोंके आसन काँप उठे। (२२) अवधिज्ञानसे देवोंने शोकातुर रामको तथा शत्रुके सैन्यद्वारा घिरी हुई साकेतपुरीको देखा। स्वामीके गुणोंको याद करके वे देव साकेतपुरीमें आये और शत्रुकी सेनाको सैन्यसमूह द्वारा चारों ओरसे घेर लिया। (२४) उस देवसैन्यको देखकर भयभीत हो अस्त्रोंका त्याग करनेवाले विद्याधर एक दूसरेको लाँघते हुए अपनी नगरीकी ओर भागे। (२५) अपने नगरमें पहुँचकर वे कहने लगे कि निर्लज्ज, मानहीन और दुष्ट स्वभाववाले हम विभीषणका मुख कैसे देख सकेंगे ? (२६) इसके बाद इन्द्रजीत और सुन्दके उन पुत्रोंने वैराग्य उत्पन्न होने पर रतिवेग मुनिके पास दीक्षा ली। (२७)

शत्रुओंका भय दूर होने पर देवोंने रामके प्रबोधके लिए उनके पास एक सूखा पेड़ पैदा किया। (२८) बैलोंके शरीरसे जुते हुए हलका निर्माण करके जटायु उसे चलानेके लिए उत्साहित हुआ और बीजसमूह बिखेरने लगा। (२९) जटायुदेव शिलातल पर पद्मवन बोकर उसे पानीसे सींचने लगा। फिर चक्की में बालू पीसने लगा। (३०) इन तथा अन्य निरर्थक कार्य करते हुए उन दोनों देवोंसे रामने पूछा कि अरे मूढ़ ! तुम पानीसे सूखे पेड़को क्यों सींचते हो ? बैलोंके शरीरोंसे युक्त हलको भी तुम बीजके साथ क्यों नष्ट करते हो ? (३१-३२) अरे मूर्ख ! पानीको खूब मथने पर भी मक्खन नहीं निकलेगा। बालूको पीसने पर कैसे तेल निकलेगा ? (३३) ऐसा करते हुए मूर्खोंको कार्यसिद्धी नहीं होती किन्तु विपरीत बुद्धिवालोंको केवल शरीरखेद ही होता है। (३४)

इस पर उनसे कृतान्तदेवने कहा कि स्नेह और महामोहरूपी ग्रहसे ग्रस्त तुम भी सर्वथा खिन्न हुए बिना जीवरहित शरीरको क्यों धारण करते हो ? (३५) लक्ष्मणके उस शरीरका आलिंगन करके रामने कहा कि अमंगल करते हुए तुम

१. धणुयं—प्रत्य० । २. जडागीकयं०—प्रत्य० । ३. ०पुरं, प०—प्रत्य० । ४. ०न्तओ नियसेण्णेणं—प्रत्य० । ५. ०पुरहु—प्रत्य० । ६. जडागी—प्रत्य० । ७. ०रई बी०—प्रत्य० । ८. रोयति—प्रत्य० । ९. जडागिसु०—प्रत्य० । १०. ०विद्धाणाई त०—प्रत्य० । ११. य तुम्ह क०—प्रत्य० ।

तं लक्खणस्स देहं, अवगूहेऊण भणइ पउमाभो। किं सिरिहरं दुगुंछसि, अमङ्गलं चेव कुणमाणो? ॥ ३६ ॥
जाव कयन्तेण समं, परमो रामस्स वट्टइ विवाओ। रयणकलेवरखन्धो, ताव [1]जडाऊ समणुपत्तो ॥ ३७ ॥
दट्ठूण अभिमुहं तं, हलाउहो भणइ केण कज्जेणं। एयं कलेवरं चिय, मइमूढो वहसि खन्धेणं? ॥ ३८ ॥
भणिओ सुरेण पउमो, तुमं पि पाणेसु वज्जियं मडयं। वहसि अविवेगवन्तो, अहिययरं बालबुद्धीओ ॥ ३९ ॥
वालग्गकोडिमेत्तं, दोसं पेच्छसि परस्स अइसिग्घं। मन्दरमेत्तं पि तुमं, न य पेच्छसि अत्तणो दोसं ॥ ४० ॥
दट्ठूण तुमे परमा, मह पीई संपयं समणुजाया। सरिसा सरिसेसु सया, रज्जन्ति सुई जणे एसा ॥ ४१ ॥
काऊण मए पुरओ, जणम्मि सव्वाण बालबुद्धीणं। पुव्वपिसायाण तुमं, राया मोहं उवगयाणं ॥ ४२ ॥
अम्हे मोहवसगया, दोण्णि वि उम्मत्तयं वयं काउं। परिहिण्डामो वसुहं, कुणमाणा गहिलियं लोयं ॥ ४३ ॥
एवं भणियं सुणिउं, पसिढिलभावं च उवगए मोहे। सुमरइ गुरुवयणं सो, पउमो लज्जासमावन्नो ॥ ४४ ॥
ववगयमोहघणो सो, पडिबोहणविमलकिरण[2]संजुत्तो। चन्दो व सरयकाले, छज्जइ पउमो दढधिईओ ॥ ४५ ॥
असणाइएण व जहा, लद्धं चिय भोयणं [3]हिययइट्ठं। त[4]ण्हाघत्थेण सरं, दिट्ठं पिव सलिल[5]पडिपुण्णं ॥ ४६ ॥
लद्धं महोसहं पिव, अच्चन्तं वाहिपीडियतणूणं। एव पउमेण सरियं, गुरुवयणं चेव दुक्खेणं ॥ ४७ ॥
पडिबुद्धो नरवसहो, जाओ पप्फुल्ल[6]कमलदलनयणो। चिन्तेइऽह उत्तिण्णो, अहयं मोहन्धकूवाओ ॥ ४८ ॥
विमलं चिय संजायं, तस्स मणं गहियधम्मपरमत्थं। मोह[7]मलपडलमुक्कं, नज्जइ सरए व रविबिम्बं ॥ ४९ ॥
अन्नं भवन्तरं पिव, संपत्तो विमलमाणसो रामो। चिन्तेऊणाढत्तो, संसारठिई सुसंविग्गो ॥ ५० ॥

लक्ष्मणकी क्यों निन्दा करते हो? (३६) जब कृतान्तके साथ रामका खूब विवाद हो रहा था तब जटायु रत्नोंसे युक्त मुरदेको कन्धे पर रखकर आ पहुँचा। (३७) उसे सम्मुख देखकर रामने कहा कि, अतिमूढ़ तुम क्यों इस मुरदेको कन्धे पर लेकर घूमते हो? (३८) देवने रामसे कहा कि अविवेकी और अत्यधिक बालबुद्धिवाले तुम भी प्राणोंसे रहित मुरदेको धारण करते हो। (३९) बालके अग्रभाग जितना दूसरेका दोष तुम जल्दी ही देख लेते हो, किन्तु मन्दराचल जितना अपना दोष तुम नहीं देखते। (४०) तुम्हें देखकर इस समय मुझे अत्यन्त प्रीति उत्पन्न हुई है। सदृश व्यक्ति सदृश व्यक्तियोंके साथ ही सदा प्रसन्न होते हैं, ऐसी लोगोंमें अनुश्रुति है। (४१) लोकमें सब मूर्ख पुरुषोंका मुझे अगुआ बनाकर तुम पहलेके मोहप्राप्त मूर्खोंके राजा हुए हो। (४२) अतः मोहके वशीभूत हम दोनों ही उन्मत्त वचन बोलकर लोगोंको उन्मत्त बनाते हुए पृथ्वी पर परिभ्रमण करें। (४३)

ऐसा कहना सुनकर मोहभाव शिथिल होने पर लज्जित उस रामने गुरुके वचनको याद किया। (४४) मोहरूपी बादल दूर होने पर प्रतिबोधरूपी निर्मल किरणोंसे युक्त वे दृढ़मतिवाले राम शरत्कालीन चन्द्रमाकी भाँति शोभित हुए। (४५) भूखेने जैसे मनपसन्द भोजन पाया और प्यासेने मानो पानीसे परिपूर्ण सरोवर देखा। (४६) व्याधिसे अत्यन्त पीड़ित शरीरवालेने मानो महौषधि पाई। इसी भाँति दुःखी रामने गुरुके वचनको याद किया। (४७) प्रतिबुद्ध राजा कमलदलके समान प्रफुल्ल नेत्रोंवाला हो गया। वह सोचने लगा कि मोहरूपी अन्धे कूएँमें से मैं बाहर निकला हूँ। (४८) धर्मके परमार्थको ग्रहण करनेवाला उनका मन निर्मल हो गया। मोहरूपी मलपटलसे मुक्त वे शरत्कालमें सूर्यबिम्बकी भाँति प्रतीत होते थे। (४९) निर्मल मनवाले रामने मानो दूसरा जन्म पाया। अत्यन्त वैराग्ययुक्त वे संसार स्थितिके बारेमें सोचने लगे। (५०)

१. जडागी—प्रत्य०। २. चिय. अइ०—प्रत्य०। ३. ०णयुज्जुत्तो—प्रत्य०। ४. हियं इट्ठं—प्रत्य०। ५. ताहोघत्थेण—प्रत्य०। ६. ०परिपु०—प्रत्य०। ७. ०लवयणकमलो सो। चि०—प्रत्य०। ८. मोहपडलमलमुक्कं—मु०।

परिहिण्डन्तेण मया, संसारे कह वि माणुसं जम्मं । लद्धं अलद्धपुव्वं[1], मूढो च्चिय जाणमाणो हं ॥ ५१ ॥
लब्भन्ति कलत्ताइं, संसारे बन्धवा य णेयविहा । एक्का जिणवरविहिया, नवरं चिय दुल्लहा बोही ॥ ५२ ॥
एवं पडिबुद्धं तं, देवा नाऊण अप्पणो[2] रिद्धिं । दावेन्ति हरिसियमणा, विम्हयजणणिं तिहुयणम्मि ॥ ५३ ॥
पवणो सुरहिसुयन्धो, जाणविमाणेसु छाइयं गयणं । सुरजुवईसु मणहरं, [3]गीयं वरवीणमहुरसरं ॥ ५४ ॥
एयन्तरम्मि देवा, दोण्णि वि पुच्छन्ति तत्थ रहुणाहं । कह तुज्झ नरवराहिव !, सुहेण दियहा[4] वइक्कन्ता ॥५५॥
तो भणइ सीरधारी, कत्तो कुसलं महं अपुण्णस्स । निययं तु ताण कुसलं, जाण दढा जिणवरे भत्ती ॥ ५६ ॥
पुच्छामि फुडं साहह, के तुब्भे सोमदंसणसहावा ? । केणेव कारणेणं, जणियं च विचेट्ठियं एयं ? ॥ ५७ ॥
तत्तो [5]जडाउदेवो, जंपइ जाणासि दण्डयारण्णे । मुणिदरिसणेण तइया, गिद्धो[6] तुब्भं समल्लीणो ॥ ५८ ॥
घरिणीएँ तुज्झ नरवइ !, अणुएण य लालिओ चिरं कालं । सीयाएँ हरणसमए, निहओ च्चिय रक्खसिन्देणं ॥५९॥
तस्स मरन्तस्स तुमे, महिलाविरहाउलेण वि किवाए । दिन्नो य नमोक्कारो, पञ्चमहापुरिससंजुत्तो ॥ ६० ॥
कालगओ माहिन्दे, सामिय ! सो हं सुरो समुप्पन्नो । तुज्झ पसाएण पहू !, परमिड्ढिं चेव संपत्तो ॥ ६१ ॥
तिरियभवदुक्खिएणं, जं सुरसोक्खं मए समणुपत्तं । तं चेव तुमं राहव !, पम्हुट्ठो एत्तियं कालं ॥ ६२ ॥
तुज्झऽवसाणे राहव !, अकयग्घो हं इहागओ पावो । किर किंचि थेवयं पि य, करेमि एयं तु उवयारं ॥ ६३ ॥
तं भणइ कयन्तसुरो, इहासि सेणावई अहं तुज्झं । नामेण कयन्तमुहो, सो सुरपवरो समुप्पन्नो ॥ ६४ ॥
सामिय ! देहाणत्तिं, दव्वं जं उत्तमं तिहुयणम्मि । तं तुज्झ संपइ पहू !, सव्वं तु करेमि साहीणं ॥ ६५ ॥
रामो भणइ रिवुबलं, भग्गं तुब्भेहि बोहिओ अहयं । दिट्ठा कल्लाणमुहा[7], एयं चिय किन्न पज्जत्तं ? ॥ ६६ ॥

---

संसारमें घूमते हुए मैंने किसी तरह पहले अप्राप्त ऐसा मनुष्य-जन्म प्राप्त किया है, यह जानता हुआ भी मैं मूर्ख ही रहा। (५१) संसारमें स्त्रियाँ और अनेक प्रकारके बन्धुजन मिलते हैं, पर एकमात्र जिनवरविहित बोधि दुर्लभ है। (५२) इस तरह उन्हें प्रतिबुद्ध जानकर मनमें हर्षित देवोंने तीनों लोकोंमें विस्मय पैदा करनेवाली अपनी ऋद्धि दिखलाई। (५३) मीठी महकवाला पवन, यान एवं विमानोंसे आच्छादित आकाश और सुरयुवतियों द्वारा गाया जानेवाला मनोहर और उत्तम वीणाके मधुर स्वरवाला गीत—ऐसी ऋद्धि दिखलाई। (५४) तब दोनों देवोंने रामसे पूछा कि, हे राजन् ! आपके दिन किस तरह सुखसे बीत सकते हैं ? (५५) तब हलधर रामने कहा कि अपुण्यशाली मेरी कुशल कैसी ? जिनकी जिनवरमें दृढ़ भक्ति है उन्हींकी कुशल निश्चित है। (५६) मैं पूछता हूँ। तुम स्पष्ट रूपसे कहना। सौम्य दर्शन और स्वभाववाले तुम कौन हो ? और किसलिए यह विचेष्टा पैदा की ? (५७) तब जटायुदेवने कहा कि क्या आपको याद है कि दण्डकारण्यमें उस समय मुनिके दर्शनके लिए एक गीध आपके पास आया था। (५८) हे राजन् ! आपकी पत्नी और छोटे भाईने चिरकाल तक उसका लालन-पालन किया था और सीताके अपहरणके समय राक्षसेन्द्र रावण द्वारा वह मारा गया था। (५९) मरते हुए उसको पत्नीके विरहसे व्याकुल होने पर भी आपने कृपापूर्वक पाँच महापुरुषोंसे युक्त नमस्कार मंत्र दिया था। (६०) हे स्वामी ! मरने पर वह मैं माहेन्द्र देवलोकमें देवरूपसे पैदा हुआ हूँ। हे प्रभो ! आपके प्रसादसे परम ऋद्धि भी मैंने पाई है। (६१) हे राघव ! तिर्यंच भवमें दुःखित मैंने जो देवसुख पाया उससे इतने काल तक तुम विस्मृत हुए हो। (६२) हे राम ! आखिरकार अकृतज्ञ और पापी मैं यहाँ आया और कुछ थोड़ासा भी यह उपचार किया। (६३)

कृतान्त देवने कहा कि यहाँ पर आपका कृतान्तवदन नामका जो सेनापति था वह मैं देवरूपसे उत्पन्न हुआ हूँ। (६४) हे स्वामी ! आप आज्ञा दें। हे प्रभो ! तीनों लोकमें जो उत्पन्न द्रव्य है वह सब मैं आपके अधीन अभी करता हूँ। (६५) इस पर रामने कहा कि तुमने शत्रुसैन्यको भगा दिया, मुझे बोधित किया और पुण्यसुखवाले

---

१. ॰द्धयं वो, मू॰—प्रत्य॰। २. अत्तणो—प्रत्य॰। ३. गीयवरं वीण॰—प्रत्य॰। ४. ॰हा अइ॰—प्रत्य॰। ५. जडागिदे॰—प्रत्य॰। ६. ॰द्धो उ तुमं स॰—प्रत्य॰। ७. ॰णसुहा, ए॰—प्र॰।

तं भासिऊण रामं, निययं संपत्थिया सुरा ठाणं । भुञ्जन्ति उत्तमसुहं, जिणवरधम्माणुभावेणं ॥ ६७ ॥
पेयविभवेण एत्तो, सक्कारेऊण लक्खणं रामो । पुहईऍ पालणट्ठे, सिग्घं चिय भणइ सत्तुग्घं ॥ ६८ ॥
वच्छ! तुमं सयलमिणं, भुञ्जसु रज्जं नराहिवसमग्गो । संसारगमणभीओ, पविसामि तवोवणं अहयं ॥ ६९ ॥
सत्तुग्घो भणइ तओ, अलाहि रज्जेण दोग्गइकरेणं । संपइ मोत्तूण तुमे, देव! गई नत्थि मे अन्ना ॥ ७० ॥
न कामभोगा न य बन्धुवग्गा, न चेव अत्थो न बलं पभूयं ।
कुणन्ति ताणं सरणं च लोए, जहा सुचिण्णो विमलो हु धम्मो ॥ ७१ ॥
॥ इइ पउमचरिए कल्लाणमित्तदेवागमणं नाम तेरसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## ११४. बलदेवणिक्खमणपव्वं

परलोगनिच्छियमणं, सत्तुग्घं जाणिऊण[1] पउमाभो । पेच्छइ आसन्नत्थं, अणङ्गलवणस्स अङ्गरुहं ॥ १ ॥
तं ठवइ कुमारवरं समत्तवसुहाहिवं[2] नियय रज्जे । रामो विरत्तभोगो, आउच्छइ परियणं ताहे ॥ २ ॥
एत्तो बिहीसणो वि य, सुभूसणं नन्दणं नियय रज्जे । ठावेइ अङ्गयं पि य, सदेसणाहं तु सुग्गीवो ॥ ३ ॥
एवं अन्ने वि भडा, मणुया विज्जाहरा य पुत्ताणं । दाऊण नियय रज्जं, पउमेण समं सुसंविग्गा ॥ ४ ॥
पउमो संविग्गमणो, सेट्ठिं तत्थागयं अरहदासं । पुच्छइ स सावय! कुसलं, सबालवुड्ढस्स सङ्घस्स ॥ ५ ॥
तो भणइ अरहदासो[3], सामि! तुमे दुक्खिए जणो सबो । दुक्खं चेव पवन्नो, तह चेव विसेसओ सङ्घो ॥ ६ ॥

---

तुमको मैंने देखा। क्या यह पर्याप्त नहीं है? (६६) इसप्रकार रामके साथ वार्तालाप करते वे देव अपने स्थान पर गये और जिनधर्मके प्रभावसे उत्तम सुखका उपभोग करने लगे। (६७)

इसके पश्चात् वैभवके साथ लक्ष्मणका प्रेत संस्कार करके पृथ्वीके पालनके लिए शीघ्र ही शत्रुघ्नसे कहा कि, हे वत्स! राजाओंसे युक्त इस समग्र राज्यका तुम उपभोग करो। संसारमें भ्रमणसे भयभीत मैं तपोवनमें प्रवेश करूँगा। (६८-९) तब शत्रुघ्नने कहा कि दुर्गतिकारक राज्यसे मुझे प्रयोजन नहीं। हे देव! आपको छोड़कर अब मेरी दूसरी गति नहीं है। (७०) न कामभोग, न बन्धुवर्ग, न अर्थ और न बड़ा भारी सैन्य ही लोकमें वैसा रक्षणरूप या शरणरूप होता है, जैसा कि सम्यग्रूपसे आचरित विमल धर्म त्राण और शरणरूप होता है। (७१)

॥ पद्मचरितमें कल्याण करनेवाले मित्र-देवोंका आगमन नामक एक सौ तेरहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ११४. बलदेव (राम) का निष्क्रमण

परलोकमें निश्चित मनवाले शत्रुघ्नको जानकर रामने समीपमें बैठे हुए अनंगलवणके पुत्रको देखा। (१) समस्त वसुधाके स्वामी उस कुमारवरको अपने राज्य पर स्थापित किया। फिर भोगोंसे विरक्त रामने परिजनोंसे पूछा। (२) उधर विभीषणने अपने राज्य पर सुभूषण नामके पुत्रको और सुग्रीवने अपने देशके स्वामी अंगदको स्थापित किया। (३) इस तरह दूसरे भी सुभट, मनुष्य और विद्याधर पुत्रोंको अपना राज्य देकर रामके साथ विरक्त हुए। (४) मनमें वैराग्ययुक्त रामने वहाँ आये हुए सेठ अर्हद्दाससे पूछा कि, हे श्रावक! बालक एवं वृद्धसहित संघका कुशलक्षेम तो है न? (५) तब अर्हद्दासने कहाकि, हे स्वामी! आपके दुःखित होने पर सब लोगोंने दुःख पाया है और विशेषतः संघने। (६) श्रावकने कहा कि हे स्वामी! मुनिसुव्रतकी परम्परामें हुए सुव्रत नामके चारणश्रमण इस

---

१. ०ण माहप्पं। पे०—प्रत्य०। २. समत्थव० मु०। —३. ०सो मित्त! तु०—प्रत्य०

भणियं च सावएणं, सामिय ! मुणिसुब्वयस्स वंसम्मि । संपइ चारणसमणो, इहागओ सुव्वओ नामं ॥ ७ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, जणियमहाभावपुलइयसरीरो । रामो मुणिस्स पासं, गओ बहुसुहडपरिकिण्णो ॥ ८ ॥
समणसहस्सपरिमियं, महामुणिं पेच्छिऊण पउमाभो । पणमइ ससंभममणो, तिक्खुत्तपयाहिणावत्तं ॥ ९ ॥
विज्जाहरा य मणुया, कुणन्ति परमं तु तत्थ महिमाणं । धय-तोरणमाईयं, बहुतूरसहस्ससद्दालं ॥ १० ॥
गमिऊण तत्थ रयणिं, दिवसयरे उग्गए महाभागो । रामो भणइ मुणिवरं, भयवं ! इच्छामि पव्वइउं ॥ ११ ॥
अणुमन्निओ य गुरुणा, पयाहिणं कुणइ मुणिवरं रामो । उप्पन्नबोहिलाभो, संवेगपरायणो[2] धीरो ॥ १२ ॥
छेत्तूण मोह[3]पासं, संचुण्णेऊण नेहनियलाइं । ताहे मुञ्चइ पउमो, मउडाइं भूसणवराइं ॥ १३ ॥
काऊण तत्थ धीरो, उववासं कमलकोमलकरेहिं । उप्पाडइ निययसिरे[4], केसे वरकुसुम[5]सुसुयन्धे ॥ १४ ॥
[6]वामप्पासठियस्स उ, सह रयहरणेण दाउ सामइयं । पव्वाविओ य पउमो, सुव्वयनामेण समणेणं ॥ १५ ॥
पञ्चमहव्वयकलिओ, पञ्चसु समिईसु चेव आउत्तो । गुत्तीसु तीसु गुत्तो, बारसतवधारओ धीरो ॥ १६ ॥
मुक्का य कुसुमवुट्ठी, [7]देवेहि य दुन्दुही नहे पहया । पवणो य सुरहिगन्धो, पडुपडहरवो य संजणिओ ॥ १७॥
मोत्तूण रायलच्छिं, नियपए ठाविउं सुयं जेट्ठं । सत्तुग्घो पव्वइओ, इन्दियसत्तू जिणिय सव्वे ॥ १८ ॥
राया विहीसणो वि य, सुग्गीवो नरवई नलो नीलो । चन्दनहो गम्भीरो, विराहिओ चेव दढसत्तो ॥ १९ ॥
एए अन्ने य बहू, दणुइन्दा नर[8]वई य पव्वइया । रामेण सह महप्पा, संखाए सोलस सहस्सा ॥ २० ॥
जुवईण सहस्साइं, तीसं सत्तुत्तराइं तद्दिवसं । पव्वज्जमुवगयाइं, सिरिमइअज्जाएँ पासम्मि ॥ २१ ॥
काऊण य पव्वज्जं, सट्ठिं वासाइं सुव्वयसयासे । तो कुणइ मुणिवरो सो, एक्कलविहारपरिकम्मं ॥ २२ ॥

---

समय यहाँ आये हैं। (७) यह कथन सुनकर अत्यन्त आनन्दके कारण पुलकित शरीर वाले तथा अनेक सुभटोंसे घिरे हुए राम मुनिके पास गये। (८) हजारों श्रमणोंसे घिरे हुए महामुनिको देखकर मनमें आदरयुक्त रामने उन्हें तीनबार प्रदक्षिणा देकर वन्दन किया। (९) वहाँ विद्याधरों और मनुष्योंने ध्वजा एवं तोरण आदिसे युक्त तथा नानाविधि हजारों वाद्योंसे ध्वनिमय ऐसा महान् उत्सव मनाया। (१०) वहाँ रात बिताकर सूर्यके उदय होने पर महाभाग रामने मुनिवरसे कहा कि, भगवन् ! मैं प्रव्रज्या लेना चाहता हूँ। (११) गुरुने अनुमति दी। सम्यग्दृष्टि, संवेगपरायण और धीर रामने मुनिवरको प्रदक्षिणा दी। (१२) तब मोहके पाशको छिन्न और स्नेहकी जंजीरोंको चूर-चूर करके रामने मुकुट आदि उत्तम आभूषणोंका त्याग किया। (१३) रामने उपवास करके वहाँ अपने सिर परसे उत्तम पुष्पोंके समान अतिसुगन्धित बालोंका कमलके समान कोमल हाथोंसे लोंच किया। (१४) बाईं ओर स्थित रामको रजोहरणके साथ सामायिक देकर सुव्रत नामक श्रमणने दीक्षा दी। (१५) वे धीर राम पाँच महाव्रतोंसे युक्त, पाँच समितियोंसे सम्पन्न, तीन गुप्तियोंसे गुप्त तथा बारह प्रकारके तपके धारक हुए। (१६) देवोंने पुष्पोंकी वृष्टि की और आकाशमें दुन्दुभि बजाई। उन्होंने मीठी महकवाला पवन और नगारेका बड़ा भारी नाद पैदा किया। (१७)

राजलक्ष्मीका त्याग करके और अपने पद पर ज्येष्ठ पुत्रको स्थापित करके शत्रुघ्नने प्रव्रज्या ली और इन्द्रियोंके सब शत्रुओंको जीत लिया। (१८) राजा विभीषण, सुग्रीव नृपति, नल, नील, चन्द्रनख, गम्भीर तथा बलवान् विराधित—ये तथा अन्य बहुतसे संख्यामें सोलह हजार महात्मा राक्षसेन्द्र और नरपति रामके साथ प्रव्रजित हुए। (१९-२०) उस दिन सैंतिस हजार युवतियोंने श्रीमती आर्याके पास दीक्षा ली। (२१) सुव्रत मुनिके पास साठ वर्षतक विहार करके वे मुनिवर

---

१. ०सद्दाइं—प्रत्य०। २. ०णो जाओ—प्रत्य०। ३. मोहजालं, सं०—प्रत्य०। ४. ०रे, वरकुसुमसुगंधिए केसे—प्रत्य०। ५. ०मसुहगंधे—प्रत्य०। ६. वामेण संठियस्सा, सह—प्रत्य०। ७. देवेहिं दुं०—प्रत्य०। ८. ०वरा य—प्रत्य०।

विविहाभिग्गहधारी, पुव्वङ्गसुएण भावियमईओ । तवभावणाइयाओ, भावेउं भावणाओ य ॥ २३ ॥
अह निग्गओ मुणी सो, गुरूण अणुमोइओ पउमनाहो । पडिवन्नो य विहारं, एक्काई सत्तभयरहिओ ॥ २४ ॥
गिरिकन्दरट्ठियस्स य[2], रयणीए तीएँ तस्स उप्पन्नं । पउमस्स अवहिनाणं, सहसा झाणेक्कचित्तस्स ॥ २५ ॥
अवहिविसएण ताहे, सुमरइ लच्छीहरं पउमणाहो । अवियण्हकामभोगं, नरयावत्थं च दुक्खत्तं ॥ २६ ॥
संयमेग कुमारत्ते, तिण्णेव सयाणि[3] मण्डलित्ते य । चत्तालीस य विजए, जस्स उ संवच्छरा[4] तीया ॥ २७ ॥
एक्कारस य सहस्सा[5], पञ्चेव सया तहेव सट्ठिजुया[6] । वरिसाणि महारज्जे, जेण सयासे ठिया विसया ॥ २८ ॥
बारस चेव सहस्सा, हवन्ति वरिसाणं[7] सव्वसंखाए । भोत्तूण[8] इन्दियसुहं, गओ य नरयं अनिमियप्पा ॥ २९ ॥
देवाण को व दोसो, परभवजणियं समागयं कम्मं । बन्धवनेहनिहेणं, मओ गओ लक्खणो[9] नरयं ॥ ३० ॥
मह तस्स नेहबन्धो, वसुदत्ताईभवेसु[9] बहुएसु । आसि पुरा मह झीणो, संपइ सव्वो महामोहो ॥ ३१ ॥
एवं जणो समत्थो, बन्धवनेहाणुरायपडिबद्धो । धम्मं असद्दहन्तो, परिहिण्डइ दोहसंसारे ॥ ३२ ॥
एवं सो बलदेवो, एगागी तत्थ कन्दरुद्देसे । चिट्ठइ सज्झायरओ, दुक्खविमोक्खं विचिन्तेन्तो ॥ ३३ ॥

एयं चिय निक्खमणं, बलदेवमुणिस्स[10] सु[11]णिय एयमणा ।
होह जिणधम्मनिरया, [12]निच्चं भो विमलचेट्ठिया सप्पुरिसा ॥ ३४ ॥

॥ इइ पउमचरिए बलदेव[13]निक्खमणं नाम चउद्दसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

---

एकाकी परिभ्रमण करने लगे। (२२) विविध प्रकारके अभिग्रहोंको धारण करनेवाले तथा पूर्व एवं अंग श्रुतसे भावित बुद्धिवाले उन्होंने तपोभावना आदि भावनाओंसे अपनेको भावित किया। (२३)

गुरु द्वारा अनुमोदित वे राम मुनिने विहार किया और सात प्रकारके भयसे रहित हो एकाकी विहार करने लगे। (२४) उस रात पर्वतकी कन्दरामें स्थित हो ध्यानमें एकाग्रचित्तवाले रामको सहसा अवधिज्ञान उत्पन्न हुआ। (२५) तब अवधिज्ञानसे रामने कामभोगकी तृष्णा रखनेवाले, दुःखार्त और नरकमें स्थित लक्ष्मणको याद किया। (२६) जिसके एक सौ वर्ष कुमारावस्थामें, तीन सौ वर्ष माण्डलिक राजाके रूपमें और चालीस विजय करनेमें बीते। (२७) महाराज्यमें जिसके पास ग्यारह हजार, पाँच सौ, साठ वर्ष तक सब देश अधीन रहे। (२८) इस प्रकार कुल बारह हजार होते हैं। असंयतात्मा वह इन्द्रियसुखका उपभोग करके नरकमें गया। (२९) इसमें देवोंका क्या दोष है? परभवमें पैदा किया गया कर्म उदयमें आया है। भाईके स्नेहके कारण मर करके लक्ष्मण नरकमें गया है। (३०) पहले वसुदत्त आदि अनेक भवोंमें मेरा उसके साथ स्नेहसम्बन्ध था। अब मेरा सारा महामोह क्षीण हो गया है। (३१) इस तरह सब लोग बन्धुजनोंके स्नेहानुरागमें बद्ध होकर धर्म पर अश्रद्धा करके दीर्घ संसारमें परिभ्रमण करते हैं। (३२) इस प्रकार वह बलदेव राम उस गुफा-प्रदेशमें दुःखके नाशकी चिन्ता करते हुए स्वाध्यायमें रत होकर एकाकी रहते थे। (३३) हे निर्मल चेष्टा करनेवाले सत्पुरुषो! इस तरह बलदेव मुनिका निष्क्रमण एकाग्रभावसे सुनकर नित्य जिनधर्ममें निरत रहो। (३४)

॥ पद्मचरितमें बलदेवका निष्क्रमण नामका एक सौ चौदहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. ०हारं, उत्तमसामत्थसंपण्णो—प्रत्य०। २. उ—प्रत्य०। ३. सयसत्त कु०—मु०। ४. सया य मंडलीए य—प्रत्य०। ५. ०राणि तहा—प्रत्य०। ६. ०स्सा, सपंचणवया त०—मु०। ७. ०ण पंचविऊणा। भो०—मु०। ८. ०सु सव्वेसु—प्रत्य०। ९. क्खवणं—प्रत्य०। १०. ०स्स निसुणिउं एय०—मु०। ११. मुणिउ—प्रत्य०। १२. निच्चं वो वि०—प्रत्य०। १३. ०वमुणिस्स नि०—मु०।

## ११५. बलदेवमुणिगोयरसंखोभविहाणपव्वं

अह सो बलदेवमुणी, छट्ठुववासे तओ वइक्कन्ते। पविसरइ सन्दणथलिं, महापुरिं पारणट्ठाए ॥ १ ॥
मत्तगयलीलगामी, सरयरवी चेव कन्तिसंजुत्तो। दिट्ठो नयरिजणेणं, अच्चब्भुयरूवसंठाणो ॥ २ ॥
[2]तं पेच्छिऊण एन्तं, विणिग्गओ अहिमुहो जणसमूहो। वेढेइ पउमणाहं, साहुक्कारं विमुञ्चन्तो ॥ ३ ॥
जंपइ जणो समत्थो, अहो हु तवसंजमेण रूवेणं। [3]नरसुन्दरेण सयलं, एएण अलंकियं भुवणं ॥ ४ ॥
वच्चइ जुगन्तदिट्ठी, पसन्तकलुसासओ पलम्बभुओ। अच्चब्भुयरूवधरो, संपइ एसो जयाणन्दो ॥ ५ ॥
पविसइ तं वरनयरिं, वन्दिज्जन्तो य सबलोएणं। उ[4]क्कीलिय-णच्चणं[5]-वग्गणाइ अहियं कुणन्तेणं ॥ ६ ॥
नयरी पविट्ठ सन्ते, जहक्कमं समयचेट्ठिए रामे। पडिपूरिया समत्था, रत्थामग्गा जणवएणं ॥ ७ ॥
वरकणयभायणत्थं, एयं आणेहि पायसं सिग्घं। सयरं दहिं च दुद्धं, तूरन्तो कुणसु साहीणं ॥ ८ ॥
कप्पूरसुरहिगन्धा, बद्धा गुलसक्कराइसु मणोज्जा। आणेहि मोयया इह, सिग्घं चिय परमरसजुत्ता ॥ ९ ॥
थालेसु वट्टएसु य, कञ्चणपत्तीसु तत्थ नारीओ। उवणेन्ति वराहारं, मुणिस्स दढभत्तिजुत्ताओ ॥ १० ॥
आबद्धपरियरा वि य, केइ नरा सुरभिगन्धजलपुण्णा। उवणेन्ति कणयकलसे, अन्नोन्नं चेव लङ्घन्ता ॥ ११ ॥
जंपन्ति[6] नायरजणा, भयवं! गेण्हह इमं सुपरिसुद्धं। आहारं चिय परमं, नाणारसगुणसमाउत्तं ॥ १२ ॥
दढ-कढिणदप्पिएहिं, भिक्खादाणुज्जएहिं एएहिं। पाडिज्जन्ति अणेया, भायणहत्था तुरन्तेहिं ॥ १३ ॥

---

## ११५. रामका भिक्षाटन

षष्ठ (बेला) का उपवास पूर्ण होने पर उन बलदेव मुनिने महानगरी स्यन्दनस्थलीमें पारनेके लिए प्रवेश किया। (१) मत्त गजके समान लीलापूर्वक गमन करनेवाले, शरत्कालीन सूर्यके समान कान्तियुक्त तथा अत्यन्त अद्भुत रूप एवं संस्थानवाले वे नगरीके लोगों द्वारा देखे गये। (२) उन्हें आते देख जनसमूह निकलकर सामने गया और साधुकार करते हुए उसने रामको घेर लिया। (३) सबलोग कहने लगे कि अहो! तप, संयम एवं रूपसे इस सुन्दर मनुष्यने सारे लोकको अलंकृत किया है। (४) युग (चार हाथ) तक दृष्टि रखनेवाले, मानसिक कालुष्य जिनका शान्त हो गया है ऐसे लटकती हुई भुजाओंवाले, अत्यन्त अद्भुत रूप धारण करनेवाले और जगत्को आनन्द देनेवाले ये इस समय जा रहे हैं। (५) उत्तमक्रीड़ा तथा नाचना-बजाना आदि करते हुए सबलोगों द्वारा वन्दन किये जाते उन्होंने उस नगरी में प्रवेश किया। (६) नगरीमें प्रविष्ट होने पर क्रमशः विहार करते हुए जब राम शास्त्रानुसार आचरण कर रहे थे तब लोगोंने सारे गली-कूचे भर दिये। (७) सोनेके सुन्दर पात्रमें इनके लिए शीघ्र ही खीर लाओ; शर्करायुक्त दही और दूध तुरन्त ही इन्हें दो; कपूरकी मीठी सुगन्धवाले, गुड़ और शक्करसे बाँधे गये सुन्दर और उत्तम रससे युक्त लड्डू जल्दी ही यहाँ लाओ—ऐसा लोग कहते थे। (८-९) दृढ़ भक्तियुक्त स्त्रियाँ थालोंमें कटोरोंमें तथा सोनेके पात्रोंमें मुनिके लिए उत्तम आहार लाईं। (१०) कमर कसे हुए कितने ही मनुष्य एक-दूसरेको लाँघकर मीठी सुगन्धवाले जलसे भरे हुए सोनेके कलश लाये। (११) नगरजन कहने लगे कि, भगवन्! अत्यन्त परिशुद्ध तथा नाना रस एवं गुणोंसे युक्त यह उत्तम आहार आप ग्रहण करें। (१२) भिक्षादानके लिए उद्यत हो जल्दी करते हुए इन दृढ़, कठिन और दर्पयुक्त मनुष्योंने हाथमेंसे अनेक पात्र गिरा दिये। (१३) इस तरह

---

१. तओ अइ०—प्रत्य०। २. संपिच्छिऊण—प्रत्य०। ३. णयमंदिरेण—प्रत्य०। ४. उक्कीलिय-णच्चण-बग्गणाति—प्रत्य०। ५. ०ण-गायणाइ—प्रत्य०। ६. ०न्ति णाह! भयवं! गिण्ह इमं सव्वदोसपरि०—प्रत्य०।

एवं तत्थ पुरजणे, संजाए कलयलारवे महए । हत्थी अलाणथम्मे, भंतूण[1] विणिग्गया बहवे ॥ १४ ॥
गलरज्जुया य तुरया, तोडेऊणं पलायणुज्जुत्ता । जाया खर-करहा विय, महिस-बइल्ला य भयभीया ॥ १५ ॥
तं जणवयस्स सद्दं, पडिणन्दी नरवई सुणेऊणं । पेसेइ निययभिच्चे, कीस इमं आउलं नयरं ? ॥ १६ ॥
परिमुणियकारणेहिं, सिट्ठे भिच्चेहिं नरवई ताहे । पेसेइ पवरसुहडे, आणह एयं महासमणं ॥ १७ ॥
गन्तूण ते वि सुहडा, भणन्ति तं मुणिवरं कयपणामा । विन्नवइ अम्ह सामी, तस्स घरं गम्मए भयवं ! ॥ १८ ॥
तस्स घरम्मि महामुणि !, सहावमुवकप्पियं वराहारं । गेण्हसु निराउलमणा, एहि पसायं कुणसु अम्हं ॥ १९ ॥
एव भणियं सुणेउं, सव्वाओ तत्थ पउरनारीओ । भिक्खा समुज्जयाओ, दाउं सुपसन्नभावाओ ॥ २० ॥
रायपुरिसेहिं ताओ, सिग्घं अवसारियाउ जुवईओ । ताहे सुदुम्मणाओ, तक्खणमेत्तेण जायाओ ॥ २१ ॥
उवयारछलेणेवं, नाऊण य अन्तराइयं ताहे । जाओ विपराहुत्तो, महामुणी वच्चइ[3] सुहेणं ॥ २२ ॥
पविसरइ महारण्णं, संवेगपरायणो विसुद्धप्पा । जुगमित्तंतरदिट्ठी, मयमोहविवज्जिओ सया विमलमणो ॥ २३ ॥

॥ इइ पउमचरिए गोयरसंखोभविहाणं नाम पञ्चदसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## ११६. बलदेवमुणिदाणपसंसाविहाणपव्वं

अह सो मुणिवरवसहो, वोलीणे तत्थ वासरे बिइए । कुणइ य संविग्गमणो, अभिग्गहं धीरगम्भीरो ॥ १ ॥
जइ एत्थ महारण्णे, होहिइ भिक्खा उ देसयालम्मि । तं गेण्हीहामि अहं, न चेव गामं पविसरामि ॥ २ ॥

वहाँ नगरजनों का महान् कोलाहल होने पर बन्धनस्तम्भोंको तोड़कर बहुतसे हाथी भाग खड़े हुए। (१४) घोड़े गलेकी रस्सी तोड़कर पलायन करनेके लिए उद्यत हुए और गधे, ऊँट, भैंसे और बैल भी भयभीत हो गये। (१५) लोगोंके उस कोलाहलको सुनकर प्रतिनन्दी राजाने अपने नौकरोंको भेजा कि यह नगर क्यों आकुल हो गया है? (१६) कारण जानकर नौकरोंने राजासे कहा। तब उसने उत्तम सुभटोंको भेजकर आज्ञा दी कि उन महाश्रमणको यहाँ लाओ। (१७) जा करके और प्रणाम करके उन सुभटोंने उन मुनिवरसे कहा कि, हे भगवन्! हमारे स्वामी अपने घर पर आनेके लिये आपसे बिनती करते हैं। (१८) हे महामुनि! उनके घर पर स्वाभाविक रूपसे तैयार किया गया उत्तम आहार आप निराकुल मनसे ग्रहण करें। आप पधारें और हम पर अनुग्रह करें। (१९) ऐसा कहना सुनकर वहाँकी सुप्रसन्न भाववाली सब नगरनारियाँ भिक्षा देनेके लिए उद्यत हुई। (२०) राजपुरुषोंने उन युवतियोंको शीघ्र ही दूर हटाया। उस समय वे एकदम अत्यन्त खिन्न हो गईं। (२१) इस प्रकार उपचारके बहानेसे अन्तराययुक्त जानकर महामुनि वापस लौटे और सुखपूर्वक चले गये। (२२) संवेगपरायण, विशुद्धात्मा, साढ़े तीन हाथ तक देखकर चलनेवाले, मद एवं मोहसे रहित तथा विमल मनवाले रामने महारण्यमें प्रवेश किया। (२३)

॥ पद्मचरितमें भिक्षाटन संक्षोभ विधान नामक एक सौ पन्द्रहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ११६. बलदेव मुनि दानकी प्रशंसा

वहाँ दूसरा दिन व्यतीत होने पर मनमें संवेगयुक्त और धीर, गम्भीर उन श्रेष्ठ मुनिवरने अभिग्रह किया कि यदि इस महारण्यमें यथा समय भिक्षा मिलेगी तो उसे मैं ग्रहण करूँगा, किन्तु गाँवमें प्रवेश नहीं करूँगा। (१-२) इधर जब

१. महाजस। सहावउव०—प्रत्य०। २. सव्वत्तो त०—प्रत्य०। ३. ०इ पहेणं प्रत्य०। ४. भवसिरिरंजियदेहो, सुर-नरवइनमियचरणजुओ। पविसरइ महारण्णं, मयमोह०-मु०, उक्कण्ठाउलहियय, सव्वं काऊण जणवयं सुपुरिसो। पविसरइ महारण्णं, मयमोह०—प्रत्य०। ५. बारिसे दिवसे। कु०—प्रत्य०। ६. ०इ सुसंवि०—प्रत्य०। ७. होही भि०, होहइ भि० प्रत्य०। ८. तं गिण्हिस्सामि—प्रत्य०।

अह तत्थ समारूढे, साहूण अभिग्गहे महाघोरे । ताव य दुट्ठाऽऽसहिओ, पडिणन्दी पेसिओ रण्णे ॥ ३ ॥
तस्सऽवहियस्स सबो, समाउलो जणवओऽणुमग्गेणं । वच्चइ तुरयारूढो, सहिओ सामन्तचक्केणं ॥ ४ ॥
हीरन्तस्सारण्णे, पडिणन्दिनराहिवस्स सो तुरओ । वेगेण वच्चमाणो, सरवरपङ्के च्चिय निहुत्तो ॥ ५ ॥
ताव य तुरयारूढा, समागया वप्पकद्दमनिहुत्तं । पेच्छन्ति वरहयं तं, मरणावत्थं समणुपत्तं ॥ ६ ॥
उत्तारिऊण तुरयं, भणन्ति सुहडा तओ नरवरिन्दं । एयं नन्दणपुण्णं, सरं तुमे दरिसियं अम्हं ॥ ७ ॥
थोवन्तरेण ताव य, समागओ नरवइस्स खन्धारो । तस्सेव सरस्स तडे, सिग्घं आवासिओ सबो ॥ ८ ॥
अह सो भडेहिं सहिओ, विमलजले मज्जिऊण नरवसहो । आहरणभूसियङ्गो, भोयणभूमीसुहासीणो ॥ ९ ॥
एत्तो सो बलदेवो, गोयरवेलाएँ पविसइ निवेसं । दिट्ठो य नरवईणं, पणओ य ससंभममणेणं ॥ १० ॥
संमज्जिओवलित्ते, कमलेहि समच्चिए महिपएसे । तत्थेव मुणिवरो सो, ठविओ निवईण भत्तीए ॥ ११ ॥
गेण्हित्तु वराहारं, राया पउमस्स मुइयसबङ्गो । खीराइसुसंपुण्णं, आहारं देइ परितुट्ठो ॥ १२ ॥
सद्धाइगुणसमग्गं, दायारं जाणिऊण सुरपवरा । मुञ्चन्ति रयणवुट्ठिं, गन्धोदयसुरभिकुसुमजुयं ॥ १३ ॥
घुट्ठं च अहो दाणं, गयणयले दुन्दुही तओ पहया । देवेहि अच्छराहि य, पवत्तियं गीयगन्धबं ॥ १४ ॥
एवं कमेण पत्ते, पारणए नरवईण पउमाभो । पणओ भावियमइणा, परिअणसहिएण पुणरुत्तं ॥ १५ ॥
पूया सुरेहिं पत्तो, साहूण अणुबयाइं दिन्नाइं । जाओ विसुद्धभावो, पडिणन्दी जिणमयाणुरओ ॥ १६ ॥
रामो वि समयसंगय-सीलङ्गसहस्सणेयजोगधरो । विहरइ विमलसरीरो, बीओ व दिवायरो समुज्जोयन्तो ॥ १७ ॥

॥ इइ पउमचरिए दाणपसंसाविहाणं नाम सोलसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

---

साधुने महाघोर अभिग्रह धारण किया उस समय एक दुष्ट घोड़े द्वारा अपहृत प्रतिनन्दीने अरण्यमें प्रवेश किया। (३) उसके अपहृत होने पर आकुल सब लोग घोड़े पर चढ़कर सामन्तोंके साथ उनके पीछे गये। (४) अरण्यमें प्रतिनन्दी राजाका अपहरण कर वेगसे जाता हुआ वह घोड़ा सरोवरके कीचड़में निमग्न हो गया। (५) उस समय घोड़े पर सवार होकर आये हुए लोगोंने किनारेके पासके कीचड़में डूबे हुए और मरणावस्थाको प्राप्त उसे सुन्दर घोड़ेको देखा। (६) शीघ्र ही घोड़ेको बाहर निकालकर सुभटोंने राजासे कहा कि इस नन्दनपुण्य सरोवरको आपने हमें दिखलाया। (७)

थोड़ी देरके बाद राजाका सैन्य आ गया। उसी सरोवरके तट पर सबने शीघ्र ही डेरा लगाया। (८) इसके बाद सुभटोंके साथ निर्मल जलमें स्नान करके आभरणोंसे विभूषित शरीरवाला वह राजा भोजनस्थान पर सुखसे बैठा। (९) उधर उस बलदेवने गोचरीके समय छावनीमें प्रवेश किया। राजाने उन्हें देखा और मनमें आदरके साथ प्रणाम किया। (१०) बुहारे और पोते गये तथा कमलोंसे अर्चित उस पृथ्वी-प्रदेश पर राजाने भक्तिपूर्वक उन मुनिवरको ठहराया। (११) सारे शरीरमें मुदित तथा परितुष्ट राजाने उत्तम आहार ग्रहण करके रामको क्षीर आदिसे परिपूर्ण आहार दिया। (१२) श्रद्धा आदि गुणोंसे युक्त दाताको जानकर देवोंने रत्नोंकी तथा सुगन्धित पुष्पोंसे युक्त गन्धोदककी वृष्टि की। (१३) तब 'अहो दान!' ऐसी देवोंने घोषणा की तथा आकाशमें दुन्दुभि बजाई अप्सराओंने गीत तथा नृत्ययुक्त संगीत गाये। (१४) इस प्रकार राजाने रामको पारना कराया। शुद्ध बुद्धिवाले उसने परिजनोंके साथ पुनः पुनः प्रणाम किया। (१५) देवोंसे पूजा प्राप्त की। साधुने अणुव्रत दिये। इस तरह विशुद्ध भाववाला प्रतिनन्दी जिनमतमें अनुरक्त हुआ। (१६) शास्त्रोंमें कहे गये हज़ारों शीलांग तथा अनेक योगोंको धारण करनेवाले, निर्मल शरीरवाले तथा देदीप्यमान दूसरे सूर्य सरीखे राम भी विहार करने लगे। (१७)

॥ पद्मचरितमें दान-प्रशंसा विधान नामक एक सौ सोलहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. ०ओ सम०—मु०। २. ०वरस्स—प्रत्य०। ३. ०सुसाहीणो—प्रत्य०। ४. ०वरेणं—प्रत्य०। ५. ०स्स सुद्धसंवेगो। खी०—प्रत्य०। ६. पत्तो, पा०—मु०, दत्ते, पा०—प्रत्य०।

## ११७. पउमकेवलनाणुप्पत्तिविहाणपव्वं

भयवं बलदेवो सो, पसन्तरइमच्छरो तवं घोरं। काऊण समाढत्तो, नाणाविहजोगसुपसत्थं ॥ १ ॥
छट्ठ-ऽट्ठमेहिं विहरइ, गोयरचरियाएँ तत्थ आरण्णे। वणवासिणीहिं अहियं, पूइज्जन्तो सुरवहूहिं ॥ २ ॥
वय-समिइ-गुत्तिजुत्तो, समभावजिइन्दिओ जियकसाओ। सज्झायझाणनिरओ, नाणाविहलद्धिसंपन्नो ॥ ३ ॥
कत्थइ सिलायलत्थो, निबद्धपलियङ्कझाणगयचित्तो। चिट्ठइ पलम्बियभुओ, कत्थइ थम्भो इव अकम्पो ॥ ४ ॥
एवं महातवं सो, कुणमाणो अणुकमेण संपत्तो। कोडिसिला जा तइया, हक्खुत्ता लच्छिनिलएणं ॥ ५ ॥
अह सो तत्थारुहिउं, रत्तिं मण-वयण-कायसंजुत्तो। पडिमाएँ ठिओ धीरो, कम्मस्स विणासणट्ठाए ॥ ६ ॥
अह सो झाणोवगओ, सीयापुव्वेण अच्चुइन्देणं। अवहिविसएण दिट्ठो, अच्चन्तं नेहराएणं ॥ ७ ॥
निययं भवसंघट्टं, नाऊण य जिणतवस्स माहप्पं। अच्चुयवई खणेणं, संपत्तो विम्हयं ताहे ॥ ८ ॥
चिन्तन्तेण य मुणिओ, एसो हलधारणो जयाणन्दो। जो आसि मणुयलोए, महिलाभूयाए मह कन्तो ॥ ९ ॥
एयं चिय अच्छेरं, कम्मस्स विचित्तयाएँ जं जीवो। लद्धूण इत्थिभावं, पुणरवि उप्पज्जइ मणुस्सो ॥ १० ॥
अवियण्हकामभोगो, अहोगई लक्खणो समणुपत्तो। सो चेव रामदेवो, बन्धुविओगम्मि पव्वइओ ॥ ११ ॥
एयस्स खवगसेढीगयस्स रामस्स तं करेमि अहं। वेमाणिओ य देवो, जायइ मित्तो महं जेणं ॥ १२ ॥
तो तेण समं पीई, काऊणं मन्दराइसु ठियाइं। वन्दीहामि पहट्ठो, चेइयभवणाइ सव्वाइं ॥ १३ ॥
नरयगयं सोमित्तिं, आणेउं लद्धबोहिसम्मत्तं। समयं रामसुरेणं, सुह-दुक्खाइं च जंपेहं ॥ १४ ॥

---

## ११७. रामको केवलज्ञान

रतिभाव और मात्सर्य जिनका उपशान्त हो गया है ऐसे वे भगवान् बलदेव नानाविध योगसे अतिप्रशस्त घोर तप करने लगे। (१) वनवासिनी देवियों द्वारा अधिक पूजित वे उस अरण्यमें बेले और तेलेके बाद गोचरीके लिए जाते थे। (२) व्रत, समिति और गुप्तिसे युक्त, समभाववाले, जितेन्द्रिय, कषायोंको जीतनेवाले, स्वाध्याय और ध्यानमें निरत तथा नानाविध लब्धियोंसे सम्पन्न वे कभी शिलातल पर बैठकर और पर्यंकासन लगाकर चित्तमें ध्यान करते हुए बैठते थे, तो कभी स्तम्भकी तरह निष्कंप हो भुजाएँ लटकाकर ध्यानस्थ होते थे। (३-४) इस प्रकार महातप करते हुए वे अनुक्रमसे कोटिशिलाके पास पहुँचे, जिसको उस समय लक्ष्मणने उठाया था। (५) उस पर चढ़कर रातके समय मन, वचन और कायाका निग्रह करनेवाले धीर वे कर्मोंके नाशके लिए प्रतिमा (ध्यान)में स्थित हुए। (६)

तब ध्यानस्थ उन्हें पूर्वकी भव सीता और अब अच्युतेन्द्रने अवधिज्ञानसे अत्यन्त स्नेहपूर्वक देखा। (७) अपनी भवपीड़ा तथा जिन तपका माहात्म्य जानकर अच्युतपति क्षणभरमें विस्मयको प्राप्त हुआ। (८) सोचने पर ज्ञात हुआ कि विश्वको सुख देनेवाले ये जो हलधर हैं वे मनुष्यलोकमें जब मैं स्त्रीरूपमें थी तब मेरे पति थे। (९) यह एक आश्चर्य है कि कर्मकी विचित्रतासे जीव स्त्रीभाव प्राप्त करके पुनः पुरुषके रूपमें उत्पन्न होता है। (१०) कामभोगोंमें तृष्णायुक्त लक्ष्मणने अधोगति पाई हैं और उन रामने बन्धुके वियोगमें प्रव्रज्या ली है। (११) क्षपक श्रेणी पर आरूढ़ रामके लिए मैं ऐसा करूँ—यदि कोई वैमानिक देव मेरा मित्र हो जाय तो उसके साथ प्रीति करके मन्दराचल आदि पर स्थित सब चैत्यगृहोंको मैं हर्षित हो वन्दन करूँ। (१२-१३) सम्यग्दर्शन पाये हुए नरकगत लक्ष्मणको लाकर रामके साथ मैं सुख-दुःखकी बातें करूँ। (१४)

परिचिन्तिऊण एवं, अवइण्णो सुरवरो विमाणाओ। सिग्घं माणुसलोयं, संपत्तो जत्थ पउमाभो ॥ १५ ॥
बहुकुसुमरओवाही, कओ य पवणो सुरेण सयराहं। कोलाहलियं च वणं, पक्खिगणाणं[1] कलरवेणं ॥ १६ ॥
तरुतरुणपल्लवुग्गयमञ्जरिसहयारकिंसुयावयरं[2] । कोइलमहुरुग्गीयं, उज्जाणं महुयरारुणियं ॥ १७ ॥
एवंविहं[3] वणं तं, देवो काऊण जाणगीरूवं। रामस्स समब्भासं, गओ य नेहाणुराएणं ॥ १८ ॥
सीया किल[4] सहस त्ती, भणइ अहं आगया तुह समीवं। राहव! विरहाउलिया, संपइ दुक्खं चिय पवन्ना ॥१९॥
जंपइ पासल्लीणा, पण्डियमाणी अहं तुह समक्खं। पव्वइया विहरन्ती, खेयरकन्ना[5]हि प[6]रियरिया ॥ २० ॥
खेयरकन्नाहिं अहं, भणिया दावेहि राहवं अम्हं। तुज्झाएसेण सिए!, तं चेव वरेमु भत्तारं ॥ २१ ॥
एयन्तरम्मि सहसा, नाणालंकारभूसियङ्गीओ। पत्ताउ कामिणीओ, सुरिन्दवेउब्वियकयाओ ॥ २२ ॥
ठविऊण मए पुरओ, समयं एयाहिं उत्तमं भोगं। भुञ्जसु देव! जहिच्छं, साएयाए सुरिन्दसमं ॥ २३ ॥
अइकक्खडा महाजस!, बावीस परीसहा छुहाईया। एएहिं संजमरणे, राहव! बहवो नरा भग्गा ॥ २४ ॥
ताव य सुरजुवईहिं[7], पवत्तियं सवणमणहरं गीयं। आढत्तं चिय नट्टं, कडक्खदिट्ठीवियारिल्लं ॥ २५ ॥
कुङ्कुमकयचच्चिक्कं, दावेन्ती थणहरं तहिं का वि। नच्चइ मणखोभयरं, अधीरसत्ताण पुरिसाणं ॥ २६ ॥
अन्ना जंपइ महुरं, इमाहिं जुवईहि सामि! अइगाढं। उ[8]व्वेइया महाजस!, सरणं तुह आगया सिग्घं ॥ २७ ॥
का वि विवायं महिला, कुणमाणी आगया सह सहीहिं। पुच्छइ कहेहि राहव, क[9]मे(?का उ) ण सवणस्स[?ऽ]तीयाडा(?ढा) ॥२८॥
बाहा पसारिऊणं, दूरत्थाए असोगलइयाए। गेण्हेइ कुसुममेलं, [10]दावेन्ती का वि थणजुयलं ॥ २९ ॥

ऐसा सोचकर वह सुरवर विमानसे नीचे उतरा और जहाँ राम थे वहाँ मनुष्यलोकमें शीघ्र ही आ पहुँचा। (१५) उस देवने एकदम बहुत प्रकारके पुष्पोंकी रजको वहन करनेवाले पवनका निर्माण किया और पक्षियोंके कलरवसे वन कोलाहलयुक्त बना दिया। (१६) निकले हुए पल्लवोंवाले तरुण वृक्षों तथा मंजरीयुक्त सहकार एवं पलाश वृक्षोंके समूहसे युक्त, कोयलके मधुर स्वरसे गाया जाता और भौंरोंकी गुनगुनाहटसे व्याप्त—ऐसे उस वनको बनाकर और सीताका रूप धारण करके वह देव स्नेहपूर्वक रामके पास गया। (१७-१८) हँसती हुई सीताने कहा कि, हे राम! विरहसे आकुल और दुःख पाई हुई मैं तुम्हारे पास आई हूँ। (१९) पासमें बैठी हुई उसने कहा कि अपने आपको पण्डित माननेवाली मैं तुम्हारे समक्ष दीक्षित हुई थी। विहार करती हुई मेरा विद्याधर-कन्याओंने अपहरण किया। (२०) खेचरकन्याओंने मुझे कहा कि हमें राम दिखलाओ। हे सीते! तुम्हारे आदेशसे उसी भर्ताका वरण हम करेंगी। (२१) इसी बीचमें सहसा सुरेन्द्र द्वारा दिव्य सामर्थ्यसे उत्पन्न नानाविध अलंकारोंसे विभूषित शरीरवाली स्त्रियाँ आईं। (२२) हे देव! मुझे आगे स्थापित करके इनके साथ साकेतमें सुरेन्द्रके समान उत्तम भोगोंका इच्छानुसार उपभोग करो। (२३) हे महायश! क्षुधा आदि बाईस परीषह अतिकठोर हैं। हे राघव! संयमरूपी युद्धमें इनसे बहुत-से मनुष्य भग्न हुए हैं। (२४)

उस समय देवयुवतियोंने श्रवण-मनोहर गीत गाना शुरू किया और कटाक्षयुक्त दृष्टियोंसे विकारयुक्त नृत्य करने लगीं। (२५) कोई वहाँ केशरका लेप किये हुए स्तनोंको दिखाती थी, कोई अधीर और आसक्त पुरुषोंके मनको क्षुब्ध करनेवाला नाच कर रही थी, दूसरी मीठे वचनोंसे कह रही थी कि, हे नाथ! इन युवतियोंसे मैं अत्यन्त खिन्न हो गई हूँ। इसीलिए हे महायश! मैं तुम्हारी शरणमें शीघ्र ही आई हूँ। (२६-२७) कोई विवाद करती हुई स्त्री सखियोंके साथ आई और पूछने लगी कि, हे राघव! आप श्रमणको कौनसी स्त्री अति आदरणीय है? (२८) कोई हाथ पसारकर दोनों स्तनोंको दिखलाती हुई दूरस्थ अशोकलतिकाके फूलोंके गुच्छेको लेती थी। (२९) इन तथा अन्य दूसरे क्रियाव्यापारोंसे धीरमना

१. ०णं वणरवेणं—प्रत्य०। २. ०सुयवयारं। कोइलमुहलुग्गीयं—प्रत्य०। ३. ०हं च देवो काऊणं जणयतणयवररूवं। रा०—प्रत्य०। ४. ०ल विहरंती, ०ल सुहपत्ती—प्रत्य०। ५. ०ाहिं अवहरिया—प्रत्य०। ६. परिवरिया—प्रत्य०। ७. ०हिं, णिच्चत्तं समणमण०—प्रत्य०। ८. उव्वेविया—प्रत्य०। ९. कवणेस वणस्सई नियडे—मु०। १०. दावेइ य तह य थण०—प्रत्य०।

एएसु य अन्नेसु य, करणनिओगेसु तत्थ पउमाभो । न य खुभिओ धीरमणो, अहियं झाणं चिय पवन्नो ॥३०॥
जाहे विउव्वणाहिं, सुरेण न य तस्स खोभियं झाणं । ताहे कम्मरिउबलं, नट्ठं पउमस्स निस्सेसं ॥ ३१ ॥
माहस्स सुद्धपक्खे, बारसिरत्तिम्मि पच्छिमे जामे । पउमस्स निरावरणं, केवलनाणं समुप्पन्नं ॥ ३२ ॥
एत्तो केवलनाणं, उप्पन्नं जाणिऊण सुरपवरा । रामस्स सन्नियासं, समागया सयलपरिवारा ॥ ३३ ॥
गय-तुरय-वसह-केसरि-जाण-विमाणा-ऽऽसणाइं मोत्तूणं । वन्दन्ति सुरा पउमं, तिक्खुत्तपयाहिणावत्तं ॥ ३४ ॥
सीयाइन्दो वि तओ, केवलमहिमं च तत्थ काऊणं । पणमइ बलदेवमुणिं, पउञ्जमाणो थुइसयाइं ॥ ३५ ॥
बहुदुक्खजलापुण्णं, कसायगाहाउलं भवावत्तं । संजमपोयारूढो, संसारमहोयहिं तिण्णो ॥ ३६ ॥
झाणाणिलाहएणं, विविहतविन्धणमहन्तजलिएणं । नाणाणलेण राहव !, तुमए जम्माडवी दड्ढा ॥ ३७ ॥
वेरग्गमोग्गरेणं, विचुण्णियं णेहपञ्जरं सिग्घं । निहओ य मोहसत्तू, उवसमसूलेण धीरेणं ॥ ३८ ॥
भणइ सुरो मुणिवसभं, संसारमहाडविं भमन्तस्स । केवलल्द्धाइसयं, तुहं महं सरणं भवविणासं ॥ ३९ ॥
एयं संसारनइं, बहुदुक्खावत्तअरइकल्लोलं । एत्थ निवुड्डं राहव !, उत्तारसु नाणहत्थेणं ॥ ४० ॥
भणइ तओ मुणिवसहो, मुञ्चसु दोसासयं इमं रागं । लहइ[11] सिवं तु अरागी, रागी पुण भमइ संसारे ॥४१॥
जह बाहासु सुराहिव, उत्तरिउं नेव तीरए उयही । तह न य तीरइ तरिउं, भवोयही सीलरहिएहिं[12] ॥ ४२ ॥
[13]नाणमयदारुएणं, तवनियमायासबद्धकढिणेणं । संसारोयहितरणं, हवइ[14] परं धम्मपोएणं ॥ ४३ ॥
राग-द्दोसविमुक्को, पुरिसो तव-नियम-संजमाउत्तो । झाणेक्कजणियभावो, पावइ सिद्धिं न संदेहो ॥ ४४ ॥

राम क्षुब्ध नहीं हुए और ध्यानमें अधिक लीन हुए। (३०) जब वैक्रियक शक्ति द्वारा देव उनके ध्यानको क्षुब्ध न कर सका तब रामका कर्मरूपी समग्र शत्रुसैन्य नष्ट हो गया। (३१) माघ महीनेके शुक्ल पक्षकी द्वादशीकी रातके पिछले प्रहरमें रामको आवरण रहित केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। (३२) केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ है ऐसा जानकर देव परिवारके साथ रामके पास आये। (३३) हाथी, घोड़े, वृषभ एवं सिंहके यान, विमान एवं आसनोंका त्याग करके देवोंने तीन प्रदक्षिणा देकर रामको वन्दन किया। (३४) तब सीतेन्द्रने भी वहाँ केवल ज्ञानका उत्सव मनाकर सैकड़ों स्तुतियोंका प्रयोग करके बलदेवमुनिको वन्दन किया। (३५) बहुत दुःखरूपी जलसे पूर्ण, कषायरूपी ग्राहोंसे युक्त और भव रूपी आवर्तवाले संसार रूपी महोदधिको संयम रूपी नौका पर आरूढ़ हो तुमने पार किया है। (३६) हे राघव ! ध्यानरूपी वायुसे आहत और विविध तप रूपी ईंधनसे खूब जली हुई ज्ञान रूपी आगसे तुमने जन्मरूपी अटवी को जला डाला है। (३७) हे नाथ ! वैराग्यरूपी मुद्गरसे तुमने पिंजरेको तो शीघ्र ही तोड़ डाला है। धीर तुमने उपशमरूपी शूलसे मोहरूपी शत्रुको मार डाला है। (३८) देवने कहा कि, हे मुनिवृषभ ! संसाररूपी महाटवीमें घूमते हुए मेरे लिए तुम्हारा भवविनाशक केवलज्ञानातिशय शरणरूप है। (३९) यह संसाररूपी नदी नाना दुःखोंरूपी भँवरों और खेदरूपी तरंगोंसे युक्त है। हे राघव ! इसमें डूबे हुए को ज्ञानरूपी हाथसे पार लगा दो। (४०)

तब मुनिवरने कहा कि दोषयुक्त इस रागका त्याग करो। अरागी मोक्ष पाता है, जब कि रागी संसारमें घूमता है। (४१) हे सुराधिप ! जिस तरह भुजाओंसे समुद्र नहीं तैरा जाता उसी तरह शीलरहितोंसे भवोदधि नहीं तैरा जाता। (४२) परंतु ज्ञानरूपी लकड़ीसे बनाये गये और तप एवं नियम में किये जानेवाले श्रम द्वारा मजबूतीसे बाँधे गये धर्मरूपी जहाज़से संसारसागरको तैरा जा सकता है। (४३) राग-द्वेषसे रहित, तप, नियम एवं संयमसे युक्त और ध्यानसे उत्पन्न एकाग्र भाववाला पुरुष सिद्धि पाता है, इसमें सन्देह नहीं। (४४) यह कथन सुनकर अत्यन्त हर्षित सीतेन्द्र हलधर

१. ०रमुणी—प्रत्य० । २. ०उघणं, न०—प्रत्य० । ३. ०पक्खेकारसि०—प्रत्य० । ४. ०वलिमहिमं च सुविउलं काउं । प०—प्रत्य० । ५. ०मुणिं, उक्कित्तंतो गुणसयाइं—प्रत्य० । ६. ०लाइण्णं—प्रत्य० । ७. भयावत्तं—मु० । ८. ०ग्घं । हणिओ य मोहसत्तू उवसमलेसातिसूलेणं—प्रत्य० । ९. ०डविं वसंतस्स—प्रत्य० । १०. तुहं—प्रत्य० । ११. इ य सिवं अ०—प्रत्य० । १२. ०एणं—प्रत्य० । १३. नाणकय०—मु० । १४. ०इ तओ धम्म०—प्रत्य० ।

सुणिऊण वयणमेयं, सीयादेवो तओ सुपरितुट्ठो । नमिऊण सीरधारिं, निययविमाणं गओ सिग्घं ॥ ४५ ॥
एवं सुरासुरा ते, केवलनाणी कमेण थोऊण गया ।
विहरइ महामुणी वि य, ससहरकरनियरसरिसविमलभतणू ॥ ४६ ॥

॥ इइ पउमचरिए पउमस्स केवलनाणुप्पत्तिविहाणं नाम सत्तदसुत्तरसयं पव्वं समत्तं ॥

## ११८. पउमणिव्वाणगमणपव्वं

अह सो सीयाइन्दो, नरयत्थं लक्खणं [2]सुमरिऊणं । अवइण्णो मणवेगो, पडिबोहणकारणुज्जुत्तो ॥ १ ॥
सो लङ्घिऊण पढमं, सक्करपुढविं च वालुयापुढविं । पङ्कत्थे च्चिय पेच्छइ, नेरइया तत्थ दुक्खत्ता ॥ २ ॥
पढमं सुरेण दिट्ठो, संबुक्को घणकसायपरिणामो । घोरग्गिमाइयाइं, अणुहोन्तो तिव्वदुक्खाइं ॥ ३ ॥
अन्ने वि तत्थ पेच्छइ, नेरइया हुयवहम्मि पक्खित्ता । डज्झन्ति आरसन्ता, नाणाचेट्ठासु दीणमुहा ॥ ४ ॥
केएत्थ सामलीए, कण्टयपउराएँ विलइया सन्ता । [3]ओयरणाऽऽरुहणाइं, कारिज्जन्तेत्थ बहुयाइं ॥ ५ ॥
जन्तेसु केइ छूढा, पीलिज्जन्ते पुरा अकयपुण्णा । कन्दूसु उद्धपाया, डज्झन्ति अहोमुहा अन्ने ॥ ६ ॥
असिचक्कमोग्गरहया, लो[4]लन्ता कक्खडे धरणिवट्ठे । खज्जन्ति आरसन्ता, चित्तय-वय-वग्घ-सीहेहिं ॥ ७ ॥
पाइज्जन्ति रडन्ता, सुतत्त[5]तउतम्बसन्निभं[6] सलिलं । असिपत्तवणगया वि य, अन्ने छिज्जन्ति सत्थेहिं ॥ ८ ॥

रामको प्रणाम करके शीघ्र ही अपने विमानमें गया। (४५) इस तरह केवलज्ञानीकी क्रमशः स्तुति करके वे सुर चले गये। चन्द्रमाकी किरणोंके समूहके समान निर्मल कान्ति युक्त शरीरवाले महामुनिने भी विहार किया। (४६)

॥ पद्मचरितमें रामको केवलज्ञानकी उत्पत्तिका विधान नामक एक सौ सत्रहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ११८. रामका निर्वाणगमन

वह सीतेन्द्र नरकस्थ लक्ष्मणको याद करके उसके प्रतिबोधके लिए उद्यत हो मन के वेगकी भाँति नीचे उतरा। (१) पहली रत्नप्रभा पृथ्वी तथा दूसरी शर्करा पृथ्वी और तीसरी बालुका पृथ्वीको लाँघकर चौथी पंक पृथ्वीमें रहे हुए दुःखसे आर्त नारकोंको उसने देखा। (२) देवने प्रथम घने काषायिक परिणामवाले शंबूकको भयंकर अग्नि आदि तीव्र दुःखोंका अनुभव करते हुए देखा। (३) वहाँ उसने आगमें फेंके गये, जलते हुए, चिल्लाते हुए और नानाविध चेष्टाओं द्वारा दीन मुखवाले नारकियोंको देखा। (४) वहाँ कितने कण्टकप्रचुर शाल्मलिके पेड़ों पर चढ़ाकर बहुतबार उतारा-चढ़ाया जाता था। (५) पूर्वजन्ममें पुण्य न करनेवाले कई यंत्रों में फेंककर पीसे जाते थे। पैर ऊपर और सिर नीचा किये हुए दूसरे हाँडोंमें जलाये जाते थे। (६) तलवार, चक्र और मुग्दरसे आहत नारकी कठोर जमीन पर लोटते थे और चिल्लाते हुए वे चीतों, भेड़ियों, बाघ और सिंहों द्वारा खाये जाते थे। (७) रोते हुए कितनेको पानी जैसा अत्यन्त तप्त काँसा और ताँबा पिलाया जाता था। असिपत्र नामक बनमें गये हुए दूसरे शस्त्रोंसे काटे जाते थे। (८)

१. ससिकरणियर०—प्रत्य०। २. समरि०—मु०। ३. ओसरणा०—मु०। ४. लोलिंता—प्रत्य०। ५. ०तउसण्णिभं कलकलिंतं असि०—प्रत्य०। ६. भं कललं—मु०।

सो एवमाइयाइं, दट्ठुं दुक्खाइं नरयवासीणं । कारुण्णजणियहियओ, सोयइ परमं सुरवरिन्दो ॥ ९ ॥
सो अग्गिकुण्डमज्झाउ निग्गयं लक्खणं सुरवरिन्दो । पेच्छइ तालिज्जन्तं, बहुएहि य नरयपालेहिं ॥ १० ॥
सो तेहि तस्स पुरओ, करवत्त-ऽसिवत्त-जन्तमादीहिं । भयविहलवेवियङ्गो, जाइज्जइ जायणसएहिं ॥ ११ ॥
दिट्ठो लङ्काहिवई, सुरेण भणिओ य तत्थ संबुक्को । रे पाव ! पुव्वजणियं, अज्ज वि कोवं न छड्डेसि[1] ॥ १२ ॥
तिव्वकसायवसगया, अणिवारियइन्दिया किवारहिया । ते एत्थ नरयलोए, अणुहुन्ति अणेयदुक्खाइं ॥ १३ ॥
सोऊण वि नेरइयं, दुक्खं जीवस्स जायइ भवोहे । किं पुण तुज्झ न जायइ, भयं इहं विसहमाणस्स ? ॥१४॥
सोऊण वयणमेयं, संबुक्को उवसमं समणुपत्तो । ताहे लङ्काहिवइं, लक्खणसहियं भणइ देवो ॥ १५ ॥
मोत्तूण भउव्वेयं, मह वयणं सुणह ताव वीसत्था । तुब्भे हि विरइरहिया, संपत्ता एरिसं दुक्खं ॥ १६ ॥
दिव्वविमाणारूढं, ते रावण-लक्खणा सुरं दट्ठुं । पुच्छन्ति साहसु फुडं, को सि तुमं आगओ एत्थ ? ॥१७॥
सो ताण साहइ सुरो, एत्तो पउमाइयं जहावत्तं । पडिबोहकारणट्ठे, नियय च समागमारम्भं ॥ १८ ॥
निययं चिय वित्तन्तं, सुणिउं ते तत्थ दो वि पडिबुद्धा । सोएन्ति दीणवयणा, अप्पाणं लज्जियमईया ॥ १९ ॥
धी ! किं न कओ धम्मो, तइया अम्हेहिं माणुसे जम्मे ? । जेणेह दुहावत्था, संपत्ता दारुणे नरए ॥ २० ॥
धन्नो सि तुमं सुरवर !, जो परिचइऊण विसयसोक्खाइं । जिणवरधम्माणुरओ, संपत्तो चेव देविड्ढिं ॥ २१ ॥
तत्तो सो कारुणिओ, जंपइ मा भाह दो वि तुब्भे हं[2] । हक्खुविऊण इमाओ, नरगाओ नेमि सुरलोयं ॥ २२ ॥
आबद्धपरियरो सो, हक्खुविऊणं तओ समाढत्तो । विलियन्ति अइदुगेज्झा, ते अगलहओ व्व नवनीओ ॥२३॥
सव्वोवाएहि जया, घेत्तूण न चाइया सुरिन्देणं । ताहे ते नेरइया, भणन्ति देवं[3] मुयसु अम्हं ॥ २४ ॥

नरकवासियोंके ऐसे दुःख देखकर हृदयमें कारुण्यभाव उत्पन्न होनेसे वह देवेन्द्र अत्यन्त शोक करने लगा। (९) उस सुरेन्द्रने बहुतसे नरकपालों द्वारा अग्निकुण्डमें से निकले हुए लक्ष्मणको पीटे जाते देखा। (१०) उन करवत, असिपत्र तथा यंत्र आदि सैकड़ों यातनाओंके कारण भयसे विह्वल और काँपते हुए शरीरवाला वह उसके आगे गिड़गिड़ा रहा था। (११) देवने वहाँ लंकाधिपतिको देखा। फिर शंबूकसे कहा कि, रे पापी ! पूर्वजन्ममें उत्पन्न कोपको आज भी तू क्यों नहीं छोड़ता ? (१२) जो तीव्र कषायोंके वशीभूत होते हैं, इन्द्रियोंका निग्रह नहीं करते और दयाहीन होते हैं वे यहाँ नरकलोकमें अनेक दुःखोंका अनुभव करते हैं। (१३) नरक सम्बन्धी दुःखके बारेमें सुनकर संसारमें जीवको भय पैदा होता है। यहाँ दुःख सहते हुए तुझको भय नहीं होता ? (१४) यह वचन सुनकर शंबूकने शान्ति प्राप्त की। तब लक्ष्मणके साथ लंकाधिपति रावणसे देवने कहा कि भय एवं उद्वेगका त्याग करके विश्वस्त हो तुम मेरा कहना सुनो। विरतिरहित होनेसे तुमने ऐसा दुःख पाया है। (१५-६) दिव्य विमानमें आरूढ़ उस देवको देखकर रावण और लक्ष्मणने पूछा कि यहाँ आये हुए तुम कौन हो, यह स्पष्ट कहो। (१७) तब देवने उन्हें राम आदिका सारा वृत्तान्त और प्रतिबोधके लिए अपने आगमनके बारेमें कहा। (१८) अपना वृत्तान्त सुनकर वे दोनों वहाँ प्रतिबुद्ध हुए। दीनवचन और मनमें लज्जित वे स्वयं अपने लिए शोक करने लगे कि हमें धिक्कार है उस समय मनुष्य-जन्ममें हमने धर्म क्यों नहीं किया ? इसी कारण इस दारुण नरकमें हमने दुःखकी अवस्था प्राप्त की है। (१९-२०) हे सुरवर ! तुम धन्य हो कि विषय सुखोंका परित्याग करके जिनवरके धर्ममें अनुरत हो तुमने देवोंकी ऋद्धि पाई है। (२१)

इस पर उस कारुणिकने कहा कि तुम दोनों मत डरो। इस नरकमेंसे निकालकर मैं तुम्हें देवलोकमें ले जाता हूँ। (२२) तब कमर कसकर वह उन्हें ऊपर उठाने लगा किन्तु अत्यन्त दुर्गाह्य वे आगमें मक्खनकी तरह विलीन हो गये। (२३) सब उपायोंसे भी देव जब उन्हें ग्रहण न कर सका तब उन नारकियोंने देवसे कहा कि

१. छड्डेहि—प्रत्य० । २. तुम्हेहिं । ह०—मु० । ३. ०वं मुणसु—मु० ।

गच्छसु तुमं सुराहिव !, सिग्घं चिय आरणच्चुयं कप्पं । अम्हेहिं पावजणियं, अणुहवियव्वं महादुक्खं ॥ २५ ॥
विसयामिसलुद्धाणं, नरयगयाणं अईवदुक्खाणं । निययं परवसाणं, देवा वि कुणन्ति किं ताणं ? ॥ २६ ॥
देव ! तुमं असमत्थो, इमस्स दुक्खस्स मोइउं अम्हे । तह कुणसु जह न पुणरवि हवइ मई नरयगइगमणे ॥२७॥
भणइ सुरो अ रहस्सं, परमं चिय उत्तमं सिवं सुद्धं । सम्मद्दंसणरयणं, गेण्हह परमेण विणएणं ॥ २८ ॥
एवं गए वि संपइ, जइ इच्छह अत्तणो धुवं सेयं । तो गेण्हह सम्मत्तं, सुद्धं निव्वाणगमणफलं ॥ २९ ॥
एत्तो न उत्तरं वि हु, न य भूयं न य भविस्सए अन्नं । महमङ्गलं पवित्ता तिलोगसिहरट्ठिया सिद्धा ॥ ३० ॥
जीवाइपयत्था जे, जिणेहिं भणिया तिलोयदरिसीहिं । तिविहेण सद्दहन्तो, सम्मद्दिट्ठी नरो होई ॥ ३१ ॥
भणिएहिं तेहि एवं, गहियं नरयट्ठिएहिं सम्मत्तं । जं बहुभवकोडीहि वि, अणाइमन्तेहि न य पत्तं ॥ ३२ ॥
भो सुरवइ ! अम्ह हियं, तुमे कयं कारणं अइमहन्तं । जं सयलजीवलोए, सम्मत्तं उत्तमं दिन्नं ॥ ३३ ॥
भो भो सीइन्द ! तुमं, गच्छ लहुं आरणच्चुयं कप्पं । जिणवरधम्मस्स फलं, भुञ्जसु अइउत्तमं भोगं ॥ ३४ ॥
एवं महाणुभावो, देवो काऊण ताण उवयारं । सोएन्तो नेरइए, संपत्तो अत्तणो ठाणं ॥ ३५ ॥
सो तत्थ वरविमाणे, सेविज्जन्तो वि अमरकन्नाहिं । सरिऊण नरयदुक्खं, देविन्दो अद्धिइं कुणइ ॥ ३६ ॥
अवयरिऊणाढत्तो, पउमेणालंकियं इमं भरहं । गय-तुरय-वसह-केसरिठिएसु देवेसु परिकिण्णो ॥ ३७ ॥
बहुतूरनिणाएणं, अच्छरसंगिज्जमाणमाहप्पो । पउमस्स गओ सरणं, सीइन्दो सयलपरिवारो ॥ ३८ ॥
सव्वायरेण देवो, थोऊण पुणो पुणो पउमणाहं । तत्थेव सन्निविट्ठो, महिवीढे परियणसमग्गो ॥ ३९ ॥

तुम हमें छोड़ दो। (२४) हे सुराधिप ! तुम शीघ्र ही आरण-अच्युत कल्पमें चले जाओ। हमें पापजनित महादुःख भोगना ही पड़ेगा। (२५) विषयरूपी मांसमें लुब्ध, नरकमें गये हुए, अतीव दुःखी और सदैव परवश प्राणियोंका देव भी क्या रक्षा कर सकते हैं ? (२६) हे देव ! हमें इस दुःखसे मुक्त करनेमें तुम भी असमर्थ हो। तुम वैसा करो जिससे नरकगतिमें गमनकी बुद्धि हमें पुनः न हो। (२७) इस पर देवने कहा कि परम रहस्यमय, उत्तम, कल्याणकर और शुद्ध सम्यग्दर्शनरूपी रत्नको अत्यन्त विनयके साथ ग्रहण करो। (२८) ऐसा हो चुकने पर भी यदि तुम अपना शाश्वत कल्याण चाहते हो तो निर्वाणगमनका फल देनेवाला शुद्ध सम्यक्त्व धारण करो। (२९) इससे बढ़कर दूसरा महामंगल न तो है, न था और न होगा। इसीसे पवित्र होनेके कारण सिद्ध तीनों लोकोंके शिखर पर स्थित होते हैं। (३०) त्रिलोकदर्शी जिनोंने जो जीवादि पदार्थ कहे हैं उस पर मन-वचन-काया तीनों प्रकारसे श्रद्धा रखनेवाला मनुष्य सम्यग्दृष्टि होता है। (३१) इस प्रकार कहने पर नरकस्थित उन्होंने वह सम्यक्त्व प्राप्त किया जो अनादि-अनन्त अनेक करोड़ो भवोंमें भी प्राप्त नहीं किया था। (३२)

वे कहने लगे कि, हे सुरपति ! तुमने हमारा बहुत बड़ा हित किया है, क्योंकि सम्पूर्ण जीवलोकमें जो उत्तम सम्यक्त्व है वह दिया है। (३३) हे सीतेन्द्र ! तुम जल्दी ही आरणाच्युत कल्पमें जाओ और जिनवरके धर्मके फलस्वरूप अत्युत्तम भोग का उपभोग करो। (३४)

इस तरह वह महानुभाव इन्द्र उन पर बड़ा उपकार करके नारकियोंके लिए शोक करता हुआ अपने स्थान पर चला गया। (३५) वहाँ उत्तम विमानमें देवकन्याओं द्वारा सेव्यमान वह इन्द्र नरकके दुःखको यादकर मनमें अशान्ति धारण करता था। (३६) हाथी, घोड़े, वृषभ तथा सिंहों पर स्थित देवोंसे घिरा हुआ वह नीचे उतरकर राम द्वारा अलंकृत इस भरतक्षेत्रमें आया। (३७) नानाविध वाद्योंके निनादके साथ अप्सराओं द्वारा गाये जाते माहात्म्यवाला वह सीतेन्द्र सकल परिवारके साथ रामकी शरणमें गया। (३८) सम्पूर्ण आदरके साथ पुनः पुनः रामकी स्तुति करके परिजनके

१. •याणं च तिव्वदु•—प्रत्य•। २. होहि—प्रत्य•। ३. •वकोडीहिं वियणापत्तेहि वि ण पत्तं—प्रत्य•। ४. •म्मफलं चिय, मु•—प्रत्य•। ५. •भावो, महयं का•—मु•, •भावो, काऊणं ताण सो उ उव•—प्रत्य•। ६. •रसुरगि•— मु•।

नमिऊण पुच्छइ सुरो, भयवं! जे एत्थ दसरहाईया । लवणं-ऽकुसा य भविया, साहसु कवणं गइं पत्ता? ॥ ४० ॥
अं एव पुच्छिओ सो, बलदेवो भणइ आणए कप्पे । वट्टइ अणरण्णसुओ, देवो विमलम्बराभरणो ॥ ४१ ॥
ते दो वि जणय[2]-कणया, केगइ तह सुप्पहा य सोमित्ती । अवराइयाएँ समयं, इमाइं सग्गोववन्नाइं ॥ ४२ ॥
णाण-तव-संजमदढा, विसुद्धसीला लवं-ऽकुसा धीरा । गच्छीहन्ति गुणधरा, अबाबाहं सिवं ठाणं ॥ ४३ ॥
एव भणिओ सुरिन्दो, अच्चन्तं हरिसिओ पुणो नमिउं । पुच्छइ कहेहि भयवं!, संपइ भामण्डलस्स गइं ॥ ४४ ॥
तो भणइ सीरधारी, सुरवर! निसुणेहि ताव संबन्धं । चरिएण तुज्झ भाया, जेणं चिय पावियं ठाणं ॥ ४५ ॥
अह कोसलापुरीए, धणवन्तो अत्थि वज्जको नामं । पुत्ता असोय-तिलया, तस्स पिया मयरिया भज्जा ॥ ४६ ॥
निव्वासियं सुणेउं, सीयं सो दुक्खिओ तओ जाओ । चिन्तेइ सा अरण्णे, कह कुणइ धिइं महाघोरे? ॥ ४७ ॥
अहियं किवालुओ सो, संविग्गो जुइमुणिस्स सीसत्तं । पडिवज्जिऊण जाओ समणो परिवज्जियारम्भो ॥ ४८ ॥
अह अन्नया कयाई, असोग-तिलया गया जुइमुणिन्दं । पणमन्ति आयरेणं, पियरं च पुणो पुणो तुट्ठा ॥ ४९ ॥
सोऊण धम्मरयणं, सहसा ते तिव्वजायसंवेगा । [6]दोण्णि वि जुइस्स पासे, असोय-तिलया विणिक्खन्ता ॥ ५० ॥
[7]काऊण तवं घोरं, कालगओ उवरिमम्मि गेवेज्जे । उववन्नो तत्थ जुई, महाजुई उत्तमो देवो ॥ ५१ ॥
ते तत्थ पिया पुत्ता, कुक्कुडनयरं समुज्जया गन्तुं । संवेयजणियभावा, वन्दणहेउं जिणिन्दस्स ॥ ५२ ॥
पन्नास जोयणाइं, गयाणं अह अन्नया समणुपत्तो । नवपाउसो महाघणतडिच्छडाडोवसलिलोहो ॥ ५३ ॥
तो गिरिवरस्स हेट्ठे, जोगत्था मुणिवरा दढधिईया । जन्तेण कोसलाए, दिट्ठा जणयस्स पुत्तेणं ॥ ५४ ॥

---

साथ देव वहीं जमीन पर बैठा। (३९) वन्दन करके देवने पूछा कि हे भगवन्! यहाँ जो दशरथ आदि तथा लवण और अंकुश भव्य जीव थे वे किस गतिमें गये हैं, यह आप कहें। (४०) ऐसा पूछने पर उस बलदेवने कहा कि अनरण्यका पुत्र देवरूपसे उत्पन्न होकर निर्मल वस्त्र एवं अलंकार युक्त हो आनत कल्पमें रहता है। (४१) वे दोनों जनक कन्याएँ तथा अपराजिताके साथ कैकेई, सुप्रभा और सुमित्रा—ये स्वर्गमें उत्पन्न हुए हैं। (४२) ज्ञान, तप एवं संयममें दृढ़, विशुद्ध शीलवाले, धीर और गुणोंके धारक लवण और अंकुश अव्याबाध शिवस्थानमें जाएँगे। (४३)

इस प्रकार कहे जाने पर अत्यन्त हर्षित सुरेन्द्रने नमन करके पुनः पूछा कि, भगवन्! अब आप भामण्डलकी गतिके बारेमें कहें। (४४) तब रामने कहा कि, हे सुरवर! जिस आचरणसे तुम्हारे भाईने जो स्थान पाया है उसका वृत्तान्त तुम सुनो। (४५) कोशलापुरीमें वज्रक नामका एक धनवान् रहता था। उसके अशोक और तिलक नामके दो पुत्र तथा प्रिय भार्या मकरिका थी। (४६) निर्वासित सीताके विषयमें सुनकर वह दुःखित हुआ और सोचने लगा कि अतिभयंकर अरण्यमें वह धीरज कैसे बाँधती होगी? (४७) अत्यन्त दयालु वह विरक्त होकर आरम्भका परित्याग करके और द्युतिमुनिका शिष्यत्व अंगीकार करके श्रमण हो गया। (४८) एक दिन अशोक और तिलक द्युतिमुनिके पास गये। हर्षित उन्होंने पिताको आदरसे पुनः पुनः वन्दन किया। (४९) धर्मरत्नका श्रवण करके सहसा तीव्र वैराग्य उत्पन्न होने पर दोनों अशोक और तिलकने द्युतिमुनिके पास दीक्षा ली। (५०) घोर तप करके मरने पर द्युतिमुनि ऊर्ध्व ग्रैवेयकमें महाद्युतिवाले उत्तम देव हुए। (५१)

संवेगभाव जिन्हें उत्पन्न हुआ है ऐसे वे पिता और पुत्र जिनेन्द्रके दर्शनार्थ कुक्कुटनगरकी ओर जानेके लिए उद्यत हुए। (५२) पचास योजन जाने पर एक दिन बड़े बादलमें बिजलीकी घटासे युक्त जलसमूहवाला अभिनव वर्षाकाल आ गया। (५३) तब पर्वतके नीचे योगस्थ और दृढ़ बुद्धिवाले मुनिवरोंको साकेतकी ओर जाते हुए जनकके पुत्र भामण्डलने देखा। (५४) वह सोचने लगा कि सिद्धान्तकी रक्षाके लिए ये इस घोर, उद्वेगजनक और अनेक जंगली जानवरोंसे भरेपूरे

---

१. गयं प०—प्रत्य०। २. ०यतणया—मु०। ३. ०सा वीरा। गच्छीहिंति—प्रत्य०। ४. धणमंतो अत्थि वज्जगो ना०—प्रत्य०। ५. ०म्मसवणं—प्रत्य०। ६. दो वि जुइस्स य पासे—प्रत्य०। ७. चरिऊण तवं—प्रत्य०। ८. जुई, महइमहा उ०—प्रत्य०। ९. ०ण तह—मु०।

चिन्तेइ इमे साहू, इहट्ठिया समयरक्खणट्ठाए । घोरे उवासणए, रण्णे बहुसावयाइण्णे ॥ ५५ ॥
भामण्डलेण एवं, चिन्तेउं पाणरक्खणनिमित्तं । साहूण समासन्ने, विज्जासु कयं पुरं परमं ॥ ५६ ॥
काले देसे य पुरं, समागया गोचरेण ते समणा । पडिलाभेइ महप्पा, चउविहआहारदाणेणं ॥ ५७ ॥
एवं कमेण ताणं, चाउम्मासी गया मुणिवराणं । भामण्डलेण वि तओ, दाणफलं अज्जियं विउलं ॥ ५८ ॥
भामण्डलो कयाई, सह सुन्दरमहिलियाएँ उज्जाणे । असणिहओ उववन्नो, देवकुराए तिपल्लाऊ ॥ ५९ ॥
दाणेण भोगभूमी, लहइ नरो तवगुणेण देवत्तं । नाणेणं सिद्धिसुहं, पावइ नत्थेत्थ संदेहो ॥ ६० ॥
पुणरवि भणइ सुरिन्दो, अहोगई लक्खणो समणुपत्तो । उवट्टो य महामुणि !, ठाणं कवणं तु पाविहिइ ? ॥ ६१ ॥
निज्जरिय कम्मनिवहं, लभिही कवणं गई च दहवयणो ? । को व भवीहामि अहं ?, एयं इच्छामि नाउं जे ॥६२॥
भणइ तओ बलदेवो, सुणेहि देविन्द ! आगमिस्साणं । उक्कित्तणं भवाणं, लङ्काहिव-लच्छिनिलयाणं ॥ ६३ ॥
नरयाउ समुत्तिण्णा, कमेण सुरपव्वयस्स पुव्वेणं । विजयावइनयरीए, मणुया ते दो वि होहिन्ति ॥ ६४ ॥
ताणं पिया सुणन्दो, जणणी वि य हवइ रोहिणी नामं । सावयकुलसंभूया, गुरुदेवयपूयणाहिरया ॥ ६५ ॥
अइसुन्दररूवधरा, नामेणं अरहदास-सिरिदासा । काऊण सावयत्तं, देवा होहिन्ति सुरलोए ॥ ६६ ॥
चइया तत्थेव पुरे, मणुया होऊण सावया परमा । मुणिवरदाणफलेणं, होहिन्ति नरा य हरिवरिसे ॥ ६७ ॥
भोगं भोत्तूण मया, देवा होहिन्ति देवलोगम्मि । चइया तत्थेव पुरे, नरवइपुत्ता हवीहन्ति ॥ ६८ ॥
वाउकुमारस्स सुया, लच्छीदेवीएँ कुच्छिसंभूया । अमरिन्दसरिसरूवा, जयकन्त-जयप्पहा धीरा ॥ ६९ ॥
काऊण तवमुयारं, देवा होहिन्ति लन्तए कप्पे । उत्तमभोगठिईया, उत्तमगुणधारया धीरा ॥ ७० ॥

---

वनमें ठहरे हुए हैं। (५५) ऐसा सोचकर प्राणोंकी रक्षाके लिए भामण्डलने साधुओंके पास विद्याओं द्वारा उत्तम नगरका निर्माण किया। (५६) काल और देशको जानकर वे श्रमण नगरमें गोचरीके लिए गये। महात्मा भामण्डलने चतुर्विध आहारका साधुओंको दान दिया। (५७) इस तरह क्रमसे उन मुनिवरोंका चातुर्मास व्यतीत हुआ। उस समय भामण्डलने दानका विपुल फल अर्जित किया। (५८) किसी समय सुन्दर महिलाओंके साथ भामण्डल उद्यानमें था। उस समय बिजली गिरनेसे मरकर देवकुरुमें तीन पल्योपमकी आयुष्यवाला वह उत्पन्न हुआ है। (५९) मनुष्य दानसे भोगभूमि, तपसे देवत्व और ज्ञानसे मोक्ष-सुख पाता है, इसमें सन्देह नहीं। (६०)

सुरेन्द्रने पुनः पूछा कि, हे महामुनि ! लक्ष्मणने अधोगति पाई है। उस गतिमेंसे बाहर निकलकर वह कौन-सा स्थान पावेगा ? (६१) कर्मसमूहकी निर्जरा करके रावण कौन-सी गति पावेगा ? और मैं क्या हूँगा ? मैं यह जानना चाहता हूँ। (६२) तब बलदेव रामने कहा कि लंकाधिप रावण और लक्ष्मणके आगामी भवोंका वर्णन सुनो। (६३) नरकमेंसे निकलकर वे दोनों ही क्रमशः मेरुपर्वतके पूर्वमें आई हुई विजयावती नगरीमें मनुष्य होंगे। (६४) उनका पिता सुनन्द और माता श्रावक कुलमें उत्पन्न तथा गुरु एवं देवताके पूजनमें अभिरत रोहिणी नामकी होगी। (६५) अतिसुन्दर रूप धारण करनेवाले अर्हद्दास और श्रीदास नामके वे श्रावक धर्मका पालन करके देवलोकमें देव होंगे। (६६) च्युत होने पर उसी नगरमें मनुष्य होकर उत्तम श्रावक होंगे। मुनिवरको दिये गये दानके फल स्वरूप हरिवर्षमें भी वे मनुष्य रूपसे उत्पन्न होंगे। (६७) भोगका उपयोग करके मरनेपर देवलोकमें वे देव होंगे। च्युत होनेपर उसी नगरमें राजाके पुत्र होंगे। (६८) लक्ष्मीदेवीकी कुक्षिसे उत्पन्न वे वायुकुमारके जयकान्त और जयप्रभनामके धीर पुत्र अमरेन्द्रके रूपके समान सुन्दर रूपवाले होंगे। (६९) उग्र तप करके लान्तक कल्पमें धीर, उत्तम भोग और स्थितिवाले तथा उत्तम गुणोंके धारक वे देव

---

१. चउव्विहाहार०—प्रत्य०। २. सुंदरिम०—प्रत्य०। ३. कमणं—प्रत्य०। ४. लभिहिति कमणं गतिं च—प्रत्य०। ५. ०त्ता य भवि०—प्रत्य०। ६. ०न्दरूवसरिसा, ज०—मु०।

तुहमवि इह भरहे खलु, चइऊणं अच्चुयाउ कप्पाओ। चोद्दसरयणाहिवई, चक्कहरो होहिसि निरुत्तं ॥ ७१ ॥
ते चेव सुरा चइया, दोण्णि वि तुह नन्दणा भवीहन्ति। इन्दुरह-भोयरहा, अमरकुमारोवमसिरीया ॥ ७२ ॥
परनारिवज्जणेणं, वएण एक्केण सो हु दहवयणो। जाओ च्चिय इन्दुरहो, सम्मत्तपरायणो धीरो ॥ ७३ ॥
सो चेव य इन्दुरहो, लभिऊण भवा इमा सुराईया। पच्छा होहइ अरहा, समत्थतेलोक्कपरिमहिओ ॥ ७४ ॥
अह सो वि चक्कवट्टी, रज्जं रयणत्थले पुरे काउं। होहिइ तवोबलेणं, अहमिन्दो वेजयन्तम्मि ॥ ७५ ॥
सो हु तुमं सग्गाओ, चइओ अरहस्स तस्स गणपवरो। होऊण तिहुयणग्गं, सिद्धिसुहं चेव पाविहिसि ॥७६॥
एसो ते परिकहिओ, दसाणणो सह तुमे सुराहिवई!। एत्तो सुणाहि पुणरवि, लक्खणपगयं भणिज्जन्तं ॥७७॥
जो सोऽयं भोयरहो, चक्कहरसुओ तवप्पभावेणं। भमिऊण उत्तमभवे, केई दढधम्मसंजुत्तो ॥ ७८ ॥
पुक्खरदीवविदेहे, पउमपुरे लक्खणो उ चक्कहरो। होहिइ तित्थयरो पुण, तत्थेव भवे तियसणाहो ॥ ७९ ॥
सत्तसु वरिसेसु जिणो, काऊण असेसदोससंघारं। सुर-असुरनमियचलणो, पाविहिइ अणुत्तरं ठाणं ॥ ८० ॥
एवं केवलिकहियं, भविस्सभवसंकहं सुणेऊणं। जाओ संसयरहिओ, पडिइन्दो भावणाजुत्तो ॥ ८१ ॥
नमिऊण रामदेवं, ताहे सब्भायरेण पुणरुत्तं। अभिवन्दइ सुरपवरो, जिणवरभवणाइं विविहाइं ॥ ८२ ॥
नन्दीसराइयाइं, अभिवन्देऊण चेइयहराइं। कुरुवं चिय संपत्तो, पेच्छइ भामण्डलं देवो ॥ ८३ ॥
संभासिऊण पयओ, संबोहिय भायरं सिणेहेणं। विबुहाहिवो खणेणं, संपत्तो अच्चुयं कप्पं ॥ ८४ ॥
तत्थारणच्चुए सो, अमरवहूसयसहस्सपरिकिण्णो। अणुहवइ उत्तमसुहं, सोइन्दो सुमहयं कालं ॥ ८५ ॥

होंगे। (७०) तुम भी अच्युत कल्पसे च्युत होकर अवश्य ही इसी भरत क्षेत्रमें चौदह रत्नों के स्वामी चक्रवर्ती राजा होंगे। (७१) वे दोनों देव भी च्युत होकर देवकुमारके समान कान्तिवाले इन्दुरथ और भोगरथ नामके तुम्हारे पुत्र होंगे। (७२) एक परनारीवर्जनके व्रतसे वह रावण सम्यक्त्वपरायण और धीर इन्दुरथ होगा। (७३) वे देव आदि भव प्राप्त करेंगे। बादमें वही इन्दुरथ सारे त्रैलोक्यमें प्रसिद्ध अरिहन्त होगा। (७४) वह चक्रवर्ती भी रत्नस्थल नामक नगरमें राज्य करके तपोबलसे वैजयन्तमें अहमिन्द्र होगा। (७५) वह तुम भी स्वर्गसे च्युत होनेपर अरिहन्तके गणमें प्रमुख बनकर त्रिभुवनके अग्रभागमें स्थित मोक्षका सुख पाओगे। (७६)

हे सुराधिपति! तुम्हारे साथ रावणके बारेमें यह मैंने तुमसे कहा। अब लक्ष्मणके बारेमें कहा जाता वृत्तान्त सुनो। (७७) जो वह चक्रवर्तीका धर्ममें दृढ़ आस्थावान् पुत्र भोगरथ था वह तपके प्रभावसे कई उत्तम भवोंमें परिभ्रमण करेगा। (७८) पुष्करवरद्वीपके विदेहमें आये हुए पद्मपुरमें चक्रधर लक्ष्मण उसी भवमें देवोंका नाथ तीर्थंकर होगा। (७९) सात वर्षों में सुर-असुर जिनके चरणोंमें नमस्कार करते हैं ऐसे वे जिनेश्वर सम्पूर्ण दोषोंका संहार करके अनुत्तर मोक्षस्थान प्राप्त करेंगे (८०)

इस तरह केवली द्वारा कही गई भावी भावोंकी कथा सुनकर भावनासम्पन्न इन्द्र संशयरहित हुआ। (८१) तब सम्पूर्ण आदरके साथ रामदेवको पुनः पुनः नमस्कार करके देवेन्द्रने जिनवरके अनेक भवनोंमें अभिवन्दन किया। (८२) नन्दीश्वर आदिमें आये हुए चैत्यमन्दिरोंमें वन्दन करके वह कुरुक्षेत्रमें गया और भामण्डल देवको देखा। (८३) भाईको स्नेहपूर्वक सम्बोधित करके बातचीत की। फिर इन्द्र क्षणभरमें अच्युत कल्पमें पहुँच गया। (८४) वहाँ आरण-अच्युत कल्पमें लाखों देववधुओंसे घिरे हुए उस सीतेन्द्रने अतिदीर्घ काल तक उत्तम सुखका अनुभव किया। (८५)

१. ०रहा-भो०—मु०। २, ४. होहिइ—प्रत्य०। ३. ०त्थले तवं का०—प्रत्य०। ५. ०स्स गणहरो पवरो—मु०, ०स्स गणहरो परमो—प्रत्य०। ६. सो पुण भो०—प्रत्य०। ७. ०रवतीवि०—प्रत्य०। ८. ०णो खविऊण असेसकम्मसंघायं सु०—प्रत्य०। ९. एवं केवलिविहियं—मु०।

पंन्नरस सहस्साइं, वरिसाण तयाऽऽसि आउयं हलिणो । सोलस चावाणि पुणो, उच्चत्तं चेव नायव्वं ॥ ८६ ॥
पेच्छह बलेण महया, जिणिन्दवरसासणे धिइं काउं । जम्म-जरा-मरणरिवू, पराजिया धीरसत्तेणं ॥ ८७ ॥
निस्सेसदोसरहिओ, नाणाअइसयविभूइसंजुत्तो । केवलकिरणुज्जलिओ, विभाइ सरए व दिवसयरो ॥ ८८ ॥
आराहिऊण धीरो, जिणसमयं पञ्चवीस वरिसाइं । आउक्खयम्मि पत्तो, पउमो सिवसासयं ठाणं ॥ ८९ ॥
विगयभववहेउगं तं, अणगारं सुद्धसीलसम्मत्तं । सव्वायरेण पणमह, दुक्खक्खयकारयं रामं ॥ ९० ॥
पुव्वसिणेहेण तया, सीयादेवाहिवेण परिमहियं । परमिड्ढिसंपउत्तं, पणमह रामं मणोरामं ॥ ९१ ॥
इक्खागवंसतिलयं, इह भरहे अट्ठमं तु बलदेवं । तं नमह णेयभवसयसहस्समुक्कं सिवपयत्थं ॥ ९२ ॥
एयं हलहरचरियं, निययं जो सुणइ सुद्धभावेणं । सो लहइ बोहिलाभं, बुद्धि-बलाऽऽउं च अइपरमं ॥ ९३ ॥
उज्जयसत्थो वि रिवू, खिप्पं उवसमइ तस्स उवसग्गो । अज्जिणइ चेव पुण्णं, जसेण समयं न संदेहो ॥ ९४ ॥
रज्जरहिओ वि रज्जं, लहइ धणत्थी महाधणं विउलं । उवसमइ तक्खणं चिय, वाही सोमा य होन्ति गहा ॥ ९५ ॥
महिलत्थी वरमहिलं, पुत्तत्थी गोत्तनन्दणं पुत्तं । लहइ परदेसगमणे, समागमं चेव बन्धूणं ॥ ९६ ॥
दुब्भासियाइं दुच्चिन्तियाइं दुच्चरियसयसहस्साइं । नासन्ति पउमकित्तणकहाए दूरं समत्थाइं ॥ ९७ ॥
जं पि य जणस्स हियए, अवट्ठियं कारणं अइमहन्तं । तं तस्स निच्छएणं, उवणमइ सुहाणुबन्धेणं ॥ ९८ ॥
एवं धम्मोवाया, सिट्ठा तव-नियम-सीलमाईया । तित्थयरेहिं[10] महाजस !, अणन्तनाणुत्तमधरेहिं ॥ ९९ ॥
निययं करेह भत्तिं, जिणाण मण-वयण-कायसंजुत्ता । जेणऽट्ठकम्मरहिया, पावह सिद्धिं सुवीसत्था ॥ १०० ॥

हलधर रामकी आयु पंद्रह हजार वर्षकी थी। उनकी ऊँचाई सोलह धनुषकी जानो। (८६) देखो! जिनेन्द्रवरके शासनमें दृढ़ श्रद्धा रखकर धीरसत्त्व रामने बड़े भारी बलसे जन्म, जरा एवं मरणरूपी शत्रुओंको पराजित किया। (८७) समग्र दोषोंसे रहित, ज्ञानातिशयकी विभूतिसे संयुक्त और केवलज्ञानरूपी किरणोंसे प्रकाशित वे शरत् कालमें सूर्यकी भाँति शोभित हो रहे थे। (८८) जिनसिद्धान्तकी पचीस वर्ष तक आराधना करके आयुका क्षय होने पर धीर रामने शिव और शाश्वत स्थान प्राप्त किया। (८९) भवका हेतु जिनका नष्ट हो गया है ऐसे अनगार, शुद्ध शील एवं सम्यक्त्ववाले तथा दुःखोंके क्षयकारक उन रामको सम्पूर्ण आदरसे वन्दन करो। (९०) उस समय पूर्वके स्नेहवश सीतेन्द्र द्वारा परिपूजित, परम ऋद्धिसे युक्त और सुन्दर रामको वन्दन करो। (९१) इक्ष्वाकु वंशमें तिलकरूप, इस भरतक्षेत्रमें आठवें बलदेव, अनेक लाखों भवोंके बाद मुक्त तथा शिवपद (मोक्ष) में स्थित उन्हें प्रणाम करो। (९२)

हलधर रामके इस चरितको जो शुद्ध भावसे सुनता है वह सम्यक्त्व और अत्युत्कृष्ट बुद्धि, बल एवं आयु प्राप्त करता है। (९३) इसके सुननेसे शस्त्र उठाये हुए शत्रु और उनका उपसर्ग शीघ्र ही उपशान्त हो जाता है। और यशके साथ ही वह पुण्य अर्जित करता है इसमें संदेह नहीं। (९४) इसके सुननेसे राज्यरहित व्यक्ति राज्य; और धनार्थी विपुल एवं उत्तम धन प्राप्त करता है; व्याधि तत्क्षण शान्त हो जाती है और ग्रह सौम्य हो जाते हैं। (९५) स्त्रीकी इच्छा करनेवाला उत्तम स्त्री; और पुत्रार्थी कुलको आनन्द देनेवाला पुत्र पाता है तथा परदेशगमनमें भाईका समागम होता है। (९६) दुर्भाषित, दुश्चिन्तित और लाखों दुराचरित—ये सब रामकी कीर्तनकथासे एकदम नष्ट हो जाते हैं (९७)। मनुष्यके हृदयमें जो कोई भी अतिमहान् प्रयोजन रहा हो तो वह पुण्यके अनुबन्धसे अवश्य ही प्राप्त होता है। (९८)

हे महायश! इस प्रकार अनन्त और उत्तम ज्ञान धारण करनेवाले तीर्थंकरोंने तप, नियम, शील आदि धर्मके उपाय कहे हैं। (९९) अतः तुम नित्य ही जिनवरोंकी मन, वचन और कायासे संयत होकर भक्ति करो, जिससे आठ कर्मोंसे रहित हो निःशंकभावसे तुम सिद्धि पाओगे। (१००)

१. सत्तरस—मु०। २. वीरो—प्रत्य०। ३. ०भयहे०—मु०। ४. ०कारणं रा०—मु०। ५. ०वभय०—प्रत्य०। ६. जो पढइ सुद्ध०—मु०, जो पढइ परमभावेणं—प्रत्य०। ७. ०इ सो य पु०—प्रत्य०। ८ सरिसं न—मु०। ९. धणट्ठी धणं महाविउलं—प्रत्य०। १०. ०हिं भगवया, अ०—प्रत्य०।

एयं विसुद्धललियक्खरहेउजुत्तं, अक्खाणएसु विविहेसु निबद्धअत्थं ।
नासेइ दुग्गइपहं[1] खलु निच्छएणं, रामारविन्दचरियं[2] तु सुयं समत्थं ॥ १०१ ॥
एयं वीरजिणेण रामचरियं सिट्ठं महत्थं पुरा, पच्छाऽऽखण्डलभूइणा उ कहियं सीसाण धम्मासयं ।
भूओ साहुपरंपराए, सयलं लोए ठियं पायडं, एत्ताहे विमलेण सुत्तसहियं गाहानिबद्धं कयं ॥ १०२ ॥
पञ्चेव य वाससया, दुसमाए तीसवरिससंजुत्ता । वीरे सिद्धिमुवगए, तओ निबद्धं इमं चरियं ॥ १०३ ॥
हलहर-चक्कहराणं, समयं लङ्काहिवेण जं वत्तं । विसयामिससत्ताणं, इत्थिनिमित्तं रणं परमं ॥ १०४ ॥
बहुजुवइसहस्सेहिं, न य पत्तो उवसमं मयणमूढो । सो विज्जाहरराया, गओ य नरयं अणिमियप्पा ॥ १०५ ॥
जोऽणेयपणइणीहिं, लालिज्जन्तो[4] वि न य गओ तित्तिं । कह पुण अन्नो तुट्ठिं, वच्चिहिइ सुथोवविलयाहिं ? ॥ १०६ ॥
जे विसयसुहासत्ता, पुरिसा तव-नियम-संजमविहूणा । ते उज्झिऊण रयणं, गेण्हन्ति हु कागिणिं मूढा ॥ १०७ ॥
एयं वेरनिमित्तं, परनारीसंसियं सुणेऊणं । होह परलोयकङ्खी, परविणयं चेव वज्जेह ॥ १०८ ॥
सुकयफलेण मणुस्सो, पावइ ठाणं सुसंपयनिहाणं । दुक्कयफलेण य कुगइं, लहइ सहावो इमो लोए ॥ १०९ ॥
न य देइ कोइ कस्सइ, आरोग्गधणं तहेव परमाउं । जइ देन्ति सुरा लोए, तह वि हु किं दुक्खिया बहवे ? ॥ ११० ॥
काम-त्थ-धम्म-मोक्खा, एत्थ पुराणम्मि वण्णिया सव्वे । अगुणे मोत्तूण गुणे, गेण्हह जे तुम्ह हियजणणे ॥ १११ ॥
बहुएण किं व कीरइ, अहो भणियव्वएण लोयम्मि ? । एक्कपयम्मि वि बुज्झह, रमह सया जिणवरमयम्मि ॥ ११२ ॥

---

विशुद्ध और सुन्दर अक्षरों व हेतुओंसे युक्त तथा विविध आख्यानोंसे जिसमें अर्थ गूँथा गया है ऐसे इस समस्त रामचरितका श्रवण अवश्य ही दुर्गतिके मार्गको नष्ट करता है। (१०१)

वीर जिनेश्वरने पहले महान् अर्थवाला यह रामचरित कहा था। बादमें इन्द्रभूति गौतमने धर्मका आश्रयभूत यह चरित शिष्यों से कहा। पुनः साधु-परम्परासे लोकमें यह सारा प्रकट हुआ, अब विमलने सुन्दर वचनोंके साथ इसे गाथाओंमें निबद्ध किया है। (१०२) इस दुःषम कालमें महावीरके मोक्षमें जानेके बाद पाँच सौ तीस वर्ष व्यतीत होने पर यह चरित लिखा है। (१०३)

विषय रूपी मांस में आसक्त हलधर और चक्रधरका लंकाधिपके साथ स्त्रीके लिए महान् युद्ध हुआ। (१०४) कामसे मोहित उस अनियमितात्म विद्याधर राजाने अनेक हजार युवतियोंसे शान्ति न पाई और नरकमें गया। (१०५) यदि अनेक स्त्रियों द्वारा स्नेहपूर्वक पालन किये जाने पर भी उसने तृप्ति न पाई, तो फिर दूसरा बहुत थोड़ी स्त्रियोंसे कैसे सन्तोष प्राप्त करेगा ? (१०६) जो मूर्ख पुरुष तप, नियम एवं संयमसे विहीन और विषयोंमें आसक्त होते हैं वे मानो रत्नका त्यागकर कौड़ी लेते हैं। (१०७) परनारीके आश्रयसे होनेवाले वैरके इस निमित्तको सुनकर परलोक (मोक्ष) के आकांक्षी बनो और दूसरेका विनय करो। (१०८) मनुष्य पुण्यके फल स्वरूप सुसंपत्तियोंकी निधि पाता है और पापके फलस्वरूप दुर्गति पाता है। जगत्का यह स्वभाव है। (१०९) कोई किसीको आरोग्य, धन तथा उत्तम आयु नहीं देता। यदि देव लोगोंको ये सब देते तो बहुत लोग दुःखी क्यों हैं ? (११०) काम, अर्थ, धर्म और मोक्ष—ये सब इस पुराणमें कहे गये हैं। दुर्गुणोंको छोड़कर गुणोंको, जो तुम्हारे हितजनक हैं, ग्रहण करो (१११) अरे ! लोकमें बहुत कहकर क्या किया जाय ? एक शब्दमें ही तुम समझ जाओ। जिनवरके धर्ममें तुम सदा रमण

---

१. ०पहं इह नि०—प्रत्य० । २. ०यं विमलं स०—प्रत्य० । ३. पच्छा गोयमसामिणा उ कहियं सिस्साण —प्रत्य० । ४. ०न्तो य न—मु० । ५. वच्चिहइ—प्रत्य० । ६. एयं वइर० प्रत्य० । ७. ०ए ताहे किं—प्रत्य० । ८. ०म्मि गिण्हिया—प्रत्य० । ९. ०व्वयम्मि लो०—प्रत्य० ।

जिण[1]सासणाणुरत्ता, होऊणं कुणह उत्तमं धम्मं । जेण अविग्घं पावह, बलदेवाई गया जत्थ ॥ ११३ ॥
एयं[2] राहवचरियं, सव्वा वि य समयदेवया निययं । कुणन्तु[3] संसणिज्जं, जणं च नियभत्तिसंजुत्तं ॥ ११४ ॥
रक्खन्तु भवियलोयं, सूराईया गहा अपरिसेसा । सुसमाहियसोममणा, जिणवरधम्मुज्जयमईया ॥ ११५ ॥
ऊणं अइरित्तं वा, जं एत्थ कयं पमायदोसेणं । तं मे पडिपूरेउं, खमन्तु[4] इह पण्डिया सव्वं ॥ ११६ ॥
[5]राहू नामायरिओ, ससमयपरसमयगहियसब्भावो । [6]विजओ य तस्स सीसो, नाइलकुलवंसनन्दियरो ॥ ११७ ॥
सीसेण तस्स रइयं, राहवचरियं तु सूरिविमलेणं । सोऊणं पुव्वगए, नारायण[7]-सीरिचरियाइं ॥ ११८ ॥
जेहिं सुयं ववगयमच्छरेहिं तब्भत्तिभावियमणेहिं । ताणं विहेउ [8]बोहिं, विमलं चरियं सुपुरिसाणं[9] ॥ ११९ ॥

॥ इइ पउमचरिए पउमनिव्वाणगमणं नाम अट्ठदसुत्तरसयं [10]पव्वं समत्तं ॥

॥ [11]इइ नाइलवंसदिणयरराहुसूरिपसीसेण महप्पेण पुव्वहरेण विमलायरिएण विरइयं सम्मत्तं पउमचरियं[12] ॥

---

करो। (११२) जिनशासनमें अनुरक्त होकर उत्तम धर्मका पालन करो जिससे बलदेव आदि जहाँ गये उस स्थानको तुम निर्विघ्न प्राप्त करो। (११३)

सभी श्रुतदेवता इस रामचरितका नित्य सन्निधान करे और लोगोंको अपनी भक्तिसे युक्त करे। (११४) समाधियुक्त, सौम्यमनवाले तथा जिनवरके धर्ममें उद्यत बुद्धिवाले सूर्यादि सब ग्रह भव्यजनोंका रक्षण करे। (११५) प्रमाद-दोषवश मैंने जो यहाँ कमोबेश कहा हो उसे पूर्ण करके पण्डितजन मेरे सब दोष क्षमा करें। (११६)

स्वसिद्धान्त और परसिद्धान्तके भावको ग्रहण करनेवाले राहु नामके एक आचार्य हुए। उनका नागिलवंशके लिए मंगलकारक विजय नामका एक शिष्य था। (११७) उसके शिष्य विमलसूरिने पूर्व-ग्रन्थोंमें आये हुए नारायण तथा हलधरके चरितोंको सुनकर यह राघवचरित रचा है। (११८) मत्सररहित और उन रामकी भक्तिसे भावित मनवाले जिन्होंने यह चरित सुना उन सुपुरुषोंको बोधि और विमल चरित्र मिले।

॥ पद्मचरितमें रामका निर्वाणगमन नामका एक सौ अठारहवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

॥ नागिलवंशमें सूर्य जैसे राहुसूरिके प्रशिष्य पूर्वधर महात्मा विमलाचार्य द्वारा चरित पद्मचरित समाप्त हुआ ॥

---

१-२ एकस्मिन् प्रत्यन्तरे नास्तीयं गाथा। ३. ०न्तु ससणिज्झं, ज०—प्रत्य०। ४. खमंत मह पं०—प्रत्य०। ५. बहुनामा आयरिओ—प्रत्य०। ६. विजयो तस्स उ सी०—प्रत्य०। ७. ०ण-राम च०—प्रत्य०। ८. बोहिं, स ( ? म ) हिंसविमलचरियाण जिणइंदे —प्रत्य०। ९. ०साणं ॥११९॥ ॥८६८४॥—प्रत्य०। १०. पव्वं सम्मत्तं ॥ ग्रन्थाग्रम् १०५५० सर्वसंख्या—प्रत्य०। ११. नास्तीमा पुष्पिका एकस्मिन्—प्रत्यन्तरे। १२. चरियं ॥ इति पउमचरियं सम्मत्तं। ग्रन्थाग्रम् सर्वसंख्या ॥ अक्खर-मत्ता-विंदू, जं च न लिहियं अयाणमाणेणं। तं [ च ] खमसु सव्व मह्रं, तित्थयरविणिग्गया वाणी ! ॥ शुभं भवतु ॥ श्री संघस्य श्रेयोऽस्तु। ग्रन्थाग्रम् १२०००। संवत् १६४८ वर्षे वइसाख वदि ३ बुधे ओझा रुद्रं लिखितं ॥ लेखक पाठकयोऽस्तु—एकस्मिन् प्रत्यन्तरे।

# १. व्यक्तिविशेषनाम

| नाम | विवरण |
|---|---|
| अजिअ–२ | इक्ष्वाकुराजा ११.८ |
| अज्जगुत्त | मुनि २६.१९ |
| अज्जुणविक्ख | **लक्खण**-पुत्र ९१.२४ |
| अणंगकुसुम | राक्षसयोद्धा ५६.३५ |
| अणंगकुसुमा | राक्षसी, **चंदणहा** की पुत्री, **हणुअ** की स्त्री १९.३४;४९.२,५;५३ ४२. |
| अणंगरासि | राक्षसयोद्धा ५६.३६ |
| अणंगलया | **उज्जेणी** की वेश्या ३३.६६ |
| अणंगलवण | **सीया** का प्रथम पुत्र ९७.९;९८.५३; १०६.९; ११४.१, (देखो **लवण**) |
| अणंगसरा | **पुंडरीयविजय** के चक्रवर्ती राजा विद्याधर **तिहुयणाणंद** की पुत्री ६३.३४,४९,६० |
| अणंगसुंदरी | **रावण** की स्त्री ७४.१० |
| अणंत | चौदहवें तीर्थंकर १.४;५.१४८; ९. ९३; २०. ५, ४०;९५.३ |
| अणंतबल | केवली मुनि १४.६९,१०९; ३९.१२१ (देखो **अणंतविरिअ**) |
| अणंतरह | **दसरह** के ज्येष्ठ भ्राता २२.१०१,१०५ |
| अणंतविरिअ | केवली मुनि १.५९;१४.४, ६८. १०७;१८. ४४;३९.१२० १२४;४१.४७.६३; ४८.९९;६९. २३; ७३.२, ५. (देखो **अणंतबल**) |
| अणयार | मुनि, प्रथम बलदेव के पूर्वजन्म-गुरु २० १९२ |
| अणरण्ण | **दसरह** के पिता १.५७; १०. ८४, ८७, ८८; २२. १००,१०३,१०४;२६.२४, २७,३१;३०.२१; |
| अणरण्णसुअ | **दसरह** २४.३४,३७;२६. ९४;२८.७०;३१.३२;३२. २८;९५.२१;११८.४१. |
| अणलप्पभ | ज्योतिष्कवासी देव ३९.३१ ११९,१२३ |
| अणाढिय | **जंबुद्दीव** का अधिपति देव १.५०; ३. ३४; ७. १०९, ११५. |
| अणिल | विद्याधरवंशीय राजा ५. २६४ |
| अणिलललिअ | सप्तर्षि मुनि ८९.२ |
| अणिवारि-अविरिअ | **अइविरिअ** (१) का सहयोगी राजा ३७ ११ |
| अणुकोसा | ब्राह्मणी ३०.६०,६४,६७, ७५ |
| अणुद्धर–१ | **अरिट्ठपुर** का राजपुत्र, पुनः तापस ३९.७९,८१, ८२,१०० |
| ,, –२ | वानरयोद्धा ५७.४ |
| अणुद्धरा | गणपाली आर्यिका ३९.४८ |
| अणुद्धरी | वानर **सुग्गीव** पुत्री ४७.५३ |
| अणुराहा | विद्याधररानी, **विराहिअ** की माता १. ५४; ९. २०; ४५.३ |
| अणेयबुद्धि | राजा **कुंडलमंडिअ** का मंत्री २६.१६ |
| अद्दिपंजर | विद्याधरयोद्धा १२.९५ |
| अप्पडिघाअ | वानरयोद्धा ५७.८ |
| अप्पमेयबल | मुनि ७५.२३ |
| अप्पसेअ / अप्पासेअ | गृहपतिपुत्र, ४८.७९; ४८.७८,८८,८९,९३,९९. |
| अभयमई | **लक्खण** की रानी ९१.१५ |
| अभयसेण–१ | मुनि २२.१०३ |
| अभयसेण–२ | मुनि **सयलभूसण** के शिष्य १०२.६१ |
| अभिचंद | दसवें कुलकर ३.५५ |
| अभिणंदण १ / अभिनंदण | चतुर्थ तीर्थंकर ५.१४७; १.२;९.९१ (देखो **अहिणंदण**) |
| अभिणंदण–२ | मुनि ८२.२९ |
| अमयप्पभा | रानी, **अवराइआ** की माता २२.१०६ |
| अमयमई | **पिहु** नरेन्द्र की रानी ९८.४ |
| अमयरस | मुनि, **लवण** व **अंकुस** के दीक्षागुरु ११० ४१ |
| अमयसर | दूत ३९.३९ |
| अमरधणु | भृत्य ५.१०९ |
| अमरप्पभ | वानरवंशीय राजा, वानर-राजचिह्न प्रवर्तक ६.६९, ७१,७२ ८२,८३,९०. |
| अमरवई | रानी, **महु-केढव** की माता १०५.८५ |
| अमरसुंदर | विद्याधरराजा ८.३९ (देखो **सुरसुंदर** |
| अमियगइ | मुनि १७ ४७ |
| अमियप्पभ | **गयपुर** का राजा, चक्रवर्ती **जयसेण** का पूर्वजन्मनाम २०.१५२ |
| अमियबल | इक्ष्वाकुवंशीय राजा ५.४ |
| अमियवेग | राक्षसवंशीय राजा ५.२६१ |
| अमोहविजया | **धरणिंद** द्वारा रावण को दी गयी शक्ति ९.१०१ |
| अयल–१ | प्रथम बलदेव ५.१५४;७०. ३५ |
| अयल–२ | **वाणारसी** का राजा ४१. ४० |
| अयल–३ | **अवरविदेह** का चक्रवर्ती ८२.६८ |
| अयल–४ | दाशरथी **भरह** के साथ दीक्षित राजा ८५.४ |
| अयल–५ | **महुरा** का राजा ८८. १७,२०-२४,२६-२८,३०-३४.३७ |
| अर / अर | अट्ठारहवें तीर्थंकर, १.४; ५. १४८; २०. ६, १४८, १९८;९५.३४–जिण ९. ९४;२०.४४; सातवें चक्रवर्ती भी ५.१४९, १५३;२०.५३,१३६; |
| अरहदत्त / अरिहदत्त | **साकेयपुर** का श्रावक ८९. १२ १३ ८९.२३ |

| नाम | विवरण |
|---|---|
| | ११०,१२०, १२२, १२४, १२८. १३९;१३.१ ३,६-८.१२, १३, ३१,५०,५२; ५३.९५;६५.१४;७०.४७. –सुअ(देखो**जयंत**)१२.१३८ |
| इंदइ–१ | **रावणपुत्र** १.७७ ८०;१०.२३;१९.२५;४५.३७;५३.१०२,१०५, १०६,११७; ५५.२०; ६१.४३,५१,७४.२२;७५.७,९ ११,४३,५९, ७४, ८५; –कुमार १२.१०८; १५. १८;५३.९७; ५९.४५, ४७;६१.२४,४७ –मुणि ७७.५६,५७,६१; = इंदई ८.६३;१२.१०५, १३८;१५. १६; ४८. ५७; ५३.११४,११६,११९;५५.८;५६.४१;५९. ५२, ६८, ७६;६३.३; ६४.४२; ६७.१४;७०.३;७५.७९. –तणया **इंदइ** के पुत्र ११३.२७ |
| इंदइ–२ | राक्षसवंशीय राजा ५.२६२ |
| इंदकेउ | राजा **जणअ** के पिता २८.१५,५३ |
| इंदगिरि | हरिवंशीयराजा २१.९. |
| इंदजुइण्ण | इक्ष्वाकुवंशीय राजा ५ ६ |
| इंदणील | वानरयोद्धा ६८.२ |
| इंददत्त | राजा,**कोसंबी**का ८८.२५ |
| इंदधणु | **विद्याधर**राजा **सूरोदय** *नगर का* ८.१८६ |
| इंदप्पभ | राक्षस वंशीय राजा ५.२६१ |
| इंदभूइ | देखो **गोयम** १.३४;१२.१०;३१ २; ४३.८;५६.२; ५८.३;७७. ६९;१०५ १८ |
| इंदमालि | रानी वानरराज **आइच्च-रय** की पत्नी ९.१ |
| इंदमालिणी | साध्वी ११.६३ |
| इंदमेह | राक्षसवंशीय राजा ५.२६१ |
| इंदरह | विद्याधरवंशीय राजा ५.४४ |
| इंदलेहा | रानी, द्वितीय तीर्थंकर की दादी ५ ५१ |
| इंदाउह | वानर योद्धा ५७.९ |
| इंदाउहप्पभ | विद्याधर राजा ६.६६,६७ |
| इंदाणी–१ | राक्षस रानी, **सुकेस** की पत्नी ६.२१९ |
| इंदाणी–२ | रानी, राजा **महीहर** की पत्नी ३६.९ |
| इंदाभ | दाशरथी **भरह** के साथ दीक्षित राजा ८५.४ |
| इंदामयनंदण | विद्याधर राजा ६.६७ |
| इंदासणि | वानरयोद्धा ६१.२७ |
| इंदाह | राक्षसयोद्धा ५६.३१ |
| इंदुमई | दाशरथी **भरह** की प्रणयिनी ८०.५० |
| इंदु-मुही | रानी, **कोसंबी** नरेश **नंद** की ७५.६२;–वयणा ७५.६५,७५ |
| इंदुरह | चक्रवर्तीपुत्र, **रावण** का आगामी जन्मनाम ११८.७२–७४ |
| इंधण }<br>इधय } | विप्र कर्षक, ५८.४,७ १६; ५८.१५ |
| इक्खाग-कुल | इक्ष्वाकु वंश ११.७;२२.१००;९४.८;–वंस ५.२; ६.८८;२८.६९;९८.३९ |
| इभकण्ण | द्रुमाधिपति यक्ष देव ३५ २१ |
| इलवद्धण | हरिवंशीय राजा २१.२९ |
| इला | राजा **जणअ** की माता २१.३३ |
| उअहि | विद्याधरवंशीय राजा५.१६६ |
| उइअ | ,, ,, ,, ५.२३३ |
| उइअपरक्कम | इक्ष्वाकु-वशीय राजा ५.६ |
| उक्क | विद्याधरवशीय राजा१०.२० |
| उक्कामुह | **महुरा** का राजपुत्र, ८८.१६,२० |
| उक्कालंगूल | वानरयोद्धा ५४.२३ |
| उग्ग–१ | राजपुत्र ८८.१६,२० |
| उग्ग–२ | विद्याधरयोद्धा १२.९८ |
| उग्गणाअ | राक्षसयोद्धा ५६.२९ |
| उग्गसिरी | राक्षसवंशीय राजा ५.२६४ |
| उग्गसेण | **रावणमंत्री** ८.१६ |
| उज्ज | ,, ,, ८.१६ |
| उज्जुवई | दाशरथी **भरह** की प्रणयिनी ८०.५२ |
| उज्झिअ | वानर योद्धा ५७.१२. |
| उत्तम | राक्षसवंशीय राजा ५.२६४ |
| उत्तरगइ | ,, ,, ५.२६४ |
| उदयरह | इक्ष्वाकुवंशीय राजा२२.९७ |
| उदयसुंदर | राजपुत्र, **नागपुर** का २१.४५,५५,५६,६८ |
| उदहिकुमार | भवनवासी देव १.४३; ६.१०५ १०६, ११०, १११, १४४,१४७, |
| उदिअ | दूतपुत्र ३९.४०, ४५, ४६, ७० |
| उद्दाम | वानरयोद्धा ५७ ७ ९ |
| उप्पलिआ | वणिक् स्त्री, **मित्तमई** की सखी ४८.२१,२२ |
| उयहि | मुनि, आठवें वासुदेव के पूर्वजन्मगुरु २०.१७७ |
| उवओगा | दूतपत्नी ३९.३९,४४. |
| उवत्थि | **सेणापुर** की एक स्त्री, **वसरह** का पूर्व-जन्म नाम ३१.५,६,३३ |
| उवमच्चु | पुरोहित ३१.२१,२८,३५ |
| उवरंभा | विद्याधर **नलकुव्वर** की स्त्री. १.५७;१२ ५३ ५५, ६२,६४,६९ |
| उव्वसी | **रावण**स्त्री ७४.८ |
| उसभ }<br>उसह–१ } | प्रथम तीर्थंकर १.३५;३.६८;१०६.११४, १२७;४.८४;५.१०. ४९,.१४५;९ ९०;११.९३ ९८;२०.३,४, ८ १०१, १०६; २८. ४७, ५०;३७.५२; ४८ ११०; ८० २५;९४.८;१०२.१३ १. १; ९५. ३०; १०९. १३. १४ |

कल्लाणमाला / कल्लाणमालिणी — राजा **वालिखिल्ल** की पुत्री, **लक्खण** की रानी ३४.२; ७९.८;८०.५१; ३४.२२,५६;९१.२३

कल्लाणमुणि — मुनि ८८.१२

कविल — विप्र बटुक ३५.५ ६,४४, ५१,६२,६४,७३,७४,७९, ८१.

कसिव — राजा, **कासी** का १०४. ११,१४–२१.

कामग्गि — राक्षसयोद्धा ५६.३६

कामवण्ण — „ ५६.३५

काल–१ — राजा ८.१५६,१५७

काल–२ — **विभीसण** का मुख्य भट ५५.२३

काल–३ — वानर योद्धा ५७.११

काल–४ — „ ५७.१२

काल–५ — दाशरथी **राम** की प्रजा का अगुआ ९३.१७

कालग्गि–१ — विद्याधर राजा, लोकपाल **जम** के पिता ७.४६

कालि — राक्षसयोद्धा ६१ २७,२९

कावडिय — दास ५.१०२

कासद्धय — **उवरंभा** के पिता १२.७०

कासव — दाशरथी **राम** की प्रजा का अगुआ ९३.१७

किंपुरिम — नागरिक, **सिहिपुर** का ९३.२६

किक्किंधि–१ — वानरवंशीय राजा १.४४, ५३;६.१५४,१७४,१७६, १८३,१८६,१८९,१९२, १९४,१९६,२०१,२०७, २४३

किक्किंधि–२ — विद्याधर राजा १०.२०

किक्किंधिदंड — हाथी ६८.१

कित्ति–१ — मुनि, पाँचवें बलदेव के गुरु २०.२०५

कित्ति–२ — **रावण की स्त्री** ७४.११

कित्तिधर–१ — मुनि, द्वितीय बलदेव के गुरु २०.२०५

„ –२ — इक्ष्वाकु राजा २१.७८–८१,९१;२२.१,५.४७

„ –३ — मुनि ७४.३४

कित्तिधवल — राक्षसवंशीय राजा ५.२६९; ६.६,१२,१५ १६,१८,२८

कित्तिनाम — वानर योद्धा ५७.९

कित्तिमई–१ — वणिक्स्त्री ५.८३

कित्तिमई–२ — **अंजणा** की सास १५.२७; १७.५,७,२२;१८.२५,२८ (देखो **केउमई**)

किरणमंडला — विद्याधर रानी १०१.५८, ६०

किरीड — वानरयोद्धा ५७.९

कील — „ ५७.१२

कुंड — वानरयोद्धा ५४.२१

कुंडल — राजा, **वियब्भनयर** का २६.६५, ६९; ३०.७७;–मंडिअ २६.१०, १३,२४, २८,२९,३२,७६;३०.२०, ४९,७४

कुंत — वानरयोद्धा ५९.३८

कुंथु–१ — सत्तरहवें तीर्थंकर, छठें चक्रवर्ती भी १.४;९.९४;२०. ६,४३;९५. ३४;५. १४८, १४९,१५३;२०.५३,१३६

कुंथु–२ — इक्ष्वाकु वंशीय राजा २२. ९८

कुंभ–१ — **कुंभकण्ण** का पुत्र ८. २७१; १०.२३; ५३. ९२; ६१.२८;७१.३६

कुंभ–२ — राजा, **मिहिलापुरी** का, जिन**मल्ली** के पिता. २०.४५

कुंभ–कण्ण — **रावण** का भाई (देखो **भाणुकण्ण**) ३.१२;८. ५६,५७;७५.५; –यण्ण १.७७; २.१०८; ८. ७०,१३१ –यण्णमुणि ६१.२८

कुंभयण्णपुत्त — ६१. २८;७७.६४ (देखो **कुंभ १**)

कुट्ठगइरव — वानरयोद्धा ५७.९

कुणिम — हरिवंशीय राजा २१ ३०

कुबेर — **इंद** का लोकपाल, ७.४५,४७

कुबेरकंत — **अब्भण्णपुर** का राजा ९८ ५.८

कुबेरदत्त — इक्ष्वाकुवंशीय राजा २२.९८

कुबेरी — दाशरथी **भरह** की प्रणयिनी ८०.५१

कुब्बर — (देखो **नलकुब्बर**)

कुमुअ — वानरयोद्धा-प्रमुख ४९.२१ ५४.३४;६२. ३०; ६८. २; ७१.३५

कुमुयावत्त — वानरयोद्धा ५७.३

कुम्मी — ब्राह्मणी, **नारअ**माता ११. ५०,५२,५८,५९.

कुरुविंदा — वणिक्स्त्री ५५.३८

कुलणंदण — विद्याधरराजकुमार ३१.३०

कुल–भूसण — मुनि, **सिद्धत्थनगर** का राजकुमार ३९.८७,१२२. –विहूसण १.७२

कुलवद्धण — **मधु** (**केढव**) का पुत्र १०५. १०९

कुलविहूसण — (देखो **कुलभूसण**)

कुलिसउदर — राक्षसयोद्धा ५६.३१

कुलिसधार — ब्राह्मण ८८.७

कुलिसनिणाअ — राक्षसयोद्धा ५६ २९

कुलिस–यण — देखो **वज्जकण्ण** ७९.९; –सवण ९९.५०

कुस — **सीया** का पुत्र, देखो **अंकुस** १००.२,१२,१९–२२

कुसद्धय — ब्राह्मण १०३.१०५

कुसुमदंत — नवें तीर्थंकर (देखो **पुप्फदंत**) १.[illegible]५.३२;

कुसुममाल — वानरयोद्धा ५७.६

कुसुमरद — (देखो **कुसुमदंत**) २०.५

कुसुमाउह — वानरयोद्धा ५७.६

कूड — दास ५.१०२

